( गाः स्वामी व्रजति ) यहां स्वामी शब्द के योग में उपपद विभक्ति षष्ठी सप्तमी ( स्वामीश्वराधिपति० ) इस सूत्र से प्राप्त है परन्तु व्रजति क्रिया में गौओं को कर्म्मत्व होने से द्वितीयाविभक्ति हो जाती है । इत्यादि ॥ ८२ ॥

( मिमार्जिषति ) यहां ( मृज्+सन्+तिप् ) इस अवस्था में बह्वपेक्ष वृद्धि की अपेक्षा में अल्पापेक्ष अन्तरङ्ग होने से द्वित्व होकर परत्व से अभ्यासकार्य होके ( मिमृज्+सन्+तिप् ) इस अवस्था में इकार ऋकार दोनों को वृद्धि प्राप्त है सो जो अभ्यास को भी वृद्धि होजावे तो ह्रस्व का अपवाद होने से फिर ह्रस्व नहीं होसकता तो ( मिमार्जिषति ) आदि प्रयोग भी सिद्ध नहीं हो सकते इसलिये यह परि० ॥

## ८३—अनन्त्यविकारेऽन्त्यसदेशस्य कार्यं भवति ॥ अ० ६ । १ । १३ ॥

जहां अनन्त्य और अन्त्य वर्ण के समीपस्थ दोनों वर्ण को जो कार्य प्राप्त हो वहां अन्त्य के समीपस्थ वर्ण को कार्य होना चाहिये और दूरस्थ व्यवहित पूर्ववर्ण को नहीं होवे इससे ( मिमार्जिषति ) में अभ्यास को वृद्धि नहीं होती तथा ( अदोऽञ्चति, अदमुयङ् ) यहां क्विप् प्रत्ययान्त अञ्चु धातु के परे अदस् शब्द के टि भाग को अद्रि आदेश होकर ( अदद्र्यङ् ) इस अवस्था में ( अदसोऽसेर्दादु दो मः ) इस सूत्र से दोनों दकारों से परे उ और दकारों को मकार प्राप्त है सो इस परिभाषा से अन्त्य को होता है अनन्त्य पूर्व को नहीं इत्यादि अनेक प्रयोजन हैं ॥ ८३ ॥

( देहि, धेहि ) इत्यादि प्रयोगों में जो अभ्यास का लोप होता है सो अलोन्त्यविधि मान के अन्त्य अल् का लोप होवे तो ( देहि, धेहि ) आदि प्रयोग सिद्ध नहीं हो सकें इसलिये यह परिभाषा है ॥

## ८४—नानर्थकेऽलोन्त्यविधिरनभ्यासविकारे ॥ अ० १ । १ । ६५ ॥

अनर्थक शब्द को कहा कार्य अन्त्य अल् को न हो परन्तु अभ्यास विकार को छोड़ के धातु को जो द्वित्व किया जाता है उसमें एक भाग अनर्थक और दोनों भाग सार्थक होते हैं क्योंकि वहां शब्दाधिक्य होने से अर्थाधिक्य नहीं हो जाता इससे अनर्थक अभ्यास का लोप अन्त्य अल् को न हुआ तो ( देहि, धेहि ) आदि प्रयोग सिद्ध हो गये । तथा ( अव्यक्तानुकरणस्यात इतौ ) इससे अत् भाग को कहा पररूप इस परिभाषा के आश्रय से अन्त्य अल् को नहीं होता ( घटत्+इति=घटिति, पटिति ) इत्यादि अनेक प्रयोजन हैं ॥ ८४ ॥

जैसे ( ब्राह्मणश्च, ब्राह्मणी च ब्राह्मणौ, वत्सश्च वत्सा च वत्सौ ) यहां स्त्री वाचक शब्द के साथ पुरुषवाची शब्द एकशेष रह जाता है वैसे ( ब्राह्मणवत्सा च ब्राह्मणीवत्सश्च ) यहां भी एकशेष होना चाहिये इसलिये यह परिभाषा है ॥

## ८५–प्रधानाप्रधानयोः प्रधाने कार्यसम्प्रत्ययः ॥

जहां प्रधान और अप्रधान दोनों में कार्य प्राप्त हों वहां प्रधान में कार्य होना निश्चित रहे अप्रधान में नहीं ( ब्राह्मणवत्सा च ब्राह्मणीवत्सश्च ) यहां स्त्रीत्व और पुंस्त्व स्वार्थ में अप्रधान और स्वस्वामिसम्बन्ध में प्रधान हैं इसलिये एकशेष नहीं होता इत्यादि। तथा लोक में भी और किसी ने किसी से पूछा कि यह कौन जाता है उसने उत्तर दिया कि राजा यद्यपि राजा के साथ सेनादि सब थे तथापि प्रधान राजा का ग्रहण होना और दो मनुष्यों का देवदत्त नाम हो तो उन में जो प्रधान होता है उसी से व्यवहार किया जाता है ॥ ८५ ॥

स्वस्रादिगण में मातृ शब्द पढ़ा है उससे ङीप् प्रत्यय का निषेध किया है सो जननी-वाचक है और परिमाण अर्थात् तोलन करने वाली सामान्य स्त्री को भी मातृ कहते हैं सो दोनों का निषेध हो वा किसी एक का इस सन्देह की निवृत्ति के लिये यह परिभाषा है ॥

## ८६–अवयवप्रसिद्धेः समुदायप्रसिद्धिर्बलीयसी ॥

अवयव की प्रसिद्धि से समुदाय की प्रसिद्धि बलवान् होती है । अवयव की प्रवृत्ति थोड़े अंश में और समुदाय की प्रवृत्ति बहुत अंश में होती है । इस कारण जननीवाचक मातृ शब्द के रूढि होने से अवयव मानकर स्वस्रादिगण से ङीप् का निषेध होजाता है और परिमाणकर्त्तृवाचक मातृ शब्द के यौगिक होने से समुदायवाची मान कर स्वस्रादि गण से ङीप् का निषेध नहीं होता अर्थात् परिमाणवाचक मातृ पुरुष हो तो ( माता, मातारौ, मातारः ) और स्त्री हो तो ( मात्री, मात्र्यौ, मात्र्यः ) ऐसे प्रयोग होंगे इस परिभाषा के इत्यादि प्रयोजन हैं ॥ ८६ ॥

( अचि विभाषा ) इस सूत्र में गृ धातु के रेफ को लकारादेश होता है। सो जहां कण्ठवाची गलशब्द है वहां भी लत्वका विकल्प हो तो गर शब्द भी कण्ठवाचक होजावे सो नियम से विरुद्ध है क्योंकि गर शब्द केवल विष का वाची और गल शब्द कण्ठवाची है इन दोनों के अर्थ में लत्व के विकल्प से व्यभिचार होजाना चाहिये इस के समाधान के लिये यह परिभाषा है ॥

## ८७—व्यवस्थितविभाषयाऽपि कार्याणि क्रियन्ते ॥

व्यवस्थित विभाषा से भी कार्य किये जाते हैं । व्यवस्थित विभाषा उसको कहते हैं कि जिस कार्य का विकल्प किया हो वही कार्य किसी नियतार्थवाचक शिष्टप्रयुक्त शब्द में नित्य हो जावे और किसी में होही नहीं और जहां सब प्रयोगों में उस कार्य का होना न होना दोनों भेद रहें तो उसको अव्यवस्थित विभाषा कहते हैं इससे कण्ठवाची गल शब्द में नित्य लत्व हो जाता है इसके उदाहरणों की कारिका महाभाष्य की यह है कि:—।

**देवत्रातो गलो ग्राह इतियोगे च सद्विधिः ।**
**मिथस्ते न विभाष्यन्ते गवाक्षः संशितव्रतः ॥ १ ॥**

( देवश्चासौ त्रातो देवत्रातः ) यहां संज्ञावाचक त्रात शब्द में ( नुदविदोन्दत्रा० ) इस सूत्र से निष्ठा के तकार को नकार नित्य ही नहीं होता और क्रियावाचक में तो ( त्राणम्, त्रातम् ) दोनों होते हैं । गल शब्द का लिख दिया । सामान्य यौगिकवाची ( गरः, गलः ) दोनों ही होते हैं ( विभाषा ग्रहः ) इस सूत्र में ग्रह धातु से ण प्रत्यय होकर ( ग्राहः ) प्रयोग बनता है सो यह जलजन्तु की संज्ञा है इस में नित्य ण होजाता है । और जहां नक्षत्र आदि लोकवाची में ग्रह शब्द अच् प्रत्ययान्त होगा वहां ण नहीं होता तथा ( इति ) शब्द के योग में सत् संज्ञक ( शतृ, शानच् ) प्रत्यय विकल्प से प्राप्त भी हैं जैसे ( हन्तीति पलायते, वर्षतीति धावति ) यहां प्रथमासमानाधिकरण में व्यवस्थितविभाषा मान कर नित्य नहीं होते ( गवाक्षः ) यह झरोखा की संज्ञा है यहां गो शब्द को अवङ् आदेश विकल्प से प्राप्त है सो नित्यही हो जाता है । और जहां गौ के अक्ष नेत्र का नाम होगा वहां ( गवाक्षम्, गोअक्षम्, गोऽक्षम् ) ये तीन प्रयोग हो जावेंगे और ( संशितव्रतः ) यहां ( शाच्छोरन्यतरस्याम् ) इस सूत्र से तादि कित् के परे शो धातु को विकल्प से प्राप्त इकारादेश नित्य होता है इत्यादि अनेक प्रयोजन हैं ॥ ८७ ॥

( आशंसायां भूतवच्च ) इस सूत्र में प्रिय पदार्थ की इच्छा संबन्धी भविष्यत् काल में भूतवत् और वर्त्तमानवत् प्रत्यय कहे हैं अर्थात् भूतकालिक जिस अर्थ में प्रकृति से जो प्रत्यय कहा है वह प्रत्यय उसी अर्थ में उसी प्रकृति से होना चाहिये सो सामान्यभूत में निष्ठा और लुङ् आदि होते हैं और अनद्यतनभूत में लङ् तथा परोक्षानद्यतनभूत में लिट् होता है इस में यह सन्देह है कि भूतवत् कहने से सामान्यभूतकालिक प्रत्ययों का अतिदेश होवे वा सामान्य विशेष दोनों का । इसलिये यह परिभाषा है ॥

## ८८—सामान्यातिदेशे विशेषानतिदेशः ॥

जहां सामान्य और विशेष दोनों का अतिदेश प्राप्त हो वहां विशेष का अतिदेश नहीं होता। इससे सामान्यभूत के अतिदेश में विशेषभूत में विहित लङ् लिट् का अतिदेश नहीं होता इत्यादि ॥ ८८ ॥

( सनाशंसभिक्ष उः ) इस सूत्र में सन् धातु वा सन् प्रत्यय का ग्रहण होना चाहिये इस सन्देह की निवृत्ति के लिये यह परिभाषा है ॥

## ८९—प्रत्ययाप्रत्यययोः प्रत्ययस्यैव ग्रहणम् ॥ अ० ६ । ४ । १ ॥

जहां प्रत्यय और अप्रत्यय दोनों का एकस्वरूप होने से ग्रहण हो सकता हो वहां प्रत्यय ही का ग्रहण हो अप्रत्यय का नहीं। इसलिये सन् धातु का ग्रहण नहीं होता किन्तु सन् प्रत्ययान्त से उ प्रत्यय होता है तथा ( चिचीषति, तुष्टूषति ) यहां सन् के परे अजन्त को दीर्घ होता है सो ( दधि सनोति, मधु सनोति ) यहां सन् धातु के परे दीर्घ नहीं होवे। इत्यादि अनेक प्रयोजन हैं ॥ ८९ ॥

( विपराभ्यां जेः ) इस सूत्र में वि परा पूर्वक जि धातु से आत्मनेपद कहा है सो ( परा जयति सेना ) यहां सेना शब्द के विशेषण परा शब्द से परे भी आत्मनेपद होना चाहिये इस संदेह की निवृत्ति के लिये यह परिभाषा है ॥

## ९०—सहचरितासहचरितयोः सहचरितस्यैव ग्रहणम् ॥

सहचारी और असहचारी दोनों का जहां ग्रहण हो सकता हो वहां सहचारी का ही ग्रहण हो। और असहचारी का नहीं ( विजयते, पराजयते ) यहां आत्मनेपद होगया और ( बहुविजयति वनम्, पराजयति सेना ) यहां न हुआ। क्योंकि जहां वि, परा, केवल उपसर्ग हैं वहां हो। यहां बहुवि वन का और परा, सेना का विशेषण अर्थात् दोनों अनुपसर्ग हैं वहां आत्मनेपद नहीं होता। वन और सेना के विशेषण में वि और परा शब्द उपसर्ग के सहचारी नहीं हैं इस कारण वहां आत्मनेपद नहीं हुआ तथा ( पंचम्यपाङ्परिभिः ) यहां कर्मप्रवचनीय अप् आङ् और परि के योग में पंचमी विभक्ति होती है सो वर्जनार्थ अप् शब्द के साहचर्य से ( वृक्षं परि विद्योतते विद्युत् ) यहां लक्षण अर्थ में पंचमी विभक्ति नहीं होती। इत्यादि अनेक प्रयोजन हैं ॥ ९० ॥

जैसे ( अहो आश्चर्यम्, उताहो इमे ) इत्यादि में ओकारान्त निपात की प्रगृह्यसंज्ञा होकर प्रकृतिभाव होजाता है वैसे ( अतिरस्तिरः समपद्यत, तिरोऽभवत् ) यहां क्विप्रत्ययान्त लाक्षणिक ओकारान्त की निपात संज्ञा होकर प्रगृह्यसंज्ञा होजावे तो प्रकृतिभाव होना चाहिये इसलिये यह परिभाषा है ॥

## ६१-लक्षणप्रतिपदोक्तयोः प्रतिपदोक्तस्यैव ग्रहणम् ॥ अ० १ । १ । १५ ॥

लक्षण नाम जो सूत्र से कार्य होकर बना हो वह लाक्षणिक और जो स्वाभाविक है वह प्रतिपदोक्त कहाता है । उन लाक्षणिक और प्रतिपदोक्त के बीच में जहां संदेह पड़े वहां प्रतिपदोक्त को कार्य हो और लाक्षणिक को नहीं इससे ( तिरोऽभवत् ) यहां लाक्षणिक ओकारान्त निपात की प्रगृह्यसंज्ञा होकर प्रकृतिभाव नहीं होता । तथा ( आशिषा तरति, आशिषिकः ) यहां इस भाग के लाक्षणिक होने से ( इसुसुक्तान्तात्कः ) सूत्र से ठक् प्रत्यय को ककारादेश नहीं होता इत्यादि अनेक प्रयोजन हैं ॥ ६१ ॥

इस परिभाषा के होने में ये दोष हैं कि जो ( दाधाघ्वदाप् ) सूत्र से दाधा की घु संज्ञा होती है सो ( देङ् रक्षणे, दो अवखण्डने, धेट् पाने ) आदि की घु संज्ञा नहीं होनी चाहिये क्योंकि ( डुदाञ्, डुधाञ् ) प्रतिपदोक्त और देङ् आदि लाक्षणिक हैं इस संदेह की निवृत्ति के लिये यह परिभाषा है ॥

## ६२-गामादाग्रहणेष्वविशेषः ॥ अ० १ । १ । २० ॥

गा, मा, दा ये तीनों जिन सूत्रों में ग्रहण किये हों वहां सामान्य करके लाक्षणिक और प्रतिपदोक्त दोनों का ग्रहण होता है इस से ( देङ् ) आदि लाक्षणिक धातुओं की भी घु संज्ञा होजाती है ( दैप् ) धातु में पित् पढ़ने का यही प्रयोजन है कि जो दाप् की घु संज्ञा का निषेध है सो दै मात्र के पढ़ने से प्राप्त नहीं था इसलिये पित् किया सो जो लाक्षणिक दै मात्र की घु संज्ञा प्राप्त ही नहीं थी तो निषेध के लिये पित् क्यों पढ़ा । इस से यह आया कि लाक्षणिक की भी घु संज्ञा होती है ( घुमास्थागापाजहातिसां हलि ) यहां मा करके मेङ् आदि को भी ईकारादेश होता है ( मीयते, मेमीयते ) इत्यादि गा करके गै आदि भी लिये जाते हैं ( गीयते, जेगीयते ) इङ् धातु के स्थान में जो गाङ् आदेश होता है उस का भी ग्रहण होता है जैसे ( अध्यगीष्ट, अध्यगीषाताम् ) इत्यादि बहुत प्रयोजन हैं ॥ ६२ ॥

( वृद्धिरादैच् ) सूत्र में आ, ऐ, औ इन तीनों की वृद्धिसंज्ञा होती है । इस में यह संदेह होता है कि जो तीनों वर्ण की एक साथ वृद्धिसंज्ञा होजावे तो ( कारकः ) आदि में एक साथ तीनों वर्ण वृद्धि होने चाहियें । इसलिये यह परिभाषा है ॥

## ६३—प्रत्यवयवं वाक्यपरिसमाप्तिः ॥ अ० १ । १ । १ ॥

वाक्य की समाप्ति प्रत्येक अवयव के साथ होती है अर्थात् जहां समुदाय को कार्य कहा है वहां वाक्यस्थ क्रिया जब प्रत्येक अवयव के साथ सम्बन्ध करलेती है तब उस को पूर्ण वाक्य कहते हैं। जैसे किसी ने कहा कि ( देवदत्तयज्ञदत्तविष्णुमित्रा भोज्यन्ताम् ) यद्यपि यहां यह नहीं कहा कि देवदत्त, यज्ञदत्त और विष्णुमित्र को पृथक् २ भोजन कराओ तथापि भोजन क्रिया प्रत्येक के साथ सम्बन्ध रखती है इसी प्रकार यहां आ, ऐ, औ की वृद्धि संज्ञा पृथक् कही है इसी से प्रत्येक वर्ण के साथ वृद्धि का सम्बन्ध पृथक् २ रहता है ऐसे ही गुण आदि संज्ञा भी प्रत्येक की होती है ॥ ६३ ॥

अब इस पूर्वोक्त परिभाषा से यह दोष आया कि जो ( हलोऽनन्तराः संयोगः ) यहां प्रत्येक वर्ण की संयोगसंज्ञा रहे तो ( निर्यायात्, निवायात ) यहां या, वा धातु को संयोगादि मान कर ( वान्यस्य संयोगादेः ) इस सूत्र से एकारादेश होना चाहिये इत्यादि अनेक दोष आवेंगे। इसलिये यह परिभाषा है ॥

## ६४—समुदाये वाक्यपरिसमाप्तिः ॥ अ० १ । १ । ७ ॥

कहीं ऐसा भी होता है कि समुदाय में वाक्य की परिसमाप्ति होवे अर्थात् वाक्यस्थ क्रिया का केवल समुदाय के साथ सम्बन्ध रहे। और प्रत्येक अवयव के साथ पृथक् २ सम्बन्ध न होवे जैसे राजा ने आज्ञा किई कि ( गर्गाः शतन्दण्ड्यन्ताम् ) यहां गर्गों पर सौ रुपये दण्ड कहा तो उन में प्रत्येक पर सौ २ दण्ड किया जावे वा समुदाय पर तो जैसे समुदाय पर एक दण्ड होता है वैसे ही समुदित हलों की संयोग संज्ञा होती है। इत्यादि अनेक प्रयोजन हैं ॥ ६४ ॥

( वृद्धिरादैच् ) सूत्र में आ, ऐ, औ इन तीन दीर्घ वर्णों की वृद्धिसंज्ञा की है फिर आकार तपर क्यों पढ़ा क्योंकि सवर्णग्रहणपरिभाषा से अक्षरसमाम्नाय का ही अण् सवर्णग्राहक है परन्तु जो अक्षरसमाम्नाय में ह्रस्व पढ़ते हैं उन्हीं का ग्रहण होगा दीर्घों का नहीं फिर दीर्घ से सवर्णग्रहण की प्राप्ति ही नहीं और तपरकरण का यही प्रयोजन होता है कि तपर से भिन्न कालिक सवर्णों का ग्रहण न हो। इस के समाधान के लिये यह परिभाषा है ॥

## ६५—भेदका उदात्तादयः ॥ अ० १ । १ । १ ॥

जिस वर्ण के साथ जो उदात्तादि गुण लगता है वह उसको स्वभाव से भिन्न कर देता है परन्तु कालभेद नहीं होता दीर्घ उदात्त, दीर्घ अनुदात्त, दीर्घ स्वरित इन में काल का तो भेद नहीं परन्तु उच्चत्व, नीचत्व, समत्व आदिका भेद है सो जो आकार को तपर न पढ़ते तो भी अभेदकों का ग्रहण होही जाता फिर तपर से यही प्रयोजन है कि भिन्नधर्मवाले तत्कालिक उदात्तादि का भी ग्रहण होजावे इसलिये आकार में तपरकरण सार्थक हुआ तथा अन्यत्र भी दीर्घ वर्णों को तपर पढ़ने का यही प्रयोजन है। और

लोक में भी उदात्तादिका भेद दीख पड़ता है जैसे कोई विद्यार्थी उदात्त के स्थान में अनुदात्त बोले तो अध्यापक उसको शासन करता है कि तू अन्यथा क्यों बोलता है। सो जो उदात्तादि में भेद नहीं होता तो शासन भी नहीं बन सकता। और यह भी दृष्टान्त है कि एक जल शीत, उष्ण और खारी आदि भेदक गुणों के होने से भिन्न २ हो जाता है इत्यादि अनेक प्रयोजन हैं ॥ ६५ ॥

इस पूर्वोक्त विषय में ऐसे भी दृष्टान्त मिलते हैं कि एक देवदत्त बालक युवा वृद्ध आदि अवस्था गुणों और मुण्ड जटिल आदि गुणों से वही बना रहता है कोई भिन्न नहीं होजाता। इस से यह भी आया कि गुण अभेदक है और ( यासुट् परस्मैपदेषूदात्तो ङिच्च ) इस सूत्र में यासुट् को उदात्त न कहते किन्तु उस को उदात्त ही पढ़ देते तो उदात्तादि गुणों के भिन्न २ होनेसे उदात्त के पढ़ने में अनुदात्त हो ही नहीं सकता फिर उदात्तग्रहण व्यर्थ हुआ इसलिये यह परिभाषा है ॥

## ६६–अभेदका गुणाः ॥ अ० १ । १ । १ ॥

उदात्तादि गुण अभेदक होते हैं अर्थात् गुणी के स्वरूप को कुछ भी नहीं बदल सकते। इसीलिये (अस्थिदधि०) इत्यादि सूत्रों में उदात्त वा अनुदात्त पढ़ा है जो उदात्तादि शब्दों से उदात्त नहीं पढ़ते तो अभेदक होने से विशेष गुणोंका ज्ञान नहीं होता इस से उदात्तादि शब्दों का पढ़ना सार्थक होगया। इन गुणों के अभेदक पक्ष में दोनों को तपर पढ़ने का द्वितीय समाधान है ( आदैच् ) यहां तो आकारके तपर पढ़ने का यही प्रयोजन है कि तकार से पर ऐ औ तपर माने जावें तो ( महा ओजाः. महौजाः ) यहां चार मात्रिक स्थानी के स्थान में चार मात्राओं का आदेश भी प्राप्त होता है सो न हो किन्तु द्विमात्रिक ही ( ए, ऐ, ओ, औ ) आदेश होवें इत्यादि अनेक प्रयोजन हैं इन दोनों में गुणों का अभेदक-पक्ष ही बलवान् है ॥ ६६ ॥

( सर्वादीनि सर्वनामानि ) इस सूत्र में सर्वनामशब्द में णत्वनिषेध निपातन किया है सो उस को सूत्र में चरितार्थ हो जाने से लौकिक प्रयोगविषय में सर्वनाम शब्द को णत्व होना चाहिये इसलिये यह परिभाषा है ॥

## ६७–बाधकान्येव हि निपातनानि ॥ अ० १ । १ । २७ ॥

जिस अप्राप्त कार्य का विधान वा प्राप्त का निषेध निपातन से करदिया हो वह सर्वथा बाधक होजाता है फिर वह वैसा ही प्रयोगकाल में भी रहेगा। इस से सर्वनाम आदि शब्दों में णत्वनिषेध आदि कार्य सिद्ध होजाते हैं ॥ ६७ ॥

( स्यन्त्स्यति ) इस स्यन्दू धातु के प्रयोग में इट् का विकल्प अन्तरङ्ग और निषेध बहिरङ्ग है सो जो अन्तरङ्गकार्य करने में बहिरङ्ग असिद्ध माना जावे तो परस्मैपद में भी इट्का विकल्प होना चाहिये। इस सन्देह की निवृत्ति के लिये यह परिभाषा है ॥

## ६८-प्रतिषेधाश्च बलीयांसो भवन्ति ॥ अ० १ । १ । ६३ ॥

पर, नित्य और अन्तरङ्ग से भी प्रतिषेध बलवान् होते हैं इस से अन्तरङ्ग भी इट्विकल्प को बाध के नित्य प्राप्त इट् का निषेध होजाता है इत्यादि प्रयोजन हैं ॥ ६८ ॥

( अइउण् ) आदि प्रत्याहार सूत्रों में जो ( ण् क् ) आदि अनुबन्ध पढ़े हैं उनका अच् के ग्रहण से ग्रहण किया जावे तो ( दधि णकारीयति, ऊरीकरोति ) इत्यादि में णकार ककार के परे इकार ईकार को यणादेश होना चाहिये इसलिये यह परिभाषा है ॥

## ६९-सर्वविधिभ्यो लोपविधिर्बलीयान् ॥

सब विधियों से लोपविधि बलवान् होती है। इससे ( णक् ) आदि अनुबन्धों का प्रत्याहार की प्रवृत्ति से पहिले ही लोप हो जाता है फिर अच् में णकार ककार के न रहने से ( दधि णकारीयति, ऊरीकरोति ) आदि में यणादेश नहीं होता। इत्यादि और लोक में भी यही रीति है कि किसी का मृत्यु आ जावे तो सब कामों का बाधक होजाता है। अर्थात् अदर्शन अग्रहण होना है ॥ ६९ ॥

( अर्थं प्रत्याययति स प्रत्ययः ) जो अर्थ का निश्चय करावे वह प्रत्यय कहाता है इस अर्थ के न होने से केवल स्वार्थ में विहितों की प्रत्ययसंज्ञा नहीं होवे इसलिये यह परिभाषा है ॥

## १००-अनिर्दिष्टार्थाश्च प्रत्ययाः स्वार्थे भवन्ति ॥ अ० ३।२।४ ॥

जिन प्रत्ययों की उत्पत्ति में कोई विशेष अर्थ नियत न किया हो वे स्वार्थ में हों अर्थात् प्रकृत्यर्थ के सहायक और बोधक रहें। इसी से वे प्रत्यय कहावें जैसे ( गुप्तिज्किद्भ्यः सन्, यावादिभ्यः कन् ) इत्यादि प्रत्यय स्वार्थ में होते हैं ( जुगुप्सते, यावकः ) इत्यादि ॥ १०० ॥

( सुपिस्थः ) इस सूत्र से कर्त्ता में प्रत्यय होते हैं इसलिये ( आखूनामुत्थानमाखूत्थः ) इत्यादि प्रयोगों में भाव में क प्रत्यय नहीं हो सकता इसलिये यह परिभाषा है ॥

## १०१-योगविभागादिष्टसिद्धिः ॥

जहां इष्टकार्य की सिद्धि न हो वहां योगविभाग करना चाहिये। और योगविभाग कर के इष्टकार्य साधलेना अनिष्ट नहीं होने देना ( सुपि ) इतना पृथक् सूत्र किया तो यह अर्थ हुआ कि सुबन्त उपपद हो तो आकारान्त धातु से कप्रत्यय हो इस से ( कच्छेन पिबति कच्छपः, कटाहपः, द्वाभ्यां पिबति द्विपः ) इत्यादि प्रयोग सिद्ध हुये पीछे ( स्थः ) इतना पृथक् किया तो यह अर्थ हुआ कि स्था धातु से सुबन्त उपपद हो तो क प्रत्यय हो यहां योगविभाग करके कर्त्ता से हटाया तो स्वार्थ भाव में आखूत्थ आदि प्रयोग सिद्ध होगये। इसी प्रकार सर्वत्र जानो ॥ १०१ ॥

लाघव गौरव का विचार सर्वत्र रहता है कि जहां तक हो थोड़ा वचन पढ़के बहुत अर्थ निकालना परन्तु—

## १०२—पर्यायशब्दानां लाघवगौरवचर्चा नाद्रियते ॥

पर्याय शब्दों में थोड़े बहुत होने का विचार नहीं करते कि जहां थोड़े वचन से काम चल सकता है तो उस का पर्याय अधिक अक्षर का शब्द न पढ़ना जैसे ( अन्यतरस्याम, विभाषा वा उभयथा ) इत्यादि एकार्थ शब्दों में किसी को पढ़ दिया यह नियम नहीं कि इतना अधिक क्यों पढ़ा इत्यादि ॥ १०२ ॥

जो ज्ञापकरूप परिभाषाओं से कार्य सिद्ध होते हैं वहां सर्वत्र ज्ञापकसिद्ध की प्रवृत्ति नहीं होती इसलिये यह परिभाषा है ॥

## १०३—ज्ञापकसिद्धं न सर्वत्र ॥

जैसे अर्थवान् और अनर्थक के ग्रहण में ज्ञापकसिद्ध परिभाषा से अर्थवान् को कार्य होता है सो अन्नन्त को कहा कार्य कनिन् प्रत्यय के पर सार्थक अन् को और मन् प्रत्यय के निरर्थक अन् को भी होते हैं ॥ १०३ ॥

त्रिपादी में हुआ कार्य सपादसप्ताऽध्यायी में असिद्ध माना जाता है सो ( द्रोग्धा, द्रोग्धा, द्रोढा, द्रोढा ) यहां त्रिपादिस्थ ( वा द्रुहमुह० ) सूत्र से हकार को घ और ढ आदेश होते हैं सो जो द्वित्व करने में उस घ को असिद्ध मानें तो द्वित्व के एकभाग में घ और द्वितीय भाग में ढ आदेश रहना चाहिये इसलिये यह परिभाषा है ॥

## १०४—पूर्वत्रासिद्धीयमद्विर्वचने ॥ अ० ८ । १ । १ ॥

त्रिपादी का कार्य द्वित्व करने में असिद्ध न माना जावे इससे ( द्रोग्धा द्रोग्धा ) आदि में ढत्व नहीं होता तथा ( नुन्नं नुन्नम्, नुत्तं नुत्तम् ) यहां भी द्वित्व के एक भाग में न और एक में तकार प्राप्त है सो न हो इत्यादि ॥ १०४ ॥

जैसे ( गोषु स्वाम्यश्वेषु च ) यहां एक स्वामी शब्द के योग में दोनों भिन्नाकृति शब्दों में एकाकृति सप्तमी विभक्ति होती है वैसे गो शब्द में सप्तमी और अश्व में षष्ठी विभक्ति क्यों नहीं होती इसलिये यह परिभाषा है ॥

## १०५—एकस्या आकृतेश्चरितः प्रयोगो द्वितीयस्यास्तृतीयस्याश्च न भवति ॥ अ० १ । ३ । ३६ ॥

जहां एक आकृति का प्रयोग चरितार्थ होता है वहां द्वितीय वा तृतीय अन्यार्थ सम्भव कारक का प्रयोग नहीं होता इससे वहां अश्व शब्द में षष्ठी नहीं हो सकती

क्योंकि एकाकृति सप्तमीविभक्ति का चरितार्थ है और षष्ठी के होने से भिन्नार्थ भी सम्भव होजावे ॥ १०५ ॥

( विव्याध ) इत्यादि प्रयोगों में परत्व से ( हलादिः शेषः ) इस सूत्र से अभ्यास के यकार का लोप होजावे तो वकार को संप्रसारण प्राप्त होता है इसलिये यह परिभाषा है ॥

## १०६—संप्रसारणं संप्रसारणाश्रयं च कार्यं बलीयो भवति ॥ अ० १ । १ । १७ ॥

जो संप्रसारण और संप्रसारण के आश्रय कार्य हैं वे दोनों बलवान् होते हैं इस से ( हलादिः शेषः ) सूत्र से प्राप्त परलोप को भी बाध के प्रथम यकार को संप्रसारण हो गया तो फिर ( विव्याध ) आदि प्रयोग बन गये । तथा ( जुहुवतुः, जुहुवुः ) यहां संप्रसारण और ह्वा धातु के आकार का अजादि आर्द्धधातुक के परे लोप भी प्राप्त है परत्व से लोप होना चाहिये बलवान होने से संप्रसारण हो जाता है और संप्रसारण हुए पीछे भी आकारलोप तथा संप्रसारणाश्रय पूर्वरूप भी प्राप्त है परत्व से आकारलोप होना चाहिये बलवान् होने से संप्रसारणाश्रय पूर्वरूप हो जाता है । इत्यादि अनेक प्रयोजन हैं ॥ १०६ ॥

जब शुक्ल नील आदि गुणवाचक शब्द अपने केवल गुणवाचकपन अर्थात् स्वतन्त्र अर्थ में पुल्लिङ्गादि किसी विशेष लिङ्ग वा एकत्वादि वचन का आश्रय करने से नहीं प्रतीत होते पुनः जब इन का द्रव्य के साथ समानाधिकरण हो तब कौन लिङ्ग वचन इन में होना चाहिये इसलिये यह परिभाषा है ॥

## १०७—गुणवचनानां हि शब्दानामाश्रयतो लिङ्गवचनानि भवन्ति ॥ अ० १ । २ । ६४ ॥

गुणवाची शब्द जिस द्रव्य के आश्रित हों उस द्रव्यवाचक शब्द के जो लिङ्ग वचन हों वे ही गुणवाचक शब्द के भी हो जावें जैसे। शुक्लं वस्त्रम् । शुक्ला शाटी । शुक्लः कम्बलः। शुक्लौ कंबलौ । शुक्लाः कम्बलाः । इत्यादि इसी प्रकार सर्वत्र जानो ॥ १०७ ॥

जैसे । कष्टं श्रितः, कष्टश्रितः । इत्यादि में समास हो जाता है वैसे । महत् कष्टं श्रितः। यहां भी समास होना चाहिये इसलिये यह परिभाषा है ॥

## १०८—सापेक्षमसमर्थं भवति ॥ अ० २ । १ । १ ॥

जो पद विशेष्यविशेषणभाव से द्वितीय पद के साथ सम्बन्ध रखता हो वह सापेक्ष होने से समास होने में असमर्थ कहाता है उस का समास नहीं हो सकता । इस कारण महत् शब्द विशेषण के साथ कष्टसापेक्ष होने से पर के साथ समास को प्राप्त नहीं होता तथा ( भार्या राज्ञः पुरुषो देवदत्तस्य ) यहां भार्या के साथ राजन् शब्द सापेक्ष

विशेषण और देवदत्त विशेषण के साथ पुरुष सापेक्ष है इसलिये राजन् और पुरुष दोनों के परस्पर असमर्थ होने से समास नहीं होता। इत्यादि अनेक प्रयोजन हैं ॥ १०८ ॥

( पर्यायात्, अर्यायात् ) यहां परि—इयात् । दो इकार को दीर्घ एकारादेश हुआ है सो जो अन्तादिवत् मानें तो ( एतेर्लिङि ) सूत्र से उपसर्गों से पर इण् धातु को ह्रस्व प्राप्त है इसलिये यह परिभाषा है ॥

## १०९—उभयतआश्रयेनान्तादिवत् ॥ अ० ६ । १ । ८५ ॥

पूर्व पर के स्थान में जो एकादेश हुआ हो वह पूर्व पर दोनों के आश्रयकार्य की प्राप्ति में अन्तादिवत् न हो इस से ( पर्यायात्, अर्यायात् ) आदि में ह्रस्व नहीं होता। इत्यादि अनेक प्रयोजन है ॥ १०९ ॥

जो टित्, कित्, मित् आगम होते हैं उन में किसी टकारादि अनुबन्ध से कोई उदात्तादि विशेष स्वर का विधान नहीं किया है वहां क्या स्वर होना चाहिये इसलिये यह परिभाषा है ॥

## ११०—आगमा अनुदात्ता भवन्ति ॥ अ० ३ । १ । ३ ॥

टित् आदि आगम अनुदात्त होते हैं। यद्यपि यह बात है कि अर्थवत् आगम इस परिभाषा के अनुकूल जो प्रत्यय वा प्रकृति का स्वर है वही आगम का भी हो तो एक पद में दो स्वर नहीं रहते इसलिये (भविता) इत्यादि में आगम भी अनुदात्त विधान किये हैं इसमें ज्ञापक यह है कि (यासुट् परस्मैपदेषूदा०) इस सूत्र में उदात्तादि करने का यही प्रयोजन है कि आगम सब अनुदात्त होते हैं इस से उदात्त प्राप्त नहीं था और जो प्रत्यय को आद्युदात्त स्वर होता है वह आगम को नहीं प्राप्त था इसलिये उदात्त कहा इत्यादि ॥ ११० ॥

गुप्, तिज्, कित्, मान आदि धातुओं से स्वार्थ में सन् प्रत्यय होता है उस सन् के नित्य होने से प्रथम गण में शुद्ध प्रयोग नहीं होता तो यह सन्देह होता है कि इन से आत्मनेपद हो वा परस्मैपद हो जो सन्नन्त से पहिले कोई पद विधान होता हो वह ( पूर्ववत्सनः ) इस सूत्र से सन्नन्त से भी होजाता सो तो नहीं होता और सन्नन्तों में कोई विशेष अनुबन्ध भी नहीं है इसलिये यह परिभाषा है ॥

## १११—अवयवे कृतं लिङ्गं तस्य समुदायस्य विशेषकं भवति यं समुदायं सोऽवयवो न व्यभिचरति ॥ अ० ३ । १ । ५ ॥

अवयव में किया हुआ चिन्ह उस समुदाय का विशेषक होता है कि जिस को वह अवयव फिर न छोड़ देवे। इस से यह आया कि जिन गुप् आदि धातुओं में जो अनुदात्तेत्

चिन्ह किया है उनका सन् के विना कहीं पृथक् प्रयोग भी नहीं होता इसलिये गुप् आदि धातुओं का अनुदात्तेत् सन्नन्त का विशेषक हो के अर्थात् गुप् आदि सन्नन्तों को भी अनुदात्तेत् मानकर आत्मनेपद हो ( जुगुप्सते, मीमांसते ) यहां आत्मनेपद हो गया और ( जुगुप्सयति वा जुगुप्सयते, मीमांसयति वा मीमांसयते ) यहां णिजन्त समुदाय को णिच् छोड़ देता है इसलिये परस्मैपद और आत्मनेपद दोनों होते हैं तथा पण धातु अनुदात्तेत् है उस के ( पणायति ) प्रयोग में आय प्रत्ययान्त से परस्मैपद ही होता है क्योंकि आत्मनेपद तो व्यवहार अर्थ में और एकपक्ष में आर्द्धधातुक विषय में चरितार्थ है ( शतस्य पणते ) पणायां चकार । पणे । पेणाते । और आय प्रत्ययान्त समुदाय को पण छोड़ भी देता है । इसलिये आय प्रत्ययान्त से आत्मनेपद नहीं होता और लोक में भी बैल को किसी अवयव में दाग देते हैं तो वह चिन्ह उस बैल का विशेषक हो जाता है कि यह अङ्कित बैल है उसी अवयव का और सब साथ के बैलों का भी विशेषक नहीं होता ॥ १११ ॥

( अपृक्त एकाल् प्रत्ययः ) इस सूत्र में एकग्रहण का यही प्रयोजन है कि ( दर्विः, जागृविः ) यहां वि प्रत्यय की अपृक्तसंज्ञा नहीं सो जो एकग्रहण न करते और अल् प्रत्यय कहते तो भी अनेकाल् में नहीं होती फिर एकग्रहण व्यर्थ हुआ इस से यह ज्ञापकसिद्ध परिभाषा निकली ॥

## ११२—वर्णग्रहणे जातिग्रहणम् ॥ अ० १ । २ । ४१ ॥

वर्ण के ग्रहण में वर्णजाति का ग्रहण होता है इससे एकग्रहण तो सार्थक होगया क्योंकि अल्मात्र पढ़ते तो जातिग्रहण होने से अनेक अलों का ग्रहण होजाता फिर एकग्रहण से नहीं हुआ और ( धीप्सति, धिप्सति ) यहां दम्भ धातु के दो हलों में भी हल्जाति मानकर ( हलन्ताच्च ) सूत्र से इक् समीप हल् मान के सन् प्रत्यय कित् होजाता है । इत्यादि अनेक प्रयोजन हैं ॥ ११२ ॥

इति श्रीमत्परमहंसपरिव्राजकाचार्याणां श्रीयुतविरजानन्द सरस्वतीस्वामिनां शिष्येण श्रीमद्दयानन्दसरस्वतीस्वामिना विरचिते वेदाङ्गप्रकाशे दशमोऽष्टाध्याय्यांनवमश्च पारिभाषिको ग्रन्थोऽलङ्कृतिमगात् ॥

# विज्ञापन ॥

**पहिले कमीशन में पुस्तकें मिलती थीं अब नक़द रुपया मिलेगा।**

**डाकमहसूल सबका मूल्य से अलग देना होगा ॥**

| विक्रयार्थ पुस्तकें | मूल्य |
|---|---|
| ऋग्वेदभाष्य ( ९ भाग ) | २०) |
| यजुर्वेदभाष्य सम्पूर्ण | १०) |
| ऋग्वेदादिभाष्यभूमिका | १) |
| ,, केवल संस्कृत | ।।।) |
| वेदाङ्गप्रकाश १४ भाग | ४।≈)।।। |
| अष्टाध्यायी मूल | ≈)।। |
| पंचमहायज्ञविधि | –)।। |
| ,, बढ़िया | =) |
| निरुक्त | ।।≈) |
| शतपथ ( १ काण्ड ) | ।) |
| संस्कृतवाक्यप्रबोध | ≈) |
| व्यवहारभानु | ≈) |
| भ्रमोच्छेदन | )।।। |
| अनुभ्रमोच्छेदन | )।।। |
| सत्यधर्मविचार (मेलाचांदापुर) नागरी | –) |
| ,, ,, ( उर्दू ) | –) |
| आर्य्योद्देश्यरत्नमाला ( नागरी ) | )। |
| ,, ( मरहठी ) | –) |
| ,, ( अंग्रेज़ी ) | )।।। |
| गोकरुणानिधि | –) |
| स्वामीनारायणमतखण्डन | –)।। |
| हवनमंत्र | )। |
| आर्याभिविनय बड़े अक्षरों का | ।=) |
| आर्याभिविनय गुटका | ≡) |

| विक्रयार्थ पुस्तकें | मूल्य |
|---|---|
| सत्यार्थप्रकाश नागरी | १) |
| सत्यार्थप्रकाश ( बंगला ) | १) |
| संस्कारविधि | ।।) |
| विवाहपद्धति | ।) |
| शास्त्रार्थ फ़ीरोज़ाबाद | –)।।। |
| आ० स० के नियमोपनियम | )। |
| वेदविरुद्धमतखण्डन | =) |
| वेदान्तिध्वान्तनिवारण ( नागरी ) | )।।। |
| ,, ( अंग्रेज़ी ) | –) |
| भ्रान्तिनिवारण | –) |
| शास्त्रार्थकाशी | )।।। |
| स्वमन्तव्यामन्तव्यप्रकाश ( नागरी ) | )।। |
| तथा ( अंग्रेज़ी ) | )। |
| मूलवेद साधारण | ५) |
| ,, सुनहरी | ८) |
| अनुक्रमणिका | १।।) |
| शतपथब्राह्मण पूरा | ४) |
| ईशादिदशोपनिषद मूल | ।।=) |
| छान्दोग्योपनिषद् संस्कृत तथा हिन्दी भाष्य | ३) |
| यजुर्वेदभाषाभाष्य | २) |
| बृहदारण्यकोपनिषद् भाष्य | ३) |
| नित्यकर्मविधि )।, एक रु० सैकड़ा | |

पुस्तक मिलने का पता—

**प्रबन्धकर्त्ता, वैदिक पुस्तकालय—अजमेर.**

# अथ वेदाङ्गप्रकाशः

तत्रत्यः

प्रथमो भागः ॥

## वर्णोच्चारणशिक्षा ॥

## पाणिनिमुनिप्रणीता

श्रीमत्स्वामिदयानन्दसरस्वतीकृतव्याख्यासहिता ॥

पठनपाठनव्यवस्थायाम्

प्रथमं पुस्तकम्



अजमेर

वैदिक यन्त्रालय में

छपकर प्रकाशित हुई

संवत् १९७० फाल्गुन शुक्ला ॥

दशवीं वार } { मूल्य )॥।

५००० छपी } { डाकव्यय )॥

॥ ओ३म् ब्रह्मात्मने नमः ॥

# अथ वर्णोच्चारणशिक्षा ॥

( प्रश्न ) वर्ण वा अक्षर किन को कहते हैं ?

१-( उत्तर ) अक्षरं नक्षरं विद्यादश्नोतेर्वा सरोऽक्षरम् ।
वर्णं वाहुः पूर्वसूत्रे किमर्थमुपदिश्यते ॥ महाभाष्य ।
अ० १ । पा० १ । आ० २ ॥

मनुष्य ( अक्षरं नक्षरम् ) जो सर्वत्र व्याप्त जिन का कभी विनाश नहीं होता ( वर्णं वाहुः पूर्वसूत्रे ) अथवा जिन को पूर्वसूत्र (१) में वर्ण और अक्षर कहते हैं ( विद्यात् ) उनको प्रयत्न से जानें ॥

( प्रश्न ) किसलिये इन का उपदेश किया जाता ?

२-( उत्तर ) वर्णज्ञानं वाग्विषयो यत्र च ब्रह्म वर्त्तते ।
तदर्थमिष्टबुद्ध्यर्थं लघ्वर्थं चोपदिश्यते ॥

सोऽयमक्षरसमाम्नायो वाक्समाम्नायः पुष्पितः फलितश्चन्द्र तारकवत् प्रतिमण्डितो वेदितव्यो ब्रह्मराशिः सर्ववेदपुण्यफलावाप्तिश्चास्य ज्ञाने भवति ॥ महाभाष्य । अ० १ । पा० १ । आ० २ ॥

मनुष्य ( यत्र ) जिसमें ( ब्रह्म च ) शब्द ब्रह्म वेद और परब्रह्म को प्राप्त हों ( वाग्विषयः ) और वे जो वाणी का विषय अर्थात् ( वर्णज्ञानम् ) वर्णों का यथार्थ विज्ञान है उसको जान सकें ( तदर्थम् ) इस इष्ट बुद्धि अर्थात् वर्णों का यथार्थ अभीष्ट ज्ञान और स्वल्प प्रयत्न से महालाभ को प्राप्त होने के लिये अक्षरों का अभ्यास उच्चारण की रीति प्रसिद्ध की जाती है सो यह अक्षरों का अच्छे प्रकार कथन वाक्समाम्नाय है अर्थात् अपने शब्दरूपी पुष्प फलों से युक्त चन्द्र और ताराओं के समान सुशोभित आकाश में स्थित ( राशिः ) शब्दों का समुदाय ब्रह्मराशि जानने योग्य है और इस के यथार्थज्ञान में संपूर्ण वेदों का फल प्राप्त होता है ॥ इस में वर्णों के ठीक २ उच्चारण से सुनने में प्रीति और

---

(१) अष्टाध्यायी के अ इ उ ण् आदि सूत्रों के व्याख्यान में यह कारिका है, व्याकरण की अपेक्षा में शिक्षा पूर्वसूत्र और उस में भी तमक्षरं० इस की अपेक्षा में पूर्व आकाश वायु० इस सूत्र में वर्ण का व्याख्यान ॥

भ्रम की निवृत्ति होती है इसलिये यह वर्णोच्चारण विद्या अवश्य जाननी चाहिये॥

( प्रश्न ) वर्णों का रूप कैसे प्रकट होता है ?

३-(उत्तर) आकाशवायुप्रभवः शरीरात्समुच्चरन् वक्त्रमुपैति नादः।
स्थानान्तरेषु प्रविभज्यमानो वर्णत्वमागच्छति यः स शब्दः ॥ १ ॥

आकाश और वायु के संयोग से उत्पन्न होनेवाला नाभि के नीचे से ऊपर उठता हुआ जो मुख को प्राप्त होता है उसको नाद कहते हैं वह कण्ठ आदि स्थानों में विभाग को प्राप्त हुआ वर्ण भाव को प्राप्त होता है उसको शब्द कहते हैं ॥

४-( उत्तर ) आत्मा बुद्ध्या समेत्यार्थान्मनो युङ्क्ते विवक्षया।
मनः कायाग्निमाहन्ति स प्रेरयति मारुतम् ॥
मारुतस्तूरसि चरन्मन्द्रं जनयति स्वरम् ॥

जीवात्मा बुद्धि से अर्थों की संगति करके कहने की इच्छा से मन को युक्त करता, विद्युत्रूप मन जाठराग्नि को ताड़ता वह वायु को प्रेरणा करता और वायु उरःस्थल में विचरता हुआ मन्द स्वर को उत्पन्न करता है ॥

( प्रश्न ) शब्द का स्वरूप कैसा है किस फल को प्राप्त करता और किन पुण्यों से सेवित है ?

५-( उत्तर ) तमक्षरं ब्रह्मपरं पवित्रं गुहाशयं सम्यगुशन्ति विप्राः।
स श्रेयसा चाभ्युदयेन चैव सम्यक् प्रयुक्तः पुरुषं युनक्ति ॥ २ ॥

( विप्रः ) विद्वान् लोग ( तम् ) उस आकाशवायु प्रतिपादित (अक्षरम्) नाशरहित ( गुहाशयम् ) विद्यासुशिक्षासहित बुद्धि में स्थित ( परम् ) अत्युत्तम ( पवित्रम् ) शुद्ध ( ब्रह्म ) शब्दराशि की ( सम्यक् ) अच्छे प्रकार ( उशन्ति ) प्राप्ति की कामना करते हैं और ( स एव ) वही ( सम्यक् प्रयुक्तः ) अच्छे प्रकार प्रयोग किया हुआ शब्द ( अभ्युदयेन ) शरीर आत्मा मन (च) और स्वसम्बन्धियों के लिये इस संसार के सब सुख तथा (श्रेयसा) विद्यादि शुभ गुणों के योग ( च ) और मुक्तिसुख से ( पुरुषम् ) मनुष्य को ( युनक्ति ) युक्त कर देता है इसलिये इस वर्णोच्चारण की श्रेष्ठ शिक्षा से शब्द के विज्ञान में सब लोग प्रयत्न करें ॥

## शब्द का लक्षण ॥

६—श्रोत्रोपलब्धिर्बुद्धिनिर्ग्राह्यः प्रयोगेणाभिज्वलित आकाशदेशः शब्दः ॥ महाभा० । अ० १ । पा० १ । सू० २ । आ० २ ॥

यह ( अ इ उ ण् ) सूत्र की व्याख्या में लिखा है कि ( श्रोत्रोपलब्धिः ) जिसका कान इन्द्रिय से ज्ञान ( बुद्धिनिर्ग्राह्यः ) और बुद्धि से निरन्तर ग्रहण ( प्रयोगेणाभिज्वलितः ) जो उच्चारण से प्रकाशित होता तथा (आकाशदेशः) जिसके निवास का स्थान आकाश है ( शब्दः ) वह शब्द कहाता है ॥

( प्रश्न ) वर्णमाला में कितने वर्ण हैं ?

७-( उत्तर ) त्रिषष्टिः ॥ ३ ॥

तिरसठ हैं । और वे अकारादि वर्णों में विभक्त हैं, जैसेः—

## अकारादि स्वरों का स्वरूप ॥

| ह्रस्व | दीर्घ | प्लुत |
|---|---|---|
| अ | आ | अ ३ |
| इ | ई | इ ३ |
| उ | ऊ | उ ३ |
| ऋ | ॠ | ऋ ३ |
| लृ | ० | लृ ३ |
| ० | ए | ए ३ |
| ० | ऐ | ऐ ३ |
| ० | ओ | ओ ३ |
| ० | औ | औ ३ |

कवर्ग—क ख ग घ ङ ।

चवर्ग—च छ ज झ ञ ।

टवर्ग—ट ठ ड ढ ण ।

तवर्ग—त थ द ध न ।

पवर्ग—प फ ब भ म ।

अन्तस्थ—य र ल व ।

ऊष्म—श ष स ह ।

### अयोगवाहरूप ।

| | |
|---|---|
| ः विसर्जनीय | ꣳ ह्रस्व |
| ᳵ जिह्वामूलीय | ꣴ दीर्घ |
| ᳶ उपध्मानीय | ँ अनुनासिक चिन्ह |
| ं अनुस्वार | ळ और यह अक्षर |
| | इनको चार यम भी कहते हैं |

उक्त वर्णों में अवर्ग के वर्ण अकार आदि स्वर और कवर्ग आदि वर्गों के वर्ण व्यञ्जन कहाते हैं, स्वर वर्ण शब्दों में शुद्धस्वरूप से भी रहते और

व्यञ्जनों के साथ में मात्रारूप से भी आते हैं, मात्रारूप स्वरों में जब व्यञ्जन मिलाये जाते हैं तब प्रत्येक व्यञ्जन बारह प्रकार से कहा जाता है उसका स्वरूप और संयोगचक्र ( जिससे कि व्यञ्जन का परस्पर सम्बन्ध विदित होता है ) आगे लिखते हैं:—

## बारह अक्षरों का स्वरूप ॥

| क् | क् | क् | क् | क् | क् | क् | क् | क् | क् | क् | क् |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| अ | आ | इ | ई | उ | ऊ | ए | ऐ | ओ | औ | अं | अः |
| ा | ा | ि | ी | ु | ू | े | ै | ो | ौ | ं | ः |
| क | का | कि | की | कु | कू | के | कै | को | कौ | कं | कः |

## संयोगचक्रम् ॥

| | | | |
|---|---|---|---|
| क् य् अ—क्य | ज् ञ् अ—ज्ञ | क् ऋ—कृ | क् व् अ—क्व |
| क् च् अ—क्च | ह् य् अ—ह्य | क् ॠ—कॄ | क् ष् अ—क्ष |
| क् र् अ—क्र | ह् व् अ—ह्व | क् लृ—क्लृ | श् य् अ—श्य |

जैसे यह ककार का स्वरों के साथ मेल करके स्वरूप दिखलाया है वैसे ही खकारादि वर्णों का स्वरों के साथ मेल और स्वरूप का विज्ञान बुद्धि से पढ़ने पढ़ानेवालों को लिख लिखा कर ठीक २ करना चाहिये ॥

## स्वरों का लक्षण ॥

८—स्वयं राजन्त इति स्वराः ॥ महाभाष्ये अ० १ । पा० २ । सू० २९ । आ० १ ॥

जिन के उच्चारण में दूसरे वर्णों के सहाय की अपेक्षा न हो वे स्वर कहाते हैं ॥

## स्वरों की संज्ञा ॥

९-ऊकालोऽज्झ्रस्वदीर्घप्लुतः ॥ अ० १ । पा० २ । सू० २७ ॥

स्वरों की ह्रस्व दीर्घ और प्लुत भेद से तीन संज्ञा हैं । इनके उच्चारण समय का लक्षण यह है कि जितने समय में अङ्गुष्ठ के मूल की नाड़ी की गति एक बार होती है उतने समय में ह्रस्व उस से दूने काल में दीर्घ और उस के तिगुने काल में प्लुत का उच्चारण करना चाहिये और स्वरों के उदात्तादि भी गुण हैं ॥

१०-उच्चैरुदात्तः ॥ अ० १ । २ । २९ ॥

ऊर्ध्वध्वनि से उदात्त । और

११-नीचैरनुदात्तः ॥ अ० १ । २ । ३० ॥

नीचे स्वर से अनुदात्त बोला जाता है ।

१२-समाहारः स्वरितः ॥ अ० १ । २ । ३१ ॥

उदात्त और अनुदात्त स्वरों को मिलाकर बोलना स्वरित कहाता है ॥

१३-ह्रस्वं लघु ॥ अ० १ । ४ । १० ॥

ह्रस्व स्वर की लघु संज्ञा । और

१४-संयोगे गुरु ॥ अ० १ । ४ । ११ ॥

जो दो वा अधिक व्यञ्जनों का संयोग परे हो तो पूर्व ह्रस्व अच् की गुरु संज्ञा होती है । जैसे ( विप्रः ) यहां वकार में इकार की गुरु संज्ञा है क्योंकि इसके परे पकार और रेफ का संयोग है ॥

१५-दीर्घं च ॥ अ० १ । ४ । १२ ॥

और दीर्घ की भी गुरु संज्ञा है ।

१६-हलोऽनन्तराः संयोगः ॥ अ० १ । १ । ७ ॥

अनन्तर अर्थात् अचों का जो व्यवधान उससे रहित हलों की संयोग संज्ञा है ।

## व्यञ्जन का लक्षण ॥

१७-अन्वग्भवति व्यञ्जनमिति ॥ म०भा० ॥
अ० १ । पा० २ । सू० २९ । आ० १ ॥

जिन का उच्चारण विना स्वर के नहीं हो सकता वे व्यञ्जन कहाते हैं ॥

## उच्चारण करनेवालों के गुण ॥

१८—माधुर्यमक्षरव्यक्तिः पदच्छेदस्तु सुस्वरः ।
धैर्यं लयसमर्थं च षडेते पाठका गुणाः ॥

( माधुर्यम् ) वर्णों के उच्चारण में मधुरता ( अक्षरव्यक्तिः भिन्न २ अक्षर ( पदच्छेदः ) पृथक् २ पद ( तु ) और ( सुस्वरः ) सुन्दरध्वनि ( धैर्यम् ) धीरता ( च ) और ( लयसमर्थम् ) विराम यथा सार्थकता और जैसा ह्रस्व दीर्घ प्लुत उदात्त अनुदात्त स्वरित स्वर स्पर्श आदि आभ्यन्तर और विवारादि बाह्य प्रयत्न से अपने २ स्थानों में वर्णों का उच्चारण करना तथा सत्यभाषणादि भी वर्णों के उच्चारण करनेवालों के गुण हैं ॥

## स्वरों के उच्चारण में दोष ॥

१९—ग्रस्तं निरस्तमविलम्बितं निर्हतमम्बूकृतं ध्मातमथो विकम्पितम् ॥ सन्दष्टमेणीकृतमर्द्धकं द्रुतं विकीर्णमेताः स्वरदोषभावनाः ॥ महाभाष्य । अ० १ । पा० १ । आ० १ ॥

( ग्रस्तम् ) जैसे किसी वस्तु को मुख से पकड़ कर बोलना ( निरस्तम् ) जैसे किसी वस्तु को मुख से ग्रहण करके फेंक देना ( अविलम्बितम् ) जिस का उच्चारण पृथक् २ करना चाहिये उसको वर्णान्तर में मिलाके बोलना ( निर्हतम् ) जैसे किसी को धक्का देना ( अम्बूकृतम् ) जैसे मुख में जल भर के बोलना (ध्मातम् ) जैसे रुई को धूनना वा लोहार की भाठी के समान उच्चारण करना ( विकम्पितम् ) जैसे कम्प करके बोलना ( सन्दष्टम् ) जैसे किसी वस्तु को दांतों से काटते हुए बोलना ( एणीकृतम् ) जैसे हरिण कूद के चलते हैं वैसे ऊपर नीचे ध्वनि से बोलना ( अर्द्धकम् ) जितने समय में जिस वर्ण का उच्चारण करना चाहिये उसके आधे समय में बोलना ( द्रुतम् ) त्वरा से बोलना ( विकीर्णम् ) जैसे कोई वस्तु बिखर जाय जैसा उच्चारण करना ये सब दोष स्वरों के उच्चारण करनेहारों के हैं ॥

२०—अतोऽन्ये व्यञ्जनदोषाः । शशः षष इति मा भूत् । पलाशः पलाष इति मा भूत् । मञ्चको मञ्जक इति मा भूत् ॥ महाभाष्य । अ० १ । पा० १ । आ० १ ॥

व्यञ्जनों के उच्चारण में भी दोषों को छोड़ कर बोलना चाहिये। जैसे ( शशः ) इन तालव्य शकारों के उच्चारण में ( षष इति मा भूत् ) मूर्द्धन्य षकारों का उच्चारण करना ( पलाशः पलाषः ) यहां भी पूर्ववत् जानना ( मञ्चकः ) कोई इस च के स्थान में ( मञ्जकः ) ज का उच्चारण करे इत्यादि व्यञ्जनों के उच्चारण करनेहारों के दोष कहाते हैं इसलिये जिस २ अक्षर का जो २ स्थान प्रयत्न और उच्चारण का क्रम है वैसा ही उस २ का उच्चारण करना योग्य है।

( प्रश्न ) इस ग्रन्थ में कितने प्रकरण हैं ? ॥

२१—( उत्तर ) स्थानमिदं करणमिदं प्रयत्न एषो द्विधाऽनिलः-स्थानम्। पीडयति वृत्तिकारः प्रक्रम एषोऽथ नाभितलात् ॥ ४ ॥

स्थान, करण, आभ्यन्तर प्रयत्न, बाह्य प्रयत्न स्थान में वायु का ताड़न, वृत्तिकार प्रक्रम और नाभि के अधोभाग से वायु का उत्थान, ये आठ ( ८ ) प्रकरण क्रम से इस ग्रन्थ में हैं ॥

## अथ प्रथमं प्रकरणम् ॥

२२-अकुहविसर्जनीयाः कण्ठ्याः ॥ ५ ॥

अ, आ, अ३, कु अर्थात् क, ख, ग, घ, ङ, ह और ः विसर्जनीय इन वर्णों का कण्ठ स्थान है। अर्थात् जो जिह्वा का मूल कण्ठ का अग्रभाग काकल्क के नीचे देश है उस कण्ठ स्थान से इनका शुद्ध उच्चारण होता है ॥

२३-हविसर्जनीयावुरस्यावेकेषाम् ॥ ६ ॥

कई एक आचार्यों का ऐसा मत है कि हकार और ः विसर्जनीय का उच्चारण उरः स्थान अर्थात् कण्ठ के नीचे और स्तनों के ऊपर स्थान से करना चाहिये ॥

२४-जिह्वामूलीयो जिह्व्यः ॥ ७ ॥

और वे ऐसा भी मानते हैं कि जिसलिये जीभ के मूल से इस जिह्वामूलीय का उच्चारण होता है इसलिये यह जिह्वामूलीय कहाता है ॥

२५-कवर्ग ऋवर्णश्च जिह्व्यः ॥ ८ ॥

तथा उन का यह भी मत है कि जिस कारण कवर्ग और ऋवर्ण अर्थात् ह्रस्व दीर्घ और प्लुत का जिह्वामूल भी स्थान है इससे इनको जिह्वा की जड़ में से भी बोलना अशुद्ध नहीं ॥

२६–सर्वमुखस्थानमवर्णमित्येके ॥ ९ ॥

जिसलिये अवर्ण का उच्चारण सब मुख में करना शुद्ध है इसलिये कोई आचार्य अवर्ण को सर्वमुखस्थान वाला कहते हैं ॥

२७–कण्ठ्यानास्यमात्रानित्येके ॥ १० ॥

तथा कई एक आचार्यों का मत ऐसा भी है कि जिन २ वर्णों का कण्ठ स्थान है उन सब का उच्चारण मुखमात्र में होना भी अशुद्ध नहीं ॥

२८–इचुयशास्तालव्याः ॥ ११ ॥

जो इ, ई, इ ३, चु अर्थात् च, छ, ज, झ, ञ, य और श हैं इनका तालु स्थान अर्थात् दांतों के ऊपर से उच्चारण करना चाहिये, जैसे च के उच्चारण में जिस स्थान में जैसी जीभ की क्रिया करनी होती है वैसे शकार का उच्चारण करना योग्य है ॥

२९–ऋटुरषा मूर्द्धन्याः ॥ १२ ॥

ऋ, ॠ, ऋ ३, ट, ठ, ड, ढ, ण, र और ष का उच्चारण मूर्द्धा स्थान अर्थात् तालु के ऊपर से करना चाहिये । जैसी क्रिया ट के उच्चारण में की जाती है वैसी ही ष के उच्चारण में करनी उचित है ॥

३०–रेफो दन्तमूलीय एकेषाम् ॥ १३ ॥

कई एक आचार्यों का ऐसा मत है कि र का उच्चारण दांत के मूल से भी करना योग्य है ॥

३१–दन्तमूलस्तु तवर्गः ॥ १४ ॥

वैसे ही कई एक आचार्यों के मत में तवर्ग अर्थात् त, थ, द, ध और न का उच्चारण दन्तमूल स्थान से भी करना अच्छा है ॥

३२–लृतुलसा दन्त्याः ॥ १५ ॥

लृ लॄ ३ तु अर्थात् त, थ, द, ध, न, ल और स इन वर्णों का दन्त-स्थान अर्थात् दांतों में जिह्वा लगा के उच्चारण करना है ॥

३३–वकारो दन्त्यौष्ठ्यः ॥ १६ ॥

व का उच्चारण दांत और ओष्ठ से होना चाहिये ॥

३४–सृक्किणीस्थानमेके ॥ १७ ॥

कई एक आचार्यों के मत में वकार को सृक्किणी स्थान से बोलना चाहिये जो दांत और ओष्ठ के बीच में स्थान है उसे सृक्किणी कहते हैं ॥

३५-उपूपध्मानीया ओष्ठ्याः ॥ १८ ॥

उ, ऊ, उ३, प, फ, ब, भ, म और ≍ इस उपध्मानीय का ओष्ठ स्थान उच्चारण करना शुद्ध है ॥

३६-अनुस्वारयमा नासिक्याः ॥ १९ ॥

ल को छोड़के ँ और · अनुस्वार को नासिका से बोलना शुद्ध है ॥

३७-कण्ठ्यनासिक्यमनुस्वारमेके ॥ २० ॥

कंठ और नासिका स्थानवाले ङकार को कोई आचार्य्य अनुस्वार के समान केवल नासिका स्थानी कहते हैं ॥

३८-यमाश्च नासिक्यजिह्वामूलीया एकेषाम् ॥ २१ ॥

कई एक आचार्य्यों के मत से यम वर्ण अर्थात् ँ ँ ँ ये भी नासिका और जिह्वामूल स्थानवाले हैं ॥

३९-एदैतौ कण्ठ्यतालव्यौ ॥ २२ ॥

ए ऐ कंठ और तालु से बोलने योग्य हैं ॥

४०-ओदौतौ कण्ठ्योष्ठ्यौ ॥ २३ ॥

ओ औ को कंठ और ओष्ठ से बोलना शुद्ध है ॥

४१-ङञणनमाः स्वस्थाननासिकास्थानाः ॥ २४ ॥

ङकारादि पांच वर्णों को स्व २ स्थान और नासिका स्थान से बोलना चाहिये ॥

४२-द्वे द्वे वर्णे सन्ध्यक्षराणामारम्भके भवत इति ॥ २५ ॥

सन्ध्यक्षर अर्थात् जो ( ए, ऐ, ओ, औ ) हैं इन में दो २ वर्ण मिले होते हैं जैसे ( अ, आ, से इ, ई ) मिल के ए, ( अ, आ, से ए, ऐ ) मिल के ऐ, ( अ आ, से उ, ऊ ) मिल के ओ ( अ, आ, से ओ, औ ) मिलके औ हो जाते हैं, जैसे एकार के आदि में अकार का कंठ और अन्त में इकार का तालु स्थान है इसी प्रकार ओकार में प्रथम कण्ठ और दूसरा ओष्ठ स्थान है ॥

४३-सरेफ ऋवर्णः ॥ २६ ॥

जो रेफ के सहित ऋवर्ण है उसको मूर्द्धा स्थान में बोलना चाहिये ॥

इति प्रथमं प्रकरणम् ॥

# अथ द्वितीयं प्रकरणम् ॥

अब स्थानों के कहने के पश्चात् दूसरे प्रकरण का आरम्भ करते हैं, इस में जैसी २ क्रिया से जिस २ वर्ण का उच्चारण करना होता है उस २ का वर्णन है, परन्तु यहां इतना अवश्य समझना है कि सब वर्णों के उच्चारण में जिह्वा मुख्य साधन है क्योंकि उसके बिना किसी वर्ण का उच्चारण कभी नहीं हो सकता ॥

४४–जिह्व्यतालव्यमूर्द्धन्यदन्त्यानां जिह्वा करणम् ॥ १ ॥

जिन का जिह्वामूल, तालु, मूर्द्धा और दन्त स्थान है उनके उच्चारण में जिह्वा मुख्य साधन है, क्योंकि जिस २ वर्ण का जो २ स्थान कहा है उस २ में जिह्वा लगाने ही से उनका ज्यों का त्यों उच्चारण होता है, यह सामान्य सूत्र है इस का विशेष विधान आगे कहते हैं ॥

४५–जिह्वामूलेन जिह्व्यानां तदेवाभ्यासम् ॥ २ ॥

जिन वर्णों का जिह्वामूल अभ्यास अर्थात् उच्चारण स्थान है उन जिह्वामूलीय वर्णों का जिह्वामूल से स्पर्श करके उच्चारण करना चाहिये * ॥

४६–जिह्वोपाग्रेण मूर्द्धन्यानाम् ॥ ३ ॥

जिन वर्णों का मूर्द्धा स्थान कहा है उनका उच्चारण जिह्वा के ऊपरले अग्रभाग से मूर्द्धा को स्पर्श करके करना चाहिये ॥

४७–जिह्वाग्राधः करणं वा ॥ ४ ॥

इन के उच्चारण में दूसरा पक्ष यह भी है कि जिह्वाग्र के अधोभाग से मूर्द्धा को स्पर्श करके उच्चारण करना योग्य है ॥

४८–जिह्वाग्रेण दन्त्यानाम् ॥ ५ ॥

जिन वर्णों का दन्त स्थान कहा है उन का उच्चारण जिह्वा के अग्रभाग से दांतों को स्पर्श करके ही करना चाहिये ॥

४९–इत्यन्तदन्तःकरणम् ॥ ६ ॥

इस प्रकार से मुख के भीतर स्थानों में वर्णों की उच्चारण क्रिया जाननी चाहिये ॥

इति द्वितीयं प्रकरणम् ॥

---

* इस का अर्थ यह भी हो सकता है कि जिह्वामूलीय वर्णों का जिह्वामूल उच्चारण साधक उनके लिये है जिनको उस प्रकार बोलने का अभ्यास होवे ॥

## अथ तृतीयं प्रकरणम् ॥

अब स्थान और करण के कहने पश्चात् तीसरे प्रकरण का आरम्भ किया जाता है इसमें आभ्यन्तर प्रयत्नों का वर्णन किया है ॥

५०-प्रयत्नोऽपि द्विविधः ॥ १ ॥

प्रयत्न भी दो प्रकार के होते हैं ॥

५१-आभ्यन्तरो बाह्यश्च ॥ २ ॥

आभ्यन्तर और बाह्य ॥

५२-आभ्यन्तरस्तावत् ॥ ३ ॥

इन दोनों में से प्रथम आभ्यन्तर प्रयत्नों को कहते हैं ॥

५३-स्पृष्टकरणाः स्पर्शाः ॥ ४ ॥

ककार से लेके मकार पर्यन्त २५ पचीस वर्णों का स्पृष्ट प्रयत्न है अर्थात् जिह्वा से स्व २ स्थानों में स्पर्श करके इन वर्णों का उच्चारण करना शुद्ध है ॥

५४-ईषत्स्पृष्टकरणाः अन्तस्थाः ॥ ५ ॥

थोड़े स्पर्श करके अन्तस्थ अर्थात् य, र, ल, व का उच्चारण करना चाहिये ॥

५५-ईषद्विवृतकरणा ऊष्माणः ॥ ६ ॥

जिसलिये ऊष्म अर्थात् श, ष, स, ह का अपने २ स्थान में जिह्वा का किंचित् स्पर्श करके शुद्ध उच्चारण होता है इसलिये इनका ईषद्विवृत प्रयत्न है ॥

५६-विवृतकरणा वा ॥ ७ ॥

और इस में दूसरा पक्ष यह भी है कि स्व २ स्थान को जीभ से स्पर्श के विना भी इनका उच्चारण करना शुद्ध है इसलिये श, ष, स, ह का विवृत प्रयत्न भी है ॥

५७-विवृतकरणाः स्वराः ॥ ८ ॥

जिसलिये उक्त स्थानों से जीभ को अलग रख के स्वरों का उच्चारण करना योग्य है इसलिये इनका विवृत प्रयत्न है ॥

५८-संवृतस्त्वकारः ॥ ९ ॥

अकार का संवृत प्रयत्न है क्योंकि इस का उच्चारण कण्ठ को संकोच करके होता है परन्तु इस का कार्य करने के समय विवृत प्रयत्न ही होता है ॥

५९-इत्येषोऽन्तः प्रयत्नः ॥ १० ॥

यह आभ्यन्तर प्रयत्नों का प्रकरण पूरा हुआ ॥

इति तृतीयं प्रकरणम् ॥

## अथ चतुर्थं प्रकरणम् ॥

६०—अथ बाह्याः प्रयत्नाः ॥ १ ॥

अब इसके आगे चौथे प्रकरण में वर्णों के बाह्य प्रयत्नों का वर्णन करते हैं ॥

६१—वर्गाणां प्रथमद्वितीयाः शषसविसर्जनीयजिह्वामूलीयोपध्मानीया यमौ च प्रथमद्वितीयौ विवृतकण्ठाः श्वासाऽनुप्रदानाश्चाऽघोषाः ॥ २ ॥

यहां वर्ग शब्द से ( कु, चु, टु, तु, पु ) इन पांचों का ग्रहण है इनके दो २ वर्ण अर्थात् कवर्ग में ( क, ख ) चवर्ग में ( च, छ ) टवर्ग में ( ट, ठ ) तवर्ग में ( त, थ ) पवर्ग में ( प, फ ) ऊष्मों में ( श, ष, स ) और ( : ) विसर्जनीय ( ⨯ ) जिह्वामूलीय ( ⨯ ) उपध्मानीय ( ✱ ) ये दो यम इन अठारह ( १८ ) वर्णों का ( विवृत कंठ ) अर्थात् कंठ को फैला ( श्वासानुप्रदान ) उच्चारण के पश्चात् श्वास को युक्त कर और ( अघोष ) सूक्ष्म ध्वनि की योजनारूप क्रिया करके इनका उच्चारण करना चाहिये ॥

६२—एके अल्पप्राणा इतरे महाप्राणाः ॥ ३ ॥

पांचों वर्गों के प्रथम तृतीय और पञ्चम अर्थात् ( क, ग, ङ, च, ज, ञ, ट, ड, ण, त, द, न, प, ब, म, य, र, ल, व ) यम प्रथम तृतीय अर्थात् (✱) इतने सब अल्पप्रमाण अर्थात् ये थोड़े और ( ख, घ, छ, झ, ठ, ढ, थ, ध, फ भ, श, ष, स, ह ) ( : ) ( ⨯ ) ( ं ) ( ✱, ✱ ) और अकारादि स्वर ये सब महाप्राण अर्थात् अधिक बल से बोले जाते हैं ॥

६३—वर्गाणां तृतीयचतुर्था अन्तस्था हकारानुस्वारौ यमौ च तृतीयचतुर्थौ नासिक्याश्च संवृतकण्ठा नादानुप्रदाना घोषवन्तश्च ॥ ४ ॥

पांचों वर्गों के तीसरे और चौथे वर्ण अर्थात् ( ग, घ, ज, झ, ड, ढ, द, ध, ब, भ ) अन्तस्थ अर्थात् ( य, र, ल, व ) ह, ( ं ) अनुस्वार और तीसरे चौथे यम अर्थात् ( ✱ ) तथा सानुनासिक अकारादि स्वर इन का संवृतकंठ प्रयत्न अर्थात् कंठ का संकोच ( नादानुप्रदानाः ) इन के उच्चारण में अव्यक्त ध्वनि और ( घोषवन्तः ) इनका उच्चारण गम्भीर शब्द से करना चाहिये ॥

६४—यथा तृतीयास्तथा पञ्चमाः ॥ ५ ॥

वर्गों के तृतीय वर्णों के समान पञ्चम वर्ण अर्थात् ( ङ, ञ, ण, न, म ) के ( संवृतकंठ ) ( नादानुप्रदान ) और ( घोष ) प्रयत्न समझने चाहिये ॥

६५—आनुनासिक्यमेषामधिको गुणः ॥ ६ ॥

पूर्वोक्त ङ, ञ, ण, न, म को मुख से बोले पश्चात् नासिका से बोलना ही इन का आनुनासिक गुण अधिक है ॥

६६—शादय ऊष्माणः ॥ ७ ॥

शादि अर्थात् ( श, ष, स, ह ) की ऊष्म संज्ञा और ये ( महाप्राण ) प्रयत्न से बोले जाते हैं ॥

६७—स्थानेन द्वितीयाः ॥ ८ ॥

जो पांच वर्गों के दूसरे वर्ण अर्थात् ( छ, ठ, थ, फ ) हैं वे सकार के समान महाप्राण प्रयत्न से बोलने चाहिये ॥

६८—हकारेण चतुर्थाः ॥ ९ ॥

वर्गों के चतुर्थ अर्थात् ( घ, झ, ढ, ध, भ ) इन पांच वर्णों का हकार के समान महाप्राण प्रयत्न होता है ॥

॥ इति चतुर्थं प्रकरणम् ॥

## अथ पञ्चमं प्रकरणम् ॥

६९—तत्र स्पर्शयमवर्णकरो वायुरयः पिण्डवत्स्थानमभिपीडय-ति ॥ अन्तस्थवर्णकरो वायुर्दारुपिण्डवदूष्मस्वरवर्णकरो वायुरूर्णापि-ण्डवदुक्ताः स्थानकारणप्रयत्नाः ॥ १ ॥

सब मनुष्यों को उचित है कि जो ( स्पर्श ) ककार से लेके म पर्यन्त पच्चीस ( २५ ) वर्ण और चार यम हैं इन को प्रकट करने वाले वायु को लोहे के गोले के समान स्थान में लगा के अन्तस्थ वर्णों के बोलने में वायु को काष्ठ के गोले के समान स्थान में लगा के और शादि तथा २२ बाईस स्वरों के उच्चारण में वायु को ऊनके गोले के समान स्थान में लगा के बोला करें। इस प्रकार जो स्थान करण और प्रयत्न कह चुके हैं उनका ज्ञान अ-वश्य करें।

॥ इति पञ्चमं प्रकरणम् ॥

## अथ षष्ठं प्रकरणम् ॥

७०—अवर्णोह्रस्वदीर्घप्लुतत्वाच्च त्रैस्वर्योपनयेन चानुनासिक्य भेदाच्च संख्यातोऽष्टादशात्मक एवमिवर्णादयः ॥ १ ॥

अब अकारादि वर्णों के भेद दिखाते हैं—अकार के उदात्त, अनुदात्त और स्वरित भेद हैं। और जब इन एक २ के साथ ह्रस्व उदात्त, ह्रस्व अनुदात्त, ह्रस्व स्वरित और इसी प्रकार दीर्घ और प्लुत के साथ लगाते हैं तब अकार के नव भेद हो जाते हैं और जब ये सानुनासिक भेदयुक्त होते हैं तब इन नव २ के अठारह २ भेद होते हैं। इसी प्रकार इकार आदि स्वरों में प्रत्येक के अठारह २ भेद समझने चाहिये, परन्तु—

७१—ऌवर्णस्य दीर्घा न सन्ति ॥ २ ॥

जिसलिये ऌकार के दीर्घ भेद नहीं होते—

७२—तं द्वादशभेदमाचक्षते ॥ ३ ॥

इसलिये ऌकार को बारह ( १२ ) भेद से युक्त कहते हैं।

७३—यदृच्छाशब्दे अशक्तिजानुकरणे वा यदा दीर्घाः स्युस्तदाऽष्टादश भेदं ब्रुवते क्लृपक इति ॥ ४ ॥

जिन लोगों के मत में यदृच्छा शब्द होते हैं वे जब उनका अशक्तिज के अनुकरण में प्रयोग करते हैं तब ऌकार को दीर्घ मान के उस के भी अठारह ( १८ ) भेद कहते हैं जैसे क्लृपक इस प्रयोग में होते हैं ॥

७४—सन्ध्यक्षराणां ह्रस्वा न सन्ति तान्यपि द्वादशप्रभेदानि ॥५॥

जिसलिये सन्ध्यक्षर अर्थात् ( ए, ऐ, ओ, औ ) इनके ह्रस्व नहीं होते इसलिये इन के भी बारह २ भेद होते हैं।

७५—अन्तस्था द्विप्रभेदा रेफवर्जिताः सानुनासिका निरनुनासिकाश्च ॥ ६ ॥

और ( र ) को छोड़ कर अन्तस्थ अर्थात् ( य, ल, व ) ये तीन सानुनासिक यँ, लँ, वँ और निरनुनासिक य, ल, व भेद से दो प्रकार के होते हैं ॥

७६—रेफोष्मणां सवर्णा न सन्ति ॥ ७ ॥

जिसलिये ( र ) और ऊष्म अर्थात् ( श, ष, स, ह ) का कोई सवर्णी नहीं होता इसलिये इन के परे किसी वर्ण के स्थान में इनका सवर्णी आदेश नहीं होता ॥

७७–वर्ग्यो वर्ग्येण सवर्णः ॥ ८ ॥

परन्तु कु, चु, टु, तु, पु इन पांच वर्ग और य, ल, व इन तीनों की परस्पर सवर्ण संज्ञा मानी जाती है, जैसे ककार का सवर्णी खकार समझा जाता है वैसे सर्वत्र समझना चाहिये ॥

इति षष्ठं प्रकरणम् ॥

## अथ सप्तमं प्रकरणम् ॥

७८–इत्येष क्रमो वर्णानाम् ॥ १ ॥

यह पूर्व अकारादि वर्णों का क्रम कह के–

७९–तत्रैते कौशिकीयाः श्लोकाः ॥ २ ॥

षष्ठ प्रकरण के विषय में कौशिक ऋषि के श्लोक हैं उन में से आगे कुछ विशेष विषयक श्लोक लिखते हैं ॥

८०–सर्वान्तऽयोगवाहत्वाद्विसर्गादिरिहाऽष्टकः ॥ अकार उच्चारणार्थो व्यञ्जनेष्वनुबध्यते ॥ ३ ॥

बिना संयोग के प्राप्त होने से यहां सब वर्णमाला के अन्त में विसर्ग आदि अष्टक ( विसर्जनीय, जिह्वामूलीय, उपध्मानीय, अनुस्वार, चार यम ) गिना जाता है और अलग इसकी प्राप्ति होती है इससे विसर्गादि अष्टक अयोगवाह कहाता और वर्णमाला के वर्णों से अलग गिना जाता है । वर्णमाला के व्यञ्जनों में एक अकार अनुबन्ध किया है वह उच्चारणमात्र के लिये है कि जिससे व्यंजन का स्पष्ट उच्चारण हो ॥

८१–ᳵकᳵपयोः कपकारौ च तद्वर्गीयाश्रयत्वतः । पलिक्क्नी चख्खनतुर्जग्ग्मिर्जघ्घ्नुरित्यत्र यद्वपुः । नासिक्येनोक्तं कादीनां त इमेऽयमास्तेषामुकारः संस्थानवर्गीयलक्षकः ॥ ४ ॥

ᳵजिह्वामूलीय और उपध्मानीय के साथ में जो ककार और पकार हैं वे तद्वर्गीयाश्रयत्व से हैं अर्थात् उन का कवर्ग और पवर्ग के परे विधान है इस से उन के साथ में ककार और पकार हैं । पलिक्क्नी आदि प्रयोगों में जो ( क् ख् ग् घ् ) इत्याकारक अंश नासिकास्थानीय ( न् न् म् न् ) वर्णों से अप्रकटित अर्थात् गृहीत नहीं होता है वह अयम अर्थात् यम नहीं और ककारादि वर्णों का जो उकार आता है वह संस्थानवर्गीय वर्ण अर्थात् उन वर्गों के सजातीय वर्णों का लक्षक है जैसे ( कु, चु, टु, तु, पु ) इनमें प्रत्येक वर्ण के उकार के संयोग से वर्गमात्र का बोध होता है ॥

इति सप्तमं प्रकरणम् ॥

## अथाष्टमं प्रकरणम् ॥

८२–उक्ताः स्थानकरणप्रयत्नाः ॥ १ ॥

अब सब वर्णों में स्थान, करण और प्रयत्नों को कह चुके अगले प्रकरण में स्थान आदि के लक्षण कहते हैं ॥

८३–यत्रस्था वर्णा उपलभ्यन्ते तत्स्थानम् ॥ २ ॥

स्थान उसको कहते हैं कि जहां से प्रसिद्ध होके वर्ण सुनने में आते हैं ॥

८४–येन निर्वृत्यते तत्करणम् ॥ ३ ॥

स्थानों में जीभ और प्राण के जिस संयोग से वर्णों का उच्चारण करना होता है उसको करण कहते हैं ॥

८५–प्रयतनं प्रयत्नः ॥ ४ ॥

जो वर्णों के उच्चारण में पुरुषार्थ से यथावत् क्रिया करनी होती है वह प्रयत्न कहाता है ॥

८६–नाभिप्रदेशात्प्रयत्नप्रेरितः प्राणो नाम वायुरूर्ध्वमाक्रामन्नुरआदीनां स्थानानामन्यतमस्मिन् स्थाने प्रयत्नेन विधार्यते ॥ ५ ॥

जो ऊपर को श्वास निकलता है उसको प्राण कहते हैं जो आत्मा के उच्चारण की इच्छा से विचारपूर्वक नाभि देश से प्रेरणा किया प्राणवायु ऊपर को उठता हुआ कण्ठ आदि स्थानों में से किसी स्थान में उत्तम यतन के साथ विचारा जाता है अर्थात् अकारादि वर्णों के पृथक् २ उच्चारण में वायु के संयोग से विचारपूर्वक यथायोग्य क्रिया करनी चाहिये। सब मनुष्यों को उचित है कि जिस २ प्रकरण में जिस वर्ण के उच्चारण के लिये जो २ बात लिखी है उसको ठीक २ जानकर विद्यार्थियों को जना के शब्दाक्षरों के प्रयोग ज्यों के त्यों कर प्रशंसित हो सदा आनन्द से युक्त रहें और सब विद्यार्थियों को भी वर्णोच्चारण शुद्ध कराकर आनन्द में रक्खें ॥

इत्यष्टमं प्रकरणम् ॥

ऋतुरामाङ्कचन्द्रेऽब्दे माघमासे सिते दले। चतुर्थ्यां शनिवारेऽयं ग्रन्थः पूर्तिं समागतः ॥

इति श्रीमत्स्वामिदयानन्दसरस्वती प्रणीतव्याख्या-
सहिता पाणिनीयशिक्षासूत्र संग्रहान्विता
वर्णोच्चारणशिक्षा समाप्ता ॥

## [illegible]णसर्वस्व के नियम ॥

१—यह मासिकपत्र सा[illegible]: फारम ५२ पेज रायल साइज का प्रतिमास की अन्तिम तारीख़ को [illegible]कलता है ॥

२—इस का वार्षिक मू[illegible]डाकव्यय सहित बाहर के ग्राहकों से २।) सवा दो रुपया अगाऊ और [illegible]त्रे के ग्राहकों से २) लिया जाता है ॥

३—अगला अंक पहुंच ज[illegible] पर पिछला न पहुंचने की सूचना जो ग्राहक लिखेंगे उनको पिछला [illegible] बिना मूल्य फिर से भेजा जायगा। देर होने पर दुबारा अंक ≈) प्रति [illegible] हिसाब से मिलेंगे।)

४—राजा रईस लोगों [illegible]उन के गौरवार्थ ५) वार्षिक मूल्य लिया जायगा ॥

५—नमूने की प्रति )॥ [illegible] टिकट आने पर बिना मूल्य भेजी जाती है ॥

६—मूल्य भेजते समय [illegible]हक लोग अपना नम्बर अवश्य लिखा करें। चिट्ठी पत्री नागरी वा अंग[illegible]ी में भेजा करें उर्दू के हम उत्तर दाता नहीं हैं।

७—जो ग्राहक कहीं बदली आदि के कारण स्थानान्तर में जावें तो अपना पता अवश्य बदलवावें। अन्यथा अंक न पहुंचने के उत्तरदाता हम न होंगे ॥

८—जो ग्राहक लोग अन्य ग्राहक करावेंगे उन को यथोचित कमीशन मिलेगा और १० ग्राहक कराने वाले को १ मासिक पत्र बिना दाम मिला करेगा।

## विज्ञापन छपाने बंटाने के लिये नियम ॥

१—जो विज्ञापन ब्रा०स० में छपें वा बांटे जावें उन के सत्य मिथ्या होने के उत्तर दाता विज्ञापन वाले ही समझे जायंगे। ग्राहक सोच समझ के व्यवहार करें।

२—ब्रा०स० में एक बार कोई विज्ञापन एक १ पेज से कम छपावे तो =)॥ लैन के हिसाब से लिया जायगा। तीन मास तक =)। ६ मास तक =) एक वर्ष तक -)॥ प्रति पङ्क्ति प्रतिमास लगेगा।

३—एक बार एक पेज पूरा छपाने पर ३) लगेगा। १ पेज का तीन मास तक ७) छः मास तक १२) और १ वर्ष तक २०) लगेगा।

४—जिस किसी को विज्ञापन बंटाना हो उनको ब्रा० स० के दफ्तर से पूछकर ब्रा० स० का कोड पत्र और तारीख़ छपानी चाहिये। बांटने के लिये जो विज्ञापन छपाये जावें उन में कानून गवर्नमेण्ट के नियमानुसार समाचार आधे विज्ञापन में वा कुछ कम हिस्से में अवश्य होने चाहिये। स्मरण रहे कि जिस में ब्रा० स० का कोड पत्र मय तारीख़ नहो तथा समाचार न छपे हों वह नहीं बांटा जायगा। ४ मासे तक का विज्ञापन ४) में ८ मासे तक का ५) में, और १ एक तोला तक का ६) में बांटा जायगा। ह० छपाई और विज्ञापन बंटाई का पहिले लिया जायगा ॥

**पता—भीमसेन शर्मा सम्पादक ब्रा० स०—इटावा ॥**

(तं पर्यग्निं करोति) सूखे कुशों में अग्नि जलाकर पुरोडाश के सब ओर प्रदक्षिण घुमावे इस काम को पर्यग्निकरण कहते हैं (अच्छिद्रमेवैतदग्निना परिगृह्णाति) किसी ओर से घुसने का छिद्र न रहे, ऐसा अग्नि से परिग्रह करता नाम प्राण खींचता है (नेदिदं नाष्ट्रा रक्षांसि प्रमृशानिति-अग्निर्हि रक्षसामपहन्ता तस्मात्पर्यग्निं करोति) अग्नि राक्षसों का नाशक है, इस पुरोडाश का नाशक राक्षस स्पर्श न करें तिस विचार से पर्यग्नि करण करता है ॥ १३ ॥ (तꣳश्रपयति-देवस्त्वा०) उस पुरोडाश को (देवस्त्वा०) मन्त्र पढ़के सूखे कुश जलाकर पकावे। मन्त्रार्थ-हे पुरोडाश! सवितादेव तुम को अपने तेज से अत्यन्त बड़े स्वर्ग लोक में नाक नामक स्वर्गीय अग्नि में पकावें (नवाऽएतस्य मनुष्यः श्रपयिता देवो ह्यग्निः) इस पुरोडाश का पकाने वाला मनुष्य नहीं किन्तु अध्वर्यु मनुष्य में भी देवता का आरोप करे कि मनुष्य के भीतर व्यापक देव शक्ति ही काम कर रही है। (तदेनं देवएव सविता श्रपयति) सो इसको सविता देव ही पकाते हैं (देवत्रो एतदाह यदाह वर्षिष्ठेऽधिनाकइति) यह काम पुरोडाश पकाना देवों में होता है इससे ऐसा कहा है (तमभिमृशति शृतं वेदानीति) उसको पका हुआ जानलूं इस विचार से स्पर्श करता है (तस्माद्वाऽअभिमृशति) तिससे ही स्पर्श करता है ॥१४॥

(सोऽभिमृशति-माभेर्मा०) वह अध्वर्यु (माभेः) मन्त्र पढ़के पुरोडाशका स्पर्श करता है। मन्त्रार्थ-(मा त्वं भैषीर्मा संविक्था यत्त्वाहममानुषꣳ सन्तं मानुषोऽभिमृशामीत्येवैतदाह) हे पुरोडाश! तुम अमानुष देवों का भाग होने से देवरूप हो, मैं अध्वर्यु मनुष्य जो तुम्हारा स्पर्श करता हूं उससे तुम भय मत करो और चलायमान मत होओ यह अभिप्राय मन्त्र से दिखाया है ॥१५॥ (यदा शृतोऽथाभिवासयति) यदि पुरोडाश पक गया हो तो उस को अङ्गारमिश्रित भस्म से ढांप देवे (नेदेनमुपरिष्टान्नाष्ट्रा रक्षाꣳस्यवपश्यानिति) कि जिस से इस पुरोडाश को नाशक राक्षस ऊपर से नहीं देख सकें (नेद्वेव नग्न-इव मुषित-इव शयाता इत्यु चैव तस्माद्वाऽअभिवासयति) जिस पर पहिले से ही वस्त्र नहीं ऐसे नंगे वा जिस का वस्त्र चोरादि ने उतार लिया हो ऐसे मुषित मनुष्य के तुल्य पुरोडाश खुला न रहे इस कारण भस्म से ढांप देवे। अर्थात् मनुष्य को भी नंगा नहीं लेटना वा सोना चाहिये ॥ १६ ॥

(सोऽभिवासयति-अतमेरुर्यज्ञ:०) वह अध्वर्यु (अतमेरु०) मन्त्र पढ़के पुरोडाश को ढांपता है। मन्त्रार्थ-जिस से देवतों का यजन किया जाता

ऐसा यज्ञ नाम पुरोडाश और यजमान की प्रजा नाम पुत्रादि ग्लानि रहित हो जावे ( नेदेनदु यज्ञो वा यजमानो वा तान्याद्यदिदमभिवासयामीति ) जो मैं यह पुरोडाश को ढांपता हूं इस ढांपने के पश्चात् यज्ञ और यजमान का किसी प्रकार का विघ्न न हो ( तस्माद्वाऽअभिवासयति) जिस हेतु से उक्त प्रकार से ढांपता है ॥ १७ ॥ ( अथ पात्रीनिर्णेजनम् ) अब जिस में पुरोडाशार्थ आटा साना था उस पिष्टपात्री को प्रणीता के जल से धोवे और ( अङ्गुलिप्रणेजनम्) अङ्गुलियों में लगे आटा को भी उसी में धो देवे (आप्त्येभ्यो निनयति ) सो उस जल को जलते हुए कुशों से पात्री में ही तपा कर आगे लिखे प्रकार आप्त्यों के लिये गिरावे ( तद्यदाप्त्येभ्यो निनयति ) सो जो आप्त्य नामक तीन देवताओं के लिये गिराता है उस का अर्थवाद अगले ब्राह्मण में दिखाते हैं ॥ १८ ॥ यह छठा ब्राह्मण पूरा हुआ ॥

भावार्थ—आटा सानकर पुरोडाश बनाने और पकाने का विचार मुख्य कर इस छठे ब्राह्मण में दिखाया है । जो धान आदि अन्न, जल से साना-जाने पर पकाया जाता है । अन्नों में जो कुछ रस वा स्वाद है वह जल का ही अंश है । कोमलतारूप जल और कठोरतारूप अन्न दोनों के मेल से जैसे यज्ञादि होते वैसे ही तेज और शान्ति वा कोमल और कठोर दोनों को मिलाकर संसार के काम सिद्ध करने चाहिये । वेद के सिद्धान्त से जड़ में भी चेतन और चेतन जड़ भी है । केवल आविर्भाव तिरोभाव मात्र का अन्तर है । अन्नपुरोडाशादि सब में चेतन तिरोभूत है वही मनुष्य शरीरादि में आविर्भूत होता है । इसी से पुरोडाश से कहा गया कि डरो मत । अथवा सभी वस्तु में जो व्यापक चेतन विद्यमान है वह उस २ में उसी २ नामरूप से विद्यमान है वही उस २ का अधिष्ठातृ देवता और वही उस वस्तु का जीवन रूप है वही उस में ईश्वरांश है उसी के आधीन उस २ नामरूप वस्तु की स्थिति वा सत्ता है इसी अंश के कारण उस २ वस्तु में जो कुछ चमक दमक वा शोभा है । उसी ईश्वरांश वा अधिष्ठातृ देव के कारण वह वस्तु प्रिय वा ग्राह्य जान पड़ता है । इस कारण वही सत् चित् आनन्द स्वरूप है उसी सच्चिदानन्दांश रूप का सब जड़ वस्तुओं में वर्त्तमान होने से इस कर्मकाण्ड में एकेश्वरवाद दिखाना वेद का अभीष्ट है । और कर्मकाण्ड के इंगित चेष्टित विचारों से लौकिक व्यवहार के अनेक हितोपदेश वा विद्या सम्बन्धी अंश भी वेद से निकल सकते हैं । तदनुसार ही अनेक स्मृतियां वेदों से निकली हैं ॥

चतुर्धा विहितो ह वाऽअग्रेऽग्निरास । स यमग्रेऽग्निं होत्राय प्रावृणत स प्राधन्वद्यं द्वितीयं प्रावृणत स प्रैवाधन्वद्यं तृतीयं प्रावृणत प्रैवाधन्वदथ योऽयमेतर्ह्यग्निः स भीषा निलिल्ये सोऽपः प्रविवेश तं देवा अनुविद्य सहसैवाद्भ्य आनिन्युः सोऽपोऽभितिष्ठेवावष्ठ्यूता स्थ या अप्रपद्यं स्थेति याभ्यो वा मामकामं नयन्तीति तत आप्त्याः संबभूवुस्त्रितो द्वित एकतः ॥ १ ॥ त इन्द्रेण सह चेरुः । यथेदं ब्राह्मणो राजानमनुचरति स यत्र त्रिशीर्षाणं त्वाष्ट्रं विश्वरूपं जघान तस्य हैतेऽपि वध्यस्य विदांचक्रुः शश्वद्धैनं त्रित एव जघानात्यह तदिन्द्रोऽमुच्यत देवो हि सः ॥ २ ॥ त उ हैतऽऊचुः । उपैवेमऽएनो गच्छन्तु येऽस्य वध्यस्याविदुरिति किमिति यज्ञ एवैषु मृष्टामिति तद्वेत्यज्ञो मृष्टे यदेभ्यः पात्रीनिर्णेजनमङ्गुलिप्रणेजनं निनयन्ति ॥ ३ ॥ त उ हाप्त्या ऊचुः । अत्येव वयमिदमस्मत्परो नयामेति कमभीति य एवादक्षिणेन हविषा यजाताऽइति तस्मान्नादक्षिणेन हविषा यजेताप्त्येषु ह यज्ञो मृष्ट आप्त्या उ ह तस्मिन् मृजते योऽदक्षिणेन हविषा यजते ॥ ४ ॥ (ततो देवाः । एतां दर्शपूर्णमासयोर्दक्षिणामकल्पयन्यदन्वाहार्यं नेददक्षिणं हविरसदिति तन्नाना निनयति तथैभ्योऽसमदं करोति तदभितपति तथैषां शृतं भवति स निनयति—त्रिताय त्वा द्विताय त्वैकताय त्वेति । (पशुर्ह वा एष आलभ्यते यत्पुरोडाशः) ॥ ५ ॥ पुरुषं ह वै देवाः । अग्रे पशुमालेभिरे तस्यालब्धस्य मेधोऽपचक्राम सोऽश्वं प्रविवेश तेऽश्वमालभन्त तस्यालब्धस्य मेधोऽपचक्राम स गां प्रविवेश ते गामालभन्त तस्यालब्धस्य मेधोऽपचक्राम सोऽविं प्रविवेश तेऽविमालभन्त तस्यालब्धस्य

स्य मेधोऽपचक्राम सोऽजं प्रविवेश तेऽजमालभन्त तस्यालब्धस्य मेधोऽपचक्राम ॥ ६ ॥ स इमां पृथिवीं प्रविवेश । तं खनन्तइवान्वीषुस्तमन्वविन्दंस्ताविमौ व्रीहियवौ तस्मादप्येतावेतर्हि खनन्तइवैवानुविन्दन्ति स यावद्वीर्यवद्ध वाऽअस्यैते सर्वे पशवऽआलब्धाः स्युस्तावद्वीर्यवद्धाऽस्य हविरेव भवति यएवमेतद्वेदात्रो सा सम्पद्यदाहुः पाङ्क्तः पशुरिति ॥ ७ ॥ यदा पिष्टान्यथ लोमानि भवन्ति । यदाप आनयन्त्यथ त्वग्भवति, यदा संयौत्यथ माꣳसं भवति, संतत-इव हि स तर्हि भवति संततमिवहि माꣳसं, यदा शृतोऽथास्थि भवति दारुणइव हि स तर्हि भवति दारुणमित्यस्थि । अथ यदुद्वासयिष्यन्नभिघारयति तं मज्जानं दधात्येषो सा सम्पद्यदाहुः पाङ्क्तः पशुरिति ॥ ८ ॥ ते यं पुरुषमालभन्त स किंपुरुषोऽभवद्यावश्वं च गां च तौ गौरश्च गवयश्चाभवतां यमविमालभन्त स उष्ट्रोऽभवद्यमजमालभन्त स शरभोऽभवत्तस्मादेतेषां पशूनां नाशितव्यमपक्रान्तमेधा हैते पशवः ॥ ९ ॥ ब्राह्मणम् ॥ १ [ २ । ३ ] ॥

भाषार्थः—इस ब्राह्मण की नौ कण्डिका में से ५ में आदय देवों के लिये पृथिवी पर तीन आहुति देने का विचार किया गया है और शेष चार कण्डिका में पुरोडाश की विशेष स्तुति वा प्रशंसा की गयी है। (चतुर्धा विहितो ह वाऽअग्रे ऽग्निरास) पहिले यह अग्नि चार प्रकार से विधान किया हुआ था (स यमग्रेऽग्निं होत्राय प्रावृणत स प्राधन्वत्) जो जिस अग्नि को होतृकर्म के लिये देवों ने प्रथम वरण किया वह शान्त वा अन्तर्धान होगया (यं द्वितीयं प्रावृणत स प्रैवाधन्वत्) जिस अग्नि को द्वितीयवार देवों ने वरण किया वह भी लीन हो गया (यं तृतीयं प्रावृणत स प्रैवाधन्वत्) जिस अग्नि को तीसरीवार वरण किया वह भी लुप्त गया (अथ योऽयमेतर्ह्यग्निः स भीषा निलिल्ये) इस के अनन्तर यह जो चौथीवार का वर्त्तमानकालिक अग्नि है वह भय से

अन्तर्धान हुआ छिप गया ( सोऽपः प्रविवेश ) वह अग्नि छिपके जल में प्रवेश कर गया ( तं देवाअनुविद्य सहसैवाद्भ्यआनिन्युः ) उस चोरीवार के अग्नि को छिपाहुआ देवतों ने जानकर शीघ्र ही जल में से ले आये ( सोऽपोऽभिनिष्ठेवाऽवष्ठूता स्थ या अप्रपद्नध्वंस्थ) वह अग्नि जलाधिष्ठातृ जलमय व्यापकरूप वा तन्मय जलों के रूप में हुआ ( याभ्यो वो मामकामं नयन्तीति जिन तुम जलों से मेरी कामना के बिना ही देवता लोग लिये जाते हैं (ततआप्त्याः संबभूवुः ) उस थूकने की शक्तिरूप पराक्रम के धारण करने से उन जलों से आप्त्य नाम के तीन देव प्रकट हुए ( त्रितो द्वित एकतः ) जिन के त्रित, द्वित, और एकत तीन नाम हुए । शु० यजु० १ । २३ से इन्हीं तीन देवों के लिये पात्री निर्णेजन का जल छोड़ा जाता है ॥ १ ॥

( त इन्द्रेण सह चेरुः ) वे ही तीनों आप्त्यदेव इन्द्रदेवता के साथ २ रहने लगे कि ( यथेदं ब्राह्मणो राजानमनुचरति ) जैसे प्रत्यक्ष मानुषी सृष्टि में पुरोहित वा ब्राह्मण मन्त्री राजा के साथ रहा करता है ( स यत्र त्रिशीर्षाणं त्वाष्ट्रं विश्वरूपं जघान ) उस इन्द्रदेव ने जहां विश्वरूप धारी तीन शिर वाले त्वष्टा के पुत्र असुर का संहार किया था ( तस्य हैतेऽपि वध्यस्य विदाञ्चक्रुः ) उस असुर को इन्द्र के मारने से पहिले ही इन आप्त्यदेवों ने भी वध के योग्य जानलिया था ( शश्वद्धैनं त्रितएव जघान ) जानने बाद इन्द्र की सहायता के विचार से मुख्य कर त्रित ने ही इस असुर को मारा नष्ट किया ( अत्यह तदिन्द्रोऽमुच्यत देवो हि सः) इन्द्रदेवता मुख्य वा विशेष शुद्ध होने के कारण असुर हत्या के पाप से छूट गया । अर्थात् त्वाष्ट्र असुर के वध का दोष इन्द्र को नहीं लगा ॥ २ ॥

( त उ हैत ऊचुः ) विश्वरूप असुर के मारे जाने पर वे लौकिक मनुष्य बोले कि ( उपैवेमऽएनो गच्छन्तु ) [ इम आप्त्या एवैनोऽपराधमुपगच्छन्त्वाप्नुवन्तु ] ये आप्त्य लोग ही इस हत्या के अपराध को प्राप्त हों ( येऽस्य वध्यस्यावेदिषुरिति) कि जिन ने इस को वध के योग्य जानके मारा ( किमिति ) फिर क्या ये आप्त्यदेव दोषी ही रहेंगे इस पर विचार हुआ कि ( यज्ञएवैषु मृष्टामिति ) इन त्रितादि में विश्वरूप के हनन का दोष है उस की शुद्धि यज्ञ करे ( तदेभ्यएतद्यज्ञो मृष्टे यदेभ्यः पात्रीनिर्णेजनमङ्गुलिप्रणेजनं निनयन्ति ) जो पिष्टपात्री और अङ्गुलियों के धोने का जल जो त्रितादि के नाम से गिराया जाता है यही यज्ञ रूप कर्म उन त्रितादि के इस

अपराध को शुद्ध करता है ॥३॥ ( तऽउ हाप्त्या ऊचुः ) वे आप्त्य त्रितादि बोले कि ( अत्यैव वयमिदमस्मत्परो नयामेति ) हम लोग भी इस अपराध वा दोष को अपने से परे अन्यत्र पहुंचावें ( कमभीति ) किस के अभिमुख वा किस के मत्थे इस पाप को लगावें ( य एवादक्षिणेन हविषा यजाताइति ) कि जो यजमान बिना दक्षिणा का यज्ञ करे। यहां ( यजाते ) यह लेटलकार की क्रिया है। स्मृति में लिखा है कि ( हतो यज्ञस्त्वदक्षिणः ) बिना दक्षिणा का यज्ञ नष्ट वा निष्फल होता है। ( तस्मान्नादक्षिणेन हविषा यजेत ) तिस से बिना दक्षिणा का यज्ञ न करे ( आप्त्येषु ह यज्ञो मृष्टे ) आप्त्यों में जो अपराध लगा उस को बिना दक्षिणा का यज्ञ शुद्ध कर देता है अर्थात् (आप्त्या उ ह तस्मिन्मृजते ) उस यज्ञ में आप्त्य शुद्ध हो जाते हैं कि ( योऽदक्षिणेन हविषा यजते ) जो यजमान दक्षिणा दिये बिना यज्ञ करता है ॥४॥ ( ततो देवा एतां दर्शपूर्णमासयोर्दक्षिणामकल्पयन् ) तिस से देवताओं ने दर्शेष्टि और पौर्णमासेष्टि यज्ञों में इस दक्षिणा को नियत किया कि (यदन्वाहार्यम् ) जिस का नाम अन्वाहार्य है। यज्ञ सम्बन्धी दोष को जो अनुहरण नाम नष्ट करे इस से चार ऋत्विजों के भोजनार्थ पकाया ओदन अन्वाहार्य दक्षिणा कहाती है ( नेददक्षिणꣳहविरसदिति ) बिना दक्षिणा का पुरोडाशादि हविष् न हो इस विचार से देवों ने दर्शपौर्णमास यज्ञों में अन्वाहार्य दक्षिणा का नियम किया ( तन्नाना निनयति ) उस पिष्टपात्री तथा अंगुलियों के धोये जल को त्रितादि के लिये पृथक् २ की हुई तीन रेखाओं पर गिरावे ( तेभ्योऽसमदं करोति ) ऐसा गिराने से इन त्रितादि के लिये अविरुद्ध काम करता है ( तदभितपति ) उस जल को सूखे कुश जलाके पात्री में ही ऊपर से तपावे ( तथैषाꣳशृतं भवति) वह तपाना ही इन त्रितादि के हविष् का पकाना होता है (स निनयति—त्रिताय त्वा द्विताय त्वैकताय त्वेति ) वह अध्वर्यु निनयामि क्रिया के अध्याहार सहित ( त्रिताय त्वा-निनयामि ) इत्यादि तीन मन्त्रों से विहार के उत्तर में स्फ्य से की तीन रेखाओं पर पूर्व से पश्चिम की ओर को पृथक् २ गिरावे। यहां तक तीन आप्त्याहुति का विचार हुआ ॥

( पशुर्ह वाऽएष आलभ्यते यत्पुरोडाशः ) (दर्शपौर्णमास याग में जो पुरोडाश बनाया जाता है यह जानो पशु का आलम्भन करना है)॥ ५ ॥ ( पुरुषꣳ ह वै देवा अग्रे पशुमालेभिरे ) देवताओं ने पहिले दैवी यज्ञ में पुरुष

नाम मनुष्य का ही आलम्भन किया ( तस्यालब्धस्य मेधोऽपचक्राम ) उस आलम्भन किये पुरुष का मर जाने पर जो मेधनाम सारांश निकला (सोऽश्वं प्रविवेश ) वह घोड़े में प्रविष्ट हुआ ( तेऽश्वमालभन्त ) तब उन देवों ने देवी यज्ञ में घोड़े को भी मारा ( तस्यालब्धस्य मेधोऽपचक्राम ) उस घोड़े का आलम्भन करने पर जो सारांश निकला ( स गां प्रविवेश ) वह गौ बैलों में प्रविष्ट हुआ (ते गामालभन्त) तब उन देवों ने गौ बैलों का आलम्भन किया (तस्यालब्धस्य मेधोऽपचक्राम) उस गौ बैलका आलम्भन करने पर जो सारांश निकला ( सोऽविं प्रविवेश ) वह मेढा भेड़ों में प्रविष्ट हुआ ( तेऽविमालभन्त ) तब उन देवों ने मेढ़ा का आलम्भन किया ( तस्यालब्धस्य मेधोऽपचक्राम ) उस मेढ़ा का आलम्भन करने पर जो सारांश निकला (सोऽजं प्रविवेश) वह बकरे में प्रविष्ट हुआ (तेऽजमालभन्त) तब उन देवों ने देवीयज्ञ में बकरे का भी आलम्भन किया ( तस्यालब्धस्य मेधोऽपचक्राम ) उस बकरे का आलम्भन करने पर जो सार निकला ॥६॥

( स इमां पृथिवीं प्रविवेश ) वह इस पृथिवी में प्रविष्ट हुआ ( तं खनन्तइवान्वीषुः) उसको खोदते हुए देव सार को खोजने लगे ( तमन्वविन्दन् ) वह सार देवों को मिलगया (ताविमौ व्रीहियवौ) वह सार पृथिवी में व्रीहि धान और जौ रूप से मिला। इसी लिये पौर्णमासादि सभी यज्ञों के लिये श्रुतियों में लेख है कि (व्रीहिभिर्यजेत यवैर्वा ) धान–चावलों से वा जौ से यज्ञ करे (तस्मादप्येतावेतर्हि खनन्तइवैवानुविन्दन्ति ) जिससे किसान लोग भूमि को खोदते हुए अब भी व्रीहि जौ आदि अन्नों को प्राप्त करते हैं ( स यावद्वीर्यवद्ध वाऽअस्यैते सर्वे पशव आलब्धाः स्युः) वह यजमान इस बात को ठीक जान लेवे कि यदि मनुष्यादि सब पशुओं के आलम्भन करने से जितने सारांश वाला यज्ञ कर्म हो सकता है ( तावद्वीर्यवद्धास्य हविरेव भवति ) उतने सारांश वाला इस यजमान का जौ वा चावल से बना पुरोडाश ही हो जाता है ( यएवमेतद्वेद ) और जो इस बात के तत्त्व को जानता है उसको भी यजमान के तुल्य फल प्राप्त हो जाता है ( अत्रो सा सम्पद्यदाहुः पाङ्क्तः पशुरिति ) और जो लोम त्वचादि पांच अवयव पश्वादि में हैं वेसब इस पुरोडाश में भी संघटित हो जाते हैं ॥७॥ ( यदा पिष्टान्यथ लोमानि भवन्ति ) जब पुरोडाशार्थ आटा पीसते हैं तब लोम होते ( यदाऽपआनयत्यथ त्वग्भवति) जब जल गेर के सानते हैं तब चिकनाहट आने से पुरोडाश में त्वचा होती

( यदा संयौत्यथ माꣳसं भवति ) जब आटा को गूंदता है तब मांसरूप होता ( संततइव हि स तर्हि भवति ) वह गूंदने समय एकट्ठा पिण्ड बन जाता है ( संततमिव हि माꣳसम् ) पिण्डाकार जमा हुआ ही गूदारूप मांस होता है ( यदा शृतोऽथाऽस्थि भवति ) जब पकाया जाता है तब उसको हड्डी रूप जानो ( दारुणइव हि स तर्हि भवति ) उस समय वह पकने से कठोर हो जाता है ( दारुणमित्यस्थि ) और कठोर ही हड्डी होती है ( अथ यदुद्वा-सयिष्यन्नभिघारयति) और अग्नि से बाहर निकालना चाहता हुआ जो घी छोड़ता है ( तं मज्जानं दधाति ) सो जानो पुरोडाश में मज्जा को धारणकर ता है ( एषो सा सम्पाद्यदाह पाङ्क्तः पशुरिति ) यह वही सम्पत् पांच प्रकार की इस पुरोडाश में भी घट जाती है कि जो पांच संख्या पशु में है ॥ ८ ॥ ( ते यं पुरुष मालभन्त स किम्पुरुषोऽभवत् ) उन देवों ने जिस पुरुष का आलम्भन किया वह किंपुरुष नाम घोड़ा के मुख वाले यक्षराज के दूत हुए (यावश्वं च गां च तौ गौरश्च गवयश्चाभवताम् ) जिन घोड़ा और गौ का आलम्भन किया था वे गौर तथा गवय नामक मृग हुए ( यमविमालभन्त स उष्ट्रोऽभवत् ) जिस मेढ़ा का आलम्भन किया था वह ऊंट हुआ ( यमजमा-लभन्त स शरभोऽभवत् ) जिस बकरे का आलम्भन किया था वह शरभ ना-मक मृग हुआ ( तस्मादेतेषां पशूनां नाशितव्यम् ) तिस से इन पशुओं का मांस कोई न खावे क्योंकि ( अपक्रान्तमेधा ह्येते पशवः ) इन का मेध नाम पवित्र वा सार भाग पहिले ही निकल चुका है इससे इनका मांस अशुद्ध होना वा निस्सार होना भी प्रकट होता है ॥९॥

भा०—इस ब्राह्मण की पांचवीं कण्डिका तक जो त्रितादि आप्त्य देवों को तीन आहुति देने का अर्थ वाद दिखाया है उस का सूक्ष्म अभिप्राय यह है कि आकाश, वायु और तेज इन तीन प्रकट हुए तत्त्वों में अग्नि प्रकट हो २ कर गुप्त हो रहा है वा यों कहो कि उन २ में उन्हीं २ के रूप से विद्यमान है। यही अग्नि अधिभूत सृष्टि में आविर्भूत दो प्रकार का आधिभौतिक प्र-जापति है। इन आकाशादि में जगत् कार्य निर्वाहार्थ प्रजापति अग्नि रूप से प्रविष्ट हो के व्याप्त हो रहा है। जब अग्नि ने चौथा जल में जल रूप धारण किया तब देवों ने उस को कार्य सिद्धि के लिये फिर उपयोग में लि-या तब जल तत्त्वान्तर्गत अग्नि के सूक्ष्म शुद्धांशों से आप्त्य देव प्रकट हुए। इन आप्त्यों की प्रकृति जल है इसी कारण जल में धोया हुआ पुरोडाश के आटा का लेप भाग इन को दिया जाता है ॥

# ❀ ब्राह्मणसर्वस्व ❀

भाग ६] उत्तिष्ठतजाग्रतप्राप्यवरान्निबोधत [अङ्क १।

यत्रब्रह्मविदोयान्ति दीक्षयातपसासह ।
ब्रह्मा मा तत्र नयतु ब्रह्मांब्रह्मदधातु मे ॥

## मंगलाचरणम् ।

ततोविराडजायत विराजोअधिपूरुषः ।
सजातोऽत्यरिच्यत पश्चाद्भूमिमथोपुरः ॥४॥

अ०—ततस्तस्मादादिपुरुषान्नारायणाद्विराट् (विविधप्रकारेण राजन्ते वस्तून्यत्रेत्यन्वर्थः) समष्टिरूपो ब्रह्माण्डदेहोऽ[यस्य पृथिवी पादस्थानिन्यन्तरिक्षमुदरं द्यौर्मूर्द्धा सूर्याचन्द्रमसौ चक्षुषी] जायत प्रकटोऽभूत्। विराजो अधि—विराड्देहोपूर्ध्वमनन्तरं तद्देहमधिष्ठानं कृत्वाऽधिष्ठातृरूपेणैकएव परमात्मा वेदैकवेद्यः स्वमायया देवर्षिपितृमानवतिर्यगादिजीवरूपेण पुरुषोऽभवत्। तत्सृष्ट्वा तदेवानुप्राविशदिति श्रुतिः। स विराडधिष्ठाता पूर्वं भूमिमसृजदथो अनन्तरं पुरः शरीराणि देवादिभेदभिन्नान्यसृजत्। एवं स जातः पश्चादत्यरिच्यत। अतिरिक्तएव सर्वस्मात्पृथगेव निर्लिप्तः शुद्धएवास्ति ॥ ५ ॥

भावार्थः—आदिपुरुषादधिष्ठाने विराजि जायमाने स-

हैवाधिष्ठाता जीवोऽपि जातः कथने क्रमोऽपेक्षितो ननु क्रियायाम् । समष्टिरूपे विराट्सर्गे भूमिसर्गोऽप्यन्तर्गतएवा-स्ति भूमिसर्गानन्तरं शरीरसर्गइति ज्ञापनार्थः पृथङ्निर्देशः। यथा नीलवस्त्रादियोगेन स्फटिको नीलइति दृश्यमानोऽपि नीलादिरागेण न कदापि कथमपि रज्यतेऽपितु नीलत्वा-दिरागात्सदैवातिरिच्यते । तथैव स्वमायया जीवभावाप-न्नोऽपि परमात्मा जरामरणशोकमोहरागद्वेषादिसर्वदोषमा-त्रादतिरिक्तएवास्ति ॥

भावार्थ-( ततो विराडजायत ) उस आदि पुरुष नारायण से विराट्ना-मक समष्टिरूप ब्रह्माण्ड शरीर प्रकट हुआ । उस में अग्नि सूर्य चन्द्र नक्षत्रा-दि की नाना प्रकार की शोभा कान्ति होने से उस का नाम विराट् हुआ । इस विराट् पुरुष देह में पादस्थानी पृथिवी, अन्तरिक्ष उदर, स्वर्गलोक शिर सूर्य चन्द्रमा दो नेत्र इत्यादि अवयव हुए ( विराजोअधिपूरुषः ) विराट् देह होने के अनन्तर उसी देह को अधिष्ठान मानकर केवल एक वेद द्वारा ही जानने योग्य अधिष्ठाता रूप एक परमात्मा अपनी माया से देव, ऋषि, पितृ, मानव, तिर्यगादि जीव रूप पुरुष प्रकट हुआ "श्रुति में लिखा है कि सब शरीरादि को बनाकर आप ही सब में प्रवेश किया" ( भूमिमथो पुरः ) उस ने प्रथम भूमि को बनाया उस के अनन्तर शरीरों को बनाया (स जातः प-र्यात्यरिच्यत ) इस प्रकार वह सब संसार रूप से पैदा हुआ पश्चात् सबसे अतिरिक्त निर्लिप्त शुद्ध निर्दोष पृथक् ही रहा ॥

भावार्थ-आदि पुरुष नारायण से अधिष्ठान रूप विराट् के प्रकट होने पर साथ ही अधिष्ठाता रूप जीव भी प्रकट होके अधिष्ठ हुआ । कहना तो एक साथ नहीं बनता इस से आगे पीछे कहा गया पर क्रिया में क्रमापेक्षा नहीं है । समष्टिरूप विराट् की सृष्टि में भूमि की रचना भी आ जाती है। फिर भूमिरचना के बाद शरीरों की रचना दिखाने के विचार से भूमि रचना पृथक् कही है । जैसे नीले वस्त्रादि के संयोग से कांच नीला दीखता हुआ भी नीलादि रंग से कदापि कैसे भी रंगा नहीं जाता किन्तु वह नीलादि रंग से सदा पृथक् शुद्ध ही बना रहता है । वैसे ही अपनी माया से परमात्मा जीवरूप में आ या भी जरा, मरण, शोक, मोह, राग, द्वेष, सुख, दुःखादि सभी दोष मात्र से अतिरिक्त पृथक् शुद्ध निर्लिप्त ही रहता है किन्तु वह नहीं होता॥

का सचेत होना है। मनुष्य का सचेत होना या यह शोच विचार के कि (उद्योगेन हि सिध्यन्ति कार्याणि न मनोरथैः) उद्योग करने से ही कार्यों की सिद्धि हो सकती है केवल मनोरथमात्र से नहीं होती इस कारण संसार परमार्थ के सभी सुख प्राप्त करनेके लिये उद्योग नाम पुरुषार्थ करना चाहिये। अंगरेज लोग बड़े उद्योगी हैं जिन ने इतने दूर देश से आकर हिन्दुस्तान में राज्य कर लिया। हिन्दुस्तानी ऐसे निरुद्योगी दीन हीन होगये जो अपने २ घर का भी प्रबन्ध नहीं कर पाते। इस लिये भारतवासी सुख प्राप्त करना चाहते और दुःखों से बचना चाहते हैं तो निद्रालस्य प्रमादादि वा कायरपन का त्याग कर एक उद्योग को ही परममित्र मान कर मन वाणी और शरीर से निरन्तर सुख प्राप्ति का उद्योग करें॥

इसी एक उद्योग वा पुरुषार्थ से परमार्थ सिद्धि, ईश्वरभक्ति, धर्म, कर्म, ज्ञान वैराग्य, गृहस्थाश्रम का सुख, धन धान्य ऐश्वर्य की प्राप्ति, देश की उन्नति, सनातनधर्म की रक्षा इत्यादि सब कामों की सिद्धि हो सकती है। चाहें यों कहो कि (यो यदिच्छति तस्य तत्) जो पुरुष जिस काम को सिद्ध करना चाहे वही काम एक पुरुषार्थ से सिद्ध हो सकता है। केवल इतना विचार विशेष है कि जैसा काम होगा वैसा ही शीघ्र वा देर में हो सकेगा परन्तु ऐसा कोई भी काम नहीं जो पुरुषार्थ से सिद्ध न हो॥

राजा का एक ही परमकर्त्तव्य काम है कि वह सब प्रकार से प्रजा की रक्षा करे प्रजा के दुःखों को मेटने का पूरा उद्योग करे। प्रजा का एक मुख्य काम है कि वह अपने पूर्ण रक्षक राजा को पितृवत् माने। जहां राजा प्रजा दोनों ऐसे नहीं होते वहां एक राजा का ही दोष माना जाता है। अंगरेजों का एक मुख्य काम है कि वे भारतवासियों को अब पशुवत् नीच न समझें। मुसलमानों का इस काल में परमकर्त्तव्य एक यही काम है कि वे स्वदेशी आन्दोलन में पूरा २ योग देवें। पूरी २ सहानुभूति करें क्योंकि उन लोगों को भी इस काम से पूरा २ लाभ होगा॥

पारसी लोगों का एक यही काम है कि वे प्राचीन सम्बन्ध का ध्यान रखते हुए भारतवासियों को अपना भाई बन्धु मानते हुए भारत के हित में सहमत हो जावें। जैनबौद्धों का एक सब से उत्तम यही कर्त्तव्य है कि वे पूर्ण दयाधर्मी बनते हुए अन्य मत वालों से विरोध न कर मेल मिलाप करें और दुःखित भारतवासियों के दुःख निवृत्ति करने में पूरी २ सहायता करें। आर्यसमाजियों का एक परमकर्त्तव्य यही है कि वे मिथ्या का हठ त्याग के वास्तव में सत्यग्राही बनें और शुद्ध हृदय से देशहित करने के लिये तयार हों। वैष्णवसंप्रदायों का एक काम यही है कि वे शिवादि सब देवरूपों

में विष्णु भगवान् को मानते हुए विरोध को त्यागें, और सब भारतवासियों का एक काम यह है कि वैश्वानर रूपी जाठराग्निभगवान् को रक्त से साफ होने वाली विदेशी अभक्ष्य चीनी न खावें तथा गौ की चर्बी से युक्त अशुद्ध वस्त्रों से अपने २ शरीरों को बचाकर शुद्ध करने का उद्योग करें ॥ इतिशम् ॥

## ( परमार्थी स्वदेशी दल )

इस भारतवर्ष देश में ऐसे बहुत मनुष्य हैं जिन ने प्रसिद्धि में गृहाश्रम छोड़ा, चाहें समझपूर्वक ज्ञान हो जाने पर भले ही छोड़ा हो वा किसी भी कारण से छोड़ा हो परन्तु घर बार छोड़ अवश्य दिया है। उन्हों ने किसी न किसी रंग में कपड़े रंगे हैं, शिर मुंडाया, वा सब बाल रखा लिये, वा चिमटा हाथ में लिया वा धूनी लगा कर बैठ, ऐसे २ जिन के चिन्ह हैं। वे लोग साधु, संन्यासी, उदासी, निर्मले, वैरागी ब्रह्मचारी बाबाजी आदि अनेकों नाम वाले हैं। इन सब ने परमार्थ में पहुंचने का टिकट लिया है। यही सब परमार्थी दल है, इस दल में हजारों लाखों तक ही मनुष्य संख्या नहीं है किन्तु अब इन की संख्या करोड़ों तक पहुंच गयी है। इस दल में अधिक भाग ऐसा है कि जिन को यह भी खबर नहीं है कि हमारे माता पिता कहां थे और कौन थे हम ने यह भेष क्यों धारण किया है, हमारा असली काम क्या है। हम को कहां जाना है हमारा क्या उद्देश है इत्यादि। किन्तु इस परमार्थी दल का भी अधिक भाग काम क्रोध लोभ मोह के ही प्रपञ्च में फंसा हुआ साफ २ दीखता है। परमार्थ के लिये वेद का सिद्धान्त यह था कि—

पुत्रैषणायाश्च वित्तैषणायाश्च लोकैषणायाश्च व्युत्थायाऽथ भिक्षाचर्यं चरन्ति ॥

भा०—स्त्री पुत्रादि की, धन धान्य ऐश्वर्य भोग की, और लोगों द्वारा होने वाली मान प्रतिष्ठा की त्रिविध इच्छा को त्याग कर वा इस तीन प्रकार की भोग तृष्णा से मन का उच्चाट हो जाने पर तीनों प्रकार की तृष्णा के सामान को छोड़ के त्यागी विरक्त हो जावे और भिक्षा मांगकर खाया करे। योगाभ्यास द्वारा ज्ञान बढ़ाते हुए मोक्ष मार्ग पर बेधड़क खटाखट चला जावे। इस परमार्थी दल में से भले ही लाखों में एक दो वा करोड़ों में सौ दो सौ ऐसे निकलें कि जिन ने परमार्थ का काम पंथ कुछ समझा हो, तो इतने बड़े दल में उन इतने कम की संख्या न होने के ही समान है। ऐसी दशा में यह परमार्थी दल भी किसी न किसी प्रकार से पेट तो भरता ही है अन्न वस्त्र का निर्वाह किसी न किसी प्रकार गृहस्थों से ही करते हैं। यदि इन का अधिक भाग गृहस्थ होता तो उन से अन्यों को भी कुछ लाभ होता सो भी गया और ये लोग परमार्थ से भी वंचित रहे। तब यह

कहा जाता कि संसार परमार्थ दोनों दीन से गये बीते हो रहे हैं ठीक है ॥

हमारी राय में यदि इस परमार्थी दल का सुधार किया जाय तो उन में सहस्रों पुरुष आत्मार्थी तक ऐसे निकल सकते हैं कि जिन को ठीक २ शिक्षा मिलें तो वे अपने लिये परमार्थ सिद्ध कर सकते तथा संसारी गृहस्थादि को उन २ के धर्म कर्म का तथा देशोन्नति का उपदेश दे सकते हैं। इस के लिये जो २ विचार होने चाहियें उनको संक्षेप से कुछ यहां लिखते हैं।

१—इस परमार्थी दल के मनुष्यों में दुरभिमान गृहस्थों से तथा बड़े २ नामी विद्वानों से भी अत्यन्त बढ़ गया है। इस कारण ये लोग परस्पर के मेल से ऐसे ही अपना सुधार नहीं कर सकते कि जैसे स्वयं डूबता हुआ अन्य डूबते को नहीं बचा सकता वा अन्धा अन्धे को मार्ग नहीं बता सकता है ॥

२—इस से इन में हो यदि कोई ऐसे महात्मा विरक्त हों जिनने गीता शास्त्र का मर्म ठीक जाना हो, काम क्रोध लोभ दुरभिमानादि की वासना किसी कक्षा तक शिथिल करदी हों संसार परमार्थ का मर्म जाना हो और देश सेवा करना भी अपना कर्त्तव्य समझ लिया हो तो वे महात्मा क्रमशः इस परमार्थी दल को सुधारने के लिये युक्ति पूर्वक इस दल में प्रवेश करें।

३—अथवा मन वाणी शरीर से सर्वथा सर्वात्मना भारतोद्धार करने के लिये जिन देश हितैषियों ने अपना जीवन समर्पण कर देना [ लाईफ डेडे-ना ] ठीक २ दृढ़ निश्चित कर लिया हो उन देश हितैषियों में से कुछ २ अच्छे समझदार ईश्वर भक्तपूर्णआस्तिक धर्मप्रेमी पूरे श्रद्धालु मनुष्य संन्यासी बन जावें और विरक्त दशा धारण करके इस परमार्थी दल का सुधार शिक्षादि द्वारा आरम्भ करें ॥

४—बुद्धिमान् लोगों की समझ में सोच विचार करने पर यह बात ठीक बैठ जायगी कि जिन को स्त्री पुत्रादि का मोह लगा है। जिन को दिन रात भोजन वस्त्रादि के लिये कुछ धनोपार्जन की चिन्तायें घेरे हुए हैं। ऐसे गृहस्थ लोगों को मृत्यु का भय भी प्रबलता से घेरे है कि हम न रहेंगे तो हमारे बाल बच्चों का पालन पोषण कैसे होगा। ऐसे गृहस्थों को देश हित करने का अवकाश न मिल सके तो सम्भव ही है ॥

५—यःपञ्चाभ्यन्तरान् शत्रूनविजित्यमनोमयान् ।
जिगीषतिरिपूनन्यान् रिपवोऽभिभवन्तितम् ॥

जो पुरुष अपने भीतरी पांच ज्ञानेन्द्रिय रूप शत्रुओं को वश में किये बिना अन्य शत्रुओं को जीतना चाहते हैं उन को शत्रु लोग दबा लेते हैं। इससे सिद्ध हुआ कि जितेन्द्रिय परमार्थी पुरुष ही देशसेवा कर सकते हैं। वेही माता की सेवा के लिये पक्के तथा उत्तम सन्तान बन सकते हैं ॥

६—इस परमार्थी दल में अधिकांश ऐसे ही निकलेंगे जो फिर से घर बार

[ स्त्रीपुत्रादि ] का सम्बन्ध प्राप्त होने पर भी स्वीकार न करें । इस से वे लोग बने हुए सन्तान हैं । केवल शिक्षा द्वारा देशहित का विचार उनके भीतर प्रवेश होने की त्रुटि है । अन्य सब बना बनाया है ॥

७—इन लोगों के लिये कुछ नया खर्च भी नहीं होगा क्योंकि वे लोग अपने भोजन वस्त्रादि का निर्वाह अब भी गृहस्थों से ही करते हैं । इस से उन परमार्थियों के लिये अनेक गृहस्थ हर्षपूर्वक फिर भी खर्च दिया ही करेंगे । अर्थात परमार्थी दल के निर्वाहार्थ चन्दादि का विशेष प्रयत्न नहीं करने पड़ेगा॥

८—इस परमार्थी दल में सहस्रों ऐसे हैं जिन को प्रतिदिन भोजनादि मांगने में बड़ा कष्ट सहने पड़ता है और इन में सहस्रों ऐसे भी हैं जिन को इच्छा गीतादि पढ़ने की अवश्य है, पर कहीं ठीक प्रबन्ध नहीं दीखता । ऐसे परमार्थियों को जब मालूम होगा कि हम को ठीक समय पर बना बनाया भोजन वस्त्र मिलेगा, और परमार्थ सम्बन्धी गीतादि पढ़ाया भी जायगा, तो हजारों परमार्थी श्रम के लिये तयार हो जावेंगे और थोड़े ही काल में अच्छा दल बन जावेगा ॥

९—अनेक परमार्थी रियासतों वाले भी हैं सम्भव है कि इस दल के सुधार और कर्तव्य की सिद्धि के लिये उन रियासतों से काम चलने पर कुछ सहायता भी मिलने लगे वा किन्हीं रियासतों का बहुत सा भाग इसी काम में आ जावे ॥

१०—इस परमार्थी दल के अध्यापक और शिक्षक भी परमार्थी ही होने चाहिये । केवल इस के व्ययार्थ जो धन आवे उस के खजानची और प्रबन्धकर्ता गृहस्थ हों । प्रत्येक सङ्घ में रसोइया भी गृहस्थ ही रहें ॥ ७ ॥

११—परमार्थी दल के प्रबन्ध सम्बन्धी और उन परमार्थियों के नित्य नियमादि सब अनेक बुद्धिमान् विद्वान् दीर्घदर्शी बहुदर्शी देशहितैषी विरक्त और गृहस्थों की अधिकानुमति से पास किये जाने चाहिये । तथापि हम यहां उदाहरणार्थ कुछ नियम दिखाते हैं ॥

१—जो २ परमार्थी दल में सम्मिलित होने को तयार हों उन को अष्टविध मैथुन के परित्याग की सब से पहिले प्रतिज्ञा करनी होगी । उन को सब से पहिली शिक्षा विषयवासना के त्यागार्थ ही दी जायगी । और स्वयं परीक्षोत्तीर्ण विरक्त महात्मा इसी विषय में अन्यों की परीक्षा भी यथावसर लिया करेंगे ॥

२—प्रतिज्ञा करने पर भी यदि कोई ब्रह्मचर्य से किंचित् भी डिगेगा तो साधारण अपराध का प्रायश्चित्त भी शास्त्रानुसार उसे करना होगा ॥

३—विषय वासना को उत्तेजित वा उद्दीपित करने वाले भोजन वस्त्रादि तथा रहन सहन और वैसा वार्त्तालापादि सभी व्यवहार उन लोगों को

त्यागना होगा अर्थात् ( कुमारमिव कुमारी त्यक्तकामो विरागी ) इत्यादि सिद्धान्त को अटल रखना और भारतदेश का उद्धार करना ॥

४—इस परमार्थी दल को मुख्यकर अपना ही सुधार करना होगा। मन वाणी और शरीर इन तीनों को नकेल हरबार हस्तगत करनी होगी जो अपने आपे में स्वयं नहीं रहता वह अन्यों का भी उपकार नहीं कर सकता। इस से उन को अपना सुधार करना मुख्य होगा ॥

५—जब तक मन वाणी और शरीर विद्यमान हैं तब तक मनुष्य को कुछ कर्म अवश्य करने ही पड़ता है। इस विचार से मार्ग में चलते २ भारत माता का ऋण चुकाने के लिये आपस की फूट मिटाने और स्वदेशी वस्तुओं के व्यवहारादि का उपदेश गृहस्थों को दिया करेंगे ॥

६—इस परमार्थी दल में कोई भी एक पैसा भी धन नहीं लेगा न पास रक्खेगा न छुएगा। इस की भी प्रतिज्ञा करनी होगी। उचित खर्च का सब के लिये गृहस्थ लोग प्रबन्ध करेंगे। जिस से समय २ पर सब वस्तु मिला करेगा॥

७—मान प्रतिष्ठा की इच्छा वा चेष्टा परमार्थी दल के सब पुरुषों को त्यागनी होगी। कोई कितना ही कटुवचन क्यों न कहे सब को सह लेना होगा। क्रोध तथा ईर्ष्या द्वेष वैर विरोध किसी के भी साथ न करने की प्रतिज्ञा हर बार रखनी होगी ॥

८—इन ३। ६। ७ नियमों के अनुसार जो २ परमार्थी सन्तान जैसी २ अधिक योग्यता बढ़ावेंगे वे लोग वैसे २ ही अधिक २ जगत्पूज्य होंगे परन्तु उन को उस का भी अहंकार त्याज्य होगा ॥

९—इस दल में गीता का पठन पाठन मुख्य होगा जो लोग व्याकरणांश से शून्य होंगे उन को थोड़ा सा व्याकरण भी पढ़ाया जायगा। परमार्थी दल के ही आनरेरी अध्यापक होंगे। इन की पाठशालाओं में उपदेशक बनाने सर्वत्र होगा ॥

१०—इन परमार्थियों का यह भी मुख्य काम होगा कि संसारोपयोगी धर्म कर्मादि कामों को मिथ्या कदापि न कहें। ( न बुद्धिभेदं जनयेत्० ) इत्यादि गीता का उपदेश ध्यान में रखना होगा ॥

हमने यह प्रस्ताव देशहितैषियों को सूचित करने मात्र के लिये उठाया है। इस विषय में बहुत से विचार नियमादि होने चाहिये सो पीछे होते रहेंगे। हमारी समझ में देशहित के लिये यह एक अच्छा प्रस्ताव है। यदि अन्य सहयोगी महाशय इस प्रस्ताव को उपकारी समझें तो इस विषय में अपनी २ अनुमति लेख द्वारा प्रकाशित करें कि यह विचार उपकारी है वा नहीं यदि अच्छा है तो किस २ रीति से इस का उत्थान होना चाहिये सो सब अपनी २ राय लिखें ॥ इति शम् ॥

# अज्ञानतिमिरभास्कर का खण्डन ॥

पाठकों को विदित ही है कि ब्रा० स० भाग ५ के अन्तिम अङ्क में हम गुजरांवाला पंजाब का संक्षेप से समाचार लिखचुके हैं उस में हमने आत्माराम जैनी के बनाये "अज्ञानतिमिरभास्कर" नामक पुस्तक का भी हवाला दिया था। यद्यपि इस पुस्तक को छपे हुए बहुत दिन अर्थात् अनुमान २० वर्ष हो गये तथापि इससे सनातनधर्म के वेदादि शास्त्रों को कुछ धक्का नहीं लगा क्योंकि वेद का अक्षर २ और मात्रा २ तक अटल सत्य है और सत्य का खण्डन कोई कर नहीं सकता। इतने कालतक इस पुस्तक का विशेषरूप से खण्डन न होने से यह सिद्ध नहीं होसकता कि इस का खण्डन हो नहीं सकता था। क्योंकि हाथी की पीठपर मच्छर कूदा करें और हाथी कुछ भी उन को न समझे तो मच्छरों की बहादुरी नहीं समझी जायगी। अथवा अनन्त अन्न धन में से कोई चोर किञ्चित् २ नष्ट किया करें और उस के रक्षक वा मालिक कुछ ध्यान न दें तो इतने से चोरों की बहादुरी सिद्ध नहीं होती किन्तु वे मच्छर और चोर तो वैसे ही तुच्छ वा नीच प्रकृति रहा ही करते हैं। इसी के अनुसार अनन्तरूप से व्यापक सनातन धर्म वेद के खजाने की कोई हानि न देखकर कुछ विशेष विचार इस पुस्तक पर नहीं किया गया। और पूर्वकाल में आर्यसमाज की ओर से इस पुस्तक पर कुछ लिखा भी जा चुका है ॥

परन्तु इस समय पंजाब में इस पुस्तक के कारण झगड़ा उठने से कुछ विशेष लिखने की आवश्यकता हुई है। क्योंकि ऐसे पुस्तक के लेख को देखने सुनने से उन वेदमतानुयायियों की बुद्धि चक्कर खाजाती है जो स्वयं वेदादि शास्त्रों का मर्म वा सिद्धान्त नहीं जानते, ऐसे सीधे सादे लोग वेद को हिंसादि अधर्म फैलाने वाला समझने लगें तो आश्चर्य भी नहीं है। क्योंकि सम्प्रति महाघोर अज्ञान की अधिकता बढ़गयी है। वेद के तत्त्वज्ञानियों का अभाव है। इसी कारण गुजरांवाला पंजाब के सनातनधर्मियों में कुछ खल-भली पैदा हो गयी थी। इसी विचार से इस पुस्तक पर विशेषरूप से कुछ लिखने की आवश्यकता समझी गयी है।

यद्यपि जैनादि नास्तिकों के मत (बहुत प्राचीन हैं) क्योंकि न्याय शास्त्र के कर्त्ता महर्षि गोतम जी ने चौदह प्रकार के नास्तिकमतों का खण्डन किया है। वे नास्तिक मत पहिले महर्षिगोतमादि के समय अन्य नाम रूपों में थे। पीछे २ इन की दशायें बदलती गयी हैं। गोतम सू० ४।१।२९—

सर्वं नित्यं पञ्चभूतनित्यत्वात् ॥

यह सूर्य चन्द्र नक्षत्रादि तथा मनुष्य पश्वादि सब जगत पांच तत्वों के नित्य होने से नित्य है। यह सब ऐसा ही चला आया और ऐसा ही सदा बना रहेगा इसी लिये हम पृथिवी सूर्य चन्द्रादि विचित्र संसार को बनाने वाले किसी अनादि ईश्वर को मानने की आवश्यकता नहीं। इस पूर्वपक्ष में दिखाये मत का खण्डन महर्षि गोतम ने किया है। यद्यपि इस एकदेशी युक्ति विरुद्ध मत का नाम वहां जैनमत नहीं लिखा तथापि यही जैनमत है क्योंकि प्रत्यक्ष दृश्य संसार को जैनमत कब भी उत्पत्ति विनाशधर्मक नहीं मानता किन्तु इस सब जगत् को नित्य मानता है। परन्तु नास्तिकमतों के प्राचीन होने पर भी वे लोग आस्तिक वा धर्मात्मा नहीं हो सकते। क्योंकि चोरी व्यभिचारादि कुकर्म भी बहुत प्राचीन काल से चले आने पर भी जैसे सुकर्म नहीं हो गये वैसे ही अधर्मी तथा नास्तिक धर्मात्मा वा आस्तिक नहीं हो सकते। अधर्मी और नास्तिक का एक ही अर्थ है तथा जैनमत भी अवश्य नास्तिक है। यह आगे२ अच्छे प्रकार सिद्ध करके दिखाया जायगा कि किस २ प्रकार से ये लोग अधर्मी तथा नास्तिक हैं॥

हम यहां आत्माराम कृत अज्ञानतिमिरभास्कर पुस्तक का खण्डन लिखने को तयार हुए हैं। इस कारण जैनमत के सब अन्य फिर्कों से हमारा कुछ भी मतलब नहीं। इसी लिये हम ढुंढेरे आदि नामक जैनियों के विषय में यहां कुछ भी अपना विचार नहीं लिखेंगे क्योंकि वैसा विचार सब प्रकार के जैनियों पर लिखना प्रकरण विरुद्ध होगा। अन्य ढुंढेरे आदि जैनियों के विषय में कुछ न लिखने से यह नहीं समझना होगा कि हम उन के मतों को अच्छा वेदानुकूल मानते हैं। तथा यह भी नहीं समझना होगा कि हम उन के मत को भी खण्डनीय मानते हैं। इस लिये अन्य जैनों के विषय में हमारा विचार उदासीन समझना उचित होगा। इस के अनुसार जहां कहीं इस लेख में केवल सामान्य जैन शब्द लिखा जाय वा जैनों को नास्तिक अधर्मी सिद्ध किया जाय वहां सर्वत्र पाठकों को आत्मारामी जैनियों से हमारा अभिप्राय समझ लेना चाहिये। यह सूचना आगे पीछे के लिये यहां स्मरण रखने के लिये एक बार लिख दी गयी है॥

यह "अज्ञानतिमिरभास्कर" पुस्तक जैन धर्म हितेच्छु सभा भावनगर काठियावाड़ ने छपाया है और पु० के टाटिल पर "न्यायाम्भोनिधि महामुनिराज" आत्माराम को लिखा है कि न्याय के समुद्र और बड़े २ मुनियों के भी राजा अर्थात् उपास्य देवों के भी उपास्य हैं। सो यह सर्वथा हो मिथ्या प्रशंसा की गयी है। क्योंकि आत्माराम एक मूर्ख मनुष्य था पहिले

ढूंढिये जैनियों में रहा फिर अपने गुरु से विरोध किया तब ढूंढियों ने निकाल दिया, तब पुजेरों में जा मिला और अन्धों में काना राजा बन बैठा। हम यह आगे साफ २ दिखा देंगे कि आत्माराम कुछ नहीं पढ़ा था व्याकरण की पञ्च सन्धि तक भी नहीं समझा था तब न्यायशास्त्र के मर्म का समझना तो बहुत दूर है। फिर ऐसे मूर्ख मनुष्य को न्याय का समुद्र लिखना सरासर मिथ्या पक्षपात नहीं तो और क्या है?। और क्या सब जैनधर्मस्थ मुनियों का दादा गुरु आत्माराम ही था, ? यह बात कोई पुजेरा सत्य ठहरा सकता है? अर्थात कदापि नहीं। तो फिर ऐसी बिलकुल मिथ्या बात लिखने में सभा वाले लज्जित क्यों नहीं हुए। क्या ये लोग झूठ के ठेकेदार हैं॥

इस आत्माराम के बनाये पुस्तक का नाम "अज्ञानतिमिरभास्कर" रक्खा है यह अज्ञान रूपी अन्धकार के लिये सूर्य है। यदि यह बात सत्य होती तो इस पुस्तक के छपते ही अन्धकार रूप सब वेदादि शास्त्र वा जैनियों से विरुद्ध अन्य मत लुप्त हो जाते और केवल जैनमत ही रह जाता क्योंकि सूर्य का उदय होते ही सब अन्धकार मिट जाता है। तब आत्माराम ने जिन मतों को अज्ञानान्धकार माना था वे सब क्यों बने हुए हैं?। जिस सूर्य के उदय होने पर भी अन्धकार बना रहे उस का उदय होना कोई आंखों का अन्धा आत्माराम जैसा भले ही मान लेवे। इस से सिद्ध हुआ कि पुस्तक का नाम ही अशुद्ध है। तब यही हुआ कि (प्रथमग्रासे मक्षिकापातः) कोई भोजन करने बैठा था उस के पहिले ही ग्रास में मक्खी पड़ जाने से सभी भोजन से अरुचि रूप विघ्न हो गया। वैसे यहां भी आत्माराम के पु० का नाम ही अशुद्ध निकला तो आगे का क्या ठीक है?॥

अब इस पुस्तक के लेखों का संक्षिप्त अनुवाद दिखाते हुए आगे खण्डन लिखेंगे किन्तु ज्यों का त्यों पूरा २ अनुवाद नहीं लिखेंगे क्योंकि ऐसा करने से लेख बहुत बढ़ेगा। और खास २ अंशों का खण्डन लिखा जायगा किन्तु प्रत्येक साधारण बातों पर कुछ नहीं लिखा जायगा। आत्मारामीय पूर्वपक्ष के सामने [ आ० ना०-आत्माराम नास्तिक ] लिखा जायगा, और उत्तरपक्ष का उ०-ऐसा लिखा जायगा। आत्माराम ने अज्ञानतिमिरभास्कर की भूमिका ३७ पृष्ठों में लिखी है प्रथम इसी पर विचार चलेगा॥

आत्माराम ना० भू० पृ० १ पं० १६ से--ब्राह्मणों के बनाये वाड़े से कोई भी बाहर नहीं निकल सकता। यद्यपि गोतम कपिलादि ने अपने मत के पृथक् पुस्तक बनाये तो भी उन २ के शिष्य दश बीस वर्षों बाद इधर उधर

फिर फिरा के वेदों का ही शरण ले लेते हैं। नानकसाहब और गुरु गोविन्द सिंह के मतानुगामी अपने २ गुरु के ग्रन्थ छोड़ के वेदान्त मानते हैं। दादु-जी के चेले सुन्दरदास ने सांख्यमत माना है॥

उत्तर पक्ष-यह बात तो ठीक है कि वेद रूप बाड़ा से बाहर कोई भी आस्तिक कदापि नहीं निकलना चाहता क्योंकि आस्तिकों को ही यह दीख सकता है कि सर्वथा निर्भ्रान्त वेद ही एक मनुष्य के कल्याण का मार्ग है। गोतम कपिलादि का वेद से भिन्न मत माना आत्माराम का सा नास्तिक मत नहीं था किन्तु वेद के मानने वाले महर्षि गोतमादि पूर्ण आस्तिक थे। उन लोगों ने वेद के आशय का वर्णन अपने २ तौर पर संसार को समझाने के लिये किया है। आत्मारामी जैनियों से पूछा जाता है कि तुम यदि आत्माराम को मिथ्यावादी होने के दोष से बचा सकते हो तो बताओ कि गोतम कपिल पातंजलादि नाम वाले सम्प्रदाय कहां हैं। कब हुए हैं?। जब कि इन नामों से कभी सम्प्रदाय चले ही नहीं और न इन नामों के सम्प्रदाय अब कहीं संसार में विद्यमान हैं तो यह आत्माराम का लिखना बिलकुल मिथ्या क्यों नहीं है?। जैसे ईसा मसीह के मानने वाले मुहम्मद [ मोहमद ] को नहीं मानते वैसे ही गोतम कपिल पतञ्जलि को अलग २ मानने वाले फिर्के हिन्दुओं में कहां हैं। जब कि सभी हिन्दुमात्र गोतम कपिलादि को पूज्य मानते हैं तो ये संप्रदाय कदापि नहीं है॥ इस से इन को सम्प्रदाय लिखना आत्माराम का बिलकुल झूंठ है। यह बात भी ठीक है कि ब्राह्मण लोग ही आस्तिक पक्ष के बाड़ा में सब सम्प्रदायों को घेर २ कर रखते हैं कि जिस से लोग नास्तिक न हो जावें। और आत्मारामी जैनियों से यह भी पूछा जाता है कि गोतमादि वा नानक साहबादि के कौन २ नामों वाले शिष्य इधर उधर फिरे थे और वे किस २ मत में हो गये थे उन में दो चार के नाम अवश्य बतावें। क्या कोई नानक सिक्ख कभी जैनी बन गया था क्या इस के लिये कोई प्रमाण है?। यदि कोई सुबूत नहीं है तो ऐसी मिथ्या बात आत्माराम ने क्यों लिखी? इस का जवाब आत्मारामीय जैनियों से मांगा जाता है। तथा यह भी पूछा जाता है कि नानक साहब और गुरु गोविन्दसिंह जी के मानने वाले कौन २ ऐसे हैं कि जिनने अपने २ गुरु के ग्रन्थों को मानना छोड़ दिया हो उन लोगों के भी नाम बताने चाहिये। यदि नाम न बता सकें तो आत्माराम को मिथ्यावादी मान के उनके लेख पर हरताल लगा देवें। यदि कहें कि उदासी आदि लोग वेदान्त को मानते हैं तो ठीक है क्योंकि वेद वेदान्त का मानना ही तो गुरुनानक जी आदि का मुख्य सिद्धान्त था। इस से वे लोग अपने २ गुरु के बताये मार्ग पर स्थिर

सिद्ध होते हैं। आत्माराम को कुछ भी खबर नहीं कि दादू जी के चेले सुन्दरदास जी का क्या मत था। सुन्दरदास जी महात्मा का बनाया सुन्दरविलास पुस्तक प्रसिद्ध है। उस से उन का अद्वैत वेदान्ती होना सिद्ध है। सांख्यमत अद्वैत नहीं है इस से महात्मा सुन्दरदास को आत्माराम ने मिथ्या दोष लगाया है। गुरु नानक जी आदि महात्माओं ने अपनी २ भाषा में सुगम रीति से वेद वेदान्तादि शास्त्रों का मतलब अपने २ शिष्यों को समझाने के लिये उन २ नये ग्रन्थों को बनाया है। जब कि आत्माराम वास्तव में पक्का नास्तिक था तो ब्राह्मणों की निन्दा करना तो उस का काम ही था। वेद से विरुद्ध जितने पन्थ चल गये वा चल जाते हैं वे सब अज्ञान से चले हैं। अज्ञान की निवृत्ति होना कठिन है॥

आ०–ना० भू० पृ० ३ पं० ८ से–यह भी बात याद रखनी चाहिये कि जब ब्राह्मणों का ज़ोर हुआ था तब वेदों के न मानने से बौद्धमत वालों के बच्चों से लेकर वृद्ध तक हिमालय से लेकर सेतुबन्ध तक कतल करवाये। यह बात माधवाचार्य अपने बनाये शंकरदिग्विजय में लिखता है॥

आसेतुरातुराद्रि बौद्धानांवृद्धवालकम्।
नाहन्तियःसहन्तव्यो भृत्यइत्यन्वशांन्नृपाः॥ पर्व ३

उत्तर–शंकरदिग्विजय में जो कुछ लिखा है उस को क्या केवल आत्माराम ने ही देखा है किन्तु उस को जानने देखने वाले बहुत लोग हैं। वास्तव में आत्माराम ने अपने चेले पुजेरों को भी बड़ा धोखा दिया है। मालूम होता है कि आत्माराम बड़ा पापी था क्योंकि नास्तिक हो जाने से अकल मारी गयी होगी इसलिये मिथ्याभाषणरूप महापाप का बोझा अपने शिर पर धरके आत्माराम मरगया। ऊपर लिखे आत्माराम के लेख से यह स्पष्ट सिद्ध है कि "जब ब्राह्मणों का ज़ोर हुआ था तब इन ब्राह्मणों ने बौद्ध मतवालों के बच्चों से लेकर वृद्ध तक क़तल करवाये" सो यह बात झूंठी है। वा महामिथ्या है। क्योंकि ब्राह्मण पुरुष स्वभाव से ही दयालु होते हैं। ब्राह्मण अपने शत्रुओं को भी ऐसी निर्दयता से नहीं मरवा सकते। क्योंकि ब्राह्मण के स्वभाव से ही निर्दयता का काम नहीं होता।

शान्ताःसन्तःसुशीलाश्च सर्वभूतहितेरताः।

ब्राह्मण स्वभाव से ही शान्त सुशील, सरल प्रकृति तथा सब प्राणियों के हित में तत्पर होते हैं। यदि कभी कोई खास ब्राह्मण व्यक्ति किसी पर क्रोध वा निर्दयता किसी खास कारण से करे तो उस से सब ब्राह्मण दोषभागी नहीं हो सकते। शंकरदिग्विजय पुस्तक में जो कुछ लिखा है उस का संक्षेप सत्य हाल हम दिखाते हैं। सर्ग १—

वर्णाश्रमसमाचारान् द्विषन्तिब्रह्मविद्विषः ।
ब्रुवन्त्याम्नायवचसां जीविकामात्रतांप्रभो ! ॥३२॥
नसंध्यादीनिकर्माणि न्यासंत्रानकदाचन ।
करोतिमनुजःकश्चित् सर्वेपाखण्डतांगताः ॥ ३३ ॥
श्रुतेपिदधतिश्रोत्रे क्रतुरित्यक्षरद्वये ।
क्रियाःकथंप्रवर्त्तेरन् कथंक्रतुभुजोवयम् ॥ ३४ ॥
श्रुतिःसाध्वीमदक्षीवैः कावाशावयैर्नदूषिता ॥३६॥

भावार्थ—वेदों तथा ब्राह्मणों के द्वेषी जैन बौद्धों का जब ज़ोर बढ़ गया तब राजा और प्रजा का अधिक भाग जैन बौद्ध हो गया। तब बचेहुए थोड़े ब्राह्मणादि वेदानुयायियों को इन लोगों ने खूब तंग किया वर्णाश्रम धर्म का खण्डन कर डाला, वेदों को कहा कि निकम्मे मूर्ख ब्राह्मणों ने अपनी जीविका के लिये वेद बना लिये हैं। सभी बौद्ध बनावटी कपट मुनि साधु संन्यासी बन गये। संध्यादि कर्म कोई भी ब्राह्मणादि मनुष्य नहीं करता। सब पाखण्डी हो गये। जैन बौद्धों के भय के मारे क्रतु वा यज्ञ इन दो अक्षरों को कोई बोले और सुन पड़े तो कानों में अंगुलि दे लेते थे किन्तु यज्ञ का नाम भी नहीं सुनना चाहते थे। तब यज्ञादि कर्म कैसे हो सकते। जैन बौद्धादि नास्तिकों का जातीय बल बढ़गया राजाभी वैसे ही सहायक मिले तब अहंकार के नशा में भर के जैनादि नास्तिकों ने वेद की एक भी श्रुति दोष लगाये बिना नहीं छोड़ी ॥

ऐसी हालत जब देवों ने शंकर सदाशिव भगवान् जी के निकट वर्णन की तब शिव जी शंकराचार्यरूप अवतार धारण करके राजा सुधन्वा के पास गये। भट्टपाद के साथ जैन बौद्धों का शास्त्रार्थ हुआ, जैनबौद्ध हार गये, चुप हो गये। तब राजा सुधन्वा भी पहिले से जैनबौद्ध मत को ही अच्छा मान चुका था इस से राजा ने कहा कि जय पराजय विद्या के आधीन हैं, जो प्रबल विद्वान् हो वह झूठे पक्ष को ले कर भी जीत सकता है। इसलिये उचित है कि—

यःपतित्वागिरेःशृङ्गा—दव्ययस्तन्मतंध्रुवम् ॥

कि दोनों में जो पहाड़ के ऊपर से गिर कर ठीक जीवित रहे किन्तु चोट भी न लगे उस का मत ठीक सत्य माना जायगा। यह सुन कर सब जैन बौद्ध लोग आपस में एक दूसरे का मुख देखने लगे पहाड़ से गिरने का किसी का साहस न हुआ परन्तु—

द्विजाग्र्यस्तुस्मरन् वेदान् आरुरोहगिरेःशिरः ।
यदिवेदाःप्रमाणंस्यु–र्भूयात्काचिन्नमेक्षतिः ॥ ७५ ॥

भट्टपाद ब्राह्मण वेदों का स्मरण करते हुए पहाड़ की चोटी पर चढ़ गये और कहा कि यदि वेद प्रमाण नाम सत्य हैं तो मेरी क्षति कुछ न होगी वेद सत्य होंगे तो वेद भगवान् मेरी रक्षा स्वयमेव करेंगे ऐसा कहकर पहाड़ से कूदपड़े और रुई के गट्ठे के तुल्य नीचे आपड़े चोट भी न लगी तब–

दृष्ट्वातमक्षतंराजा श्रद्धांश्रुतिषुसंदधे ।
निनिन्दबहुधात्मानं खलसंसर्गदूषितम् ॥ ७६ ॥

राजा सुधन्वा ने जैन बौद्धादि खलों के कुसंग से दूषित हुए अपने आप की बहुत प्रकार से निन्दा की और पहाड़ से गिरे हुये भट्टपाद जी के कुछ भी चोट न आई देखकर वेद पर श्रद्धा विश्वास किया। अर्थात् इन नास्तिकों ने वेद की मिथ्या निन्दा कर २ के राजा को भी वेद विरोधी नास्तिक बनादिया था। राजा की दशा देखकर जैनबौद्ध बोले कि मणि बांधलेने से, शरीर में कोई औषध लगा लेने से, वा मन्त्रों से कोई पहाड़ादि से गिरता हुआ भी शरीर की रक्षा किसी युक्ति से कर सकता है। इस से यह पहाड़ से गिरजाना मत के निर्णय में प्रमाण नहीं माना जायगा। तब राजा ने जैनबौद्धों से कहा कि तुम लोग हार गये और कुछ जवाब नहीं दे सकते तो भी हठ ही किये जाते हो इस से तुम सब को यन्त्ररूप पत्थरों में दबा २ कर मरवा डालूंगा। इस के पश्चात् राजा ने एक घड़े में सांप को बन्दकर के ब्राह्मण और बौद्धों से पूछा कि बताओ इस घड़े में क्या वस्तु है। इस पर वेदानुयायी भट्टपादादि ब्राह्मणों और वेद विरोधी जैनियों दोनों ने कहा कि कल प्रातःकाल इसका निर्णय करेंगे ऐसा कहकर दोनों पक्ष वाले चले गये। राजदरबार में नास्तिकों की अधिकता होने से किसी प्रकार पता लगाकर जैन बौद्धों ने जान लिया कि घड़े में सांप है। और भट्टपादादि ब्राह्मणों ने कण्ठ तक गहरे जल में खड़े होकर सूर्यनारायण की आराधना रूप तप किया। तब सूर्य भगवान् ने साक्षात् दर्शन देकर ब्राह्मणों को बताया कि घड़े में शेषनाग पर शयन करने वाले विष्णु भगवान् की दिव्यमूर्त्ति है। इस प्रकार दोनों वादी प्रतिवादी घड़े का हाल जानकर अगले दिन प्रातःकाल राजसभा में आये। प्रथम बौद्धों ने आते ही कहा कि इस घड़े में सांप है। और ब्राह्मणों ने कहा कि घड़े में शेषनाग पर सोने वाले नारायण हैं। राजा मान चुका था कि वेदमत सर्वथा सत्य है, और ब्राह्मणों का विजय हो गया, जैनबौद्धमत खण्डित हो गया। इसी कारण ब्राह्मणों की वाणी सुनते ही राजा को बड़ा दुःख हुआ, राजा

का मुख फीका पड़ गया। राजा ने जाना कि वेदपर मैंने श्रद्धा विश्वास कर लिया था सो क्या मुझे वेदमत छोड़ने पड़ेगा। क्या नास्तिकों का पराजय हो चुका था, सो अब जरासी बात में नास्तिक जीत जांयगे, क्या ये प्रतापी तेजस्वी तपस्वी ब्राह्मण दरिया के पार पहुंचे हुए भी किनारे पर डूब जायंगे। ऐसे शोच विचार में राजा का मुख कमल सूख गया सा होरहा था इतने में आकाशवाणी हुई कि हे राजन् ब्राह्मणों ने जो कहा है सो सत्यही है तुम उन ब्राह्मणों की बात में सन्देह मत करो और अपनी प्रतिज्ञा को सत्य करो कि जिसका विजय होगा उसी का मत सब मानेंगे। तब राजा ने आकाशवाणी सुन के घड़े को खोलकर देखा तो शेषशायी भगवान् की मूर्त्ति घड़े में विराजमान दीख पड़ी तब राजा संतुष्ट होके बोले–

निरस्ताखिलसंदेहो विन्यस्तेतरदर्शनात् ।
व्यधादाज्ञांततोराजा वधायश्रुतिविद्विषाम् ॥९२॥
आसेतोरातुषाराद्रे र्बौद्धानांवृद्धबालकम् ।
नहन्तियःसहन्तव्यो भृत्यानित्यन्वशान्नृपः ॥९३॥

घड़े में सांप रक्खा गया उस से भिन्न देवमूर्त्ति का दर्शन होने से राजा के सब संदेह दूर हो गये(तदनन्तर राजा ने वेद विरोधी नास्तिकों को मारने की आज्ञा अपने राजकर्मचारियों को दी कि हिमालय से लेकर सेतु बन्ध रामेश्वर तक नास्तिक बौद्धों के बालक वृद्धों तक जो मिलें उन को मार डालो। यदि मेरा कोई भृत्य नास्तिकों का समूल नाश करने से मुख मोड़ेगा तो उस को भी प्राण दण्ड होगा॥)

अब पाठक लोग ध्यान देवें कि शंकरदिग्विजय का श्लोक कैसा अशुद्ध आत्माराम ने लिखा छपाया है जिस से आत्माराम का मूर्ख होना सिद्ध है। द्वितीय वैदिकधर्म से धोखा देकर संसार को अधर्मी नास्तिक बनाने के अपराध में राजा सुधन्वा ने जैन-बौद्धों का कतल करवाया था। आत्माराम ने कतल करवाने का मिथ्या दोष ब्राह्मणों को लगाया। सो क्या आत्माराम का यह मिथ्या भाषण प्रबल पाप नहीं है॥

स्कन्दानुसारिराजेन जैनाधर्मद्विषोहताः ।
कुमारिलमृगेन्द्रेण हतेषुजिनहस्तिषु ।
निष्प्रत्यूहमवर्धन्त श्रुतिशाखाःसमन्ततः ॥ ९७॥

श्री पण्डित भट्टपादका विजय हो जाने पर राजा सुधन्वा ने धर्म द्वेषी जैनों को मरवा डाला। तथा भट्ट कुमारिल रूप सिंह के जिनमत के अनुयायी रूप हाथियों को हरा देने पर वे रोक टोक वेद की शाखाओं का प्रचार हुआ॥

(जैन और बौद्ध पहिले एक ही थे इन में कुछ भेद नहीं था)। इसी लिये अमर सिंह जैनी के बनाये अमरकोश में सर्वज्ञादि अठारह नाम जिन वा बुद्ध के एक ही लिखे हैं) शंकर दिग्विजय में भी जैन बौद्ध नाम एक ही के लिखे हैं। राजा सुधन्वा ने भी सभी जैन बौद्धों का कतल करवा डाला था। कुछ बौद्ध देशान्तरों को भाग गये होंगे। कोई २ छिपे छिपाये बच गये होंगे उन्हीं का मत फिर हिन्दुस्थान में बढ़ गया। पहिले जैन बौद्ध एक ही थे पीछे इन में शाखा भेद हो जाने से अब कई अंशों में इन का मत भेद हो गया है। तभी से इन का नाम आर्हत हुआ है। अमरकोश में अर्हन् शब्द नहीं है। पीछे २ इन आर्हत जैनों में भी श्वेताम्बरी पीताम्बरी दिगम्बरी आदि कई शाखायें हो गयीं हैं॥

(आ० ना० पृ० ३ पं० १७ से-एक और बात बहुत आश्चर्य की है कि कितनेक पुस्तकों में तथा ब्राह्मणों के मुख से सुना है कि जैनमत नास्तिक है। यह कहना सत्य है वा असत्य?। हमारी समझ में तो यह कहना और लिखना झूंठ है। क्योंकि जो कोई नरक स्वर्ग पाप पुण्य ईश्वर को तथा पूर्वोत्तर भवानुयायी अविनाशी आत्मा को नहीं मानते हैं वे नास्तिक हैं। तथा जिस शास्त्र में जीवहिंसा, मांसभक्षण, मदिरापान, परस्त्री गमन करने से पुण्य धर्म स्वर्ग मोक्ष का फल लिखा है तिन शास्त्रों के बनाने और माननें वाले नास्तिक हैं। जैनमत में तो ऊपर लिखे नास्तिकमत के लक्षणों में से एक भी नहीं है तो फिर जैनमत को नास्तिक कहना झूंठ है)

उत्तर-आत्माराम जैनी का गुमरांनामा पंजाब में खण्डन करते समय हम ने यही सिद्ध किया था कि मांसमद्यादि खाना पीना नास्तिक का लक्षण नहीं है। क्योंकि यद्यपि मांस खाना आदि सब कर्म बुरे हैं तथापि वे कर्म नास्तिक के लक्षण कदापि नहीं हो सकते। दुराचारों से सर्वथा बच सकना अत्यन्त कठिन वा दुर्लभ है और सर्वथा शुद्ध आचरण हो सकना भी दुर्लभ सा ही है। आस्तिकों में परिगणित होने वालों में भी लाखों में कोई २ ही ठीक शुद्ध निकलेगा। तब आत्माराम के लेखानुसार सभी नास्तिक ठहरेंगे क्या छल कपट मिथ्या भाषणादि दुराचारों से जैनलोगों का सर्वथा बच जाना कभी संभव है?। अर्थात् कदापि नहीं। हम आगे २ जैनियों के निर्दयता छल कपटादि दुराचार और भी दिखावेंगे। अतएव दुराचार से न बच सकने के कारण से भी आत्माराम के कथनानुसार जैनी लोग आमतौर से नास्तिक सिद्ध हो गये॥

और हम तो केवल मिथ्याभाषणादि दुराचार होने मात्र से नास्तिक होना नहीं मानते (किन्तु शास्त्रप्रमाण से तथा लौकिक युक्तियों के अनुसार नास्तिकता के तीन कारण वा लक्षण सनातनधर्मी विद्वान् लोग मानते हैं।

एक सब से छोटा नास्तिकता का चिन्ह वेदों का न मानना वा वेदों की निन्दा करना है ( नास्तिकोवेदनिन्दकः ) वास्तव में मनुष्य अन्तिम सीमा तक सोच कर निश्चय करे तो सब के अन्त में यही सिद्ध हो सकता है कि वेद का उपदेश वा आशय ही मनुष्य के लिये सर्वोपरि कल्याणकारी है । इस से आगे इस से अच्छा और कुछ नहीं है । यूरोप के तत्त्वखोजियों में जर्मन के कई मोक्षमूलरादि साहबों ने भी अन्त में यही सिद्धान्त अटल मान लिया और लिख भी गये हैं । ऐसे अबाध्य अटल सिद्धान्त को जैनों का न मानना वा उस की निन्दा मोहाज्ञान से करना यह एक प्रकार का नास्तिकपन है । सर्वोपरि उत्तमसिद्धान्त को त्यागना अपने ही पग कुल्हाड़ी मार के दुःख सागर में डूबने का कारण है । इस से जैन मत नास्तिक है ॥

नास्तिकता का द्वितीय चिन्ह परलोक पुनर्जन्म वा आवागमन को न मानना है । सो यद्यपि जैन लोग कुछ मानते हैं । परन्तु वेदोक्त रीति से भिन्न कल्पित मन माना स्वर्ग नरकादि का मानना न मानने के तुल्य होने से इस अंश में भी जैनमत नास्तिक है । क्योंकि स्वर्ग नरकादि जैसा ये लोग मानते हैं वह युक्तियों से भी खण्डित अवश्य हो जाता है ॥

नास्तिकता का सर्वोपरि चिन्ह अनादि सिद्ध एक ईश्वर को न मानना है । यह सब से बड़ी नास्तिकता इसलिये है कि ईश्वर ही सब का मूल है । इसी से ईश्वरवादी साक्षात् वेद को न मानने पर भी परम्परागत वेद के उपदेश को भी मान लेता है । इसी कारण जर्मन के साहबों ने वेदान्त को सर्वोपरि मान लिया । यदि ईश्वर को मानने वाले वे न होते तो वेदान्त को भी न मानते । जो अब जैन लोग एक ईश्वर को नहीं मानते तो इसी से ये पूरे वा पक्के अथवा अव्वलदर्जे के नास्तिक हैं । ईश्वर का न मानना ही सर्वोपरि नास्तिकता इस से भी सिद्ध है कि संसार भर [ ईसाई मुसलमानादि भी ] ईश्वर के न मानने वाले को ही नास्तिक मानते हैं । इस से नास्तिक का व्यापक अर्थ ईश्वर को न मानना ही है । इस से इन आत्मारामादि जैनियों का इअल नास्तिक होना सिद्ध है ॥

ये जैनी लोग नास्तिकता के दोष से बचने के लिये सर्वसाधारण को धोखा देते हुए कहा करते हैं कि देखो हम अनीश्वरवादी नहीं किन्तु हम ईश्वर को मानते हैं—

सर्वज्ञोजितरागादि दोषस्त्रैलोक्यपूजितः ।
यथास्थितार्थवादीच देवोऽर्हन्परमेश्वरः ॥

रागद्वेषादि दोषों को जीतनेवाला, त्रिलोकपूजित, सत्यवादीपुरुष परमेश्वर अर्हन् कहाता है । इसके अनुसार जैन कहते हैं कि हम ईश्वरवादी हैं । सो यह

ठीक नहीं किन्तु मिथ्या है क्योंकि योगाभ्यासी मनुष्य रागादि दोषों को जीतने के कारण सब को प्रशंसा करने योग्य सत्यवादी और (योग सू० पाद ३ सू० ४८) में लिखे अनुसार सर्वज्ञ भी हो सकता है । इस से यह मनुष्य का ही लक्षण है ईश्वर का नहीं । जैनों को पूछना चाहिये कि तुम लोग यदि रागादि दोषों के जीतने वाले तथा सत्यवादी अपने को मानो तब तो तुम सभी स्वयं अपने लक्षणानुसार अर्हन् परमेश्वर बन गये । यदि कहो कि हम रागादि दोष युक्त और मिथ्यावादी हैं तो तुम्हारा लिखना कहना सब झूठ सिद्ध हो गया और आत्माराम के लेखानुसार मिथ्याभाषणादि दोष युक्त होने से तुम नास्तिक सिद्ध हो गये । रागादि को जीतने वाला कहने से तुम्हारा ईश्वर पहिले रागादि युक्त होना सिद्ध है । यदि कभी उस के पास रागादि दोषों का प्रवेश भी सम्भव न हो तो वह रागादि को क्यों जीतेगा ? । अर्थात् कदापि नहीं । (देखिये जैनमत में साफ २ ईश्वरवाद का खण्डन)

सर्वज्ञोदृश्यतेनावन्नेदानीमस्मदादिभिः ।

दृष्टोनचैकदेशोऽस्ति लिङ्गंवायोऽनुमापयेत् ॥८॥

यह लीलातिलक नामक जैनाचार्यों का प्रमाण है कि-यदि कोई सर्वज्ञ ईश्वर होता तो अस्मदादि को प्रत्यक्ष क्यों नहीं दीखता । जो २ वस्तु जगत् में विद्यमान् है उन का होना प्रत्यक्ष प्रमाण से भी तो सिद्ध होता है । प्रत्यक्ष न दीखने से सर्वज्ञ ईश्वर कोई नहीं है । इस कथन से सिद्ध हुआ कि ईश्वर के होने में प्रत्यक्ष प्रमाण नहीं है । यदि कहो कि अनुमानप्रमाण से ईश्वर का होना सिद्ध है तो जैसे धूम आदि चिन्हों से अग्नि आदि के होने का अनुमान किया जाता है वैसे ईश्वर के होने में कोई चिन्ह भी नहीं जिस से अनुमान किया जाय । तो अनुमान प्रमाण से भी ईश्वर का होना सिद्ध नहीं है । इसी प्रकार वेदरूप शब्दप्रमाण का भी खण्डन किया है और उस से भी ईश्वर का होना सिद्ध नहीं है । तथा उपमान के लिये लिखा है कि यदि हम सर्वज्ञ ईश्वर के तुल्य किसी को प्रत्यक्ष में देखें तो सर्वज्ञ को उपमान से जानलें सो उस के सदृश भी कोई नहीं इस प्रकार सर्वज्ञ ईश्वर के होने में कोई भी प्रमाण नहीं है । चारो ही प्रमाणों से जब ईश्वर का होना सिद्ध नहीं है तो ईश्वर न होना सिद्ध हो गया ॥

जैन कहते हैं कि यदि तुम लोग कहो कि नित्य सर्वज्ञ ईश्वर कोई नहीं है तो संसार की उत्पत्ति कौन करेगा । इस के लिये जैनों की वीतराग स्तुति में लिखा है कि—

कर्त्तास्तिनित्योजगतः सचैकः, ससर्वगः सन्स्ववशः ससत्यः । इमाःकुहेयाः कुविडम्बनाः स्युर्मन्ता न तासामनुशासकस्त्वम् ॥ २२ ॥

इस जगत् का कर्त्ता नित्य व्यापक स्वतन्त्र सब को अपने अधिकार में रखने वाला सत्य सनातन कोई एक ईश्वर है इस प्रकार की कुविडम्बना, ( नीचबुद्धि ) त्यागने योग्य है। अर्थात ऐसा ईश्वर नहीं है। इस प्रकार के ईश्वर को मानने तथा उन के होने का शिक्षक तू ( जैनी ) नहीं है। अर्थात् जैनों को जगत् का विधाता कोई ईश्वर नहीं मानना चाहिये। क्योंकि जगत् स्वयं बना बनाया अनादि नित्य है। ईश्वर के न होने में तथा ऐसे नित्य सर्वज्ञ ईश्वर के न मानने के लिये जैन ग्रन्थों में बहुत प्रमाण तथा विचार लिखे गये हैं जिन को विस्तार भय से हम ने यहां नहीं लिखा है। हमारा मतलब सर्वसाधारण महाशयों को यही दिखाने का है कि जैन मतानुयायी नित्य सर्वज्ञ ईश्वर को नहीं मानते हैं। पर तो भी नास्तिक कहाने के भय से साधारण लोगों को धोखा दिया करते हैं कि हम अनीश्वर वादी नहीं किन्तु ईश्वरवादी हैं। यही धोखा आत्माराम ने दिया है। (यदि जैन लोग तयार हों तो हम सभा के बीच इन को नास्तिक सिद्ध कर सकते हैं।) क्योंकि अन्य विलायतों वाले भी मानते कहते तथा लिखते हैं कि ईश्वर, खुदा, वा गाड को न मानने वाला ही नास्तिक है। सो जैन बौद्ध ईश्वरवादी न होने से अवश्य नास्तिक हैं॥

यद्यपि जीवहिंसादि सब बुरे पाप कर्म हैं और उन के करने वाले भी पापी हैं। तथापि जीवहिंसादि नास्तिकता के काम नहीं हैं। जीवहिंसा, मांसभक्षण, मद्यपान, परस्त्रीगमन, इत्यादि सब कुकर्मों को करने की आज्ञा वेद में है ऐसा विचार आत्माराम का है। सो यह बिलकुल झूठ है। क्योंकि सनातनधर्म के वेदादि सब शास्त्रों में ऐसे पाप कर्मों से बचने के लिये सैकड़ों प्रमाण हैं। इन ऐसे जीवहिंसादि से मनुष्य को सर्वथा ही बचना चाहिये यह सनातनधर्म का परमसिद्धान्त है। परन्तु संसारी मनुष्य ऐसे कामों से सर्वथा बच नहीं सकता वा बच नहीं पाता यह अन्य बात है। (हम आगे २ इसी लेख में यह अच्छे प्रकार सिद्ध करेंगे कि वेद में जीवहिंसादि कुकर्मों की आज्ञा नहीं है) किन्तु आत्माराम अनीश्वरवादी नास्तिक था इस से निर्दोष वेद को दोष लगाने की मिथ्या चेष्टा उस ने की है। हम यथावसर बीच २ यह भी दिखावेंगे कि जैनमत के ग्रन्थों में जीवहिंसा परस्त्रीगमनादि दोष विद्यमान हैं॥ शेष आगे

# शिवलिङ्गपूजामाहात्म्य ।

इस अंश पर कुछ विचार लिखने के लिये हमारे प्रेमी तथा धर्म तत्त्वान्वेषी कई ग्राहकों ने हमारे निकट कितने ही दिनों से बार २ पत्र भेजे और अनुरोध किया। इसी से हमारा विचार भी इस अंश पर कुछ लिखने का है और कई बार इस पर लिखा जायगा। इस लेख में श्रुति स्मृति पुराणादि का विचार तथा कुछ उचित युक्तियां भी दिखायी जावेंगी ॥

अनेक नवीनमतानुयायी मनुष्य इस शिवलिङ्ग पूजाविषय पर बड़ा उपहास करते हैं। सनातन धर्मी साधारण मनुष्यों को कहीं २ लज्जित करते हैं। जिस में शिवलिङ्ग की स्थापना की जाती है उस जलहरी को योन्याकार बताते और शिवलिङ्ग को लिंगपदवाच्य उपस्थेन्द्रिय की प्रतिमा बताते हैं। तब कहते हैं कि देखो यह शिवलिङ्ग की पूजा कैसा घृणित और निन्दित काम है ॥

इस विषय पर हमारे प्रतिपक्षी वा स्वपक्षी लोग इस का विचार उपस्थित हुआ देखकर जो कुछ आक्षेप भेजेंगे उन के भी उचित समाधान इस लेख में किये जावेंगे। इस लिये जिन महाशयों को जो कुछ विचार वा उत्तर समाधान इस अंश पर अपेक्षित होवें कृपा कर अवश्य हम को लिखें ॥

इस शिवलिंग पूजा माहात्म्य विषय में यद्यपि तुच्छ बुद्धि लोगों की लिंगपूजा विषय पर शंकाओं का समाधान करना मुख्य प्रयोजन होगा तथापि शिवलिंग पूजा का विचार यहां कर्त्तव्य होने से प्रथम शिवपद पर कुछ विचार लिखेंगे उणादि सू० पा० १ सू० १५३ में शिव शब्द शीङ् स्वप्ने धातु से बनाया गया है। धातु के ईकार को ह्रस्वादेश और व प्रत्यय हुआ है। शिव शब्द के कोशानुकूल अर्थों में धातु का स्पष्टार्थ नहीं घटता परन्तु कुछ अभिप्राय मात्र घटता है इसी कारण शिवशब्द को अव्युत्पन्न तथा रूढि मानते हैं। शिव का सामान्य धात्वर्थ यही लेना है कि (शेतेऽसौशिवः) सोया हुआ प्राणी चञ्चलता रहित निरुपद्रव शान्त होता है। तदनुसार जो सर्वथा शान्ति स्वरूप है किंचित् भी जिस में हल चल नहीं वह शिव है। व प्रत्यय द्वारा अन्तोदात्तस्वर दिखाना भी व्याकरण सूत्र से व्युत्पत्ति दिखाने का प्रयोजन है ? ॥

वाचस्पत्यकोष में शिवपद के २० अर्थ लिखे हैं उन सब के विचार का यहां अवसर वा प्रकरण नहीं है यहां केवल ईश्वर विचार का प्रकरण है। इस लिये माण्डूक्योपनिषदुक्त प्रमाण को देखो—

अदृष्टमव्यवहार्यमग्राह्यमलक्षणमचिन्त्यमव्यपदेश्यमे-

कात्म्यप्रत्ययसारं प्रपञ्चोपशमं शान्तं शिवमद्वैतं चतुर्थं मन्यन्ते स आत्मा स विज्ञेयः ॥ ७ ॥

जो किसी इन्द्रिय के गोचर नहीं, व्यवहार में नहीं लाया जा सकता, जो ग्रहण के योग्य नहीं, जिस का कोई चिन्ह नहीं, इसी से अचिन्त्य, वाणी से अकथनीय, सर्वत्र एकात्मप्रतीति होना जिस के जानने में सार है, जिस में संसार का कोई भी प्रपञ्च नहीं, जो सजातीय विजातीय स्वगत भेद शून्य एक अद्वैत वस्तु है वही तुरीयावस्था रूप शिव है। वही आत्मा है उसी को जानना चाहिये उस को जानने वाले ही आत्मज्ञानी वा ब्रह्मज्ञानी हो सकते हैं॥

यही अवस्था त्रिगुणातीत है, यही वेदोक्त त्रिपाद् ब्रह्म है, यही निराकार, निर्विकार कूटस्थ अचल ब्रह्म है, यह कुछ भी कर्त्ता धर्त्ता नहीं है। यह शिव केवल ज्ञानियों को शुद्ध तथा सूक्ष्म बुद्धि के द्वारा अनुभव में आता है। संसार की व्यवस्था के कर्त्ता धर्त्ता ब्रह्मा विष्णु रुद्र इस अद्वैत शिव की अपेक्षा साकार हैं। इस शिव की उपासना भी उत्तम कक्षा का पूर्ण विरक्त प्रबल योगी कोई ही कर सकता है। इसी का नाम सदाशिव है। यह स्वयं सदा मङ्गल सुख स्वरूप है। वेद के शिवसंकल्पसूक्त में इसी शिव के साथ मन का तादात्म्य सम्बन्ध करने को लिखा है।

नमः शिवाय च शिवतराय च ॥

इस वेदमन्त्र में शिव के दो भेद करने से शिवतम तीसरा भेद भी सिद्ध है। अर्थात् मङ्गल वा कल्याणस्वरूप शिव अनेक प्रकार का है। शु० यजुर्वेद के रुद्राध्याय में जिन रुद्रों का वर्णन है वे रुद्रदेवता इसी कारणरूप शिव के रूपान्तर हैं। इस अद्वैत शिव की अपेक्षा संसार कर्त्ता शिव वा रुद्र साकार रूप है। शास्त्रों में मायोपाधिक मुख्यकर तीन ईश्वर ब्रह्मा विष्णु महेश कहे हैं। ये नाम एक ही वस्तु के कार्योपाधि भेद से हुए हैं। इन कार्योपाधिक नामों से भी जहां २ वेदादि शास्त्रों में निरुपाधिक मूल आत्मतत्त्व को लेना इष्ट है वहां २ उत्पत्तिस्थिति संहारादि का कर्त्ता प्रत्येक को भी कह दिया है। उस में जो सन्देह होता है कि कहीं विष्णु को ही वा नारायण को वा कहीं शिव वा रुद्र को ही सब का कर्त्ता धर्त्ता लिखा है सो एक काम के दो कर्त्ता कैसे होंगे ?। इस का समाधान यही पूर्वोक्त है कि वही शिव विधाता नामरूप से सृष्टि को रचता, वही विष्णु नामरूप से संसार की स्थिति रखता तथा समयानुसार सब की रक्षा करता है और रुद्र नामरूप से वही संहार करता है। चाहें यों कहो कि वही एक आत्मतत्त्व जब विष्णुशब्द से लिया गया तो वही विष्णु वा नारायण उन २ ब्रह्मादि नामरूपों से

उत्पत्ति स्थिति प्रलय करता है। इस से विरोध कुछ नहीं वस्तु एक है कुछ कुछ अन्तर दीखने से नामरूप अनेक हैं। जैसे बिनौला, कपास, रुई, सूत, इन सभी नाम रूपों में एक ही तत्त्व है। पर नाम रूप तथा कुछ २ काम भिन्न २ हैं वैसे ही यहां जानो।

शिवपदवाच्य वस्तु पर विशेष विचार लिखने से भी असली विषय छूटता है। इसलिये मान लेना चाहिये कि शिव परमात्मा का ही एक नाम है। (उस के ब्रह्मा विष्णु आदि के जैसे २ आकार शास्त्रों में कहे वा माने गये वैसे २ आकारों वाली मूर्त्तियां ध्यान पूजन तथा उपासना के लिये बन गयी हैं) और शिव के भी अनेक रूप हुए हैं। उन में जो कैलाशवासी जटाधारी त्रिनेत्र सर्पमाला धारण करने वाला, शिर की जटाओं में से गंगा का प्रवाह निकलता है, कण्ठ में नीला विष होने से नीलकण्ठ, वृषभ पर आरूढ इत्यादि प्रकार का भी पुराणों में प्रसिद्ध शिव का एक रूप है। उस रूप की मूर्त्तियां भी उसी प्रकार की भिन्न बनती हैं। पञ्चमुखी महादेव भी शिव का एक रूप है उस की मूर्त्तियां भी भिन्न ही बनती हैं। उन सब मूर्त्तियों का नाम लिङ्ग नहीं होता है। क्योंकि वे सब साक्षात् साङ्गोपाङ्ग मूर्त्तियां हुआ करती हैं॥

इस से जो शिव केवल आत्मज्योतिस्स्वरूप है, जो सब का कारण, निराकार निर्विकार है, जो अलख निरञ्जन है जिस का कोई खास प्रकार का रूप नहीं है। जो संसार की रचना से पूर्व अण्डाकार में प्रकट होता है। जिस के लिये मनु जी ने लिखा है कि-

(तदण्डमभवद्धैमं सहस्रांशुसमप्रभम्)

यह शुद्ध सुवर्ण की सी कान्ति वाला, सूर्य के तुल्य ज्योतिःस्वरूप अण्डाकार में प्रथम प्रकट हुआ। यद्यपि यह गोलाकार अण्डा एक विलक्षण तथा अचिन्त्य ज्योतिःस्वरूप ब्रह्म ही था जो केवल सिद्धज्ञानी योगियों के ही अनुभव में आया तो भी संसारभर की रचना का सभी सामान इस अण्डे के भीतर विद्यमान था) जैसे कि बीज के भीतर वृक्ष के सभी अवयव सूक्ष्म रूप से रहा करते हैं। यह अण्डा महाभूतों की रचना में नहीं था इसीसे स्थूलरूप में नहीं था। इसी अण्डे को संसार का बीजरूप कह सकते हैं। और-

(बीजं मां सर्वभूतानां विद्धिपार्थसनातनम्)

सब प्राणियों तथा स्थावरों का असली बीज वही परमात्मा है। अण्ड वा अण्डा यह शब्द भी अनादि है दैवी दशा में जो अण्ड सब से पहिले प्रकट हुआ था उसी के नकलरूप अब मुर्गी आदि के अण्डे प्रत्यक्ष दीख पड़ते हैं। इन मुर्गी आदि के अण्डों की बनावट सर्गारम्भ में हुए अण्डे का नमूना

कहैं तो भी ठीक ही है। क्योंकि दैवी सृष्टि में जो वस्तु जैसे रूपवाला प्रकट होता है वैसा ही स्थूल मानुषी सृष्टि में वह होता है क्योंकि दैवी रचना मानुषी रचना का कारणस्वरूप है कि जैसे बीज में जो हालत है वही वृक्ष रूप में स्थूल हो जाती है। परन्तु इन रचनाओं में समता होने पर भी वास्तव में बड़ा अन्तर रहता है। जैसे कि भूगोल वा पहाड़ को तथा नदी के नक्शा में एकसारूप होने पर भी छोटा बड़ा आदिका बड़ा भेद होता है। अभिप्राय यह है कि सर्गारम्भ का अण्ड मुर्गी के अण्डे के आकार का होने पर भी शुद्ध निर्दोष परमात्मज्योतिःस्वरूप सिद्ध योगीश्वरों के अनुभव में आने योग्य अद्भुत वस्तु था और प्रत्येक महाप्रलयके अन्त में वैसा ही अण्ड प्रकट हुआ करता है जिस के अन्दर सभी देवऋषि पितृ मानवादि सृष्टि बीज रूप से हुआ करती है। उस अण्डका ध्यान वा दर्शनसर्व त्रिविध तापों का नाशक और परमशान्ति सुख का मूल कारण है। इसी अण्ड का द्वितीयनाम ज्योतिर्लिङ्ग है क्योंकि ज्योतिःस्वरूप शिवका मुख्य चिह्न यही है। इस का ध्यान वा दर्शन साधारण मनुष्यों के लिये दुर्लभ है वा असम्भवसा है। इसी लिये उस अण्डाकार ज्योतिर्लिङ्ग की जो अण्डाकार प्रतिमा बनायी जाती है उन्हीं का नाम शिवलिङ्ग रक्खा गया है। इस शिवलिङ्ग की पूजा से मनुष्यों का बड़ा कल्याण इसलिये होता है कि इसकी पूजा उपासना में सभी देवों ऋषियों तथा पितरों की पूजा भक्ति आजाती है। इस से शिवलिङ्ग पूजा सर्वोत्तम है लोक व्यवहार में योनिशब्द का अर्थ स्त्री का गुप्त स्थल है। और सामान्य तया योनि शब्द का अर्थ उत्पत्ति स्थान है कि जहां से उत्पन्न हो कर संसार चल रहा है। अब शोचो ध्यानदो—

(सतश्च योनिमसतश्च विवः॥ शु० य० १३।३॥

इस वेद मन्त्र में कहा है कि वह परमात्मा सत्नाम स्थूल पदार्थों के और असत्नाम सूक्ष्म आकाशादि के योनिनाम का कारण को प्रकट करता है। क्या यहां योनिशब्द का अर्थ कोई वैसा ही करे समझेगा ?।

यो योनिं योनिमधितिष्ठत्येकः। श्वेताश्व० ४। ११।

इस श्रुति में कहा है कि जो प्रत्येक योनि का अधिष्ठाता है। क्या यहां भी वही लज्जा का अर्थ करोगे।

यच्च स्वभावं पचति विश्वयोनिः। श्वे० ५। ५॥

इस श्रुति में परमात्मा को सबका योनि कहा है। तब क्या कोई कुतर्की यह कहेगा कि ईश्वर भी स्त्री के गुप्तस्थल के ही तुल्य है। अर्थात् (ब्रह्मैव-योनिर्ब्रह्मयोनिः) इत्यादि सभी प्रसंगों में योनि शब्द का अर्थ तो वही एक है कि जहां से पैदा हो वह योनि है। यही अर्थ स्त्री के अंग में और परमात्मा में एकसा ही घटता है। परन्तु योनि का स्वरूप भिन्न२ है। शेष आगे

ब्रा०स० भाग ५ अङ्क ११ । १२ पृष्ठ ४५४ से आगे फलित रहस्य ॥

हमारे डिप्टी साहब का माना हुआ ज्योतिष (जैसा वह "ब्राह्मणसर्वस्व" के विगत अंक में प्राचीनकाल में फलित ज्योतिष का सद्भाव स्वीकार करते हैं) अब भी विद्यमान है लुप्त नहीं हुआ। प्रायः सम्पूर्ण न मिलने के हेतु यह कल्पना करना महान् अन्याय है कि अब प्राचीन ज्योतिष उड़ गया। नवीन झूंठा फलित बन गया। इससे तो यह मालूम होने लगा है कि अब जोशी जी म-होदय को अपने प्राचीन अंशजों के पेशे की याद आई तब प्राचीन ज्योति-ष को सत्य मान लिया और अब स्ववंश को अपनी तरह अंगरेजी सांचे में ढालने के लिये प्राचीन ज्योतिष का अभाव कह रहे हैं उस में कारण यह बतलाते हैं कि-अब तो फलित मिलता नहीं। ध्यान करने की बात है कि-जो फलित, त्रेता द्वापरादि युगों में युगानुसार (न्यूनाधिक) फल दि-खलाता आ रहा है, जिस के ग्रन्थ पूर्वग्रन्थों के आधार वा नवीन अनुभवों के सहारे बने हैं, जिस में का एक भी ग्रन्थ दो सहस्र वर्षों से पीछे का नहीं, उस के आदेश में आज कल कुछ २ भेद हो सकता है कि नहीं? विशेषतः इस क्रूर कलियुग में शास्त्रोक्त आदेश यथार्थ न मिलने के लिये पुराणों में बहुत कुछ लिखा है। फिर समयान्तर से हर एक वस्तु यथार्थ गुणवती नहीं रहती इसी कारण बहुत महर्षिगण यावज्जीवन शास्त्रीय विचारों में प्रतिशोध और परिवर्त्तन किया करते थे एक ही प्रकार एक ही तत्व के प्र-चारक बहुत से ग्रन्थ दिखलाई देना ही हमारे पक्ष में प्रमाण बन रहा है।

"कलौचण्डीविनायकौ। कलौपाराशरीस्मृतिः"

इत्यादि बहुत से वाक्य हैं जो समयान्तर में किसी अनुष्ठान के बाधक स्वरूप उपलब्ध होंगे इस से ही निश्चय है कि-कलियुग की क्रूरता फलित ज्योतिष की सत्यता छेकने में कारण अवश्य है। बहुत काल से कलियुगी म-नुष्य स्वल्पानुभवी और क्षुद्रविद्य होने लगे वे पुरातन ज्योतिष में नये अ-नुभवों का पुट दे नहीं सके पुराने ग्रन्थ भी समयान्तर से यथार्थ फल बत-लाने में समर्थ नहीं रहे इस का कारण ज्योतिष का पुरानापन ही है। फ-लित ज्योतिष तो क्या वरन् गणितानुसार ग्रहों की चाल में भी अनेक प्रकार के अन्तर दिखलाई देने लगे जिस के लिये इस साल बंबई में "पञ्चाङ्गसभा" आहूत हुई थी जिन मनुष्यों के नेत्र और कर्ण अपना पूरा काम देते होंगे उन्हों ने यह सब देखा सुना होगा। विषय में समयानुसार परिवर्त्तन होना

प्रकृति का नियम ही है। यौवन काल में सुन्दर दर्शनीय युवा ही बुढ़ापे में झकझोहन दिखाई देता है। हमारे बाग में एक आम का पुराना वृक्ष है, उस के आम न अब आगे कैसे बड़े होते हैं और न रसीले ही यहां तक कि सौ में दो चार भी अब आगे कैसे नहीं निकलते तब फिर पुराने समय का बना हुआ ज्योतिष जो आज भी बहुत कुछ मिलता जुलता है, उस के बनाने वाले आचार्यों को जितना धन्यवाद दिया जाय थोड़ा है न कि उन्हें ठग और लम्पट कहें? सम्प्रति प्राचीन महाबुद्धिमानों के सहारे बनाये हुये ग्रन्थ ठगादिकों के बनाये कदापि नहीं, न उन में कोई ठगई का कारण यथेष्ट है। जब तक कोई यह न बतला सके कि—फलित ज्योतिष का अमुक ग्रन्थ उस के सामने उस मनुष्य ने अमुक ग्रन्थकार के नाम से बनाकर प्रचारित किया तब तक वह वर्त्तमान ग्रन्थों में से किसी को भी नकली कहने का अधिकारी नहीं। "ताजिक नीलकण्ठी" आदि में जिन ग्रन्थकारों का नाम है जैमिनि सूत्रादि की तरह उन के बनने का समय भी सत्य है। उन में "षोडशयोगों" के मध्यवर्त्ती जिन शब्दों का व्यवहार है वह प्राकृत हैं जैसे—

हलणजामणाऊ, कुत्थच दुत्थोत्थ दिश्रीर नामा।

शायद ऐसे शब्दों को देखकर ही कोई वर्तमान ज्योतिष को "यवन ज्योतिष" के आधार से बना हुआ समझता हो तो वह भ्रम है। राजा भोजादि के समय में प्राकृत का बड़ा प्रचार था और नीलकण्ठाचार्य के समय से उस समय का बड़ा सामीप्य है सो इतिहास सिद्ध है अतएव यह प्राकृत भाषा के योग राजा भोजादि के समय में भी विचारे जाते थे इतने पर भी पं० जनार्द्दन जी कहते हैं कि नहीं प्राचीन काल में जो ज्योतिष था वह अब कहीं नहीं रहा अब यवन ज्योतिष के आधार से बना हुआ ज्योतिष व्याप्त है अगर इस के विरुद्ध कोई कुछ कहना चाहे तो वह हाथ में सोटा लेकर कहे" आप के अन्तिम वाक्य का तुक बड़ा ही विलक्षण है मानो वह इस का रूपान्तर है "अगर हम से कोई वाद करे तो क्रिश्चियन या जुंवारी बनकर करे,, पर यह तो बतलाइये कि यदि आप के प्रतिष्ठित मध्यस्थ समाज में शकुनि और दुर्योधन सदृश वीर वर्त्तमान हों तो यह द्यूत क्योंकर चले?

जोशी जी का तात्पर्य यह है कि जब तक "जोशी" सम्प्रदाय के मनुष्यों में उन की खास विद्या (फलित ज्योतिष) की इतनी अनभिज्ञता नहीं हुई थी, उन में संस्कृत का बोध विद्यमान था और वह "ज्योतिषी" कहे जाते थे तब तक प्राचीन ज्योतिष वर्त्तमान था और अब जब वे ज्योतिषी के "जोशी"

रह गये साथ ही बिना कुछ पढ़े लिखे ही इतस्ततः घूम घाम, अंगुलियों में "धन, मकर, कुम्भ, मीन," गिन गिना लोगों को भटकाने लगे और आधुनिक अंगरेजीदां सभ्यों के समाज में समुचित लाञ्छना भी पाने लगे तब कह दिया गया अब प्राचीन सत्य ज्योतिष ही नहीं है, परन्तु उस जातीय अपमानिता को लेकर कुछ मनुष्यविशेषों के किये हुए दोष को किसी सत्यविद्या पर मढ़ना तथा महर्षि निर्मित ग्रन्थों को यवनों के आधार से बने हुये, नवीन ठगों के बनाये हुये कहना कितनी बड़ी स्वार्थ साधना है यह पाठक अच्छी तरह समझ लेवें ॥

जोशी लोगों की वर्तमान वृत्ति छुड़ाने के लिये "ज्योतिषचमत्कार" में जो कोई मजबूत युक्ति है सो यही है कि पं० सुधाकरद्विवेदी जी भी तो फलित को झूठा कहते हैं, ठीक है काशी के किसी धुरन्धर ज्योतिषी का सिद्धान्त ज्योतिष के सम्बन्ध में मान्य जरूर होता यदि उस में निःस्वार्थ परोपकार होता, पर उस बात में यह भाव नहीं है। आप अंगरेजी कालिज के नौकर हैं अंगरेजों के प्रिय प्रकाश करना ही उन्हें अभीष्ट है (नरक्की क्यों कर होगी) उन्हें अंगरेजों के साथ मगज खाली करके फलित की सत्यता सिद्ध करने की परवाह नहीं। तभी कहते हैं कि उन के लिये क्या कलियुग नहीं है अन्यथा काशी ही के उक्त पं० सभी फलित को बिलकुल असत्य क्यों नहीं मानते? (शेष आगे)

पं० शिवचन्द्र शास्त्री जमालपुर–मैमनसिंह

ओं श्रीगणेशायनमः ॥

कृपयाऽयं निम्नलिखितो मदीयोऽखिलानन्दाभिधस्य दयानन्दमतानुयायिनः सद्धर्मप्रचारनाम्नि विक्रमीयपञ्चषण्णवैक १९६५ मिताब्दस्याषाढमासस्याष्टादशांशाङ्के श्रीमद्भट्टोजिदीक्षितस्य वैयाकरणपाशतामापादयतइत्र दुर्लेखस्य प्रत्यादेशविचारो भवदीये ब्राह्मणसर्वस्वे मुद्रापणीयः। पण्डितमानिना तेन तत्र मुद्रापितं स्थालीपुलाकन्यायेनेमा अशुद्धयो व्यनजमीति नह्यासामुत्तरं दातुं शक्तो बृहस्पतिरपीति च तत्र मुद्रापितम्। तदुत्तरं लिख्यते–मुनित्रयस्य वया-

करणानां गुरुत्वात्तत्र यस्य देवे पराभक्तिर्यथा देवे तथागुरा-विति श्रुतिप्रामाण्यान्मुनित्रये देवबुद्धया प्रणतिर्भट्टोजिदीक्षितेन कृतेति तत्र देवतावर्णनस्य सत्वान्नजगणासत्फलं तत्रस्यात् ॥ २ ॥ परीभुवोऽवज्ञान इति पाणिनीयसूत्रस्य परिपूर्वकस्य भवतेस्तिरस्कारार्थ एव प्रयोग इति तेन स्वेच्छयाभिप्रायोऽभ्युपगतः । नह्यत्र परिभूरवज्ञान इति पाठो येन तत्कल्पना सङ्गच्छेत—परीभुवोऽवज्ञान इति पाठस्तु भट्टोजिदीक्षितस्यानुकूलएव परिपूर्वकस्य भवतेरवज्ञानार्थ एव चेदभविष्यत्तन्नापठिष्यदाचार्यो भगवान्सोऽवज्ञान इत्यधिकमिति ॥ ३ ॥ ( परिभाव्यच ) नह्यत्र चकारोऽनर्थकः किन्तु समुच्चयार्थकः, पूर्णार्थकमनर्थकमिति यास्कवाक्यप्रामाण्येन तदशुद्धमिति तल्लेखस्तस्यैव वैयाकरणखसूचित्वं प्रकटीकरोति ॥ ४ ॥ यथाहि कौमुदी जागतविविधपदार्थान् दर्शयति—तथैवेयं कौमुदी वैयाकरणविविधसिद्धान्तं दर्शयतीति कथं न साम्यं येनोपमा न दीयेत । अहोवतैतावता पाण्डित्येन भट्टोजिदीक्षितप्रभृतीन् विदुषो भवांस्तिरस्कर्तुमुत्सहते “ अनिर्लोडितकार्य्यस्य वाग्जालं वाग्मिनोवृथा । निमित्तादपराद्धेषोर्धानुष्कस्येव वल्गितमित्यादिकं दृष्ट्वा भूय एतादृशसाहसं माकार्षीरिति दिक् ”—

“ अमर करुणामय श्रीपाणिनी जी ”

स० आ० बु० १९ । १९६५–पृ०९–प० २४–“ न कि निरङ्कुशा वैय्याकरणाः ”

स० आ० बु० १८ । १९६५–पृ० ११–प० १—इत्यादिना स्वाव्युत्पन्नतां दर्शयन्नीश्वरभिन्नस्याःप्रकृतेरित्यादिना स्वगुरोःपाण्डित्यातिशयंपश्यन्भट्टोजिदीक्षितादीन्निन्दन्–महा-

कवीन्कालिदासादीन्कदर्थीकुर्वन्नकथङ्कारं भवान् ह्रीणीयते। संसारेहि–धर्म्मार्थकामा–यथाविधिसेव्यमानाः पुरुषार्थपद वाच्याभवन्ति । संसारिणामुपचिकीर्षया यथावद्वर्णनं विहाय स्वप्रियानुरागं तल्लाभंच कामशास्त्रनिर्मित्यादर्शयन्तः कवयो न कथमपि निन्दनीया भवेयुरन्यथा "सहरेतो दधावहै" "यस्यामुशन्तःप्रहरेम शेफम्" इत्यादिना कामविधिं प्रतिपादयन् वेदोऽपि त्वद्रीत्या निन्दनीयो भवेत् । तस्मात्सर्वदा त्वया मात्सर्य्यमुत्सार्य्यविचार्य्यकार्य्यमित्यलम्बहुना ॥

भाषार्थ–सद्धर्मप्रचार–बुधवार आषाढ़ १८ सम्वत् १९६५–के कई पत्रपृष्ठों में श्रीमान् कौमुदीकार भट्टोजिदीक्षित महान् वैयाकरण पर–अखिलानन्द दयानन्दीय ने जो आक्षेप किये हैं–उनका उत्तर संक्षेप से दिया जाता है ।

१–यस्यदेवे० इस श्रुति के प्रामाण्य से गुरु में देवबुद्धि करके प्रणाम किया है । पाणिनि, कात्यायन, पतञ्जलि, इन तीनों मुनियों को वैयाकरण गुरु मानते हैं ॥ इस प्रकार से गण का अभस्फल–देववर्णन होने के कारण नहीं होसकता है–किन्तु यद्यद्विभूतिमत्सत्वम्० इस भगवद्वाक्य से और सर्वदेव नमस्कारः केशवंप्रति गच्छति इस महाभारतीय वाक्य से नमस्कृति परमात्मा के लिये है–अतएव सूक्ष्मरीति से परमात्मवर्णन के होने से गण का दुष्टफल नहीं हो सकता है । नाममात्र से अखिलानन्दजी–ऐसी मर्म की बात को कैसे जान सकें–यह तो दयानन्दीयजनों का परमकर्त्तव्य एतावन्मात्र समझते हैं कि विद्वानों और पूर्वजों को गाली देते रहें और उनके उपकारों के बदले में उनपर दोषारोप करते रहें भट्टोजिदीक्षित परमविद्वान् थे–उन्हों ने व्याकरणाचार्य्य महर्षित्रय के विशालसिद्धान्त को अपने सिद्धान्तकौमुदी ग्रन्थ में सरलरीति से दर्शाया है–उन्हों ने पाणिनीय सूत्रों का और वार्त्तिक भाष्य–का ही अपने ग्रन्थ में वर्णन किया है केवल इतना विशेष किया है कि अष्टाध्यायी के सूत्रों को–समय के हेरफेर से विद्यार्थियों की धारणाशक्ति में न्यूनता का अनुभवकर भिन्नक्रम से रखदिया है । दयानन्दजी ने भी वेदाङ्गप्रकाश में तदनुसार क्रम रक्खा है । आज गुरुकुलादि, में कौमुदी पढ़े हुए

विद्वान् ही प्रधानाध्यापक हैं फिर भट्टोजिदीक्षित की निन्दा करना महा कृतघ्नता नहीं तो क्या है ॥

२-"परीभुवोऽवज्ञाने" इसपाणिनीयसूत्रका-परिपूर्वक भूधातु का तिरस्कार में ही प्रयोग होता है ऐसा अभिप्राय आक्षेपकार मानता है। समाधान यह है कि-परिभूःज्ञाने ऐसा पाठ न होने से उक्तकल्पना ठीक नहीं हो सकती है। परीभुवोऽवज्ञाने-यह पाठ तो भट्टोजिदीक्षित के अनुकूल ही है क्योंकि यदि परिपूर्वक भू का तिरस्कारार्थ ही होता तो भगवान् पाणिनि आचार्य्य ( अवज्ञाने ) ऐसा अधिक न पढ़ते ॥

३-"परिभाष्यच" यहां चकार समुच्चयार्थक है-अनर्थक नहीं है। फिर "पूरणार्थकमनर्थकम्,, इस यास्कवाक्यसे-उसको अशुद्ध लिखना अखिलानन्द के वैयाकरणखसूचित्व को प्रकट करता है ॥

४-जैसे चान्दनी अनेक प्रकार के सांसारिक पदार्थों को दर्शाती है वैसे ही यह कौमुदी विविध वैयाकरणों के सिद्धान्तों को दर्शाती है। इस प्रकार से साम्य होनेपर उपमा हो सकती है। आश्चर्य्य है कि इतने पाण्डित्य से अखिलानन्द भट्टोजिदीक्षितादि विद्वानों के निरादर करने के लिये उत्साह करता है। कार्य्य को न विचारे हुए वक्ता का वाग्जाल वृथा है जैसे लक्ष्य से च्युत हुए बाणवाले तीरन्दाज का कूदना उछलना वृथा है। इत्यादि को विचारकर फिर ऐसा निज लेख में साहस मत करो। अखिलानन्द महाशय! ( पाणिनो ) वैय्याकरण ऐसे २ अशुद्धशब्दों को अवकाश देते हुए-बड़े २ विद्वानों की निन्दा करते हुए तुम क्योंकर नहीं शरमाते हो+अर्थात् तुमको शरमाना चाहिये ॥

आपके गुरू जी-( ईश्वरभिन्नस्याःप्रकृतेः ) ऐसा प्रयोग कर गये हैं ॥ इसके सिवाय और भी अनेकाशुद्धियां आपके गुरू के ग्रन्थ में विद्यमान है। और जो महाकवि कालिदासादि पर कुवाक्य वृष्टि की है-उसका केवल इतना ही उत्तर दिया जाता है कि यथाविधि सेव्यमान धर्म्म, अर्थ काम, पुरुषार्थ कहलाते हैं-संसारियों की उपचिकीर्षा से दुष्टवर्णन को त्यागकर स्वप्रियानुराग को और उससे ता-उसके लाभ को कामशास्त्रनिर्मिति से दर्शाते हुए कविजन निन्दाके योग्य नहीं हो सकते हैं। अन्यथा तुम्हारी रीति से "महेर्तोदधातहे" "यस्यामुशन्तःप्रहरामशेफम्" इस प्रकार से कामविधि को दर्शाता हुआ वेद भी निन्दा के योग्य हो सकता है। मात्सर्य्यको त्यागकर विचार पूर्वक व्यवहार करना चाहिये। अनाप सनाप नहीं लिखना चाहिये ॥ अलम्बहुना-कृपैषी गोविन्दरामशर्मा ज्योतिषी नाहनराजधानीवासी-आषाढ़बदी ८ भौम-१९६५

## गज़ल ॥

विदेशी खांड़ ने जिस दिन से धूम अपनी मचाई है। सनातनधर्म की मर्याद सारी ही मिटाई है ॥ १ ॥ किया है धर्म का सब नाश इस ने हाथ लगा भरमें। ये महिमा अपनी कलियुग ने प्रकट सब को दिखाई है ॥ २ ॥ अनेकों रोग हों उत्पन्न मित्रो इस के खाने से। कहो तो धर्म से कोई ये विष है या मिठाई है ॥ ३ ॥ ये हैजे की भी माता है ये है ताऊन की जननी। ज्वरादिक की तो वैद्यों ने इसे नानी बताई है ॥ ४ ॥ रुधिर शूकर का बैल और गाय का भी जिसमें पड़ता है। करैं हा उसको द्विज भक्षण ये कैसी बेहयाई है ॥ ५ ॥ मनुज के मूत्र से भी तो सफ़ाई इसकी लिखते हैं। कहो मित्रो ये सुनकर भी घृणा तुम को कुछ आई है ॥ ६ ॥ जो पानी छानकर पीते थे अति आचार करते थे। रुधिर हड्डी मिली चीनी उन्हों ने आज खाई है ॥ ७ ॥ किया है मेंट धन को हाथ जिस ने धर्म को अपने। बिगाड़ा लोक और परलोक अपयश को कमाई है ॥ ८ विदेशी खांड़ मंगवाते हैं जो जन लोभ के कारण। कुल्हाड़ी धर्म पर अपने उन्हों ने ही चलाई है ॥ ९ ॥ कोई हलवाई अब उस को न ले तो धर्म बच जावे। ये रीति धर्म रक्षा की सुगम हमने बताई है ॥ १० ॥ विदेशी खांड़ को मित्रो निकालो देश से अपने। जगत् का धर्म खोने को ये दुष्टा कहां से आई है ॥ ११ ॥ करैं कुछ यत्न सब सज्जन तो हो जाये प्रबंध इस का। नहीं तो धर्म की हानि में सब की ही बुराई है ॥ १२ ॥ सभी बातों की वृद्धि है तो है क्यों धर्म की हानि। शिथिलता हम ने तो इस में प्रकट अपनी ही पाई है ॥ १३ ॥ करोगे जो प्रबंध इस का तो दोनों लोक सुधरेंगे। तुम्हारी ही बड़ाई है तुम्हारी ही भलाई है ॥ १४ ॥ हितैषी धर्म के जो हों करैं निज धर्म की रक्षा। समझकर ये उचित विनती सभा में आ सुनाई है ॥ १५ ॥

हे महाशयो यदि तुम को अपने धर्म से कुछ भी प्रेम है तो सर्वथा अपवित्र नाशक विदेशी खांड़ का त्वरित त्याग करो यह मनुष्य मात्र के खाने योग्य नहीं चौ० लक्ष्मणसिंह शर्म्मा मौजा पोष्ट ऊपराहार जिला इटावा ने इस के अपवित्रतादि दोष दिखाने को बड़े २ समाचार पत्रों और प्रतिष्ठित वैद्य डाक्टरों की सम्मति से ( विदेशी चीनी से हानि ) इस नाम की पुस्तक छपाई है उस का आक्षेप आप लोगों को सुनाता हूं देखो-डाक्टर यूनसाहिब लवडन निवासी कृत-डिक्शनरी आफआर्टसमैन्यूफैकचरर्स एन्डमाइन्स थर्डएडीशन सन् १८४६ ई० का सफ़ा २०५ यह बैल के खून और हड्डी की राख

डाल कर नियमानुसार चुआई जाती है—भारतमित्र २८ अक्टूबर सन् १९०५ ई० गुड़ से चीनी निकालने के लिये जानवरों का रक्त मिला कर मैला काटते हैं॥

श्रीवेङ्कटेश्वरसमाचार २० मई सन् १९०४ ई० मौरिस की अपवित्र खांड खाने से प्लेग फैला है। डाक्टर हसनसाहिब लखनऊ निवासी कृत—फुडएन्ड ड्रगसअडल टरेशन सन् १८५५ के सफे १६ व १७ व ३१ ब्रोन शुगर को मनुष्य के नहीं खाने योग्य लिखा है॥ डाक्टर परेए बयान करते हैं कि ब्रोन शुगर को खूब सूरत बनाने के लिये रंगतदार करते है रंग में जहर मिले रहते हैं उसके खाने से बच्चे और मनुष्य मर गये हैं देखो किताब हबन आफ-ट्रेडस लंडन का बयान शुगर। बलायती समाचार पत्रों से जाना गया है कि वहां की वेजिटेरियन सोसाइटी के मेम्बर इस भ्रष्ट चीनी को नहीं खाते। इङ्गलैंड आदि देशों में चीनी साफ करने वाले गर्मजल और थोड़ा सा गोरक्त मिलाकर नीचे आंच देते हैं इटावे के भूत पूर्व मजिस्ट्रेट मिस्टर हेरिसन साहिब ने कहा था कि विलायत में सब से बढ़िया शक्कर वह बनती है जो शूकर के खून से साफ की जाती है॥ यह कंद बैल के रुधिर और मनुष्य के पेशाब से साफ किया जाता है और पांच से पचीस सैकड़ा तक इस में हड्डी का चूर्ण मिलाया जाता है यह अंगरेजी अखबारों और समाचार पत्रों से जानने में आया है लंडन की छपी हुई डिक्ट्नरी इन मारमेशन पुस्तक में साफ लिखा है कि खांड को साफ करने के लिये बैल का खून और जली हड्डी काम में लाई जाती है गंगापोल जयपुर के पं० हनुमान शर्मा जी ने धर्म भ्रष्ट होने के सिवाय विदेशी खांड के सेवन से दस्त और खून की बीमारी मुख में छाले पड़ने और हैजा बढ़ने का भी भय है इत्यादि दोष लिखे हैं अतएव जिन को स्वधर्म रक्षा और शरीरारोग्यता की इच्छा होवे वे अवश्य ही इस का परित्याग करें॥ जा० दा० मुरादाबाद

## बालविधवा की आवश्यकता।

पाठक गण! इन ऊपर लिखे हेडिंग का एक नोटिस ता० १ जून सन् हाल के आर्यमित्र में केशवराम स्वामी-उपमन्त्री-बालविधवा विवाह प्रचारिणी सभा-स्थान-देहरादून ने छपाया है। इस का अभिप्राय यह है कि श्री पं० राममिश्र शास्त्री जी के पुत्र केशवदेव स्वामी के लिये एक बाल विधवा चाहिये। वे बालविधवा के साथ विवाह करेंगे। पाठक महाशय जानते होंगे कि ऐसे कुलकलङ्की कुपुत्र के कुचरित्र देखकर ही श्रीमान् राममिश्र शास्त्री जी ने शीघ्र ही शरीर परित्याग किया था। शास्त्री जी

ने शास्त्र के सिद्धान्तानुसार अपनी अपकीर्त्ति साथ बदनामी से मृत्यु को अच्छा समझा था। ऐसे नामी पण्डित विद्वान् के कुल में ऐसा कुल मर्यादा घातक सन्तान प्रकट होना कुछ आश्चर्य सा जान पड़ता है। सो आश्चर्य वा असम्भव इस कारण नहीं मानना चाहिये कि अच्छे २ फल फूल देने वाले वृक्षों से कांटे भी तो प्रकट होते हैं। सर्वथा त्याज्य अतिनिकृष्ट मलमूत्रादि भी तो शरीरों से ही पैदा होता है। और फोड़ा फुंसी भी तो शरीर में ही होते हैं। तदनुसार केशवदेव नामक कुपुत्र होना भी असम्भव नहीं है॥

वेदार्थोपनिबन्धृत्वात्प्राधान्यं हि मनोः स्मृतम्।
मन्वर्थविपरीता या सा स्मृतिर्न प्रशस्यते॥

मनु जी की स्मृति वेदार्थ से युक्त होने के कारण सब से प्रधान तथा सर्वोपरि माननीय है: इसी कारण मनु के अर्थ से विपरीत स्मृति माननीय नहीं है। इस विचार को सनातनधर्मी लोग तो यथावत् मानते ही हैं। प० स्वा० दयानन्द ने तो सत्यार्थप्र० समु० ३ में एक मनुस्मृति को ही सत्य लिखा तथा अन्य स्मृतियों को त्याज्य लिखा है तब क्या आर्यसमाजी लोग स्वा०द० से विरुद्ध अन्य स्मृतियों को मानेंगे। और क्या उन स्मृतियों के विधवाविवाह संबन्धी वचनों को वेदानुकूल सिद्ध कर देंगे। केशवदेव स्वा० को आर्यसमाजियों ने बहका दिया और वे बहक गये तो आश्चर्य ही क्या है। क्योंकि सहस्रों हिन्दु सन्तान ईसाई मुसलमान भी तो बहक कर ही हो गए हैं। मनुष्य का अधोगति के कामों में झुक जाना सहज ही है॥
पाठकों को स्मरण होगा कि चूरू निवासी सेठ माधवप्रसाद खेमका ने जब २५) रु० देने का नोटिस दिया था कि तु०रा० वेद मन्त्र के यथार्थ से सिद्ध कर दें कि वेद में इस २ प्रकार द्विज स्त्री को द्वितीय पति करने की आज्ञा है तो हम २५) रु० पारितोषिक देंगे। इस पर तु०रा० वेद में विधवाविवाह की आज्ञा लेशमात्र भी नहीं दिखा सके थे। अन्त में सेठ माधवप्रसाद और तु०रा० का फैसला नामक लेख छपा था जिस में ठीक २ निर्णय लिखा गया था कि पुनर्भू स्त्री पापिनी पुनर्विवाह पाप, उस से हुआ सन्तान भी निकृष्ट है इस से पुनर्विवाह श्रुतिस्मृति विरुद्ध निन्दित काम है। अब क्या केशव को साथ लेकर आर्यसमाजी लोग वेद तथा मनुस्मृति से विधवाविवाह सिद्ध करने के लिये तयार हैं ? तो उन के लिये हमारा यही नोटिस है। सभा करके यदि आर्यसमाजी वा जो२ विधवाविवाह के पक्षी हों वे लोग वेद और मनुस्मृति के प्रमाणों से यदि विधवाविवाह सिद्ध न करें तो पाठक लोग मानलें कि इन का हल्ला सर्वथा वेदविरुद्ध है॥

## पं० बालगंगाधर तिलक ।

सब भारतवर्ष में तिलक महाराज को सजा होने का शोक फैल गया है। सभी लोगों को दुःख हुआ । हमारी समझ में नहीं आता कि तिलकमहाराज के युक्ति युक्त अपने को निरपराध सिद्ध करने पर भी उन के विचारों का खण्डन किये बिना ही सरकार ने क्यों सजादी । द्वितीय सरकार ने यह भी क्यों नहीं सोचा कि जब प्रतिवादी राजद्रोह के अंश को मंजूर नहीं करता किन्तु कहता है कि मैं राजद्रोही नहीं हूं तो इसी कथन का प्रभाव प्रजा पर राजद्रोह की शान्ति कराने वाला होगा । और सरकार का अभीष्ट भी यही होना चाहिये था कि किसी प्रकार राजद्रोह का जो कुछ हल्ला वा धूलि उड़ गयी है वह दब जावे सो तिलक पर मुकद्दमा चलाकर भी राजद्रोह ठीक सिद्ध न होने पर उन को छोड़ दिया जाता तो तिलकभक्त प्रजा में हर्ष और आनन्द बढ़ता और जब प्रजा के प्रायः सभी लोग जानते हैं कि सरकार के पास सभी शक्ति है जो चाहे कर सकती है । तब तिलक पर सरकार ने दया की यही सब कोई मानता और राजभक्ति बढ़ने का अवसर मिलता । पर अब सभी प्रजा में दुःख शोक और क्षोभ बढ़ गया, प्रजा में सरकार पर अरुचि बढ़ेगी इस से राजद्रोह शान्त होने की आशा बहुत कम है ॥

सरकार के जिस काम से लाखों करोड़ों प्रजा में अशान्ति तथा दुःख फैल गया ऐसा क्यों किया क्या प्रजा में अशान्ति फैलने से सरकार को कुछ लाभ होगा ? । कुछ समझ में नहीं आता । अस्तु जो हो । सनातनधर्मी ब्राह्मणादि के माथे पर ऊपर तिलक तो लगता ही था । उस का कुछ लोग थोड़े दिन से खण्डन करने लगे थे परन्तु ये तिलक महाराज अच्छे २ आधिुनिक विद्वानों के मस्तक में भीतर अपने सूक्ष्म विचारों द्वारा प्रवेश कर गये हैं । चाहें यों कहो कि भारत के आन्दोलकों के शिरोमणि वा मस्तक के तिलक ही बन गये । परमात्मा उन को सहनशक्ति देवे और शतायु करे ॥

## राजनैतिक आन्दोलन ।

हमारे कृपालु ग्राहक महाशय पूर्व से ही जानते हैं कि ब्रा० स० मासिकपत्र धर्म सम्बन्धी पत्र है इसी लिये इस में धर्म सम्बन्धी लेख ही पूर्व से अधिकांश लिखे गये और लिखे जाते हैं । परन्तु कुछ काल से इस में कुछ २ राज नैतिक विचार भी प्रकाशित हुए हैं । इस पर कितने ही ग्राहकों का इंगित चेष्टित ऐसा जान पड़ा कि इस में वैसे विचार क्यों लिखेगये क्यों खिचड़ी बनाया गया । इस का संक्षेप समाधान यह है कि हमारा वेदोक्तधर्म संकुचित नहीं है । सनातन धर्म के पेट में राजनैतिक वा राजधर्म भी सम्मिलित है ।

किन्तु अंग्रेज लोग वा नई रोशनी वाले कुछ हिन्दुस्थानी भी यह समझते हैं कि राजनैतिक विषय और धर्म पृथक् २ हैं। सो अंग्रेज लोगों का मत तो ठीक है क्योंकि ईसाई धर्म ऐसा ही संकुचित है जिस में राजनैतिक का समावेश नहीं हो सकता। परन्तु हमारे यहां मनुष्य का हितकारी सभी कर्त्तव्य धर्म के भीतर है। तदनुसार स्वदेशी आन्दोलनादि भारतवासियों का परमहित कारी होने से सभी का धर्म है। इस से आ० स० अपने उद्देश से हटा हुआ नहीं है॥

आज राजनैतिक आन्दोलन के किसी खास अंश पर व्याख्यान लिखने का विचार नहीं है किन्तु आज संक्षेप में अपना सिद्धान्त दिखा देना है। सो यह कि संप्रति भारतवर्ष में बृटिश राज्य है। ईश्वर की इच्छा के विना कभी किसी को राज्य करने की शक्ति वा राजैश्वर्य प्राप्त नहीं हो सकता। ईश्वर ही राजशक्ति तथा राजैश्वर्य जिस को देता है वही राजा होता है। जब तक ईश्वर जिस को राजा रखना चाहता है तब तक उस के शत्रु उस का एक बाल भी बांका नहीं कर सकते। इसी लिये बम का गोला बनाने आदि द्वारा राजद्रोह की चेष्टा किसी भारतवासी को नहीं करनी चाहिये। राजशक्ति के सामने बम गोला एक रोम मात्र भी वस्तु नहीं है। इस से सरकार को सो विशेष हानि नहीं परन्तु प्रजा को लाभ के बदले अधिकर हानि अवश्य है। क्योंकि इस से मुख्य कर्त्तव्य में बड़ी बाधा पहुंच रही है॥

हमारा इस विषय में जो खास मन्तव्य है उस को हम पहिले भी यथावसर प्रकाशित करते रहे हैं और आज भी प्रकाशित किये देते हैं कि वर्त्तमान राजकार्यों में जो २ त्रुटियां वा दोष हों उन को सामयिक आन्दोलन कर्त्ता कोमल रीति से भले ही प्रकाशित करें। परन्तु ऐसी चेष्टा कोई न करे कि जिस से सरकार के विरुद्ध प्रजा भड़के, वा राजप्रबन्ध में कुछ धक्का लगे, अंग्रेजों वा राजकर्मचारियों को दुःख पहुंचाने वा बम आदि से मरवा डालने की चेष्टा वाले काम वास्तव में त्याज्य हैं। क्योंकि दैव की इच्छा से विरुद्ध राज्य की हानि हो नहीं सकती परन्तु वैसी चेष्टा वालों की हानि अवश्य हो सकती है कि जैसे बम की चेष्टा करने वाले सब विपत्ति में पड़ गये हैं। इस के साथ ही हमारा खास मन्तव्य यह भी है कि भारतवासियों में धर्मभेद रहने पर भी खास २ सर्व हितकारी विचारों को मानते रखते हुए सब हिन्दु मुसलमानादि भारतवासियों को परस्पर प्रेम प्रीति और एकता बढ़ानी चाहिये। और स्वदेशी वस्तुओं को काम में लाने की दृढ़ प्रतिज्ञा अवश्य करनी चाहिये। साथ ही विदेशी के बहिष्कार का भी क्रमशः प्रचार अवश्य करें। इस से राजद्रोह का कुछ भी संबन्ध नहीं है।

इसी मन्तव्य के अनुकूल हमारे भूत भविष्यत् के सब लेखों का आशय जानो। तमाखू के दैवेच्छा लेख में भी प्रत्यक्ष चिन्हों से दैवेच्छा का अनुमान दिखाया है कि इन २ चिन्हों से दैवेच्छा ऐसी २ प्रतीत होती है। परन्तु क्या करना वा क्या होना चाहिये सो भी वहां अन्त में दिखा दिया गया है॥

# समाचार।

चिखली ज़ि० सूरत में वहां के सज्जनों ने उत्साह से पुष्कर निवासी व्याख्यान रत्न पं० श्रीधर शर्मा को निमन्त्रित किया था उक्त पण्डित जी ने अपने सारगर्भित व्याख्यानों से वहां की प्रजा को अत्यन्त आनन्दित किया वहां के आर्यसमाज ने घमण्ड कर आर्य प्रतिनिधि सभा मुम्बई के उपदेशक पं० बालकृष्ण को बुलाया-सैकड़ों मनुष्यों की समक्षता में श्राद्ध और मूर्त्तिपूजा विषय पर शास्त्रार्थ हुआ जो कि पुस्तकाकार छपेगा उक्त पं० जी को वहां की धार्मिक प्रजा ने ता० १ जुलाई को स्वर्णपदक (श्री सनातनसूर्यप्रकाश) उपाधि अंकित मान पूर्वक समर्पण किया पश्चात् सनातन धर्म की जय २ कार हुई॥

श्री स्वामी आत्मारामसागर सन्यासी जी ने ६ जुलाई से लेकर १० जुलाई तक कलखाल ज़ि० झेलम में पुराणमण्डन हिन्दूधर्म की सत्यता, साधारण असाधारण हिन्दू धर्म सत्संग महिमा आदि विषयों पर सुललित व्याख्यान दिये वहां से चलकर कस्बा जलालाबाद ज़ि० मुलतान में ५ दिन तक धर्मोपदेश किया यहां आर्यसमाजी-अविद्या सूतक मौला दिखाने लगे पर विद्या के सामने अविद्या लोप हो गई यहां से स्वामी जी सक्खर सिन्ध में पधारे और वहां ८ दिन तक मूर्त्ति पूजादि विविध विषयों में व्याख्यान दिये जिससे श्रोता अत्यन्त प्रमुदित हुए अब स्वामी जी गोदावरी कुंभ को पधारे हैं वहां से लौट कर मुम्बई आदि नगरों में धर्म प्रचार करेंगे॥

सनातन धर्म उपदेशक मण्डल की तरफ से पं० गौरीशंकर अग्निहोत्री ने पञ्जाब फीरोज़पुर प्रान्त के सांगलिया रोड़ा बागावाला और सोगा आदि कस्बों में सनातन धर्म के विषयों पर विविध व्याख्यान दिये ऐसे शुभ अवसर पर इन्द्र भगवान् ने जल वर्षा कर द्विगुण आनन्द प्रदान किया यहां से पधार कर उक्त उपदेशक ने गुरुदासपुर ज़िले के दीनानगर व पठान कोट में ब्रह्मचर्य, अवतार, श्राद्ध, इत्यादि विषयों पर दो दो व्याख्यान दिये जल की वृष्टि हो जाने से कृषक प्रसन्न हैं॥

श्रीसनातनधर्म उपदेशक मण्डल की ओर से पं० गौरीशंकर जी अग्निहोत्री कायस्थों आदि स्थानों में घूमकर ज़िला फीरोजपुर का दौरा पूरा करके अब ज़िला गुरदासपुर के ग्राम ग्राम में धर्म उपदेश कर रहे हैं। पठा-

नकोट में नई सभा स्थापित की गई है । कलानौर हरियानाम, कुञ्जह, शक्करगढ़ में भी नई सभा बनाई जा रही हैं ॥ पंडित नेकीराम उपदेशक जिला हुशियारपुर के सब ग्राम वा नगरों में धर्म उपदेश कर रहे हैं । अजवाड़ा । ऊना । गढ़शंकर गढ़दीवाला आदि स्थानों में नई सभा बनायी जा रही हैं । चिन्तपूर्णी महामाया के महोत्सव पर यहां भीड़ का कोई अन्त नहीं है आजकल महामाया के चरणों में श्रीमानजी जी की अपार महिमा विषय पर खूब व्याख्यान हो रहे हैं । हुशियारपुर की सभाओं को पण्डित जी को अपने नगरों में धर्म उपदेश कराने के वास्ते चैतन्य रहना चाहिये । उपदेशकों की आवश्यकता वालों को मैनेजर उपदेशक मण्डल अमरिया जिला पीलीभीत से पत्र व्यवहार करना चाहिये ॥

## दास—मुलकराज शर्मा मैनेजर अमरिया ज़ि० पीलीभीत

## खुदीराम की अपील

मि० किंग्सफोर्ड के खून के वास्ते खुदीराम वसु को फांसी का हुक्म हो चुका है हाईकोर्ट में अपील करने पर भी सज़ा बहाल रही तब उस ने छोटे लाट के पास एक प्रार्थना पत्र भेजकर सज़ा कम करने के लिये प्रार्थना की थी छोटेलाट साहब ने भी अपराध क्षमा न किया अब उस ने बड़े लाट तथा सम्राट् महाराज एडवर्ड को प्रार्थना पत्र भेजा है अतएव तब तक फांसी देना मुलतवी कर दिया गया है ॥

बम्बई में उपद्रव । मि० तिलक के साथ हुए देशवासियों का कैसा गाढ़ा अनुराग है इस का साक्षी बम्बई का महा उपद्रव है मि० तिलक के मुकद्दमे के साथ ही बम्बई वासियों ने उपद्रव मचाना आरम्भ कर दिया था पर ६ वर्ष का महा भयङ्कर काले पानी की सज़ा सुनकर उपद्रवी हत ज्ञान से हो गये थे तमाम बाजार बन्द हो गये मिलों में काम बन्द करके मजदूरों ने हड़ताल डाल दी अनेक अंग्रेजों के ऊपर पत्थर फेंके गये कई कुली भी मारे गये अब हड़ताल शान्त हो गई है ॥

वर्षा समाचार । इटावा में वर्षा का हाल अच्छा है अन्य स्थानों से भी वर्षा का समाचार आ रहा है पर कहीं अतिवृष्टि तथा अनावृष्टि से हानि भी हो रही है ॥

## समालोचना

प्रभाकर,, इस नाम का एक नवीन मासिकपत्र हिन्दी ट्रैन्सलेटिंग कम्पनी बड़ा बाजार कलकत्ता से निकलने लगा है इसमें सनातन हिन्दूधर्म सम्बन्धी लेखों की प्रधानता रहती है इसके तीनों अंकों में सरस्वती देवी, अवनति का मूल कारण, प्रश्नोत्तर रत्नमाला और शंकासमाधान विषय पर

क्रमपूर्वक लेख हैं इस में विज्ञापनों की अधिकता है २ फार्म के छोटे मासिकपत्र में १ फार्म विज्ञापन रहना उचित नहीं जंचता आशा है कि प्रकाशकगण ध्यान देंगे मूल्य इनका कुछ भी नहीं है केवल डाकव्यय मात्र ।) लिया जाता है।

## व्यावहारिकसंस्कृतप्रबोध ।

यह पुस्तक अल्पप्रयास में संस्कृत विद्या सीखने के लिये बनाई गई है इसके प्रथम भाग में बोलने तथा व्यवहार में आने वाले शब्द तथा संस्कृत वाक्य दिये गये हैं और दूसरे भाग में संस्कृत व्याकरणानुसार सन्धि आदि का समावेश है सुबन्त तथा तिङन्त विषय में शब्द तथा धातुओं के रूप भी दिये हैं पुस्तक उपयोगी बनी है मूल्य १।) है पुस्तक अलीगढ़ हाईस्कूल के संस्कृताध्यापक पं० सुखानन्दशर्मा ने बनाई है॥

## आंग्लसंस्कृतप्रदीपिका ।

यह पुस्तक भी उक्त पं० सुखानन्द त्रिपाठी ने बनाई है इस में संस्कृत अंग्रेजी तथा हिन्दी के शब्दों की तालिका है संस्कृत हिन्दी या अंग्रेजी में से किसी भाषा को जानने वाला इसे देखकर दूसरी भाषा को सहज में सीख सक्ता है स्कूली विद्यार्थियों के लिये अत्यन्त उपयोगी है इसका मूल्य ।) आना है

## न्यायादर्श अर्थात् नक्शा तर्कसंग्रह

संस्कृत के न्याय विषय में पं० अन्नंभट्ट की बनाई हुई एक तर्कसंग्रह नामक पुस्तक है उसी तर्कसंग्रह का चित्रपट रूप में एक नक्शा बनाया गया है— प्रत्येक पदार्थ को मूलरूप में रखकर शाखा प्रशाखा रूप में उस पदार्थ के उदाहरणादि को दिखाया है प्रथम परीक्षा देने वालों को उपयोगी है मूल्य -) है॥

## धर्माधर्मविवाद

इसमें शिखरणी आदि श्लोकों में धर्म और अधर्म का विवाद लिखा है साथ में भाषानुवाद भी है पुस्तक रोचक है मूल्य -) है उक्त चारों पुस्तकों के निर्माता पं० सुखानन्द त्रिपाठी संस्कृताध्यापक हाईस्कूल अलीगढ़ हैं पुस्तकें निर्माता के पास तथा सरस्वती भण्डार काशी से मिलेंगी॥

## ओंकारमहिमाप्रकाश ॥

इस पुस्तक को रतलाम निवासी पं० श्रीधरशर्मा ने बनाया है इस में यह सिद्ध किया है कि ओंकार ही से सब सृष्टि उत्पन्न हुई है इतना ही नहीं इस में यह भी सिद्ध किया है कि संसार की सारी लिपियां ओंकार ही से बनी हैं इस पुस्तक में हिन्दी अंगरेजी उर्दू और गुजराती इन चारों भाषाओं की वर्णमाला दे कर प्रत्येक अक्षर पर अंक डाल दिये हैं और साथ ही

ओंकार के आठ टुकड़े भी भेजे हैं पुस्तक में लिखे हुये अक्षरों के अंशों को देखकर टुकड़े मिलाने से जिस अक्षर को बनाना चाहें वही अक्षर बन जाता है। इस पुस्तक को बना कर उक्त पं० जी ने बड़ा काम किया है सनातनधर्म की महिमा का इस से अच्छा ज्ञान होजाता है पुस्तक अत्यन्त उपयोगी है मूल्य १) है मिलने का पता पण्डित श्रीनिवास शर्मा रतलाम है ॥

## पत्नीवियोग अर्थात् हमारी धर्मपत्नी ।

हर्दोई जिले के बरखेरवा ग्रामनिवासी ठाकुर जगन्नाथसिंह बर्मा ने अपनी पत्नी की मृत्यु के उपरान्त शोक में मग्न होकर इस पुस्तक की रचना की है आरम्भ में आप की पत्नी श्रीमती कलावती देवी का एक हाफटोन चित्र है पुस्तक समस्त क्षत्रिय जाति के लिये अर्पण की गई है इस पुस्तक में के २० विषयों में जन्मकाल बाल्यावस्था विवाह आदि विषयों का वर्णन किया है अन्त में लिखा है कि श्रीमती फिर एकबार भारतवर्ष में जन्म ग्रहण करें और उन के द्वारा भारत के स्त्रीसमाज में विद्या का प्रचार हो पुस्तक के आदि से अन्त तक देख जाने पर भी इस में कोई ऐसी बात नहीं है कि जिस से कोई महत्पुरुष की जीवनी मालूम हो। मालूम देता है कि ठाकुर जी ने हृदय के उमङ्ग में आकर यह पुस्तक लिख डाली है पुस्तक इण्डियन प्रेस प्रयाग में छपी है छपाई कागज आदि सब उत्तम है पुस्तक अमूल्य है मिलने का पता—श्रीजगन्नाथसिंह वर्मा रईस बरखेरवा पो० शाहाबाद जिला हर्दोई है।

## नवीन वर्ष की अवतरणिका ॥

सर्वशक्तिमान् जगदीश्वर को अनेक धन्यवाद हैं कि जिस की असीम कृपा से ब्राह्मणसर्वस्व आज अपने नवीन वर्ष में पैर रखता है जो कुछ ये गये साल में कर चुका है उस के द्रष्टा वेही ग्राहक लोग हैं। इस की उन्नति या अवनति के कारण भी इस के पाठक वर्ग हैं इस लिये हम उन्हीं से प्रार्थना करते हैं कि वे इस पर शुभदृष्टि बनाये रहैं और अपनी कृपा रूपी वारिसिञ्चन से इस को बढ़ाते रहैं यह भी प्रार्थना है कि यदि प्रत्येक ग्राहक इस का एक एक ग्राहक और बना दें तो यह नियमित समय पर निकलकर अपने लेखों से पाठकों को प्रसन्न करता रहे और इस की कुछ और भी तरक्की हो साथ-साथ में यह भी निवेदन है कि जो इस के ग्राहक न रहना चाहें वे एक पत्र द्वारा सूचना भेज दें, बहुत से लोग साल भर भी मंगाते रहते हैं पीछे वी०पी० जाने पर वापिस कर देते हैं, मांगने पर मूल्य नहीं भेजते कोई २ ऐसे भी हैं जो पत्रों का जवाब भी नहीं देते। उन से यही निवेदन है कि वे इस अङ्क को देखकर यदि ग्राहक न रहना चाहैं तो वैसी सूचना भेज दें वृथा हानि न करें ॥

सर्वमहाशयों को विदित हो कि ब्रा० स० के ५ वें भाग का उपहार निकल गया और ॥-) के तीन पुस्तक ग्राहकों का बिना ही मूल्य दिये गये हैं। २।) रु० ब्रा० स० के मूल्य के साथ डाकव्यय का -) भेजने वालों को अभी १ मास तक ५ वां भाग उपहार सहित मिल सकता है। तथा यज्ञपरिभाषासूत्र संस्कृत और नागरी सुगम सरल व्याख्या सहित छप गयी है इस का मूल्य ॥) परन्तु ब्रा० स० भाग ५ के ग्राहकों को ।) में दिया गया है। भोजनशोध पुस्तक भाषा में व्याख्या सहित छप चुका है मूल्य )॥ है। उपहार के पुस्तकों का नाम १ सतीधर्मसंग्रह भाषाटीका सहित ।) द्वि०-आर्यमतनिराकरण प्रश्नावली ।) तीसरा भजनविनोद -) है। भाग ५ का उपहार जिन को लेना हो वे अभी शीघ्र मंगालें फिर नहीं मिलेगा ॥

इस छठे भाग के साथ विस्तृत व्याख्या सहित भगवद्गीता २) का पुस्तक ब्रा०स० भाग ६ के २।) भेजने वाले ग्राहकों को केवल १) मात्र में मिलेगा।

REGISTERD. No A 212

ब्रा० स० सम्बन्धीपत्रादि पं० भीमसेनशर्मा सम्पादक ब्रा० स० इटावा के पतेसे भेजिये॥

श्रीगणेशायनमः॥

# ब्राह्मणसर्वस्व

## THE
## BRAHMAN SARVASWA

आर्य्यम्मन्यसदार्य्यकार्यविरहा आर्य्यास्त्रयीशत्रव,
स्तेषांमोहमहान्धकारजनिता–ऽविद्याजगद्दिस्तृता।
तन्नाशायसनातनस्यसुहृदो धर्मस्यसंसिद्धये,
ब्राह्मस्वान्तमिदंसुपत्रममलं निस्सार्य्यतेमासिकम्॥
धर्मोधनंब्राह्मणसत्तमानां, तदेवतेषांस्वपदप्रवाच्यम्।
धनस्यतस्यैवविभाजनाय, पत्रप्रवृत्तिः शुभदासदास्यात्॥

भाग ६ ] मासिकपत्र [ अंक २।

निकामे निकामे नः पर्जन्यो वर्षतु फलवत्यो न ओषधयः
पच्यन्तां योगक्षेमो नः कल्पताम्॥

पं० भीमसेन शर्मा ने सम्पादन कर
ब्रह्मयन्त्रालय–इटावा में
मुद्रित कराके प्रकाशित किया॥
आश्विन संवत् १९६५ अक्टूबर सन् १९०८ ई०



ब्राह्मणसर्वस्व का अगाऊ वार्षिक मूल्य डाकव्यय सहित २) है

## आ०स० मूल्य प्राप्ति स्वीकार ता० १६ जुलाई से ६ अगस्त तक

१५५५ विशालसिंह देववर्मा तिलोकपुर २॥)
१०७५ पं० रामधारी शर्मा डूहलोद २)
१६५० पं० पुत्तूलालजी सिकन्दरपुर २।)
१६५१ रायरघुवीरबख्श शाहाबाद २।)
७३९ श्रीनाथदत्त पांडे मथुरा २।)
६८१ पं० भोलानाथ अम्बाला १॥)
१०३९ पं० सुन्दरलाल इटावा २।)
६०२ बा० रघुनन्दनसिंह मधुरापुर २)
६७५ बा० कृष्णसहाय पानीपत १॥)
१०७ देवीदत्त त्रिपाठी बिसवां २॥)॥
१७० पं० कल्याणदत्त कासगंज २।)
१५९ बालगोविन्द तिवारी आरा २।)
१०३६ रामनारायण पेंशनर शाहपुर २।)
२९६ रामचन्द्र शर्मा अतरौली १॥)
३१४ मुर्लीधर जोशी अलमोड़ा २।)
३९६ बा० रामनन्दनलाल मेहदावल २।)
१२३३ पं० चन्द्रदत्त शास्त्री अलवर २।)
२५३ बा० कुन्दनलाल जगाधरी २।)
१९३ पं० माधवदत्त अलमोड़ा २)
१६५२ पं० राधाकृष्णजी अम्भोटाबाद २।)
२९५ पं० अनन्तराम शर्मा अलमोड़ा १॥)
७६६ मेलाराम वाहरी जलालपुर २।)
५३३ महन्तविभूतिपुरी जी पुष्कर १॥-)
१४५७ देवीदत्त जोशी अलमोड़ा २।)
१५०६ रेवाधर उप्रेती क्लर्क अलमोड़ा २।)
३१७ वल्लभदास द्वारिकादास मांडवी २।)
११८० चौधरी बुद्धसिंह रईस शेरकोट २।)
६७८ महादेवप्रसाद मणि देवरिया २।)
४९२ नृसिंहदास झंगड़ झंग २।)
१४६३ पं० लक्ष्मीनारायण कनोल २।)
१३८१ मदनेश्वर शर्मा डेरागाज़ीखां २।)

१४६५ पं० हरवंशलाल रुहलक २।)
२७१ पं० रामदत्त शर्मा शिलौटी २।)
४३० मथुरादास ठाकुरसी बम्बई २।)
६२१ जमनाप्रसाद भट्ट करपगांव २।)
१४२६ पं० कुन्नालाल सोजत २।)
१२०७ संकटासहाय बड़ागांव २।)
५६८ स्वा० बलदेवप्रकाश जगन्नाथपुरी २।)
११४ मोहनलाल विष्णुलाल मथुरा २।=)
३६ सीताराम मास्टर लखीमपुर २।=)
९५२ बख्तावरसिंह जी गंगोह २।)
१७३ पं० भगवान्‌सहाय मथुरा २।=)
५६४ पं० रामप्रताप शर्मा उदयपुर १॥)
१२३० पं० लभूराम सिहोवाल २।=)
१८१ पं० रामरतनलाल वकील
बुलन्दशहर २।=)
४७७ पं० रामाधीन सुनामगंज २।)
४९० गंगाशंकर मास्टर भरतपुर २।=)
३२२ पं० तुषाराम सिकन्दराबाद ४।=)
२०० गट्टूलाल जी बम्बई २।=)
७१८ बा० अयोध्याप्रसाद खैरागढ़ २।)
१३९६ पं० नृसिंहदास नौशहरा २।)
९६१ भैरवीचरनमिश्र बेजापुर २।)
१४६४ पं० शिवप्यारेलाल बारावंकी २।)
४४२ बा० गणेशीलाल प्रयाग २।)
२८९ बा० बटेश्वरदयाल हर्दोई २।)
४१३ पं० कालीचरण जी फरीदपुर २।)
६३९ लक्ष्मीनारायण भार्गव नूंह २।)
१५७९ रामभद्र मिश्र गनेशपुर २।)
११९४ गदाधरप्रसाद औरय्या २।-)
३६७ किशनलाल रामचन्द्र सिकन्दराबाद २।)
४५९ मुरारीलाल जी सिकन्दराबाद २।)
६१९ शीतलप्रसाद मुनीम लखना २।)

महाभारत शान्तिपर्व में प्रजापति के तीन सन्तानों का नाम आप्त्य लिखा है। राजा वसु के अश्वमेध यज्ञ [(जिस में किसी भी पशु का संज्ञपन नहीं हुआ था)] में ये त्रितादि तीनों सदस्य बने थे। दैवी यज्ञ में आदित्य रूप अध्वर्यु अपने किरण रूप हाथ और वहन्वती द्यौरूप पात्री का प्रक्षालन कर–पुष्य आश्लेषा, मघा, इन तीन नक्षत्रधाराओं से पृथिवीरूप वेदि में मनुष्य पशु पक्षी तीन भाग में विभक्त प्राणियों के लिये जल छोड़ता है। वेद का अभिप्राय अध्यात्म, अधिदैव अधिभूत तीनों पक्षों में सूक्ष्म रूप से कहा जाता है। अध्यात्म यज्ञ में वैश्वानराग्नि चार प्रकार का है उस के जल तत्त्व सम्बन्धी भाग से श्रद्धा, संतोष और दया रूप तीन आप्त्यदेव प्रकट होते, वे सात्त्विक चित्त रूप इन्द्रदेव के साथ विचरते हैं। सात्त्विक मन काम क्रोध लोभ नामक तीन शिर वाले मोहासुर का नाश करना चाहता है उस में श्रद्धादि सहायक होते हैं उन से नष्ट होता २ भी मोहासुर फिर २ श्रद्धादि को दूषित करता है। श्रवण, मनन निदिध्यासन रूप तीन आहुतियों से बार २ श्रद्धादि को निर्दोष करना चाहिये॥

अब अध्याय २ के द्वितीय ब्राह्मण की २१ कण्डिका में वेदि का माप, स्फ्य का ग्रहण, प्रहरण, पांसुग्रहण, अवलोकन, प्रक्षेपण, उत्करापोहन, कर्मों का विधान किया गया है। इन सब का एक नाम वेदि का संस्कार है। इस वेदिसंस्कार में शुक्ल यजुः वाजसनेयी संहिता के प्रथमाध्याय की २४–२६ तक तीनों कण्डिका के ८ मन्त्र विनियुक्त हैं। १–७ तक सात कण्डिका में पहिले स्फ्य में इन्द्र के वज्र की भावना का अर्थवाद, स्फ्य का ग्रहण और अभिमन्त्रण कहा है। शेष १४ कण्डिका में अर्थवाद के सहित विस्तार पूर्वक प्रहरण का विचार किया गया है॥

इन्द्रो ह यत्र वृत्राय वज्रं प्रजहार। स प्रहृतश्चतुर्धाऽभवत्तस्य स्फ्यस्तृतीयं वा यावद्वा, यूपस्तृतीयं वा यावद्वा, रथस्तृतीयं वा यावद्वाऽथ यत्र प्राहरत्तच्छकलोऽशीर्यत स पतित्वा शरोऽभवत्तस्माच्छरो नाम, यदशीर्यतैवमु स चतुर्धा वज्रोऽभवत्॥ १॥ ततो द्वाभ्यां ब्राह्मणा यज्ञे चरन्ति द्वाभ्याꣳ राजन्यबन्धवः संग्रामे, यूपेन च स्फ्येन च ब्रा-

ह्मणाः, रथेन च शरेण च राजन्यबन्धवः ॥२॥ स यत्स्फ्यमा
दत्ते । यथैव तदिन्द्रो वृत्राय वज्रमुदयच्छदेवमेवैष एतं पा-
प्मने द्विषते भ्रातृव्याय वज्रमुद्यच्छति तस्माद्वै स्फ्यमादत्ते
॥ ३ ॥ तमादत्ते । देवस्य त्वा सवितुः प्रसवेऽश्विनोर्बाहुभ्यां
पूष्णो हस्ताभ्यामाददेऽध्वरकृतं देवेभ्यइति, सविता वै देवा-
नां प्रसविता तत्सवितृप्रसूतएवैनमेतदादत्तेऽश्विनोर्बाहुभ्या
मित्यश्विनावध्वर्यू तत्तयोरेव बाहुभ्यामादत्ते न स्वाभ्यां
वज्रो वाएष तस्य न मनुष्यो भर्त्ता तमेताभिर्देवताभिरा-
दत्ते ॥४॥ आददेऽध्वरकृतं देवेभ्यइति । अध्वरो वै यज्ञो य-
ज्ञकृतं देवेभ्यइत्येवैतदाह । तꣳसव्ये पाणौ कृत्वा दक्षिणे
नाभिमृश्य जपति सꣳश्यत्येवैनमेतत्तेजयति ॥ ५ ॥ स ज-
पति । इन्द्रस्य बाहुरसि दक्षिणइत्येष वै वीर्यवत्तमो य इ
न्द्रस्य बाहुर्दक्षिणस्तस्मादाहेन्द्रस्य बाहुरसि दक्षिणइति ।
सहस्रभृष्टिः शततेजाइति सहस्रभृष्टिर्वै स वज्र आसीच्छतते
जा यं तं वृत्राय प्राहरत्तमेवैनत्करोति ॥ ६ ॥ वायुरसि ति
ग्मतेजाइति । एतद्वै तेजिष्ठं तेजो यदयं योऽयं पवतएष ही-
माँल्लोकांस्तिर्यङ्ङनुपवते सꣳश्यत्येवैनमेतद् द्विषतो वध-
इति यदि नाभिचरेद्यद्यभिचरेदमुष्य वधइति ब्रूयात्तेन
सꣳशितेन नात्मानमुपस्पृशति न पृथिवीं, नेदनेन वज्रेण
सꣳशितेनात्मानं वा पृथिवीं वा हिनसानीति तस्मान्ना-
त्मानमुपस्पृशति न पृथिवीम् ॥ ७ ॥

भावार्थः-( इन्द्रो ह वृत्राय वज्रं प्रजहार ) इन्द्र ने वृत्रासुर को मारने के लिये वज्र छोड़ा ( स प्रहृतश्चतुर्धाऽभवत् ) वह छोड़ा हुआ वज्र चार प्रकार का हो गया ( तस्य स्फ्यस्तृतीयं वा यावद्वा ) उस का अनुमान एक तृतीयांश स्फ्य नाम का यज्ञपात्र हुआ, इसी से वज्रांश होने के कारण स्फ्य को वज्र भी कहते हैं ( यूपस्तृतीयं वा यावद्वा ) अनुमान से एक तृतीयांश

नुष्यो भर्त्ता ) यह स्फ्य वास्तव में दैवी वज्र है, जैसे सुवर्ण में अलङ्कारों की कल्पना होती वैसे ही दैवी वज्रांश में स्फ्य नाम रूप कल्पना मात्र है, इसी लिये इस दैवी वज्र को मनुष्य नहीं उठाता और न उठा सकता है ( तमेताभिर्देवताभिरादत्ते ) उस को इन पूर्वोक्त देव शक्तियों से ग्रहण करता है । सर्वत्र विद्यमान देवशक्ति का अध्वर्यु मन्त्र द्वारा अपने बाहु तथा हाथों में आरोप करता है । चाहें यों कहो कि कल्पित अर्थात् मनुष्यपन को विस्मरण पूर्वक सत् देवत्व के स्मरण पूर्वक यज्ञ कार्य करना वेद का इष्ट है ॥४॥

( अध्वरो वै यज्ञो यज्ञकृतं देवेभ्यस्त्वेति तदाह ) अध्वर नाम यज्ञ का है, देवार्थ यज्ञ सिद्धि के लिये तयार किये तुझ स्फ्य को उक्त रीति से ग्रहण करता हूं ( तꣳ सव्ये पाणौ कृत्वा दक्षिणेनाभिमृश्य जपति) उस स्फ्य रूप वज्र को वाम हाथ में लेकर दहिने हाथ से स्पर्श करता हुआ मन्त्र को जपता है ( इदꣳ श्यत्येवैनमेतद्यज्जपति ) मन्त्र पूर्वक स्पर्श करना स्फ्य रूप वज्र को तेज वा तीक्ष्ण करने के लिये है ॥ ५ ॥ (स जपति—इन्द्रस्य० ) वह ( इन्द्रस्य बाहु०, इत्यादि मन्त्र का जप करता हुआ स्पर्श करता है । मन्त्रार्थ यह है कि हे स्फ्य ! तुम इन्द्रदेवता का दहिना बाहु हो ( एष वै वीर्यवत्तमो य इन्द्रस्य बाहुर्दक्षिणः ) संसार भर में इन्द्र की दहिनी भुजा ही सब से अधिक पराक्रम वाली है । चाहें यों कहो कि जिस में सर्वोपरि बल शक्ति है वही इन्द्र की दहनी बाहु है (तस्मादाहेन्द्रस्य बाहुरसि दक्षिण इति) तिस से कहा है कि स्फ्य रूप यह इन्द्र का दहिना बाहु है (सहस्रभृष्टिः स वज्र आस शततेजा यं तं वृत्राय प्राहरत् ) हजारों शत्रुओं को भूनने वाला और सैकड़ों प्रकार की चमक वाला वह इन्द्र का वज्र था जो वृत्रासुर को मारने के लिये फेंका था वैसा ही यह स्फ्य है (तमेवैतत्करोति) स्फ्य को उसी वज्र रूप करता है ॥६॥

( एतद्वै तेजिष्ठं तेजो यदयम् , जो यह प्रत्यक्ष वायु है यही अत्यन्त तेज युक्त वा तेजो रूप है । इसी कारण वायु अपने कारणीभूत सूक्ष्म तेज से अग्नि को भयंकर तेजस्वी बनाता है ( योऽयं पवतऽएष हीमांल्लोकांस्तिर्यङ्ङनुपवते ) जो यह वायु प्रत्यक्ष में चलता है यही तिर्छा चलता हुआ इन सब लोकों को पवित्र करता है । इस वायु के तेज वाला भी यह स्फ्य है ( तꣳ श्यत्येवैनमेतत ) इस मन्त्र के जप से स्फ्य रूप वज्र को तेज करता है ( द्विषतो वधइति यदि नाभिचरेत् ) यह स्फ्य यज्ञ कर्म के द्वेषी शत्रुओं का वध करने वाला है । अभिचार अर्थात् अपने किसी खास शत्रु का मारण प्रयोग

# ब्राह्मणसर्वस्व

भाग ६] उत्तिष्ठत जाग्रत प्राप्य वरान्निबोधत [अङ्क २।


यत्र ब्रह्मविदो यान्ति दीक्षया तपसा सह।
ब्रह्मा मा तत्र नयतु ब्रह्मा ब्रह्म दधातु मे॥

## मंगलाचरणम्।

तस्माद्यज्ञात्सर्वहुतः संभृतं पृषदाज्यम्।
पशूंस्तांश्चक्रे वायव्यानारण्या ग्राम्याश्च ये॥ ६॥

अ०—सर्वं यज्ञियं वस्तु हूयते यस्मै तस्माद्यज्ञाद्यजनार्हात्पूजनीयात्पुरुषात्पृषदाज्यं दधिघृतादिकं सर्वं होमार्थं भाज्यं वस्तुजातं संभृतं सम्यक् पुष्टमुत्पन्नम्। तेषां दधिघृतादिवस्तूनां ये कारणभूता आरण्या अरण्ये भवा हरिणादयो ये च ग्रामे भवा गवादयो ग्राम्यास्तान् वायव्यान्वायुदेवताकान् सर्वान् पशूंश्चक्रे निर्मितवान् वाय्वृतुपित्रुषसो यत्—अ० ४। २ इति पाणिनीयव्याकरणसूत्रेण वायुपदे देवतार्थे यत्प्रत्ययः। वायुर्देवता येषां ते वायव्याः पशवः॥

भा०—अत्र सामान्येन पशुसृष्टिरुच्यते। मनुष्याद्यपेक्षया पशवो विशेषेण बलवन्तो दृश्यन्ते, तत्र वायुदेवताधिष्ठातृत्वमेव कारणम्। देवत्रयपक्षे वायुसहयोगीन्द्रोऽप्यन्तरिक्षस्थानः सर्वापेक्षया बलवानस्ति। इन्द्रे वायौ च सर्वोपरि बलाधिक्यमस्ति वायुदेवताकत्वादेव पशवो विशेषेण बलवन्त इति ज्ञाप्यते। न्यायादिशास्त्रसिद्धान्तेन प्रतीयते यत्कारणगुणपूर्वकः कार्यगुणो भवति। तेषां बलवत्त्वादेव तज्जन्यदुग्धादि विशिष्टं बलकरमत एवोत्तमम्। येनेदृग्मेधायुष्करणं सकारणं दुग्धादि निर्मितं स एव ध्येयः॥

भावार्थ-(सर्वहुतस्तस्माद्यज्ञात्) जिस के लिये सभी पदार्थ होम किये जाते ऐसे यज्ञ नाम पूजनीय उन पुरुष परमेश्वर से (पृषदाज्यं, संभृतम्) दही, घी आदि सभी होम और भोजन के योग्य पदार्थ सम्यक् पुष्ट तथा उत्पन्न हुए हैं। उन दही घी आदि वस्तुओं के कारण रूप जो पशु हैं उन की भी उत्पत्ति सामान्यतया यहां दिखायी है (ये, आरण्याः, ग्राम्याश्च) वन में उत्पन्न होने तथा रहने वाले मृगादि और ग्रामों में उत्पन्न होने रहने वाले गौ आदि पशु मुख्य दो ही प्रकार के कहाते हैं (तान्, पशून्, वायव्यान्, चक्रे) उन सब पशुओं को वायु देवता वाले बनाया, वायु देव ही पशुओं का अधिष्ठातृ देव है, पशु अधिष्ठान हैं। वात प्रकृति बनाया ऐसा भी कह सकते हैं अर्थात् वायु तत्त्व पशुओं में प्रधान है। वायव्यपद में (वाय्वृतुपित्रुषसो यत्) इस व्याकरण सूत्र से देवतार्थ में यत् प्रत्यय हुआ है॥

भा०-इस मन्त्र में सामान्य रूप से पशुओं की उत्पत्ति दिखायी है, विशेष आगे कहेंगे। मनुष्यादि की अपेक्षा पशु विशेष बलवान् दीखते हैं, उस में पशुओं के अधिष्ठाता वायु देवता का होना ही मुख्य कारण है। वेद के सिद्धान्त से सर्वोपरि बलवान् वायु का सहयोगी इन्द्र देवता है। इन्द्र के तुल्य वायु भी बड़ा बलवान् है। इन्द्र वायु से अधिक बलवान् अन्य कोई नहीं है। चाहें यों कहो कि इन्द्रवायु नामक कल्पित मायोपाधि में इन्द्र वायु नाम रूप वाला एक आत्मतत्त्व ही इन्द्र वायु नाम से कहाता है। वायु देवता वाले होने से ही पशु अधिक बलवान् होते हैं, पशुओं का वायु देवता वाला होना इस लिये मुख्य वक्तव्य है कि जिस से पशुओं से होने वाला दूध दही घी आदि का अधिक पुष्ट होना सिद्ध हो जाय। न्यायादि शास्त्रों के सिद्धान्त से यह सिद्ध है कि कारण के गुणों वाला कार्य होता है। इसी से पशुओं में जैसा २ बल तथा पुष्टि होती है वैसा २ उन का दुग्धादि विशेष बलकारक होता है। सारांश यह निकला कि जो वस्तु जैसा ही पुष्ट और बलिष्ठ है वह वैसा ही जीवन की रक्षा करता है। अन्नादि की अपेक्षा दुग्धादि अति उत्तम इस लिये हैं कि उत्पन्न हुए मनुष्य पश्वादि के बच्चे अन्न खाकर जीवित नहीं रह सकते किन्तु दुग्ध से ही उन की रक्षा पुष्टि और जीवन ठहरता है। दुग्ध घृतादि में प्राण शक्ति प्रबल है। और प्राणों की पुष्टि ही जीवन रूप है। जिस पुरुष परमात्मा ने ऐसे बुद्धि तथा आयु के रक्षक वर्धक बल के कारण सहित दुग्ध घृतादि का निर्माण किया कि जिस से मनुष्यों का कल्याण हो सके इस से उस का ही ध्यान करना चाहिये॥ इतिशम्॥

## अथ-द्वौका व्याख्यान ।

द्वेविरूपेचरतः स्वर्थे अन्यान्यावत्समुपधापयेते । हरि रन्यस्यांभवतिस्वधावाञ्छुक्रो अन्यस्यां ददृशेसुवर्चाः ॥ १॥ शु० य० अ० ३३ । मं० ५ ॥

अ०-विरूपे विरुद्धंरूपमनयोस्ते विरूपे कृष्णशुक्लरूपे, स्वर्थे शोभनः कल्याणाय प्रवृत्तिरर्थः प्रयोजनमनयोस्ते द्वे चरतः पुनः पुनर्विचरतो गमनागमनं कुरुतः । अन्यान्या भिन्ने सत्यौ मातरौ स्वीयं स्वीयं वत्समुपधापयेते स्तन्य मिव पाययतः । अन्यस्यां रात्रौ हरति सर्वं जलादिकमिति हरिरग्निः स्वधावानन्नवान् भवति । सायंकालिकाग्निहोत्रेऽ ग्निदेवोद्देशेन याजकैर्हव्यं हूयते तेनाग्निः प्राप्तभोजनस्तृप्तो भवति । अन्यस्यां दिवसरूपवेलायां प्रातः सूर्यदेवोद्देशेन होमः क्रियते तेन सूर्यः शुक्रः शुक्लः सुवर्चाः शोभनतेजस्वी ददृशे दृश्यते ॥

भा०-कृष्णशुक्लरूपेण भिन्ने वेलाद्वयरूपे मातरौ स्वीयं स्वीयमग्निं सूर्यं च बालं स्तन्यपानादिनेव सन्ध्योपासना ग्निहोत्रहोमेन पोषयतः । अग्निहोत्रसन्ध्योपासनादिनामनु ष्यस्य निश्चितमेव कल्याणं जायते नात्र संशयलेशोऽप्यस्ति। समयनियमेन क्रियमाणमेवाग्निहोत्रं सन्ध्योपासनं चाभ्युद- यनिःश्रेयससाधकं भवति, तस्यैव च मुख्यं धर्मत्वम् । अग्नि होत्राद्यनुष्ठानेन द्विजकल्याणायैवाहोरात्रविभागो विधात्रा विनिर्मितस्तन्नु कामादिमोहिता वयं न पश्यामः । कल्या- णाय निर्मिते काले वेदादिना विज्ञापितेऽपि तद्विरुद्धमक- ल्याणायैव यतन्ते जनाइत्याश्चर्यम् ॥ १ ॥

भावार्थः-( विरूपे ) काला और श्वेत परस्पर विरुद्ध रूपों वाली (स्वर्थे) संसार भर के कल्याणार्थ जिन की प्रवृत्ति विधाता ने की है ( चरतः ) दिन के बाद रात और रात के पश्चात् क्रमप्रवाह से दिन आता है । अर्थात् मनुष्य के कल्याणार्थ दिनरात विचरते हैं । जितने २ सायंकाल प्रातःकाल बीतते जाते हैं उतना २ ही सन्ध्याग्निहोत्रादि धर्म संचित होता चला जाता है ( अन्यान्या वत्समुपधापयेते ) पृथक् २ विद्यमान रहती हुईं दिन रात दोनों अलग रूप माता अपने २ बच्चे को दूध पिलातीं अर्थात् जिस प्रकार से पालन पोषण करती हैं ( अन्यस्यां हरिः स्वधावान् भवति ) रात्रिरूप माता के अग्रभाग रूप गोद में आते ही सब पदार्थों के रस वा सार को हरने वाला अग्नि अन्न नाम आहुति को प्राप्त होता है। अर्थात् सायंकाल होते ही अग्निहोत्री लोग अग्नि देवता के उद्देश से अग्नि में आहुति छोड़ते हैं, वही अग्निदेव को अन्न का भोजन तृप्त करने वाला होता है। (अन्यस्यां शुक्रः सुवर्चा ददृशे ) और दिवस वेला के आरम्भ प्रातःकाल में अग्निहोत्री लोग सूर्य के उद्देश से अग्नि में आहुति देते तब से सूर्यनारायण श्वेत प्रकाशवान् तेजस्वी प्रतापी होजाते हैं ॥

भा०-रात काली दिन श्वेत दोनों भिन्न २ वेषरूप माता अग्नि तथा सूर्यरूप अपने २ बालक को सन्ध्योपासन तथा अग्निहोत्र होम के द्वारा दूध पिलाने के तुल्य पुष्ट करती हैं । अग्निहोत्र सन्ध्योपासनादि द्वारा मनुष्य का अवश्य कल्याण होता है इस में लेशमात्र भी सन्देह नहीं है। ठीक २ सायंकाल प्रातःकाल समय के नियम से श्रद्धा से और शास्त्रोक्तविधि पूर्वक किया हुआ अग्निहोत्र तथा सन्ध्योपासन अभ्युदय नाम सांसारिक सुख और परमार्थ सुख का प्रबल साधक निश्चित ही होता है, तथा यही मुख्य वा प्रथम धर्म है इसी लिये वेद में कहा है कि ( तानि धर्माणि प्रथमान्यासन् ) वे अग्निहोत्रादि धर्म ही मुख्य हैं । नियम से सायं प्रातः किये अग्निहोत्रादि के द्वारा ब्राह्मणादि द्विजों का वास्तव में कल्याण हो, और उन धर्मनिष्ठ द्विजों की सेवामात्र से शूद्रों का कल्याण हो, इस प्रकार मनुष्यमात्र के कल्याणार्थ विधाता ने दिन रात का विभाग किया है । कर्मकाण्ड वेद के भाग का मुख्य मन्तव्य यही है, उस को काम क्रोधादि से मोहित पागल हुए हम लोग नहीं जानते । कल्याण के लिये रचे वेदादि से जताये हुए भी सायं प्रातःकाल में उस से विरुद्ध अपनी अधोगति के काम हम स्वयं करते हैं, यही बड़ा आश्चर्य

है सो यह अविद्या की महिमा है। संक्षेप से सारांश यह है कि—मनुष्य के कल्याणार्थ ईश्वर ने दिन और रात ये दो विभाग किये हैं। इन दोनों कालों के प्रारम्भ में वेदोक्त विधि से यथासम्भव रीति से प्रातः स्मरणादि अपने कल्याण का उपाय देवाराधन मनुष्यों को करना चाहिये ॥

द्वेसृतीअशृणवंपितॄणामहंदेवानामुतमर्त्यानाम् ।
ताभ्यामिदंविश्वमेजत्समेति यदन्तरापितरंमातरंच ॥२॥

अ०—द्वेसृतीइति मन्त्रस्य प्रजापतिर्ऋषिः । देवयानपितृयाने देवता । त्रिष्टुप्छन्दः सौत्रामण्यां पयोहोमे विनियोगः । प्रजापतिर्विधाता स्वयं वदति—अहं मर्त्यानां द्वे सृती द्वौ मार्गौ श्रुतिद्वाराऽशृणवं श्रुतवान् तयोर्देवानामेक उतापि पितॄणां द्वितीयः पितरं द्युलोकस्य मातरं भूलोकस्य चान्तरा मध्ये यदिदमेजत् चेष्टायुक्तं चरं प्राणिजातं विश्वमस्ति तत्ताभ्यामेव मार्गाभ्यां समेति संगच्छते गमनागमनं करोति ॥

भा०—संप्रत्यपि बहवः पृच्छन्ति—मनुष्याः प्राणिनः क्व गच्छन्ति कियता कालेन कीदृशं देहमुपलभन्ते । तदुत्तरार्थोऽयं वेदमन्त्रः । पितृयानमार्गे नरकपर्यन्तसर्वलोकानां समावेशः । देवयानमार्गे च ब्रह्मलोकपर्यन्तस्य मोक्षस्य च समावेशोऽवगन्तव्यः । वैदिकपरिपाट्यां सर्वत्र द्यावापृथिव्यावेव पितृमातृपदवाच्यौ स्तः । द्यौष्पिता पृथिवी मातेति मन्त्रान्तर उक्तत्वात् । यदि कोऽपि स्वस्वजनकौ लौकिकौ मातापितरौ मन्येत तर्हि तयोरपि द्यावापृथिव्योः समावेशः संभवति तदंशत्वात् अतएव विवाहप्रकरणे वेदप्रोक्तं द्यौरहं पृथिवीत्वमिति लौकिकमातापित्रोरपि द्यावापृथिवीत्वम् । यदि कोऽपि मृत्वा पुण्यपापयोः समत्वात्पुनरपि मनुष्ययोनावेव जायेत तदा सोऽपि पितृमार्गेणैव

जनिष्यतइति मार्गद्वयमेव संभवति न तृतीयः। भुवर्लोक स्वर्लोकयोर्मध्ये देवपितृमार्गद्वयस्य सीमाऽवसेया। एजद्विश्वमिति अनेन देवर्षिपितृमानवतिर्य्यग्योनिगताश्चतुरशीतिलक्षयोनिगता वा सर्वे प्राणिनो मार्गद्वयेनैव गमनागमने कुरुतइति सूचितम्। क्षीणे पुण्ये मर्त्यलोकं विशन्तीति देवानामपि पितृमार्गो दर्शितः। मर्त्यपदं चात्र सामान्यबोधकं ग्राह्यं ये म्रियन्ते ते मर्त्याइति। मरणं चोपात्तविग्रहत्यागएव, न च मनुष्या एव म्रियन्ते मर्त्यपदस्य मनुष्यवाचकत्वं तु विशेषार्थः। तस्माज्जन्ममरणचक्रप्रवाहगताः सर्वएव मार्गद्वये भ्रमन्तीति ॥ २ ॥

भावार्थ—( द्वेसृती० ) इस मन्त्र के प्रजापति ऋषि, देवयान पितृयान देवता, त्रिष्टुप् छन्द और सौत्रामणी यज्ञ के पयोहोम में विनियोग है। प्रजापति विधाता स्वयं कहते हैं कि ( अहं मर्त्यानां द्वे सृती अशृणवम् ) हम ने मरने वाले सब प्राणियों के दो मार्ग सुने हैं। सुने हैं ऐसा कहने से वेद की नित्यता दिखायी है कि प्रजापति भी वेद के कर्त्ता नहीं किन्तु आकाश वाणी उन ने जैसी सुनी वैसी प्रकट की उस का कर्त्ता कोई न होने से ही अपौरुषेय वेद कहे माने गये हैं ( देवानामुत पितॄणाम् ) दो मार्गों में एक देवमार्ग नाम उत्तम वा अमर होने का मार्ग है और द्वितीय पितृमार्ग नाम यमराज का मार्ग है वह देव मार्ग की अपेक्षा निकृष्ट है। इन्हीं मार्गों को स्वर्ग नरक मार्ग भी कह सकते हैं ( पितरं मातरं च यदन्तरा ) द्युलोकरूप पिता और भूर्लोक रूप माता के बीच में जो प्राणी विद्यमान हैं। यहां ( अन्तराऽन्तरेणयुक्ते ) इस व्याकरण सूत्र से षष्ठी के स्थान में द्वितीया विभक्ति हो गयी है ( तदिदमेजद्विश्वं ताभ्यां समेति ) सो यह चेष्टा युक्त सब चर प्राणिमात्र इन्हीं दो मार्गों से गमनागमन करते हैं ॥

भा०—वर्त्तमान समय में भी अनेक लोग पूछते हैं कि मरे हुए प्राणी कहां जाते कितने काल में उन को कैसा शरीर मिलता है। इसी के उत्तर के लिये यह मन्त्र है। पितृयान मार्ग में मनुष्य घोर नरकों तक लिये जावेंगे। और देवयान मार्ग में ब्रह्मलोक पर्यन्त तथा मोक्ष पर्यन्त समझने चाहिये।

शेष आगे

## आ०स० भा० ६ अङ्क १ के पृ० २० से आगे—
## अज्ञानतिमिरभास्कर का खण्डन ॥

आगे आत्माराम ने ब्राह्मणों को ठग, दुराचारी, मद्यमांसभक्षी, अन्यों का मरण चिन्तक, छली, दम्भी, महालोभी, स्वार्थी, लोगों को भ्रम अंध कूप में गेरने वाले इत्यादि संसार भर की बुराइयों से युक्त बतलाया है। और मतवालों को सब गुणों से युक्त बतलाया है सो यह बात इन के इंगित चेष्टित से सिद्ध होती है।

इस का कारण यह है कि ये जैन लोग ब्राह्मण समुदाय के साथ सर्वोपरि शत्रुता इस लिये रखते हैं कि भट्टपाद और महात्मा कुमारिल आदि विद्वान् ब्राह्मणों ने ही इन के नास्तिक मत का प्रध्वंस किया था। वेद विरोधी सभी कुग्रन्थों का खण्डन करना, उन कुमार्गों से आस्तिकों को बचाना वेद की महिमा का स्थापन करना, इत्यादि काम सृष्टि के आरम्भ से ब्राह्मणों के हाथ में रहा और रहेगा। ब्राह्मणों से ही जैनादि नास्तिक मतों की हानि हुआ करती है। (अब भी शिर उठाते समय अनेक पंडित उपदेशक ब्राह्मण ही इन को नीचा दिखाते हैं) इस कारण ब्राह्मणों के साथ द्वेष मान कर वैसा लिखा है। यदि अनेक ब्राह्मण लोग भी स्वार्थी दुराचारी भी हैं और हम इस बात को सत्य भी मानते हैं तो भी इस व्यक्तिगत दोष से वेद मत निन्दित नहीं हो सकता और इतने से सब ब्राह्मण समुदाय भी दूषित नहीं होता ॥

आ० ति० पृ० ५ पं० १४—वेद बहुत काल के बने हुए हैं परन्तु कपिल गौतम पतंजलि कणादादिकों ने जो वेदों को छोड़ के नवीन सूत्र बनाये हैं तिस का कारण तो ऐसा मालूम होता है कि वेद की प्रक्रिया अच्छी न लगी होगी। नहीं तो वेदों से विरुद्ध कथन वे अपने ग्रन्थों में क्यों लिखते। क्योंकि वेदों में तो यज्ञादिक कर्म से स्वर्ग प्राप्ति लिखी है। और उपनिषद् भाग में अद्वैत ब्रह्म के जानने से मुक्ति कही है। और प्रज्ञानानन्द ब्रह्म का स्वरूप लिखा है ॥

उत्तर—वेद बहुत काल के बने मानने से आत्माराम ने जैन मत को थोड़े काल का बना तो मान लिया। क्योंकि वेदों में जैनादि मतों का कहीं नाम भी नहीं पर जैन मत के ग्रन्थों में वेदों का नाम प्रायः आता है ॥

यदि आत्माराम से तथा उन के मतानुयायी जैनियों से कोई पूछे कि अनेक जैन ग्रन्थ बहुत दिनों से बने हुए थे फिर उन को छोड़ आत्मारामादि जैनियों ने अन्य नये पुस्तक क्यों बनाये. आत्माराम ने अज्ञानतिमिरभास्कर क्यों बनाया? क्या इस रीति से आत्माराम पर वही दोष नहीं आता कि जो दोष कपिल गोतमादि महर्षियों के ऊपर लगाना चाहा था, यदि जैनी लोग कहें कि आत्माराम ने आस्तिक विरोधी ब्राह्मणों के वेद मत के खण्डनार्थ पुस्तक बनाया तो हम भी यही उत्तर देंगे कि उस २ समय के वेदविरोधी जैन बौद्धादि नास्तिक मतों के खण्डनार्थ गोतम कपिलादि ने न्याय सांख्यादि ग्रन्थ बनाये थे, विरोधियों का खण्डन कर २ समय २ पर वेद की रक्षा महर्षि ब्राह्मण करते रहे हैं। जिस आत्माराम को इतनी भी बुद्धि नहीं कि नया ग्रन्थ बनाने मात्र से पुराने का परित्याग नहीं होता किन्तु पहिले से विरुद्ध नया मत खड़ा करने पर पहिले का परित्याग हो सकता है। सो जब कपिलादि ने उस २ समय के अनुकूल संक्षेप की रीति से वेद का सिद्धान्त समझाने के लिये उन २ ग्रन्थों को बनाया तो वेद का खण्डन कैसे हुआ? अर्थात् वेद के मण्डनार्थ सब आर्ष ग्रन्थ बनाये गये। वेदों से विरुद्ध कपिल गोतमादि ने अपने ग्रन्थों में कुछ नहीं लिखा, वेद से विरुद्ध लेख बताना आत्माराम की मूर्खता और धूर्तता है। क्योंकि आत्माराम को वेद का तथा कपिलादि महर्षियों के सांख्यादि को समझने की शक्ति ही नहीं थी ॥

वेदों में यज्ञादिक कर्म से स्वर्ग प्राप्ति लिखी सो ठीक ही है। कर्मकाण्ड का फल स्वर्ग प्राप्ति सभी ने माना है उस में कुछ भी विकल्प वा संदेह किसी को नहीं है। और उपनिषद् भाग में जो अद्वैत ब्रह्म के जानने से मुक्ति कही है सो भी ठीक है। मुक्ति अन्य तथा स्वर्ग अन्य है, कर्म से स्वर्ग तथा ज्ञान से मोक्ष होना यह ठीक है इस में कुछ लेश मात्र भी विरोध नहीं है। केवल आत्माराम का अज्ञान है ॥

न्याय में सोलह पदार्थों के जानने से मुक्ति कहना और वेदान्त में आत्मज्ञान से मुक्ति मानना ये दोनों एक ही बातें हैं, विरोध कुछ नहीं है। क्योंकि सोलह पदार्थों में आत्मा भी है तथा आत्मज्ञान के ही साधन प्रमाणादि १५ पदार्थ हैं। आत्माराम का यह लिखना कि "मुक्ति में आत्मा ज्ञान से शून्य हो जाता है" सर्वथा झूठ है, गोतम ने ऐसा कहीं नहीं लिखा

दन्त कथा को लिखना आप लिखने से भी आत्माराम का मूर्ख होना सिद्ध है एक ब्राह्मण के लड़के को शास्त्री कहते हैं इत्यादि आत्माराम का लेख भी उस को अज्ञानी मूर्ख सिद्ध करता है। क्योंकि शास्त्री पद का ऐसा अर्थ कहीं भी नहीं लिखा गया और कोई संस्कृतज्ञ ऐसा अर्थ मानता भी नहीं है। अब आत्माराम की एक बड़ी मूर्खता दिखाते हैं। भूमिका पृ० ६ ॥

## आ० ता०—कर्मब्रह्मोद्भवं विद्धि ब्रह्माक्षरसमुद्भवम्। गीता

इस गीता के श्लोक का अर्थ आत्माराम ने लिखा है कि "यज्ञ क्रिया जैनों से वेदादिकों में बताया है, इस वास्ते वेदाक्षर सर्व से बड़ा है" जिन विद्यार्थियों ने लघुकौमुदी मात्र व्याकरण पढ़ा जाना होगा वे भी ऊपर के लिखे अर्थ से आत्माराम को निरक्षर भट्टाचार्य महामूर्ख जान लेंगे। उक्त श्लोक का सीधा २ अक्षरार्थ यह है कि "यज्ञादि कर्म को वेद से प्रकट हुआ जान, और अविनाशी परमात्मा से वेद प्रकट हुआ है"। यदि आत्मारामी जैनियों को मिथ्या का पक्षपात करना नहीं है, यदि दुराग्रह वा हठ करने में कुछ भी दोष समझते हों और सत्यासत्य की परीक्षा वा निश्चय करना उचित समझें तो गीता के उक्त आधे श्लोक को तथा आत्माराम के और हमारे लिखे अर्थ को एक कागज में पृथक् २ लिखकर किसी संस्कृत व्याकरणज्ञ जैनी से पूछें कि इन दोनों में से इस श्लोक का कौन अर्थ ठीक है। परन्तु यह पहिले न बतावें कि कौन अर्थ किस पुरुष विशेष का लिखा है। जब उन का मतानुयायी ही कह दे कि यह अर्थ अशुद्ध अज्ञानी का किया और यह किसी चतुर विद्वान् का किया अर्थ है। यदि हमारी सम्मति के अनुसार आत्मारामी कोई भी जैनी किसी अपने मतानुयायी वा विद्याभ्यासी अविरोधी पण्डित से निर्णय करा लेंगे तो अपनी प्रतिष्ठाहानि के विचार से सर्वसाधारण में भले ही प्रगट न करें तो भी स्वयं अवश्य जान लेंगे कि आत्माराम कैसा मूर्ख था। साथ ही यह भी सोचने का मौका मिलेगा कि ऐसा अज्ञानी बड़े २ महाविद्वान् महर्षियों के बनाये दर्शनादि महा कठिन ग्रन्थों को कैसे जान सकता और बिना जाने क्यों कर खण्डन कर सकता है। जैसे कोई मच्छर हाथी को पछाड़ देने के लिये उछल कूद मचावे वैसी ही दशा आत्माराम ने की है ॥

आगे पृ० ७ में आत्माराम ने लिखा है कि अमुक २ स्थानों में अमुक २ राजाओं ने वेदोक्त अश्वमेधादि यज्ञ करे और सब में अनेक पशुओं की हिं

सा होती रही है इत्यादि का संक्षेप समाधान यह है कि अनेक राजाओं ने अश्वमेधादि यज्ञ किये हैं यह बात हम भी मानते हैं। उन२ यज्ञों के इतिहासादि प्रकरण में जो२ पशु हिंसा संबन्धी विचार लिखे हैं उन सब की व्यवस्था लगाने का यहां प्रकरण नहीं है। हम वेदाभिप्रायानुकूल एक "अहिंसा धर्म व्यवस्था" पुस्तक लिखना चाहते हैं, ईश्वर कृपा से वह पुस्तक लिखपाया तो सनातन धर्मानुकूल विशेष संगति वहां दिखावेंगे। यहां आत्माराम के पुस्तक की समीक्षा के प्रसंग में केवल इतना ही कहना है कि जैसे धर्मानुकूल राज्य करने वाले राजा का उद्देश प्रजा की रक्षा करना होता है। परंतु उसी उद्देश की रक्षा के लिये हिंस्र सिंहादि को मार डालने की भी आज्ञा देना, हिंस्र अपराधियों को फांसी भी देना दिलाना है, युद्ध में शत्रुओं को भी मारता है पर ऐसा करता हुआ भी राजा हिंसक वा हत्यारा नहीं कहा वा माना जाता है क्योंकि राजा का उद्देश वा अभीष्ट हिंसा करने का नहीं है इसी के अनुसार वेदानुयायी किसी भी ग्रन्थ का उद्देश हिंसा कराने का नहीं है किन्तु हिंसा से अधर्म बचाने का ही है। इससे सनातन धर्मी ग्रन्थ और उस में कहे यज्ञ करने वाले सभी निर्दोष पक्के दयाधर्मी हैं। केवल तात्पर्य न समझने वाला एक आत्माराम ही मिथ्या दोष लगाने के कारण दोषी है॥

आगे पृ० ७ में यह भी लिखा है कि जब २ जैन धर्म की प्रबलता हुई तब२ वैदिक हिंसा घटी है। और स्मृति आदि शास्त्रों में जो कहीं२ दया धर्म का विशेष कथन है सो जैन धर्म के प्रचार से वैसा किया गया है। इत्यादि लेख भी ठीक नहीं। यद्यपि यह बात एक रीति से ठीक है कि जैन धर्म की प्रबलता जब हुई तब इन लोगों ने अपनी शक्ति भर सभी वैदिक धर्म का नाश किया, सभी देश को नास्तिक बनाने का उद्योग किया। जैसे कि मुसलमान् लोगों की बादशाही जब हिन्दुस्तान में हो गई थी तब जबरदस्ती अनेक तोड़२ के लाखों ब्राह्मणादिकों को मुसलमान् बनाया और उस काल के ज़ालिम बादशाहों ने चाहा भी अवश्य होगा कि सभी देश भर मुसलमान हो जाय, परंतु वैसा नहीं हुआ, वे जुल्म करने वाले बादशाह भी नहीं रहे उन की बादशाही भी नहीं रही। वैसे ही आज ईसाइयों का राज्य है उनकी भी मनसा यही होनी सम्भव है कि सभी देश भर ईसाई होजावे परंतु दैव को ऐसा इष्ट नहीं है। वैदिक सत्य धर्म को उस से भी अधिक कितने ही धक्के लगजायं तथापि यह निर्मूल नष्ट नहीं होगा। वैसे जैनियों ने भी सब देश भर को

नास्तिक बनाने का उद्योग कर लिया पर उन की इच्छा के विरुद्ध दैवेच्छानुसार सनातन वैदिक धर्म का फिर भी जोर शोर से डंका बजा, जैसा कि हम शंकर दिग्विजय के प्रमाणों सहित पहिले अङ्क में लिख चुके हैं। और वैदिक हिंसा तो कभी होती ही नहीं थी उस का घटना बढ़ना क्या था। और दया धर्म वेदोक्त होने से सनातन है। वेद से ही स्मृतियों में भी आया है इससे आत्माराम का लिखना मिथ्या है। देखो हम वेदोक्त प्रमाण दिखाते हैं—

वाजसनेयि ब्राह्मण शतपथ कां० १५। प्र० १ ब्रा० २ में लिखा है कि प्रजापति परमात्मा के पास उन के तीनों ( देव, मनुष्य, असुर, ) पुत्रों ने ब्रह्मचर्य धारण करके प्रजापति की सेवा आराधना उपासना पूजा की, तदनन्तर प्रजापति जी से प्रथम देवों ने निवेदन किया कि हमें कल्याण का उपदेश कीजिये। तब प्रजापति ने ( द ) इस एक अक्षर का उपदेश किया। वैसे ही सेवा उपासना के बाद निवेदन करने पर मनुष्यों को भी ( द ) इसी अक्षर का उपदेश किया और वैसे ही असुरों को ( द ) एक अक्षर का उपदेश किया। तब प्रजापति ने देवोंसे कहा कि तुम हमारा मतलब समझ गये ?। देवों ने कहा कि हां समझ लिया, आप दमन को हमारे लिये सर्वोत्तम बताते हैं। फिर मनुष्यों से कहा कि हमारा आशय तुमने समझ लिया ?। मनुष्यों ने कहा हां समझ लिया कि आप हमारा परमकर्त्तव्य दान बताते हैं। फिर असुरों से वही पूछा, उन्हों ने कहा कि हम भी समझ गये, आप हमारे लिये दया को परम कर्त्तव्य बताते हैं। फिर प्रजापति ने तीनों से कहा कि—

तदेतदेवैषा दैवी वागनुवदति स्तनयित्नुर्दद्दइति दाम्यत दत्त दयध्वमिति तदेतत्त्रयꣳशिक्षेद्दमं दानं दयामिति॥

भा०—सो इस बात को कानून कुदरत के अनुसार दैवी वाणी बड़े जोर शोर से नित्य उपदेश किया करती अर्थात् प्रजापति परमात्मा के उपदेश का अनुवाद किया करती है कि ( दद्द ) अर्थात् मेघ गर्जता है तब (दद्द) यही शब्द होता उस का यही मतलब है कि मन इन्द्रियों का दमन करो, दान देओ, दया करो। इन्हीं तीन की मुख्य शिक्षा कर्त्तव्य है। आसुरी प्रकृति जिन की नहीं उन में दया स्वाभाविक होती है, परन्तु आसुरी प्रकृति वालों में क्रूरता कठोरता विशेष होने से दया बहुत कम होती है,

इसी लिये दया का असुरों को विशेष उपदेश किया गया है मनुष्यों को तो तीनों दकारों का उपदेश किया ही है। यदि जैनों में दया धर्म हिन्दुओं से अधिक होता तो वे लोग ऐसी प्रबल गो हिंसा बढ़ने के समय गोरक्षा की सर्वोपरि चेष्टा करते सो वैसी चेष्टा न करने से जैन लोगों का दयाधर्म से च्युत होना सिद्ध है। केवल झूंठा ही दयाधर्म का हल्ला करते हैं। सारांश यह है कि दया धर्म सनातन वेद से निकला और दुनिया भर के मनुष्यों में सब से अधिक हिन्दुओं में ही उस की स्थिति अब भी है। आत्माराम का यह लिखना महामिथ्या है कि सनातन धर्मियों ने जैनियों से दया धर्म सीखा है॥

आगे पृ० ८ में यह भी लिखा है कि जब २ जैनों का जोर हुआ तब २ ऋषियों ने उपनिषद् भाग बनाये, उन में निवृत्ति मार्ग की प्रशंसा और वैदिक यज्ञ की निन्दा की है। सो यह भी बिलकुल मिथ्या है। क्योंकि सभी वेद वेदाङ्गोपाङ्गों में अनादिकाल से यह सिद्धान्त चला आता है कि वेद का कर्मकाण्ड स्मार्त्त धर्मादि से तथा जो कुछ धर्म कर्म नहीं करता उस से बहुत अच्छा है। परन्तु ज्ञानकाण्ड सर्वोपरि उत्तम है, ज्ञान काण्ड से कर्म काण्ड नीचा है, जो कर्म काण्डी लोग कर्मकाण्ड को ही सब से उत्तम मानने लगते हैं उस से ऊपरी ज्ञानकाण्ड की कुछ भी अपेक्षा नहीं रखते, उस प्रकार के मनुष्यों को सचेत किया गया है कि -

इष्टापूर्त्तंमन्यमानावरिष्ठं नान्यच्छ्रेयोवेदयन्तेप्रमूढाः॥

श्रौत स्मार्त्त कर्म काण्ड को ही जो लोग अत्यन्त श्रेष्ठ मान बैठते हैं, उस से अधिक उत्तम तत्व ज्ञान को नहीं जानते हैं, वे ज्ञानियों के आनन्द से वंचित रहते हैं इसी लिये वे मूढ़ हैं। जैसे कोई जैनी अपने मत के किसी साधु को ही सर्वोपरि श्रेष्ठ मान ले, उस से बड़े तीर्थंकरादि को भूल जावे तब अन्य समझदार जैनी तीर्थंकरों की बनिस्बत उस साधु को नीचा ठहरावें तो इतने से साधु सर्वथा नीच निन्दित नहीं ठहरेगा। इसी प्रकार यहां भी कर्म काण्ड की निन्दा नहीं किन्तु ज्ञान काण्ड की प्रशंसा उस से अधिक की गयी है॥

आ० मा०—पृ० ९ में आत्माराम अनीश्वर वादी नास्तिक ने लिखा है कि पूर्वकाल के ऋषि कहाने वाले ब्राह्मण घोड़े का मांस खाने वाले फ्रांस देश वासियों से भी अधिक मांसाहारी नीच थे, उन में से बहुतों को महावीर ने दीक्षा देकर हिंसा से बचाया था॥

उत्तर- पूर्वकाल में तथा अब भी ब्राह्मण लोग आमतौर से मांसाहारी कभी नहीं हुए और न होंगे। दाक्षिणात्य आदि सहस्रों वा लाखों तक ब्राह्मण इस समय भी ऐसे विद्यमान हैं जो मांसाहारियों के पात्र से कभी जल भी नहीं पीते, अपना पात्र भी मांसाहारियों को नहीं छूने देते, मांसाहारियों का अन्न भी ग्रहण नहीं करते हैं। और यह बात कहीं लिखी भी नहीं है कि प्राचीन काल के ब्राह्मण घोड़े का मांस खाया करते थे। यदि आत्मारामी जैनी आत्माराम को मिथ्या लिखने के पाप से बचाना चाहते हैं तो वे किसी भी इतिहास पुराणादि ग्रन्थ में ऐसा लेख दिखा दें कि पूर्व काल के ऋषि घोड़े का मांस खाते थे। यदि न दिखा सकें तो निःसन्देह आत्माराम को मिथ्याभाषण का अपराधी मान लेवें। अब वर्त्तमान के अच्छे शुद्धाचरणी ब्राह्मणों को मांसाहारियों से इतनी घृणा है कि उनके पात्र से जल भी नहीं पीते, तो पूर्वकाल के ब्राह्मण जो अब के ब्राह्मणों से अधिक धर्मात्मा थे वे लोग घोड़े के मांसाहारी हों यह कौन मान लेगा? ।(रहा अश्वमेधादि यज्ञ कराना तो उससे मांसाहारी होना सिद्ध नहीं होता) इससे वैसा लिखना मिथ्या है॥

आगे पृ० ९ में श्रीमद्भागवतस्कन्ध० ११। अ० ५। ११।

यद्घ्राणभक्षो विहितः सुरायास्तथा पशोरालभनं न हिंसा ॥

इस भागवत के श्लोक का अर्थ यह है कि सुरा का सूंघना मात्र सुरा पीना नहीं है और पशु का आलभन नाम स्पर्श मात्र हिंसा नहीं है। आलभन और आलम्भन शब्दों का अर्थ यज्ञादि कर्मकाण्ड के ग्रन्थों में सैकड़ों प्रकरणों में स्पर्श करना मात्र लिया जाता है। यज्ञोपवीत और विवाह संस्कार में ब्रह्मचारी बालक का और कन्या का हृदयालम्भन लिखा है। वहां सभी लोग आलम्भन का स्पर्श ही अर्थ समझते मानते हैं। इस कारण भागवत के श्लोक से आत्माराम का हिंसा दिखाना मिथ्याजाल है॥

कोई कुछ कोई कुछ कहते हैं उनसे कोई सिद्धान्त नहीं निकलता, हम एक ही बात कहते और दावे के साथ लिखते हैं कि आत्मारामादि जैन बौद्ध निर्दयी हिंसक अधर्मी तथा नास्तिक और द्वेषी हैं और अनेक लोग वेदमतानुयायियों में भी निर्दयी हिंसक द्वेषी अधर्मी नास्तिक हैं परन्तु जैन बौद्ध उन सब से बड़े बड़े प्रबल द्वेषी प्रबल नास्तिक भी हैं। तथा वेदमतानुयायियों में अधिकांश दयावान् अहिंसा धर्मी आस्तिक हैं। पर वैदिक धर्म ही संसार के सब मतों से अच्छा दयाधर्मयुक्त हिंसादि से रहित है। वेदोक्त धर्म का विस्तार इतना अधिक है जिस का समझना तथा पार पाना बड़े २ विद्वान् और बुद्धिमानों को भी कठिन है, तब जैन बौद्धादि नास्तिक लोग

यदि किसी तरङ्ग से डूब मरें या गोते खावें तो आश्चर्य ही क्या है ! । वैदिक धर्म सागर का अवगाहन करने वाले पारदर्शी महर्षी ब्रह्मर्षियों ने वेद समुद्र की जो असंख्य तरंगें दिखायी हैं, वे देशकाल भेद से एकदेशी हैं। और सभी एकदेशी विचारांश उस २ शाखा का मर्मांश नहीं हो सकते। क्योंकि उन्हीं पारदर्शी महर्षियों ने वेद के केन्द्रस्थल का मर्मांश भी दिखाये और समझा दिया है कि वेद का असली सिद्धान्त यही है। उस असली वा मुख्य सिद्धान्त का एक मर्मांश हम तीन दृष्टान्तों का उपदेश पूर्व में दिखा चुके हैं। सारांश यह कि वेद के मुख्य सिद्धान्त में अहिंसा, दया, अक्रोध भी सम्मिलित हैं। अब रहा एकदेशी विचारों में जो कहीं २ हिंसा का सा विचार दीखता है उस की यथोचित व्यवस्था उसी २ देश काल वा हालत के उपस्थित होने पर हो सकती है ॥

आगे पृ० १० में आत्माराम सा० ने लिखा है कि संवत् ६०० वा ७०० के लगभग शंकर स्वामी हुए, उनने घोड़े आदमी, गौ, बैल, भैंस आदिक होमने की जगह घी, दूध, पायस [ खीर ] आदि का होम चलाया और उनके चेलों ने गवाही देदी कि जो कुछ पहिले पुस्तकों में लिखा है वह सत्ययुगादि के लिये था, कलि के लिये नया ही धर्म रचा है॥

समाधान—आत्माराम की लिखी ये सब बातें महामिथ्या हैं अर्थात् पहिले तो यही मिथ्या है कि वेद की आज्ञा से मनुष्य तथा गौ के मांस का पहिले होम होता था। ऐसा लेख वेद में नहीं है। इस बात का आगे हम विशेष समाधान लिखेंगे। यदि आत्माराम का कोई भी चेला जैनी आत्माराम के मिथ्या लेख को सच्चा कहने का साहस रखता हो तो पहिले मनुष्य तथा गौ को मारने काटने का विधान मूल वेदसंहिता में दिखावे। तदनन्तर उसी का व्याख्यान ब्राह्मणादि ग्रन्थों में दिखावे। यदि ऐसा न करे तो सर्वसाधारण महाशयों को मान लेना चाहिये कि आत्मारामादि जैनी मिथ्यावादी हैं ॥

अब हम घी दूध आदि का होम करना संहिता और ब्राह्मण ग्रन्थों के सैकड़ों प्रमाणों से दिखा सकते हैं कि (पयसाऽग्निहोत्रं जुहोति) ऐसी सैकड़ों श्रुतियां विद्यमान हैं। जो वेद प्रमाण अनादि काल से चले आते हैं तब शंकर स्वामी ने घी दूध का होम चलाया यह लिखना महामिथ्या क्यों नहीं है ?। सत्य बात तो यह है कि भगवान् स्वामी श्रीशंकराचार्य का अवतार जैन बौद्धमत का ही निर्मूल नाश करने के लिये हुआ था, तदनुसार सिंहवत् जैन बौद्ध गीदड़ों को शंकर स्वामी ने परास्त करके सब आर्यावर्त्त में वैदिक धर्म का डंका बजवा दिया था। इसी कारण आत्मारामादि जैनी स्वा० शंकराचार्य को मिथ्या दोष लगाने द्वारा ही अपने भीतरी दाह को बढ़ाया करते हैं ॥

शेष आगे—

## आ०भा० ६ अं० १ पृ० २० से आगे शिवलिङ्गपूजामाहात्म्य।

तथा यह भी विचारने योग्य है कि संसार के सब प्राणियों तथा स्थावरों की उत्पत्ति जब किसी न किसी प्रकार की स्त्री पुरुष शक्तियों के संयोग से ही होती है तथा यह बात पदार्थविद्या से और अनेक युक्तियों से भी साबित हो चुकी है तब इसीके साथ यह भी मानना होगा कि जहां२ सब प्राणी अप्राणियों में पुरुष शक्ति लिङ्ग रूप और स्त्री शक्ति योनिरूप का ही संयोग होना सिद्ध है। तब क्या अन्य प्राणियों के लिये योनि शब्द का प्रयोग आने पर मनुष्य स्त्री के से अङ्ग की दृष्टि रक्खोगे। क्या चींटी की योनि को भी लज्जास्पद विचार से देखोगे। गेहूं जौ आदि अन्न के दानों के जिस भाग में से अङ्कुर निकलता है ठीक वही भाग उस में अंकुर की योनि है क्योंकि अंकुर का उत्पत्तिस्थान वही है क्या आर्यसमाजी लोग गेहूं जौ के उस हिस्से को स्त्री की योनि के तुल्य विचार से देखते मानते हैं। यदि मानते हैं तो क्या सैकड़ों सहस्रों योनियों को नित्य २ खा नहीं लेते हैं? सारांश यह है कि जैसे यहां संसार के जड़ चेतन सब की उत्पत्ति के के कारण योनि तथा लिंग भिन्न २ प्रकार के हैं और किसी अंश के अर्थको लेकर उन में तुल्यता भी है कि वे सभी उत्पत्ति के हेतु हैं। परन्तु मनुष्यों की अपेक्षा पशुओं के उन २ अंगों में लज्जा तथा घृणा वैसी नहीं होती किन्तु बहुत कम हो गयी है। आगे क्रमशः चलते २ स्थावरों के उन २ अंगों में लेशमात्र भी लज्जा वा घृणा नहीं रही है॥

इसी के अनुसार देवयोनि भी मनुष्यों से बहुत विलक्षण है। देवयोनि में मनुष्यों की सी कोई भी अपवित्रता नहीं है। देवताओं के स्थूल शरीर भी नहीं होते हैं इसी से मनुष्यों के से उन के स्थूल अङ्ग भी नहीं इसी, से उन का संयोग भी मनुष्यों का सा नहीं होता। स्त्री पुरुष देवताओं में भी अवश्य होते हैं। उन का संयोग भी मानस संकल्पमात्र होता है। सामान्यार्थ को लेकर स्त्री पुरुषों के अंगों की कल्पना भी अवश्य होती है। पर जैसे कन्यादि में हुई स्त्री पुरुष के अंगों की कल्पना लज्जा तथा घृणा का कारण नहीं होती है, वैसे ही देवयोनि में लज्जा तथा घृणा कुछ नहीं होती। पाप की अधिकता अधिक लज्जा का कारण है। विष्ठा शब्द का अर्थ सामान्यतया भक्षण किये पदार्थ का शेष बचा असार भाग है, वेद के सिद्धान्त से भस्म अग्नि देवता की विष्ठा है क्योंकि जिन काष्ठादि का अग्नि ने भक्षण

किया है उस का शेष असार भाग ही भस्म है। अब सोचो कि एक विष्ठा मनुष्य का मल है जिस को देखने से वा उस पर ध्यान जाने से घृणा पैदा होती है, दूसरी एक विष्ठा गोबर है जिस से लीपा हुआ स्थान शुद्ध माना जाता है, पंचगव्य में प्रायश्चित्तार्थ गोबर खाया भी जाता है। तीसरी विष्ठा भस्म है जिस में कभी किसी नास्तिक को भी लेशमात्र भी घृणा नहीं होती, इसी के अनुसार लिंग और योनि आदि पदों के भी व्यापकार्थों पर ध्यान दिया जाय तो शिवलिङ्ग पर जो २ आक्षेप किये जाते हैं वे सभी निर्मूल हो जावेंगे ॥

मतलब यह है कि शिवलिङ्ग का मुख्य स्वरूप अण्डाकार है अण्डाकृति से सब आकृति निकलीं वा संसारभर के सभी पदार्थों की उत्पत्ति अण्डाकृति से हुई है। इसलिये संसारोत्पत्ति का पुरुष लिङ्ग अण्डाकार है। लिङ्ग शब्द का साक्षात् व्युत्पत्तिक अर्थ यही है (कि उत्पत्ति का उपादान कारण पुरुष चिन्ह का नाम लिङ्ग है) सृष्टि के आरम्भ का अण्ड भी पुरुष का चिन्ह था और संसार का उपादान कारण था। लिङ्ग शब्द का सामान्य लाक्षणिकार्थ मनुष्यादि के गुप्त इन्द्रिय में भी वैसा ही घट जाता है। उसी अण्डाकार को अण्डाकार प्रतिमा बनाकर पूजने की जो चाल चली थी उसको जो लम्बीभूत बनाने लगे यह मनुष्यों की भूल है। वास्तव में शिवलिङ्ग को अण्डाकार ही बनाना चाहिये ॥

हम इस शिवलिङ्ग पूजा माहात्म्य में शिवपुराण लिङ्गपुराण के जिन जिन अंशों पर वादी लोग आक्षेप करते हैं उन सब की व्यवस्था आगे २ लिखेंगे। उससे पहिले शिवोपासक लोग जिन स्तोत्रों को आमतौर से पढ़ते जानते हैं उनकी कुछ राय लिखते हैं। शिवस्तोत्रों में एक १२ श्लोक का द्वादश ज्योतिर्लिङ्ग स्तोत्र है। क्या कोई बुद्धि का अजीर्ण वाला मनुष्य ज्योतिर्लिङ्ग का अर्थ मनुष्य का उपस्थेन्द्रिय मान लेगा ?। अर्थात् इस ज्योतिर्लिङ्ग पद से स्पष्ट सिद्ध है कि कभी पूर्वकाल में भारत वर्षभर के बारह स्थानों में में शिवजी के ज्योतिःस्वरूप लिङ्ग नाम चिह्न मन्त्र वा पक्के उपासकों को दीखते थे। इसीलिये द्वादश ज्योतिर्लिङ्ग शब्द का प्रचार हुआ है। जैसे कोई कहे कि ( अङ्गारलिङ्गोऽग्निः ) तो यहां मांस का लिंग नहीं माना जा सकता किन्तु सभी समझदार यही अर्थ समझेंगे कि अङ्गार अग्नि का लिङ्ग नाम चिह्न है। वैसे ही ज्योतिर्लिंग शब्द से मांस का लिङ्ग अर्थ नहीं हो सकता किन्तु

ज्योतिःस्वरूप ही शिवजी का चिह्न है यही अर्थ सर्वमान्य होगा। सर्व सा-
धारण मनुष्यों को ज्योतिर्लिङ्ग का दर्शन वा भान नहीं होता था नहीं हो
सकता क्योंकि सब अधिकारी नहीं होते किन्तु परिपक्व उपासकों को ही
ज्योतिर्लिङ्ग भासित हो सकता है। इसी कारण सर्वसाधारण के लिये जहां२
पाषाणादि के शिवलिङ्ग स्थापित किये गये हैं। यह द्वादश ज्योतिर्लिङ्ग का
अंश ऐतिह्य प्रमाण के अन्तर्गत होने से शब्द प्रमाण माना जायगा॥

इस पर वादी लोग कहें कि उन २ आरहस्थानों में अब किसी को भी
ज्योतिर्लिंग नहीं दीखता तो पहिले भी नहीं होना सिद्ध है। इसका संक्षेप
समाधान यह है कि अब भीष्म जैसे अटल ब्रह्मचारी वा अर्जुनादि जैसे शू-
रवीर प्रतापी क्षत्रिय एक भी नहीं दीखते तो क्या तुम मान लोगे कि पहिले
भी वैसे नहीं हुए?। अब कोई चक्रवर्ती क्षत्रिय राजा नहीं दीखता तो क्या
पहिले भी नहीं हुए?। सूर्यमण्डल अब भी प्रत्यक्ष सब को दीखता है परन्तु
छान्दोग्योपनिषद्-प्रपा० १ खं० ६ में लिखा है कि-

अथ यएषोऽन्तरादित्ये हिरण्मयः पुरुषो दृश्यते, हिर-
ण्यश्मश्रुर्हिरण्यकेश आप्रणखात्सर्वएव सुवर्णः, तस्य यथा
कप्यासं पुण्डरीकमेवमक्षिणी॥

अर्थ-जो यह आदित्य मण्डल में सुवर्ण कीसी चमक वाला पुरुष दीखता
है वह नखशिख पर्यन्त सभी ज्योतिःस्वरूप है। उसकी दोनों आंखें भी चमक
वाली हैं। उसकी डाढ़ी मूंछें भी वैसी ही चमकती हैं। बन्दर के लाल २
नितम्ब भाग (चूतड़) जैसी आंखें हैं। सो क्या सूर्यमण्डल में ऐसा पुरुष
अब किसी को दीखता है?। जब नहीं दीखता तो क्या छान्दोग्य का लेख
मिथ्या है। जैसे इसका अभिप्राय भी भगवान् स्वा० शंकराचार्यजी के लिखने
अनुसार यही है कि जिन परिपक्व उच्च कक्षा के उपासकों को धर्मानुष्ठान के द्वारा
दिव्य दृष्टि प्राप्त हो जाती है उनको इसी सूर्यमण्डल में उक्त प्रकार का अ-
धिष्ठातृ देव दीखता है, वैसे यहां भी उपासकों को शिवजी के ज्योति
लिङ्ग दीख सकते हैं। और यदि अब भी किसी अच्छे उपासक को ज्योति-
लिङ्ग वा सूर्यमण्डल में वैसा पुरुष दीख पड़े तो जिन की बुद्धि में असाध्य
रोग हो गया है वे कह देंगे कि जो कहे मुझको छान्दोग्य में लिखे अनुसार
सूर्यमण्डल में पुरुष दीखता है वह पागल हो गया है वा मिथ्या वादी है।
क्योंकि हमें नहीं दीखता यद्यपि इसका भी उत्तर हो सकता है तथापि वे

लोग फिर भी कुछ न कुछ कहा ही करेंगे। इससे हठ दुराग्रह वा मूर्खता की औषध नहीं है। "उपदेश औषध कौन विधि जाऐ तोहि सुन्दर असाध्यरोग भयो जाके मन है"॥

एकलिङ्गाष्टक स्तोत्र आठ श्लोक का भी है जिसमें लिखा है कि-

जन्मजदुःखविनाशनलिङ्गं तत्प्रणमामिसदाशिवलिङ्गम्।
कामदहंकरुणाकरलिङ्गं बुद्धिविवर्धनकारणलिङ्गम्॥
सञ्चितपापविनाशनलिङ्गं दिनकरकान्तिप्रभाकरलिङ्गम्।
सर्वसमुद्भवकारणलिङ्गं अष्टदरिद्रविनाशनलिंगम्।
परात्परंपरमात्मकलिंगं तत्प्रणमामिसदाशिवलिंगम्॥

भा०-कामदेव को भस्म करना भी एक शिव जी का लिंग नाम चिन्ह है। जिस कंदर्प का दर्प भंग करने में एक शिव ही आज तक समर्थ हुए हैं, इस लिये उन्हीं आदिदेव का नाम स्मरारि हुआ है। यद्यपि भीष्म पितामहादि अनेक दिव्य शक्ति वाले पुरुष प्रबल ब्रह्मचारी हुए तथापि बलपूर्वक कामदेव को दमन करने वाले एक शिव जी ही हैं। इस लिये काम को मारने वाले होना शिव का एक खास चिह्न है। जन्म से होने वाले दुःखों का नाश करना भी शिव जी का एक खास लिंग इस लिये है कि मोक्ष के देवता वा अधिष्ठाता शिव जी ही हैं। मोक्ष और प्रलय एक ही कोटि में हैं क्योंकि मुक्त की दृष्टि में संसार का सब प्रपंच नष्ट वा क्षीण हो जाता है इसी लिये योगसूत्र में कहा है-

कृतार्थंप्रति नष्टमप्यनष्टं तदन्यसाधारणत्वात्॥

कृतार्थ नाम मुक्त के प्रति संसार नष्ट हुआ भी अन्य बद्ध जीवों के प्रति नष्ट नहीं होता। शिव जी ही सर्वोपरि मृत्यु के दुःख से बचाने वाले हैं इसी लिये महामृत्युञ्जय का मन्त्र वेद में शिव जी का ही है विष्णु भगवान् संसार की स्थिति रक्षा के देव हैं इसी लिये वेद में महामृत्युञ्जय मन्त्र विष्णु का नहीं है। इसी विचार से विरक्त संन्यासी लोग प्रायः शिवोपासक ही होते हैं। जहां २ वेदादि शास्त्रों में विष्णु भगवान् आदि को मोक्षदाता लिखा है वहां २ विष्णु आदि पदों से सभी एक शुद्ध ब्रह्म चेतन शिव का बोध कराना इष्ट जानो क्योंकि एक ही शुद्धात्मा अनेक नाम रूपों से कहा माना जाता है इस से सभी सर्वरूप हैं। इस से जन्म धारण करने से होने वाले दुःखों का विनाश करना भी शिव जी का एक खास चिन्ह है।

यदि कोई द्विज कम से कम तीन वर्ष तक भी श्रद्धा से महामृत्युञ्जय का जपानुष्ठान निरन्तर करले तो प्रत्यक्ष ही मृत्यु का भय छूट जाना फल दीख पड़ेगा। अपने भक्तों पर करुणा दया करना भी शिव जी का एक खास चिन्ह है। यदि कोई पुरुष नियम से संध्या के समय शिवालय में शिव के दर्शनादि किया करे तो उस को कुछ काल में शिव जी के दयालु होने का फल प्रत्यक्ष दीखने लगेगा ॥

बुद्धि को बढ़ाना भी शिव जी का एक खास लिंग है। सच्चे शिवोपासक की बुद्धि ठीक शुद्ध हो जाती है। (प्रत्येक शरीरों में प्रतिबिंब जीव नाम रूप से जो सत् चित् आत्मा विद्यमान है वह वास्तव में निष्पाप शुद्ध है) पर अविद्या के प्रभाव से पाप युक्त सा अपने को मानता है सो शिवोपासकों की यह अविद्या शीघ्र नष्ट होकर वे अपने को निष्पाप शुद्ध जान लेते हैं अर्थात् उन का देहेन्द्रियों तथा अन्तःकरण में अविद्या से जो आत्मभावना हुई थी सो नष्ट हो जाती है। वे शिवोपासक मानने लगते हैं कि—

मनोबुद्ध्यहङ्कारचित्तानिनाहं नचश्रोत्रजिह्वे नचघ्राणनेत्रे। नचव्योमभूमीनतेजोनवायुश्चिदानन्दरूपःशिवोऽहं शिवोऽहम् ॥ १ ॥

इस से सिद्ध हुआ कि आत्मा सम्बन्धी पाप दोषों का नाश होना भी शिव जी का एक खास लिंग वा चिन्ह है। करोड़ों सूर्य की ज्योति के तुल्य अन्तःकरण में ज्ञान प्रकाश प्राप्त होना भी शिव का एक खास चिन्ह है। वा यों कहो कि जिस ज्योतिःस्वरूप शिवलिंग का तेज वा प्रकाश उपासकों को दिव्य दृष्टि होने पर भासित होता है वही दिव्य प्रकाश शिव का लिंग नाम चिह्न है। उसी शिव लिंग की आराधना शिवलिङ्ग की उपासना का मर्म है। एक शिवलिङ्ग नाम पूर्वोक्त अण्डाकार लिङ्ग ही सब संसार की उत्पत्ति के कारण का चिह्न है। अर्थात् जिस लिङ्ग की पूजा उपासना बताई गई है वह आदि सर्ग में हुए अण्डाकार कारण का एक चिह्न है ॥

आठ प्रकार की दरिद्रता का नाश करना और अष्टविध ऐश्वर्य की प्राप्ति होना भी शिव का एक खास चिह्न है। तथा सब से परे जो निराकार निर्विकार शुद्ध चेतन परमात्मा है उस शिव की उपासना का यही अण्डाकार लिंग नाम चिह्न है। इस लिङ्गाष्टकस्तोत्र के आठों श्लोकों में "सदा शिव लिंग" पद रक्खा गया है जिस का मतलब यह है कि शिवोपासकों को सदा ही शिव नाम कल्याण प्राप्त होना अकल्याण कभी न होना

यह भी एक लिङ्ग वा चिन्ह है । अब विचार शील लोग ध्यान दें और सोचें विचारें कि शिवोपासकों को अति प्रसिद्ध लिङ्गाष्टकस्तोत्र में शिव लिङ्ग के विषय में कैसा उत्तम विचार वा अनुभव दिखाया है । ऐसी दशा में जो लोग मन्दिरादि में शिवलिङ्ग को देख कर मनुष्य का वा मांस का इन्द्रिय मान कर उस की नकल इस शिवलिङ्ग को कहते मानते हैं सो यह उन लोगों की कैसी नीच बुद्धि है । क्योंकि एक उत्तम विचार को एक ऐसी नीच बुद्धि से देखना यह साधारण दोष नहीं है । हम यह कदापि साहस नहीं कर सकते कि शिवलिङ्ग की महिमा हम पूर्णरूप से दिखा सकें तथापि यथाशक्ति जो कुछ समझ में आवेगा लिखेंगे ॥

अब यहां पहिले शिवपुराण के कई अंशों का विचार शिवलिङ्ग पूजा विषय में दिखाते हैं । शिव पु० अ० २

इदंदृश्यंयदानासीत्सदसदात्मकंचयत् ।
तदाब्रह्ममयंतेजो व्याप्तिरूपंचसंततम् ॥ १५ ॥
नस्थूलंनचसूक्ष्मंच शीतंनोष्णंतुपुत्रक ।
आद्यन्तरहितंदिव्यं सत्यंज्ञानमनन्तकम् ॥ १६ ॥
योगिनोऽन्तरदृष्ट्याहि यद्ध्यायन्तिनिरन्तरम् ।
तद्रूपंसकलंह्यासीज् ज्ञानविज्ञानदंमहत् ॥ १७ ॥
कियताचैवकालेन तस्येच्छासमपद्यत ।
प्रकृतिर्नामसाप्रोक्ता मूलकारणमित्युत ॥ १८ ॥
ज्योतिर्लिङ्गंतदोत्पन्न–मावयोर्मध्यअद्भुतम् ।
ज्वालामालासहस्राढ्यं कालानलचयोपमम् ॥ ६३ ॥
क्षयवृद्धिविनिर्मुक्त–मादिमध्यान्तवर्जितम् ।
अनौपम्यमनिर्दिष्ट–मव्यक्तंविश्वसम्भवम् ॥ ६४ ॥

(भा०–यह स्थूल दृश्य जगत् जब उत्पन्न नहीं हुआ था, उस महाप्रलय के अन्त समय में जब सत् असत् कुछ भी नहीं था अर्थात् कुछ है वा नहीं ऐसा नहीं कहा वा माना जा सकता था उस काल में निरन्तर व्याप्तिरूप ब्रह्म मय तेज प्रकट हुआ । ब्रह्मा जी अपने पुत्र नारद जी से कहते हैं कि हे पुत्र वह ब्रह्मतेज स्थूल सूक्ष्म शीत उष्ण, कुछ भी नहीं था, उस अलौकिक दिव्य तेज का आदि अन्त कहीं न था । शेष आगे ॥)

# प्रेरित लेख ।

धर्मंचरतमाऽधर्मं सत्यंवदतनानृतम् ।
दीर्घंपश्यत मा ह्रस्वं परंपश्यतमापरम् ॥

प्रिय पाठकगण ! वसिष्ठस्मृति में उपदेशरूप से लिखा है कि हे पुरुषो ! धर्माचरण करो अधर्म मत करो, सत्य बोलो, दीर्घदर्शी बनो, परम अविनाशी सम्पूर्ण पदार्थों में नित्य परमतत्त्वस्वरूप ईश्वर को देखने का यत्न करो, नाशवान् अनित्य संसार सुख को न देखो । धर्म इस शब्द के कर्णगोचर होते ही किस को रोमाञ्च नहीं होता, और नेत्रों से प्रेम जलधारा नहीं बहती, धर्म के वास्ते दुःख सहन करने में किसको उत्साह नहीं होता, धर्म एक अमोलक पदार्थ है । जिस को युधिष्ठिर जी ने विपत्तिकाल में भी नहीं त्यागा, वे निःसन्देह समझते थे कि अन्त में धर्म के सिवाय और कोई सांसारिक बन्धु साथ जाने वाला नहीं, यदि है तो केवल एक धर्म ही मित्र है जो मरणकाल में भी साथ जाता है ॥

एकएवसुहृद्धर्मो निधनेप्यनुयातियः ।
शरीरेणसमंनाशं सर्वमन्यत्तुगच्छति ॥

शरीर के नाश होते ही सांसारिक सम्बन्ध और पदार्थ मटियामेट हो जाते हैं, संबन्धियों का संबन्ध श्मशान भूमि तक ही रहता है, वे अग्नि में डालकर अथवा भूमि में मृत्तिका की तरह डालकर विमुख हो कर घर का रास्ता लेते हैं। और संसार में बहुत चिर जीवित रहने का सामान करते हैं। धर्मपुत्र युधिष्ठिर ने इसी बात को संसार में यक्ष को आश्चर्यरूप बतलाया था ॥

अहन्यहनिभूतानि गच्छन्तियममन्दिरे ।
शेषाःस्थिरत्वमिच्छन्ति किमाश्चर्यमतःपरम् ॥
नायमत्यन्तसंवासो लभ्यतेयेनकेनचित् ।
अपिस्वेनशरीरेण किमुतान्येनकेनचित् ॥
अनित्येप्रियसंवासे संसारेचक्रवद्गतौ ।
पथिसंगतमेवैतद् भ्रातामातापितासखा ॥

संसार में किसी प्रकार भी संबन्धियों के साथ देर तक रहना नहीं प्राप्त होता, संबन्धियों की तो बात दूर रही प्रत्युत अपने शरीर के साथ भी तो देर तक रहना नहीं मिलता ॥

कायःसन्निहितापायः सम्पदःपदमापदाम् ।
समागमःसापगमः सर्वमुत्पादिभंगुरम् ॥
मृतंशरीरमुत्सृज्य काष्ठलोष्ठसमंक्षितौ ।
विमुखाबान्धवायान्ति धर्मस्तमनुगच्छति ॥
तस्माद्धर्मंसहायार्थं नित्यंसंचिनुयाच्छनैः ।
धर्मेणहिसहायेन तमस्तरतिदुस्तरम् ॥
पूर्वेवयसितत्कुर्याद्येनवृद्धःसुखंवसेत् ।
यावज्जीवेनतत्कुर्याद्येनामुत्रसुखंवसेत् ॥
श्वःकार्यमद्यकुर्वीत पूर्वाह्णे चापराह्णिकम् ।
नहिप्रतीक्षतेमृत्युः कृतमस्यनवाकृतम् ॥

इसलिये अपनी सहायता के अर्थ शनैः २ धर्म का संग्रह करे । बाल्यावस्था में वह काम करे जिस से वृद्धावस्था में सुखपूर्वक रह सके, और जीवन भर में वे श्रेष्ठ कर्म करे जिस से दोनों लोकों में सुख प्राप्त हो । कल के काम को आज कर लेवे, सायंकाल के काम को प्रातःकाल ही में करले क्योंकि मृत्यु इस बात की प्रतीक्षा नहीं करती कि अमुक काम अभी इस ने किया है वा नहीं ॥

गृहीतइवकेशेषु मृत्युनाधर्ममाचरेत् ।

परन्तु मोह और माया पुरुष को अवश्य नीचे २ ही गिराने का साहस करती है ॥

अहोबलवतीमाया मोहयत्यखिलंजगत् ।
पुत्रमित्रकलत्राद्यैः सर्वोदुःखेनयोज्यते ॥
परद्रव्यापहारेण कलत्रंपोषितंत्वया ।
अन्तेतत्सर्वमुत्सृज्य एकएवप्रयातिवै ॥
ममभाताममपिता ममभार्याममात्मजाः ।
ममेदमितिजन्तूनां ममताबाधतेवृथा ॥
यावदर्जयतिद्रव्यं तावदेवहिबान्धवाः ।
धर्माधर्मौसहैवास्तामिहामुत्रचनापरः ॥
अर्जितंतुधनंसर्वं भुञ्जतेबान्धवाःसदा ।
सर्वंचैकतमोमूढस्तत्पापफलमश्नुते ॥

ओहो ! माया अधिक बलवती है, जिस ने इस संपूर्ण जगत् को अधिक मोहित कर दिया है। पुत्र, मित्र, कलत्र, सब ही दुःख की खानि हैं। जो स्त्री पराये द्रव्य को ले कर पुष्ट की है, अन्त में उन सब को छोड़कर अकेले ही जाना होता है। मेरी माता मेरा पिता मेरी स्त्री मेरे पुत्र यह सब मेरा है, इत्यंभूत ममता ही वृथा प्राणियों को दुःख देती है, जबतक द्रव्य उत्पन्न करके लाता है, तभी तक कुटुम्ब के लोग साथी हैं परन्तु वास्तव में परलोक और इस लोक में धर्म और अधर्म ही साथी हैं। उत्पन्न किये हुए धन को कुटुम्बी भी भोगते हैं परन्तु इस के उपार्जन का पाप यह मूर्ख अकेला ही भोगता है। पूर्वकाल में एक ब्राह्मण थे जो रास्ते में बैठकर परदेशी यात्रियों को मार पीट कर और उनका द्रव्य हरण करके अपना निर्वाह किया करते थे, उन के पुण्योदय से विष्णु भगवान् और नारद जी उस रास्ते में आ निकले ब्राह्मण ने उनको भी अपने कुकर्म का परिचय दिया, उन्हों ने उस से पूछा कि हे ब्राह्मण पुरुष ! जो मनुष्य शुभाशुभ कर्म करता है उसको उस का फल अवश्य ही भोगना पड़ता है, इसलिये इस खोटे कर्म का फल तुम को अवश्य ही भोगना पड़ेगा, इस खोटे कर्म के भोग में तुम्हारा कोई साथी नहीं बनेगा। यह सुनकर ब्राह्मण बोला कि मेरे इस कर्म से उपार्जन किये हुए धन को मेरे सब सम्बन्धी खाते हैं क्या वे इस कुकर्म के भागी नहीं बनेंगे। उत्तर मिला कि कदापि नहीं, और तुम अपने सम्बन्धियों से पूछकर आओ कि वे तुम्हारे उक्त कुकर्म के भागी बनते हैं या नहीं, तुम्हारे आने तक हम यहां ही बैठे रहेंगे। आपने आकर हम को लूट लेना, यह हम शपथ से कहते हैं, यह सुनकर ब्राह्मण अपने घर जा कर पिता से बोले कि हे पिता जिस धन को आप खाते हो यह मेरे से कमाया हुआ चोरी का है, चोरी करने से जो पाप होता है आप उस के भागी बनोगे या नहीं. पिता ने यह सुन कर उत्तर दिया कि हे पुत्र ! बाल्यावस्था में हमने तेरा पालन पोषण किया है, अब हम वृद्ध हुये हैं, इस दशा में तेरा धर्म है कि तू हमारा पालन पोषण करे। परन्तु हम तेरे पाप कर्म के भागी नहीं, सब को अपने अच्छे वा बुरे कर्मों का फल आप ही भोगना होगा। तुम को हमारा पालन करना आवश्यक है, चाहे पुण्य से धन कमाकर करो अथवा पाप से। सब सम्बन्धियों के इस प्रकार के वचन सुनकर ब्राह्मण को बहुत खेद हुआ. चित्त में अपने किये हुये खोटे कर्मों का शोच करने लगा और रोने लगा, इस प्रकार पश्चात्ताप करता हुआ उन दोनों महात्माओं के पास आया और

नवनाथ से कहने लगा कि हे मेरा उद्धार करने वालो ! निःसन्देह मेरे कुक-र्मों के भोग का कोई साथी नहीं बनता, मुझ को अपने असंख्य खोटे कर्मों का फल आप ही भुगतना पड़ेगा, इस से मेरा चित्त घबराता है। हे महात्मा लोगो ! मुझ अधम को अपनी शरण में लीजिये। भगवान् ने उसे अधिकारी समझ कर राम मन्त्र का उपदेश किया और कहा कि जबतक हम वापिस नहीं आते, तबतक तुम यहां जप करते रहो। अन्त में १२ वर्ष के अनन्तर में येही वाल्मीकि नाम से प्रसिद्ध हुए और आदिकवि कहलाये। इस समय ऐसा कौन हिन्दुस्तान होगा जो उक्त वाल्मीकि जी को नहीं जानता होगा और उन से प्रस्तुत किये हुये रामायण को न जानता होगा उक्त फल सत्कर्मों के करने का ही तो है और धर्म के रास्ते पर चलने का है।

इज्याध्ययनदानानि तपःसत्यंधृतिःक्षमा।
अलोभइतिमार्गोऽयं धर्मस्याष्टविधःस्मृतः॥
तत्रपूर्वश्चतुर्वर्गोदम्भार्थमपिसेव्यते।
उत्तरस्तुचतुर्वर्गःकस्मिन्नेवमहात्मनि॥

इज्या यज्ञ, हवनादिक, पठन, दान, तप, सत्य, धृति, क्षमा और सन्तोष यह धर्म का आठ प्रकार का रास्ता कहा है, जो पुरुष इन में से एक रास्ते का भी अवलम्बन कर लेता है वह भी कल्याण को प्राप्त होता है, उक्त अष्ट प्रकार के मार्गों में प्रथम के चार दिखाने के लिये भी किये जाते हैं, परन्तु अन्त के चार किसी महात्मा में ही पाये जाते हैं॥

ब्राह्मणो यज्ञो भवत्यग्निर्वै ब्राह्मणइतिश्रुतेः, तच्च कथम् तत्र सतो ब्राह्मणस्य शरीरं वेदिः संकल्पो यज्ञः पशुरात्मा मनोरशना बुद्धिः सदो मुखमाहवनीयं नाभ्यामौदरोऽग्निर्गार्हपत्यः प्राणोऽध्वर्युरपानो होता व्यानो ब्रह्मा समानउद्गाताऽऽत्मेन्द्रियाणि यज्ञपात्राणि यएवंविद्वानिन्द्रियैरिन्द्रियार्थं जुहोतीति ४ अपिच काठके विज्ञायते ५ अथाप्युदाहरन्ति पातित्रातिचदुःतारमात्मानंचैवकिल्विषात्।
वेदेन्धनसमृद्धेषु हुतंविप्रमुखाग्निषु॥

ब्राह्मण यज्ञ का ही रूप है, अग्नि ही ब्राह्मण है, ऐसा श्रुति में लिखा है,

शेष आगे— पं० तुलाराम शास्त्री करनाल

## संस्कार विधि मुद्रित संवत् १९५६ के पृष्ठ ११४ का लेख

( प्रश्न ) अपने गोत्र वा भाई बहिनों का परस्पर विवाह क्यों नहीं होता ( उत्तर ) एक दोष यह है कि इन के विवाह होने में प्रीति कभी नहीं होती क्योंकि जितनी प्रीति परोक्ष पदार्थ में होती है उतनी प्रत्यक्ष में नहीं और बाल्यावस्था के गुण दोष भी विदित रहते हैं तथा भयादि भी अधिक नहीं रहते दूसरा जबतक दूरस्थ एक दूसरे कुल के साथ संबंध नहीं होता तबतक शरीर आदि की पुष्टि पूर्ण नहीं होती, तीसरा दूर संबंध होने से परस्पर प्रीति उन्नति ऐश्वर्य बढ़ता है निकट से नहीं, इति ॥

स्वामी द० जी के उक्त लेख से यह तो स्पष्ट सिद्ध हो गया कि स्वगोत्र में वा भाई बहिनों का परस्पर विवाह होने में अधर्म वा पाप कुछ भी नहीं, उन्होंने इन के विवाह होने में केवल प्रीति आदि का न होना आदि जो कुछ दोष दिखाये हैं सो भी सर्वथा मिथ्या हैं। अपने गोत्र में विवाह करने से तो उक्त दोषों का लेशमात्र भी संभव नहीं क्योंकि गोत्र वाले निकटही नहीं रहते किन्तु प्रायः दूर २ भी रहते हैं अतः उनमें उक्त दोषों का संभव कदापि नहीं भाई बहिनों का परस्पर विवाह होने में भी उक्त दोषों का मानना सर्वथा स्वामी जी की भूल है क्योंकि भाई बहिनों में प्रायः स्वभाव ही से अतिप्रीति होती है यह प्रत्यक्ष है स्त्री पुरुषों की प्रीति स्वसुखार्थ आधुनिक है और भाई बहिनों की निष्प्रयोजन वास्तविक फिर मुसलमानों में प्रायः ताऊ चचा की बेटी से विवाह होते हैं क्या उन में परस्पर प्रीति नहीं होती? प्रीति का अधिक वा न्यून होना परोक्ष वा प्रत्यक्ष पर कदापि निर्भर नहीं किन्तु रूप गुण स्वभावादि के उत्तम होने पर निर्भर है और उनका सम्यक् निर्णय जैसा कि निकटस्थ में हो सकता है दूरस्थ में कदापि नहीं दूरस्थ लड़के लड़की के दोषों को उनके माता पिता छुपा लेते हैं निकटस्थ के नहीं छुपा सकते। दूर देश निवासियों के खान पान बोलचाल आचार अनाचार आदि में भी प्रायः भेद होता है जिससे प्रीति का अधिक होना तो नहीं किन्तु न्यून होना ही संभव है निकटस्थ स्वगोत्र में वा भाई बहिनों का परस्पर विवाह होने में सर्वदा तन मन धन से एक दूसरे का सहायक रहेगा और परस्पर प्रीति अधिक होने से उन्नति ऐश्वर्य भी बढ़ेगा दूरदेश में विवाह होने से जो धन किराये आदि में वृथा व्यय होता है वह भी न होगा और मार्ग में नाना प्रकार के दुःख चोर ठगों की भीति रेलके टकराने की शंका इत्यादि से भी कुशल रहेगी ऐसे विचारों से आजकल बुद्धिमान् लोग नगर का नगर ही में विवाह करना अधिक पसंद करते हैं दूर का नहीं फिर विवाहादि में कुछ

धन बिना जाने नवीन संबंधियों को दिया जाता है अपने गोत्र में वा भाई बहिनों का विवाह होने में घर का घर ही में रहना प्रायः लोगों की लक्षों की संपत्ति भाई भतीजों के होते हुए नये संबंधी जामातृ को मिल जाती है वह भी बाहर न जायगी बाल्यावस्था के गुण दोषों का विदित होना भी हानिकारक नहीं किन्तु लाभदायक ही है क्योंकि वर कन्या के गुण दोषों की सम्यक् परीक्षा करके ही विवाह करना उचित है और भाई बहिनों तथा स्वगोत्रादि निकट संबंधियों में बिना किसी परिश्रम के स्वतः प्राप्त है स्त्री पुरुषों में सयावृद्धि का अधिक रहना भी प्रीति का बाधक नहीं किन्तु साधक ही है निदान अपने गोत्र वा भाई बहिनों का परस्पर विवाह होने में स्वामी जी ने जो कुछ दोष दिखाये हैं सर्वथा मिथ्या हैं। किन्तु युक्ति पूर्वक दोषों के स्थानों में अनेक गुण निकल सकते हैं बलात्कार कोई लौकिक दोष मान भी लिया जाय तो भी स्वामी जी के विचारानुसार अपने गोत्र में वा भाई बहिनों का विवाह होना वेदादि सच्छास्त्रानुकूल निषिद्ध नहीं है। यहां से जाना जाता है कि उनका अन्तरीय अभिप्राय यही था कि नवीन आर्य माता के सपिंड और पिता के गोत्र में तथा भाई बहिनों का परस्पर विवाह भी करने लगे तो अच्छा है अस्तु देखिये इसी संस्कारविधि के पृष्ठ ११२ में मनु के वचन से स्वामी जी का लेख है कि जो स्त्री माता की छः पीढ़ी और पिता के गोत्र की न हो वही द्विजों के लिये विवाह करने में उत्तम है यहां पिता का गोत्र तो क्या भाई बहिनों का विवाह भी विदित कर दिया क्योंकि उनको शास्त्र विरुद्ध नहीं बताया और अधर्म कोटि में नहीं गिनाया इस से विहित सिद्ध हुआ निषिद्ध नहीं ठहरा तथा पृष्ठ ११४ ही में (उत्कृष्टाया-भिरूपाय) मनु के इस श्लोक का अर्थ पूर्व टीकाकारों के विरुद्ध वा कपोल कल्पित लिख दिया कि कन्या माता की छः पीढ़ी के भीतर भी हो तथापि गुणयुक्त वर ही को देना अन्य को कभी न देना। धन्य स्वामी जी जैसे माता के सपिंड में विवाह करने को पाप कर्म नहीं जानते वैसे ही पिता के गोत्र में वा भाई बहिनों का विवाह होना भी अधर्म नहीं मानते क्योंकि सत्यार्थप्रकाश मुद्रित सन् १८८४ के पृष्ठ ८३ पर लिखा है कि वेदों के प्रमाण से सब काम किया करो यहां उसके निषेध में किसी श्रुति का प्रमाण नहीं दिया और वेद प्रतिकूल निषिद्ध सिद्ध नहीं किया अतएव उनके चेलों से प्रश्न है कि वेदों में माता के सपिंड और पिता के गोत्र तथा भाई बहिनों का निषेध है वा विधि दोनों पक्ष में श्रुति का प्रमाण दीजिये जिस २ का निषेध पावे उस २ का त्याग कर दीजिये विधि वाक्य मिले तो आनन्द पूर्वक माता के सपिंड और पिता के गोत्र में तथा भाई बहिनों का परस्पर विवाह कीजिये केवल

स्वामी जी की कपोल कल्पना हो पर न राहिये जो कुछ कहिये वहां के प्रमाण से कहिये वस्तुतः माता के सपिंड और पिता के गोत्र में विवाह होना सर्वथा शास्त्र प्रतिकूल है और स्वामी जी की कपोलकल्पना मिथ्या और निर्मूल, धर्माधर्म के निर्णय में केवल शास्त्र ही प्रमाण है और लोक परलोक में उसी से कल्याण है॥

यःशास्त्रविधिमुत्सृज्य वर्त्ततेकामकारतः। नससिद्धिमवाप्नोति नसुखंनपरांगतिम्–इत्यलम्— ज० दा० मुरादाबाद

## वेदप्रकाश का अज्ञान–

स्वा० तु० रा० सम्पादक वे० प्र० वेदप्रकाश वर्ष १२ अङ्क ८ के पृष्ठ २४३ की पंक्ति दश में स्वा० आत्मानन्द जी मृत्यु पर शोक करते हुए परमात्मा से प्रार्थना करते हैं कि परमात्मा आत्मानन्द जी के मृतात्मा को सद्गतिदान दे।

हम स्वामी जी के अतिशय अनुग्रहमनन्द होंगे यदि वह वेद स्मृत्यादि द्वारा यह सिद्ध करदें कि आत्मा भी मरा करता है॥

यदि कोई साधारण मनुष्य ऐसा लिखता तो कोई आश्चर्य न था, परन्तु एक ऐसे मनुष्य का, जो अपने को पण्डित कहे और सामवेद उपनिषत् स्मृत्यादि का भाष्यकार होने के अतिरिक्त मेरठ ज़िले की वैदिक धर्म प्रचारिणी सभा का प्रधान हो, ऐसा अशुद्ध और सर्वथा वेदविरुद्ध वाक्य लिखना अतिशोकदायक है॥

जब स्वामी तुलसीराम एक साधारण लेख में ऐसी अशुद्धियां करते हैं तो वह वेद स्मृत्यादि कठिन पुस्तकों के भाष्य में अवश्य अधिक अशुद्धियां करते होंगे–

वह मनुष्य जिस को यह भी ज्ञान न हो कि आत्मा मरता है वा नहीं, कैसे पण्डित कहा जा सकता है॥

हम ने स्वामी तु० रा० को भी लिखा था सो उन्हों ने अपने वेदप्रकाश में छाप कर तो उत्तर नहीं दिया परंतु अपने पत्र गत ११ सितम्बर संख्या १८९१ द्वारा यह उत्तर दिया है कि मृत शरीर से निकल गये आत्मा को मृतात्मा कहते हैं, आहा! स्वामी जी हैं बड़े पण्डित! जैसा सुनते थे सत्य वैसे ही हैं भला उन से यह तो पूछो कि मृत शरीर किस को कहते हैं हम तो शरीर को मृत जब कहेंगे जब उन में आत्मा का अभाव हो जायगा अर्थात् आत्मा निकल जायगा और जब आत्मा निकल गया तो फिर उन में और कहां से आ गया जो शरीर के मृत होने पर निकला जब तक आत्मा शरीर से न निकले तब तक उन को मृत नहीं कह सकते किन्तु जीवित ही कहेंगे और जब आत्मा जीवित शरीर से निकल गया तो शरीर मृत हो गया फिर उस

स्थूल शरीर में जिस का आत्मा घुस पड़ा जो निकल कर सूत्रात्मा कहावेगा—उक्त स्वामी जी इसी प्रकार उलटा सूधा समझा कर आप पण्डित कहलाते हैं परंतु आज उन का सब पांडित्य ज्ञात होगया आशा है कि अब स्वामी तु० रा० इस शंका का समाधान करके भी अपना पाण्डित्य प्रकट किये बिना न रहेंगे—

आपका हितैषी जी० एस० खस्ता, वकील सिरिश्ता अंताकोटा

## सनातनधर्म उपदेशक मण्डल ॥

मंडल की ओर से पं० रुद्रदत्त जी ने १६ अगस्त ०८ से ७ सितम्बर ०८ तक मुरेदपुर ॥ लकमार्यों ॥ खेरा ॥ लोहट ॥ भवारण में धर्मोपदेश दे कर सब जगह सभायें स्थापित की हैं ॥

आप ज़िला कांगड़ा में अभी ३ मास तक और रहेंगे सारे ज़िले के बड़े गांव में भी घुमकर आप सब जगह धर्मसभा बनावेंगे ॥ पंडित आनन्द बिहारी शुक्ल उपदेशक ने ज़िला गुरुदासपुर के बटाला ॥ कलानौर ॥ डेरा नानक और फतहगढ़ में घूमकर सनातन धार्मिक विषयों पर उत्तम उत्तम व्याख्यान देकर अब मुकेरयान के जलसे पर पधारे हैं। पं० नेकीराम जी ज़िला हुशयारपुर में नियत हैं मगर आजकल वर्षाकाल में आपने धर्म साल चिन्ताहरी और चिन्तपुरणी में जो दौरा किया उस से आप बीमार हो गये अब वह, छुट्टी पर हैं। फिर राजी होने पर आप जलदी जिला हुशयारपुर में अपना दौरा करेंगे ॥ पं० द्वारिकादत्त उपदेशक मुकेरियां व श्रीगोबिंदपुर के उत्सवों से खाली हो कर जिला जालंधर में धर्मोपदेश देंगे। मंडल की बाजाबता कमेटी अमृतसर ३० अगस्त को ४ बजे शाम से रात के११ बजे तक हुई ॥ इस साल सभापति बाबू राजेन्द्र मिश्र जी बी० ए० अमृतसर महामंत्री बाबू तिलकराम जी हेडमास्टर नवह। मंत्री बाबू मोतीराम जी अमृतसर। उपमंत्री बाबू गोबिंदराम जी बी० ए० लाहौर असिस्टंट मंत्री बाबू मुरारीलाल जी फीरोजपुर उपसभापती लाला खैरातीदास जी तजवीज हुये हैं। मंडल का इरादा हर एक जिले में एक २ उपदेशक रखने का है। इस लिये उपदेशकों की बहुत ही आवश्यकता है। जो उपदेशक होना चाहें वह अमृतसर दफतर सदर हेडक्लर्क या मंत्री से नियमावली मंगालेवें। मंडल में जितने मेम्बर अलग कमेटी में हैं सब नौजवान सनातनधर्म के पूरे प्रेमी और लायक हैं। सब अपना २ काम अच्छी तरह से कर रहे हैं ॥ खजांची बाबू नाथूराम जी डाक्टर सफीदम राज जींद में हैं ॥

उपदेशक महाशय और सनातनधर्म सभायें निम्नपते पर पत्रव्यवहार करें।

मुलकराज शर्मा मेने० स० ध० उ० मंडल अमरिया—पीलीभीत ॥

# समालोचना ॥

"स्वा० आत्मारामसागरसंन्यासी जी" का बनाया सनातन हिन्दुधर्म व्याख्यान दर्पण नामक पुस्तक जिस में ५६ व्याख्यान हैं। ब्रह्मयन्त्रालय इटावा में छपता और वहीं से बिकता है। इस पुस्तक के २४ वें व्याख्यान में उक्तसंन्यासी जी ने विधवा विवाह तथा नियोग का खण्डन किया है सो सभी सनातनधर्मियों को मान्य है। परन्तु इसी २४ वें व्याख्यान में उक्तसंन्यासी जी ने यमयमी सूक्त के दो तीन मन्त्रों का अर्थ दिखाते हुए हमारा नाम रखकर लिखा है कि "पं०भीमसेनशर्मा ने इन २ मन्त्रों का अर्थ निरुक्त तथा सायणभाष्य से विरुद्ध आर्यसमाजियों की हां में हां मिलाने का किया है" सो यह लिखना ठीक नहीं है क्योंकि हम ने भाई बहन का संवाद शब्दार्थ में रक्खा है किन्तु भाई बहिन के संवाद को छुड़ाया नहीं तथा दिन रात्रिरूप भाई बहनों का जो रूपक दिखाया है वह निघण्टु निरुक्त के प्रमाणानुसार दिखाया है। इसमें वेद का व्यापकार्थ बड़े पाण्डित्य के साथ दिखाया गया है। हमारा किया यमयमीसूक्त का संस्कृत तथा नागरी भाषा का भाष्य पुनर्वार भी छप गया है। जिसको इच्छा हो मंगाकर देखे ≈) मूल्य है। उक्त संन्यासी जी गुणग्राही होते तो लिख सकते थे कि आर्यसमाजियों के साथ मेल रहने के समय भी पं० भी० श० ने ( अन्यमिच्छस्व सुभगे पतिं मत् ) मन्त्रांश का अर्थ स्वा० दयानन्द का सा नहीं किया था। यह कुछ कम निष्पक्षता का काम नहीं था। अस्तु-पाठकों को सूचना मात्र लिख दिया है, हम उक्तसंन्यासी जी के अच्छे गुणों की सदा प्रशंसा ही करेंगे। इस अंश में हम सम्पादक वेदप्रकाश की भी प्रशंसा करते हैं कि ( उदीर्ष्वनार्य० ) मन्त्र में आई ( शेषे ) क्रिया का अर्थ स्वा० द० ने व्याकरणादि से विरुद्ध "बाकी पुरुषों में से" ऐसा सत्यार्थ प्र० में लिखा है परन्तु सम्पादक वे० प्र० तु० रा० ने "सोती है" ठीक अर्थ लिखा है मिथ्या हठ नहीं किया। अस्तु ॥

"श्री वैकुण्ठ विजय" इस पुस्तक में युगविद्या तथा एक नये ढंग से भूगोल खगोलादि का वर्णन सनातनधर्म के इतिहास पुराणादि के प्रमाणों सहित किया गया है। ब्रह्माण्ड, वैकुण्ठ, दिव, भूमि, मेरु, ध्रुव, केतु, ग्रह, उपग्रह, सृष्टिक्रम इत्यादि अनेक विषयों का वर्णन किया गया है। वर्त्तमान पाश्चात्य भूगोल खगोल विद्या से भी मेल दिखाया है। पुस्तक अच्छा देखने योग्य है॥ १६ पेजडिमाइ ६ फारम ९६ पेज का पुस्तक है। ग्रन्थ कर्त्ता ने धर्मार्थ

बांटने के लिये परिश्रम तथा धन खर्च करके छपाया है। विना मूल्य )॥ का टिकट डाकव्ययार्थ भेजने पर निम्न पतेपर मिल जायगा। पं० द्वारकाप्रसाद मिश्र मुहल्ला—रामकोट रत्नसिंहासन के पास—अयोध्या ॥

"भूभ्रमणखण्डन" अर्थात् „सुमति प्रकाशिका" इस पुस्तक के नाम से ही पाठक लोग जान लेंगे कि यूरोप निवासी आदि विदेशियों के पिछलगे बनते हुए हमारे देशवासी अनेक लोग भी अंग्रेजी आदि भाषाओं में निपुण हुए वैदिक सिद्धान्त से अनभिज्ञ होने के कारण पृथिवी को सूर्य के सब ओर भ्रमण करती मानते हैं। इस विषय में जैसे २ मत हैं उन सब का युक्ति प्रमाणों सहित खण्डन करते हुए इस पुस्तक में वेदोक्त ऋषियों के सिद्धान्तानुसार सिद्ध किया गया है कि पृथिवी अचल स्थिर है। इस पु० में भूगोल के अनेक चित्र नाम नक्शे भी दिये हैं छापा भी अच्छा है छिपाई साइज में छपा है। यद्यपि पु० छोटा है तथापि ग्रन्थकर्त्ता का पाण्डित्य तथा परिश्रम सराहनीय अवश्य है। यह ज्योतिषशास्त्र का विषय है। हमारी राय में इस पु० का अंगरेजी अनुवाद छपना चाहिये। गुणग्राही लोगों को पु० मगाकर अवश्य देखना चाहिये। अभी केवल यह ज्योतिषखण्ड ही मुद्रित हुआ है इस पुस्तक के ३ खण्ड और बाकी हैं जो क्रमशः मुद्रित हो रहे हैं सम्पूर्ण पुस्तक का मूल्य २) होगा इस ज्योतिषखण्ड का मूल्य १) है॥ मिलने का पता—पं० इन्द्रनारायणशर्मा मन्त्री द्विगराज सभा। बुद्धिपुरी डाकघर—सरायआकिल—जि०प्रयाग ॥

"खत अन्दा" यह ककारादि क्रम से बही खाता वा रजिस्टरादि का सूची पत्र रखने के लिये बहुत अच्छा पुस्तक उत्तम और पुष्ट जिल्द बंधा हुआ है किसी प्रकार का हिसाब रखने वालों को विशेष उपकारी है। ककारादि प्रत्येक अक्षर पर एक २ पन्ना कोरा छोड़ा गया है। पन्ना की संख्या तथा नाम के दो कोष्ठ भिन्न २ रक्खे हैं। और प्रत्येक सफे पर व्यापारियों के उपयोगी कण्ठ कर लेने योग्य दोहे लिखे हैं। मूल्य ।) अनुमान से होगा। मंगाने का पता—रामलाल नेमाणी अध्यक्ष राम प्रेस नं० ५९ तुला पट्टी बड़ा बाज़ार कलकत्ता ॥

"क्षत्रिय महासभा की ग्यारहवीं रिपोर्ट„ यह क्षत्रिय महासभा अपने जातीय सुधार का अच्छा प्रबन्ध कर रही है। यदि क्षत्रिय कुमारों को अंग्रेजी पढ़ाने के साथ २ अपने देश के प्राचीन क्षत्रिय राजाओं का इतिहास तथा प्राचीन राजनीति धर्म नीति का उत्तम २ अंश पढ़ाया जावे तो हमारी राय में बहुत अच्छा सुधार तथा उपकार होगा। जो लोग इस रिपोर्ट को देखना चाहें वे "मैनेजर क्षत्रिय महासभा प्रेस आगरा" से मगाकर देख सकते हैं॥

"श्री वैश्यवंशविभूषण" इस पुस्तक में २१९ प्रकार के वैश्य लिखे हैं। ६१ अ-ल्लउपाधियां लिखी हैं जात्युन्नति तथा देशोन्नति का इस में विशेष व्याख्यान है कुरीति प्रचार कुरीतियों का त्याग एकता का बढ़ाना, स्वदेशी वस्तुओं का व्यापार तथा प्रचार करने आदि के अनेक उत्तमोत्तम विषयों का विचार इस पुस्तक में किया गया है। छपाई कागज भी सब अच्छे हैं। २०० पृ० से भी अधिक पुस्तक है मूल्य ॥≡) है।

"भारत विनोद" यह पुस्तक अनेक प्रकार के भजन लावनी दादरा आदि छन्दों में बना है। देशोन्नति देश सुधार के लिये विशेष कर चिताया है। पु० निर्माता आर्य समाजी हैं। इस से आर्य समाजी गन्ध से पु० शून्य नहीं है। मूल्य )॥ है। दोनों पुस्तकें निम्न पते पर मिलती हैं। पं० ज्ञानेन्द्रदत्त शर्मा त्रिपाठी उपवैद्य श्रीविश्वोपकारक औषधालय मिश्रित जि० सीतापुर ॥

"पुराणभेद" इस पुस्तक का अभिप्राय यह है कि अष्टादश पुराण परस्पर विरुद्ध होने से प्रामाणिक वा मान्य नहीं हैं। सो यह ग्रन्थ कर्त्ता पं० हीरा लाल शर्मा आर्य समाजी की समझ का दोष है। जैसे वेद में एक जगह लिखा है कि ( एकोरुद्रो न द्वितीयाय तस्थुः ) और दूसरी जगह लिखा है कि ( असंख्याता सहस्राणि ये रुद्राः ) तथा एक जगह लिखा है कि (त्वंस्त्रीत्वंपुमानसि० ) और दूसरी जगह लिखा है कि ( नैषस्त्रीनपुमानेष० ) क्या इत्यादि वेद का लेख परस्पर विरुद्ध माना जायगा ? जैसे अल्पज्ञों को यहां विरोध दीखेगा और विद्वान् लोग दोनों की ठीक२ व्यवस्था दिखा के अविरोध सिद्ध कर देंगे। वैसे ही अज्ञानियों को अपनी समझ के दोष से पुराणों विरोध दीखते हैं। जैसे शरीरस्थ जीवात्मा वास्तव में अपने स्वरूप से स्त्री पुरुष आदि कुछ नहीं है अर्थात् जीव के स्वरूप में स्त्री पुरुष के कोई भी चिन्ह नहीं हैं। क्योंकि ऐसा न मानें तो जन्मान्तर में स्त्री से पुरुष वा पुरुष से स्त्री कोई जीव न होसके। इस से जीव न स्त्री है न पुरुष है। परंतु व्यवहार कोटि में वही जीव स्त्री के शरीर में स्त्री कहा और माना जाता है। इस से विरोध कुछ नहीं। चाहें यों कहो कि परमार्थ दृष्टि से निषेध किया गया कि न वह स्त्री न पुरुष है। और व्यवहार कोटि में वही स्त्री वही पुरुष है तभी माता मरगई पिता मर गया नाम प्राण चेष्टा को छोड़ गये ऐसा व्यवहार बन जाता है। इस प्रकार भिन्न२ अंशों में दोनों चरितार्थ होजाने पर विरोध कुछ नहीं। यही समाधान रुद्र देवता के विषय में जानो कि परमार्थ दृष्टि से रुद्र एक ही है

और व्यवहार दशा में उपाधि भेद से असंख्य रुद्र हैं। चाहें यों कहो कि तुम स्त्री तुम पुरुष हो इस से वेद अन्वय ज्ञान दिखाता है कि जैसे सुवर्ण ही कड़ा आदि सब आभूषणरूप है यहां सब आभूषणों में सुवर्ण का अन्वय दिखाया जाता है। और आभूषण एक असत् कल्पना है इस से सुवर्ण न कड़ा है न नथ है ऐसा व्यतिरेक ज्ञान कहाता है कि आत्मा न स्त्री है न पुरुष है किन्तु शरीरों में स्त्री पुरुषादि असत् कल्पना है। इत्यादि प्रकार विरोध कुछ नहीं। ऐसी ही व्यवस्था से पुराणों के भी सब विरोध निवृत्त हो जाते हैं। मू० प्रतिपुस्तक ।) है। मिलने का पता—पं० हीरालाल शर्मा वैद्य बवियाला जि० अम्बाला ॥

"विधवा विवाह" इस नाम का पुस्तक राय बहादुर नानकचन्द सी० आई० ई० कारभारी इन्दौर ने बनाकर छपाया है। इस विधवा विवाह का खण्डन तथा मण्डन दोनों ही चल रहे हैं। राय बहादुर होने मात्र से यदि बा० नानकचन्द जी दही में मूसल मार के छींटा उड़ाना चाहते हैं तो यह बड़ी भूल है। आप लिखते हैं कि "हर एक तरह की बुराई भलाई जांचने की चार तरह कार्यों हैं। १—वेदों में क्या लिखा है ?। २—पहिले जमाने के ऋषिमुनि क्या फरमाते हैं। ३—वर्त्तमान समय के विद्वान् बुद्धिमान् क्या फरमाते हैं। ४—अन्य मजहब के लोग बहुमत से क्या मानते हैं ॥

उत्तर—हमारी राय में पांचवां विचार यह और होना चाहिये कि इन चारों रीतियों से जांच करने वाला पुरुष भी वेदादि को जानने वाला और प्रसिद्ध धार्मिक होना चाहिये। जिस को अच्छे २ पण्डित लोग भी वेद तथा धर्मशास्त्रों का जानने वाला मानते हैं। क्या राय बहादुर साहब ने वेदादि शास्त्रों को पढ़ा जाना है ?। वा वकालत पास किये बिना ही हाईकोर्ट के वकील बन बैठे हैं। हम ब्राह्मणसर्वस्व पत्र में अच्छे प्रकार उन वेदमन्त्रों का अर्थ करके सिद्ध कर चुके हैं कि वेद के किसी एक अक्षर से भी विधवा विवाह नहीं सिद्ध हो सकता। इस लिये वेदमन्त्रों का हवाला सर्वथा ही झूंठा है। हम राय बहादुर जी से शास्त्रार्थ करने को भी तयार हैं कि वेदों और धर्म शास्त्रों में विधवा विवाह कहीं नहीं है। जब वेदों में मूल नहीं तो धर्म शास्त्रों में उसका होना वेद विरुद्ध सिद्ध है। क्या वर्त्तमान के विद्वान् बुद्धिमान् वेही ऋषिमुनि हैं कि जो २ विधवा विवाह को अच्छा कहें। संस्कृत के हजारों विद्वानों में से जब एक दो भी अच्छा विद्वान् विधवा विवाह को अच्छा कहने मानने वाला नहीं दीखता तो राय बहादुर जी ने बिना सोचे समझे वर्त्तमान के विद्वानों को ऐसा दोष क्यों लगा दिया ?

नी समझ में नहीं आता है। कदाचित् यही ठीक हो कि राय बहादुर जी की राय में जो थोड़े से लोग विधवा विवाह को अच्छा कहें वेही विद्वान् बुद्धिमान् हैं ॥

तथा चौथी बात बहुत ही पोच लिखी है कि "अन्य मज़हब के लोग बहुमत से क्या मानते हैं ?। अन्य मत के लोगों ने बहुमत से वेद को तथा भारत के ऋषि मुनियों को बुरा लिखा और कहा है तो पहिले वेदमत को तिलांजलि दे डालिये। अब ईसाई मूसाई आदि के यहां पतिव्रता धर्म है ही नहीं तो क्या आप भी पतिव्रता धर्म का समूल नाश करना मानलेंगे ?॥ अस्तु

इस विधवा विवाह के विषय में एक विज्ञापन आर्यमित्र में छपा था कि जगद्विख्यात स्वर्गवासी पं० रामामिश्र शास्त्री जी के पुत्र केशवदेव स्वामी के लिये एक विधवा की आवश्यकता है। इस विज्ञापन के प्रतीकारार्थ हम ने ब्रा० स० के गत अङ्क में अपनी प्रकृति के अनुसार जो कुछ लिखा छपाया था उस के दो तीन शब्द श्री केशवदेव स्वामी को सत्य होने पर भी कठोर दुःख दायी प्रतीत हुए हैं, ऐसा ज्ञात हुआ। भी हमारा उद्देश सत्य लिखने का होने पर भी किसी को दुःख देने का नहीं है। इस लिये उक्त केशवदेव स्वामी जी सत्यासत्य को शोचें। हमारी प्रकृति वा स्वभाव यह है कि हमारा सच्चा दोष कोई कहे तो हमें लेशमात्र भी दुःख नहीं होता (पंजाबी लाला मुंशीराम जी ने हम को सर्वथा मिथ्या दोष लगाया था, जिस पर एक अंगरेज बारिष्टर ने कहा था कि यह शख्स मुंशीराम पर दावा करे तो मुकद्दमा अवश्य जीतेगा, तो भी हम ने कुछ नहीं किया, न हमें कुछ दुःख हुआ) जिन कामों की वेदादि शास्त्रों में आज्ञा नहीं, जो लोक में भी आम तौर से निन्दित हैं। जो पतिव्रता धर्म के लिये कुठार हैं। जिन कामों को कुल के बाप दादों ने कभी अच्छा नहीं माना, ऐसे विधवा विवाह, देव पूजा की निन्दा, अवतार निन्दा, तीर्थ श्राद्धादि का अपमान, ब्राह्मण निन्दा, ब्रह्म द्रोह इत्यादि कामों के करने वाले वास्तव में सभी अपने २ कुल को दोष लगाने वाले कुल कलङ्की और कुपुत्र हैं क्योंकि धर्मानुकूल पिता के विचार का विरोधी ही कुपुत्र कहावेगा। यदि हम ने भी ऐसा किया तो हम भी कुलकलंकी कुपुत्र हुए। इस लिये हमारा लिखना सर्वथा सत्य था और सत्य ही रहेगा॥

"ज्ञानामृतकथा" इस नाम का एक पुस्तक श्रीमान् डिपटी साहब पं० जनार्दन जोशी जी ने कल्पित कहानी बनाकर छपाया है। ज्ञानामृत कथा

नाम धोखा देने के लिये रक्खा गया है, वस्तुतः इस में ज्ञान सम्बन्धी कोई बात नहीं है । इस में ब्रह्मद्रोह ब्रह्मनिन्दा प्रधान विषय वा मर्म है, द्वितीय अपने ज्योतिष चमत्कार की प्रशंसा करना भी एक उद्देश है । हम डिपटीसाहब के इस लेख पर कुछ विशेष लिखना आवश्यक नहीं समझते केवल इतनी सम्मति प्रकाशित कर देना उचित समझते हैं कि जब किसी भी समुदाय में वा कुल कुटुम्ब में सब मनुष्य अच्छे धर्मात्मा नहीं होते और न सब अधर्मी होते हैं । तदनुसार ब्राह्मण जाति में भी अनेक बुरे अधर्मी हैं ठग हैं लम्पट हैं । पर हमारे निन्दा करने से हमारा वा उनका कुछ भी सुधार नहीं है । इनके बदले यदि सदुपदेश से किन्हीं का सुधार किया जाय तो अच्छा है । निन्दा करने से मनुष्य निन्दक द्वेषी हो जाता है और यह एक पाप है । ब्राह्मणों में अनेक ठग अधर्मी हैं इतने से शुद्धान्तःकरण वाले अच्छे ब्राह्मण निन्दित नहीं हो सकते और इनसे ज्योतिष वेदाङ्गादि शास्त्र भी दूषित सिद्ध नहीं होते । डिपटीसाहब अपने स्वभावानुसार करते ही हैं पर हमारी राय मानें तो अपने देश के उपकारी किसी ऐसे काम में समय लगावें जिससे देशभर में प्रशंसा प्रतिष्ठा हो ॥

## छोटेलाट साहब का व्याख्यान ।

ता० ६ अगस्त सन्०८ को जो व्याख्यान संयुक्त प्रान्त के आगरा नगर में हमारे छोटे लाट महोदय ने दिया है, उसकी छपी नकल पुस्तकाकार इलाहाबाद से हमारे पास आई है । यह पुस्तक रूप में छपी है २० पेज का पुस्तक है । परन्तु इस में यह नहीं लिखा कि किस नगर में किस प्रेस में छपा और किसने छपाया है । सो यही बात हो सकती है कि छोटे लाटसाहब का व्याख्यान है सरकार की ओर से छपा जान पड़ता है इसी लिये प्रेस एक्ट की आवश्यकता नहीं है । हम लोग पुस्तकों के टाटिलों पर प्रिंटरपब्लिशर आदि के नाम प्रेस का तथा नगर का नाम आदि सब कुछ छापदेते हैं तो भी निर्दोष दशा में मुकद्दमा चलाये जाते हैं और जबाब मिलता है कि छापने वाले प्रेसमैन का नाम पुस्तक पर होना चाहिये । यदि प्रिंटर का अर्थ प्रेसमैन किया जाय तो मालिक तथा मैनेजर अर्थ न होगा । उस दशा में मालिक वा मैनेजर के नाम की आवश्यकता न रहेगी । आजतक लाखों पुस्तक छपचुके परन्तु उन पर प्रेसमैनों का नाम कहीं छपते नहीं देखागया क्या वे सब पु० कानून

से विरुद्ध ही छपते रहे हैं। क्योंकि प्रेसमेन पढ़े हुए प्रायः नहीं होते इनसे जिम्मेवार नहीं हो सकते। हमारी समझ में यह न्याय नहीं है। अस्तु—

छोटेलाट महोदय के व्याख्यान का संक्षेप से मुख्य उद्देश यही है कि राजा प्रजा में शान्ति स्थापित रहे, बंगाल प्रान्तादि में जैसा राजद्रोह का कुछ२ गन्ध फैल गया है वैसा वा उस का कुछ गन्ध संयुक्त प्रान्त में नहीं होना चाहिये। इस अंश पर हम भी छोटे लाटसाहब का अनुमोदन करते और उक्त साहब के व्याख्यान की प्रशंसा करते हैं कि शान्ति स्थापन का उद्योग करना राजा प्रजा दोनों का परम कर्त्तव्य काम है। शान्ति भंग होने से राजपुरुष तथा प्रजागण दोनों में दुःख और बेचैनी बढ़ती तथा उत्तम परिणाम कुछ भी सिद्ध नहीं होता। हम पहिले भी कईवार अपना विचार प्रकट कर चुके हैं और हम मानते हैं कि समाचारपत्र सम्पादकों का धर्म वा कर्त्तव्य है कि वे राजप्रजा में सुख सम्पत्ति जिस प्रकार बढ़े वैसा सदुपदेश वा शुभ सम्मति प्रकाशित किया करें। तदनुसार मुम्बई कलकत्तादि के अनेक समाचारपत्र उद्योग भी करते हैं। हम यह भी स्पष्टरूप से कहते मानते हैं कि प्रजा के किन्हीं भी मनुष्यों को तथा राजकर्मचारियों को राजद्रोह का कोई भी काम नहीं करना चाहिये। और यदि कोई कुछ करे तो गवर्नमेण्ट उस को उचित दण्ड अवश्य देवे॥

इस लाटसाहब के व्याख्यान पर हमें विशेष वक्तव्य यह है कि छोटे लाट महोदय को इस व्याख्यान में यह विचार अवश्य दिखाना था कि राजद्रोह का जितना हल्ला देशभर में फैला है वह सभी सच्चा है वा कुछ उस में मिथ्या भी है। और जो कुछ सच्चा है उस का भी मूलकारण क्या है?। और स्वदेशी आन्दोलन का कुछ भी जिकर छोटे लाट ने अपने व्याख्यान में नहीं किया। इसलिये इन्हीं अंशों पर हम अपना कुछ थोड़ासा विचार दिखाते हैं। हमारी राय में राजद्रोह का जितना हल्ला देशभर में फैला है उस में अधिकांश सत्य नहीं है। इस के उदाहरण के लिये हमें दूर जाने की आवश्यकता नहीं है। इटावा जिला तथा इटावा नगर के निवासियों का हमें विशेष हाल ज्ञात है, हम शुद्ध हृदय से और दावे के साथ कहते और लिखते हैं कि इस नगर में तथा जिले में एक भी मनुष्य राजद्रोह का कुछ भी काम करने वाला नहीं है। और गवर्नमेण्ट को भी इसी कारण किसी मनुष्य को राजद्रोह में गिरफ़ार करने का मौका नहीं मिला परन्तु इटावा के नि-

यथा राजद्रोह का हल्ला गतवर्ष देशभर में फैल चुका है । गवर्नमेंट को भी ज्ञात हो चुका है कि इटावा के हिन्दुओं पर राजद्रोह लगाने का मिथ्याजाल रचा गया था। इस जाल में भीतर २ बहुत मनुष्य शामिल थे । इसी जाल को बनाने वालों में एक खलीलुल्ला मुसलमान मुखिया समझा गया था, उस की गिरफ्तारी का वारण्ट जारी हुआ था, सुनागया कि वह इसी जिले में रहता और घर में आता जाता भी रहा परन्तु पकड़ा नहीं गया। अब इसी गत दिसम्बर मास में खलीलुल्ला पकड़ा तो गया है परन्त यह नहीं कह सकते कि मुकद्दमे की कैसी जांच होगी। यदि हाकिम लोग इस की पूरी २ जांच करेंगे और ठीक २ न्याय करना चाहेंगे तो इस जाल के सभी सहायक गिरफ्तार हो सकते हैं । जिन लोगों ने राजद्रोह का मिथ्याजाल बनाके सैकड़ों हिन्दुओं को कालापानी भिजवाने का उद्योग किया था क्या उन में दश बीस को भी वही सजा होनी नहीं चाहिये ? । यदि इस खलीलुल्ला के मुकद्दमे की जांच किसी अन्य जिले के हाकिम लोग करते तो अच्छा होता इसी के अनुसार रावलपिण्डी के बड़े २ वकील रईस बहुत दिनों तक राजद्रोह की शंका में हवालात का महाकष्ट भोग कर अन्त में निर्दोष सिद्ध हुए। देशभर में ऐसे बहुत मनुष्य मिलेंगे जिन पर गवर्नमेंट को राजद्रोह की शंका दिखाई गयी, जिन की तलाशियां ली गयीं परन्तु उन में अधिकांश निर्दोष निकले। इस सब का मूलकारण यह है कि हिन्दू मुसलमान ये दो फिर्के परस्पर विरुद्ध हैं। महकमा पुलिस में मुसलमान लोग अधिक भर्ती किये जाते हैं। साहबलोग पुलिस की कही बातों को सुनकर प्रायः काम करते हैं। आखों से देखने का मौका ही नहीं मिलता। हिन्दुओं से विरोध के सिवाय गवर्नमेंट के शुभचिन्तक बनने और धन प्राप्त करने का भी अच्छा मौका मिलता है। अभी इसी साल एक महीना पहिले सुना गया था कि किन्हीं राजकर्मचारियों की इच्छा वा प्रेरणा से लखना जि० इटावा की रानी किशोरीजी ने लखना के तीन चार रईसों को नगर से निकल जाने का हुक्म दिया था। ये लोग अखबार मंगाते पढ़ते थे यही अपराध सुना गया सो क्या अखबार मंगाना पढ़ना वास्तव में राजद्रोह हो सकता है ? अर्थात् कदापि नहीं। ऐसी २ अनेक बातों से ज्ञात होता है कि राजद्रोह का झूंठा इलजाम भी बहुत सा लगाया जाता है परंतु छोटे लाट आदि राज कर्मचारियों को ध्यान देना चाहिये कि जब राजद्रोह दिखाने के लिये मिथ्या भी जाल रचे जाते हैं तब क्या वे जाली लोग मिथ्या हल्ला नहीं उड़ा सकते ॥

अब रहा राजद्रोह का जो कुछ पता भी हुआ है उस का मूल कारण हमारी समझ में तो यही है कि यद्यपि कहीं २ हाकिमों ने स्वदेशी व्यापार की उन्नति का अनुमोदन किया ऐसा सुना गया है तथापि गवर्नमेंट के अधिकांश राजकर्मचारियों ने स्वदेशी व्यापार की उन्नति को अच्छा न समझ कर इस विचार को दबा देना चाहा और स्वदेशी विचार के कारण अनेकों पर मुकद्दमा चलाये गये जैसे एक तिमकुटों के झगड़े का मुकद्दमा हो चुका है जिस में बंगाली विद्यार्थियों पर खानसामा को मारने का मिथ्या दोष लगाकर सजा की गयी थी। जिस का पूरा २ हाल प्रयाग के अभ्युदय समाचार में छपा था। ऐसे अनेक मुकद्दमे हुए जिन से चिढ़कर कुछ लोग राजद्रोही बन गये। यद्यपि हम मानते हैं कि उन लोगों को चिढ़कर भी राजद्रोही बनना उचित कदापि नहीं था क्योंकि उसका परिणाम बुरा है। शुभ फल कुछ नहीं तथापि हम आज्ञानदाता छोटेलाट साहब से निवेदन करते हैं कि आप ने अपने व्याख्यान में स्वदेशी आन्दोलन पर कुछ भी विचार क्यों नहीं किया?। जब स्वदेशी व्यापारोन्नति से प्रजा का लाभ है प्रजा का दुःख मिटेगा और राजद्रोह का लेशमात्र भी गन्ध स्वदेशी आन्दोलन में नहीं है तो स्पष्टरूप से साहब लोग इस स्वदेशी का अनुमोदन क्यों नहीं करते? सहायता क्यों नहीं देते। हमारा अनुमान है कि छोटेलाट साहब आदि हाकिम लोग अधिकांश स्वदेशी का अनुमोदन करने लगें और मानलें कि प्रजा सुखी रहेगी, धन बढ़ेगा तो राज्य को भी लाभ है। क्या छोटेलाट प्रजा को सुखी रखना नहीं चाहते?। यदि चाहते हैं तो स्वदेशी का अनुमोदन क्यों नहीं किया। हमारा अनुमान है कि सरकार की ओर से स्वदेशी विचार को सहायता मिले वा आमतौर से अनुमोदन किया जाय तो राजद्रोह का लेशमात्र गन्धदेशभर से निकल जाय। सम्पादक

थोड़े दिनों से आर्यप्रतिनिधि सभा का मुखपत्र आर्यमित्र बहुत चटक उठा है सहयोगी ने विगत २४ सितम्बर की संख्या में श्रीमान् पं० भीमसेन जी पर कई आक्षेप किये हैं यद्यपि इन व्यर्थ आक्षेपों का उत्तर देना उचित नहीं था तथापि हम सर्वसाधारण को विदित करने के हेतु यह सूचित किये देते हैं कि धर्म सम्बन्ध में खण्डन करना बहुत आवश्यक है। दयानन्द चरित्र नामक पुस्तक जिस के विषय में आर्यमित्र आक्षेप करता है शंकरलाल सुनार की बनाई हुई है अन्यों की बनाई हुई पुस्तक या लेखों पर उत्तर देने का दायित्वभार पं० जी पर नहीं है। यन्त्रालय में इस विषय का विशेष विचार भी नहीं रह सका आर्य मित्र के इस लेख पर हमें अत्यन्त शोक होता है कि वह लिखता है कि एक विद्वान् स्वार्थवश इतना नीचे गिर सकता है, नहीं समझ

में आता कि यहां स्वार्थ से आर्यमित्र का अन्दरूनी अभिप्राय क्या है और आर्य मित्र ने कौन स्वार्थ समझ रक्खा है क्या आर्य समाज का खण्डन करना ही नीचे गिरना है या कुछ और, मालूम देता है कि विधवा के लिये ११ खन्मन कराने वा आर्टीकल पास करने वाले ही उन्नति के शिखर पर चढ़े हुये हैं हा पक्षपात ! ॥

## छुट्टनलाल की भभकी ॥

वेदप्रकाश के विगत अंक में छुट्टनलाल स्वामी ने श्रीमान् पं० भीमसेन जी पर अनर्गल और अवाच्य शब्दों की वृष्टि करते हुये कोई ४ पेज लिख मारा है ये छुट्टनलाल वेही हैं जो छिपाछिपा कर यजमानों के यहां गरुड़ पुराण की कथा बांचते हैं ऊपर से आर्यसमाजी बने रहते हैं ब्राह्मण सर्वस्व की पिछली फाइलों में खोजने पर इन के विषयक खण्डन के बहुत लेख मिलेंगे अब की बार आपने सेठ माधव प्रसाद का इनाम न पाने पर बहुत रोना गाया है मालूम देता है कि आप को इनाम न मिलने का बहुत दुःख हुआ है। यद्यपि आप के भाई अर्य स्वामी तुलसीराम ने इस के लिये बहुत ज़ोर लगाया था पर विधवा विवाहपोषक कोई वेद मंत्र का प्रमाण न देसके थे तब इतने दिनों बाद दिधिषुशब्द पर आप फरमाते हैं कि भला दिधिषू पापी कैसे ठहरा ठीक दिधिषू शब्द तो बाधक है और तुलसीराम स्वामी भी जब दो वेदमन्त्रों के प्रमाणों से विधवा विवाह नहीं सिद्ध कर पाया और स्वामी दयानन्द लिखित सत्यार्थ प्रकाश के भी विरुद्ध ( शेषे ) पद का अर्थ पढ़ो है किया जिस का उत्तर सेठ माधव प्रसाद ने विशेष विस्तार पूर्वक ब्राह्मण सर्वस्व में छपा या तब तुलसीराम बहुत चिढ़ गये कि आज हमारा सब मान भंग हो गया एक वैश्य ने हमें पराजित कर दिया तब और तो कुछ बना नहीं दिधिषूशब्द पर बड़ा ज़ोर लगाया जिस का उत्तर अच्छी तरह से ब्राह्मण सर्वस्व में दिया गया और अनेक प्रमाणों से सिद्ध कर दिया गया जिस्से दिधिषू पापिनी सिद्ध है इस में बहुत से प्रमाण भी दिये गये अब हम फिर भी दिधिषू शब्द का व्याकरणार्थ दिखाये देते हैं।

पुनर्भूर्दिधिषूरूढ़ाद्विस्तस्यादिधिषुःपतिः ।

सतुद्विजोऽग्रेदिधिषुःसैवयस्यकुटुम्बिनी ।

पुनरितिपुनर्भवतिसंस्कृता क्विप् दधाति पापमिति-डुधाञ् धारणपोषणयोः (जु०। उ०। अ० धिष्यते धिषशब्दे। जु० प० से०। अन्दूदृम्भू० इतिसूत्रेणसाधुः। यद्वा दिधिं धैर्यं स्यति षोऽन्त कर्मणि। दि० प० अ० प्रागवत्॥

जो स्त्री अपने पति के मरने के अनन्तर दूसरे पुरुष को करले वह पुनर्भू और दिधिषू कहाती है जिस ब्राह्मणादि के यहां वह स्त्री बैठती है उस के द्वितीय पति का नाम दिधिषुःपति और अग्रेदिधिषु पड़ते हैं दिधि नाम धैर्य को नष्ट करने वाली वा पाप को धारण करने वाली स्त्री दिधिषू कहाती है उस पापिन का पति बनने से पुरुष भी पापी होता है इत्यादि अनेक प्रमाणों से तथा स्वामी दयानन्द कृत उणादि कोश से भी दिधिषू पद का यही अर्थ निकलता है शास्त्रार्थके लिये सनातन धर्मी हमेशा तय्यार हैं और आप का नियम हमें भी स्वीकार है पर ख्याल रहे दयानन्दियों को दयानन्दकृत ग्रन्थ ही मान्य होंगे न कि वेदादिक सच्छास्त्र। सनातन धर्मियों को तो वेद और (वेदानुकूल सभी पुराणादि ग्रन्थ मान्य हो) हैं पर जब स्वा० दयानन्द का लेख पूर्वापर विरोध से दोषग्रस्त है तब प्रथम उस को वेदानुकूल सिद्ध करना होगा। कुन्दनलाल लिखते हैं कि हमने ब्राह्मण सर्वस्व की समालोचना करनी छोड़ दी थी यह भी सर्वथा मिथ्या है जब ब्राह्मण सर्वस्व में छपे आर्यमत खण्डन का कुछ भी उत्तर वेदप्रकाश में न छपा तब ब्राह्मण सर्वस्व में खण्डन विषय शिथिल कर दिया गया। अवकाशाभाव से हम बारहम बनना हो लिखते हैं यदि आगे कुन्दनलाल कुछ अपना समाधान करेंगे तो उन के लेख की अच्छी तरह समीक्षा की जायगी॥

ह० ब्रह्मदेव शर्मा इटावा॥

## समाचारावली

इन्दौर छावनी से घीसारामसांदी लिखते हैं कि यहां पर अग्रवाल वैश्यों के कोई १००० के करीब घर हैं उनमें कोई २ घर वाले आर्यसमाजी हैं उनमें से एक जगन्नाथ पन्नालाल को जाति से बाहर किया था इस पर कुछ लोगों ने विपक्ष किया तब पञ्चायत की गई जिसमें सब अग्रवाल और कुछ ब्राह्मण इकट्ठे हुये समाजियों को बोलने का मौका दे दिया उन लोगों ने सनातनधर्म के विपक्ष में कुछ कहा जिसका खण्डन घीसारामजीसांदी ने किया इस के बाद पञ्चायत ने फैसला किया उस पर जगन्नाथ पन्नालाल ने दस्तखती किया फैसले की नकल यह है॥

१ आर्यसमाज के लेक्चर बाजार में या समाज में नहीं दूंगा॥

२ हवन आर्यसमाजियों के साथ नहीं करूंगा और न आर्यसमाजियों के साथ आचमन करूंगा॥ ३ समाजियों के साथ ब्राह्मणी कर्म नहीं करूंगा न उनका पानी लूंगा कोई लेऊंगा या देऊंगा नहीं॥

४ समाजियों के साथ खाना पीना वगैरह नहीं करूंगा॥

५ बिरादरी के लड़कों को आर्यसमाज का उपदेश कदापि न दूंगा॥

६ मन्दिर में जाऊंगा तुलसी चरणामृत लूंगा ॥

७ सनातनधर्म और भगवान् तथा ब्राह्मणों की निन्दा नहीं करूंगा ॥

ऊपर लिखी बातें करूंगा तो पांच आदमी ईमान से कह देंगे तो पशुओं का गुनहगार हूंगा और अन्त शान्ति नहीं पाऊंगा ॥

मोहपानी से बा० मोतीलाल गुप्त लिखते हैं कि यहां सनातनधर्म सभा की साप्ताहिक कार्यवाही बड़े आनन्द से होती जाती है श्री० बाबू हरिचरण घोष प्रेसीडेंट सभा बड़े धर्मज्ञ और उत्साही पुरुष हैं इनके सत्संग तथा सदुपदेश से श्रोताओं को बहुत लाभ पहुंच रहा है ॥

श्री स्वामी आत्माराम जी महाराज संन्यासी अगस्तमास के आरम्भ में बम्बई में धर्म के व्याख्यानों की धूम मचाकर तारीख १६ अगस्त को सूरत पहुंचे और वहां ता० १७ अगस्त से ता० २८ तक १२ दिन सनातनधर्म के विविध विषयों पर १२ व्याख्यान दिये श्रोताओं की भीड़ बहुत रही, वहां से चलकर आप बड़ौदा पहुंचे और यहां ३१ अगस्त से ११ सितम्बर तक बहुत व्याख्यान दिये और एक सनातनधर्मसभा भी स्थापित की। ता० १२ सितम्बर को आप नड़ियाद पधारे और वहां सन्तराम जी के मन्दिर में १५ सितम्बर से २० तक मूर्त्तिपूजा आदि विषयों पर पांच व्याख्यान दिये। वहां से चलकर आपने अहमदाबाद में भी २२ सितम्बर से ३० तक मूर्त्तिपूजा मण्डन, निराकार ध्यान खण्डन हठयोग, राजयोग पुराणमण्डन, सत्संगमहिमा, अवतार मण्डन, और परा अपरा विद्या इत्यादि विषयों पर ७ रोज व्याख्यान दिये, आर्यसमाजियों के चेहरे ज़र्द हो गये थे मुंह पर हवाइयां उड़ने लगीं थीं, जहां २ स्वामी जी गये वहां २ प्रच्छन्न नास्तिक आर्यमत की लीला लोप हो गई, भूले हुए ठीक मार्ग पर आ गये अब स्वामी जी जोधपुर गये हैं ॥

उदयपुर मेवाड़ से बापूचन्द्र जयशंकर लिखते हैं कि इस समय अन्य २ वर्णाश्रमिक कर्म धर्मों के अभाव के साथ ही यज्ञोपवीत की परिपाटी में भी बहुत अन्तर हो गया है इस समय प्रायः सभी सभ्य पुरुष कमर से नीचे तक का यज्ञोपवीत पहनते हैं शास्त्रविचार से यह चाल धर्मविरुद्ध है इसलिये हमने यज्ञोपवीत विधि नामक पुस्तक निर्माण की है और शुद्ध यज्ञोपवीत भी बेचने का प्रबन्ध किया है चार जोड़ा यज्ञोपवीत ‑) में देते हैं मिलने का पता—सदाचार पाठशाला सूरजपोल उदयपुर मेवाड़ है ॥

सनातनधर्मसभा झींद का चौथा सालाना जलसा ता० २६ अक्टूबर सन् ०८ से २९ अक्टूबर सन् ०८ तक होना निश्चित हुआ है इस लिये सज्जन महात्मा पुरुषों से निवेदन है कृपा कर इस अवसर पर अपने २ दर्शन देकर सभा को कृतार्थ करें महाराजगण पंजाबखंडल धर्मउपदेशक मण्डल भी इधर ध्यान देकर सहायक हों ॥

निवेदक पं० नन्दकिशोर मन्त्री सनातनधर्मसभा झींद

# * इंडियन प्रेस, प्रयाग, की अनुपम हिन्दी-पुस्तकें *

**रामचरितमानस** ऐसी सुन्दर और सचित्र रामायण भारतवर्ष भर में आज तक कहीं नहीं छपी। समस्त हिन्दीसंसार इसकी प्रशंसा कर रहा है। इस में कोई ८० चित्र हैं। मू० ८) था, पर "सरस्वती" के ग्राहकों को ४) ही में और अन्यग्राहकों को ५) में कुछ दिन तक दी जायगी।

**जापानदर्पण** इसमें जापानका कुल हाल सरल हिन्दी भाषा में लिखा गया है। इसके पढ़ने से जापान का भूगोल, आचरण, शिक्षा उत्सव, धर्म, व्यापार, राजा, प्रजा, सेना और इतिहास आदि अनेक बातों का हाल मालूम होजाता है। मू० १)

**जर्मनी का इतिहास** जर्मनी देशका रत्तीरत्तीहाल जानना हो तो इसे ज़रूर पढ़िये। आजकल ऐसी पुस्तकों की हिन्दी में बड़ी ज़रूरत है। मूल्य ।=)

**अर्थशास्त्रप्रवेशिका** भारत जैसे निर्धन देश को सम्पत्तिशास्त्र के ज्ञान की बड़ी ज़रूरत है। सम्पत्ति शास्त्र के मूल सिद्धान्तों का वर्णन इस पुस्तक में बड़ी खूबी के साथ किया गया है। मूल्य ।)

**हिन्दी-भाषा की उत्पत्ति** हिन्दी की उत्पत्ति का तो पूरा पूरा वर्णन इसमें है ही, पर और कितनी ही भाषाओं का विचार भी इसमें अच्छी तरह किया गया है। मूल्य ।)

**नूतन-चरित्र** बड़ा उत्तम उपन्यास है। इसे बा० रामचन्द्र बी० ए०, वकील हाईकोर्ट ने बड़ी ललित भाषा में लिखा है। मूल्य १)

**कादम्बरी** संस्कृत भाषा के उपन्यासों में कादम्बरी की बड़ी प्रशंसा है। यह उसी का विशुद्ध हिन्दी अनुवाद है। बड़ा बढ़िया उपन्यास है। मूल्य ॥)

**प्रेमा** यह भी बड़ा रोचक उपन्यास है। इसमें दो सखियों के ब्याह की कथा बड़ी खूबी के साथ लिखी गई है। मूल्य ।=)

**धोखे की टट्टी** इस उपन्यास को ज़रूर पढ़िये। देखिये तो कैसी धोखे की टट्टी है। मू० ।=)

**बालभारत-पहला भाग** बालकों और स्त्रियों के पढ़ने योग्य सीधी भाषा में महाभारत की कुल कथा का सार। मू० ॥)

**बालभारत-दूसरा भाग** 'महाभारत' की बीसियों कथायें बड़ी सीधी भाषा में लिखी गई हैं। मूल्य ॥)

**बालरामायण** सीधी बोल चालकी भाषा में 'रामायण' के सातों काण्डों की कथा। क्या बूढ़े, क्या स्त्री और क्या पुरुष सभी के काम की पुस्तक है। मू० ॥)

**बालमनुस्मृति** पूरी 'मनुस्मृति' का सरल भाषा में सार। धर्म-शिक्षा के लिये बालकों को यह पुस्तक ज़रूर पढ़ानी चाहिये। मू० ।)

मिलने का पता—**मैनेजर इंडियन प्रेस, प्रयाग ॥**

# * इंडियन प्रेस, प्रयाग, की अनुपम हिन्दी-पुस्तकें *

**बालनीतिमाला** इसमें चाणक्य, बिदुर शुक्र और कणिक आदि प्रसिद्ध नीतिज्ञों की नीतियों का मुख्यांश लिखा गया है। पुस्तक नीति का भण्डार है। मू० ॥

**बालभागवत-पहला भाग** इस में श्री मद्भागवत की कथाओं का सार बड़ी सीधी भाषा में लिखा गया है। मू० ॥)

**बालभागवत-दूसरा भाग** भागवत के दशम स्कन्ध में वर्णित श्रीकृष्ण भगवान् की कथा का सार रूप वर्णन। मू० ॥)

**बालगीता** लीजिये, 'गीता' की अमृत-भरी शिक्षाओं का स्वाद भी अब सीधी हिन्दी भाषा में पढ़कर चखिये। मूल्य॥)

**विक्रमाङ्कदेवचरितचर्चा** बिल्हण-कविरचित विक्रमाङ्कदेव-चरित की यह आलोचना पढ़ने लायक़ है। इस में बिल्हण कवि का जीवन-वृतान्त भी लिखा गया है। मूल्य ≡)

**लड़कों का खेल** बालकों के लिए पहली किताब। इस में ८४ चित्र हैं। खेल का खेल, पढ़ने का पढ़ना। नया ढंग। नई चाल मूल्य ≡)॥

**खेल तमाशा** बालकों के पढ़ने के लिये बड़े मज़े की किताब है। इसमें बड़ी सुन्दर तस्वीरें हैं मूल्य =)

**हिन्दी का खिलौना** ऐसी अच्छी किताब आज तक कहीं नहीं छपी। इसे देखते ही बालक मारे खुशी के हाथों उछलने लगते हैं। मूल्य ।-)

**अलिफ़ बे का खिलौना** लीजिये, उर्दू का खिलौना भी तैयार हो गया। हरूफ़ों के साथ साथ तसवीरें भी बड़े मज़े की छापी गई हैं। मूल्य =)

**मुअल्लिम नागरी** उर्दू जानने वालों को नागरी सीखने के लिये बड़ी अच्छी किताब है। मूल्य ॥)

**पाकप्रकाश** अचार, मुरब्बा, पूरी, कचौरी, मालपूआ, मिठाई आदि खाने की चीजों के बनाने की तरकीब इस में लिखी गई है। ज़रूर मंगाइये। मूल्य ≡)

**जल चिकित्सा** इस में डाक्टर लुई कूनेके सिद्धान्तानुसार जल से ही सब रोगों की चिकित्सा का वर्णन किया गया है। मू०।)

**सौभाग्यवती** पढ़ी लिखी स्त्रियों को यह पुस्तक ज़रूर पढ़नी चाहिये। मू० =)॥

**उपदेश कुसुम** यह गुलिस्तां के आठवें बाब का भाषानुवाद है। शिक्षाप्रद है। मू० =)

## कमीशन का रेट।

| | | |
|---|---|---|
| ५) से ऊपर २५) तक की किताबों पर | १५) | सैकड़ा |
| २५) ,, ५०) ,, | २०) | ,, |
| ५०) से ऊपर की किताबों पर | २५) | ,, |

नोट—डाक खर्च खरीदार के ज़िम्मे।

मिलने का पता—मैनेजर, इंडियन प्रेस, प्रयाग॥

## पुस्तकों का सूचीपत्र ॥

१–अष्टादश १८ स्मृति [ धर्मशास्त्र ] भाषा टीका सहित ३) २–पाणिनीय अष्टाध्यायी संस्कृत भाषा वृत्ति सोदाहरण २) ब्राह्मणसर्वस्व पांचों भाग एकत्र ३) पृथक् १॥) रु० प्रति भाग ६–गणरत्नमहोदधि ( व्याकरण गणपाठ श्लोकबद्ध संस्कृत व्याख्या सहित ) १) ७–धातुपाठ साधन सूत्रों सहित ।) ८–वार्त्तिकपाठ भाषाटीका तथा उदाहरण सहित ॥) ९–दर्शपौर्णमासपद्धति श्रौतविषय भाषाटीका १) १०–इष्टिसंग्रहपद्धति श्रौत विषय भा० टी० ॥) ११–स्मार्त्तकर्मपद्धति भाषाटीका ।) १२–त्रिकालसंध्या भाषाटीका )॥ १३–कातीयतर्पण भाषाटीका –) १४–पञ्चमहायज्ञ विधि भाषाटीका सहित मू० =) १५–शिवस्तोत्र भाषाटीका )। १६–हरिस्तोत्र भाषाटीका )। १७–भर्तृहरि नीतिशतक भा० टी० ≡) १८–शृंगारशतक भा० टी० ≡) १९–भर्तृहरिवैराग्यशतक भा० टी० ≡) २० मानवगृह्यसूत्र भा० टी० ॥) २१–आपस्तम्बगृह्यसूत्र भा० टी० ।) २२–पतिव्रतामाहात्म्य ( सावित्र्युपाख्यान ) भाषाटीकासहित मू० ≡)॥ २३–यमयमीसूक्त [ भाई बहन संवाद ] संस्कृत भाषाटी० सहित मू० =) २४ मांसभक्षण खण्डन युक्ति प्रमाण सहित १ भाग –) २५–मांसभक्षण खण्डन २ द्वि० भाग मू० =) २६–भजनविनोद )॥ २७ प्रश्नोत्तर मणिरत्नमाला भाषा टी० सहित )। २८–रामलीला नाटक छन्दोबद्ध )। २९–भजनषोडशी मू० )। ३०–आर्यमत प्रश्नावली =) ३१–देवीमाहात्म्य युक्तिप्रमाणयुक्त =) ३२–सतीधर्म भाषाटीका सहित ।

३३–सत्यार्थप्रकाश समीक्षा [ स० प्र० की १५० अशुद्धि ] मू० =) ३४–विधवाविवाह निराकरण द्वितीय भाग –) ३५–मुक्तिप्रकाश भाषा ( दयानन्दीय मुक्ति खण्डन ) –) ३६–दयानन्दलीला भाषा में )॥ ३७–भजनत्रीशा )। ३८–दयानन्दहृदय )। ३९–दयानन्दमतदर्पण )। ४०–दयानन्द के मूल सिद्धान्त की हानि )॥ ४१–दयानन्द चरित्र )॥ ४२–दयानन्दपराजयनाटक भाषा ≡) ४३–सनातनधर्म का भजनपचासा मू० –)॥ ४४–दयानन्दमतखण्डन भजनावली मू० ।=) ४५–(दयानन्दीय) यजुर्वेद भाष्य की समीक्षा –)॥ ४६–दयानन्द का कच्चा चिट्ठा )॥ ४७–दयानन्द की बुद्धि )। ४८–भजन पच्चीसी )। ४९–भजनबीशी )। ५०–धर्मसन्ताप )। ५१–दयानन्दगन मूर्खा )। ५२–स्वर्गवासी पं० सिंहराम कृत भजन संग्रह (शप्रमाणसमुचित आर्यमतखण्डन) ≡) ५३–आर्यसमाज का आदर्श ।) ५४–स्वा० आत्माराम सागर के छह ‍व्याख्यान १।–) आगे सब ५६ व्याख्यान छप रहे हैं । ५५–मदमर्दन प्रकाश मंजरी भजन )॥ ५६–गोरक्षाप्रकाश मंजरी )॥ ५७–गोरक्षाप्रकाश मंजरी )॥ ५८–पहाड़ की पहिली पुस्तक )।

ये पुस्तकें नवीन छपी हैं । यज्ञपरिभाषासूत्र भाषाटीका सहित ॥) पं० भीमसेन शर्मा का फोटो ।) विद्वानों की [illegible] की हानि )॥ २) रु० [illegible] वन्देमातरम् )। १) रु० सैकड़ा धर्मरक्षा और [illegible] )। भाजनाल्प [illegible] सट [illegible]

विशेष हाल बड़ा सूचीपत्र )॥ का टिकट भेजकर मंगा लीजिये [illegible]

**पता–पं० भीमसेन शर्मा ब्रह्मयन्त्रालय—[illegible]**

न करे तो वैसा ही कहे जैसा पाठ मन्त्र में पढ़ा है (यद्यु अभिचरेदमुष्य वध इति ब्रूयात् ) और यदि किसी खास का मारण प्रयोग करे तो ( द्विषतो ) के स्थान में शत्रु का षष्ठ्यन्त नाम उच्चारण करे ( तेन संशितेन नात्मान मुपस्पृशति न पृथिवीम् ) मन्त्र द्वारा तेज किये उस स्फ्य से अपने शरीर और पृथिवी का स्पर्श न करे ( नेदनेन वज्रेण संशितेनात्मानं वा पृथिवीं वा हिनसानीति ) इस तेज किये स्फ्य वज्र से अपनी वा पृथिवी की हिंसा न करूं ( तस्मान्नात्मानमुपस्पृशति न पृथिवीम् ) इस प्रयोजन से अपना वा पृथिवी का स्पर्श स्फ्य से न करे ॥ ७ ॥

भा०—इन्द्र नाम परमेश्वर ने संसार को रचने के समय सर्वत्र व्याप्त प्रबल अन्धकार रूप वृत्रासुर के नाशार्थ जो भौतिक प्रबल प्रकाश उत्पन्न किया था वही इन्द्र वज्र था, तमोगुण प्रबल अन्धकार ही सब का आवरण करने छिपाने वाला होने से वृत्र नामक था। सभी शास्त्रों में तैजस शक्ति ही काटने वाली है क्योंकि छेदन शक्ति अग्नि की ही सर्वत्र व्याप्त है। इसी कारण चाहें यों मानो कि इन्द्र का वज्र भी एक प्रकार का अग्नि ही है। स्फ्य और यूप के द्वारा यज्ञ होकर यजमान के पुण्य प्रताप का उदय होता और पापरूप शत्रु का छेदन होता है। अभिचार करना चाहें तथा ऋत्विज् लोग और यजमान सब वाणी शरीर से निर्दोष दैवी संपद् युक्त हों तो प्रत्यक्ष शत्रु का भी नाश वा छेदन हो सकता है। शर नाम बाण का उपलक्षणार्थ है। इस लिये बाण तोप, बन्दूक, खड्ग, बर्छी, भाला, गदा, आदि सभी शस्त्र इन्द्र वज्र के ही परिणाम रूप अंश हैं। तथा यह इन्द्र वज्र चार ही प्रकार में नहीं किन्तु ये चार तो मुख्य हैं परन्तु अंशांशि रूप से संसार भर की सभी छेदन शक्तियां इन्द्र वज्र के परिणाम हैं। इसी लिये छुरा ( अस्तुरा ) को भी इन्द्र वज्र का अंश कहा है। मन्त्र संस्कार से जिस में जो शक्ति आती है वह अदृष्ट है परन्तु कार्य सिद्ध होने के द्वारा उसका निश्चय मानने को पड़ता है। अब भी जहां २ मन्त्र सिद्धि से काम होते हैं उन को पूर्ण विश्वास भी बना है। इस द्वितीय ब्राह्मण की उक्त सात कण्डिकाओं में स्फ्य को हाथ में लेने का विचार किया गया है। अब उसी स्फ्य से वेदि में एक तृण पर जो प्रहार किये जाते हैं उसी कर्म का नाम स्तम्बयजुर्हरण है। उस की उत्थानिका वा अर्थवाद १४ तक सात कण्डिका में इतिहास द्वारा दिखाते हैं॥

देवाश्च वाऽअसुराश्च । उभये प्राजापत्याः पस्पृधिरे,

ते ह स्म यद्देवा असुरान् जयन्ति ततो ह स्मैवैनान्पुनरुपोत्तिष्ठन्ति ॥ ८॥ ते ह देवाऊचुः । जयामो वाऽअसुरांस्ततस्त्वेव नः पुनरुपोत्तिष्ठन्ति कथं न्वेनाननपजय्यं जयेमेति ॥ ९ ॥ सहाग्निरुवाच । उदञ्चो वै नः पलाय्य मुच्यन्तऽइत्युदञ्चो ह स्मैवैषां पलाय्यमुच्यन्ते ॥ १० ॥ सहाग्निरुवाच । अहमुत्तरतः पर्यैष्याम्यथ यूयमित उपसꣳरोत्स्यथ, तान्त्सꣳरुध्यैभिश्च लोकैरभिनिधास्यामो यदु चेमांल्लोकानतिचतुर्थं ततः पुनर्न सꣳहास्यन्तऽइति ॥ ११ ॥ सोऽग्निरुत्तरतः पर्यैत् । अथेमऽइत उपसꣳरुन्धंस्तान्त्सꣳरुध्यैभिश्च लोकैरभिन्यदधुर्यदुचेमांल्लोकानति चतुर्थं ततः पुनर्न समजिहत तदेतन्निदानेन यत्स्तम्बयजुः ॥ १२॥ स योऽसावग्नीदुत्तरतः पर्येति । अग्निरेवैष निदानेन तानध्वर्युरेवेत उपसꣳरुणद्धि तान्त्सꣳरुध्यैभिश्च लोकैरभिनिदधाति यदुचेमांल्लोकानति चतुर्थं ततः पुनर्न संजिहते तस्माद्प्येतर्ह्यसुरा न संजिहते येन ह्येवैनान्देवा अबाधाधन्त तेनैवैनानप्येतर्हि ब्राह्मणा यज्ञेऽवबाधन्ते ॥ १३ ॥ यउऽएव यजमानायारातीयति । यश्चैनं द्वेष्टि तमेवैतदेभिश्च लोकैरभिनिदधाति यदुचेमांल्लोकानति चतुर्थमस्याएव सर्वꣳहरत्यस्याꣳहीमे सर्वे लोकाः प्रतिष्ठिताः किꣳहि हरेद्यदन्तरिक्षꣳ हरामि दिवꣳ हरामीति हरेत्तस्मादस्याएव सर्वꣳ हरति ॥ १४ ॥

भा०—( देवाश्च वाऽअसुराश्च, उभये प्राजापत्याः पस्पृधिरे ) जब प्रजापति परमात्मा के सन्तान देव और असुर दोनों आपस में स्पर्द्धा—ईर्षा करने लगे तब ( ते ह स्म यद्देवा असुरान् जयन्ति ) ह, स्म, दोनों अव्यय पूर्व हो चुके वा होने वाले वृत्तान्त के स्मरण कराने के लिये आते हैं। वे देवता लोग जब २ असुरों को जीत लेते हैं ( ततो ह स्मैवैनान्पुनरुपोत्तिष्ठन्ति ) तदनन्तर अतिशीघ्र ही असुर लोग फिर देवों को जीतने के लिये उपस्थित होते हैं ॥८॥

( ते ह देवा ऊचुः जयामो वाऽअसुरान् ) ऐसा देखकर उन देवों ने आपस में कहा कि हम लोग इन असुरों को बार २ जीत ही लेते हैं ( ततस्त्वेव न, पुनरुपोत्तिष्ठन्ति ) तदनन्तर वे लोग फिर २ बार २ हम को जीतने के लिये उपस्थित होते हैं ( कथं न्वेनाननपजय्यं जयेमेति ) सो हम लोग किस प्रकार इन को ऐसा जीतें कि जिस से इन का सभी सामर्थ्य समूल नष्ट हो जाय फिर इन में हमारे सामने उपस्थित होने का साहस वा दम ही न रहे ॥ ९ ॥ ( स हाग्निरुवाच, उदङ्ङो वै नः पलाय्य मुच्यन्त इति ) उन देवों की कमेटी में अग्नि देव बोले कि हमारे अग्नियों से उत्तर की ओर चले जाने करके असुर हम से छूट जायंगे ( उदङ्ङो ह स्मैवैषां पलाय्य मुच्यन्ते ) इसी कारण उत्तर की ओर जाने करके असुर छूट जाते हैं फिर निकट नहीं आते ॥ १० ॥ ( स हाग्निरुवाच, अहमुत्तरतः पर्यैषामि ) वह अग्नि देव फिर बोला कि मैं उत्तर की ओर को जाता हूं। यहां एषामि-क्रिया इण् धातु से विकरणव्यत्यय लेट्लकार के उत्तमैकवचन की रक्खी गयी है ( अथ यूयमित उपसंरोत्स्यथ ) और तुम लोग इस वेदिस्थान में आने से असुरों को रोको ( तान्त्संरुध्यैभिश्च लोकैः निनिधास्यामः ) उन असुरों को सब ओर से रोककर इन भूर् भुवर् स्वर् नामक तीनों लोकों से उन की गति को रोक देंगे अर्थात् तीनों लोक में असुर नहीं रहने पावेंगे, सो इतना ही नहीं किन्तु ( यदु चेमांल्लोकानति चतुर्थं ततः पुनर्न सᳫं ह्वास्यन्त इति ) यदि इन तीनों लोकों से भिन्न इन से परोक्ष कोई चौथा लोक है तो वे लोग इसी उपाय से उस लोक से भी हीन हो जायेंगे ॥ ११ ॥

( सोऽग्निरुत्तरतः पर्यैत् ) वह अग्निदेव उत्तर की ओर गया [ इसी कारण सूर्य के उत्तरायण काल में अग्नि का तेज बढ़ता है ] ( अथेमऽइत उप-संरुन्धस्तान्त्संरुध्यैभिश्च लोकैः निरदधुः ) और अन्य देवों ने पृथिवी रूप वेदि की ओर से असुरों को रोका, इस प्रकार रोककर उन को इन तीनों लोकों से देवों ने निकाल दिया ( यदु चेमांल्लोकानति चतुर्थं ततः पुनर्न स-मजिहत) यदि इन तीन लोकों से परोक्ष कोई चौथा लोक है तो वहां से भी हाथ धो बैठे ( तदेतन्निदानेन स्तम्बयजुः ) इसी निदान नाम कारण से पौर्णमासादि इष्टियों में स्तम्बयजु नाम शुक्ल यजुर्वेद वाजसनेयि संहिता अ० १ कण्डिका २५ । २६ कही गयी हैं अर्थात् आगे कहे तीनों स्फ्य प्रहारों का नाम स्तम्ब यजुर्हरण कर्म है ॥ १२ ॥ ( स योऽपाग्नीदुत्तरतः पर्यैति,

अग्निरेवैष निदानेन ) सो जो अग्नीध् ऋत्विज् इसी अवसर में उल्मुक को जलाने वा सम्हालने के लिये वेदि से उत्तर में जाता है वह कारण रूप अग्नि देव का स्वामी है ( तानध्वर्युरेवैत उपसंहरति ) और उन असुरों वा शत्रुओं और अन्य देवों का स्वामी अध्वर्यु ही रोकता है ( तान्त्संरुध्यैभिश्च लोकैरभिनिदधाति ) उन को रोककर इन तीनों लोक रूप औनाग्नियों से निकाल देता है ( यदु चेमांल्लोकानति चतुर्थं ततः पुनर्न संजिहते ) यदि इन तीन लोकों से पृथक् चौथा आदि है तो उस में भी उन का प्रवेश नहीं होता ( तस्मादप्येतर्ह्यसुरा न संजिहते ) तिस कारण से अब भी असुर लोग यज्ञ में विघ्न नहीं कर पाते क्योंकि ( येनह्येवैनान्देवा अबाबाधन्त) जिस उपाय से प्रथम देवों ने असुरों को तंग कर २ निकाला था (तेनैवैनानप्येतर्हि ब्राह्मणा यज्ञेऽवबाधन्ते ) उसी उपाय से अब भी ब्राह्मण लोग विघ्नकर्त्ता असुरों का यज्ञादि देव पूजा कर्म में बाधन करते हैं ॥ १३ ॥ ( यद्यउएव यजमानायारातीयति ) तथा जो कोई मनुष्य ईर्ष्या द्वेषादि के कारण यजमान से शत्रुता करता है ( यश्चैनं द्वेष्टि ) और जो इस यजमान से द्वेष करता है ( तमेवैतदेभिश्च लोकैरभिनिदधाति ) उस मनुष्यासुर को भी इसी उपाय से इन तीनों लोकों से यजमान निकाल देता है ( यदु चेमांल्लोकानति चतुर्थमस्याएव सर्वंहरति ) यदि इन लोकों से भिन्न [illegible] चौथा कोई है तो उस से निकालने के लिये भी इसी पृथिवीस्थ वेदि से स्तम्ब उद्धरण रूप उपाय करता है ( अस्यां हीमे सर्वे लोकाः प्रतिष्ठिताः ) क्योंकि इसी पृथिवी के आधार पर इन सब लोकों की स्थिति है ( नेदमिह हरेद्यदन्तरिक्षं हरामि दिवं हरामीति हरेत् ) अन्तरिक्ष और द्युलोक में पंचमहाभूत जन्य कुशस्तम्बादि स्थूल वस्तु की स्थिति ही सम्भव नहीं इसी लिये मूल मन्त्रों में उन लोकों का नाम नहीं आया ( तस्मादस्याएव सर्वंहरति ) तिस कारण इसी पृथिवी से ही सब लोकों के असुरादि का निर्हरण कहा जाता ॥१४॥

भा०-वेद का अभिप्राय उन २ पौर्णमासादि याग विशेष में संघटित होता हुआ भी सामान्यार्थ में सदा प्रधान रहता है। तदनुसार ईश्वर के देव असुर दोनों सन्तान चराचर सब सृष्टि में व्यापक लेने चाहिये। दिन तथा प्रकाश देव कोटि में और रात्रि तथा अन्धकार असुर कोटि में है। दिन, रात दोनों ही संसार की स्थिति के हेतु हैं क्योंकि विधाता ने कर्म करने के लिये दिन, निद्रा तथा विश्राम के लिये रात्रि बनायी है । दिन रात्रि वा प्रकाश अन्धकार में सनातन विरोध भी है वह विरोध भी कार्य साधक है।

# ब्राह्मणसर्वस्व

भाग ६] उत्तिष्ठतजाग्रतप्राप्यवरान्निबोधत [अङ्क ३।

यत्रब्रह्मविदोयान्ति दीक्षयातपसासह।
ब्रह्मा मा तत्र नयतु ब्रह्माब्रह्मदधातु मे॥

## मंगलाचरणम्।

तस्माद्यज्ञात्सर्वहुत ऋचःसामानिजज्ञिरे।
छन्दांसिजज्ञिरेतस्माद् यजुस्तस्मादजायत॥ ७॥

अ०—सर्वं हव्यं प्रियं वा वस्तु यस्मै समर्प्यते सर्वं द्रव्यं वा यस्मिन् हूयते लीयते स सर्वहुत् तस्मात्सर्वहुतो यज्ञाद्यजनीयात्पुरुषादृचः सामानि गायत्र्यादीनि छन्दांसि च जज्ञिरे निःश्वसितानि। तस्मादेव यजुरनियताक्षरवाक्यरूपा मन्त्रा उत्पन्नाः॥

भा०—सृष्टिकर्त्तुर्ब्रह्मणो वेदा जाता इति यद् ग्रन्थेषु प्रसिद्धं यच्च यस्ययस्य सूक्तस्य मन्त्रस्य वा यो यो ऋषिस्तेनैव स स वेदभागः कृतइति निगद्यते तस्य सर्वस्यायमाशयः—सर्गादौ परमपुरुषान्नारायणादेव वेदा आकाशवाणीरूपेण निःश्वसिता भवन्ति तामाकाशवाणीमादौ ब्रह्मा शृणोति स च दिव्यशक्तित्वाद् यथावदाकाशवाणीं हृद्गतां कृत्वा तथैव शिष्येभ्य उपदिशति प्रचारयति च मध्ये मध्येऽवान्तर प्रलयेषु प्राणिवर्गस्य लीनत्वाद्वेदा अप्यन्तर्हिता भवन्ति तांश्च ज्ञानयोगबलेन येय ऋषयः साक्षात्कृत्य प्रचारयन्ति ते तएव तत्तद् वेदभागस्य द्रष्टारो निगद्यन्ते। य-

द्वैकात्मवादपरमिदं तत्तन्नामरूपावच्छिन्नः पुरुषो नारायणएव मध्ये मध्येऽपि वेदान् प्रकटीकरोति तेन पुरुषस्य परमात्मनएव वेदाभिर्भावे माहात्म्यमस्ति। येन प्राणिवर्गस्य हिताय धर्मार्थकाममोक्षाणामलौकिकोपायरूपाः सत्या वेदाः प्रकाशिताः सएवार्त्तत्राणपरायणनारायणएवोपास्यः॥

भावार्थः—( सर्वहुतस्तस्माद् यज्ञात् ) सभी प्रिय वस्तु जिस के लिये समर्पण किया जाता वा सभी स्थूल पदार्थ जिस में होम नाम लीन हो जाते हैं उस सर्वहुत् पूजनीय पुरुष परमात्मा से ( ऋचः सामानि जज्ञिरे ) ऋग्वेद तथा सामवेद प्रकट हुए हैं ( तस्माच्छन्दांसि जज्ञिरे ) उसी से गायत्री आदि छन्द प्रकट हुए और ( यजुस्तस्मादजायत ) उसी से यजुर्वेद नाम अनियताक्षर वाक्यरूप मन्त्र प्रकट हुए हैं॥

भा०—सृष्टिकर्त्ता ब्रह्मा जी से वेद प्रकट हुए यह जो ग्रन्थों में प्रसिद्ध है और जिस २ सूक्त वा मन्त्र के जो २ ऋषि कहाते हैं उन २ ऋषियों ने ही वह २ वेदभाग बनाया ऐसा जो कहा जाता है। उस सब का अभिप्राय यह है कि सृष्टि के आदि में परम पुरुष नारायण से ही आकाशवाणीरूप से वेद निःश्वसित होते हैं। उस आकाशवाणी को प्रथम ब्रह्मा जी के विद्यमान होने से वे ही सुनते हैं। और वे दिव्यशक्ति होने से उस आकाश वाणी को ज्यों की त्यों कण्ठस्थ हृदयस्थ जान लेते हैं वैसा ही अपने सन्तान शिष्यों को उपदेश करते और प्रचार करते हैं। बीच २ में अवान्तर प्रलयों के समय सब प्राणियों के लीन हो जाने से वेदों का भी अन्तर्द्धान हो जाता है, उन वेदों का ज्ञानयोग के बल से जो २ ऋषि साक्षात्कार करके प्रचार करते हैं, वे २ ही उस २ वेदभाग के द्रष्टा वा ऋषि कहे जाते हैं। अथवा वेदों के अनेक कर्त्ता होने पर भी एक परमात्मा से वेद हुए ऐसे कथन का अभिप्राय एकात्मवाद की सिद्धि के लिये है। अर्थात् ब्रह्मा जी वा वसिष्ठादि नाम रूपों से भी वही एक परमात्मा नारायण पुरुष बीच २ में भी वेदों को प्रकट करता है। जिस से नारायण पुरुष का ही वेदों के प्रकट करने का माहात्म्य कहा माना जाता है। जिस ने प्राणियों के हितार्थ धर्मार्थ काम मोक्ष फलों की सिद्धि के अलौकिक उपाय रूप सत्य वेदों को संसार में प्रकाशित किया वही दुःखित प्राणियों को दुःख से बचाने में तत्पर नारायण भगवान् सब मनुष्यों का उपास्यदेव है॥

## ब्रा० स० भा० ६ अं० २ पृष्ठ ४६ से आगे द्वौ का व्याख्यान

वेद की शैली वा रीति में सर्वत्र द्युलोक पृथिवीलोक ही माता पिता कहाते हैं। क्योंकि दिव्यलोक पिता और पृथिवी माता है ऐसा साफ २ एक अन्य मन्त्र में कहा है। यदि कोई अपने २ उत्पादक लौकिक माता अर्थ माने तो वे भी द्यावापृथिवी के ही अंश होने से द्यावा पृथिवी के अन्तर्गत हो जाते हैं। इसी कारण विवाह प्रकरण के मन्त्र में कहा है कि ( द्यौरहं पृथिवी त्वम् ) पुरुष द्यौरूप और स्त्री पृथिवीरूप है। इस से लौकिक माता पिता भी द्यावापृथिवी ही हैं। यदि कोई मनुष्य मर कर फिर भी पुण्य पाप के बराबर होने से मनुष्य योनि में ही उत्पन्न होतो वह पितृमार्ग से अर्थात् यमलोक जाकर ही जन्म लेगा इस से दोही मार्ग सिद्ध हैं तीसरा नहीं। भुवर्लोक और स्वर्लोक के बीच में देवमार्ग और पितृमार्ग की सीमा नाम हद्द माननी चाहिये कि यहां से इधर देवमार्ग और इधर पितृमार्ग नियत माना जावे। ( एजद्विश्वम् ) ऐसा कहते हुए वेद ने देव, ऋषि, पितर, मनुष्य तथा तिर्यग्योनियों के वा चौरासी लाख योनिगत सभी प्राणी दोही मार्गों से गमनागमन करते हैं यह सूचित किया है। पुण्य के क्षीण होने पर देवता भी मृत्यु लोक में जन्म लेते हैं इस कथनसे देवों का भी पितृमार्ग दिखाया है। मन्त्र में मर्त्यपद सामान्यार्थ बोधक है कि जो मरजाते हैं वे मर्त्य हैं और यहण किये शरीरादि का त्याग ही मरण लेना है। मनुष्य ही मरते हों ऐसा नहीं होसकता, मर्त्यपद का मनुष्य अर्थ होना विशेषार्थ है। तिस से सिद्ध हुआ कि जन्म मरण के चक्रप्रवाह में आये सभी प्राणी दो मार्गों में भ्रमण करते हैं॥

इस मन्त्र का संक्षेप सारांश यह है कि हम सब को जब दोही मार्ग से जाना है तो जहां तक हो सके बड़े प्रबल उपाय करके श्रद्धा भक्ति के साथ ईश्वर देवता का आराधन धर्मानुष्ठान रूप नौका पर चढ़ के अमरमार्ग में जाने का उद्योग करना चाहिये अमर मार्ग में दुःख नहीं मिलेगा। पितृ मार्ग में जाने पर अपार दुःख सागर में गिरने का भय होने का ध्यान रक्खो॥ २॥

द्वाविमौवातौवात आसिन्धोरापरावतः।
दक्षंते अन्य आवातु पराऽन्योवातुयद्रपः॥३॥

अ०—ऋ० ८।७।२५॥ इमौ प्रत्यक्षेण प्रतीयमानौ द्वौ वातौ पुरोवातः पश्चाद्वातश्च—आसिन्धोरासमुद्रादपि

त्वापरावतः समुद्रादपि परतरदूरदेशाद् वातौ गच्छतः। हे यजमान मनुष्य ते तुभ्यं तयोरन्य एको वायुर्दक्षं बलमावात्वागमयतु, अन्यश्च त्वदीयं यद्रपः पापं तत्परावतु परागमयतु ॥

भा०—पुरतः पश्चाच्च द्विविधएव वायुः प्रायेण गच्छति तौ च वायू पूर्वपश्चिमसमुद्रात्ततोऽपि दूराद्वाऽऽगच्छतः पूर्वस्य देवइन्द्रः स च बलाधिष्ठाता तस्मादेव पूर्वो वायुर्बलं वर्धयति तस्मादेव पूर्वे वायौ वर्षासु बलमुपचीयते। पश्चिमस्य देवो वरुणः स च जलाधिष्ठाता जलं च मालिन्यादिशोधकं मालिन्यं चापि पापरूपम्। यद्वा प्राची हि दैवी दिक् पश्चिमाचासुरी तस्मादेव दैवः पूर्वो वायुर्बलं वर्धयति,पश्चिमश्चासुरो बलादिकं सर्वं शोषयति। जगति प्रायेण दैव आसुरश्च द्वावेव वायू पर्यायेण गच्छतः। यदा दैवी सम्पत्प्राबल्यं जायते वेदमतानुयायिनामुन्नती राज्यं चाकण्टकं भवति तदा दैवो वायुर्वाति। यदा च वेदविरोधिहिंसाद्यधर्मशीलानामासुरजनानां बलं राज्यं च वर्धते तदाऽऽसुरो वायुर्वाति। सुखाभिलाषकैर्जनैर्यथा दैवो वायुरागच्छेत्तथा यतितव्यम्। सहैवासुरवायुबलयोर्ह्रासाय च यत्नः कार्यः॥

भाषार्थ—( आसिन्धोरापरावतः ) पूर्व पश्चिम समुद्र से लेकर वा उससेभी परे दूर से लेकर (द्वाविमौ वातौ वातः) पूर्व से वा पश्चिम से प्रत्यक्ष प्रतीत होते हुए ये दो ही वायु प्रायः चलते हैं। हे यजमान मनुष्य (ते अन्यो दक्षमा वातु) तुम्हारे लिये उन में से एक वायु बल को प्राप्त करावे ( अन्यो यद्रपः परावातु ) और द्वितीय वायु तुम्हारा जो पाप दोष है उस को दूर करे ॥

भा०—पूर्व से और पश्चिम से दो ही प्रकार का वायु प्रायः चलता है। वे दोनों वायु पूर्व पश्चिम के समुद्र से लेकर वा उस से भी और परे दूर से ले कर आते हैं। पूर्वदिशा के देवता इन्द्र हैं और वे ही बल के अधिष्ठाता

हैं इसी कारण से पूर्व का वायु प्राणियों में बल को बढ़ाता है। इसी से पूर्व का वायु चलने पर वर्षादि ऋतु में जल संचित होता है। पश्चिम दिशा के देवता वरुण हैं, वे ही जल के अधिष्ठाता हैं, जल मलिनतादि का शोधक है और मलिनता भी एक प्रकार का पाप दोष है। पश्चिम के वायु में स्वाभाविक गुण शोषण करना है, और यह पश्चिम वायु दैव तथा आसुर दोनों प्रकार का है। दैवीशक्तियों के उन्नति समय में पश्चिम का वायु भी दैव ही चलता है, वह दैव वायु पाप दोषों को सुखा देता है। और आसुरी बल बढ़ जाने के समय में पश्चिम का वायु भी आसुरी ही चलता है, तब पुण्य धर्म अन्न, धन, बल, एकता, सुमति, देशहितैषिता, परस्पर का मेल प्रेम इत्यादि सब को सुखा देता है। यही आसुरी वायु बहुत काल से ले कर भारतवर्ष में चल रहा है। अथवा इस मन्त्र का अभिप्राय ऐसा माना जाय तो भी ठीक है कि पूर्वदिशा देवों की है, पश्चिम दिशा विशेष कर असुरों की है। इसी से पूर्व का दैव वायु बल को बढ़ाता है और पश्चिम का आसुरी वायु सब प्रजा के बलादि को व्यभिचारादि बढ़ाके सुखा देता है। जगत् में दैव और आसुर दो ही प्रकार का वायु पारापारी से चलता है, जब दैवी सम्पत् की प्रबलता होती है और वेदमतानुयायियों की उन्नति तथा निष्कण्टक राज्य होता है तब सभी ओर से दैववायु ही चलने लगता है। और जब वेदविरोधी हिंसादि अधर्म के स्वभाव वाले आसुरी लोगों का बल और राज्य बढ़ जाता है तब सब ओर से आसुरी वायु ही चलता है। इस लिये सुखाभिलाषी पुरुषों को जिस से दैवी बल बढ़े दैव वायु चले वैसा यत्न करना चाहिये और साथ ही आसुरी वायु तथा बल को घटाने वा नष्ट करने का भी उद्योग करना चाहिये ॥ ३ ॥

द्वासुपर्णासयुजासखाया समानंवृक्षंपरिषस्वजाते ।
तयोरन्यःपिप्पलंस्वाद्व-त्त्यनश्नन्नन्योअभिचाकशीति
॥ ४ ॥ ऋ० १ । १६४ । १७ ॥

(अ०—महाव्रते वैश्वदेवशस्त्रे श्रौतो विनियोगः)। स्तेयं कृत्वाद्विजोमोहात् त्रिरात्रोपोषितःशुचिः । सूक्तंजप्त्वाऽस्यवामीयं क्षिप्रंमुच्येतकिल्बिषादिति शौनकोक्तः स्मार्त्तो विनियोगः)। द्वासुपर्णेत्यादिना ब्रह्मणः प्रशंसा क्रियते । अत्र

लौकिकपक्षिद्वयदृष्टान्तेन जीवात्मपरमात्मानौ स्तूयेते। यथा लोके द्वौ सुपर्णौ सुपतनौ शोभनगमनौ सयुजा समानयोगौ सखायौ समानख्यानौ समानं वृक्षं परिषस्वजाते आश्रयतः। तयोरन्यएकः पिप्पलं पक्वं फलं स्वाद्वत्ति-स्वादिष्टं मन्यमानो भुङ्क्ते। अपरोऽनश्नन्नभिचाकशीति-अभिपश्यति। तद्वत् द्वौ सुपर्णस्थानीयौ क्षेत्रज्ञपरमात्मानौ सयुजा समानयोगौ-योगो नाम सम्बन्धः स च तादात्म्यलक्षणः स एवात्मा परमात्मनः स्वरूपं यस्य जीवात्मनः-एवमेकस्वरूपावित्यर्थः। अनेन भास्करमतानुसारिणोऽतिरेकात्मनो जीवात्मा परमात्मनो नान्यः स च परमात्मा जीवादन्यो जीवाश्रयणादिति मतं निरस्तं भवति। ननु सम्बन्धो द्विष्ठः स च पक्षिणोरेव भेदमपेक्षते। अतः कथमैकात्म्यमिति न-औपाधिकभेदं वास्तवाभेदं चापेक्ष्य दृष्टान्तप्रवृत्तिः। अतएव सखायौ समानख्यानौ नान्यख्यानौ, नन्वेकस्य यादृशं ख्यानं तादृशमेवान्यस्येति व्युत्पत्त्या भेदः स्फुटं प्रतिभाति कथं तादात्म्यमुच्यतइति न वक्तव्यं, नात्र परस्परं दृष्टान्तदार्ष्टान्तिकभावोऽपितु यस्य यादृशं ख्यानं स्फुरणं परमात्मनस्तदेव ख्यानमितरस्यापि जीवात्मनइति सखायावित्युच्यते, एकरूपप्रकाशावित्यर्थः। अत उपपन्नमैकात्म्यमनेन वास्तवभेदोऽपि निरस्तः। समानं वृक्षं परिषस्वजातेइत्यत्र यथाश्रयान्तराभावादुभयोरेकाश्रयत्वमभ्युपगन्तव्यम्। तद्वत्सयुजासखायावित्युभयत्राप्येकयोगख्याने आश्रयणीये वृक्षच्यतइति वृक्षो देहः स चोभयोः समानएक एव। जीवस्य भोगार्थत्वात्, परमात्मना सृष्टेर्महाभूतैरारब्धत्वात्तस्योपलब्धिस्थानत्वाच्चोभयोरपि समानः। तादृशे

समानं वृक्षं परिषस्वजाते परिष्वजत आश्रयतः। नच जीवस्य वस्तुत ईश्वरत्वे कथं जीवमत्या संसारशोकाविति वाच्यं तयोर्मोहकृतत्वात्। तथा चाथर्वणिका अनुमन्त्रमाम्नायास्य सन्देहनिवर्त्तकमुत्तरं मन्त्रमेवमामनन्ति।—समानेवृक्षेपुरुषोनिमग्नोऽनीशयाशोचतिमुह्यमानः। जुष्टंयदापश्यत्यन्यमीशमस्य महिमानमितिवीतशोकइति। अस्यायमर्थः—एकएव शरीरे पूर्णः पुरुषः परमात्मा निमग्नो निगूढः सन् स्वयमपीश्वरोऽप्यनीशत्वमत्या मुह्यमानो मूढः सन् शोचति। संसारे अहं कर्त्ता सुखी दुःखीति जननमरणे अनुभवति। यदा तु जुष्टं नित्यतृप्तमन्यं संसारशोकातीतमीशं परमेश्वरं पश्यति स्वानन्यतया साक्षात्करोति तदा वीतशोको देहाद् व्यतिरिक्तः स्वस्वरूपसाक्षात्कारेण गततापत्रयः सन्नस्य महिमानमिति निरस्तसमस्तौपाधिकस्य परमेश्वरस्य महिमानं सार्वात्म्यसर्वज्ञत्वादिमहिमानमिति—एति प्राप्नोति। न च तद्भावादन्यत्र तन्महिमा प्राप्यतेऽतस्तद्रूपो भवतीत्यर्थः। तस्माद् वस्तुतएकएव भेदस्तु मोहकृत इति प्रसिद्धम्। अनुभवदशायां लौकिकमत्या भेदमभ्युपेत्योच्यते। तयोरन्यो जीवात्मा पिप्पलं कर्मफलं स्वादु स्वादुभूतमस्ति भुङ्क्ते, यस्य यदुपार्जितं तत्तस्य स्वादु भवति। अन्यः परमात्माऽनश्नन्नाप्तकामत्वेनाभुञ्जानः स्पृहाया अभावात्, आप्तकामस्य कास्पृहेति स्मृतेः। तस्माद्वास्तव भेदमुपजीव्य तयोरन्यइत्युक्तम्। वस्तुतस्त्वनीशया शोचति मुह्यमान इत्युक्त्वादभेदएव। तादृशः परमात्मा अभिचाकशीति स्वात्मन्यध्यस्तं जगत्साक्षित्वेनेक्षते॥

भावार्थः—महाव्रत यज्ञ के वैश्वदेव शस्त्र [ स्तोत्र ] में इस मन्त्र का शंस

विनियोग है । और स्मार्तविनियोग महर्षि शौनक जी ने यह कहा है कि यदि कोई द्विज कभी अज्ञान से चोरी करे तो तीन दिन उपवास करने के बाद शुद्ध हुआ ( अस्यवामीय ) इस सूक्त का जप करने से शीघ्र ही पाप से मुक्त हो जाता है । यद्यपि इस मन्त्र में जीवात्मा परमात्मा दोनों का वर्णन किया है तथापि परमात्मा के शुद्ध होने की प्रशंसा करना मुख्य है । यहां संसार के दो पक्षियों के दृष्टान्त से जीवात्मा परमात्मा का वर्णन जानो । जैसे लोक में एक ही साथ रहते हुए परस्पर मैत्री वा एक ही नाम वाले अच्छे गमन साधनों से युक्त दो पक्षी एक ही वृक्ष पर रहते हों. उन में एक पक्षी उस वृक्ष के पके फलों को स्वाद ले ले कर खाता तथा दूसरा किसी फल को न खाता हुआ साक्षीरूप से देखता हो । वैसे ही (सुपर्णा सयुजा ) सर्वत्र पहुंचने तथा प्राप्त होने वाले एकसाथ योग नाम मेल रखने वाले अर्थात् कहने मात्र के लिये दो तथा वास्तव में एक है [ जैसे दर्पण में दीखने वाला मुख का प्रतिबिम्ब वास्तव में असली मुख से भिन्न दूसरा मुख नहीं है, तथापि भिन्न दीखता है ] वैसे ही परमात्मा असली मुख के तुल्य और जीव अन्तःकरणरूप दर्पण में परमेश्वर का प्रतिबिम्बरूप है, यही इन दोनों का समान योग नाम मेल है। इस से भास्कर आदि के द्वैतमतावलम्बी जो परमात्मा से भिन्न जीवात्मा को मानते हैं उन के मतों का खण्डन हो जाता है । यदि कहो कि सम्बन्ध दो वस्तुओं में है और वह दो पक्षियों के भेद की अपेक्षा रखता है, इस से अद्वैत सिद्ध नहीं होता तो उत्तर यह है कि उपाधिकृत भेद और वास्तविक अभेद को ले कर दृष्टान्त की प्रवृत्ति हुई है। जैसे सुवर्ण और सुवर्ण से बने आभूषणों का परस्पर उपाधि कृत कल्पित भेद है वास्तविक भेद नहीं है, और कल्पित भेद को ले कर ही संसार की सब व्यवहारकोटि चली हुई है । परमात्मा को अकर्त्ता अभोक्ता निर्लेप दिखाना भी एक व्यवहार है कि जो परमार्थज्ञान का साधन है। यदि कहो कि सम्बन्ध दो पदार्थों में बन सकता है, दो पक्षियों के भेद की अपेक्षा रखता है, तब एकात्मवाद कैसे बनेगा ?। तो उत्तर यह है कि औपाधिक भेद और वास्तविक अभेद को ले कर दृष्टान्त की प्रवृत्ति हुई है । जो यह बात ( सखाया ) पद से सिद्ध है । अर्थात् समान नाम एक ख्याति-नाम वाले दोनों हैं । जैसे पक्षि यह एक ही नाम दोनों का है, वैसे यहां भी आत्मपदवाच्य दोनों हैं । जैसे पक्षित्व सामान्य एक है वैसे आत्मत्व सामान्य भी दोनों जीवेश्वर में एक ही है ॥ म· 231 ( शेष आगे )

## आ० स० भाग ६ अं० २ के पृ० ५४ से आगे—

## अज्ञान तिमिरभास्कर का खण्डन ।

आगे पृ० ११ भू० में आत्माराम सा० ने स्वा० शंकराचार्य को वाममार्गी सिद्ध किया है और अपने ही मत के आगम प्रकाश ग्रन्थ का प्रमाण दिया है। तथा यह भी लिखा है कि शंकर स्वामी ने श्रीचक्र की स्थापना करी है। श्रीचक्र वाममार्गियों का मुख्य देव है। शंकर दिग्विजय के ६५ वें अध्याय में इस की बहुत तारीफ की है। शंकर स्वामी का तथा वाममार्गियों का भी एक ही अद्वैत मत था। इत्यादि ॥

समाधान—स्वा० शंकराचार्य जी को वाम मार्गी वा शाक्त लिखना आत्माराम का सर्वथा ही मिथ्या है। आगम प्रकाश का प्रमाण तो आत्माराम के तुल्य ही द्वेषयुक्त होने से मिथ्या है। अब रहा शंकर दिग्विजय का विचार सो शंकर दिग्विजय में अध्याय हैं ही नहीं, यदि सर्ग को भूल से अध्याय लिखा मानलें तो उस पुस्तक भर में सब १६ सोलह सर्ग हैं। अब आत्मारामी जैनियों से पूछना चाहिये कि तुम दिखाओ कि शंकर दिग्विजय में ऐसा कहां लिखा है? ॥

अब हम आत्माराम को मिथ्यावादी सिद्ध करने के लिये शंकर दिग्विजय सर्ग १५ के तीन श्लोक नीचे पाठकों के अवलोकनार्थ लिखते हैं। आत्माराम के पक्षी ध्यान देकर देखें, आत्माराम को मिथ्यावादी परद्रोही मान लें वा विद्वानों की सभा में श्री स्वा० शंकराचार्य जी का वाममार्गी होना सिद्ध करें। ऐसा न करेंगे तो सर्व साधारण महाशय इन लोगों का पराजय हुआ मान लेंगे ॥

अभवत्किलतस्यशाक्तैर्गिरजार्चाकपटान्मधुप्रसक्तैः ।
निकटस्थवितीर्णभूरिमोदस्फुटरिंखत्पटुयुक्तिमान्विवादः ॥२॥
सहियुक्तिभरैर्विधायशाक्तान्प्रतिवाग्व्याहरणेऽपितानशक्तान् ।
द्विजजातिबहिष्कृताननार्यानकरोल्लोकहितायकर्मसेतुम् ॥३॥
सुरधामसतत्रकारयित्वा परविद्याचरणानुसारिचित्रम् ।
अपवार्यवतान्निकानतानीदृभगवत्याःश्रुतिसम्मतांसपर्याम् ॥४॥

भावार्थ—श्रीमान् स्वामि शंकराचार्य जी जब दिग्विजय के लिये निकले तब प्रथम सेतुबन्धरामेश्वर की ओर गये, वहां देवी की पूजा के बहाने से

मद्यपान करने वाले शाक्तों के साथ श्री शंकराचार्य जी का ऐसा विवाद हुआ कि जिस की प्रसिद्ध उत्तम २ युक्तियों से समीपस्थ शिष्यादि लोग अति प्रसन्न हुए ॥ २ ॥ श्री शंकराचार्य जी ने अपनी प्रबल युक्तियों से शाक्तों को प्रत्युत्तर देने में असमर्थ करके ब्राह्मण जाति से पतित अनार्य कर दिया और लोक हित के लिये वेदोक्त कर्म को स्थापित किया ॥ ३ ॥ फिर कांची नगरी में जाके उत्तम विद्याचरण के अनुसार देव मन्दिर बनवाकर और वेद विरुद्ध तन्त्र मत चलाने वालों का सम्यक् खण्डन करके भगवती महामाया देवी जी की वेदानुकूल पूजा का प्रचार किया ॥ ५ ॥

इस लेख से पाठक गण स्पष्ट समझगये होंगे कि श्रीमान्शंकर स्वामी ने देवी पूजा के बहाने से मद्य मांस मैथुनादि का प्रचार करने वाले वाममार्ग का खण्डन किया, ऐसा साफ लिखा है तो उन को वाममार्गी होने का दोष लगाने वाला आत्माराम जैन कैसा झूठा है ॥

अब रहा वाममार्गी और स्वा० श्री शंकराचार्य जी का अद्वैत एक मत होना सो यह आत्माराम की युक्ति अनुभव सिद्ध विचार से सर्वथा ही विरुद्ध है। क्योंकि सत्य भाषण करना, शुद्धि करना छल कपट ठगी चोरी मिथ्याभाषण न करना इत्यादि अनेक अंशों में हिन्दु मुसलमान ईसाई जैन बौद्धादि सब का एक मत है। तब भी जैसे हिन्दू आदि के अन्य २ अंशों में विरुद्ध मत अति प्रसिद्ध हैं। अर्थात् किसी अंश में एक मत होने पर भी सब सर्वांश में एक मत होना नहीं दीखता तो स्वा० श्री शंकराचार्य जी के विषय में आत्माराम जैनी का लिखना कैसे सत्य होगा ? ॥

आगे पृ० ११ में आत्मा० मा०जैनी ने लिखा है कि पद्मपुराण में लिखा है कि लोगों को भ्रष्ट करने के लिये वाममार्ग शिव जी ने चलाया ॥

समाधान—पद्मपुराण का वह लेख किसी धूर्त ने मिला दिया है। इस कारण प्रक्षिप्त होने से वह लेख कदापि माननीय नहीं हो सकता। क्योंकि मद्य मांस भक्षण तथा मैथुनव्यभिचारादि की प्रवृत्ति राग प्राप्त होने से होती है, उस के प्रचार की आवश्यकता हो ही नहीं सकती, तब शिवजी ऐसे कुकर्म का प्रचार क्यों करते। हां उस वाममार्गादि से रोकने की आवश्यकता तो अवश्य होती है, इसी कारण शास्त्रों में मद्यपानादि का प्रबल खण्डन किया गया है ॥

आत्मा० मा० पृ० ११—पीछे कुमारिल भट्ट ने वैदिक यज्ञ करने को पूर्वमीमांसा मत चलाया, उस के जिन कर्मों में हिंसाथी तिनको काम्य कर्म ठहरा के रद्द किया ॥

समाधान—देखना चाहिये कि जिस आत्माराम को इतना भी होश नहीं कि पूर्व मीमांसा किस ने बनाया, वैदिक यज्ञ का प्रचार किसने किया, कब से हुआ ? वह ऐसा मूर्ख मनुष्य वेदादि शास्त्रों का खण्डन करे क्या यह कुछ कम आश्चर्य है ? संसार भर जानता है कि यद्यपि वेद का कर्मकाण्ड विषय श्रुतियों से सिद्ध होने के कारण सृष्टि के आरम्भ से चला आता है । तथापि जैमिनि आचार्य ने पूर्वमीमांसा का मूल सूत्र बनाया है । इस से जैमिनिही पूर्वमीमांसा के कर्त्ता सर्व साधारण में प्रसिद्ध हैं । पूर्वमीमांसा मत कुमारिल भट्टने चलाया यह लिखना बिलकुल झूठ है । यदि वेद में हिंसा होती तो काम्य कर्म ठहराने से रद नहीं हो सकती क्योंकि काम्य कर्म हो जब रद नाम निषिद्ध वा खण्डित नहीं हैं तो हिंसा का खण्डन कैसे हो सकता था ? (परन्तु वेद में हिंसा है ही नहीं, केवल वेदाशय के न समझने से आत्माराम जैसे अज्ञानियों को भ्रम हुआ है,) सो ऐसे ही अपने अज्ञान का दोष वेदों पर लगाकर जैनादि आसुरीमत चल गये हैं ॥

आत्माराम ना० पृ० १२ कौलमत को राजयोग कहते हैं, पतंजलि के शास्त्र को हठयोग कहते हैं ।

समाधान—यह बात भी मिथ्या है क्योंकि पतंजलि का योग सर्वत्र ही राजयोग कहाता है, उस को हठ योग लिखना आत्माराम का बड़ा अज्ञान है । इसी लिये हठ प्रदीपिकादि हठयोग के पुस्तकों से पतंजलि के योग दर्शन का मेल नहीं मिलता । जिस को यह भी ज्ञान न हुआ कि राजयोग कौन तथा हठयोग कौन है, वह आत्माराम बड़ा ही मूर्ख था । रामानुजाचार्यादि विद्वानों ने जो भक्ति मार्ग के सम्प्रदाय चलाये वे सब समयानुसार ठीक हैं वेद से उन का विरोध कुछ नहीं है । केवल साधारण संप्रदायी मनुष्यों में अज्ञान के कारण कुछ २ विचार वेद शास्त्रों से विरुद्ध हो जाया करते हैं । उन का औषध विद्वान् लोग किया करते हैं ॥

आ० ना० पृ० १३ सारस्वतादि पांच प्रकार के गौड़ ब्राह्मण हैं, इन की बस्ती करांची, लाहौर पेशावर से लेके कलकत्ते तक सर्व हिन्दुस्तान में है । ये सर्व मछली मांस का आहार नित्य करते हैं ॥

समाधान—आत्माराम ने यह बात सर्वथा ही मिथ्या लिखी है। क्योंकि जिन के कुल में वैष्णव मत का कभी प्रचार नहीं हुआ, जो अग्रवाल वैश्यों के पुरोहित भी नहीं हैं । ऐसे सैकड़ों हजारों ब्राह्मण, प्रत्यक्ष विद्यमान हैं

जिन ने जन्म भर में कभी भी मांस नहीं खाया, जो सदा ही मांस खाने को बुरा कहते मानते हैं। यदि आत्माराम के पक्षी जैनी लोग चाहें तो हम प्रत्येक शहर में नित्य मांस वर्जी ब्राह्मण दिखा देंगे। क्या ये लोग तब भी आत्माराम के लेख को मिथ्या नहीं मानेंगे ? । "पेशावर से लेके कलकत्ता पर्यन्त के सब ब्राह्मण नित्य मांस खाते हैं" क्या इस कथन को कोई जैन सैकड़ों जन्मों में भी सत्य ठहराने का दावा कर सकता है। अर्थात् कदापि नहीं। तब ऐसे मिथ्या वादी को गुरु मानने वाले जैन कभी सद्गति कैसे पावेंगे ? और जो ब्राह्मण मांसाहारी हैं भी वे सब के विचार से तथा अपने विचार से भी दोषी हैं उन के दोष से वेदमत को दोष नहीं लग सकता है॥

आत्मा० ना० पृ० १४ सन् १८७२ ईस्वी में पूना में वाजपेय यज्ञ हुआ था, जिस में २४ बकरे होमे थे, और बड़े २ नामवर गृहस्थ वैदिये ब्राह्मण शास्त्री पण्डित इकट्ठे हुये थे॥

समाधान—किस २ नगर वा देश में कब २ किस २ ने कौन २ यज्ञ किया और कितने पशुओं से होम किया यह अंश पृथक् है और इस का विशेष विचार करना भी व्यर्थ सा है। यहां केवल यह विचार उपस्थित हुआ है कि वेदादि शास्त्रों में हिंसा करने की आज्ञा दी गई है वा हिंसा करने का निषेध किया है। इस पर हम दावे के साथ कहते और लिखते हैं कि वेदादि शास्त्र हिंसा वा मांस भक्षणादि के प्रतिपादक नहीं हैं। किन्तु जहां कहीं उन शास्त्रों में हिंसा कासा प्रसंग दीखता है वहां भी उन शास्त्रों का अभिप्राय हिंसा की निवृत्ति में है। इस अंश का विशेष विचार "अहिंसा धर्म व्यवस्था" लिखते समय किया जायगा। यहां केवल आत्माराम के लेख की समालोचना करना ही प्रधान कर्त्तव्य है॥

आ० ना० पृ० १५ ऐसा तो मालूम होता है कि जो अंग्रेजों ही का राज रहा और सर्व लोग विद्या पढ़ते रहे तो शेष रही सही भी वैदिकी हिंसा बंद हो जावेगी॥

समाधान—आत्माराम के लेख से अंग्रेजों का राज रहने में संदेह झलकता है। हमारी राय में आत्माराम को यों लिखना था कि अंग्रेजी राज रहा तो वेदोक्त वा हिन्दुस्थानी सब ही धर्म कर्म बन्द हो जांयगे। जो २ जैन लोगों में से अंग्रेजी पढ़ेंगे उन में से अधिकांश जैन मत को तिलांजलि दे डालेंगे। जो जैन लोग विलायत जांयगे वे मद्यमांस से भी न बचेंगे। अंग्रेजी

राज्य में प्रत्येक दश वर्ष की मर्दुमशुमारी आदि के हिसाब का पता लगाकर यह ज्ञात हो सकता है कि गौ भैंसी, भैंसा बैलादि कितने २ पशु प्रतिमास वा प्रतिवर्ष मारे जाते हैं, कितने हजारों मन मांस और रुधिर विलायतों को चला जाता है। इस बात का पता लगाकर आत्माराम ने क्यों नहीं लिखा?। हमारी समझ में पशु हिंसा अंग्रेजी राज के प्रताप से तरक्की पा रही है। आश्चर्य नहीं कि कुछ दिनों में घी दूध का मिलना तथा गौ का दर्शन भी दुर्लभ हो जावे। क्योंकि अच्छा घी दूध अब भी बहुत कम मिलता है। घी में चर्बी मिलाई जाने लगी, बड़े २ शहरों में अच्छा घी प्रायः मिलता ही नहीं, दिन २ महंगा होता जाता है, मक्खन निकाला छूंछः दूध तथा पानी मिला बिकने लगा है। आत्माराम को चाहिये था कि जिस अंगरेजी राज की झूंठी बनावटी खुशामद दिखाई है, उस से पहिले बीते बादशाही राज्य में कितना पशु वध होता था, अंग्रेजीराज के आरम्भ में कितना होता था, अब कितना पशु वध होता है, और यह भी दिखाना था कि प्रति मास वा प्रति वर्ष वेदोक्त यज्ञों में कितने २ पशुओं की हिंसा होती है। जब कि वर्त्तमान काल में गौ आदि पशुओं की जितनी हिंसा हो रही है कि जिस का लाखवां हिस्सा भी वेदोक्त यज्ञों में कहीं हिंसा होते नहीं देखी जाती, तब आत्माराम जैसा मिथ्या खुशामदी जानो लाखों गोहिंसा का अनुमोदन करता है। और यज्ञ की वृथा ही द्वेष बुद्धि से निन्दा करता है। यदि आत्मारामी जैन लोग आज सैकड़ों सहस्रों गोशालायें स्थापित करके पशुरक्षा करने में तन मन धन से तत्पर होते देखे जाते, और वर्त्तमान की लाखों गुणी पशुहिंसा पर लाखों गुणा हल्ला मचाते, यथाशक्ति पशुओं को हिंसा होने से बचाते, तो हम भी आत्मारामादि को दया धर्मी मान लेते। जब हिन्दुओं की ओर से अब भी सैकड़ों गोशाला स्थापित होकर चल रही हैं, तथा जैनों की ओर से एक भी गोशाला नहीं सुनी जाती और केवल वेदमतानुयायि हिन्दुओं वा आर्यों के साथ ईर्षा द्वेष वैर विरोध करना दीख रहा है। तब इन जैन लोगों को दया धर्मी कौन मान लेगा?। किसी से द्वेष करना भी हिंसा है, क्योंकि हिंसा का बीज वा मूल द्वेष ही है। इस कारण अन्य सभी मतों से द्वेष करने वाले जैन वास्तव में हिंसक हैं। सारांश यह कि बादशाही राज्य में अनेक जुल्म होने पर भी गो हिंसा अब से बहुत कम होती थी, घी दूध तब अच्छा और अधिक मिलता था, उस की अपेक्षा अब अंग्रेजी राज में पशु हिंसा की बहुत उन्नति हो रही है, जिस का मूल कारण गवर्नमेण्ट की वैसी इच्छा ही कही वा मानी जा सकती

है। तब ऐसे हिंसा बुद्धि के हेतु राज का अनुमोदक होने से भी आत्माराम जैन का हिंसक होना सिद्ध है ॥

आ० ना० पृ० १५ में ब्राह्मणों की बहुत निन्दा लिखी है ॥

समाधान—आत्माराम के लेखानुसार काम क्रोध लोभ के वशीभूत होने वाले अनेक ब्राह्मण निन्दित होने सिद्ध भी हो जावें तो भी सनातन धर्म के वेदादि शास्त्र तथा उन में कहा सर्व हितैषी अटल सिद्धान्त उन ब्राह्मणों के निन्दित होने से निन्दित नहीं हो सकता। द्वितीय ब्राह्मणों की जीविका अध्यापन, याजन और प्रतिग्रह लेना जब वेदादि शास्त्रों के अनुकूल सिद्ध है तो उस जीविका में वेदविरोधी ही विघ्न डाल सकता है। और जब सभी संसार भर के मनुष्य अपनी२ जीविका में होने वाले विघ्नों को हटाते हैं तो वैसा करने वाले ब्राह्मण ही दूषित क्यों हो गये। क्या आत्मारामादि जैन लोग अपनी जीविका के विघ्नों को निवृत्त नहीं करते ?। क्या भारतवर्ष के स्वदेशी आन्दोलन से विलायत वासी सौदागर अंग्रेजों की जीविका में जो विघ्न हो रहे हैं, उन का हल्ला प्रत्यक्ष नहीं दीख रहा है। ऐसी दशा में आत्माराम ने केवल द्वेष बुद्धि से ही ब्राह्मणों की निन्दा लिखी है इस से वह निन्दक है ॥

आ० ना० पृ० १६ में अनेक नदी, नगर, पर्वतादि के माहात्म्य ब्राह्मणों ने स्वजीविका वृद्धि के लिये गढ़ लिये हैं, वेदों में नहीं हैं ॥

समाधान—हम दिखा सकते हैं कि नदी नगर पर्वतादि तीर्थस्थानों के अनेक माहात्म्य वेद में विद्यमान हैं। पर जो नास्तिक ईश्वर वा वेद किसी को नहीं मानता वह वेद का प्रमाण भी नहीं मानेगा। तब उस का यह लिखना भी भूल है कि अमुक बात वेद में नहीं है। आत्माराम ने जो तीर्थादि मानने की निन्दा लिखी है, वह ऐसी ही है कि जैसे कोई कहे कि जो अन्न गेहूं जो मेरे घर में हैं, उन से तो भूख हट सकती है वेही अच्छे हैं, तथा जो २ अन्न गेहूं आदि हमारे मत से भिन्न लोगों के घर में हैं वे सभी बुरे हैं उन से क्षुधा भी निवृत्त नहीं हो सकती। वैसे आत्माराम भी अपने तीर्थों के माहात्म्य को अच्छा मानता और द्वेष के कारण हिन्दुओं के तीर्थों की निन्दा करता है ॥

आ० ना० ने पृ० १७ में भी वैसी ही ब्राह्मणों की निन्दा लिखकर पृ० १८ में लिखा है कि श्रीऋषभदेव के बड़े बेटे भरत ने आदीश्वर ऋषभदेव की स्तुति गर्भित और गृहस्थ धर्म के निरूपक चार वेद बनाके बहुत सुशील

धार्मिक श्रावकों को सिखलाये। भागवत में भी ऋषभदेव जी को विष्णुभगवान् का अवतार लिखा है॥

समाधान—आत्माराम से पूछा जावे कि वे भरत के बनाये चारवेद अब कहां हैं?। क्या आत्माराम के पक्षी जैनी उन वेदों को दिखा देंगे?। आत्माराम ने भू० पृ० २२ के अन्त में लिखा है कि "जुदे २ ऋषियों के जुदे २ बनाये हुए मन्त्र वेद हैं।" अब सोचना चाहिये कि आत्माराम एक जगह ऋषभदेव के पुत्र भरत ने चार वेद बनाये ऐसा लिखता और अन्यत्र उसी अपने लेख से विरुद्ध ऋषियों के बनाये वेद लिखता है। तब इन दोनों में कौनसी बात सत्य है?। आत्माराम की एक बात मिथ्या माननी पड़ेगी, आत्मारामी जैनलोग बतावें कि हलफदरोगी से आत्माराम के ये दोनों लेख मिथ्या क्यों नहीं हैं? वास्तव में जैनमत के किसी भरतादि ने वेद कभी नहीं बनाये। इन लोगों ने मिथ्याकल्पित बातें अपने ग्रन्थों में लिख ली हैं॥

श्रीमद्भागवत में जो विष्णुभगवान् के अवतार ऋषभदेव हुए हैं, वे नास्तिक नहीं थे किन्तु वे वेदमतानुयायी आस्तिक थे। जैसे गौतम, बृहस्पति आदि ऋषि मुनि वा देवताओं की नयी कल्पना इन लोगों ने मिथ्या गढ़न्त करके चला दी है। वैसे ही ऋषभदेव का भी इतिहास बना लिया होगा, इस का भीतरी मतलब यह ज्ञात होता है कि आस्तिक सनातनधर्मी वेदमतानुयायियों की कीर्त्ति बढ़ी हुई है। उन को भी अपने मत में शामिल लिख लेंगे, तो मूर्ख लोगों को धोखा होगा, वे इस हमारे जैनमत को शीघ्र अच्छा मान लेंगे। अथवा जैसे वर्त्तमान के आर्यसमाजी लोग अनेक बालकों के वे ही नाम धरने लगे हैं जो ऋषि मुनियों के थे, यदि ये छोड़के कुछ पढ़ गये और जैसा तैसा कोई पुस्तक बनागये जिस में वेदविरुद्ध समाजीमत लिख के छोड़ गये तो आगे सौ दोसौ वर्ष बीतने पर विश्वामित्रादि के नाम से मिलने वाले समाजी पुस्तकों में मूर्खलोगों को विशेष कर धोखा हो जायगा कि ऐसे २ कीर्त्ति वाले विश्वामित्रादि ब्रह्मर्षियों ने भी आर्यसमाजीमत माना था, इस से हम भी यही मानलें। वैसी ही कार्यवाही पहिले से जैनमतावलम्बियों ने की जान पड़ती है कि अपने मत के किन्हीं २ मनुष्यों के वे नाम रखलिये कि जो प्रतापी तपस्वी ऋषिमुनियों के थे। सो हिन्दुओं में से जो २ वेदविरुद्ध मत निकले हैं, उन्हीं मत वालों ने मूर्ख हिन्दुओं को धोखा देके अपने मत में मिलाने के लिये ऐसा किया जान पड़ता है। इसी के अनुसार या तो मिथ्या ही नारद जी को जैनमतानुयायी लिख लिया होगा। अथवा किसी जैन का नाम नारद जी रखलिया होगा॥

आत्मा० भा० मू० पृ० १९ में लिखता है कि ब्राह्मण बड़े जुल्मी हैं इनने जैनमत के लाखों मन्दिर मूर्त्ति तुड़वा के अपने देव पधराय दिये थे, और जैनों में किसी राजादि ने जुल्म वा जबरदस्ती नहीं की है॥

समाधान-इस विषय में हम पूर्व लिखचुके हैं कि आत्माराम ने अपनी द्वेषदृष्टि तथा बेसमझी से ब्राह्मणों को दोष लगाया है किन्तु हमारे पूर्व लिखे शङ्करदिग्विजय के लेखानुसार राजा सुधन्वादि ने उचित दण्ड जैन बौद्धों के अपराधानुसार दिया था, वह जुल्म वा जबरदस्ती नहीं थी। परन्तु ब्राह्मणों ने तब भी कुछ नहीं किया था, इस से आत्माराम का लिखना मिथ्या है। और जैनलोगों ने जो कुछ-जुल्म वा जबरदस्ती अथवा द्वेषदृष्टि से धर्म विरुद्ध काम किये हैं वे अन्य लोगों के शंकरदिग्विजयादि में लिखे हैं। जैन मत के ग्रन्थों में उस मत वालों का अनुचित बर्त्ताव क्यों लिखा जाता, चोर भी अपने को स्वयं चोर नहीं कहता, इस से आत्माराम का लिखना मिथ्या है॥ शेष आगे—

## ब्रा० स० भा० ६ अं० २ पृ ६० से आगे शिवलिंग माहात्म्य

वह सत्य ज्ञान स्वरूप और अनन्त था, ब्रह्म का यही लक्षण श्रुति में में भी कहा है। योगी लोग ध्यानावस्थित समाधि में जिस तेज का निरन्तर ध्यान वा अनुभव करते हैं, वही ज्ञान विज्ञान का देने वाला संपूर्ण ब्रह्म-तेज प्रकट हुआ था। यह तेज योग बल से दिव्य दृष्टि वाले ब्रह्मादि के ही अनुभव में आ सकता है, सर्व साधारण को जान सकना दुर्लभ है। मनुस्मृति के आरम्भ में प्रलयदशा दिखाकर (ततःस्वयम्भूर्भगवान्० ) इस श्लोक में इसी ब्रह्मतेज का प्रकट होना संक्षेप से कहा है। यद्यपि यह ब्रह्मतेज सामान्यतया किसी प्रकार कहने में आता है तथापि निर्गुण ही है॥१७॥

(कुछ काल पश्चात् इसी ब्रह्मतेज में इच्छा प्रकट हुई, इच्छा होने के साथ ही सगुण होने का आरम्भ हुआ, परन्तु आगे २ विशेष नाम रूप सगुण ब्रह्मा विष्णु की अपेक्षा यह दशा भी निर्गुण कही वा मानी जावेगी। (जो इच्छा प्रकट हुई उसी का नाम प्रकृति वा उसी का नाम देवी हुआ, यही सब संसार का मूल कारण थी, वह देवी दिव्यरूप धारिणी हुई ( सोऽकामयत, स ऐक्षत बहुस्यां प्रजायेय ) इत्यादि श्रुतियों का ही अभिप्राय यहां दिखाया गया है। इच्छा सहित होने से प्रकृति पुरुष दो हुए, यहीं से द्वैत का आरम्भ जानो। उस अभिध्यान रूप इच्छा से प्रथम सूक्ष्म जल तत्त्व प्रकट हुआ, उस जल तत्त्व [ वा क्षीरसागर ] में वह ब्रह्म तेज फैला वा लेटा

रहा इसी से उस का नाम नारायण हुआ, और उस की इच्छा रूप प्रकृति वा माया का नाम नारायणी हुआ। उसी जलशायी नारायण भगवान् के नाभिस्थल वा मध्य केन्द्र स्थल में कमलाकार वा गोलाण्डाकार स्वरूप प्रकट हुआ उसी से ब्रह्मा जी प्रकट हुए। उसी काल में प्रकृति रूप माया की इच्छा से ब्रह्मा जी के कारण नारायण स्वयमेव विष्णु रूप से प्रकट हुए। इसी बीच में पूर्वोक्त ब्रह्मतेज ज्योतिर्लिङ्ग रूप से प्रकट हुआ। वह सहस्रों ज्वालाओं से युक्त प्रलयाग्नि समूह के तुल्य, वृद्धि ह्रास आदि मध्य अन्त से रहित, अकथनीय अनुपम, अव्यक्त और सब संसार का आदि कारण रूप था, यही शिवलिङ्ग का असली रूप था)

पूर्व लिखे गये श्लोक ६३ में विष्णु भगवान् से ब्रह्मा जी ने कहा है कि हमारे तुम्हारे दोनों के बीच उक्त प्रकार का ज्योतिर्लिङ्ग प्रगट हुआ, अर्थात् जो प्रकाश मात्र चिन्ह प्रतीत होता था। इसी प्रसंग में यह कथा भी लिखी है कि उस ज्योतिर्लिङ्ग का आदि अन्त खोजने के लिये विष्णु भगवान् ने वाराह रूप धारण किया और ब्रह्मा ने हंस रूप धारण किया परन्तु आदि अन्त का पता दोनों ही न लगा सके। इस का अभिप्राय यह है कि निर्गुण शिवात्मक ब्रह्म अनादि अनन्त है। परन्तु ब्रह्मा जी के मिथ्या भाषण की कथा यहां कुछ भी नहीं है। इसी ज्योतिर्लिङ्ग को अ० ३ में प्रणवात्मक शब्द ब्रह्म रूप से वर्णन किया है। इसी अ० ३ में शिव जी के पांच मुख वाले रूप का वर्णन किया है सो यह भी वर्णात्मक होने से शब्द ब्रह्म का एक रूप है॥

इदंलिङ्गंसदापूज्यं ध्यानंचैतादृशंमम।
इदानींदृश्यतेयद्वत्तथाकार्यंत्वयासदा॥ ९ । अ०४॥
ममैवहृदयेविष्णुर्विष्णोश्चहृदयेह्यहम्।
उभयोरन्तरंयोवै नजानातिमतोमम॥ ६४॥
इदंलिङ्गंसदापूज्यं भवद्भ्यांसुखहेतवे।
राजतंरत्नजातंवा हैमंवापार्थिवंमुने॥ ६५॥

भावार्थ-ऊपर लिखे वर्णन से सिद्ध हो चुका है कि पृथिव्यादि तत्वों से बने शरीर धारी शिव यहां नहीं बताये गये। इसी लिये मनुष्यादि का सा मांस का इन्द्रिय यहां लिंग पद का अर्थ कदापि नहीं लिया जा सकता।

किन्तु जिन ज्योतिः स्वरूप प्रकाश मात्र चिन्ह का वर्णन ऊपर किया गया है, यही ज्योतिर्लिङ्ग मनुष्य को सदा पूजना चाहिये। और वैसे ही ज्योतिः-स्वरूप शिव जी का ध्यान करना चाहिये। अर्थात् शिव जी ने स्वयं कहा है कि जैसा ज्योतिःस्वरूप लिङ्ग इस समय तुम को दीखता है वैसा ही चांदी, रत्न, सुवर्ण वा मट्टी का लिङ्ग बनाकर अपने कल्याण के लिये तुम लोगों को पूजना चाहिये। शिव जी के हृदय में विष्णु और विष्णु के हृदय में शिव जी विद्यमान हैं अर्थात् दोनों एक हैं इस लिये जो पुरुष इन दोनों में किसी प्रकार के भेद को नहीं जानता मानता वही ईश्वर का प्रिय है॥

८ (प्रश्न)-शिवपुराण विद्येश्वर संहिता अध्याय १८ में लिखा है कि शिवलिंग लिंगाकार होना चाहिये। वहीं में लिखा है कि शिवलिंग ४ अंगुल का होना उत्तम है॥

और आप अपने लेख में लिखते हैं कि शिवलिंग अंडे के आकार का होना चाहिये, और शिवलिंग पूजने का कारण आपने दूसरा ही बताया है, और शिव पुराण में दूसरी तरह से बताया है। धर्म संहिता अध्याय १० के सब पृष्ठ देखें लिंग पूजने का कारण उत्पत्ति किस प्रकार कही है। और धर्म संहिता अध्याय ५० में लिखा है कि जब २ सृष्टि जलमय हुई तब २ तीनों देवता साथ में थे, जब ब्रह्मा विष्णु ने शंकर से कहा कि सृष्टि करो, तब शंकर जल में प्रविष्ट हुये, तब दिव्य सहस्र वर्ष जल ही में रहे, तब दोनों ने मिल के सृष्टि रची, तब शिव जीने बाहर आके देखा और क्रोध कर सृष्टि का संहार करने लगे, तब दोनों ने शंकर की बहुत प्रार्थना की, तब शंकर प्रसन्न होके बोले कि सृष्टि तो हो गई फिर इस लिंग का क्या काम है। तब लिंग छेदन कर फेंक दिया तब लिंग आदि अंत रहित अति विशाल हुआ, तब दोनों देवता लिङ्ग का पता लगाने को नीचे ऊपर गये और पता न लगा, तब आकाश वाणी हुई कि तुम शिवलिंग पूजो तब से लिंग पूजित है॥

पाठक महाशयों को ज्ञात रहे कि ऊपर लिखा पूर्व पत्र वा प्रश्न हमारे पास बा० ईश्वर दास जी-मुंडीपार, पोस्ट साकोली जि० भण्डारा से आया है। हम उक्त बा० ईश्वर दास जी को धन्यवाद देते हैं। कि सर्व साधारण के उपकारार्थ प्रश्न भेजा। हम पहिले प्रकाशित कर चुके हैं कि शिवलिंग पूजा विषय में जिन २ महाशयों को जो २ शंका हों हमारे पास लिख कर भेजें. हम यथाशक्ति सब का समाधान करेंगे। और यह शिवलिंग पूजा का लेख बहुत दिनों में समाप्त होगा। क्योंकि आगे २ इस विषय पर बहुत सा लि-

चार लिखना शेष है। जिस में संभव है कि स्वयमेव अनेक शंकाओं का समाधान आ जायगा। अब यहां शिवमहापुराणस्थ विद्येश्वर संहिता के १८ वें अध्याय का शिवलिंग सम्बन्धी विचार मूल सहित लिख के प्रकाशित करते हैं ॥

सूतउवाच-लिङ्गानांचक्रमंवक्ष्ये यथावच्छृणुतद्विजाः ।
तदेवलिङ्गंप्रथमं प्रणवंसार्वकामिकम् ॥ २७ ॥
सूक्ष्मंप्रणवरूपंहि । सूक्ष्मरूपंतुनिष्कलम् ॥
स्थूललिङ्गंहिसकलं तत्पञ्चाक्षरमुच्यते ॥ २८ ॥
तयोःपूजातपःप्रोक्तं साक्षान्मोक्षप्रदेउभे ।
पौरुषप्रकृतिभूतानि लिङ्गानिसुबहूनिच ॥ २९ ॥
तानिविस्तरतोवक्तुं शिवोवेत्तिनचापरः ।
भूविकाराणिलिङ्गानि ज्ञातानिप्रब्रवीमिवः ॥ ३० ॥
स्वयंभूलिङ्गंप्रथमं विन्दुलिङ्गंद्वितीयकम् ।
प्रतिष्ठितंचरंचैव गुरुलिङ्गंतुपञ्चमम् ॥ ३१ ॥
देवर्षितपसातुष्टः सान्निध्यार्थंतुतत्रवै ।
पृथिव्यन्तर्गतःशर्वो बीजंवैनादरूपतः ॥ ३२ ॥
स्थावराङ्कुरवद्भूमि-मुद्भिद्यव्यक्तएवसः ।
स्वयंभूतंजातमिति स्वयंभूरितितंविदुः ॥ ३३ ॥
तल्लिङ्गपूजयाज्ञानं स्वयमेवप्रवर्धते ।
सुवर्णरजतादौवा पृथिव्यांस्थण्डिलेऽपिवा ॥ ३४ ॥
स्वहस्ताल्लिखितंलिङ्गं शुद्धप्रणवमन्त्रकम् ।
यन्त्रलिंगंसमालिख्य प्रतिष्ठावाहनंचरेत् ॥३५॥
विन्दुनादमयंलिङ्गं स्थावरंजङ्गमंचयत् ।
भावनामयमेतद्धि शिवदृष्टंनसंशयः ॥ ३६ ॥
यत्रविश्वस्यतेशम्भु-स्तत्रतस्मैफलप्रदः ।
स्वहस्ताल्लिखितेयन्त्रे स्थावरादावकृत्रिमे ॥ ३७ ॥

आवाह्यपूजयेच्छम्भुं षोडशैरुपचारकैः ।
स्वयमैश्वर्यमाप्नोति ज्ञानमभ्यासतोभवेत् ॥ ३८ ॥
देवैश्चऋषिभिश्चापि स्वात्मसिद्ध्यर्थमेवहि ।
समन्त्रेणात्महस्तेन कृतंयच्छुद्धमण्डले ॥ ३९ ॥
शुद्धभावनयाचैव स्थापितंलिङ्गमुत्तमम् ॥
तल्लिङ्गंपौरुषंप्राहु-स्तत्प्रतिष्ठितमुच्यते ॥ ४० ॥
तल्लिङ्गपूजयानित्यं पौरुषैश्वर्यमाप्नुयात् ।
महद्भिर्ब्राह्मणैश्चापि राजभिश्चमहाधनैः ॥ ४१ ॥
शिल्पिनाकल्पितंलिङ्गं मन्त्रेणस्थापितंचयत् ।
प्रतिष्ठितंप्राकृतंहि प्राकृतैश्वर्यभोगदम् ॥ ४२ ॥
यदूर्जितंचनित्यंच तद्धिपौरुषमुच्यते ।
यद्दुर्बलमनित्यंच तद्धिप्राकृतमुच्यते ॥ ४३ ॥
लिङ्गंनाभिस्तथाजिह्वा नासाग्रंचशिखाक्रमात् ।
कट्यादिषुत्रिलोकेषु लिङ्गमाध्यात्मिकंचरम् ॥ ४४ ॥
पर्वतंपौरुषंप्रोक्तं भूतलंप्राकृतंविदुः ।
वृक्षादिपौरुषंज्ञेयं गुल्मादिप्राकृतंविदुः ॥ ४५ ॥
षाष्टिकंप्राकृतंज्ञेयं शालिगोधूमपौरुषम् ।
ऐश्वर्यंपौरुषंविद्या-दणिमाद्यष्टसिद्धिदम् ॥ ४६ ॥
सुखोधनादिविषयं प्राकृतंप्राहुरास्तिकाः ।
प्रथमंचरलिङ्गेषु रसलिङ्गंप्रकथ्यते ॥ ४७ ॥
रसलिङ्गंब्राह्मणानां सर्वाभीष्टप्रदंभवेत् ।
बाणलिङ्गंक्षत्रियाणां महाराज्यप्रदंशुभम् ॥ ४८ ॥
स्वर्णलिङ्गंतुवैश्यानां महाधनपतित्वदम् ।
शिलालिङ्गन्तुशूद्राणां महाशुद्धिकरंशुभम् ॥ ४९ ॥
स्फाटिकंबाणीलिङ्गंच सर्वेषांसर्वकामदम् ।
स्वीयाऽभावेऽन्यदीयंतु पूजायांननिषिद्ध्यते ॥ ५० ॥

स्त्रीणांतुपार्थिवंलिङ्गं सभर्तृणांविशेषत: ।
विधवानांप्रवृत्तानां स्फाटिकंपरिकीर्त्तितम् ॥ ५१ ॥
विधवानांनिवृत्तानां रसलिङ्गंविशिष्यते ।
बाल्येवायौवनेवापि वार्द्धकेवापिसुव्रता: ! ॥ ५२ ॥
सविकारान्राजसादीन् गुणान्रुन्धेव्यपोहति ।
गुणातीत:परशिवो गुरुरूपंसमाश्रित: ॥ ८४ ॥
गुणत्रयंव्यपोह्याग्रे शिवंबोधयतीतिस: ।
विश्वस्तानांतुशिष्याणां गुरुरित्यभिधीयते ॥ ८५ ॥
तस्माद्गुरुशरीरन्तु गुरुलिङ्गंभजेद्बुध: ।
गुरुलिङ्गस्यपूजातु गुरुशुश्रूषणंभवेत् ॥ ८६ ॥

भावार्थ—इस प्रकरण में लिङ्ग पद का अर्थ रूप है अर्थात् जिन २ रूपों में शिव जी की पूजा भक्ति यहां दिखलायी है वे सभी शिव जी के लिङ्ग नाम कल्पित रूप हैं। जैसे लिखे वा छपे हुए कल्पित अनित्य वर्णों के रूपों से विद्या पढ़के मनुष्य विद्वान् वा कृतार्थ हो जाता है वैसे ही कल्पित अनित्य रूपात्मक लिङ्गमूर्त्तियों की पूजा उपासना द्वारा मनुष्य का कल्याण हो जाता है। सूत जी कहते हैं कि हे तपस्वी लोगो ! मैं शिव जी के लिङ्गों नाम रूपों का क्रम कहूंगा उस को यथावत् सुनो। सब से प्रथम वा मुख्य शिव का रूप प्रणव है, इस प्रणव के द्वारा उपासना करना सब कामनाओं को पूरा करता है ॥ २७ ॥ यह प्रणव लिङ्ग भी दो प्रकार का है एक सूक्ष्म द्वितीय स्थूल, सूक्ष्म-ओम्-रूप (और स्थूल पञ्चाक्षर नाम) सर्ववर्णमालारूप है। इसी सर्व वर्णात्मक स्थूल की प्रतिमा पञ्चमुखी महादेव की बनती है ॥ ॥ २८ ॥ इन स्थूल सूक्ष्म प्रणवात्मक दो रूपों की पूजा करना तप कहाती, इसी से ये दोनों प्रकार की पूजा मोक्ष को देने वाली हैं। पुरुष शक्ति तथा प्रकृति शक्ति सम्बन्धी शिव जी के असंख्य लिङ्ग अर्थात रूप हैं ॥ २९ ॥ उन सब रूपों का वर्णन साक्षात् शिव जी ही कर सकते हैं, अन्य नहीं, परन्तु पृथिवी के विकार जो शिव जी के लिङ्ग नाम बोधक चिन्ह मुझ को ज्ञात हैं उन को आप लोगों से कहता हूं ॥ ३० ॥

शेष आगे—

## ब्रा०स० भा० ६ अं० २ पृ० ६४ से आगे शेष प्रेरितलेख ॥

वह कैसे उस में सत्पात्र ब्राह्मण का शरीर वेदि, संकल्प यज्ञ, पशु आत्मा, मन रस्सी, बुद्धि सदःशाला, मुख आहवनीय, नाभिस्थल में उदर का जाठराग्नि गार्हपत्य, प्राण अध्वर्यु, अपान होता, व्यान ब्रह्मा, समान उद्गाता, इन्द्रियां यज्ञपात्र हैं, जो इस प्रकार जानता है वह इन्द्रियों के साथ शब्द स्पर्शादि विषयों का होम कर देता है, कठशाखास्थ श्रुति से भी जाना जाता है। और भी प्रमाण कहते हैं कि दान देने वाले दाता पुरुष की वह दान पाप से रक्षा करता है, कि जो वेद रूप इंधन से प्रज्वलित ब्राह्मणों के मुख रूप अग्नि में होम किया जाता है। न फैलता न व्यर्थ होता और न किसी प्रकार के अनिष्ट का कारण होता है, अग्निहोत्र से बहुत अच्छा यह है कि जो ब्राह्मण के मुख में होम किया गया है। ध्यान रूप अग्नि सत्य का संचय क्षमा से पुष्टि अथवा पुरोडाश, अहिंसा—दया, सन्तोष यूपस्तम्भ प्राणियों के लिये अभय दानरूप कृच्छ्रव्रत, ऐसा स्मरण करके विद्वान् पुरुष संसार के साथ संबन्ध का त्याग करता हुआ मानस यज्ञ को प्राप्त होता है। पुरुष अधर्माचरण से मृत्यु जनक दोषों को प्राप्त होता है, अर्थात् अधर्म से चित्त में काम, और लोभ की अधिकता हो जाती है, इन दोनों की प्राधिक्यता को ही विदुर ने धृतराष्ट्र के प्रति मृत्यु का कारण बतलाया था। (सत्यंवदतमानृतम्) सत्य बोलो झूठ मत बोलो क्योंकि झूठ बोलने से बढ़कर और कोई पाप नहीं ॥

### वरंमौनंकार्यं नचवचनमुक्तंयदनृतम्,

चुप रहना अच्छा है परन्तु झूठ बोलना अच्छा नहीं, झूठ बोलने से पुरुष इस प्रकार सूख जाता है कि जिस प्रकार काटा हुआ वृक्ष जड़ सहित सूख जाता है। इस लिये सत्य ही बोले परन्तु सत्य भी ऐसा बोले जिस से दूसरे का अप्रिय न हो। काणे पुरुष को काणा कहना सत्य तो है परन्तु सुनने वाले को दुःख देता है, अतः ऐसा सत्य बोलना अथवा जिस में छल हो ठीक नहीं। सत्यंवदपरुषंवर्जयेत्स्युवेत्तम्। मनुजी ने भी कहा है कि—

### सत्यंब्रूयात्प्रियंब्रूयान्न ब्रूयात्सत्यमप्रियम् ॥

सत्य बोले परन्तु अप्रिय सत्य न बोले। रामायण का इतिहास है कि जब भगवान् रामचन्द्र सुमंत्र को रथ लेकर अयोध्या को वापिस जाने के लिये कहने लगे उस समय सुमंत्र ने रामचन्द्र जी से कहा कि हे कल्याण! मुझ को भी वन में साथ जाने की आप आज्ञा दें, क्योंकि मैं आप की माता कौशल्या से क्या कहूंगा कि मैं रामचन्द्र को १४ वर्ष के लिये वन में छोड़ आया

हूं ?। हे धार्मिक ! यह बात तो सत्य है परन्तु अप्रिय सत्य है । इस से भी पुरुष को पाप का भागी बनना पड़ता है, और यदि ऐसा कहूं कि रामचन्द्र को मामा के घर छोड़ आया। हूं तो यह सर्वथा झूठ है। इस से भी मनुष्य पाप का भागी बनता है, इस लिये हे वीर ! मैं किस प्रकार अयोध्या में जाऊं। इस प्रकार का उन लोगों का जीवन था, उन को धन्य है। (दीर्घं पश्यत मा-ह्रस्वम्) दीर्घदर्शी बनो अदीर्घदर्शियों से विचार मत करो, दीर्घदर्शियों का दोनों लोकों में कल्याण होता है, और जो अल्पदर्शी पामर होते हैं, वे अपयश और दुःख के भागी होते हैं, राजा युधिष्ठिर धर्म की मर्यादा को लेकर जिस समय वन में भाइयों सहित दुःख के दिनों को पूरा कर रहे थे, उस समय अदीर्घदर्शी दुर्योधन ने यह सोचा कि मैं दुःख में पड़े हुये द्रौपदी के सहित पाण्डवों को देखूं, इस से मुझ को अधिक आनन्द होगा, और मैं उन को देख कर उपहास करूंगा, इस विचार को ले कर दुर्योधन कर्णादिकों के सहित पाण्डवों की दुर्दशा देखने के लिये वन में पहुंचा। संसार में यह बात प्रायः प्रसिद्ध है कि जो किसी के लिये गढ़ा खोदता है, उस कुकर्म के प्रतीकार में उस के लिये कूप खोदा जाता है, दुर्योधन पाण्डवों को दुःखी समझ कर उपहास करने को गया था, परन्तु वन में इन्द्रप्रेरित गन्धर्वों से उस का ऐसा युद्ध हुआ कि स्त्रियों के सहित दुर्योधन को बान्धकर आकाश की ओर लगये यह देखकर दुर्योधन के प्रधान २ मंत्री जो पांडवों के प्रभाव को जानते थे युधिष्ठिर जी के पास आकर कहने लगे कि भगवन् ! दुर्योधन को कुरुवंश की स्त्रियों सहित गंधर्व बांधकर ले गये हैं। इस लिये आप उन का रक्षण करें। यह सुन युधिष्ठिर बड़ी भारी दीर्घदर्शिता को काम में लाये और अर्जुन से कहने लगे कि यद्यपि दुर्योधन दुर्दशा में आये हुये हम को देखने के वास्ते आया था, परन्तु अब वह स्वयं अपने कुकर्म के कारण अपनी स्त्रियों के सहित बंधन में आगया है, अब हम को दीर्घदर्शी बनना चाहिये। उस अदीर्घदर्शी की तरह नहीं देखना चाहिये। अपने कुल की स्त्रियों की रक्षा करनी चाहिये, क्योंकि वे अबला हैं। परन्तु अदीर्घदर्शी दुर्योधनादिकों में यह ऊंच भाव कहां समा-सकते थे, द्रौपदी के विलाप करते हुये भी अदीर्घदर्शियों ने धृष्टता की, द्रौप-दी के विलाप करने पर भी दुर्योधन आदि को अदीर्घदर्शिता के कारण कुछ भी विचार न हो सका—द्रौपदी के विलाप का कुछ आशय निम्न लिखित प्रकार से है—

## सभा में व्याकुल द्रौपदी पुकारी जी ।

हाय ! दुष्ट दुर्योधन ने मेरी साड़ी उतारी जी ॥

टेक—इस सभा में भीष्मादि विद्वान् भारी जी ।

हाय उन्हों ने भी अब मौन धारी जी ॥

यह बैठे हैं भीम पराक्रमी बड़े भारी जी ।

इन्हों ने भी मेरे दुःख के समय गदा भूमि पै डारी जी ॥

सुनो द्वारका के वासी विनती अब मोरी जी ।

हाय मैं क्याकरूं रक्षा करो मेरी मैं अवला विचारी जी ॥

गोविंद २ कर पुकारी जी । हाय रक्षा करो अब तुम

विन किस की आश धारूं जी ॥

( परं पश्यत मापरम् ) अविनाशी सत्य आत्मा को देखो, विनाशी असत्य जगत् को न देखो „ उसी परम परमात्मा को देख वा जान कर पुरुष अमृत को प्राप्त होता है ॥

तमेव विदित्वातिमृत्युमेति नान्यः पन्था विद्यतेऽयनाय ।

अविज्ञाते परे तत्त्वेशास्त्राध्ययनं सुनिष्फलम् ।

परमतत्व परमात्मा के ज्ञान विना शास्त्राध्ययन निष्फल है, परम आत्मा के दर्शन अथवा विचार से अमृत और मृतभाव के तत्त्व को जानता है ॥

सर्वेवेदायत्पदमामनन्ति तपाꣲसिसर्वाणिचयद्वदन्ति ।

यदिच्छन्तोब्रह्मचर्य्यञ्चरन्ति तत्तेपदꣲसंग्रहेणब्रवीम्योमित्येतत् ॥ १५ ॥

एतद्ध्येवाक्षरंब्रह्म एतदेवाक्षरंपरम् ।

एतद्ध्येवाक्षरंज्ञात्वा योयदिच्छतितस्यतत् ॥

एतदालम्बनंश्रेष्ठ—मेतदालम्बनम्परम् ।

एतदालम्बनंज्ञात्वा ब्रह्मलोकेमहीयते ॥ १७ ॥

अणोरणीयान्महतोमहीया—नात्मास्यजन्तोर्निहितोगुहायाम्,

तमक्रतुःपश्यतिवीतशोको धातुःप्रसादान्महिमानमात्मनः ॥

अशरीरंशरीरेष्व—नवस्थेष्ववस्थितम् ।

महान्तंविभुमात्मानं मत्वाधीरोनशोचति ॥

मृत्यु देवता नचिकेता के प्रति वर्णन करते हैं कि संक्षेप से मैं उस पद को तेरे से कहता हूं सम्पूर्ण वेद अर्थात् वेद के एकदेशरूप उपनिषद् पाने योग्य उस पद को अविभाग से प्रतिपादन करते हैं। और सम्पूर्ण तपों से जिस पद को अर्थात् ध्यान की प्राप्ति का हेतु कहते हैं। जिस पद की प्राप्ति की इच्छा वाले ब्रह्मप्राप्ति के अर्थ ब्रह्मचर्य को धारण करते हैं। जिस को तू जानना चाहता है, उस पद को मैं तेरे से संक्षेप से कहता हूं, वह पद कौनसा है इस विषय में कहते हैं कि उक्त पद जो जानने के योग्य है कौन है? वह यह ओं, ओं शब्द का वाच्य और ओं शब्दरूप प्रतीक वाला है, इस से यही अक्षर अविनाशी रूप ब्रह्म पर अर्थात् निर्गुणरूप श्रेष्ठ है। इन दोनों की प्रतीकरूप जो यह ओंकार अक्षर है यही अक्षर अविनाशी रूप ब्रह्म है। इस प्रकार उपासना करके जो पुरुष जिस परंब्रह्म अथवा अपरं ब्रह्म की इच्छा करता है; उस को वही प्राप्त होता है। इन दोनों में से परब्रह्म की जब इच्छा करता है, तब वह जानने योग्य होता है, अपर ब्रह्म की जब इच्छा करता है तब वह पाने योग्य होता है। इसीलिये यह ओंकार रूप अवलम्बन है, अर्थात् उपासना का आश्रय है, जो ब्रह्मप्राप्ति के साधनरूप अन्य अवलम्बनों से श्रेष्ठ है। अर्थात् श्लाघा करने के योग्य है। परन्तु यह श्रेष्ठ अवलम्बन है उक्त पर ब्रह्मरूप अथवा अपर ब्रह्मरूप अवलम्बन को जान कर ब्रह्मलोक में महिमा को पाता है॥

नजायतेम्रियतेवाविपश्चिन्नायंकुतश्चिन्नबभूवकश्चित् ।
अजोनित्यःशाश्वतोयम्पुराणो नहन्यतेहन्यमानेशरीरे॥
हन्ताचेन्मन्यतेहन्तुं हतश्चेन्मन्यतेहतम् ।
उभौतौनविजानीतो नाऽयंहन्तिनहन्यते ॥

इत्थंभूत आत्मा है तो पुरुष उस को किस प्रकार जान सकता है इसी विषय में कहते हैं—यह आत्मा सूक्ष्म वस्तु से भी अतिसूक्ष्म है, महत् परिमाण वाले पृथिवी आदि से भी अतिशय महान् बड़ा है, संसार में जो वस्तु सूक्ष्म है या बड़ी है वह नित्य आत्मा से ही है॥

यह आत्मा ही सर्वनामरूप वस्तु मय उपाधि वाला होने से सूक्ष्म से अति सूक्ष्म और महत् से अतिमहान् है। फिर वह आत्मा या जन्तु ब्रह्मा से ले कर स्तम्ब पर्यन्त प्राणियों के हृदयरूप गुहा में अपने आप रूप से स्थित है। इत्थंभूत आत्मा को जिस के लिंगदर्शन, श्रवण, मनन और विज्ञान हैं कामना रहित

और बाह्य विषयों से शान्त हुई बुद्धि वाला उक्त प्रकार से जब देखता है। तब अपने इस शरीर को धारण करने से प्रसन्न होता है, क्योंकि मनुष्यजन्म का जो कृत्य था, उस को उस ने सफल किया, धातु जो मन आदि कारण हैं, इस की प्रसन्नता से आत्मा की महिमा को देखता है। यह मैं हूं, इस प्रकार भाषात् बोध करता है, इस से शोक रहित होना चाहिये। कामना वाला प्राकृत पुरुष इस आत्मा को दुःख से जानने के योग्य होता है, यम देवता कहते हैं मद रहित और मद सहित हर्ष सहित और हर्ष रहित ऐसे विरुद्ध धर्मवाले को मेरे सिवाय और दूसरा कौन जानता है। अर्थात् सूक्ष्म बुद्धि वालों के ही जानने योग्य है, सर्वसाधारण के नहीं। उक्त आत्मज्ञान से शोक का नाश होता है, स्वरूप से आत्मा आकाश के सदृश है इसलिये अशरीर है, और स्थिति से रहित अनित्यदेव, पितृ, और मनुष्य आदिक शरीरों में स्थित नित्य विकार रहित है, और महान् बड़ा है। आत्मा विभु निरपेक्ष व्यापक है। इत्यंभूत आत्मा को बुद्धिमान् पुरुष यह आत्मा मैं हूं, ऐसा जानकर शोक को नहीं प्राप्त होता, ऐसे आत्मवेत्ता को शोक नहीं होता, इसी से शोक रहित होता है। यद्यपि यह आत्मा दुःख से जानने योग्य है, तथापि उपाय से सम्यक् जानने योग्य ही है, पूर्वाचार्य इस प्रकार कहते हैं॥

नायमात्माप्रवचनेनलभ्यो नमेधयानबहुनाश्रुतेन।
यमेवैषवृणुतेतनलभ्य—स्तस्यैषआत्माव‍ृणुतेतनूंस्वाम्॥

यह आत्मा अधिक पठन से जानने योग्य नहीं, न केवल बुद्धि से जानने योग्य है। न केवल भिन्न २ शास्त्रों के श्रवण से आत्मा जानने योग्य है तो किस पुरुष से आत्मा सम्यक् जाना जाता है। इस विषय में कहते हैं कि जो अपने आत्मा को ही यह साधक पुरुष चाहता है, जिस ही इच्छने वाले आत्मा से आप आत्मा जानने योग्य है, जो पुरुष निष्काम है, वह आत्मा की ही इच्छा करता है। आत्मा ही से आत्मा जाना जाता है, अपने आत्मा की कामना वाले पुरुष को यह आत्मा अपनी पारमार्थिक तनु अपने स्वभाव को प्रकाशित कर देता है॥

नाविरतोदुश्चरिता—न्नाशान्तोनासमाहितः।
नाशान्तमानसोवाऽपि प्रज्ञानेनैनमाप्नुयात्॥

तुलाराम शा०—करनाल

याशास्तिलोकेजहिकामकोपौ लोभंचतावद्भवसाधुवृत्तः।
नोचेत्समोद्धारमदःप्रपन्नो नैयात्परामिष्टगतिंमनुष्यः॥१॥

यांपूर्वजाःसूरिणएवमूचुः श्रीशङ्कराद्याःपरमार्हणीयाः ।
गीतासुगीतायदिस्यात्तदालमध्यात्मशास्त्रैरपरैर्महद्भिः ॥२॥
मुमुक्षवोयांपरमादरेण विचार्य्यशान्तिंपरमांलभन्ते ।
अध्यात्मविद्येतिपरामहान्तः प्राचुस्तथाद्यापिवदन्तियांहि॥३॥
श्रीविश्वनाथस्यपरात्रभक्तिर्मुक्तेरुपायःपरमोनिरूपितः ।
तत्साधकाश्चाह्यतयोपदिष्टाः कामादयस्तेकथितात्रिरोधिनः॥४॥
श्रीकृष्णपादैस्तुयदर्जुनाय तद्धर्मयुद्धंकरणीयमुक्तम् ।
द्वेषंचस्वार्थंचविहाययत्र पापंनतस्मान्नतथार्थशास्त्रे ॥ ५ ॥
नात्तंपुराकैश्चिदपीतिशास्त्रे नैतर्हिकैश्चित्कथितंसुविद्भिः ।
गीतार्थशास्त्रंश्रुतिलोविरुद्धा क्वचित्क्वचिन्नेतिवचःप्रमाणम्॥६॥
श्रीयोगिराजेनपरात्मनाय–त्प्रावाचिमांयःस्मरतीतितत्र ।
नैतेनदोषःपरमात्मनापि वेदेषुनैजापचितिःप्रदिष्टा ॥ ७ ॥
तस्मादवोचन्नरदेवशर्म्मा गीतार्थशास्त्रंविरुणद्धिवेदात् ।
क्वचित्क्वचिच्चेतितदुक्तिरार्य्यै–र्नमाननीयानहिसारगर्भा ॥८॥
वेदेषुराज्ञःसुतरांनिरूपितो धर्म्मोदयानन्दमतेनतेन ।
तान्राजनीतिंकथयन्तुतस्य मतानुगाःकिन्नवदन्तिधृष्टाः॥९॥
तन्निर्मिताःप्रायशएवसर्वे ग्रन्थास्तथानीतिमयाहिसन्ति ।
तान्नीतिग्रन्थान्नहिलोवदन्ति गीतांवदेत्कोपिननीतिशास्त्रम्॥१०॥

भावार्थ–यह है कि जो गीता उपदेश करती है कि काम क्रोध, लोभ, को त्याग कर साधुवृत्त हो अन्यथा मनुष्य इष्ट परम गति को नहीं पा सकता है। जिस गीता को विचार कर मुमुक्षु परम शान्ति को पाते, हैं जिस को महात्माओं ने परा अध्यात्मविद्या कहा और कहते हैं। इस में जगदीश की परा भक्ति मुक्ति का परम उपाय निरूपित किया है, और मुक्ति के साधन शम दमादिक ग्राह्य कहे हैं, और कामादिक विरोधी कहे हैं। और श्री कृष्ण महाराज ने अर्जुन के तांईं द्वेष और स्वार्थ को त्याग कर धर्म्म युद्ध करने की आज्ञा दी है कि धर्म युद्ध से पाप नहीं होता है। नीतिशास्त्र में ऐसी बात नहीं है उस में केवल स्वार्थ को प्रायशः प्रधान रक्खा है। इसी

कारण उस का नामान्तर अर्थ शास्त्र भी है। शास्त्र में पहिले व किन्हीं विद्वानों ने गीता को कहीं अर्थ शास्त्र और वेद विरुद्ध कहा और व अब कहते हैं। और जो परमात्मा योगिराज श्रीकृष्ण महाराज ने "योमांस्मरति इत्यादि" कहा है इन से कोई दोष नहीं समझना चाहिये क्योंकि परमात्मा ने वेदों में भी अपनी पूजा बतलाई है। इसलिये नरदेव शास्त्री ने जो गीता को अर्थ शास्त्र और कहीं कहीं वेद विरुद्ध कहा और सद्धर्म के आश्विन मास बुधवार ८ साल १९६५ के अङ्क में छपवाया है वह किसी को नहीं मानना चाहिये। स्वामि दयानन्द सरस्वती ने अपने बनाये हुये वेद भाष्यादि ग्रन्थों में प्रायः राजधर्मादि की भरमार की है फिर दयानन्द के चेले वेदों और उन ग्रन्थों को क्यों नीति शास्त्र नहीं कहते और मानते ? हैं। गीता को कोई भी नीति शास्त्र नहीं कह सकता है॥

वेदप्रकाशस्या—१२—९—ङ्के पत्रपृष्ठे—१६३—यत्समालोचितं योगिनएव सत्यप्रतिष्ठायां क्रियाफलाश्रयत्वं निर्दिष्टं नैव यान् पापिनोऽपि योगीवदेवयूयं भवत धार्म्मिकाइति तेषु तत्त्वं पश्यामइत्यादि० तत्सर्वमापातरमणीयम्—तथाहि—नहि धार्म्मिको भूयाः स्वर्गं प्राप्नुहीति तदुक्तिः स्वस्मिन्सम्भवति। मध्यमप्रयोगात्कर्त्तृकर्म्मविरोधाच्च—नह्येकएव प्रयोजकः प्रयोज्यश्च भवेत्, यश्च लोके तथा वदति व्यवहरति वा स उन्मत्त इत्युपेक्ष्यते सर्वैः किं पुनर्महाज्ञानी महात्मा योगी तथा व्यवहरेत्, योगिनोहि दयार्द्रहृदयास्ते पुनः सर्वेषां पापं संहृत्य किंन नयन्ति ? तान्सर्वान्स्वर्गमित्यनुयोगे स एवं पृष्टः प्रत्याचष्टां किं भवन्मते—परमात्मा न दयालुर्दयालुश्चेत्स किं न सर्वान् पापिनः शुद्धीकृत्य सुखिनः करोति ?। यदि न दयालुरिति ब्रूषे तर्ह्यागमविरोधो दन्दह्यतएवत्वेति। अथापि ब्रूषे सशक्तोऽपि यथायोग्यं यथान्यायमेवानुकम्पतइति—तर्हि शक्तोऽपि योगी तथैव व्यवहरतीति नालं ते विवादेनेति दिक्॥

कृपैषी गोविन्दरामशर्म्मा ज्योतिषी

माहनराजधानीवासी।

## सरस्वती मासिकपत्रिका ।

इस पत्रिका के भाग ८ संख्या ८ में वेद शब्द तथा वेद विषय पर और आर्य शब्द की व्युत्पत्ति इन दो शीर्षकों द्वारा जो दो लेख छपे हैं, उन पर अति संक्षेप से हम अपना विचार प्रकाशित कर अपने पाठकों को दिखाना चाहते हैं। १-वेद तीन ही हैं, अथर्ववेद एक प्रकार का परिशिष्ट है। सरस्वती सं० का यह लिखना ठीक नहीं है। यदि सरस्वती के सम्पादक जी पं० सत्यव्रत सामश्रमी कलकत्ता निवासी का वह लेख देख लेते कि जो उक्त महाशय ने वेदत्रयवादी अंगरेजों की राय का खण्डन करते हुए निरुक्त की भूमिका में लिखा है। तो ऐसा कदापि न लिखते कि वेद तीन ही हैं। दूसरी बात यह कि जैमिनीय मीमांसादि तथा कल्पसूत्रादि से वेद के विषय में यह निर्णय हो चुका है कि चारों वेद की इबारत वा रचनाशैली तीन ही प्रकार में विभक्त है। १-ऋग् २-यजु ३-साम, जहां २ रचना शैली रूप से वेदों का परिगणन किया है, वहां २ ऋगादि तीन ही शब्दों से चारों वेद का ग्रहण हो जाता है। क्योंकि अथर्ववेद में भी ऋगादि रूप ही रचना है। चार वेदों का विभाग यज्ञ की प्रक्रिया पर निर्भर किया गया है। होताओं सम्बन्धी काम ऋग्वेद से, अध्वर्यु सम्बन्धी यजुर्वेद से, उद्गाताओं सम्बन्धी सामवेद से, और ब्रह्मा सम्बन्धी काम अथर्व से होता है। यदि सरस्वती के सम्पादक इन दो बातों की भी ठीक २ निगरानी कर लेते तो अंगरेजों [ जो अब तक भी वेद का मर्म वा तत्त्व जान सकने में असमर्थ हैं ] की राय के पिछलगा कदापि न बनते। यदि पहिले तीन वेदों का प्रगट होना कोई मान बैठे तो जिस यज्ञ की सिद्धि के लिये वेद प्रकट हुए हैं वह यज्ञ तीन टांग का लंगड़ा मानना पड़ेगा अर्थात् तीन वेदों से ब्रह्मा के बिना यज्ञ हो ही नहीं सकता, तब तीन वेदों का पहिले होना निरर्थक रहेगा। वेदों की तीन वा चार संख्या पर बहुत कुछ लिखा जा सकता है पर लेख बढ़ने के विचार से हम विशेष नहीं लिखते॥

२-दूसरी बात वेदों को साधारण मनुष्य कृतिकृत लिखा है, वेद में मद्य, मांस, द्यूत नाम जुआ खेलने का लेख है। वेद में ऋषियों की निजदशा का वर्णन भी आया है, यदि वेद ईश्वरोक्त हैं तो वे २ मन्त्र ऋषियों की अवस्था के ज्ञापक कैसे हुए? इत्यादि कई बातें ऐसी भी लिखी हैं जिन से वेद की तुच्छता प्रकट होती है॥

उत्तर-सरस्वती के सम्पादक ने पहिले वेद की कुछ प्रशंसा लिखी है कि "वेद हमारा अति प्राचीन धर्म ग्रन्थ है" इस कारण उसे आदर की दृष्टि से देखना ही चाहिये" आगे चलकर सत्य का झगड़ा उठाते हुए मनुष्य कृत सिद्ध करने में जो २ बातें लिखी हैं, उन से साफ २ वेद को अनादर की दृष्टि से देखा है। इस कारण यह लेख पूर्वापर विरुद्ध भी है। हमारा निश्चय यह है कि सम्पादक सरस्वती ने वेद का वेदपन जानने का उद्योग नहीं किया, और वेद का मर्म जान भी नहीं पाया, किन्तु वेद के विषय में अब तक अंगरेजों ने जो कुछ विचार प्रगट किये हैं उन्हीं को लेकर लिखा है, उतना ही समझे हैं। और जिस पुरुष ने जिस विषय में जितना समझा है वह अपनी समझ के अनुसार लिखता है तो उस का लिखना असत्य नहीं पर यदि वह यह विचार प्रकाशित करदे कि मेरी समझ में अब तक जैसा आया लिखता हूं, और यह मान ले कि मैंने हद्द दर्जे तक इन वेद सम्बन्धी तत्व को नहीं जान लिया है। इस से मेरी कुछ भूल होगी तो मान लूंगा, ऐसी दशा होती तो सम्पादक सरस्वती को भी हम ठीक निर्दोष सत्यवादी मान लेते। सो ऐसा नहीं किया गया किन्तु लेख के ढंग से प्रतीत कराया गया है कि जो कुछ हम लिखते हैं वह अटल सत्य है, क्या सरस्वती के सम्पादक प्रतिज्ञा कर सकते हैं कि वेद विषय में हद्द तक हम ने जान लिया है। यदि वे ऐसी प्रतिज्ञा करें तो हम भी उन से वेदतत्व के जिज्ञासु बनने को तयार हैं। यदि प्रतिज्ञा न करें तो उन का लेख साध्य कोटि का होना सिद्ध ही हो गया। तब हम भी उन को सत्य का झगड़ा उठाने वाले मात्र कह सकते हैं। अस्तु ॥

वेद किस के बनाये हैं, वे कब और किस प्रकार प्रकट हुए ?। इत्यादि बातों का निर्णय होने से पहिले वेद का लाक्षणिक अर्थ और उस का अनुबन्ध चतुष्टय जान लेना चाहिये। जिन २ ऋषि महर्षि और आचार्यों ने साक्षात् ब्रह्म परमात्मा से वेदों का प्रकट होना कहा वा जिन २ ने अपौरुषेय कहा है उन २ ने जो २ युक्ति प्रमाण दिये हैं, उन सब को जानना चाहिये तथा यह भी जान लिया जाय कि मनुष्य कृत होने की शंकाओं का समाधान क्या किया गया है। इन बातों को जान लेने पर स्वयमेव निर्णय हो सकता है कि वेद किस के बनाये हैं वा कैसे प्रकट हुए। इस का शेष विचार हम अगले अंक में प्रकाशित करेंगे ॥

श्रीहरिः ॥

# छुट्टनलाल की लीला ।

इस ही नवम्बर में सनातन धर्मसभा धार का जलसा था मुझे भी जाने का सौभाग्य प्राप्त हुआ था वहां से ता० १७ को लौटने पर वेदप्रकाश पढ़ा पाया पहिले ही विषयानुक्रम पर नजर पड़ी, लिखा हुआ था ब्राह्मणसर्वस्व की समालोचना—छु० ला० पृ० १८५ खस्तु-इच्छित पृष्ठ निकाला कुछ और ही रंग निकला भीतर समालोचना का गन्ध भी नहीं था, शायद छुट्टनलाल समालोचना शब्द का अर्थ भी नहीं जानते यही नहीं विषयानुक्रम का हेडिंग भीतर जा कर ब्राह्मणसर्वस्व का कुस्वत्व, खस्ता वकील का बस्ता बन गया है। क्यों न हो लेखक के गुणानुरूप लेख भी होने चाहियें जैसे आप यजमानों के यहां टके के लोभ से गरुड़ पुराण की कथा बांचते रहते हैं ऊपर से आर्यसमाजी बने रहते हैं तद्वत् आप का लेख भी गुप्तनाम रखता है। खैर भीतर वही ढाक के तीन पात देखने में आये प्रथम तो खस्ता जी पर आपने यह बिलकुल झूठा दोषारोपण किया है कि खस्ता जी ने पं० भीमसेन शर्मा की बिकालत की है-ध्यान से देखा जाय तो उस लेख में कुछ भी वकालत नहीं है पर छुट्टनलाल की तो नजर ही खुद खस्ता है तब क्या करें खुदरा फजीहत दिगरां नसीहत वाली मसल ही हुई अथवा व्यर्थ शब्दाडम्बर भरे विना उन्हें उपाय ही क्या सूझता, कुछ न कुछ तो उत्तर देकर अपने ग्राहकों का सन्तोष करना ही था मञ्चाः क्रोशन्ति, से कुछ तात्पर्य नहीं निकलता यहां तो लक्षणा की गई है इस के लिये कुछ नियम भी है न्यायदर्शन अ० २ में लिखा है ॥

सहचरणस्थानतादर्थ्यवृत्तमानधारणसामीप्ययोगसाधनाधिपत्येभ्यो ब्राह्मणमञ्चकटराजसक्तुचन्दनगंगाशाटकान्नपुरुषेष्वतद्भावेऽपि तदुपचारः ॥

इस न्यायसूत्र के अनुसार सहचारी आदि कारणों से तद्भाव न रहते भी व्यवहार किया जाता है पं० तुलसीराम का लेख क्या कोई व्याकरण है? जहां पर लक्षणा करली जाय यदि ऐसा ही समाधान होने लगेगा तो जहां कहीं किसी ने कुछ अशुद्ध लिखा झट लक्षणा करके समाधान कर दिया जब कि उपनिषद् का सिद्धान्त ही यह है कि—

न जायते म्रियते वा विपश्चिन्नायं भूत्वा भविता वा न भूयः ।
अजो नित्यः शाश्वतोऽयं पुराणो न हन्यते हन्यमाने शरीरे ॥

इस का अर्थ स्पष्ट प्रगट है कि यह आत्मा न जन्म लेता है न मरता है इस लिये " अग्निदग्धाश्च ये जीवायेऽप्यदग्धाः कुलेमम " इस श्लोक में जीव से शरीरार्थ ही ग्रहण किया जायगा न कि आत्मा का, क्या जो आत्मा महीने २ महीने में ही जिस शरीर से वियोग कर जाय वहां इस शब्द का व्यवहार न करोगे धन्य आगे कुट्टनलाल लिखते हैं "जरा खस्ता बुद्धि को ऐसे न टकराया करो वहां कुशाग्र बुद्धि काम देती है यदि ऐसा ही शब्दों पर विचार हम चलादें तो वेदप्रकाश का प्रधान यह शीर्षक ही शिर नीचा करदेगा ॥

समीक्षा—शब्दों पर ही सब विचार चल रहे हैं हम वेदप्रकाश को वेदप्रकाशाभास मानते हैं क्योंकि यह कल्पित नाम है जब से वेद प्रकाश निकला है इस में कुछ भी वेद सम्बन्धी विचार नहीं किया गया, इस पर भी तो ध्यान देना चाहिये था कि ब्राह्मणसर्वस्व का ह्रस्वत्व, क्या ब्राह्मणसर्वस्व में भी ह्रस्वत्व रह सक्ता है खुद तो पग २ पर टक्कर खाते हो ॥

आगे चल कर कुट्टन लाल ने नम्बर २ पर दूसरा लेख लिखा है इस में वही उछल कूद मचाई है यह लेख ५ पेज में खतम हुआ है इस में आपने अवश्य पं० तुलसीराम की विकालत की है प्रथम तो हेडिंग पर आपने सब जोर लगाया है कि कुट्टनलाल की भभकी हेडिंग सिर्फ हमारे हेडिंग का प्रत्युत्तर देने के लिये है सो यह बात नहीं क्योंकि भभकी का अर्थ घुड़की है कुट्टनलाल ने भीतर डरते हुए भी लेख में अपना ज्यादा जो अहंकार का परिचय दिया था इसी लिये मैंने हेडिंग में कुट्टनलाल की भभकी लिख दिया था क्या भभकी का अर्थ भयावह कहीं दिखा सक्ते हो। आप की प्रसन्नता इस लेख ही से टपकी पड़ती है अपने मुंह मियां मिट्ठू बनने की क्या जरूरी है मथुरा आर्यसमाज में जाने का हवाला दे कर कुट्टनलाल ने सर्वथा झूठे उद्गार निकाले हैं स्मरण रक्खो कि इस से कोई प्रयोजन सिद्ध न होगा-आर्यसमाज का आरम्भ होने से पहिले सभी सनातन वैदिकधर्मानुयायी थे कई आर्यों ने ब्रह्मदेव को कुछ देदेकर आद्धखण्डन के भजन गवाये थे, यह सर्वथा झूंठ है पर विचारे कुट्टनलाल का झूंठ बोलना झूंठ लिखना तो पेशा ही होगया है क्या इस से भी हाथ धोवें ॥

यद्यपि इस बार के अङ्क में इतना अवकाश नहीं रहा है कि हम कुट्टन लाल के लेख का सम्पूर्णरीत्या खण्डन करें तथापि पाठक साधारणतया ही इन की लीला जानलें ॥

असली उद्देश्य हमारे लेख का यह था कि विधवाविवाह सर्वथा वैदिक

परिपाटी द्वारा तिरस्कृत तथा शास्त्रविरुद्ध है जिसे अब क्या किन्तु त्रिकाल में भी कुट्टनलाल न सिद्ध कर पावेंगे ॥

दिधिषू शब्द का व्याकरणार्थ इसी लिये दिखाया गया था कि जिस से यह सिद्ध है कि दिधिषू नाम पापिनी का है कुट्टनलाल लिखते हैं कि इसमें पाप शब्द कहां से आ घुसा सो जरा नजर को दुरुस्त कर एक बार स्वामी दयानन्द कृतउणादिकोश देखिये जिस की टीका में लिखा है कि दिधिं धैर्यं इन्द्रियदौर्बल्यात स्यति त्यजतीति दिधिषूः–क्या धैर्यभ्रंशता पाप नहीं है– और प्रमाण देखिये ॥

नदत्वाकस्यचित्कन्यां पुनर्दद्याद्विचक्षणः ।
दत्वापुनःप्रयच्छन्हि प्राप्नोतिपुरुषानृतम् ॥
अपत्यलोभाद्यातुस्त्री भर्त्तारमतिवर्त्तते ।
सेहनिन्दामवाप्नोति पतिलोकाच्चहीयते ॥
नान्योत्पन्नाप्रजास्तीह नचाप्यन्यपरिग्रहे ।
नद्वितीयश्चसाध्वीनां क्वचिद्भर्त्तोपदिश्यते ॥

इत्यादि मनुस्मृति के प्रमाणों से विधवा विवाह का निषेध स्पष्ट सिद्ध है यूं तो आप विधवा विवाह ही क्या इस से भी अधिकाधिक निकृष्ट कर्मों का उपदेश कीजिये कौन रोकता है । पर शास्त्रों को वृथा दूषित न कीजिये- केशव देव स्वामी को भी इसी लिये यह सूचित किया गया था कि यह कार्य उन के उपयुक्त नहीं था क्योंकि उन के पूज्यपाद पिता जो आजन्म ऐसे निकृष्ट कर्म के निषेधक रहे उनकी मृत्यु के अनन्तर विरुद्ध आचरण करना योग्यता नहीं है–

आगे कुट्टनलाल ने लिखा है कि पं० तुलसीराम को ब्रह्मदेव ने २५) के विज्ञापन का उपालम्भ दिया है–सो यथार्थ में ठीक है यदि तुलसीराम २५) की इच्छा न रखते तो दो वेदमंत्रों की घेराघारी से विधवाविवाह सिद्ध करने की कोशिश क्यों करते अब बेशक तुलसीराम जी उदार हो कर सौ–दोसौ रुपये सामाजिक फण्डों में देते होंगे-पर अभी तक यह दान किसी पत्र द्वारा प्रगट नहीं हुआ है शायद गुप्तदान करते हों–इटावा में जब २५) की नौकरी करते थे तब तो रात्रि में )। के चने से गुजारा करते थे–क्या 'तृष्णैका तरुणायते' वाक्य अब मिथ्या हो गया–अस्तु–

पृष्ठपोषक ! भवादृशं सहायकमवाप्य तुलसीरामोनूनं- सनातनधर्मं नंक्ष्यति । ब्रह्मदेव शर्मा इटावा ॥

श्रीहरिः ॥

# दानधर्मसमीक्षायाः प्रत्युत्तरम् ।

वेदप्रकाश द्वादशभागस्य दशमाङ्के नूतनेन केनचिद्बालचन्द्रशास्त्रिणा दानधर्मसमीक्षा इति शीर्षकं दत्वा किञ्चिद्लेखि तदुत्तरमत्र दीयते। पूर्वकालिकास्तपस्विब्राह्मणऋषिमहर्षिप्रभृतयो दानादानं विषवन्मन्यन्तेस्मइति सयौक्तिकं सप्रमाणमपि लेखस्तुत्सर्गापवादपरिज्ञानरहितत्वात् तादृशं पं० बालचन्द्रैर्लिखितं यद्विदुषां समक्षे हास्यकरमेव। नहि तेन लेखेन तादृशआशयोऽवगम्यते यद्ब्राह्मणाः सर्वथैव दानं न गृह्णीयुरिति। अभिप्रायस्तु एतदेव साम्प्रतं दानधर्मस्य दशा विपरीता दरीदृश्यते प्रतिग्रहेच्छुका बहवो लोलुपाः संजाता नैतद्युक्तम् ।

अतपास्त्वनधीयानः प्रतिग्रहरुचिर्द्विजः ।
अम्भस्यश्मप्लवेनैव सहतेनैवमज्जति ॥

इति प्रामाण्यात् यथाहि सुपात्रब्राह्मणेभ्यो ब्रह्मतेजोनाशभिया मन्वादौ प्रतिग्रहनिषेधोऽस्ति तथैव दातृभ्योऽयमादेशो यूयमपि सुपात्रतपस्विब्राह्मणेभ्यो दानं दत्त, इति महति विरोधे विद्यमाने समाने शास्त्रस्यायमेवाशयो यथा सत्यभाषणस्याज्ञा सर्वेभ्यो वरीवर्त्ति नहि सर्वे सर्वदा सत्यभाषणमेव कर्त्तुं शक्नुवन्ति तथैव सर्वे सुपात्राः सत्यामपि शास्त्राज्ञायां नहि सर्वथा दानादानरहिता भवितुमर्हन्ति। प्रतिग्रहसमर्थोऽपि इत्यस्याशयो यद् बालचन्द्रशास्त्रिणा "प्रतिग्रहसमर्थोपि इति मनुवाक्येन चाविद्वान् यदि गृह्णीयात् तदा नैवोपकारो दातुरित्यभिप्रायेण निषेधितमिति" लिखितं तदपि न समीचीनम् । प्रतिग्रहेण ह्यस्याशु ब्राह्मं तेजः प्रशाम्यतीत्युत्तरार्द्धे तपस्विन एव निगदितत्वात् । अ-

विद्वांस्तु प्रतिग्रहसमर्थो भवितुं नार्हति यच्च रामायणादि दृष्टान्तेन पुरा यज्ञादिशुभकार्येषु ब्राह्मणा दानं जगृहुर्याज्ञवल्क्यश्च जनकसभायां दानं गृहीतवानिति लिखितमिति सर्वथैव तिरस्कृतं दाने दक्षिणायां च भेदपरिज्ञानाभावात् । यज्ञादिशुभकार्येषु यद्दीयते न तद्दानमपितु दक्षिणैव याज्ञवल्क्यश्चापि दानं न गृहीतवान् यत्कर्म कृत्वा ग्रहणं क्रियते न तद्दानम् । अतएवाग्रे धर्मशास्त्रपर्य्यालोचनं कृत्वैव किमपि लेखनीयम्–अलमिति ॥

भवतां हितैषी—ब्रह्मदेव शर्मा–इटावा ॥

## समाचारावली ।

मालवा प्रदेश में धार एक अच्छी रियासत है अभी थोड़े ही दिन हुये कि यहां के राजा साहब को राज्यधिकार प्राप्त हुआ है थोड़े दिनों से वहां एक आर्यसमाज के उपदेशक सशिष्य आ पहुंचे थे आप का नाम गणपति दत्त शर्मा तथा शिष्य जी का ओङ्कारदत्त शर्मा, था दोनों गुरु चेलों ने सिद्ध साधक की तरह से वहां के भोले भाले वैदिक सनातन धर्मानुयायी लोगों के चित्तों में विकार उत्पन्न कर दिया था । उक्त आर्याभासों के वैदिकधर्मविरुद्ध उपदेशों से हानि समझ कर सनातन धर्मियों ने श्रीमान् पं० भीमसेन जी शर्मा का आह्वान किया उक्त पं० जी ता० २ नवम्बर को इटावा से चल दिये और ता० ५ को धार में पहुंचे, जाते ही आर्यसमाजियों को शास्त्रार्थ के लिये चैलेञ्ज दिया गया, पर उन लोगों ने चिराभ्यस्त टालाटूली करनी प्रारम्भ करदी, तदनन्तर लाल बाग के मैदान में कई दिन तक सनातन धर्म के व्याख्यान हुये, आर्य समाजियों के फैलाये अन्धकार का लोप हो गया, अन्त में श्रीयुत दीवान् साहब तथा नायब दीवान पी० एन० बानर्जी साहब की अध्यक्षता में म्लानमुख आर्योपदेशकों ने शास्त्रार्थ स्वीकार किया, श्रोताओं की भीड़ भारी थी प्रथम पं० भीमसेन जी शर्मा ने एक घण्टे तक मूर्त्ति पूजा का प्रतिपादन शास्त्रप्रमाण तथा युक्तियों से किया आर्यसमाज के उपदेशक से कुछ न बनसका उपनिषदों के मन्त्र सुनाकर निराकार पूजन प्रतिपादन करने लगे तब फिर पं० जी ने आध घण्टे में उन के पक्ष का ऐसी प्रबलता से खण्डन किया कि सनातन धर्म की जय जय कार हो गई श्रीमान्

पं० महन्त लछमणदास जी तथा पं० ब्रह्मदेव शर्मा इटावा निवासी ने भी कई दिन तक धर्मोपदेश देकर धार निवासियों को खूब सन्तुष्ट किया इस कार्य में के० एम० वर्मा फोटोग्राफर तथा पं० रामचन्द्र जोशी श्रीकृष्ण राव जी जोशी सेठ बालमुकुन्द जी इत्यादि कई सज्जनों ने खूब उत्साह दिखाया ॥

छिगठान से पं० श्रीकृष्ण मन्त्री लिखते हैं कि ग्वालियर राज्य के श्री० महाराज जागीरदार साहब की इच्छानुसार इस ग्राम में भी २ दिन सनातन धर्म का जय जयकार हो गया पं० भीमसेन जी तथा महन्त लछमणदास जी तथा पं० ब्रह्मदेव शर्मा ने २ दिन तक हम लोगों को व्याख्यानामृत श्रवण करा खूब तृप्त किया ॥

जोधपुर मारवाड़ से पं० देवीदत्त शर्मा लिखते हैं कि यहां पर श्री स्वामी आलाराम सागर संन्यासी जी ने पधार कर सत्संग मण्डली सभा में तीन रोज तक धर्मोपदेश दिया नगर निवासी बहुत प्रसन्न हुये यहां से स्वामी जी नावां कुचामन रोड चले गये हम लोगों को व्याख्यान सुनने की और भी अभि- लाषा थी पर लाट साहब के आगमन के कारण तीन दिन से ज्यादा ठहरने की राज्य की तरफ से आज्ञा नहीं थी—

नावां-कुचामन रोड-यहां श्री स्वामी आलारामसागर संन्यासी जी ने पधार कर १२ दिन तक सनातन धर्म के विविध विषयों पर ललित व्याख्यान दिये गोपाष्टमी पर गोशाला का १० वां वार्षिकोत्सव भी समारोह के साथ हुआ अब स्वामी जी रियासत नाहन पंजाब को पधारे हैं ॥

होश्यारपुर महिलपुर से मन्त्री सनातन धर्म सभा लिखते हैं कि यहां के लक्कावासी पं० नेकीराम जी शर्मा पधारे दो दिन तक आप के मधुर व्याख्यान हुये ता० ३० अक्टूबर को समाज के उपदेशक वैशाखीराम से मूर्तिपूजा पर शास्त्रार्थ हुआ बहुत देर तक वाद विवाद होने के अनन्तर जब पण्डित नेकी- राम जी ने ऋग्वेद का आसीत्प्रमा० मन्त्र कहा तब उपर्युक्त आर्योपदेशक ने खिजला कर पुस्तक फेंक दी और कहा कि यह मंत्र किसी वेद में निकल आवे तो मैं हारा आखिर होश्यारपुर से वेद मंगवाये गये और समाजियों ने भी पुस्तक और पण्डित लाहौर से मंगवाये तब फिर ३ नवम्बर को शा- स्त्रार्थ हुआ पं० नेकीराम जी ने मंत्र दिखाते हुये कहा कि अब आर्यसमाज को छोड़ सनातन धर्म की शरण लीजिये आखिर सनातन धर्म की जय जय- कार हुई आर्यसमाजी उपदेशक से कुछ जवाब न बन पड़ा ॥

जगरावां जि० लुधियाना की गौशाला के सेक्रेटरी पं० छज्जूराम शर्मा ने एक छपा हुआ विज्ञापन हमारे पास भेजा है विज्ञापन देखने से विदित होता

है कि कुछ गोचाशय लोग गौशाला के नाम से चन्दा लेकर अपना पेट भर रहे हैं अतः चन्दा देने वाले महाशय सावधानी से जिस के पास गौशाला का छपा हुआ रजिस्टर न हो तथा जो चन्दा की बाजाब्ता रसीद न दे उसे चन्दा न दिया जावे ॥

हमारे यहां कई एक पण्डितों के पत्र जीविका के विषय में आचुके हैं यदि किन्हीं महाशयों को अध्यापनादि कार्य के लिये पण्डित की आवश्यकता होतो वे कृपया हमें सूचित करें और कोई महाशय संस्कृत के विद्वान् होने के सिवाय उपदेशक तथा सुलेखक भी हों और वैतनिक होना चाहें तो हमें सूचित किया जाय आशा है कि हम उन का प्रबन्ध कर देंगे।

चन्द्राम शर्मा मन्त्री सनातन धर्म सभा परीक्षित गढ़ ने एक लेख आर्यसमाज से शास्त्रार्थ होने के विषय में भेजा है वह लेख अवकाशाभाव तथा बृहत् होने के कारण अब तक न छप सका उस लेख का संक्षिप्त आशय यही है कि यहां पर शास्त्रार्थ के लिये चिरकाल से आर्यसमाजी सनातन धर्मियों से कहा करते थे पर समय आने पर मूक हो गये इस विषय में बहुत पत्रालाप उभयपक्ष के हुये हैं जिन का अन्तिम सिद्धान्त यह निकलता है कि आर्यसमाज ने प्रकारान्तर में नियमों की टालाटूली करके शास्त्रार्थ नहीं किया सो तो होना ही था।

सत्येन्द्रनाथ को फांसी—पाठक जानते हैं कि गत ३१ वीं अगस्त को कलकत्ते में नरेन्द्रनाथ गोसांई सरकारी गवाह जेल के अन्दर गोलियों से मारा गया था, कन्हाईलालदत्त, तथा सत्येन्द्रनाथ बोस ये दो युवक बङ्गाली इस मामले में अभियुक्त थे, कन्हाईलाल दत्त ने बड़ी बेपरवाही दिखाई न कोई गवाह किया न वकील और न अपील की, साफ कह दिया कि हम ने नरेन्द्र को मारा है सुनते हैं फांसी का हुक्म हो जाने के बाद वह वजन में ७ सेर बढ़गया था और बन्देमातरम् कहता हुआ खुद अपने हाथों से गले में फांसी का रस्सा बांधलिया था मरने के बाद कोई १० हजार मनुष्य उस की लाश के साथ गये और चन्दन काष्ठ से उसका शरीर भस्म किया गया लोग उसकी भस्म को सोने और चांदी के पात्रों में ले गये, सत्येन्द्रनाथ बोसने छोटेलाट तथा बड़े लाट के पास तक प्रार्थना पत्र भेजे थे पर कुछ सफल न हुआ गत शनिवार को बेचारे को फांसी हो गई धूम धाम के भय से उस की लाश तक श्मशान ले जाने के लिये नहीं दी गई जेल में ही अन्तिम संस्कार किया गया इस तरह एक को मारने के पीछे बेचारे २ सुशिक्षित युवकों की मृत्यु हुई।

सत्यार्थ प्रकाश में राजद्रोह—झांसी के पण्डित दौलतराम आर्यसमाजी को सिर्फ सत्यार्थ प्रकाश का कुछ अंश सुनाने के कारण ढाई सौ रुपये के मुचलका और सौ रुपये के २ जामिन लिये गये हैं सब जानते हैं कि सत्यार्थ प्रकाश धर्म ग्रन्थ है पर हाकिमों को उस में भी राजद्रोह मालूम पड़ने लगा सहयोगी आर्यमित्र से यह समाचार विदित हुआ है इस से न केवल आर्यसमाज ही अपितु सब को सहानुभूति होनी चाहिये हितधारी का यह लिखना बहुत ठीक है कि यदि आज सत्यार्थप्रकाश राजद्रोही माना जाता है तो कल को हमारे वेद शास्त्रादि भी राजद्रोही मानकर पढ़ना बन्द किया जायगा॥

## समालोचना।

१—भङ्गानन्दनिषेध, २—श्रीकृष्ण—भाष्य, ३—वैयाकरणसिद्धान्तकौमुदीटीका, ये तीनों पुस्तक रामचन्द्र शास्त्री स्थान रामगढ़ प्रान्त—सीकर राजपूताना ने बनाये तथा समालोचनार्थ हमारे पास भेजे हैं। इन में पहिला पुस्तक नागरीभाषा में रायल १२ पेजा का है, भांग पीने की प्रशंसा करने वाले किसी अन्य पण्डित का खण्डन किया गया है। तथा दूसरा तीसरा पुस्तक केवल संस्कृत में है। सिद्धान्तकौमुदीटीका—अठपेजा रायल ७१ पेज पद्ममन्धिमात्र पर है। इस में टीका नाम रखकर सिद्धान्त कौमुदीकार का खण्डन किया है उस का भी खण्डन हो सकता है खण्डन भी बहुत भद्दी युक्तियों से किया है इन पुस्तकों पर मूल्य कुछ नहीं लिखा है, इन पु० की लेखशैली में कुछ २ आर्यसमाजीपन भी कई कारणों से ज्ञात हुआ है। जिस का प्रकाशित कर देना इस से उचित है कि हमारी समालोचना से किसी को धोखा नहो जावे। जिन महाशयों को पुस्तक लेना होवे पूर्वोक्त पते से मंगावें॥

## देशी करघा।

इस नाम का पुस्तक बा० ठाकुरप्रसाद जी खत्री काशीनिवासी ने छपाया है। अठपेजा डिमाई साइज ७१ पेज का पुस्तक है। इस में अनेक प्रकार के चित्र और नकसे भी दिये हैं। देशीव्यापार के बढ़ाने और कार चलाने की अच्छी २ तरकीबें इस में लिखी हैं। जो २ भारतवासी भारतवर्ष की वर्त्तमान अधोगति को शोचे समझे हैं जो देश का हित करना चाहते हैं जो देशोन्नति की आवश्यकता समझ गये हैं उन को तो यह पुस्तक विशेष कर लेने देखने योग्य है हां परन्तु जो लोग इन बातों को कुछ नहीं समझते वे भी धन पैदा करना अवश्य चाहते हैं। इस पु० में धोती आदि वस्त्र तय्यार कराने आदि द्वारा धन पैदा करने की अनेक अच्छी २ रीति लिखी हैं इस से पु० देखने योग्य सब के लिये विशेष उपकारी है। पता ऊपर लिखा है॥

व्यापारी और कारीगर—इस नाम का एक पाक्षिकपत्र काशी से निकलने लगा है पत्र समयानुसार है इस में देशी कारीगरी तथा हुनरों की तरक्की तथा व्यापार से लाभ इत्यादि विषय निकलते हैं समय २ पर चित्र भी दिये जाते हैं हमारे पास जो पत्र आया है इस में रेशम के कीड़ों का चित्र भी है—देश के सदुद्योगी तथा धनवान् महाशयों को ऐसे पत्र का ग्राहक बन कर देशी व्यापार की वृद्धि के उपाय करने चाहिये यह पत्र भी उक्त देशी करघा के रचयिता के सम्पादकत्व में निकलता है पता यह है—ठाकुरप्रसाद खत्री व्यापारी और कारीगर आफिस काशी—वार्षिक मूल्य २) रु० अधिक नहीं है ॥

नमक सुलेमानी—इस समय नमक सुलेमानी बहुत प्रसिद्ध हो रहा है बहुत से वैद्य नमक सुलेमानी बेंचने लगे हैं हमारे पास भी एक शीशी नमक सुलेमानी जमोर जि० गया से बा० पद्मनसिंह वर्मा ने भेजी है आपने इस को भिन्न २ अनुपान से अनेक रोगों पर गुणकारी लिखा है उदर सम्बन्धी विकारों में तो आप का नमक अवश्य फायदा करने वाला है यह परीक्षा करने से विदित हुआ है एक शीशी का मूल्य १) है जिन्हें पेट के रोगों की शिकायत होवे अवश्य उपरोक्त पते पर से मंगा कर सेवन करें ।

## धर्मप्रचार—सूचना ।

सम्पूर्ण धर्म्मसभाओं से निवेदन है । दिसम्बर मास से हमारा दौरा युक्त देश तथा राजपूताना प्रदेश की सभाओं में होगा, जो २ सभायें प्रचार कराना चाहें जिन्हें उपदेशक की आवश्यकता हो शीघ्र हम को लिखें, जिस से प्रोग्राम बनाने में सुविधा हो । किसी सभा से नजर भेंट न ले कर केवल मार्गव्यय मात्र लिया जायगा. वार्षिकोत्सवादि हों अथवा प्रचार कराने की आवश्यकता जिन सभाओं को हो ध्यान दें ।

## रामदत्तज्योतिर्विद् धर्म्मोपदेशक भीमताल—नैनीताल—

## शोकसम्वाद ।

अत्यंत शोक का विषय है कि गतसप्ताह में पं० छेदालाल शर्म्मा सभापति धर्मसभा हलद्वानी का स्वर्गवास होगया । पंडित जी ने बड़े परिश्रम से सनातन धर्मसभा का कार्य हलद्वानी में चलाया था ३ वार्षिकोत्सव बड़ी धम धाम से आप ही के उद्योग से हुए थे । पाठशाला का काम भी छेड़ा था धर्म सभा का मन्दिर अभी पूरा नहीं हुआ हा शोक ! बीच ही में काल ने पंडितजी को उठा लिया अब कौन सभा मन्दिर को पूरा करेगा ! काल चक्र की गति

बड़ी विचित्र है। हा दैव हलद्वानी मंडी का एक धर्मवीर, अतिथिसेवक मिष्टभाषी हंसमुख जवान उठगया। गत नवरात्रियों में आप अपनी मातृभूमि ब्रजमंडल को गये थे। वहां वहीं २-४ दिन ज्वर दस्त हुये शरीर छूट गया। वृद्ध पिता अभी जीवित हैं और एक १३।१४ वर्ष का पुत्र है। परमात्मा कृष्णचन्द्र आप की आत्मा को शान्ति दें। हलद्वानी के निवासी हिन्दुओं से प्रार्थना है सनातन धर्मसभा मन्दिर को पूरा करें पाठशाला आदि का काम चलावें। शमिति।

सदा सफलता वे लहैं, जिन के सत व्यौहार।
झूठे जे कारज करें, डूबत हैं मझधार ॥

## * इंडियन प्रेस, प्रयाग, की अनुपम हिन्दी-पुस्तकें *

**रामचरितमानस** ऐसी सुन्दर और सचित्र रामायण भारतवर्ष भर में आज तक कहीं नहीं छपी। समस्त हिन्दीसंसार इसकी प्रशंसा कर रहा है। इस में कोई ८० चित्र हैं। मू० ८) था, पर "सरस्वती" के ग्राहकों को ४) ही में और अन्यग्राहकों को ५) में कुछ दिन तक दी जायगी।

**जापानदर्पण** इसमें जापानका कुल हाल सरल हिन्दी भाषा में लिखा गया है। इसके पढ़ने से जापान का भूगोल, आचरण, शिक्षा उत्सव, धर्म, व्यापार, राजा, प्रजा, सेना और इतिहास आदि अनेक बातों का हाल मालूम होजाता है। मू० १)

**जर्मनी का इतिहास** जर्मनी देशका रत्ती रत्ती हाल जानना हो तो इसे ज़रूर पढ़िये। आजकल ऐसी पुस्तकों की हिन्दी में बड़ी ज़रूरत है। मूल्य ।=)

**अर्थशास्त्रप्रवेशिका** भारत जैसे निर्धन देश को सम्पत्तिशास्त्र के ज्ञान की बड़ी ज़रूरत है। सम्पत्ति शास्त्र के मूल सिद्धान्तों का वर्णन इस पुस्तक में बड़ी खूबी के साथ किया गया है। मूल्य ।)

**हिन्दी-भाषा की उत्पत्ति** हिन्दी की उत्पत्ति का तो पूरा पूरा वर्णन इसमें है ही, पर और कितनी ही भाषाओं का विचार भी इसमें अच्छी तरह किया गया है। मूल्य ।)

**नूतन चरित्र** बड़ा उत्तम उपन्यास है। इसे बा० रत्नचन्द्र बी० ए०, वकील हाईकोर्ट ने बड़ी ललित भाषा में लिखा है। मूल्य १)

**कादम्बरी** संस्कृत भाषा के उपन्यासों में कादम्बरी की बड़ी प्रशंसा है। यह उसी का विशुद्ध हिन्दी अनुवाद है। बड़ा बढ़िया उपन्यास है। मूल्य ॥)

**प्रेमा** यह भी बड़ा रोचक उपन्यास है। इसमें दो सखियों के ब्याह की कथा बड़ी खूबी के साथ लिखी गई है। मूल्य ।=)

**धोखे की टट्टी** इस उपन्यास को ज़रूर पढ़िये। देखिये तो कैसी धोखे की टट्टी है। मू० ।=)

**बालभारत-पहला भाग** बालकों और स्त्रियों के पढ़ने योग्य सीधी भाषा में महाभारत की कुल कथा का सार। मू० ॥)

**बालभारत दूसरा भाग** 'महाभारत' की बाकियों कथायें बड़ी सीधी भाषा में लिखी गई हैं। मूल्य ॥)

**बालरामायण** सीधी बोल चाल की भाषा में 'रामायण' के सातों काण्डों की कथा। क्या बूढ़े, क्या स्त्री और क्या पुरुष सभी के काम की पुस्तक है। मू० ॥)

**बालमनुस्मृति** पूरी 'मनुस्मृति' का सरल भाषा में सार। धर्म-शिक्षा के लिये बालकों को यह पुस्तक ज़रूर पढ़ानी चाहिये। मू० ।)

मिलने का पता—मैनेजर इंडियन प्रेस, प्रयाग ॥

## भगवद्गीता ( उपहार ) २॥) का पु० ॥।) आने में ॥

ब्राह्मणसर्वस्व के सब ग्राहक महाशयों को सूचित किया जाता है कि श्रीभगवद्गीता का विस्तृत भाषाटीका छप के तयार हो गया । इस में संस्कृत के सब शब्दों का उत्तम अभिप्राय शुद्ध तथा सरल हिन्दीभाषा में ऐसा लिखा गया है जिस को बहुत कम पढ़े हुए मनुष्य भी सुगमता से समझ सकेंगे । जहां २ कहीं विरोध प्रतीत होता है वहां विरोध मिटाने को ठीक २ संगति दिख[illegible] है । जहां २ शंका उठ सकती है वहां २ शंका उठा के समाधान [illegible] गया है । अनेक प्रमाण भी बीच २ यथावसर दिये हैं । बीच २ में पुराण और इतिहासों से रोचक करा दिया गया है । [illegible] के अन्त में [illegible] की संगति भी दिखा दी है । प्रत्येक श्लोक के मूल पदों का प्रथम [illegible] में [illegible] अन्वित अर्थ लिखा गया है, उस के पश्चात् टीका-[illegible] विस्तार के साथ अभिप्राय लिखा है । तीसरा ( नोट ) शब्द के [illegible] कुछ [illegible] विचार [illegible] गया है । ऐसा उत्तम गीताभाष्य आजतक कहीं नहीं छपा [illegible] यह अपूर्व है । इसप्रकार अठारहों अध्याय का विस्तृत भाषार्थ [illegible] डिमाई आठपेजी के ८८ फार्म में पूरा हुआ है जिस से ७०० से ऊपर पेज का पुस्तक हो गया है । छपाने में अच्छा प्रयत्न किया और पुष्ट तथा चिकना देशी कागज लगाया है । २॥) मूल्य इस पुस्तक है । परन्तु ब्राह्मणसर्वस्व के छठे भाग के २) भेजने वाले ग्राहकों को पुस्तक ॥।) में मिलेगा । डाकव्यय पृथक् होगा । ॥।) में ५०० ही पुस्तक देने का विचार हो चुका है ॥

यह भी ध्यान रहे कि जिन महाशयों को इतना सस्ता मिलने पर भी अपने लिये लेना न हो वे भी इस विचार से मंगालें कि २॥) का पुस्तक अपने किसी इष्टमित्र को ॥।) में दे देंगे तो वह हमारा उपकार मानेगा, क्योंकि उस को ॥।) में किसी प्रकार भी ब्रा० स० का ग्राहक हुए बिना नहीं मिल सकता है । जिन ग्राहकों का मूल्य ब्रा० स० भाग ६ का आ चुका है, उन को सूचना आते ही गीता शीघ्र भेजी जायगी । पर यह भी ध्यान रहे कि ब्रा० स० भा० ६ का मूल्य २) दिये बिना किसी ग्राहक महाशय को २॥) का गीता भाष्य ॥।) में न मिलेगा । जो नये ग्राहक २) ब्रा० स० भा० ६ के ॥।) गीता के सब ३) भेजेंगे उन को केवल डाकव्यय के ।) वी० पी० से गीता पहुंचेगा, पुराने ग्राहक अपना नम्बर लिख कर वी० पी० मंगावें उन्हें ब्रा० स० के मूल्य सहित गीता का वी० पी० भेज दिया जायगा ॥

जिन महाशयों को गीता लेना हो वे शीघ्र २ पत्रद्वारा सूचित करें । देर करने से ५०० पुस्तक निकल जाने पर फिर ॥।) में नहीं मिलेगा ॥

**पता—भीमसेन शर्मा—सम्पादक ब्रा० स०—इटावा**

REGISTERD. No A 242

ब्रा०स० सम्बन्धी पत्रादि पं० भीमसेन शर्मा सम्पादक ब्रा०स० इटावा के पते से भेजिये॥

श्रीगणेशाय नमः ॥

# ब्राह्मणसर्वस्व

# THE BRAHMAN SARVASWA

आर्यधर्मजन्यसदाचारकार्यविरता आर्यास्त्वयीशाश्वत,
स्तेषां मोहमहान्धकारजनिता—ऽविद्याजनाढ्यंस्तता।
तन्नाशाय सनातनस्य सुहृदां धर्मस्य संसिद्धये,
ब्राह्मिस्वान्तमिदं सुपत्रममलं निस्सार्यते मासिकम् ॥
धर्मो धर्मज्ञब्राह्मणस्तत्र मान्यो नैवं तेषां स्वपदं प्रवाच्यम्।
यत्नस्य तस्यैव विभाजनाय, पत्रप्रवृत्तिः शुभब्राह्मणाख्यम्।

भाग ६ ] मासिकपत्र [ अंक ४ ।

निकामे निकामे नः पर्जन्यो वर्षतु फलवत्यो न ओषधयः
पच्यन्तां योगक्षेमो नः कल्पताम् ॥

पं० भीमसेन शर्मा ने सम्पादन कर
ब्रह्मयन्त्रालय—इटावा में
मुद्रित कराके प्रकाशित किया ॥

पौष संवत् १९६५ दिसम्बर सन् १९०८ ई०



ब्राह्मणसर्वस्व का अगाऊ वार्षिक मूल्य डाकव्यय सहित २) है

## ब्राह्मणसर्वस्व के नियम ॥

१—यह मासिकपत्र साढ़े छः फारम ५२ पेज रायल सायज का प्रतिमास की अन्तिम तारीख़ को निकलता है ॥

२—इस का वार्षिक मूल्य डाकव्यय सहित बाहर के ग्राहकों से २।) सवा दो रुपया अगाऊ और इटावे के ग्राहकों से २) लिया जाता है ॥

३—अगला अंक पहुंच जाने पर पिछला न पहुंचने की सूचना जो ग्राहक लिखेंगे उनको पिछला अंक विना मूल्य फिर से भेजा जायगा । देर होने पर दुबारा अंक ≈) प्रति के हिसाब से मिलेंगे ।

४—राजा रईस लोगों से उन के गौरवार्थ ५) वार्षिक मूल्य लिया जायगा ॥

५—नमूने की प्रति )॥ का टिकट आने पर विना मूल्य भेजी जाती है ।

६—मूल्य भेजते समय ग्राहक लोग अपना नम्बर अवश्य लिखा करें । चिट्ठी पत्री नागरी वा अंगरेज़ी में भेजा करें उर्दू के हम उत्तर दाता नहीं हैं ।

७—जो ग्राहक कहीं बदली आदि के कारण स्थानान्तर में जावें तो अपना पता अवश्य बदलवावें । अन्यथा अंक न पहुंचने के उत्तरदाता हम न होंगे ॥

८—जो ग्राहक लोग अन्य ग्राहक करावेंगे उन को यथोचित कमीशन मिलेगा और १० ग्राहक कराने वाले को १ मासिक पत्र विना दाम मिला करेगा ।

## विज्ञापन छपाने बंटाने के लिये नियम ॥

१—जो विज्ञापन ब्रा०स० में छपें वा बांटे जावें उन के सत्य मिथ्या होने के उत्तर दाता विज्ञापन वाले ही समझे जांयगे। ग्राहक लोग समझ के व्यवहार करें।

२—ब्रा०स० में एक वार कोई विज्ञापन एक १ पेज से कम छपावे तो ≈)॥ लैन के हिसाब से लिया जायगा । तीन मास तक ≈)। ६ मास तक ≈) एक वर्ष तक -)॥ प्रति पङ्क्ति प्रतिमास लगेगा ।

३—एक वार एक पेज पूरा छपाने पर ३) लगेगा । १ पेज का तीन मास तक ७) छः मास तक १२) और १ वर्ष तक २०) लगेगा ।

४—जिस किसी को विज्ञापन बंटाना हो उस को ब्रा० स० के दफ्तर से पूछकर ब्रा० स० का क्रोड़पत्र और तारीख़ छपानी चाहिये । बांटने के लिये जो विज्ञापन छपाये जावें उन में कानून गवर्नमेंट के नियमानुसार समाचार आधे विज्ञापन में वा कुछ कम हिस्से में अवश्य होने चाहिये । स्मरण रहे कि जिस में ब्रा० स० का क्रोड़ पत्र मय तारीख़ नहो तथा समाचार न छपे हों वह नहीं बांटा जायगा । ४ मासे तक का विज्ञापन ४) में ८ मासे तक का ५) में, और १ एक तोला तक का ६) में बांटा जायगा । रु० छपाई और विज्ञापन बंटाई का पहिले लिया जायगा ॥

पता—भीमसेन शर्मा सम्पादक ब्रा० स०—इटावा ॥

इसी के अनुसार प्रजापति के सन्तान मनुष्यादि नाम रूप वालों में भी देव प्रकृति तथा असुर प्रकृति दोनों ही प्रकार के प्राणी सनातन विरोधी होते हुए भी संसार स्थिति के हेतु हैं। इस से यह शंका नहीं करनी वा होनी चाहिये कि ईश्वर ने परस्पर विरोध कलह मचाने वाले सन्तान क्यों बनाये क्योंकि राग द्वेषादि जिस में रहें वही तो संसार है। इसी राग द्वेषादि के मिटने पर संसार कुछ नहीं ठहरता। यह तो अनुवादरूप कथन है और विधिरूप यह है कि जो अपना कल्याण चाहता है वह दैवीसम्पत्ति के विचारों को यथार्थ ठीक २ धारण करता हुआ असुरों का समूल नाश करने का प्रबल उपाय सदा ही शोचता और करता रहे। यह भी शोचा करे कि जिस को अन्य प्रकार से मरा समझलिया वह फिर भी कुछ दम शेष रह जाने पर जीवित हो सकता है। इसी लिये-

नतंहन्याद्यस्यशिरोन कर्त्तयेत् ॥

कूटनीति में लिखा है कि उस शत्रु को न मारे कि जिस का शिर न कटजाय अर्थात् धड़ से शिर पृथक् कर देख लेने पर शत्रु को मरा समझे। तदनुसार असुरों का ऐसा नाश करने की चेष्टा करे जिस से उन में किसी प्रकार का दम बाकी ही न रहे। वेद असुरों के समूल नाश का उपाय यज्ञ को बतलाता है। इसी वेद के अभिप्राय को यों भी कह सकते वा मान सकते हैं कि धर्म को बड़ी दृढ़ता से धारण करके वा धर्म का कवच पहनकर जो असुरों के साथ संग्राम के लिये तयार होगा उस का विजय अवश्य होगा। क्योंकि देवों ने भी यज्ञरूप धर्म के द्वारा ही असुरों को तीनों लोक से निकालकर भगादिया था। यह भी बात है कि असुर लोग धर्म के विरोधी सदा से रहते हुए सदा ही धर्म से डरते भी रहते हैं। अब भी वर्त्तमान के कानून में किसी के धर्म में दस्तंदाजी नहीं की गयी, धर्म खाते की रियासतों वा आयों पर इनकमटैक्स नहीं लगाया गया। अर्थात् जहां २ धर्म का कोई भी कार्य है, उस पर स्वार्थ के कामों के तुल्य राजा का भी दबाव नहीं है। प्रयोजन यही है कि धर्म से राजा भी डरता है। इस से सिद्ध हुआ कि असुरों का संहार करने के लिये सत्यादि धर्म एक बड़ा प्रबल अटूट हथियार है। ८ से लेकर १४ कं० तक इन सात कण्डिकाओं में स्फ्यग्रहण [अर्थात्-असुरों तथा आसुरी माया को यज्ञादि धर्म के देश काल से निकाल बाहर करना] कर्म का अर्थवाद दिखाया गया है। अब १५ से २१ तक सात कण्डिका में स्फ्य के चार बार प्रहरणों का व्याख्यान विस्तार से दिखाया जा वेगा॥

अथ तृणमन्तर्धाय प्रहरति नेदेनेन वज्रेण सꣳशितेन पृथिवीꣳ हिनसानीति तस्मात्तृणमन्तर्धाय प्रहरति ॥ १५॥ स प्रहरति-पृथिवि देवयजन्योषध्यास्ते मूलं माहिꣳसिषमित्युत्तरमूलामिव वाऽएनामेतत्करोत्याददानस्तामेतदाहौषधीनां ते मूलानि माहिꣳसिषमिति। व्रजं गच्छ गोष्ठानमित्यभिनिधास्यन्नेवैतदनपक्रमि कुरुते तद्ध्यनपक्रमि यद्व्रजेऽन्तस्तस्मादाह—व्रजं गच्छ गोष्ठानमिति। वर्षतु ते द्यौरिति यत्र वाऽअस्यै खनन्तः क्रूरी कुर्वन्त्यपघ्नन्ति, शान्तिरापस्तदद्भिः शान्त्या शमयति तदद्भिः संदधाति तस्मादाह वर्षतु ते द्यौरिति। बधान देव सवितः परमस्यां पृथिव्यामिति,देवमेवैतत्सवितारमाहान्धे तमसि बधानेति यदाह—परमस्यां पृथिव्यामिति । शतेन पाशैरित्यमुचे तदाह । योऽस्मान्द्वेष्टि यं च वयं द्विष्मस्तमतो मा मौगिति यदि नाभिचरेत् यद्युऽअभिचरेदमुमतो मा मौगिति ब्रूयात् ॥१६॥ अथ द्वितीयं प्रहरति। अपाररुं पृथिव्यै देवयजनाद् बध्यासमित्यररुर्ह वै नामासुररक्षसमास तं देवा अस्याऽअपाघ्नत तथोऽएवैनमेतदेषोऽअस्या अपहते। व्रजं गच्छ गोष्ठानं वर्षतु ते द्यौर्बधान देव सवितः परमस्यां पृथिव्याꣳ शतेन पाशैर्योऽस्मान्द्वेष्टि यं च वयं द्विष्मस्तमतो मा मौगिति ॥१७ ॥ तमग्नीदभिनिदधाति। अररो दिवं मा पप्तइति, यत्र वै देवा अररुमसुररक्षसमपाघ्नत स दिवमपिपतिषत्तमग्निरभिनिदधावररो दिवं मा पप्तइति, स न दिवमपप्तत्तथोऽएवैनमेतदध्वर्युरेवास्माल्लोकादन्तरेति द्विवोऽग्नीत्तस्मादेवं करोति ॥ १८॥ अथ तृतीयं प्रहरति। द्रप्सस्ते द्यां मास्कन्नित्ययं वाऽअस्यै द्रप्सो यमस्या इमꣳ रसं प्रजा उपजीवन्त्येष ते

दिवं मा पप्तदित्येवैतदाह व्रजं गच्छ गो० मौगिति ॥ १९ ॥ स वै त्रिर्यजुषा हरति। त्रयो वाऽइमे लोका एभिरेवैनमेतल्लोकैरभिनिदधात्यद्धा वै तद्यदिमे लोका अद्धो तद्यद्यजुस्तस्मात्त्रिर्यजुषा हरति ॥ २० ॥ तूष्णीं चतुर्थम् । स यदिमांल्लोकानति चतुर्थमस्ति वा नवा तेनैनद्द्विषन्तं भ्रातृव्यमवबाधतेऽनद्धा वै तद्यदिमांल्लोकानति चतुर्थमस्ति वा नवाऽनद्धो तद्यत्तूष्णीं तस्मात्तूष्णीं चतुर्थम् ॥ २१ ॥ ब्राह्मणम् ॥ २ [४] ॥

भा०-( अथ तृणमन्तर्धाय प्रहरति ) अब वेदि के बीच अध्वर्यु एक कुश तृण को बीच में रखकर उस पर स्फ्य का प्रहार करता है ( नेदनेन वज्रेण सꣳशितेन पृथिवीꣳ हिनसानीति ) मन्त्र द्वारा तीक्ष्ण किये इस स्फ्यरूप वज्र से पृथिवी देवता की हिंसा न करूं इस प्रयोजन से बीच में कुश तृण रख लेना चाहिये ( तस्मात्तृणमन्तर्धाय प्रहरति ) इस अभिप्राय से तृण को बीच में रख के प्रहार करता है ॥ १५ ॥ ( स प्रहरति-पृथिवि ! देव० ) वह अध्वर्यु ( पृथिवि देवयजनि० ) मन्त्र पढ़के तृण के ऊपर स्फ्य से प्रहार करे । मन्त्रार्थ यह है कि-हे देवताओं के यज्ञ करने का आधार रूपे वेदि पृथिवि ! तुम्हारी ओषधियों के मूल को मैं नष्ट न करूं वा नहीं नष्ट करूंगा । अभिप्राय यह कि ओषधियां वा उनका मूल भी पृथिवी का ही एक रूपान्तर है । इस लिये ओषधियों के मूल का नाश भी पृथिवी की ही हिंसा है ( उत्तरमूलामिव वाऽएनामेतत्करोत्याददानः ) स्फ्य को ग्रहण किये हुए अध्वर्यु ऊपरी भाग में स्थित मूल युक्त इस पृथिवी को करता है ( तामेतदाहौषधीनां ते मूलानि मा हिꣳसिषमिति ) ऊपर को जड़ें होने से प्रहार द्वारा हिंसा की शंका होने पर प्रार्थना करता है कि मेरे प्रहार से तेरी ओषधियों के मूलों का नाश न होवे ( व्रजं गच्छ गोष्ठानमित्यभिनिधारयन्नेवैतदुपक्रमि कुरुते ) तदनन्तर ( व्रजंगच्छ० ) मन्त्र पढ़के स्फ्य के प्रहार से खुदी धूलि को फेंकना चाहता हुआ स्फ्य पर लेवे । प्रहार से जिन सूक्ष्म असुरांशों का हनन किया है वे इधर उधर कहीं अपक्रमण न करें इससे वैसा करता है ( तदुद्धयनपक्रमि यद्व्रजेऽन्तस्तस्मादाह व्रजं गच्छ गोष्ठानमिति ) वही असुरों का न भागना है कि जो गोशाला में भीतर कैद हो जाना, तिससे मन्त्र में वैसा कहा है । मन्त्रार्थ यह है कि हे

क्षुद्रात्मक आसुरांश! तू गोशाला में प्राप्त हो ( वर्षतु ते द्यौरिति यत्र वाऽअस्यै खनन्तः क्रूरीकुर्वन्त्यपघ्नन्ति शान्तिरापस्तदद्भिः शान्त्या शमयति तदद्भिः संदधाति तस्मादाह वर्षतु ते द्यौरिति ) उसके बाद ( वर्षतु० ) मन्त्र पढ़के स्फ्य प्रहार से खुदे हुए वेदि के भाग को देखे। मन्त्रार्थ यह है कि हे वेदिभूमि! तुम्हारे लिये द्युलोकाभिमानी इन्द्रदेव वर्षा करे। ऐसा इस लिये कहा है कि जहां इस वेदि के अंशको प्रहारद्वारा क्रूरता से खोदते हुए नष्ट भ्रष्ट करदेते हैं, उसको जलके शान्तिरूप संयोजकगुण से संमिलित करदेना चाहते हैं इस से मन्त्र में वैसा कहा है फिर ( बधानदेवस० ) इस मन्त्र को पढ़के उस स्फ्य से उठायी मट्टी को उत्कर कुंड में फेंक देवे ॥

( देवमेवैतत्सवितारमाहान्धे तमसि बधानेति यदाह परमस्यां पृथिव्यामिति ) मन्त्रार्थ यह है कि हे सविता देव ! जो असुरात्मकादि शत्रु हम वेदानुयायी याजकों से द्वेष करता और जिस से हम द्वेष करते अर्थात् वेदोक्त धर्म का नाशक वा गौ ब्राह्मणादि का नाशक जिसे समझते हैं, उस दोनों प्रकार के शत्रु को अन्धतामिस्र नरक में सैकड़ों फांसियों से ऐसा जकड़ के बांधो जो कदापि न छूट सके और आप भी उसे मत छोड़ो। अभिप्राय यह हुआ कि वेदवक्ता ऋषि नाम रूपात्मक परमात्मा मन्त्रद्वारा अपनी सवितः नाम रूपवाली देवशक्ति से कहता है कि परमा नाम अन्तिम पृथिवी रूप अन्धतामिस्र नरक में बांधो ( शतेन पाशैरित्यमुचे तदाह ) सैकड़ों फांसियों से बांधना इसलिये कहा है कि फिर न छूटे ( यदि नाभिचरेत्) यदि अभिचार न करना चाहे तो वैसा ही ज्यों का त्यों मन्त्र पढ़े कि जैसा अ० १। कं० २५ में पढ़ा है (यद्युऽअभिचरेदमुष्मै मा मौगिति ब्रूयात्) और यदि किसी खास शत्रु पर अभिचार करना चाहता हो तो मन्त्र में कहे ( तम् ) पद को हटा कर उस के स्थान में शत्रु का द्वितीयैक वचनान्त नाम बोले और अन्त में दहिने हाथ से जल स्पर्श कर लेवे ॥ ५६ ॥

( अथ द्वितीयं प्रहरति-अपारहं० ) इस के पश्चात् ( अपारहं० ) मन्त्र पढ़के पहिले प्रहार से उत्तर में दूसरा प्रहार करे। मन्त्रार्थ यह है कि-पृथिवी संबन्धी देवयजन नाम देवों का यजन जिस में किया जाता ऐसी वेदि से अररु नामक असुर जाति विशेष को बुरी दशा से मारूं नष्ट करूं ( अररुर्ह वै नामासुररक्षसमास तं देवाऽअस्याऽअपाघ्नत ) अररु नामक असुर राक्षस जाति थी वा है उस को देवों ने इस वेदि से पृथक् करके जैसे नष्ट किया था

# ब्राह्मणसर्वस्व

भाग ६] उत्तिष्ठतजाग्रतप्राप्यवरान्निबोधत [अङ्क ४।

यत्रब्रह्मविदोयान्ति दीक्षयातपसासह ।
ब्रह्मा मा तत्र नयतु ब्रह्माब्रह्मदधातु मे ॥

## मंगलाचरणम्

तस्मादश्वाअजायन्त येकेचोभयादतः ।
गावोहजज्ञिरेतस्मा—त्तस्माज्जाताअजावयः ॥ ८ ॥

अ०—तस्माद्विराडाख्यात्पुरुषमेधाख्ययज्ञरूपान्तरादादिपुरुषादश्वा आशुगामिन आशुतरगामिन आशुतमगामिनश्च सर्वे विमानयानादयोऽप्यजायन्त जायन्ते जनिष्यन्ते च। वैदिकाश्च यौगिकाः शब्दा इति महर्षिप्रोक्तसिद्धान्तमभ्युपगम्यश्वशब्द आशुगामिनामुपलक्षणार्थोऽवसेयः। ये केचिदन्य उभयादत ऊर्ध्वाधोभागद्वये दन्तवन्तस्तेऽपि ततएव जायन्ते। तस्मादेव गावोऽजावयश्च जाताः, गवादिग्रहणमन्यसर्वपशूनामुपलक्षणार्थम् ॥

भा०—यत्प्रलयानन्तरं सर्गप्राकट्यं तद्विशिष्टं तावदेव वेदो न बोधयत्यपितु सदैवाहर्निशं ये सर्गस्थितिलया जायन्ते तत्सामान्यम्। तदेतद्विशिष्टं सामान्यं चोभयं वेदबोधितमवसेयम्। नानानामरूपोपाधिषु प्रविष्टो व्याप्तस्तत्तन्नाम-

रूपेण परमात्मैव सर्वदा सर्गस्थितिलयान् करोति तत्र मनुष्यादीनामज्ञानोद्भवोऽहङ्कारो ममकारश्च संसाररूप-स्तस्मिन्भगवति सर्वकर्मार्पणं परमार्थः॥

भावार्थः—( तस्मादश्वा अजायन्त ) पुरुष मेध नामक यज्ञ भी जिस का एक नामरूप है ऐसे विराट् नामक आदि पुरुष से ही शीघ्र अतिशीघ्र वा सर्वोपरि अत्यन्त शीघ्र चलने वाले सब स्थावर विमान आदि भी प्रकट वा उत्पन्न हुए, होते हैं और होंगे क्योंकि वेदोक्त सभी शब्द यौगिक हैं, इस से महर्षियों के कहे सिद्धान्त को मानकर अश्वशब्द को शीघ्रगामि मात्र के ग्रहणार्थ निश्चित मानलेना चाहिये ( येकेचोभयादतः ) जो कोई ऊपर नीचे दांतों वाले पश्वादि हैं वे भी उसी से उत्पन्न होते हैं। ( गावोहजज्ञिरेतस्मात् ) उसी से गौ स्त्री पुरुष [ गाय-बैल ] उत्पन्न हुई वा हुए अर्थात् गौ नाम बैल का भी संस्कृत में आता है ( तस्माज्जाता अजावयः ) तथा भेड़ बकरी आदि भी सब उसी विराट् पुरुष से हुए हैं। गो आदि का ग्रहण अन्य सब पशुओं की उत्पत्ति के उपलक्षणार्थ है॥

भा०—जो प्रलय के अन्त में सृष्टि होती वह विशेष रचना है। वेद उतनी ही सृष्टि को बताने वाला नहीं है किन्तु सदा ही प्रतिक्षण जो उत्पत्ति स्थिति प्रलय हो रहे हैं, वे सामान्य हैं, उन विशेष सामान्य दोनों ही प्रकार के सर्गादि वेद बोधित ही निश्चित जानो। अनेक प्रकार की नामरूप उपाधियों में प्रविष्ट व्याप्त हुआ परमात्मा ही उन २ नामरूप से सदा ही उस २ वस्तु की उत्पत्ति स्थिति प्रलय करता है। उन में मनुष्यादि का अहंकार ममकार अज्ञान से हुआ संसार का स्वरूप है और उस भगवान् को ही सब का कर्त्ता मानना परमार्थ ज्ञान है। संसार के उत्पत्ति और प्रलय किसी खास ही समय पर होते हैं ऐसा विचार छोटा तथा एकदेशी है। वेद का सिद्धान्त सर्वदेशी व्यापक विचार को लेकर चलता है। इसीलिये सदा ही मनुष्यादि प्राणियों का जन्म होना किसी पदार्थ का नया बनके तयार होना तथा मनुष्यादि का मरना वा पदार्थों का नष्ट होना यह सब भी उत्पत्ति और प्रलय वेद के सिद्धान्तानुसार माना जायगा। अर्थात् सभी समय का जन्म वा उत्पत्ति सृष्टि की रचना है और सभी समय का मरण वा नाश प्रलयरूप है। और इस सभी उत्पत्ति प्रलय का कर्त्ता वही पुरुष परमात्मा ही है॥

ओ३म्—नमोभगवते वासुदेवाय॥

## आ० स० भा० ६ अं० ३ पृ० ९२ से आगे दो का व्याख्यान ।

यदि कहो कि तुल्यता दिखाने से दो का भिन्न २ होना स्पष्ट है क्योंकि एक में तुल्यता दिखाना नहीं बन सकता तो उत्तर यह है कि यहां दृष्टान्त दार्ष्टान्तिक भाव दिखाना अभीष्ट नहीं है किन्तु सखा कहने द्वारा वेद ने दोनों का अभेद सम्बन्ध ही दिखाया है कि जैसे पिता पुत्रादि नाम रूपों का अभेद,( आत्मा वै पुत्र नामासि० ) इस मन्त्र में दिखाया है। रहा औपाधिक भेद सो उसी को लेकर द्विवचन का प्रयोग है, उस असत् कल्पित भेद से, यदि तत्त्वांश में भी भेद हो जाय तो जल का अपनी तरङ्गों के साथ और सुवर्ण का अपने आभूषणों के साथ भी वास्तविक भेद क्यों नहीं मानलिया जाय ? जब ऐसा नहीं होता तो जीवेश्वर का भी वास्तविक भेद मानना युक्ति से विरुद्ध है ( समानं वृक्षं परिषस्वजाते ) इस में जैसे दोनों का एक ही वृक्ष आधार माना जाता है, वैसे ही ( सयुजा सखाया ) कहने से जीवेश्वर का एक ही समष्टि शरीर रूप ब्रह्माण्ड वृक्ष वा उस का अंश रूप मानुषादि का नाशवान् शरीर जीव के भोगार्थ और परमात्मा की प्राप्ति का स्थान होने से दोनों का आधार एक ही है। ऐसे एक ही आधार शरीर वृक्ष पर दोनों जीवेश्वर निवास करते हैं। यदि यह संदेह कोई करे कि जब जीव वास्तव में ईश्वर से भिन्न नहीं किन्तु ईश्वर ही है, तो उस जीवात्मक ईश्वर को जन्म मरणादि संसार और मोक्ष क्यों होते हैं ?। क्योंकि ईश्वर तो नित्य शुद्ध बुद्ध मुक्त स्वभाव है। तो उत्तर यह है कि मोहात्मक अविद्या के साथ लिप्त होने वाले ईश्वरांश का नाम ही तो जीव है, चाहै यों कहो कि अविद्योपाधि मात्र ही तो जीवत्व है। और जब तक मिथ्या ज्ञान है तभी तक जीवत्व है। यदि कहो कि तब अविद्या का आधार जीवात्मक ईश्वर ही हुआ, तो उस को नित्य शुद्ध नित्य ज्ञान स्वरूप नहीं कह सकते क्योंकि परस्पर विरुद्ध दो धर्म एक में मानना युक्ति विरुद्ध है ॥

इस का समाधान यह है कि जैसे एक ही काष्ठ में अग्नि सूक्ष्म रूप से व्यापक नित्य अविनाशी भी है, और वही अग्नि उसी काल में स्थूल रूप से प्रज्वलित हुआ चक्षु और त्वगिन्द्रिय से ग्राह्य जलादि विरोधी से प्रत्यक्ष नष्ट होने वाला अनित्य भी दीख रहा है। और प्रत्यक्षानुभव सिद्ध बात किसी प्रमाणान्तर से कट नहीं सकती। इस कारण परस्पर विरुद्ध दो धर्म एक ही वस्तु में एक काल में नहीं रह सकते यह युक्ति कट जाती है। इसी युक्ति के अनुसार एक ही काल में एक ही ईश्वर साकार निराकार दोनों रूप वाला होना सिद्ध है। और दूसरी बात यह है कि जैसे आभूषण

बन जाने की दशा में भी सुवर्ण अपने स्वरूप से वैसा ही बना है उस के वास्तविक स्वरूप में कुछ भी रद् बदल नहीं हुई ज्ञान दृष्टि से देखो तो सुवर्ण ही है, आभूषण कुछ नहीं, वा जैसे तरंगों की कल्पना के समय भी जल अपने स्वरूप से ज्यों का त्यों बना है, वैसे ही जीव दशा में भी ईश्वर में कोई शोक मोहादि वास्तव में नहीं है। किन्तु आभूषण और तरंगकल्पना के तुल्य जीवत्व कल्पना सर्वथा असत है। इस से ईश्वर को नित्य शुद्ध बुद्ध मुक्त स्वभाव कहने में कोई दोष तथा बाधा नहीं है। इसी लिये अथर्व वेदीय श्वेताश्वतरोपनिषद् में (द्वासुपर्णा०) मन्त्र से आगे ऐसे सन्देह की निवृत्ति के लिये दूसरा मन्त्र लिखा गया है कि—

समानेवृक्षेपुरुषोनिमग्नो ऽनीशयाशोचतिमुह्यमानः।
जुष्टंयदापश्यत्यन्यमीश–मस्यमहिमानमितिवीतशोकः॥

भा०—एक ही शरीर ब्रह्माण्ड में पूर्णरूप से व्यापक परमात्मा स्वयं ईश्वर होने पर भी ईश्वर न होने की बुद्धि से मोहग्रस्त हुआ शोक कर्त्ता है कि संसार में मैं कर्त्ता भोक्ता सुखी दुःखी हूं, ऐसे अज्ञान से जन्म मरण का अनुभव कर्त्ता है। और जब संसारोपन तथा शोक से पृथक् नित्य तृप्त परमेश्वर को साक्षात् देखता जानता है, तब शरीर से भिन्न अपने शुद्ध स्वरूप के साक्षात् करने द्वारा शोक मोहादि जन्य त्रिविधतापों से रहित होता हुआ सब उपाधियों से रहित सर्वान्तर्यामित्व सर्वज्ञत्वादि रूप परमेश्वर की महिमा को प्राप्त हो जाता है। और उन से पृथक् रहने पर उस की महिमा अन्य को प्राप्त नहीं हो सकती इस कारण तदाकार तद्रूप हो जाता है। इत्यादि विचार से वास्तव में चेतनात्मा एक ही है, अज्ञान अविद्या के कारण जीवेश्वर भेद दीखता है। और लौकिक बुद्धि से अनुभव दशा में भेद मान कर (तयोरन्यः पिप्पलं स्वाद्वत्ति) कहा है कि उन में से एक जीवात्मा कर्म फल को स्वादिष्ठ मानता हुआ भोगता है (अनश्नन्नन्योऽभिचाकशीति) तथा अन्य परमात्मा पूर्ण काम होने के कारण तृष्णा के न होने से भोग नहीं करता। क्योंकि स्मृति में कहा है कि पूर्ण काम को इच्छा क्या हो सकती है ?। इस से कल्पित भेद को लेकर वेद ने (तयोरन्यः) कहा है। क्योंकि वास्तव में तो (अनीशया शोचति) से दिखलाया है कि अविद्याग्रस्त होने के कारण असमर्थ होने से शोक करता है। इन से वास्तविक अभेद सिद्ध है। वैसा परमात्मा (अभिचाकशीति) अपने में अध्यासमात्र जगत् को साक्षी होने रूप से देखता जानता है कि मैं इस का साक्षी हूं॥

इस दो के व्याख्यान में जो जीवेश्वर की एकता सिद्ध की गयी है उस का अभिप्राय यह है कि वेद के सिद्धान्तानुसार अद्वैत मन्तव्य वास्तविक असली है। उस में जो लोग ईश्वर जीव दो का भेद देख कर द्वैतमन्तव्य को वास्तविक मानना चाहते हैं वो ठीक नहीं। अथवा जिन को अद्वैतसिद्धान्त पर विश्वास है उन को जीव ईश्वर दो का भेद सहित व्याख्यान देख कर संदेह न हो। और यदि संदेह हो तो वे लोग उक्त रीति से भेद को कल्पित असत् मानते हुए अभेद अद्वैत को असली सिद्धान्त जानें मानें ॥

सब पाठकों को यह ध्यान रखना चाहिये कि यह दो का व्याख्यान वेदों में और भी बहुत है पर उस को हम नहीं लिखना चाहते क्योंकि वेद का आशय गूढ़ वा कठिन हो जाता है, सर्वसाधारण की समझ में नहीं आ सकता। यह भी ध्यान रखना चाहिये कि यह दो आदि संख्याओं का व्याख्यान द्वैत संसारी पक्ष को ले कर ही चलता है। क्योंकि सभी उपदेश संसार कोटि में ही बनता है, और यहां दो आदि के व्याख्यान से भी सर्वसाधारण के कल्याणार्थ कुछ उत्तम उपदेश दिखाना ही अभीष्ट है, इस लिये अन्य ग्रन्थों से आगे दो का व्याख्यान दिखाते हैं ॥

द्वाविमौग्रसतेभूमिः सर्पोबिलशयानिव ।
राजानंचाविरोद्धारं ब्राह्मणंचाप्रवासिनम् ॥ ५ ॥

भा०—ये सब महाभारत विदुर प्रजागर के श्लोक हैं जो राजा होकर किसी से विरोध न करना चाहे और ब्राह्मण हो कर विदेश में न जाना चाहे तो इन दोनों का स्वत्व थोड़े ही काल में नष्ट हो जाता है। आगे नाम भी मिट जाता है, जिस राजा के राज्य को अन्य विरोधी छीन लेना चाहता है, वह यदि विरोध न करेगा तो अपने राज्य की रक्षा भी न कर सकेगा। तथा ब्राह्मण की प्रतिष्ठा और धनादि प्राप्ति विदेश में विशेष हो सकती है, देशाटन से बुद्धि विद्या भी बढ़ती है। इसलिये राजा को ऐसा विचार नहीं रखना चाहिये कि मैं किसी से विरोध न करूं। परन्तु राजा भी धार्मिक व्यक्ति वा जाति से विरोध न करके उस से मेल रक्खे और अधर्मियों को दण्ड दे तो उस के लिये परिणाम फल अच्छा होगा इस प्रकार ये दोनों अपना २ उक्त काम धर्मानुकूल न्यायनीति के साथ करें तो दोनों का कल्याण होगा ॥

द्वेकर्मणीनरःकुर्वन्नस्मिंल्लोकेविरोचते ।

अब्रुवन्परुषंकंचिदसतोऽनर्चयंस्तथा ॥ ६ ॥

भा०—इस जगत् में दो काम करता हुआ मनुष्य शोभा पाता सब को अच्छा लगता है अर्थात् एक तो किसी से कठोर न बोले और खोटे दुराचारियों का आदर वा संग न करे ॥

द्वाविमौपुरुषव्याघ्र ! परप्रत्ययकारिणौ ।
स्त्रियःकामितकामिन्यो लोकःपूजितपूजकः ॥ ७ ॥

भा०—विदुर जी राजा धृतराष्ट्र जी से कहते हैं कि संसार में दो प्रकार के मनुष्य दूसरे के कहे पर विश्वास करने वाले हैं । एक तो नई२ बहू बेटी लड़कियां सभी जातियों की स्त्रियां अपने से बड़ी २ स्त्रियों को वैसा करते देख २ कर ही कामी पुरुषों को चाहती है अर्थात् अपने शृङ्गारादि द्वारा ऐसी चेष्टा दिखाती हैं कि जिस से पुरुषों का मन उन की ओर आकर्षित हो । चाहे कोई २ ऐसी नहीं पर प्रायः अधिकांश ऐसी ही चेष्टा वाली दीखती हैं। और वेश्याओं का तो विशेष कर पेशा ही यह है कि जिस के मन में बाल भर भी कामदेव की वासना है उस के सामने अपने बनावटी रूप को दिखाकर काम का पहाड़ खड़ा कर देना । इस काम को नयी २ वेश्या पहिली २ का विश्वास मान २ सीखती जाती हैं । और द्वितीय जिस की पूजा प्रतिष्ठा आदर सत्कार प्रशंसा अन्यों को करते देखा उस की पूजा प्रतिष्ठा अन्य लोग भी बिना ही जांच परताल किये करने लगते हैं । यह सिद्धानुवाद एक प्रकार की अन्धपरम्परा से सम्बन्ध रखने वाला कहा है कि ये दोनों ही उस २ काम के अच्छे बुरे होने का विचार न करके अन्यों के विश्वास पर चलने वाले हैं । यदि लोक में किसी ढोंगी की पूजा प्रतिष्ठा चल गयी तो ढोंग का विचार वा जांच किये बिना ही अन्य नये २ लोग भी उसी की पूजा प्रतिष्ठा करते जाते हैं । यह तो अनुवाद रूप कथन है, इस का विधि यह होनी चाहिये कि स्त्रियां धर्मानुकूल सती पतिव्रता बनें काम चेष्टा बढ़ाने से परिणाम में दुःख ही दुःख होगा । सुख नहीं मिलेगा और पुरुषों को चाहिये कि धर्म विद्यादि के आभास वाले ढोंगियों की पूजा प्रतिष्ठा मूर्खों में चल भी जाय तो भी विशेष विचार से उसे छोड़ के जांच कर धर्मनिष्ठ सदाचारी शुद्ध व्यवहारी सच्चे विद्वान् महात्माओं की पूजा प्रतिष्ठा करें सत्संग करें तो अन्त में कल्याण मंगल होगा ॥

## ब्रा० स० भा० ६ अं० ३ पृ० १०० से आगे अज्ञानति० का खण्डन

और उज्जैनपाली आदि के जो दृष्टान्त ब्राह्मणों की जबरदस्तीके विषय में लिखे हैं। उन की बात कहां तक सच्ची है, यह इकतर्फी आत्माराम के कहने मात्र से कुछ निश्चय नहीं हो सकता, जब कोई वहां जाकर छानबीन करे तब दोनों पक्ष की बातें सुनकर कोई कुछ निश्चय कर सकता है। और यह मान भी लिया जाय कि कहीं के किन्हीं ब्राह्मणों ने जैन मतानुयायियों के साथ कभी अनुचित वर्त्ताव किया होगा तो इतने से सब ब्राह्मण मात्र दोषी नहीं हो सकते और न वेदादि शास्त्र के अटल अबाध्य सिद्धान्त को कुछ दोष लग सक्ता है। इसी के अनुसार जैसे अकबरादि कोई २ बादशाहों के अच्छे न्यायी हो जाने से सब मुसलमान बादशाह न्यायकारी होने सिद्ध नहीं होते वैसे ही किसी जैन राजा के न्यायकारी वा निष्पक्ष होने से सब जैन निर्दोष वा निष्पक्ष नहीं ठहरते। हमारा तो अब भी यही विश्वास है कि जैन लोग बड़े पक्षपाती हैं। क्योंकि सनातन धर्मी हिन्दुओं में सैकड़ों सेठ साहूकारों की ओर से अनेक धर्म के काम सदावर्त्त प्याऊ आदि आमतौर से सर्वसाधारण को अन्न जलादि से सुख पहुंचाने के लिये अब भी प्रत्यक्ष किये जाते हैं। उन में सब जाति तथा मतों के लोगों को निष्पक्षता से अन्न जलादि दिया जाता है, भूखों को अन्न तथा प्यासों को जल मिलता है। परन्तु जैनों में सेठ साहूकारों की कमी न होनेपर भी सर्वसाधारण के उपकारार्थ सदावर्त्त प्याऊ आदि हमने कहीं सुने न कहीं देखे जाते हैं, इस से उन का पक्षपाती होना सिद्ध है॥

आगे आ० ना० ने भू० पृ० २० में लिखा है कि–अग्निहोत्रंगवालम्भं० इत्यादि श्लोक द्वारा पराशर ऋषि ने अग्नि होत्रादि पांच कामों का निषेध किया है, जिस से इन कामों का पहिले होना सिद्ध है। प्रथम अग्नि होत्र बन्द करने से वेदोक्त यज्ञों की जड़ कट गयी है। पर तौभी उस से विरुद्ध अब भी अनेक लोग अग्निहोत्रादि यज्ञ करते हैं पराशर का कहना नहीं मानते

समाधान–आत्माराम को सनातन धर्म का बोध न होने से इसे यह भी खबर नहीं है कि पराशरस्मृति का श्लोक कैसा है?। ऐसे अज्ञानी का लिखना कैसे सत्य हो सकता है?। वास्तव में पराशर का श्लोक (अश्वालम्भं गवालंभं०) इत्यादि प्रकार का है, (उस में अग्निहोत्र शब्द ही

नहीं है। तब पराशर ने अग्निहोत्र का निषेध किया है, आत्माराम का ऐसा लिखना सर्वथा मिथ्या है। अपने अज्ञान के कारण अन्य के नाम से मिथ्या बात कल्पना करके जो महर्षि पराशर को अग्निहोत्र के निषेध का मिथ्या दोष लगाना है यह आत्माराम का महापाप है। पराशर के श्लोक में जो पलपैतृक शब्द आया है, उस का भाषानुवाद आत्माराम ने "श्राद्ध में मांस भक्षण" लिखा है। सो यद्यपि आत्माराम अब नहीं रहा तथापि उस के मतानुयायी अनेक जैनी लोग इतना संस्कृत जानने वाले अवश्य हैं जो पलपैतृक पद का अर्थ कर सकें वा जान सकें, तब उन्हीं लोगों के कथन से आत्माराम का मिथ्या लिखना सिद्ध हो जायगा। हम प्रतिज्ञा के साथ कहते हैं कि पलपैतृक पद से श्राद्ध में मांस भक्षण ऐसा अर्थ कदापि कोई संस्कृतज्ञ नहीं करेगा। इस से आत्माराम संस्कृतज्ञ नहीं था यह भी सिद्ध हो जाता है॥

आ० ना० ने भू० पृ० २१ में लिखा है कि—गवालम्भ नाम यज्ञादिक में गाय का वध करना, यह गोवध भी जैन बौद्ध मत वालों की तकरार से बंद हुआ है॥

समाधान—आलम्भ शब्द में से वध करना अर्थ नहीं है यह बात हम पूर्व में लिख चुके हैं। और विवाह यज्ञोपवीत में कन्या और शिष्य के हृदय का स्पर्श ही हृदयालम्भन कहाता है। लभ धातु का अर्थ भी प्राप्ति है प्राप्ति का हिंसा अर्थ कभी कोई नहीं मान सकता। हम ऊपर यह भी लिख चुके हैं कि यज्ञ का सामान तथा योग्यता वा शक्ति सर्वसाधारण को प्राप्त नहीं हो सकती किन्तु कोई २ धन विद्यादि का यथेष्ट बल पाकर यज्ञ कर सकता है। इससे आत्माराम के कथनानुसार यज्ञ में पशु संज्ञपन मान भी लें तो भी जब से भारतवर्ष में यवन बादशाहों का राज्य हुआ है। तब से एक २ दिन में जितने गौ आदि पशुओं का वध होता है उतना यज्ञों द्वारा हजार वर्ष में भी कभी नहीं हुआ और न हो सकता है। उस पर भी वर्त्तमान काल में अंग्रेजी राज्य के प्रताप से प्रति दिन जितने गौ आदि पशुओं के गले कट-जाते हैं उतने पशुओं का वध यज्ञ द्वारा कभी दश हजार वर्ष में भी नहीं हुआ और न हो सकता है। यदि आत्माराम की यह बात मान, लें कि हिन्दुओं में पहिले गोवधकारम्भ था उस को जैन बौद्धों ने लड़ झगड़ के बन्द कराया तो क्या बादशाही राज्य से लेकर अब तक जैन बौद्ध जीवित नहीं हैं? यदि जीवित कहे जांय तो इतने बड़े पशु हिंसा रूप अधर्म को बंद क-

राने की कुछ भी चेष्टा जैन बौद्धों ने क्यों नहीं की ? । जब नहीं की और न करते हैं तो गोवध बन्द कराने का लेख आत्माराम का सर्वथा झूठा है । और यह भी मिथ्या है कि हिन्दुओं में पहिले गोवध करने की रश्म थी । क्योंकि रश्म वही होती है जिसे सब करें और कर सकें पर यज्ञ को कोई २ हजारों लाखों में कभी २ एक दो करने लायक हो सकता है । और जब हम देखते हैं कि वर्तमान में हजारों गुणी गोहिंसा केवल स्वार्थ सिद्धि के लिये हो रही है, उस गो रक्षा के लिये जो सहज उपाय गवर्नमेण्ट से प्रार्थना द्वारा वा कसाइयों के हाथ से गौओं को धन द्वारा बचा के गौओं की रक्षा गोशालाओं में रख २ के हो सक्ती है, उन में कोई भी जैन गोहिंसा से गौओं के बचाने में तत्पर नहीं दीखता इस विषय में जैनों की कुछ भी चेष्टा नहीं देखी जाती, जिस से सिद्ध है कि जो सहज उपायों से ही गोवध को रोकने में तत्पर नहीं उन लोगों ने कभी तकरार द्वारा गोवध को रोका हो यह सर्वथा ही मिथ्या है ॥

आ० भा० पृ० मू० २२—तीसरा कलि में संन्यासी होना बन्द किया, यह पराशरका नियम तो विशेष कर शंकर स्वामी ने तोड़ा, चारों वर्ण को संन्यासी किया बहुत संन्यासी वाम मार्गी हैं, मांसमदिरा खाते पीते हैं, इस विचार से संन्यास बंद किया होगा ॥

समा० मूर्ख आत्माराम को यह भी खबर नहीं है कि स्मृतियों की व्यवस्था कैसे लगती है, उन में सामान्य विशेष बचनों की संगति कैसे लगाई जाती है । नियामक बचन कौन होते हैं, क्या पराशरका उक्त कथन नियामक है ?। और कलि किस को कहते हैं इन सब का ठीक २ मतलब समझता हुआ जो धर्मशास्त्रों की संगति लगाना चाहै वह ठीक मतलब को पासक्ता है । जैसे प्रत्येक दिन के आरम्भ में सूर्योदय से पहिले दो घड़ी संध्यांशकाल होता है । वह न तो रात्रि में गिना जाय और न दिन में क्योंकि सूर्योदय से दिन माना जाता है । वैसे ही चार लाख वत्तीस हजार वर्षों वाले कलियुग का अभी संध्यांशकाल है, अभी तक कलि सूर्य का उदय हुआ ही नहीं है । परन्तु उदय होने वाले दिन का वा ऋतु के कुछ चिन्ह जैसे पहिले दीखने लगते हैं इस कारण गौण व्यवहार से कलियुग का आजाना कहा माना जाता है । जब प्रकर्षता के साथ कलिका समय आवेगा तब मुख्य कलि होगा। और गौण मुख्य दोनों की प्राप्ति में मुख्य का ग्रहण होना न्याय सिद्ध है ।

तथा कलियुग का उदय होने पर भी प्रत्येक दिन में संधिगत कहीं बातु बीत जाने के तुल्य कलि में सतयुग, त्रेता, द्वापर, भी आलेंगे, उस समय भी घोर कलिकी अपेक्षा गौण कलियुग माना जायगा, मुख्य की अपेक्षा उस कल्यन्त दंशास्य सद्युगादि के समय भी पराशरका वचन सर्वांश में चरितार्थ नहीं होगा। और घोर कलिके समय सर्वांश में चरितार्थ होगा तब स्वयमपि कोई संन्यासी होने के योग्य नहीं होगा। तथा कलि के गौण कालों में भी पराशर जी का अभिप्राय यह माना जाता है कि आमतौर से सब कोई द्विज वा ब्राह्मण चौथी अवस्था में अर्थात् ५० वर्ष से ऊपर संन्यासी न हों किन्तु जिन को किसी शास्त्राभ्यासादि के कारण किसी अच्छे दर्जे का ज्ञान वैराग्य प्राप्त हो वे ही लोग भले ही संन्यासाश्रम करें। इस व्यवस्था के अनुसार शंकर स्वामी आदि का संन्यास धारण पराशर महर्षि के लेख से विरुद्ध नहीं था और न अब यह वर्त्तमान कालका संन्यास धारण उन के लेख से विरुद्ध है॥

और—जो अनधिकारी लोग शिर मुड़ा के कपड़े रंग बनावटी संन्यासी बनते वा जो शूद्रादि ऐसा करते हैं वे लोग वास्तव में संन्यासी ही नहीं हैं। उन के अनुचित शास्त्र विरुद्ध बर्त्ताव का कारण धर्मानुकूल राजव्यवस्था का न होना है। इस से वेदादि शास्त्र दूषित नहीं होता॥

द्वितीय बात यह भी है कि महर्षि पराशरका उक्त वचन सामान्य है, उस की विशेष अवस्थायें कलि के संध्यांश, कल्यन्तदंशास्य सद्युगादि और अधिकारी होना आदि हैं। उन विशेषावस्थाओं को छोड़ के शेष सामान्यांशों में वह कथन चरितार्थ हुआ करेगा। सो ऐसे सभी उपदेश अपनी अपवादरूप विशेषावस्थाओं को छोड़ के शेषांशों में ही चरितार्थ होते हैं। परन्तु यह भी ध्यान रखना होगा कि अन्यसद्युगादि में सामान्य कर सर्वसाधारण ब्राह्मणों के लिये पचास वर्ष की अवस्था से ऊपर संन्यास धारण का विधान माना जायगा और उन युगों में भी विशेषावस्थाओं में संन्यास का निषेध भी रहेगा। इस प्रकार सामान्य विशेष वा उत्सर्गापवाद की व्यवस्था सर्वत्र लगानी पड़ेगी। और यह भी ध्यान रहे कि पराशर जी का कथन नियामक नहीं है। इस से सर्वांश में संन्यास को बंद नहीं किया गया था ऐसी शंका अन्य लोगों को भी होनी संभव है कि पराशरजी ने कलियुग में संन्यास को मना किया है तो उस से विरुद्ध अब संन्यासी क्यों होते हैं?। इस के समाधानार्थ हम ने संक्षेप से ऊपर व्यवस्था लिख दी है॥ शेष आगे

## ब्रा० मा० ६ अं० ३ पृ० १०५ से आगे शिवलिंग पूजा माहात्म्य

शिव जी के लिङ्ग नाम पूजा करने के चिन्ह पांच प्रकार के हैं,। १-स्वयंभूलिङ्ग २-बिन्दुलिङ्ग, ३-प्रतिष्ठितलिङ्ग, ४-चरलिङ्ग, ५-गुरुलिङ्ग ॥३१॥ देवर्षियों के तप से संतुष्ट हुए शंभु भगवान् ऋषियों के समीप होने अर्थात् उन को सहज में प्राप्त हो सकने के लिये पृथिवी में बीजरूप से और पार्थिव शरीर में नाद रूप से प्रविष्ट हो गये ॥ ३२ ॥ स्थावर गेहूं जौ चना आदि के अंकुरों के तुल्य भूमि को फोड़ कर जो स्वयं प्रकट होता है उस को स्वयं भूत नाम प्रकट होने के कारण स्वयंभू कहते हैं। इस में दो बातें विचारणीय हैं, एक तो यह कि ऋषि महर्षियों के तपोबल से उन्हीं के लिये शिव जी का जो किसी प्रकार का चिन्ह पृथिवी मे से स्वयं प्रकट हुआ, वा सभी तपस्वियों के लिये भी यथावसर स्वयं प्रकट हुआ करता है, परमात्मा का वही चिन्ह स्वयंभू लिङ्ग कहाता है। अथवा नाद रूप कहने से यह भी आशय हो सकता है कि जब आधीरात के समय निर्जन एकान्त जङ्गल में जहां कोई जीव जन्तु न हो वायु भी न चलता हो वा मनुष्यादि सभी प्राणी मात्र के सो जाने पर ध्यान लगा कर सुनो तो एक प्रकार का सन्सनाहट रूप नाद पृथिवी से स्वयं प्रकट होता और ठीक २ सब किसी को सुन पड़ता है यद्यपि यह नाद दिन रात प्रतिक्षण बराबर स्वयमेव प्रकट होता रहता है, इस से एकान्त निर्जन निर्वात स्थान में दिन में भी सुन पड़ता है तथापि मनुष्यादि के अन्य शब्दों की आवाज से नहीं सुन पड़ता। यह भी शिवनाम रूपात्मक परमात्मा का एक स्वयंभूलिङ्ग है। और द्वितीय अपने कानों को बन्द कर लेने पर ध्यान देने से वैश्वानरात्मक परमात्मा का एक प्रकार का परमसुहावना नाद इस पार्थिव शरीर में से स्वयमेव प्रतिक्षण प्रकट हुआ करता है। इसी को अनहद शब्द भी कहते हैं। इस पर भी अनेक लोग ध्यान करते हुए चित्त को स्थिर करते हैं। यह भी परमात्मा का एक स्वयंभू लिङ्ग वा रूप है ॥ ३३ ॥

इस स्वयंभूलिंग की पूजा से स्वयमेव ज्ञान बढ़ता जाता है। पहिले जो प्रणवात्मक सूक्ष्म स्थूल दो प्रकार का लिंग कहा है वह वर्णात्मक वा शब्दात्मक जानो परन्तु सुवर्ण चांदी आदिकपर, पृथिवी पर वा पृथिवी के किसी चबूतरादि पर अपने हाथ से छोटा शुद्ध प्रणव रूप वा बिन्दु रूप लिखे, इस बिन्दु रूप चल लिंग को लिखकर उस की प्रतिष्ठा करे अर्थात् देवस्थिति-

का जल में संकल्प करे और देवता का आवाहन करे ॥ ३५ ॥ यह बिन्दुनाद रूप स्थावर या जङ्गम दोनों प्रकार का है, अर्थात् स्थावर पदार्थों पर लिखा स्थावर कहाता और किसी जंगम जीव पर बिन्दु लिंग रूप से नियत किया जङ्गम कहाता है । यह दोनों प्रकार का बिन्दु लिंग भावना रूप है, शिव रूप होने वाले ज्ञानियों ने इस को देखा जाना है ॥३६॥ वास्तव में तो सिद्धान्त यह है कि संसार भर में असंख्य नाम रूपों से कल्पित असंख्य चिन्ह रूप लिंग हैं । उन सब में सत् चित्आनन्द रूपों से विद्यमान एक परमात्मा ही सत्य अविनाशी है, इस लिये सब नाम रूपों में से जिस नाम रूप से जो कोई का विश्वास करे उसी में उस को शंभु भगवान् शुभ फल देते हैं । अपने हाथ से स्थावरादि किसी स्वतः सिद्ध शिलादि पर लिखे यन्त्र में शंभु भगवान् का आवाहन करके षोडशोपचारों द्वारा पूजन करे तो स्वयं ऐश्वर्य को प्राप्त होता है । और इस का निरन्तर अभ्यास करने से ज्ञान भी प्राप्त हो सकता है ॥ ३८ ॥

देवता और ऋषियों ने अपनी सिद्धि के लिये मन्त्र पढ़ते हुए अपने हाथ से शुद्ध मण्डल पर शुद्ध भावना से जो उत्तम चिन्ह स्थापित किया वह पुरुष कृत होने से पौरुष और स्थापित करने के कारण प्रतिष्ठित लिङ्ग कहा जाता है ॥ ४० ॥ यह प्रतिष्ठित लिंग भी दो प्रकार का है । एक पौरुष दूसरा प्राकृत है । महात्मा ब्राह्मण विद्वानों ने, राजाओं ने, और सेठ साहूकारों ने अच्छे कारीगर से बनवाकर वेद मन्त्रों से विधिपूर्वक स्थापित किया हो वह भी पौरुष प्रतिष्ठित कहा जायगा । जो प्राकृत प्रतिष्ठित लिंग है वह प्रकृति संबन्धी धनादि अन्य सुख भोग का विशेष कर देने वाला है ॥४२॥ जो प्रबल पुष्ट चिरस्थायी हो वह पौरुष कहाता है और जो छोटा साधारण अल्पकाल स्थायी लिङ्ग हो वह प्राकृत कहा जाता है ॥४३॥ अपने शरीर का लिंग [ उपस्थेन्द्रिय ] नाभि, जिह्वा, नासिका का अग्रभाग, और शिखा से लेकर अपने शरीर रूप त्रिलोकी में शिव लिङ्ग की भावना करना यह आध्यात्मिक चरलिङ्ग कहाता है ॥ ४४ ॥ पर्वत में शिव लिङ्ग रूप भावना करना यह भी पौरुष है, पृथिवी मात्र को शिव लिङ्गरूप से जानना यह भी प्राकृत शिवलिङ्ग है, तथा वृक्षादि को शिवचिन्ह की बुद्धि देखना पौरुष और गुल्म लतादि में शिव बुद्धि होना यह प्राकृत लिङ्ग है ॥ ४५ ॥ चावलादि कोमल पदार्थों में शिव भावना प्राकृत और गेंहूं की आदि में होने वाली शिव

रूप की भावना पौरुष है । अणिमादि आठ सिद्धियों को देने वाली सब विभूतियां पौरुष लिङ्ग रूप हैं ॥ ४६ ॥ अच्छी सुन्दरी रूपवती स्त्रीयों में और चमक दमक वाले उत्तम २ धनैश्वर्य में जो मोहनी वा चित्त को अपनी ओर खैंचने वाली प्रिय रूप शोभा शक्ति है उस को शिव भावना से देखना मानना भी एक प्रकार का प्राकृत शिवलिङ्ग आस्तिकों ने कहा है । अभिप्राय यह है कि कोमल मनोहारिणी चित्त को अपनी ओर खैंचने वाली संसार भर में जो शक्ति है वह सभी देवी का रूप और शिव जी का वह प्राकृत लिङ्ग है और उग्र कठोर पुरुषात्मक सभी संसार के पदार्थ शिव के पौरुष लिङ्ग हैं । चाहें यों कहो कि सभी माया प्रपंच के साथ स्त्री पुरुषात्मक दोनों प्रकार के चिन्ह शिवात्मक ही हैं । सभी में शिव परमात्मा को वस्त्रों में सूत के समान ओत प्रोत देखना जानना मानना भक्ति उपासना करना यह मुख्य शिव लिङ्ग पूजा है । चरलिङ्ग जितने प्रकार के हैं वा हो सकते हैं उन सब में रस लिङ्ग मुख्य है ॥ ४७ ॥ रस अनेक प्रकार के हैं, करुणा रस, वीर रसादि वा मधुर लवणादि तथा अन्य जिन २ पदार्थों के साथ इन्द्रियों का संयोग होने से जो कुछ आनन्द रूप रस प्रतीत होता है उस सब रस को शिव चिन्मय रूप की भावना से देखना जानना मानना शिव के रसलिङ्ग की उपासना समझो । इस का कारण यह है कि परमात्मा आनन्द स्वरूप है । जैसे शीतलता जिस किसी वस्तु में हो वह जल का ही गुण वा शीतलता रूप से वह जल का ही व्यापकांश माना जाता है । तथा सभी पदार्थों में गर्मी अग्नि का ही व्यापकांश है, वैसे ही जहां कहीं आनन्द वा रस प्रतीत होता है वह भी परमात्मा का ही व्यापकांश है । इसी लिये श्रुति में कहा है कि-

( रसो वै सः ) रसꣳह्येवायं लब्ध्वाऽऽनन्दी भवति ॥
तथाचान्यत्रापि-अखण्डानन्दरूपस्यतस्यानन्दलवाश्रिताः ।
ब्रह्माद्यास्तारतम्येन भवन्त्यानन्दिनोऽखिलाः ॥

भा०—वह परमात्मा रसरूप है, यह मनुष्यादि प्राणी विषयों में भी रसात्मक परमात्मा को प्राप्त हो के ही अपने को आनन्द मिला वा सुख मिला मानता है ।(यद्यपि विषयजन्य आनन्द भी परमात्मा का ही एक रूप है तथापि उस में प्रवृत्ति का हेतु विषय वासना है और विषय वासना सदा अपरिमित आनन्द की प्राप्ति का बाधक है । इसी लिये विषयानन्दों में फंसना बुरा है । अब ज्ञानी विषयानन्द को भी उस नित्य अपरिमित आनन्द का एक

अनित्य लेशमात्र जानने समझने लगता है अर्थात् अभ्यास द्वारा इस विषय को ठीक २ दृढ़कर लेता है तब विषय वासना के बन्धन शिथिल हो जाते हैं तब अनन्तानन्द की ओर को चलने वाला चित्त अनन्तानन्द के बाधक अनित्य विषयानन्दादि में नहीं फंसता। इस से यह शंका दूर हो जाती है कि विषयानन्द को शिव लिङ्गात्मक समझता हुआ उस में आसक्त हो जायगा॥

सारांश यह निकला कि विषयात्मक बुद्धि से होने वाली प्रवृत्ति ही विषयों में फंसाने वाली है। किन्तु ज्ञानी की स्वाभाविक प्रवृत्ति विषय वासना के शिथिल हो जाने से उदासीनता पूर्वक रहजाती है। और संसार का यह नियम है कि जिस को देश भर का राज्य प्राप्त होने का जैसा २ विश्वास दृढ़ होता जाता है वैसा २ ही वह दो चार दश गांव के अधिकार से बुद्धि को हटाता जाता है क्योंकि दो चार दश गांव के छोटे अधिकार में विचार का फंस जाना देश भर की राज्य प्राप्ति का बाधक है, इसी के अनुसार वह छोटे अल्प कालस्थायी अनित्य विषयानन्द में फंसने से चिरस्थायी अनन्त आत्मानन्द की प्राप्ति में बाधा देखता है। और क्रमशः ज्ञान बढ़ते २ व्यापक आनन्द का रस भी उस को लगता जाता है कि जो विषयानन्द का विरोधी है। जब कि मनुष्य सुषुप्ति दशा का सुखानुभव करते समय भी विषयानन्द से द्वेष करने लगता है अर्थात् सुषुप्ति के आनन्द को छोड़ के विषय जन्य आनन्द को भोगना नहीं चाहता तो सुषुप्ति से बहुत ऊंची कक्षा का आनन्द जिस को प्राप्त होने लगे वह विषय वासना के आनन्द में कैसे मग्न होगा? अर्थात् कदापि नहीं॥

( इस से यह सिद्ध हुआ कि विषयों में भी जो कुछ आनन्द है उस को विषयात्मक बुद्धि से अज्ञानी लोग देखते जानते मानते हैं। और विषयों के आनन्द को भी ज्ञानी पुरुष ही परमात्मज्ञान के आनन्द की दृष्टि से देखता जानता मानता है। क्योंकि एक परमात्मा ही अखण्ड आनन्द स्वरूप है। ब्रह्मादिस्थावर पर्यन्त संसार में अर्थात् त्रिलोकी में जो कुछ आनन्द प्रतीत होता है, वह सब उसी अखण्डानन्द का लेशमात्र अंश है। इस लिये ब्रह्मर्षि आदि ब्राह्मण विद्वान् चर लिङ्गों में से रसात्मक शिव लिङ्ग को मुख्य मानते हैं। इस से यह रसरूप आनन्द भी एक शिवजी का लिङ्ग वा चिन्ह ब्राह्मण के लिये मुख्य कर उपास्य और सब अभीष्ट फल का देने वाला है। और बाणरूप शस्त्र को क्षत्रिय लोग शिवजी का चिन्ह मानते हुए उपासना करें तो यह उन को उत्तम राज्य का देनेवाला है। बाण को शिवजी का चिन्ह वेद के अभिप्राय से लिखा है [ शु० यजु० १६ १-उतोत इषवे नमः ), इस मन्त्र में बाण को भी शिव का ही रूप मान कर नमस्कार किया गया है। शेष आगे

# प्रश्नोत्तर विषय ।

सब महाशयों को विदित हो कि निम्नलिखित प्रश्न पं० प्रेम वल्लभ जोशी मु० जयपुर चौकोट जि० अलमोड़ा ने ब्रा० स० में उत्तर छापने के लिये भेजे हैं। इस लिये उन का उत्तर संक्षेप से दिया जाता है। आशा है कि अन्य पाठकों के भी संदेह निवृत्त होंगे।

( प्र० १ ) मनुष्य इस जन्म में पूर्व जन्मानुसार कर्म करता है, वा करने में स्वतन्त्र है, अर्थात् अपनी इच्छानुसार अच्छा बुरा कर्म कर सकता है वा नहीं यदि प्रारब्धानुसार ही यहां भी शुभा शुभ कर्म करता है तो मनुष्य को अच्छे कर्म करने की आज्ञा क्यों है ? ! यदि मनुष्य अपने पुरुषार्थ से कर्म करता है और ईश्वर उस के कर्मानुसार फल देता है तो किसी महान् कार्य को तन मन धन से करने पर भी सफलता क्यों नहीं होती ?॥

( उत्तर १ ) यह प्रश्न प्रारब्ध तथा पुरुषार्थ वाद विषयक है। उस का संक्षेप से उत्तर लिखने में सारांश दो भागों में विभक्त होता है, एक तो यह कि प्रारब्ध का पुरुषार्थ के साथ सर्वांश में विरोध नहीं है। क्योंकि पूर्व के तथा वर्त्तमान के कार्यों में अङ्गाङ्गी भाव रहता है, ऐसा मनुष्य कोई भी न हुआ न है और न होगा कि जिस के साथ पूर्व जन्म कृत शुभ अशुभ दोनों प्रकार के कर्म न लगे हों। पुण्य की प्रबलता बढ़ जाने पर स्वर्गादि में देवादियोनि प्राप्त होती और पाप की प्रबलता बढ़ जाने पर नरक योनि प्राप्त होती है। यह व्यवस्था धर्मशास्त्रकारादि ने नियत कर दी है। और पाप पुण्य की मध्यम कोटि में मनुष्य योनि प्राप्त होती है। कल्पना करलो कि एक सेर पाप एक सेर पुण्य में से जो आध सेर वा उस से कम हो वह निर्बल और जो डेढ़ सेर वा उस से भी अधिक हो वह प्रबल कहावेगा। उसी के अनुसार माशे भर पाप वा पुण्य के थोड़े २ न्यूनाधिक भेदों से मनुष्यादि में उत्तम मध्यम निकृष्टादि भोगों वा जातियों वाले अनेक भेद भिन्न २ हो जाते हैं। तदनुसार जिस का पाप अधिक वा प्रबल है वह स्वभाव से ही पूर्वपाप की अधिकता के कारण पाप कर्मों की ओर झुकेगा, उस के वर्त्तमान के कर्म पहिले संचित पाप कर्मों के सहायक बनेंगे। और जिस के पूर्व जन्म का पुण्य अधिक वा प्रबल है उस को वही पूर्व कर्म प्रेरणा पूर्वक शुभ कर्म करने में लगाता है। उस के वर्त्तमान शुभकर्म पूर्व संचित शुभकर्म के अंगरूप सहायक बन जाते हैं। यही उन कर्मों का परस्पर अङ्गाङ्गी भाव कहाता है। प्रायः

इसी क्रम से मनुष्यादि की प्रवृत्ति शुभाशुभ कर्म करने में होती है। और यह कथन सिद्धान्तवाद से विशेष संबन्ध रखता है॥

वास्तव में दो महकमा पृथक् २ हैं, उन में एक का नाम प्रारब्धवाद वा सिद्धान्तवाद है तथा दूसरे का नाम पुरुषार्थवाद है। प्रारब्धवाद सामान्यरूप है और पुरुषार्थवाद विशेष वा उस का अपवादरूप है। चाहें यों कहो कि प्रारब्धवाद का मतलब यह है कि मनुष्य के कम २ प्रकार के सञ्चित कर्मों का ऐसा २ संचित फल होता है। कि जैसे कोई वैद्य वा डाक्टर कहे कि ऐसे २ कुपथ्य करने से वात पित्तादि का वैषम्यरूप विकार संचित होकर ऐसे २ रोग हुआ करते हैं। तथा पुरुषार्थवाद का मतलब यह है कि उन २ संचित कर्मों के होते हुए भी मनुष्य को उन के दबाने के लिये वा समूल नष्ट करदेने के लिये ऐसा २ उपाय करना चाहिये। कि जैसे कोई वैद्य वा डाक्टर कहे अथवा आयुर्वेद चिकित्साशास्त्र में लिखा गया है कि ऐसे २ रोगों को नष्ट करने वा दबा देने के लिये ऐसा २ औषध सेवन रूप वा आहार विहार का संयम रूप उपाय करना चाहिये। यही विधिवादरूप वेदादि धर्म शास्त्र कहाता है॥

अब हम सभी लोग देखते जानते और मानते हैं कि पूर्व के संचित प्रारब्ध रूप कुपथ्यों के फल भोगरूप नाना प्रकार के रोगों की अनेक प्रकार से औषधि करना आवश्यक है। इस में किसी को यह शंका नहीं होती कि दवाई करने पर भी यदि किन्हीं का रोग शान्त नहीं होता तो बाकी लोग भी दवा न करें वा दवा करना हम व्यर्थ नहीं मानते किन्तु हम लोग वहां ऐसा मानलेते हैं कि या तो दवा ठीक २ नहीं हुई वा पथ्य परहेज़ ठीक नहीं किया गया, अथवा चिकित्सक पूरा २ जानकार नहीं उस ने रोग का ठीक मर्म नहीं जान पाया। इसी के अनुसार हम को यहां भी ऐसा ही मानलेना उचित है कि कर्मकर्त्ता और साधनों में से किन्हीं एक वा दो अथवा तीनों की त्रुटि होने से किसी काम को बड़े समारोह से करने पर भी सफलता न होना सम्भव है॥

जैसे आयुर्वेद के तत्त्ववेत्ता लोगों ने तीन प्रकार के रोग माने हैं। एक सुखसाध्य, २ कष्टसाध्य, ३ असाध्य, वैसे ही धर्म कर्म के तत्त्ववेत्ता लोगों ने भी संचित कर्म त्रिविध ही माने हैं। असाध्य कर्मों का नाम नियत विपाक है। जैसे असाध्य रोगों की औषधि करने में भी यह सन्देह नहीं किया जाता कि रोग तो जायगा ही नहीं तब औषध क्यों करें?। क्योंकि वहां यह मान लिया जाता है॥ (शेष आगे)

# शान्तिका उपाय ॥

अब यह किसी से छिपा नहीं है कि भारतवर्ष में शान्ति के बदले कई वर्ष से बहुत अशान्ति फैलती जाती है । और यह आगे दिन २ कुछ २ बढ़ती भी जान पड़ती है, भारत सरकार गवर्नमेण्ट भी अशान्ति रूप हलचल को मेटने और शान्ति को स्थापित करने का अपनी शक्ति भर पूर्ण उपाय कर रही है । तथापि अबतक शान्ति नहीं हुई, प्रत्युत शान्तिभङ्ग होता जाता है । भारतवासियों में भी कदाचित् कोई ही ऐसा कठोर निर्दयी होगा जो शान्ति न चाहता हो । सभी जानते मानते हैं कि शान्ति भंग होने से राजा प्रजा सभी को दुःख है किसी का भी लाभ अशान्ति में नहीं है ॥

इस अशान्ति का एक कारण यह भी प्रतीत होता है कि देशहितैषियों के अधिक भाग ने मानो ऐसा निश्चय कर लिया है कि—

विघ्नैः पुनःपुनरपि प्रतिहन्यमानाः ।
प्रारब्धमुत्तमजना न परित्यजन्ति ॥

अर्थात् संसार में उत्तम कोटि के पुरुष वे ही हैं कि जो बार २ अनेक विघ्नों वा प्रबल दुःखों से पीड़ित होने वा सताये जाने पर भी अपने प्रारम्भ किये काम को अभीष्ट सिद्धि होने तक कदापि नहीं छोड़ते । तदनुसार भारत के देशहितैषियों ने मानो प्रण कर लिया है कि हम देशहित के आन्दोलन का परित्याग प्राणान्त दुःख उपस्थित होने पर्यन्त नहीं करेंगे । तदनुसार आन्दोलन किसी न किसी रूप में चल ही रहा है और भारत सरकार का भी स्पष्टरूप से आन्दोलन को बन्द करने का उद्देश यद्यपि नहीं जान पड़ता तथापि सरकार शान्तिस्थापन के लिये जो कुछ कर रही है उस से प्रायः लोगों को यह प्रतीत होता है कि वह आन्दोलन को ही मेट देना चाहती है । इस बात के फैलने से सरकार के शान्ति स्थापन के उपाय भी अशान्ति फैलाने वाले हो जाते हैं । राजप्रजा के सभी लोग इस बात को जानते मानते हैं कि राजशक्ति के सामने प्रजा की शक्ति कुछ भी नहीं है, सो वास्तव में यही बात सत्य भी है तब सरकार ने नागपुर की कांग्रेस क्यों रोकी ? । क्या शस्त्रहीन पढ़े लिखे बाबू लोग एकत्रित हो कर राजप्रबन्ध में कुछ विघ्न करने की शक्ति रखते हैं यदि शक्ति नहीं रखते तो सरकार का रोकना केवल आन्दोलन को रोकना माना जा सकता है ।

हमारी राय में सरकार को प्रजा पर कृपादृष्टि करनी चाहिये और कृपा

के प्रादुर्भाव में जो २ कार्यवाही होनी चाहिये उन का आरम्भ सरकार करदे तो बहुत शीघ्र ही सब देश भर में शान्ति फैल सकती है। यह बात भी सभी लोग जानते हैं कि बलवान् निर्बल को दबा सकता है पर साथ ही दीर्घदर्शी लोग यह भी मानते हैं कि जिस बढ़ते हुये वा फैलते हुए तेज को रोका वा दबाया जाता है वह भीतर रुक जाने पर और भी प्रबल हो जाता है। पृथिवी के भीतर पहाड़ादि में जो ऊपर से दबा हुआ अग्नि भीतर २ धुंधकता रहता है वह एक दिन ऐसा बल पकड़ता है कि पहाड़ को तोड़ फोड़ कर बड़े जोर शोर से बाहर निकलता है तब इतने बड़े भूगोल को हिला डालता है, भूकंप होने लगता है, अनेक शहर वा अनेक किलाओं तक का प्रध्वंस कर डालता है। इसी के अनुसार सरकार को चाहिये कि प्रजा के हृदयों में जो दुःखाग्नि है, उस को निकालने रूप आन्दोलन को वह न रोके क्योंकि रोकने से भीतर भीतर दुःखाग्नि बढ़ेगा तो परिणाम अच्छा होने की आशा नहीं है। और सब से उत्तम तो यही है कि सरकार प्रजा के हितैषियों प्रतिनिधियों द्वारा प्रजा के दुःखों को सुनने लगे और प्रजा पर दया तथा प्रेम करती हुई उन के दुःखों को निवृत्त करे तो शीघ्र ही शान्ति फैल जायगी। और सरकार को यह भी सोचना चाहिये कि कोई बलवान् अपने से दुःखित हुए निर्बल को अपना दुःख भी न रोने दे और दबा धमका के चुप भी कर दे तो क्या वह निर्बल उस का शुभचिन्तक मित्र बन सकता है? अर्थात् नहीं कदापि नहीं। और शान्ति परस्पर मैत्रीभाव के बढ़ने पर ही ठीक हो सकती है। जब दुःखाई गयी चींटी भी काट खाती है तो दबाया हुआ मनुष्य बलवान् राजा से विरुद्ध होके चेष्टा करे तो आश्चर्य क्या है?। इस से राजा को वा बलवान् को चाहिये कि वह प्रजा को वा निर्बल को भी मित्र बनावे॥

अब रहा प्रजाहितैषी वर्ग उन को उचित है कि वह ऐसी चेष्टा न होने देवे कि जिस से राजा को राजद्रोह का गन्ध प्रतीत हो। यह सम्भव है कि प्रजाहितैषियों में प्रायः अपने इष्ट की सिद्धि का ही उद्देश हो और राजद्रोह का उद्देश न हो तथापि उन की कई चेष्टाओं से जो सरकार को राजद्रोह की वा शान्तिभङ्ग होने की शंका होती है वैसी चेष्टा न होनी चाहिये। और विशेष कर वेदमतानुयायी देशहितैषियों को जान लेना चाहिये तथा सभी सनातनधर्मानुयायी मात्र को जान लेना चाहिये कि जब बड़े २ सभी काम ईश्वर की इच्छा से ही होते हैं, तब सुख दुःख दोनों का दाता ईश्वर ही है। जब उस ने आज्ञा दे दी है कि— शेष आगे—

## गताङ्क के पृष्ठ २१८ से आगे सरस्वती मासिकपत्रिका ।

पूर्व गत अंक के २१३। २१४। पृष्ठों में हम जो कुछ लिख चुके हैं वह पाठकों ने देखा जाना ही है। उस में इतनी भूल हुई है कि वह लेख प्रभास स्थान निवासी विनायक विश्वनाथ जी लिखित सरस्वती पत्रिका में छपा है। पर हमने प्रथम उस पर ध्यान नहीं दिया था क्योंकि लेख के आरम्भ में प्रेरित लेख-ऐसा शीर्षक नहीं था, इस से हम ने सरस्वती के संपादक का ही समझ कर लेख की त्रुटियों के अभियोग में संपादक को ही मान लिया था। सो अब हमारा लक्ष्य संपादक के स्थान में उक्त विनायक जी लेखक पर मान लेना चाहिये। परन्तु सरस्वती के संपादक ने उस लेख पर अपनी पृथक् सम्मति कुछ नहीं लिखी, इस से समझा जा सकता है कि उस लेख को अपने अनुकूल मान लिया होगा। क्योंकि जिस पत्र में किसी का लेख उस के मन्तव्य सिद्धान्त से जितने अंश में विरुद्ध छपाया जाय उस पर अपनी पृथक् राय लिखना अत्यावश्यक तथा अति उचित है। तथा सरस्वती के अन्य अनेक लेखों से भी पाश्चात्य लोगों को ही यथार्थ तत्वज्ञान के पारदर्शी मानना झलकता है। इस से भी हमारा यह समझना अनुचित नहीं कि यह वेद विषयक लेख भी उन ही लोगों के अनुयायी विनायक के महाशय ने वैसी ही बुद्धि से लिखा है। अस्तु-जो हो-

वेद मतानुयायी लोगों ने वेद के सिद्धान्तानुसार ईश्वर वा परमेश्वर को कैसा माना है, इस बात को जानलेने पर वेद के कर्त्ता का विचार ठीक हो सकता है। वेद के सिद्धान्त से ईश्वर अनेक नाम रूपों से प्रकट होता हुआ ही उन २ कामों को करता और कर सकता है। जब तक वह साकार सगुण किसी नाम रूप में प्रकट नहीं होता तब तक निर्गुण निराकार में किसी भी प्रकार के किसी काम का आरोप किसी भी युक्ति से कदापि कोई सिद्ध नहीं कर सकता। तब वे लोग यह भी नहीं कह सकते कि परमेश्वर वा खुदा संसार को बनाता है। जब तक अक्रिय वस्तु में क्रिया के आरोप का कोई भी हेतु न हो तब तक वह सृष्टिकर्त्ता भी सिद्ध नहीं होता। यह बात निराकार के विषय में युक्तिसिद्ध मान्य है कि-

**यतोवाचोनिवर्त्तन्ते अप्राप्यमनसासह ॥**

श्रुति कहती है कि जिस में मन और वाणी का गम्य नहीं मन से जिस का मनन स्मरण वा ध्यान नहीं कर सकते वाणी से जिस को यह नहीं कह सके

कि वह ऐसा है, वही उसका निराकार निर्गुण रूप है। अब सोचना चाहिये कि यदि वास्तव में वह ऐसा ही है, सगुण साकार नाम रूपों वाला नहीं होता तो क्या कोई लोग उसकी स्तुति प्रार्थना वाणी से कर सकते हैं? अर्थात् कदापि नहीं, और यदि ऐसे की स्तुति प्रार्थना करते हैं तो उन का वह अरण्य रोदन सर्वथा व्यर्थ है। क्योंकि असंभव को सम्भव करने की चेष्टा वाला मूर्ख माना जायगा। पाश्चात्य लोगों ने वेद मत के अनुसार सगुण निर्गुण दो प्रकार का ईश्वर नहीं माना। वा यों कहो कि ईश्वर के ईश्वरत्व पर उन के मत में अब तक जो कुछ विचार किया गया है वह अधूरा एक टांग का विचार है। वा यों कहो कि उन लोगों का ईश्वर को नाम मात्र मानना वास्तव में न मानना सा ही है। उन्हीं का पिछलगा आधुनिक आर्य समाजी मत अनेक अंशों में है। परन्तु वेदमत में ईश्वर विषय का सांगोपाङ्ग विचार पूर्णरूप से किया गया है। ईश्वर के निर्गुण निराकार स्वरूप से जब किसी का कुछ कार्य सिद्ध नहीं हो सकता तभी उस ने संसारी प्राणियों के उपकारार्थ सगुण रूप होना आवश्यक समझा। योग द० पा० १ सू० २५

तस्यात्मानुग्रहाभावेऽपि भूतानुग्रहःप्रयोजनम्—ज्ञानधर्मोपदेशेन कल्पप्रलयमहाप्रलयेषु। संसारिणः पुरुषानुद्धरिष्यामीति॥

भा०—अनेक सगुण साकार रूप धारण करने में ईश्वर को अपना कुछ प्रयोजन न होने पर भी कल्पप्रलय और महाप्रलयों को अवान्तर सृष्टियों के समय भिन्न २ सगुण रूपों में आकर मैं संसारी भक्त पुरुषों का उद्धार ज्ञानोपदेश तथा धर्मोपदेश के द्वारा करूंगा ऐसे विचार से वह अनेक सगुण नाम रूपों वाला होता है। इस सिद्धान्त के अनुसार वेद को ऋषिकृत मान लेने पर भी यह अभिप्राय निकलेगा कि सृष्टि के आरम्भ में ब्रह्मा नाम रूप ईश्वर ने वेद प्रकट किये और बीच २ के अवान्तर प्रलयों के समय लुप्त वा छिन्न भिन्न हुये वेदों को अनेक ऋषि मुनियों के नाम रूपों से प्रकट हुए उसी परमात्मा ईश्वर ने वेद के उन २ अंशों को प्रकट किया। (मुनीनामप्यहं व्यासः) के अनुसार व्यास नामरूप भी ईश्वर का ही है। वेद के द्रष्टा कहाने वाले ऋषि मुनि मनुष्य कोटि में नहीं थे किन्तु वे सब उसी एक परमात्मा की विभूतिमात्र नामरूप थे इस लिये वेद को मनुष्य कृत नहीं कहना मानना ही ठीक है॥

श्रीहरिः

# फलित–रहस्य

## ( उस की सच्चाई देखने का चश्मा )

इस प्रबंध में हमारी मुख्य कहने की बात यही है कि फलित- ज्योतिष कुछ ऐसी वैसी ढकी दबाई विद्या नहीं है, कि जिसके प्रकट करने के लिये किसी बड़े व्याख्यान अथवा प्रमाणबाजी की दरकार हो। फलित नाम से विख्यात ज्योतिष का एक वह भाग है, जिस के सत्य मिलने द्वारा "ज्योतिष" का स्वयं प्रकाश अर्थ आंखों के सामने खड़ा होता है। वादीगण उस के जिस भाग को असत्य कहने उठे हैं खूबी यह कि-वही अपने "ज्योतिष" नाम को सार्थक कर सकता है। "ज्योतिष" इस लिये कहते हैं जिस से ग्रहों की चाल आदि देखी जाती है ऐसा भी अर्थ बहुत से लोग कर सके हैं, पर उस से शास्त्र की समुचित गम्भीरता नहीं सिद्ध होती। "फलितज्योतिष कुछ नहीं" यह कहने वालों से हम पूछते हैं कि-जो ग्रह बराबर चल रहा है, उस का प्रमाण तो अनुमान से आप ही सिद्ध है। उस से प्रकाश किस नई बात का हुआ? ज्योतिष की महिमा तो इतनी ही है कि वह भविष्य में फलितरूप से विचित्रता के साथ प्रत्यक्ष होता है। कहना न होगा कि-यह अर्थ पं० जनार्दन जी आदि के अनुकूल होगा, क्योंकि वह प्राचीन ज्योतिष जिस के सहारे वाल्मीकि जैसे महर्षि "रामायण" दि ग्रंथ रामचन्द्र जी के जन्म के पहिले रच सके थे, ऐसा सत्य मानते हैं। अब बाहरी मनुष्य इस सच्चे अर्थ में से सन्देह करेंगे, वह सब निकम्मे होंगे क्योंकि वे "ज्योतिष" शब्द का ज्योतिःशास्त्र के गुणानुरूप कोई भी अर्थ नहीं बतला सकेंगे॥

तब प्रश्न यह उठ सकता है कि–फलित के इतना सत्य कहते रहने पर भी क्या लोग झूठ मूठ ही उसे असत्य कहते हैं? भला कहीं ज्योतिष इतना सत्य मिलता होता तो काशी के दिग्गज पंडित सुधाकर द्विवेदी और पंडित जनार्दन जी जिल्हा कलक्टर जैसे बड़े २ लोग उस के विरुद्ध क्यों खड़े होते? किसी खास व्याख्यान की फलित के सम्बन्ध में आवश्यकता न थी तो इतना बड़ा "फलित रहस्य" ही क्यों निकला? तो उत्तर यह है कि फलित में कोई भी रहस्य था उसी के लिये इतना बड़ा उत्पात हुआ। इस लिये लघु लेख में फलित के कभी २ न मिलने के जैसे २ कारण कहे गये हैं, वैसे ही और भी पाठकों को अन्दाज से जानना चाहिये। अनुमानों की आवश्यकता फलित की सत्यता बतलाती है, जो वह सत्यता बड़े २ रहस्यों में से ढकी हुई होने

पर भी विरोधियों के सन्मुख ज्योतिषियों की भविष्य वाणी के अनुसार खुलासा हो पड़ता है ॥

( प्रश्न ) अच्छा बताओ एक ही ग्रह की एक ही दशा में दो तीन अथवा कई मनुष्यों को एक ही फल क्यों नहीं होता ? एक लग्न में उत्पन्न होने वाले मनुष्य और पशु पक्षी आदिकों की भी एक ही सी दशा क्यों नहीं होती इस के अतिरिक्त अन्त्यज क्रिश्चियन् और ब्राह्मणादि जो एक लग्न के उत्पन्न हुये होते हैं, उन सब के गुण चरित्र एक से क्यों नहीं होते ?

( उत्तर ) जीवों के सम्पूर्ण कर्मफल ग्रहफलों के अन्तर्गत नहीं होने की पुराने कर्मों के भेद से एक मुहूर्त में उत्पन्न हुये जीवों के कर्मों में भी भेद होता है। सब ग्रहफलों का सत्य होना इस लिये निश्चय माना जाता है कि ऐसे एक मुहूर्त में पैदा होने वाले लोगों के काम बहुत से ऐसे एक से निकल पड़ते हैं जिस से फलित के शत्रुओं के कान खड़े हो सकें।

( प्रश्न ) ऐसी दशा में केवल कर्मानुसार ही फल का होना क्यों न मान लिया जाय ? जो ग्रहफल समूचे न मिलें अथवा भिन्नता के साथ मिलें उन की प्रामाणिकता मानने की जरूरत क्या है ?

( उत्तर ) ग्रहों के फल उन कर्मफलों के अन्तर्गत होते हैं इस से समान मुहूर्त के जन्मे हुये जीवों के फल बहुधा बराबर ही होते हैं; परन्तु कर्मफलों की बुराई अच्छे ग्रहफलों को दबा देती है और कर्मफलों की उत्तमता बुरे कर्म-फलों को मूंद सकती है। इस से यह अच्छी तरह समझ पड़ता है कि एक मुहूर्त के जन्मे हुये सब लोग राजा हों अथवा चाण्डाल ही क्यों नहीं होते और कुण्डली के सहारे किसी की जाति आदि का निर्णय करना किस प्रकार बन सका है। जब कि समस्त सांसारिक मनुष्य आजकल सत्य धर्म मार्ग से हटकर इच्छानुसार कर्म कर रहे हैं ॥

( प्रश्न ) क्या यह भी सत्य है कि—मुसलमान अंग्रेज आदि की कुंडलियों के फल बिलकुल नहीं मिलते ?

( उत्तर ) येही तो रहस्य की बातें हैं। इन ही में यदि रहस्य नहीं तो कहां है ? यद्यपि ज्योतिष (फलित) शास्त्र * केवल हिन्दुओं के लिये नहीं है; तो भी उस का ठीक २ फल केवल वेद मतानुयायियों ही को मिलना सम्भव है। ज्योतिषादि जो शिक्षाप्रद ग्रंथ सच्चे शिष्टाचारियों के लिये लिखे गये हैं, ।

शेष आगे—

*—यहां फलित को शास्त्र कहने से उन के वेद तुल्य की हानि नहीं होती किन्तु जिस से भविष्य के शुभाशुभ की सूचना से शिक्षा मिले सो शास्त्र है।

## अवतारसिद्धि ।

हरिः ओ३म् ॥

ओ३म्–शन्नोमित्रः शं वरुणः शन्नोभवत्वर्यमा । शं न इन्द्रो बृहस्पतिः शं नो विष्णुरुरुक्रमः । नमो ब्रह्मणे नमस्ते वायो । त्वमेव प्रत्यक्षं ब्रह्मासि त्वामेव प्रत्यक्षं ब्रह्म वदिष्यामि । ऋतं वदिष्यामि । सत्यं वदिष्यामि । तन्मामवतु तद्वक्तारमवतु । अवतु माम् अवतु वक्तारम् । ओं शान्तिः शान्तिः शान्तिः ॥

## व्याख्यान अवतारसिद्धि ॥

हे सुज्ञ महाशयो !

आज का दिवस सनातन धर्मावलम्बियों को बड़ा पवित्र और पूजनीय है क्योंकि आज के दिन सर्वशक्तिमान् परमात्मा विशेष स्वरूप श्रीरामचन्द्र हो कर प्रगट हुआ था और अपने विशेष शरीर द्वारा लौकिक लीला को करके अपनी लीला द्वारा ब्रह्मविद्या का उपदेश कर अपने अनन्य भक्तों के मनोवाञ्छित सिद्ध करता हुआ आसुरी सम्पद्रूप राक्षसों को मार कर अपनी आदि नीति को स्थापित किया और मुमुक्षु जनों को अपने वचन–

यावन्नपश्येदखिलंमदात्मकं तावन्मदाराधनतत्परोभवेत् ।
श्रद्धालुरत्यूर्जितभक्तिलक्षणो यस्तस्यदृश्योहमहर्निशंहृदि ॥

से भक्ति और ज्ञान का उपदेश किया है ॥

परन्तु, महाशयो ! आज कल ऐसे मनुष्य बहुत हो गये हैं कि जो विदेशीय धार्मिक सामाजिक उन्नति को नमूना मानकर अपने सनातनीय धर्मसमाजादि को इस नूतन विदेशीय ढंग पर बनाना चाहते हैं और इस अपनी मनोभिलाषा को पूरा करने तथा लोक में ख्याति प्राप्ति करने के हेतु तथा धार्मिक सुधारक बनने की इच्छा से वेद शास्त्रों को मानते हुये भी उन में अपने अर्थ के लिये 'मीठा २ हप्प कड़वा २ थू' की कहावत का अनुकरण कर या तो वेदादि सच्छास्त्रों के अर्थों को अनर्थ में बदलते हैं या जहां स्वार्थ के प्रतिकूल स्थल मिलता है उस को क्षेपक कहकर निकाल फेंकते हैं । महाशयो ! ये लोग प्रच्छन्न नास्तिकवत् हैं क्योंकि ये वेदों को स्वतः प्रमाण मानते हुए

भी अधिक भाग को जो सर्वशास्त्रों के प्रमाण से वेद ही सिद्ध होते हैं और वे वही हैं मनुष्यकृत वर्णन कर परतः प्रमाण मानते हैं। इस का उत्तर तो ब्राह्मणसर्वस्व में पूर्व दिया जा चुका है परन्तु आज के व्याख्यान में उन के एक और बड़े भारी कुतर्क का केवल वेद प्रमाण ही से समाधान किया जाता है ॥

इन लोगों का कहना तो यह है कि ईश्वर सर्वशक्तिमान् और सर्वव्यापी है परन्तु उस परमात्मा की एक ऐसी प्रत्यक्ष और बड़ी शक्ति का होना ही नहीं मानते कि जिस का प्रभाव रूप यह दृश्यमान सारा जगत् प्रत्यक्ष देखने में आता है इसी परमात्मशक्ति को प्रतिपादन करना है ॥

उन वादियों का यह आक्षेप है कि परमात्मा सर्वशक्तिमान् है और बिना ही अवतार धारण किये जगत् की उत्पत्ति और लय करता है इस लिये वह अवतार लेता नहीं। दूसरे ईश्वर सर्वव्यापी है इस कारण सब से बड़ा है छोटी वस्तु शरीरादि में नहीं समाय सकता वह कंस रावणादि के शरीर में भी व्यापक था ही जब चाहे उसी समय मर्म छेदन कर सकता था, तीसरे युक्ति से भी ईश्वर का जन्म सिद्ध नहीं होता जैसे कोई अनन्त आकाश को कहे कि गर्भ में आया वा मुट्ठी में धर लिया ऐसा कहना बने नहीं इत्यादि-

महाशय! जैसे इन कुतर्कों को वे वेद प्रमाणों की पुष्टी बिना कहते हैं उसी प्रकार इन का उत्तर भी दिया जा सकता है परन्तु हम को तो वेद से ही यह दिखाना है कि परमात्मा अवतार अवश्य लेता है। प्रथम यह विचार है कि अवतार शब्द का अर्थ क्या है यह शब्द संस्कृत भाषा का है और अव उपसर्ग पूर्वक तॄधातु से जिस के अर्थ तैरना है बना है और करण कारक में घञ् प्रत्यय हुआ है इस से अवतार शब्द के अर्थ उतार, प्रागट्य, घाट इत्यादि हैं इस हेतु परमात्मा के अवतार से यह जाना जाता है कि परमात्मा का अपने अज निर्विकार निर्विशेष स्वरूप से उतर कर विशेष स्वरूप में होना वा प्रकट होना। परमात्मा का विशेषरूप में प्रकट होना दो प्रकार का है एक सामान्य वा नित्य अवतार और दूसरा विशेष वा नैमित्तिक अवतार। जब परमात्मा की चित्शक्ति 'एकोऽहं बहुस्याम्' श्रुति प्रमाण से चेतनोन्मुख होती है अर्थात् परमात्मा को बहुत होने की इच्छा का अंकुर उत्पन्न होता है जो माया वा प्रकृति कहाता है और जब 'एकोऽहं बहुस्याम्' इच्छा फुर आती है तो उस से वह स्वयं ही जगत् रूप होकर अनुभव करने लगता है और यही उस परमात्मा का अपने निर्विकार निराकार विज्ञानघन अखण्ड परिपूर्ण स्वरूप से उतरना वा अवतार लेना है ॥ (शेष आगे)

( श्रीहरिः )

पं०–तुलसीरामशर्मणा वेदप्रकाशस्य १२ वर्षस्य मासाङ्के ११ यत्प्रकटीकृतमनश्नन्नन्यो अभिचाकशीति–मन्त्रेण–परमात्मनो भोगराहित्यं सिद्ध्यतीति यथाजडचरणसेवया चेतनान्तरात्मा प्रसीदत्येवं जडमूर्त्तिपूजया तद्व्यापकः परमात्मा प्रसीदत्युक्तिर्न संगच्छतइति—तदेतत्सर्वमापातरमणीयम्। परमात्मा हि भक्त्या पूजया प्रसीदत्यनुगृह्णातीति क आस्तिकः शास्त्रतत्त्वविन्नमन्यते–“प्रसीद देवेश जगन्निवास” ईश्वरप्रणिधानाद्वा, प्रणिधानाद्भक्तिविशेषादावर्जितईश्वरस्तमनुगृह्णाति–ये भजन्ति तु मां भक्त्या मयि ते तेषु चाप्यहम्–पत्रं पुष्पं फलं तोयं, यो मे भक्त्या प्रयच्छति । तदहंभक्त्युपहृतमश्नामि प्रयतात्मनइत्यादिना तस्य भक्तेषु प्रसादः सिद्ध्यति । नैतावता तस्य दुःखराहित्ये कापि हानिर्भवेत् ॥ जीवःकर्म्मार्जितं शरीरमाददानस्तत्रस्थितो दुःखादिकं भुङ्क्तेऽन्तर्यामितया तत्र स्थितोऽपि परमात्मा तु न तद्भुङ्क्तइतिश्रुतेस्तात्पर्य्यम् ॥ न भक्तेषु पूजकेषु परमात्मा न प्रसीदतीति तत्तात्पर्यं भवितुमर्हति ॥ न जडमूर्त्तेः पूजा भक्तिः क्रियते किन्तु तत्र स्वेष्टदेवस्यैव, सच सर्वज्ञः सर्वव्यापकस्तमनुगृह्णाति नास्त्यत्र कश्चिच्छङ्कावसरइति दिक् ॥ शेषमग्रे।

पं०–छुट्टनलालो–यथातथा सनातनधर्म्मयजमानगृहेषु गुप्तभावेन गरुड़पुराणादिकं श्रावयन्नन्यत्रविधवाविवाहादिकं मण्डयन् यल्लभते तल्लभताम् । न तद्वारयामः परमेतदयुक्तं पश्यामो यद्भवान्भीमसेनप्रभृतीन्, महापण्डितांस्तिरस्करोति। पश्य पण्डितराजोक्तिम्। न वारयामो भवतीं वि-

शन्तीं वर्षानदि स्रोतसि जन्हुजायाः। न युक्तमेतत्तुपुरीयद्‌-
स्यास्तरङ्गभङ्गान्‌ प्रकटीकरोषि। वस्तुतस्तु विधवावि-
वाहादिशास्त्रविरुद्धधर्माभासप्रतिपादनेन न कोऽपि लाभो
भवेत्प्रत्युतहानिरेव। नविवाहविधावुक्तं विधवावेदनंक्वचित्‌।
नच-नष्टमृतेप्रव्रजिते क्लीवेचपतितेपतौ-पञ्चस्वापत्सुनारीणां
पतिरन्योविधीयत इतिवाच्यं रागप्राप्तस्य विधानाभावात्‌-
तस्य न तु नामापि गृह्णीयात्पत्यौ प्रेते परस्य हिवति मनु-
ना निषिद्धत्वाच्च। तस्मादन्यो विधीयतेऽत्राविधीयत इति-
च्छेदो बोध्यः कुत्सितोऽकर्त्तव्य इति भावः। नञोनलोपस्ति-
ङिक्षेप इतिसाधुः। यच्चनारदवचनम्‌-उद्वाहितापि या कन्या
नचेत्संप्राप्तमैथुना। पुनः संस्कारमर्हेत यथा कन्या तथैवसेति।
अत्रोद्वाहितेत्यस्य विवाहारम्भवतीत्यर्थः। आदिकर्म्मणिक्तः
कर्त्तरिचेति विवाहारम्भार्थे कर्म्मणि क्तप्रत्ययस्य विधानात्‌।
सम्प्राप्तमैथुनानचेदित्यस्यसंपूर्णसप्तपद्यन्तविवाहवती नचे-
दित्यर्थः। द्वन्द्वाद्वुन्वैरमैथुनिकयोरिति सूत्रव्याख्याने-कुत्स-
कुशिकिका अत्रिभरद्वाजिका। अत्रिभरद्वाजानां विवाह
इत्यर्थस्य भट्टोजिदीक्षितादिभिर्दर्शितत्वादिति॥

भट्टोजिदीक्षितादिभिर्मनोज्ञादित्वाद्वुञन्तोमैथुनिकाश-
ब्दोऽभ्युपगतः परमाधुनिकपुस्तकेषु तत्र गणे मिथुनमैथुनयोः
पाठोनदृश्यते। तस्मात्कसामिवचनइतिप्रमाणात्स्वार्थिके कनि
तद्रूपं बोध्यम्‌। नच प्रयोजनमिति-विनयादिभ्यष्ठगिति ठञा-
ठकौ वा तद्रूपसिद्धिष्टिड्ढेति ङीबापत्तेः। ननुमाभूत्प्रयोज-
नमिति सूत्रेण मैथुनिकेति स्त्रीलिङ्गसिद्धिर्लिङ्गान्तरकसिद्धि-
र्निर्बाधैवेतिचेत्सत्यं तथापि विवाहार्थे-मिथुनमैथुनशब्दयोः
प्रवृत्तिरपि निर्बाधैव—तथाहि-ताभ्यामन्यत्रोणादयइति-

क्षुधिपिशिमिथिभ्यः कित्त्विदित्युनिनि करणेऽधिकरणे वा कृते—मिथ्यते—संगम्यते येन—यस्मिन्वा—सद्भिः स्त्रीपुंसैरिति व्युत्पत्त्या मिथुनं विवाहः सिद्ध्यति। नचैवमपि सप्तपद्यन्ते सपदि न स्त्रीपुंसयोः संगमो भवतीति वाच्यं तत्रापि हृदयालम्भादिना तत्त्वस्य सत्त्वादिति दिक् ॥

बालचन्द्रशास्त्रिणा वेदप्रकाशे यन्मुद्रापितं सर्वान्तर्यामितया मुखचक्षुरादिकथनस्य तात्पर्यत्वादिति । अत्रायमनुयोगः । यद्यन्तर्यामितया तस्य मुखादिकं स्वीक्रियते पुनः कथं साकारतायां व्युद्यते । व्यापकस्य हि—सर्वान्तर्यामिणः सर्वाणि रूपाणि सर्वे आकाराश्च—रूपाण्याकाराश्च सन्तीति नात्र विवादावसरः। अत्र च मुखायतेऽत्र त इतिपदोपादानमेव प्रमाणम् । स च सर्वशक्तिर्नानाकारं बिभ्राणोऽपि न तद्दोषभाग्भवतीत्यत्रापि न कापि शङ्कोदेति । विकारावर्त्ति च तथाहि स्थितिमाह। वे०—४—४—१९। सूत्रमपि चकारेण वैकारिकत्वमपि दर्शयति । विकारवर्त्त्यपि शिवः परमात्मा तद्दोषभाङ्न भवतीत्यन्यदेतत्। भागवते मोहिनीरूपेण सम्पद्यमानमोहलीलादर्शनं—महतोऽपि मोहिनीरूपं मोहयतीति कान्येषां कथेति कैमुतिकन्यायेन परोपदेशार्थमेव सर्वैर्मोहिनीरूपादात्मपरित्राणाय यतेरन्निति । नजाने किमभिप्रेत्य बालादिना कुचोद्येन कृतार्थताभ्युपगम्यत इति ॥

गोविन्दराम शर्मा—नाहन वास्तव्यः ।

श्रीः ॥

प्रियपाठक गणों की सेवा में ज्योतिष फलित विषय के कुछ लेख प्रगट किये जाते हैं श्रीयुत जनार्दन जोशी डिप्टी कलक्टर बहादुर ने जो ज्योतिष चमत्कार बनाई है जिस को प्रायः सब ही जान गये होंगे आप हरदोई अवध में डिप्टीसाहब आये थे, इस समय छुट्टी पर मकान गये हुए हैं—आ-

सप्ताहिक पत्र जो लखनऊ से श्रीपं० शिवनाथ जी सम्पादक द्वारा प्रकाश होता है उस के ३ भाग १२ अंक अर्थात् २६ दिसम्बर सन् १९०७ ई० के अंक में मैंने ज्योतिष विद्या की सत्यता पर विश्वास नाम कुछ लेख प्रकाशित किया था जिस का सारांश यह है कि ज्योतिष फलित द्वारा मेरे विचार में आया है कि उक्त डिप्टी साहब का जिस वर्ष जिस समय शरीर त्याग होवेगा जन्म देश में नहीं होवेगा प्रदेश में होवेगा—यदि डिप्टीसाहब फलित को झूठा मानते हों तो उक्तबात की रजिस्टरी बाजाप्ते परस्पर हम से करवा लेवें इत्यादि इस का उत्तर उक्त डिप्टी साहब ने उक्त समाचार पत्र के १९ वें अंक ता० १३ । २ । १९०८ में छपाया जिस का सारांश यह है कि पाठक लोग जान ही गये होंगे कि लेखक का अभिप्राय क्या था ? यही उसे ज्योतिष का फल सिद्ध करना है तो ऐसी बात कहे जिस की सच्चाई हम लोग देख सकें रजिस्टरी कराने से क्या होता है ऐसा दावा चल नहीं सकता, मर्दों का काम शेखी बघारने का नहीं होता कर दिखलाने का होता है इत्यादि ॥

जिस के उपरान्त मैंने प्रत्युत्तर छपवाया अंक २६ ता० ९ । ४ । १९०८ ई० उक्तपत्र में सो यह है । श्रीयुत जनार्दन जोशी डिप्टीकलक्टर बहादुर ने जो मेरे पूर्वलेख का उत्तर छपाया था उस का प्रत्युत्तर मैं प्रकाश करता हूं यदि आप का यह ख्याल हुआ कि नौकरी पेशा के कारण प्रदेश में शरीर त्याग होना बतलाया सो यह कोई नियम नहीं है कि नौकरी पेशा सब प्रदेश ही में शरीर त्याग करें ज्योतिष में अनेक विषय हैं जिन में जन्मपत्र द्वारा फलित और गणित विद्या पर मैंने विशेष अभ्यास किया है यदि मुझ से कोई प्रश्न करे कि पानी कब बरसेगा ? तो मैं यथार्थ उत्तर नहीं बतला सकता हूं क्योंकि इस विषय में मेरा पूर्ण अभ्यास नहीं है निम्न लिखित फलित जन्म पत्रद्वारा मैं बतलाने को तैयार हूं ? ॥

१ मरेहुए की जन्मपत्र देखकर बतलाना कि प्रदेश में मरा या जन्मदेश में

२ जन्मपत्र देखकर बतलाना कि जीवित है या मरगया ॥

३ जन्मपत्र से धनहानि और धनलाभ का समय बताना ॥

४ जन्मपत्र से बतलाना कि पहुना किस अवस्था तक हुआ था ॥

५ जन्मपत्र से बतलाना कि क़ैद ( कारागार ) योग है कि नहीं ॥

६ जन्मपत्र से बतलाना कि विषयी है कि नहीं ॥

७ जन्मपत्र से बतलाना कि प्रथम की सन्तान पुत्र या कन्या होना चाहिये

८ स्त्री पुरुष दोनों की जन्मपत्र देखकर बतलाना कि प्रथम कौन मरेगा ॥

९ गणित विषय में भूत भविष्यत् वर्त्तमान पञ्चाङ्ग बना सकते हैं। यदि डिप्टी साहब पूर्वोक्त फलित की परीक्षा करना चाहैं तो पण्डित इच्छाशङ्कर जी कश्मीर, सरिश्तेदार बड़े साहब हरदोई को एक प्रतिष्ठित सज्जन हैं उन को मध्यस्थ बना कर एक ऐसी जन्मपत्र मंगवाई जाय जिस को कि मैं और आप ( डिप्टी साहब ) नहीं जानते हों पूर्वोक्त प्रश्नों में से एक प्रश्न हम से दरियाफ़ किया जावै यदि हमारा बतलाना सत्य होवै तो डिप्टी साहब केवल एक मास की तनख़्वाह अपनी हम को देवें ( दश हजार के दश्शनी नोट आप अपने जमा रहने देवें ) और यदि हमारा बतलाना असत्य होवै तो हम अपनी तीन मास की तनख़्वाह आप को भेंट में देवेंगे जीविका का वेतन दोनों का समान ही समझा जावैगा–

आशा है कि ज्योतिष की परीक्षा करने वाले महाशय इस सरल उपाय से हटकर दूर नहीं भागैंगे ॥

इस का उत्तर इस समय तक प्रकाश नहीं हुआ अब इस पत्र में पुनः प्रकाश किया जाता है और मैं अब भी तैयार हूं ॥

## ज्योतिष चमत्कार समीक्षा

उक्त डिप्टी साहब की पुस्तक (ज्योतिष चमत्कार) के तीसरे भाग ६ वें अध्याय पृष्ठ ११९ में आपने लिखा है कि ( मैं पहिले कह चुका हूं कि ग्रहणों के होने से फलित ज्योतिष का आरंभ हुआ ग्रहण फलित की जड़ है। किसी वर्ष एक भी ग्रहण नहीं लगता और किसी वर्ष हर महीने ग्रहण होते हैं ॥

आप के लेख पर मैं कुछ लिखना चाहता हूं। आप जो लिखते हैं कि ( किसी वर्ष हर महीने ग्रहण होते हैं ) यह बात असम्भव है क्योंकि ग्रहण पड़ने के एक पक्ष बाद अथवा ५॥ महीना ६ महीना ६॥ महीना बाद पुनः ग्रहण पड़ने का सम्भव होता है हर महीने ग्रहण कदापि नहीं हो सके यह सिद्धान्त है। ऐसा लिखने से यह ज्ञात होता है कि आपने ज्योतिष विषय का गणित नहीं पढ़ा होगा आपने अपनी पुस्तक में प्रगट किया है कि मैंने ५ वर्ष ज्योतिष पढ़ा है और सिद्धान्त ग्रन्थों के नाम भी पुस्तक में प्रगट किये हैं यदि आपने गणित ज्योतिष पढ़ा होता तो ( किसी वर्ष हर महीने ग्रहण होते हैं ) ऐसा शब्द कदापि नहीं लिखते सच है कि जिस विषय को जो जानता है वही उस विषय में कुछ कह सकता है चक्रवर्ती राजा भी बिना पढ़े इन विषयों को क्या जान सकता है। यदि अज्ञान से यह शंका मैंने प्रगट की होवे तो कोई भी सिद्धान्ती कृपा करके उचित उत्तर द्वारा मेरी शंका को समाधान करे तो असम्भव मालूम होता है ॥

द्वितीयतः—आपने जो लिखा है कि (मैं पहिले कह चुका हूं कि ग्रहणों के होने से फलित ज्योतिष का आरम्भ हुआ। ग्रहण फलित की जड़ है।) इस आप ही के लेख से स्पष्ट प्रगट होता है कि ज्योतिष फलित भी गणित वत प्राचीन है जिस का कि आपने खण्डन किया है क्योंकि सूर्य चन्द्र पृथ्वी के होने से ही ग्रहण पड़ना आरम्भ हुआ है (ग्रहण फलित की जड़ है) तभी से गणित और फलित ज्योतिष विद्यमान हो रहा है। ज्योतिष फलित की कई कुंडलियां हम को प्राप्त हुई हैं जो मैंने अबलक छपी हुई नहीं देखी है जिन्में की १ कुंडली ज्योतिष काल महत्व दिखलाने के कारण प्रकाश करता हूं

विवाह लग्न योगिनी दशा लग्न में मनुष्य को अशुभ और कन्या को शुभ दशा होती है हाथ कङ्गन को आरसी क्या, परीक्षा कर देखिये यदि इस से फल प्रमाण की १०० भी जन्मपत्र हम को भेजे उन को १००) नक़द इनाम हम देवेंगे परन्तु जन्मपत्र अशुद्ध कल्पित नहीं होवें। ज्योतिष फलित सत्य होने के कई सार्टीफ़िकेट पत्र भी मेरे पास मौजूद हैं स्थानाभाव होने के कारण केवल एक सार्टीफिकट तारीख २२।२।१९०८ ई० का जिस की नक़ल पाठकगणों की सेवा में प्रकाश करता हूं॥

मौजा मोहिलामऊ पोस्ट आफ़िस मदरौना ज़िला हरदोई से श्रीयुत हरपालसिंह वर्म्मा लिखते हैं कि—महाशय! आप का भेजा फलादेश प्राप्त हुआ—वास्तव में आप ज्योतिष के पूर्ण ज्ञाता और इस प्रान्त की पण्डित मण्डली के भूषण हैं फलादेश बहुत ठीक मिला, अतः कृपया इस जन्मपत्र का पूर्णफल लिखकर १=) का वी० पी० कर दीजिये मैं ऐसा प्रसन्न हुआ कि ५।) का वी० पी० मंगाने को जी चाहता है पर क्या करूं समय कठिन है और व्यवसाय व वित्त ईश्वर ने वैसा दिया नहीं केवल विद्या से प्रेम रखता हूं॥

ऊपर लिखा हुआ सार्टीफिकेट यदि कोई कल्पित किया हुआ निश्चय कर देवे तो उस को ५००) नक़द हम देने को तैयार हैं। मैं आशा करता हूं कि पाठकगण अवश्य फलित ज्योतिष को सत्य मानेंगे, हां इतना हम भी कहेंगे कि वर्तमान समय में इस के पूर्ण ज्ञाता बहुत कम देखने में आते हैं जिन महाशयों को ज्योतिष प्रिय हो वह हम से पत्रव्यवहार करें॥

**गंगाधर वर्म्मा मुनीम दुकान सेठ लाला**
**गिरधारीलाल प्यारेलाल शराफ़ हरदोई ( अवध )**

## सर्व सम्बन्धी धर्म्मस्थानों से हिसाब मांगने के बिलपर राय।

सर्व सम्बन्धी धर्म्मस्थानों के हिसाब (Public charties Accounts) के बिल ने (जो हाल में महामान्य श्रीमान् गवर्नर जनरल साहब बहादुर की आईन बनाने की सभा में प्रवेश किया गया है) समस्त धर्मावलम्बियों के हृदय को कंपायमान कर दिया है। यह कहा गया है (देखिये अभिप्राय व हेतु जो उक्त बिल के अन्त में हैं) कि इस बात के सन्देह करने के लिये कारण मौजूद हैं कि बहुत बड़ा भाग धर्म्मसम्बन्धी स्थानों (Charites) की आमदनी का ठीक तौर पर खर्च नहीं होता या निष्प्रयोजन कार्यों में खर्च किया जाता है और यदि ठीक तौर पर हिसाब देखा जावे तो इस व्यर्थ व्यय की पूरी रोक होगी यह एक दिखावटी कारण दिखाकर एक ज़रिया हिसाब तलब करने का बिना नालिश की ज़िम्मेदारी चाहा गया है। इस बात से कोई भी इनकार नहीं कर सकता है कि प्राचीन धर्मावलम्बी सदा से नवीन देशसुधारकों की आंखों में कांटे के समान खटकते रहे हैं महाराज लाईबिल-केस (Maharaj Libel Case*) की रिपोर्ट और स्वामी दयानन्द सरस्वतीके सत्यार्थप्रकाश और अन्य पुस्तकों के अवलोकन से जो मूर्तिपूजा के खण्डन में लिखी गई हैं विदित होगा कि किस ईर्षा और द्वेष की दृष्टि से प्राचीन धर्म वाले देखे जाते हैं। सदा से यह कोशिश हो रही है कि प्राचीन धर्म्मियों को दुःख दिया जावे और इन को हानि पहुंचाई जावे परन्तु बृटिशराज्य के सहायकहस्त ने अब तक हर तरह से बचा रक्खा है। नवीन सुधारकों ने अपनी बनाती सब कुछ कोशिश प्राचीन धर्म्म वालों की आमदनी बन्द करने के लिये करली परन्तु कुछ न चली इस लिये इन को महा ईर्षा हो गई है। कोई सन्देह किसी ऐसे धार्म्मिक पुरुष के हृदय में उत्पन्न नहीं हुआ है कि जिस ने ऐसे धर्म्मस्थानों के स्थापन करने और उनकी रक्षा करने में अपना धन व्यय किया है किन्तु यह सन्देह उन महाशयों के हृदय में प्रगट हुआ है कि जिन्हें चारों ओर सोशल (Social) रिलीजस (Religious) और पौलीटीकल (Political) बातों में भलाई छोड़ कर बुराई ही बुराई दिखलाई पड़ती है और जो सदा विश्वामित्र के सदृश नवीन संसार के रचने की उधेड़ बुन में लगे रहते हैं। इसके अनन्तर यह देखना चाहिये कि बिल कैसा विचित्र है कि कोई दो मनुष्य ट्रस्टी के पीठ पीछे ऐडवोकेट ज-

सरल या दूसरे अधिकारी को जिसे लोकल गवर्मेण्ट अधिकार दे यह विश्वास दिलाकर कि उन को अमुक धर्म्मस्थान से सम्बन्ध है और उनकी इजाजत लेकर और फिर अदालत में अर्जी देकर यकरतफा हुक्म अदालत का दफे ३ के अनुसार उस पर तामील किया जायगा अर्थात् उस फरीक को जिस के खिलाफ ऐसा हुक्म होगा कोई मौका उन दो मनुष्यों के सम्बन्धी वा न सम्बन्धी होने की बाबत या दूसरे प्रकार का उस अर्जी हिसाब तलबी के उचित या अनुचित होने के विषय में उज्र करने का नहीं रक्खा गया है। अर्जी देने वालों को हानि किसी हालत में नहीं है चाहे कितनी ही अनुचित उन की अर्जी क्यों न हो और यदि किसी प्रकार से ट्रूष्टी हिसाब देने में भूल करै तो उन के लिये महान् दण्ड नियत किया गया है अर्थात् इसी बात पर वह निकाल दिये जाने के योग्य होगा पर अर्जी देने वाले किसी अवस्था में कोई नुकसान न उठावेंगे। यदि बिल पास हो गया तो इन देश सुधारकों को एक बड़ा शस्त्र अपने शत्रुओं पर प्रहार करने का मिल जायगा यह उन को एक अत्यन्त सुगम रास्ता उन पुरुषों के दुःख देने और उन की अप्रतिष्ठा करने का मिल जायगा कि जिनको उन के शिष्य ईश्वर के समान मानते हैं। यह कानून केवल ट्रस्टियों को ही दुःख का कारण न होगा किन्तु यह उन महाशयों के हृदय को क्लेशदायक होगा कि जो वास्तव में धर्म्मस्थान के शुभचिन्तक हैं। जो यह बिल पास होगया तो प्राचीन धर्म्म वालों के शत्रु बंब के गोले चलाने वालों से भी अधिक भय उत्पन्न करेंगे। बिल के पास होते ही अर्जी रूपी बंब के गोलों की बौछार शुरू हो जायगी। जो धर्म्मस्थान वा ट्रस्ट मूर्त्तिपूजा से सम्बन्ध रखते हैं उन का ठीक २ चलाना केवल धर्म्म कर्त्ता ( Trustee ) के धार्मिक होने पर निर्भर है और केवल विश्वास की बात है वह एक ऐसे की सेवा करने के लिये नियत किये जाते हैं कि जो शिकायत नहीं कर सकता है वह देव एक विद्यमान पुरुष के समान समझा जाता है और रात्रि दिन की सब चर्या नित्य प्रति बरताव में आती हैं। मूर्त्ति को जो २ देहधारी के लिये आवश्यक वा आनंददायक पदार्थ हैं वह अत्यन्त प्रेम व सत्कार से अर्पण किये जाते हैं अर्थात् वस्त्र धारण कराये जाते हैं और नाना प्रकार के व्यंजन भोग लगाये जाते हैं और शैन कराई जाती है। इस लिये ट्रस्टियों का मुख्य कर्त्तव्य भक्ति और सत्याचरण के

* यह मुकद्दमा सं० १९६१–१९६२ में बम्बई हाईकोर्ट में हुआ था।

विवेक पर निर्भर है। यदि धार्मिक ट्रस्टियों को कचहरियों में प्रायः नित घसीटा जावेगा तौ कभी अच्छे धार्मिक लोग ट्रस्टी पद को स्वीकार न करेंगे इस देश और यूरोप देश के धर्माचारियों के व्यवहार में बड़ा अन्तर है इस देश में ऐसे पुरुषों का कचहरियों में आना अप्रतिष्ठा की बात समझी जाती है और बहुधा देखा गया है कि यदि कोई धार्मिक ट्रस्टी गवाही में तलब हो जाता है तो वह वहां जाने से बचने के लिये बहुत कुछ खर्च कर देता है। इस में सन्देह नहीं है कि इन ट्रस्टियों के लिये कुछ शासन आवश्यक है सो उस के लिये प्रचलित ज़ाबता दीवानी की ५३९ दफ़े और आगामी ज़ाबता की ९२ दफ़े काफ़ी है। जहां तक मालूम हुआ है किसी संप्रदाय के सच्चे भक्त ने निष्प्रयोजन खर्च होने की कभी कहीं शिकायत नहीं की है। यह एक नवीन सलबालों की माया प्रतीत होती है। इन देश उद्धारकों ने सोशल (Social) और पोलीटीकल (Political) सुधार कितना अब तक किया सो कुछ निर्णय नहीं हुआ। पर इन्होंने राजा और प्रजा में विरोध पैदा करने की फिर यह नई नीम डाली है। अभी तक प्राचीन धर्मावलम्बी शान्ति में है। उन को राजा के राज्य वा स्वराज से कुछ ग़रज़ नहीं है वे ईश्वर की सेवा व ध्यान में अपना समय व्यतीत करते हैं और जिनके राज्य में निर्विघ्न रहते हैं उन को आशीर्वाद देते हैं। यह कानून यदि पास हुआ तौ इन शान्ति स्वरूप पुरुषों में भी अशान्ति (Unrest) उत्पन्न होगी और सरकार से विरोध कराने के लिये बीज बुवेगा। अतएव पूर्ण आशा है कि ऐसा कानून पास न किया जायगा और जैसा स्वर्गीया श्री महारानी विक्टोरिया ने अपने सं० १८५८ के घोषणापत्र (*Queen's Proclamation*) में आज्ञा की है कि "हर व्यक्ति को पूर्ण रूप से अपने धर्म पालन करने की स्वतंत्रता प्राप्त है सब के धर्म की रक्षा कानून निरपेक्ष भाव करेगा" और श्री महाराज ने भी अपने संदेसे में जो १ नवम्बर सन् १९०८ को भेजा है उस को पुष्ट किया है उस का पालन किया जायगा।

## गोस्वामी श्री कृष्णचन्द्रदेव वृन्दावन

## वर्त्तमान अवस्था

प्रिय पाठक! आज हमें कुछ आप को पुराने हालात नहीं सुनाने हैं, क्योंकि पहली अवस्था से आप लोग भली भांति परिचित हैं, मुसलमानी शा-

उन समय से पहले का जिन्हों ने इतिहास पढ़ा जाता है उन्हें भारत वर्ष की धन विद्या बल बुद्धि कला कौशल का खूब परिचय है, पर आज की हालत से यदि हम अपनी पहली हालत को मिलावें तो जमीन आकाश का अन्तर विदित होता है, क्या हिन्दुस्तान की इस समय सब से ज्यादा गिरी हुई हालत नहीं है। जब से अंग्रेजी शासन आरम्भ हुआ है तब से यह कहने में कोई सन्देह नहीं कि बराबर इस का अधःपतन हो रहा है रेल तार जहाज और अंग्रेजी शासन की सहायता इन चार साधनों को लेकर गोरे वणिकों ने अपनी प्रबल चोट से इस देश को जर्जर कर दिया है, प्लेग और अकाल एक तरफ से हिन्दुस्तान को खाने को मुंह बाये हुये खड़े हैं, नये २ कानून नित्यप्रति बनाये जा रहे हैं, प्रजा इस समय दुःखित है इस समय भारतवर्ष में जो विप्लव मचा हुआ है उस को शान्त करने के उपाय हम समय २ पर बतला-ते आये हैं, और उसी उपाय से राजा और प्रजा में मनोमालिन्य मिट सक्ता है पर जब हम गवर्नमेंट की तरफ दृष्टि डालते हैं तो हमें निराशा प्रतीत होती है वह उपाय केवल दोनों में प्रेम का होना है हिन्दुस्तान सदा से राज्य भक्त है उसे राजभक्त कहलाने के लिये जरूरी नहीं है राजा जब तक प्रजा पर प्रेम का वर्ताव नहीं करता तब तक शान्ति स्थापित नहीं हो सकती शान्ति स्थापित करने के लिये भारत सरकार नित्य नये कानून बना रही है उसे आशा है कि इन ही कानूनों के बल शान्ति स्थापित होगी पर हमारी राय में "बोवे पेड़ बबूल को आम कहां से होय" यही मालूम होता है जैसी-कल की भविष्यद्वाणी जब से पढ़ी है तब से चिन्ता और बढ़ती जाती है, आन्दोलन कारियों ने आन्दोलन इस लिये आरम्भ किया था कि इस से हमारी प्रार्थना पर भारत सरकार ध्यान देगी हमें इस कष्ट से छुटकारा मिलेगा पर देखते हैं उलटी माला गले पड़ी जब किसी समालोचक ने खुले शब्दों में कड़ी समालोचना की तो उसे राज कर्मचारीगण राज विद्रोही समझ लेते हैं यों ही आंख के रोग में कान की दवा और कान के रोग में पांव की दवा करने से रोग असाध्य सा हो गया है और समस्त भारत वर्ष में फैलता जाता है। उचित यह है कि इस अग्नि को प्रेम रूपी वारि सिञ्चन से शान्त किया जाय न कि नये २ कानून और कड़ाई रूपी फूंस डालकर और बढ़ाया जाय, सिद्धान्त यह है कि भारत की प्रजा को राजभक्त बनाने के लिये कड़े कानूनों से जकड़ने की जरूरी नहीं है, भारत की प्रजा प्रेम के व-

नाम पिघलने वाली है यदि आज राज्य की तरफ से कुछ भी प्रेम प्रदर्शित किया जाय तो भारतवासी प्राण दे कर भी इस प्रेम का बदला देने में नहीं चूकेंगे, भक्ति आन्तरिक पदार्थ है वह जबरदस्ती से नहीं पैदा की जा सकती है किन्तु वह तो बर्ताव से स्वयमेव उत्पन्न होती है, इस लिये अब सब से प्रथम यह कर्त्तव्य है कि जिस से अशान्ति मिटे प्रजा सुखी हो जहां तक हमारी समझ में आया है वर्त्तमान असन्तोष इन २ कारणों से है (१) दुर्भिक्षों का बार २ पड़ना (२ रोग (३) अधिक भूमिकर (४) देशी शिल्प विनाश (५) भारतवर्ष का अन्न और धन विदेश जाना (६) काले गोरे रंग का भेद (७) भारत वासियों को देश के शासन विषय में कुछ कहने का अधिकार न होना (८) बंग का भङ्ग होना (९) लार्ड कर्जन की शासन कड़ाई (१०) सज्जनों का देश निष्कासन, आजकल ये दश बातें मुख्य हैं, हर एक विषय विचारने योग्य है, कोई साल ऐसा मन्सूस भले ही हो जिस में दुर्भिक्ष न पड़ता हो, गोरे साहबों के हाथ कालों की तिल्ली फटती ही रहती है यह तो अब मामूली बात हो गई है, हमारी समझ में तो इन्हीं के सुधार की प्रार्थना भारत की दीन प्रजा भारतेश्वर सम्राट सप्तम एडवर्ड से मिस्टर मार्ली से तथा बड़े लाट लार्ड मिन्टो से कर रही है,

याञ्चामोघावरमधिगुणेनाधमेलब्धकामा,

ह:—ब्रह्मदेव शर्मा—इटावा

## शास्त्रार्थ का ढकोसला

वर्त्तमान समय में मतमतान्तरों में शास्त्रार्थ की चर्चा अधिक आपड़ती है और अधिकतर वर्त्तमान आर्यसमाजियों तथा सनातन धर्मियों में शास्त्रार्थ का प्रसङ्ग आपड़ता है आर्यसमाज में विज्ञापन बाजी का प्रचार अधिक है और इसी को यह लोग शास्त्रार्थ समझते हैं अभी हाल में पंडित जगत प्रसाद जी आगरा पहुंच गये थे और वहां उन्हों ने सनातन धर्म के विविध विषयों पर व्याख्यान देकर आर्य समाज की लीला को अच्छी तरह प्रकट कर शास्त्रार्थ का चैलेञ्ज भी दिया था सनातनधर्म की तरफ से जो पत्रव्यवहार हुआ था इस में आर्यमित्र के सम्पादक ने एक छोटे से विज्ञापन में ३२ अशुद्धि निकाली हैं इन सब अशुद्धियों में आपने विभक्ति प्रत्यय सम्बन्धी गलती निकाली हैं जब से देखकर महाशय ने विभक्ति से प्रत्यय पृथक् न लिखने की निरपेक्ष सम्मति दी है तब से आर्यमित्र भी इस बात

को सीख गया है अन्यथा आर्यमित्रके पुराने फायलमें विभक्ति प्रत्यय सम्बन्धी गलती ही भरी पड़ी हैं यह कहां का न्याय है। इस शास्त्रार्थ का जो सम्वाद आया है अवकाशाभाव से इस वार हम उस के छापने में असमर्थ हैं पर इस शास्त्रार्थ में आर्यसमाज का पूर्ण रूपेण पराजय होगया।

## प्रचार सम्वाद।

पं० रामदत्त ज्योतिर्विद (जिन्हों ने कि धर्मप्रचारार्थ विना भेंट लिये भ्रमण करना लिखा था) अपना दौरा आरम्भ कर दिया है पहले आप सनातन धर्म सभा लखीमपुर खीरी के वार्षिकोत्सव में पधारे और वहां १२ दिसम्बर से १७ तक धर्मोपदेश दिया वहां से चल कर ता० २० को सीतापुर पहुंचे २४-२५ दिसम्बर को दो व्याख्यान धर्म की वर्तमान दशा तथा श्राद्ध-मीमांसा विषय पर दिये व्याख्यानों का प्रभाव उत्तम पड़ा॥

श्रीमान् स्वामी आत्माराम जी सागर संन्यासी इस समय सिन्ध हैदराबाद में हैं आप कुछ दिनों से रुग्ण हो गये थे अब आराम है इसी लिये आप का भ्रमण वृत्तान्त देने में हम असमर्थ हैं॥

## अवध लखीमपूर

सनातन धर्म सभा का वार्षिकोत्सव १२ दिसम्बर से १७ तक बड़ी धूम धाम से हो गया॥

श्री १०८ स्वामी हंसस्वरूप जी महाराज तथा सीतापुर निवासी पं० रामदत्त ज्योतिर्विद जी धर्मोपदेशक महामण्डल के उत्तमोत्तम सनातनधर्म श्राद्ध अवतार कर्मकाण्ड पुनर्जन्म इत्यादि विषयों पर व्याख्यान हुए॥

स्वामीजी के व्याख्यानों को सुनकर लोग हर्ष शोक भक्ति से गद् २ हो जाते थे अनेक लोग भक्ति प्रेम में विह्वल होकर रो पड़े॥

१२ को नगर कीर्तन हुआ भजन मण्डली पीलीभीत की आई थी। पं० बलभद्र वकील तथा पं० मोहनलाल वकील प्रभृति महाशयों का प्रबन्ध सराहनीय था॥

सनातन धर्म स्कूल अच्छी तरह चलता है सभा अच्छा काम कर रही है॥

## भोजन विचार।

इस पुस्तक को दामोदर प्रसाद शर्मा दानत्यागी प्रधान ओल्ड आर्य समाज मथुरा ने बनाया है आपने स्मृतियों के प्रमाण तथा युक्तियों से बाजारी भोजन का खण्डन किया है इसमें सन्देह नहीं कि इस पुस्तक को देखने से जिन्हें धर्म का विचार है उन्हें अवश्य बाजारी भोजन से घृणा हो जा-

यती, उक्त महाशय आर्यसमाजी ख्यालात के हैं इस लिये भोजन के विषय में अपना उत्तम विचार जो उन्हों ने प्रकट किया है यह धन्यवाद के योग्य है क्योंकि आर्यसमाज में तो जाति भेद को तोड़कर खाना पीना एक करने की बड़ी तरक्कीयें हो रही हैं पुस्तक भी "आर्यसमाजी दोष से बिल्कुल बची नहीं है अस्तु छपाई तथा विषय उत्तम है तीन आने में बा० रतनलाल जी गुप्त छत्ता बाजार मथुरा के पते से मिल सक्ती है ॥

( तिर्हुत समाचार ) यह एक नवीन हिन्दी साप्ताहिक समाचार पत्र है वार्षिक मूल्य २) है जो पत्र के आकार को देखते हुये अधिक प्रतीत होता है इस के सम्पादक पंडित योगानन्द कुमार हैं जो कि पहिले भारत धर्म महा मण्डल काशी के सुपरिंटेन्डेन्ट थे कुछ दिनों से अब आपने उस पद को छोड़ कर नवीन पत्र निकालना आरम्भ कर दिया है परमात्मा पत्र को चिरायु करे मिलने का पता—मैनेजर तिर्हुत समाचार मुजफ्फर पूर—

जोधपुर-मारवाड़-यहां की सनातन धर्मसभा में बम्बई की श्री सद्धर्मकौमुदी सभा के संस्थापक तथा मथुरा की सद्धर्मसमिति के सम्पादक सभ्य कवि काव्य रत्नाकर पं० श्री भट्ट बलभद्र शर्मा जी के मार्गशीर्ष शुक्ल ३ गुरुवार तथा ४ शुक्र को स्वधर्मशिक्षा की आवश्यकता, और आत्मनिवेदन भक्ति इन दो विषयों पर प्रभावशाली व्याख्यान हुये। सभास्थल में यहां के राव राजा प्रभृति गणमान्य सज्जन उपस्थित थे आप के व्याख्यानों से सब प्रसन्न हुये।

तिलहर शाहजहांपुर—यहां की सनातन धर्म सभा का महाधिवेशन १५ अक्टूबर से १८ अक्टूबर तक लाला रेवतीलाल के बगीचे में बड़ी धूमधाम से हुआ। इस उत्सव में बाहर से पं० ज्वाला प्रसाद जी मिश्र तथा पं० रामनाथ शर्मा महोपदेशक पधारे थे इन के सिवाय पं० भवानीदत्त शर्मा भजनोपदेशक चन्दौसी से तथा शाहजहांपुर और तिलहर की भजन मण्डलियों ने उत्तम २ भजन गाने द्वारा सर्व साधारण को सन्तुष्ट किया। ४ दिन तक भक्ति साकार उपासना मूर्त्ति पूजन व श्राद्ध विषय पर उत्तमोत्तम व्याख्यान उक्त महानुभावों के हुये शङ्कासमाधान का भी समय दिया गया था लेकिन कोई नहीं आया तब इधर के जिन महानुभावों को कतिपय शङ्कायें थीं उन का निराकरण विद्यावारिधि जी ने किया जिसे सुनकर सब हर्षित हुये आर्यसमाजि-

यों ने विघ्न करने के लिये अपना जल्सा अलग किया जिस में १०० से अधिक श्रोता न उपस्थित हुये आर्यसमाजियों ने शङ्का समाधान को समय रक्खा था नियत समय पर पं० भगवान दास मन्त्री सर्वसभ्यों सहित तथा पं० रामनाथ शर्मा महोपदेशक को साथ लेकर पहुंचे सत्यार्थ प्रकाश के परस्पर विरोध दिखाये गये समाजियों पर कुछ उत्तर न बना जिस से सर्वसाधारण को इन के पंथों का मिथ्यापन तथा स्वार्थपरायणता ज्ञात हो गई ॥

सुना गया है कि नागपुर में होने वाली गर्म दल की कांग्रेस को राज कर्मचारियों ने रोक दिया है जब कि कांग्रेस के नेताओं ने कह रक्खा है कि कांग्रेस में कोई बेकानूनी कार्रवाई नहीं की जायगी तब इस अनुचित रीति से कांग्रेस को बन्द करना सुनकर किस भारतवासी का चित्त चकित और स्तम्भित न होगा ॥

सज्जनों का देशनिष्कासन-पूर्व और पश्चिम बंगाल के कई एक नामी नेता भारत सरकार की आज्ञा से निर्वासित किये गये हैं, इन में सब से प्रसिद्ध देश पूज्य बाबू अश्विनी कुमारदत्त बारीसाल निवासी हैं आप परम देश भक्त हैं बङ्गाल के लोगों की दृष्टि में आप की गुण गरिमा बहुत बढ़ी हुई है आपने अपने पिता के नाम से बारीसाल में ब्रजमोहन इन्स्टिट्यूट नामक कालेज स्थापित किया है इस कालेज में अब तक कितने ही देश भक्त तैयार हुये हैं दूसरे बा० कृष्ण कुमार मित्र सुप्रसिद्ध बंगला साप्ताहिक पत्रिका सञ्जीवनी के सम्पादक हैं, आप नर्म दल के प्रसिद्ध नेता थे इस समय आप आगरे की जेल में हैं । तीसरे बा० सुबोध चन्द्र मल्लिक भी बड़े हुये धनिक तथा प्रसिद्ध देशहितैषी हैं जातीय विद्यालय में सब से प्रथम आपने एक लाख रुपये देकर अपनी उदारता का परिचय दिया था न मालूम ऐसे शान्त और शिष्ट लोगों को बिना अपराध क्यों यह सजा दी गई है । तार का कायदा-इसी पहिली जनवरी से तार का कायदा बदल गया है पहिले ३ तरह के तार चलते थे अर्जेंट, आर्डिनरी और डिफर्ड, डिफर्ड तार में पता सहित १० शब्द लिखे जाते थे और यह ।) में जाता था पर अब दो तरह के तार हो गये हैं एक एक्सप्रेस यानी जरूरी जिस का महसूल १)रु० लगेगा और १ साधारण जिस में १२ शब्द तक ।=) में जा सकेंगे सरकार का ही इस में फायदा है ॥

## काव्य कलाप ।

धरणीधर दरद हर दयामय सभी सुखों के तुम राशी ।
पड़ा कष्ट है बड़ा आय कर रोते हैं भारत वासी ॥
खाने को नहिं अन्न यहां पर लूट विदेशी खाते हैं ।
पैदा यहां पर जो कुछ होवे उसे खींच ले जाते हैं ॥
प्लेग अकाल और हैजाने डेरा यहां पे डाला है ।
दुःख सहैं सब भारतवासी नहीं कोई रखवाला है ॥
गौ की दशा देख कर जी में बड़ा शोक यह होता है ।
तृण खाकर जो दूध पिलावैं उस का दल क्यों कटता है ॥
समय आ गया दीनबन्धु हे करो प्रतिज्ञा का पालन ।
भारतवासी रोते हैं अब कष्ट निवारि करो लालन ॥

नहीं तुम्हारे बिना सहायक इस का कोई दिखलाता ।
बिना प्रबल शत्रु के प्राणी तुम्हें नहीं कोई पाता ॥
असुरों का दल नाश करो और हरो कष्ट गोमाता के ।
आरत होकर विनय करैं हम तुम को शीश नवा करके ॥
हे दुर्गे हे अमले अचले आश तुम्हारी भारी है ।
कई बार भारत की रक्षा तुमही ने कर डारी है ॥
जब २ प्रबल पड़े थे राक्षस कर कृपाण तुम धारा था ।
चण्ड मुण्ड और महिषासुर को रण में काट गिराया था ॥
पुत्र कुपुत्र भले हो जावैं माता रक्षा करती है ।
यही बात इतिहास पुराणादिक में देखी जाती है ॥
भारतवासी निपट अबोधी चेत करो इन को माई ।
ऐसी कृपा कीजिये अब समझैं सब को भाई भाई ॥
उन्नति का अवलम्ब हाथ में एक स्वदेशी आया है ।
थोड़े दिन में ही तो इस से बहुतक सुक्ख उठाया है ॥
मैंचेस्टर और लंका शायर में पड़ी तबाही है ।
करो विदेशी वस्तु वर्जना ऊपर लिखी गवाही है ॥
सोते २ रात बीत गई अब तो हुआ सवेरा है ।
ब्रह्मदेव का कहना मानो जो कि ईश का चेरा है ॥

ईष्टर्न बेङ्गाल ष्टेट रेलवे पर फिर एक बम चमका है । गतपूर्व सोमवार को शाम को सात बजे चांदपुर और खड़दह ष्टेशन के बीच में एक पासञ्जर गाड़ी के सेकण्ड क्लास के कमरे पर एक बम आ गिरा । गिरते ही धड़ाके का शब्द हुआ । इस कमरे में अकेले गोरे साहब और गोरी बीबियां बैठी थीं । सब के सब घबड़ा गये । सौभाग्य वश कोई घायल नहीं हुआ । इसी कमरे में सरकारी वकील मि० राम थे । कहते हैं आप ही की हत्या के लिये यह प्रयत्न किया गया था । खोज करने पर वहीं फटे हुए बम के टुकड़े और एक पूरा बम मिला । अपराधी का पता नहीं है । सुनते हैं पुलिस उस जगह सख्त पहरा बैठाने वाली है । पुलिस समझती है कि यह बम कलकत्ते में बनाये गये थे ।

## माता की प्रसन्नता ॥

समस्त सभ्य गृहस्थों से निवेदन है कि सुख संचारक कम्पनी मथुरा का सुधासिन्धु कफ, खांसी, हैजा, शूल, संग्रहणी, अतिसार, जाड़े का बुखार, के, दस्त, जी मचलाना, पेट का दर्द, गठिया, और बात रोग छोटे २ बालकों की खांसी और हरे पीले दस्तों की एकमात्र परीक्षित तथा लाभदायक दवा है । इस की उत्तमता के लिये इस देश के डाक्टर वैद्यों के सिवाय राजा महाराजाओं के भी प्रशंसापत्र मौजूद हैं । देखना चाहो तो बड़ा सूचीपत्र मंगाकर देखो । मुफ्त भेजेंगे । कीमत फी शीशी ॥) ६ लेने से १ इनाम । १२ लेने से ५)

मंगाने का पता—क्षेत्रपाल शर्म्मा मालिक

सुख संचारक कंपनी, मथुरा

## ॥ ज्योतिष चमत्कार समीक्षा ॥

डिप्टी पं० जनार्दन जोशी जी के ज्यो० च० का वेदादि आर्ष प्रमाणों से पूर्ण अकाट्य दलीलों से खण्डन किया है । इस ग्रन्थ में केवल ज्योतिष खण्डन ही नहीं, "कश्चिद्कान्तातोऽपि" और भी हिन्दुधर्म सम्बन्धी अनेक विषय हैं ॥

जोशी जी के ज्येष्ठ पितृव्य पं० लक्ष्मीदत्त तहसीलदार जी आदि सज्जनों ने बड़े २ प्रशंसा पत्र दिये हैं बड़े २ हिन्दी पत्रों ने पुस्तक की प्रशंसा की है और आर्यसमाजी तक इसे देखकर प्रसन्न हुये हैं ॥) में घर बैठे चमत्कार देखिये ॥

कमोधनीय पञ्चाङ्ग हर वर्ष इस कार्यालय से निकलता है । मू० ॥)

रामदत्त ज्योतिर्विद्—

सिलौटी भीमताल ( नैनीताल )

## ग्रा० स० मूल्य प्राप्ति स्वीकार ता० १३ से १७ अगस्त तक

५१२—पाठक हरिहर महतवार १॥)
१०००—राधाकृष्ण नरसिंहपुर २।)
७८२—महाराज पौहारीजी पैतोली २।)
१४७४—पं० रेवतीराम अहारन २।≈)॥
५७०—पं० देवराज मुलतान २।)
४३२—पं० उमापतिदत्त (कलकत्ता) २।)
५५०—पं० कज्जूराम (जगरांवां) २।)
११७१—पं० ध्रुवदेव (करनाल) २।
१०८४—पं० चन्द्रशेखर (सागर) २।)
११४६—विश्वासराव भावे (सागर) २।)
१२४७—पं० मंगलानन्द (संगत) २।)
१२२४—पं० वंशीधर (हर्दुआगंज) २।)
१२७३—बा० किशुनलाल (हिसार) २।)
१२७१—पं० रामचन्द्र (हिसार) २।)
९६९—पं० ब्रजराज (भीमवार) २।)
९३८ बा० रामाधीन वकील पीलीभीत २।)
२६७—ठा० लायकसिंह हजरतगंज २।)
८१२—पं० श्यामलाल (जमानी) २।)
१४०४—बा० लक्ष्मीनारायण (हरदा) २।)
८२७—दिनकर विष्णु गोखले मुम्बई २।)
१६७५—अनिरुद्ध लालमाधकोपीवर्मा २।)
१०८९—गिरधरदास जेठाभाई मुम्बई २।)
१०८८—जोशी निर्भयराम मुम्बई २।)
८२६—कंवरलाल किशनलाल अंता २।)
१०९६—हरदेवसहाय (कपरोली) २।)
९२७—कज्जूराम (दसूहा) २।)
१४५१—पं० रामचरण वांझयानी २।)
११४२—मंत्री स० ध० सभा पट्टी २।)
११५४—मुरारजी मेघजी मुम्बई २।)
१२९७—शंकरलालजी लिखजी कपारा २।)

८९९—पं० टीपचलाल (खानगढ़) २।)
५०३—पं० जानकीप्रसाद कन्नौर २।)
९८९—पं० भूदेव शर्मा (सुरीर) २।)
८१८—केवलराम जी (मुरादाबाद) २।)
९८२—वैद्य कमलावल्लभ (अकी) २।)
७९८—अयोध्याप्रसाद (खैरागढ़) २।)
१३६०—ला० मंसाराम फर्रुखाबाद २।)
१३७६—ला० बाबूराम रामकृ० फर्रुखाबाद २।)
६४५—पं० दीपविलास (बरेथा) २।)
१४०३—बा० गंगाप्रसाद (इन्दौर) २।)
६६२—पं० रघुनाथदास (नागपुर) २।)
११४३—मोहनलाल ओंकार देवास २।)
१०२२—पं० विशेश्वरदयाल जबलपुर २।)
५७३ मा० ज्वालाप्रसाद जसवन्तनगर २।)
१३४५ बा० लालताप्रसाद फर्रुखाबाद २।)
११५६—गोपीनाथ जी भवानीगंज २।)
४४९—पं० रामगोपाल बगईगाल २।)
१४२३ राजगुरु पण्डित प्रेमजी मुम्बई २।)
१५७० बा० ब्रजपालसिंह चन्द्रकला २।)
१५९८—मंत्री श्रीरामजी मुजफ्फरनगर २।)
१३७२—पं० रघुनाथप्रसाद नेकपुर २।)
१३४४ पं० रामाधारमिश्र भगवन्तनगर २।)
१४४४—पं० नन्दीलाल (सागर) २।)
१४१०—पं० ब्रह्मदत्त (हरदिआ) २।)
९२१—केवलरामजी (राजकोट) २।)
१३१८—रायकाशीप्रसाद कसानगंज २।)
९३५ श्री कुंवरबालबहादुरसिंह बिजुआ २।)
५३४—ठा० देवीसिंह (पवांसा) २।)
४६३—गंगाप्रसाद तिवारी (कुकटा) २।)
१२७०—पं० श्रीनिवास (हिसार) २।)

REGISTERD. No A 242

ब्रा०स० सम्बन्धी पत्रादि पं० भीमसेनशर्मा सम्पादक ब्रा०स० इटावा के पते से भेजिये॥

# ब्राह्मणसर्वस्व

# THE BRAHMAN SARVASWA

आर्य्यम्मन्यसदार्य्यकार्यविरहा आर्य्यास्त्रयीशात्रव,
एतेषांमोहमहान्धकारजनिता-ऽविद्याजगद्विस्तृता।
तन्नाशायसनातनस्यसुहृदो धर्मस्यसंसिद्धये,
ब्रादिस्वान्तमिदंसुपत्रममलं निस्सार्य्यतेमासिकम्॥
धर्मोधनंब्राह्मणसत्तमानां,तदेवतेषांस्वपदप्रवाच्यम्।
धनस्यतस्यैवविभाजनाय,पत्रप्रवृत्तिःशुभदासदास्यात्॥

भाग ६ ] मासिकपत्र [अंक ५।

निकामे निकामे नः पर्जन्यो वर्षतु फलवत्यो न ओषधयः
पच्यन्तां योगक्षेमो नः कल्पताम्॥

पं० भीमसेन शर्मा ने सम्पादन कर
ब्रह्मयन्त्रालय-इटावा में
मुद्रित कराके प्रकाशित किया॥
माघ संवत् १९६५ जनवरी सन् १९०९ ई०



ब्राह्मणसर्वस्व का अगाऊ वार्षिक मूल्य डाकव्यय सहित २) है

# विज्ञापन ।

हम भारत वर्ष के सर्व साधारण महाशयों को सूचित करते हैं कि हमारा विचार धर्मोपदेश करते हुए देशाटन करने का कुछ नहीं था, न है, तदनुसार बुलाने वाली सनातन धर्म सभाओं के पत्र वा तार आने पर भी हम प्रायः निषेध करते रहे हैं। कभी यह भी लिखते रहे हैं कि अभी नहीं आसकते पीछे कभी मौका देखकर आने का विचार करेंगे। परन्तु भविष्यत् में इस शरीर की जीवन यात्रा जिस २ दशा में समाप्त करने की इच्छा है उस की कैफियत बन चुकी है। भगवत्कृपा रही तो एक वर्ष के पश्चात् बुलाने वालों के यहां किसी तरह भी हम न जा सकेंगे। इस लिये यह विचार किया गया है कि अब से संवत् ६६ के अन्त तक वेदादि शास्त्रों का मर्म वा धर्मतत्त्व और भगवत् तत्त्व के जिज्ञासु श्रद्धालु देशान्तरस्थ जो २ महाशय विशेष कर सत्संग की श्रद्धा से संदेहों की निवृत्ति के लिये हमे बुलाना चाहेंगे। उन के लेख को देखकर हम आने का विचार करेंगे।

यह ध्यान रहे कि हमारा खास प्रयोजन इतना ही है कि—एक वर्ष के बाद बुलाने पर न जा सकने से हम दोषी न समझे जावें।

इस से यह विज्ञापन दिया है। कोई२ लोग यह पूछा करते हैं कि आप के बुलाने में क्या खर्च पड़ेगा, सो इस के पूछने की आवश्यकता कुछ नहीं है, क्योंकि विधाता की इच्छानुसार न्यूनाधिक भोग हुआ ही करते हैं। जो मनुष्य तृष्णा पिशाची से सर्वथा बचने की इच्छा रखता हो वह अगाध तृष्णानदी में गोते खावे यह सम्भव नहीं है। सम्भव है कि इसी मार्च में अवध और मिथिला प्रान्त में जाना होगा इस लिये जब जिस प्रान्त में जाना होगा तभी उस प्रान्त के अन्य बुलाने वालों के यहां जाना सुगम होगा ॥

## उपहार ! उपहार !! उपहार !!!

सर्व साधारण महाशयों को फिर भी सूचित किया जाता है कि विस्तृत भाषा टीका सहित ७०० पृष्ठ का भगवद्गीता २॥) का पुस्तक ब्रा० स० के ग्राहकों को ॥।) में दिया जाता है अभी तक अनेक पुराने ग्राहक महाशयों ने भी गीता नहीं मंगाया, अधिक देर करने से पु० चुक गया और तब ग्राहकों को न मिल सका तो हमारा दोष नहीं है। इसी से हम दो तीन बार सूचना दे चुके हैं। नये ग्राहक होकर भी जो महाशय विना जिल्द ॥।) में जिल्ददार [illegible]) में गीता लेना चाहें उन को अभी मिल सकता है। मार्च के भीतर २ मंगाने वालों को मिल जाना सम्भव है ॥

ह० भीमसेन शर्मा—इटावा ॥

और करते हैं ( तथोऽएवैनमेतदेभ्योऽस्या अपहते ) वैसे ही इस असुरजाति को यह अध्वर्यु भी मानुष यज्ञों में वेदि से हटा के नष्ट करता है । इस द्वितीय प्रहार के पश्चात् भी पूर्ववत् मन्त्र के साथ खुदी मट्टी को लेना, खुदे प्रदेश को देखना और उत्कर में फेंकना वैसे ही करे ॥ १७ ॥ ( तमग्नीदभिनिदधाति अररो दिवं मा पप्त इति ) तत्पश्चात ( अररो० ) मन्त्र पढ़के अग्नीध् ऋत्विज् उत्कर कुदाल को दोनों हाथ से दबावे । मन्त्रार्थ–हे अररो असुर ! तू स्वर्ग को मत प्राप्त हो अर्थात् अधोगति को प्राप्त हो ( यत्र वै देवा अररुमसुररक्ष समपघ्नन्त स दिवमपिपतिषत् तमग्निरभिन्यदधादररो दिवं मा पप्तइति स न दिवमपप्तत् ) दैवी यज्ञ में देवों ने अररुनामक असुर राक्षस को मारा तब उस ने स्वर्ग को जाना चाहा तब अग्नि देवता ने उसे धर के दबा दिया, इस से वह स्वर्ग को न जासका ( तथो एवैनमध्वर्युरेवास्माल्लोकादन्तरेति दिवोऽध्यग्नीत्तस्मादेवं करोति ) वैसे ही यहां मानुषयज्ञ में अध्वर्यु इस भूलोक से असुरों को हटाता और अग्नीध् स्वर्ग से रोक कर अधोगति में पहुंचाता है ॥१८॥

( अथ तृतीयं प्रहरति–द्रप्सस्ते दिवं० ) उसके पश्चात् ( द्रप्सस्ते० ) मन्त्र पढ़के तीसरा प्रहार करे । मन्त्रार्थ–हे पृथिवीरूप वेदि! तेरा जो प्राणियों का उपयोगी रस है वह स्वर्ग को न जावे (अयं वाऽअस्यै द्रप्सो यमस्या इमꣳ रसं प्रजा उपजीवन्ति ) इस पृथिवी का यही द्रप्स कहाता है कि जिस रस रूप अन्न को खाने से प्रजा जीवित रहती हैं (एष ते दिवं मा पप्तदित्येवैतदाह) यह तेरा अन्न रस द्युलोक को न जावे यही मतलब मन्त्रकार ने दिखाया है। क्योंकि उस रस के निकल जाने से प्रजा का जीवित रहना नहीं हो सकता। इस तृतीय प्रहार के बाद भी ( व्रजं गच्छ० ) इत्यादि तीनों मन्त्रों से खुदी मट्टी को लेना, प्रहारस्थान को देखना और उत्कर में मट्टी फेंकना इन तीनों कामों को पूर्ववत्करे ॥ १९ ॥ ( स वै त्रिर्यजुषा हरति–त्रयो वाऽइमे लोकाः ) वह अध्वर्यु उक्त प्रकार तीन बार यजुर्मन्त्र पढ़के प्रहार करता है क्योंकि भूः, भुवः, स्वः ये तीन ही लोक हैं ( एभिरेवैनमेतल्लोकैरभिनिदधाति) इन्हीं तीन लोकों से असुरात्मक शत्रु को सम्यक् निकालता बहिष्कृत करता है ( अद्धा वै तद्यदिमे लोकाः ) इन तीन लोकों का होना अद्धा नाम प्रत्यक्ष है ( अद्धो तद्यद्यजुः) स्वाम और प्रहरण के लिये तीन ही यजुर्मंत्रों का होना भी प्रत्यक्ष है ( तस्मात्त्रिर्यजुषा हरति ) जिस से तीन बार ही यजुर्मंत्र से प्रहार करता

है ॥ २० ॥ ( तूष्णीं चतुर्थम् ) चौथी वार वेदि में स्फ्य का प्रहार विना मन्त्र पढ़े तूष्णीं–मौन रहता हुआ करे ( स यदिमांल्लोकानति चतुर्थमस्ति वा न वा तेनैवैतद् द्विषन्तं भ्रातृव्यमवबाधते ) जो इन तीन लोकों से परे चौथा कोई है वा नहीं उसी परोक्ष लोक से द्वेष करते हुए असुरात्मक शत्रु को नष्ट करता है (अनद्धा वै तद्यदिमांल्लोकानति चतुर्थमस्ति वा नवा ) इन तीन से पृथक् कोई चौथा लोक है वा नहीं यह बात अप्रत्यक्ष नाम परोक्ष है ( अनद्धो तद्यत्तूष्णीं तस्मात्तूष्णीं चतुर्थम् ) और मौन होना भी परोक्ष है इस से चौथा प्रहार तूष्णीं करे ॥ २१ ॥ यह द्वितीय प्रपाठक में दूसरा और द्वितीयाध्याय का चौथा ब्राह्मण पूरा हुआ ॥

भावार्थः–जाग्रत् स्वप्न सुषुप्ति तीन अवस्था वा स्थूल सूक्ष्म कारण तीन प्रकार के शरीर ये तीन ही अनुभव द्वारा जाने जाते हैं। चौथी तुरीयावस्था तथा कारण शरीर से परे किसी शरीर का होना अनिर्वचनीय है अथवा उस चौथी अवस्था को ठीक २ कोई नहीं कह सकता कि ऐसी ही है। इसी के अनुसार वेद ने चौथे प्रकार का लोक अनिर्वचनीय अर्थात् परोक्ष मान के उस के लिये मौन होकर काम करना कहा है। चौथा लोक वा चौथी अवस्था के होने में शंका मात्र कर देना वेद का अभिप्राय नहीं है किन्तु ( चतुर्थमस्तिवानवा) इस वाक्य से वेद यह बतलाता है कि व्यवहार कोटि में आसक्त ने वाला अंश ही वाणी से कहा जा सकता है, वा जो वाणी से कहा जाता है वही व्यवहार कोटि में भी आजाता है। पर चौथे को वाणी से कुछ नहीं कह सकते इसी कारण चौथा है ऐसा कहें तो प्रश्न होगा कि कहां है ? वा कैसा है ?। यदि कहें कि नहीं है तो स्वरूपावस्थिति रूप निर्बीज समाधि दशा में साक्षात् अनुभव में आने वाली दशा योगियों तथा ज्ञानियों में प्रसिद्ध ही है, उस का खण्डन कैसे भी नहीं हो सकता। इससे वेद का अभिप्राय लौकिक प्रक्रिया में विकल्प दिखाने मात्र का है। अज्ञान अविद्यादि नाम रूप के असुर राक्षस संसारी तीन दशाओं को तो घेरे ही रहते हैं परन्तु चौथी मोक्षावस्था के साथ भी इन का पहुंच जाना असंभव नहीं है। क्योंकि जीवन्मुक्तावस्था में भी कभी किसी को काम क्रोधादिरूप वा मनुष्यादि देहधारीरूप असुर सता सकते हैं, जीवन्मुक्त दशा भी तीन से भिन्न चौथी मोक्ष कोटि में ही है ॥

इस लिये धर्मसिद्ध सुखार्थी आस्तिक पुरुष को चाहिये कि वेद रूप नौका के द्वारा संसारसागर से पार पहुंचना चाहता हुआ सब चारो दशा के साथ संबन्ध रखने वाले काम क्रोधादि असुरों का समूल नाश करने के विचार को कदापि न भूले और मानता रहे कि जब तक इन असुरों का निर्बीज नाश न होगा तब तक मेरा अभीष्ट कदापि सिद्ध नहीं होगा। यही विचार संसारी मनुष्यों के व्यवहार में भी ज्यों का त्यों सर्वांश में संघटित हो जाता है कि जो वेदमतानुयायी देशहितैषि लोग देशहितरूप अभीष्ट सिद्ध करना चाहते हैं वे प्रथम तो वेदोक्त धर्म रूप तलवार को बड़ी दृढ़ता से हाथ में लेवें। तदनन्तर अनेक प्रकार के साम दान दण्ड भेदादि उपायों से मानुषी असुरों का निवारण करें और उन के सर्वथा हटाने का निरन्तर उद्योग करते ही जावें तो सम्भव है कि कभी न कभी अवश्यमेव इष्ट की सिद्धि हो जाय गी। परन्तु यह अवश्य ध्यान रहे कि धर्म रूप शस्त्र के तुल्य अन्य कोई भी शस्त्र नहीं है। जब कि दिव्य अस्त्र शस्त्र रखते हुए भी वेदोक्त धर्म शस्त्र को लिये विना देवों ने भी प्रबल असुरों का समूल नाश नहीं कर पाया तो मानुषी देवों का सामर्थ्य धर्म शस्त्र के विना क्या कर सकता है ?। यद्यपि वेदोक्त धर्म अनेक वा असंख्य भेदों वाला है जिन में अनेक अंश ऐसे भी हैं जो विवादास्पद हो जाने से कार्य साधक न हो सकें तथापि अनेक अंश ऐसे भी हो सकते हैं जिन में लेशमात्र भी किसी को विवाद का अवसर न मिल सके और विरोधियों को भी वेवश अच्छा ही कहने पड़े। जैसे प्याऊ बैठारने से सभी प्रकार के ऊंच नीच मनुष्यों को तथा पश्वादि को भी गर्मी के दिनों में जल के दुःख से बचाया जाता है तब इस को कौन बुरा कहेगा ? इसी प्रकार आम तौर से सब प्रजा के उपकारार्थ ( प्रजा को जिस २ प्रकार के दुःख होते हैं उन की निवृत्ति के लिये ) देशहितैषियों की सभाओं द्वारा अनेक प्रकार के प्रबन्ध होने चाहिये। इस का परिणाम देशहित के लिये सब से अच्छा होगा। मानुषी असुर दयादि धर्म के विरोधी स्वार्थी छली कपटी सभी जातियों में हो सकते हैं, किसी खास जाति का नाम मानुषी असुर नहीं है। वेदोक्त धर्म यह भी बतलाता है कि स्वार्थ त्याग के साथ २ परोपकार करो। इस से अवश्यमेव परस्पर का विरोध हटेगा और एकता तथा मेल बढ़ेगा ॥

अब द्वितीयाध्याय के पांचवें ब्राह्मण का आरम्भ किया जाता है।

इस ब्राह्मण में २६ कण्डिका हैं उन में वेदिमान, वेदिखनन, पूर्वोत्तरपरिग्रह, वेदिसंमार्जन, प्रोक्षणीरासादन, स्फ्योदकप्रहरण, पात्रप्रनेजन इत्यादि कर्माङ्गों का विचार और विधान किया गया है। उस में वेदि का परिग्रह कहने के लिये प्रथम १० कण्डिका में इतिहास रूप अर्थवाद दिखलाते हैं॥

देवाश्च वाऽअसुराश्च। उभये प्राजापत्याः पस्पृधिरे ततो देवा अनुव्यमिवासुरथ हासुरा मेनिरेऽस्माकमेवेदं खलु भुवनमिति॥१॥ ते होचुः। हन्तेमां पृथिवीं विभजामहै तां विभज्योपजीवामेति तामौक्ष्णैश्चर्मभिः पश्चात्प्राञ्चो विभजमाना अभीयुः॥२॥ तद्वै देवा शुश्रुवुः। विभजन्ते ह वाऽइमामसुराः पृथिवीं प्रेत तदेष्यामो यत्रेमामसुरा विभजन्ते के ततः स्याम यदस्यै न भजेमहीति ते यज्ञमेव विष्णुं पुरस्कृत्येयुः॥३॥ ते होचुः। अनु नोऽस्यां पृथिव्यामभजतास्त्वेव नोऽप्यस्यां भागइति। ते हासुरा असूयन्त इवोचुर्यावदेवैष विष्णुरभिशेते तावद्वो दद्मइति॥४॥ वामनो ह विष्णुरास। तद्देवा न जिहीडिरे महद्वै नोऽदुर्ये नो यज्ञसंमितमदुरिति॥५॥ ते प्राञ्चं विष्णुं निपाद्य। छन्दोभिरभितः पर्यगृह्णन् गायत्रेण त्वा छन्दसा परिगृह्णामीति दक्षिणतस्त्रैष्टुभेन त्वा छन्दसा परिगृह्णामीति पश्चाज्जागतेन त्वा छन्दसा परिगृह्णामीत्युत्तरतः॥६॥ तं छन्दोभिरभितः परिगृह्य। अग्निं पुरस्तात्समाधाय तेनार्चन्तः श्राम्यन्तश्चेरुस्तेनेमाꣳ सर्वां पृथिवीꣳ समविन्दन्त तद्यदेनेनेमाꣳ सर्वाꣳ समविन्दन्त तस्माद्वेदिर्नाम तस्मादाहुर्यावती वेदिस्तावती पृथिवीत्येतया हीमाꣳ सर्वाꣳ समविन्दन्तैवꣳ ह वाऽइमाꣳ सर्वाꣳ सपत्नानाꣳ संवृङ्क्ते निर्भजत्यस्यै सपत्नान्य एवमेतद्वेद॥७॥ सोऽयं विष्णुर्ग्लानः। छन्दोभिरभितः परिगृहीतोऽग्निः पुरस्तान्नापक्रमणमास स तत एवौषधीनां मूलान्युपमुम्लोच॥८॥

# ब्राह्मणसर्वस्व

भाग ६] उत्तिष्ठतजाग्रतप्राप्यवरान्निबोधत [अङ्क ५।

यत्रब्रह्मविदोयान्ति दीक्षयातपसासह ।

ब्रह्मा मा तत्र नयतु ब्रह्माब्रह्मदधातु मे ॥

## मंगलाचरणम्

तंयज्ञंबर्हिषिप्रौक्षन् पुरुषंजातमग्रतः ।
तेनदेवाअयजन्त साध्याऋषयश्चये ॥ ९ ॥

अ०—अग्रतः सर्गारम्भे जातं पुरुषरूपेण प्रकटं तं यज्ञं धर्मानुष्ठानादिना पूज्यं प्रशंसनीयमपि बर्हिषि—अवस्थात्रया-परनामकसवनत्रयसमापनायोपात्तदेहेन्द्रियादिरूपे पुरुषदेहात्मके यज्ञे प्रौक्षन् गर्भाधानकाले देवाएव गर्भाशये शुक्रादिरूपं सिञ्चन्ति। आसिञ्चतु प्रजापतिर्धातागर्भंदधातुते—इतिमन्त्रवर्णात्। ये साध्याः सृष्टिसाधनयोग्या देवा ऋषयश्च सन्ति ते तेन मानुषादिरूपेण पशुनाऽयजन्त यजन्ते। छान्दोग्योपनिषदि पुरुषोवावयज्ञइत्यादिना पुरुषदेहात्मकस्य यज्ञत्वं प्रदर्शितम्। प्रौक्षन्नयजन्तेत्युभयत्र छन्दसिलुङ्लङ्लिटइति वर्त्तमाने लङ्लकारः ॥

भा०—सर्गारम्भेऽद्वैतः परमात्मैव पुरुषरूपेणाविर्भवति

सएव स्थितिकाले क्रमेण स्वस्मादेव देवर्षिमानुषादिपुरुषदेहान्निर्मिमीते स च सर्वरूपत्वाद्यज्ञात्मकोऽप्युच्यते। तदंशाएवाधिदैविकादयो देवा ऋषयश्च पशुत्वेनावकल्पितेन मानुषादिस्थूलदेहेन नैसर्गिके प्रात्यहिके क्षणमप्यविरते यज्ञे कल्पावधि प्रतिक्षणं यजन्ते ॥ ९ ॥

भाषार्थ-( अग्रतो जातं तं यज्ञं पुरुषम्) सृष्टि के आरम्भ में पुरुषरूप से प्रकट हुए उस धर्मानुष्ठानादि करने से प्रशस्त वा अप्रशस्त सभी पुरुषों को अर्थात् देहधारी मात्र को ( देवा बर्हिषि प्रौक्षन् ) बाल्य यौवन तथा वार्धक्य ये तीन अवस्था ही प्रातःसवन माध्यन्दिनसवन तथा सायंसवन रूप जिसमें हैं उन तीनों सवनात्मक अवस्थाओं की समाप्ति के लिये ग्रहण किया मनुष्यादि का शरीर ही यज्ञरूप है उस पुरुषयज्ञ के निमित्त देवता लोग मनुष्यादि को सींचते हैं अर्थात् गर्भरूप से गर्भाशय में स्थापित करते हैं। गर्भाधानके मन्त्र में लिखा है कि प्रजापति देव ही जब चाहता है तभी गर्भ होता है। मनुष्य की इच्छा मात्र से नहीं होता ( ये साध्या देवा ऋषयश्च ) जो सृष्टि का प्रबंध करने वाले देवता तथा ऋषि हैं वे ( तेन-अयजन्त ) उस मनुष्यादि रूप पशुका पृथिवी रूप कुण्ड में होम करते हैं॥

भा०—सृष्टि के आरम्भ में एक परमात्मा ही पुरुषरूप से प्रकट होता है वही संसार के स्थिति समय में अपने में से ही देव ऋषि मनुष्यादि पुरुषोंके शरीरों को क्रम से बनाता है। वह ईश्वर सर्वरूप होने से यज्ञादिरूप भी कहा जाता है। उसी के अंश आधिदैविकादि देव तथा ऋषि पशुरूप से कल्पित मानुषादि स्थूल देह से प्रति दिन चलने वाले एक क्षण भर भी जिसकी छुट्टी नहीं ऐसे स्वाभाविक यज्ञ में ९९४ चतुर्युगी पर्यन्त अर्थात् ब्राह्मदिन के प्रातःकाल से सायंकाल तक होम किया करते हैं। अभिप्राय यह है कि पृथिवी ही एक बड़ा भारी कुंड है उस में अग्नि वायु आदित्यादि देवरूप ऋत्विज् लोग मनुष्यादि रूप शरीरों का प्रतिदिन होम कर रहे हैं। यह होम एक क्षण भर भी नहीं रुकता अर्थात् प्रतिक्षण मनुष्यादि मर २ कर इस पृथिवी में होम होते जाते हैं इस के करने वाले देव हैं। यही आधिदैविक पुरुषमेधयज्ञ कहाता है। इस का आध्यात्मिकार्थ भी हो सकता है। सो यहां नहीं किया गया है॥

## द्वौ का व्याख्यान गतांक पृ० १३४ से आगे ॥

**द्वाविमौकण्टकौतीक्ष्णौ शरीरपरिशोषिणौ ।**
**यश्चाधनःकामयते. यश्चकुप्यत्यनीश्वरः ॥ ८ ॥**

भा०—अच्छे समझदार मनुष्यों को संसार में दो कांटे सब से अधिक चु-भते हैं । यद्यपि करील बबूर आदि के ही कांटे लोक में कहाते हैं तथापि जड़ होने से उन से मनुष्य बच सकता है इस कारण वे अधिक तीक्ष्ण नाम पैने नहीं हैं । परन्तु जो निर्धन मनुष्य धनसाध्य कामना का हठ करता और द्वितीय जो शक्ति न होने पर भी हठपूर्वक किसी प्रबल शक्तिमान् पर क्रोध करता है ये दोनों समझदारों के शरीर को सुखाते हैं । अर्थात् इन दोनों के निकट सम्बन्धी बुद्धिमानों को उस अनुचित असह्य काम से बड़ा दुःख होता है॥

जो मनुष्य धर्मानुकूल नियमबद्ध संसारी कामों में चेष्टा करता है उसी राजादि के समीप धन भी स्थायी होता है । जिस के पास धन नहीं है उस का धनसाध्य कार्य होना तो असंभव है तब उस की हानि ही होगी । पा-ण्डवों के सामने दुर्योधन में इतनी कम शक्ति थी कि जिस के होने पर भी वह ईश्वर नाम शक्तिमान् नहीं कहा जा सकता था । इसीलिये पाण्डवों से लड़ने का सामना करने से दुर्योधन का सर्वनाश हो गया । इसी के अनुसार बृटि-शगवर्नमेण्ट की महाप्रबल शक्ति के सामने जो कोई भारतवासी राजद्रोह की चेष्टा करते हैं वे अपने अन्य कर्त्तव्य से वंचित रहते हुए दीपक में पतङ्गों के तुल्य भस्म हो जाने सम्भव हैं । इसलिये उन लोगों को चाहिये कि देशोन्नति के लिये देशी वस्तु व्रतादि अन्य अपने अभीष्ट साधक कामों को करें कि जिन में कोई बाधा नहीं हो सकती है ॥

**द्वावेवनविराजेते विपरीतेनकर्मणा ।**
**गृहस्थश्चनिरारम्भः कार्यवांश्चैवभिक्षुकः ॥ ९ ॥**

भा०—संसार में विपरीत काम करने से दो पुरुष शोभा नहीं पाते, एक तो गृहस्थ हो कर कुछ अन्न धन प्राप्ति का उद्योग न करता हो और द्वि-तीय साधु विरक्त हो कर अन्न धनादि संग्रह के लिये उद्योग करता हो । भा-रतवर्ष की अवनति के मूल कारण ये ही दो हैं । क्योंकि सहस्रों गृहस्थ ऐसे हैं जो अन्यों के कमाने पर निर्भर हैं । वे यदि सब के सब उद्योगी हो जावें

तो इस देश में ऐसी दरिद्रता कदापि नहीं रहै। यदि विरक्त साधु जो २ कुछ उद्योग करते हैं वे सब विभाग पूर्वक गृहस्थों को सौंप दें तो उन उद्योगों से अनेक गृहस्थों के निर्वाह होने लगें। तथा साधु लोग सावधान जितेन्द्रिय हो कर तप करने लगें तो उस से उन का परमार्थ बने और तप के प्रभाव से भी भारत का कल्याण हो जावे॥

द्वाविमौपुरुषौराजन् स्वर्गस्योपरितिष्ठतः।
प्रभुश्चक्षमयायुक्तो दरिद्रश्चप्रदानवान्॥ १०॥

भा०-विदुर जी राजा धृतराष्ट्र जी से कहते हैं कि हे राजन्! इस संसार में अपने २ शुभकर्म के बल से दो पुरुष स्वर्ग सुख के भागी अवश्य होते हैं। एक तो प्रभु नाम समर्थ होने पर भी जो क्षमा करता है अर्थात् निर्बल के अनुचित को उस पर क्रोध न दिखाता हुआ ही सहलेता है। क्योंकि निर्बल पुरुष अनुचित द्वारा भी प्रभु की हानि नहीं कर सकता और जब प्रभु को क्षमाशील देखता है तो उस की प्रभु पर भक्ति हो जाती है। यदि वह प्रभु को कोप करते देखता है तो भक्ति नहीं हो सकती और यह सोचता है कि मुझ में किसी प्रकार शक्ति हो तो मैं भी इस प्रभु को दबा सकता के नष्ट करूं। आज कल भारतीय प्रजा के प्रभु अंगरेज हैं। यदि ये लोग कड़ा कानून न बनाकर निर्बल दीन प्रजा के अपराधों को क्षमा करें तो इन में प्रजा की भक्ति बढ जावे, ऐसी दशा में सर्व उपद्रव स्वयं शान्त हो जावें। जब अंग्रेज लोग अपनी प्रभुता दिखाते हैं तो इस का परिणाम शान्ति होना सम्भव नहीं है। शान्ति रहे तो राजव्यवस्था भी ठीक २ चल सकती है। द्वितीय दरिद्र मनुष्य यदि दानशील हो तो अपने निर्वाह के लिये जो अन्नादि प्राप्त हो उस में से स्वयं कष्ट सहता हुआ भी कुछ भाग दान पुण्य में खर्च करे, संग्रह ( जोड़ने ) करने की तृष्णा को त्याग सके तो संसार में अन्नादि भी बहुत प्राप्त हों और कीर्त्ति स्थापित करता हुआ वह अन्त में देवतुल्य पूज्य स्वर्गभागी हो जाता है। धनी के पास बहुत धन है उस में से कुछ दान भी हो तो कष्ट नहीं होता, दरिद्र के पास जो सेरभर आटा है उस में से आधा स्वयं खावे आधा पुण्य करे तो उस को कष्ट सह कर दान करने से बड़ा फल होगा। जिस धर्म के करने में जैसा अधिक दुःख सहाजाय वैसा ही अधिक सुख फल होता है। इस से प्रभु का क्षमाशील होना तथा दरिद्र का दानशील होना ये दोनों काम वास्तव में बहुत उत्तम हैं॥

न्यायागतस्यद्रव्यस्य बोद्धव्यौद्वावतिक्रमौ ।
अपात्रेप्रतिपत्तिश्च पात्रेचाप्रतिपादनम् ॥ ११ ॥

भा०—न्याय धर्मानुकूल पुरुषार्थ से जो धनादि प्राप्त हो उसके दो प्रकार के व्यतिक्रम माने जाते हैं, एक तो कुपात्र को देना और द्वितीय सुपात्र को न देना अर्थात् किसी को न देना धरा रखना, इस लिये न्याय से आया धनादि धर्म के काम में लगाया जाय तो सब से अच्छा है। अन्याय से प्राप्त किया धन भी यदि पड़ा रहे वा स्वयं भोगे इन दोनों से अच्छा उस को धर्म में लगा देना है, तथापि न्याय से प्राप्त धनादि को सुमार्ग में लगाने की अपेक्षा से वह उत्तम नहीं किन्तु निकृष्ट है। और न्याय धर्म से संचित किये धनादि का स्वयं भोग मात्र करना उस का कुछ भी भाग धर्म में न लाना भी तुच्छता है। यह भी ध्यान रहे कि दानधर्म में पात्र कुपात्र का विचार विशेष दान में ही है किन्तु एक दो मुट्ठी अन्न देने में वैसा विचार उचित नहीं है॥

द्वावम्भसिनिवेष्टव्यौ गलेबद्ध्वादृढांशिलाम् ।
धनवन्तमदातारं दरिद्रंचातपस्विनम् ॥ १२ ॥

भा०—गले में पत्थर की दृढ़ शिला बांधकर ये दो मनुष्य जल में डुबा देने योग्य हैं। एक तो जो धनवान् होकर दान धर्म नहीं करता और द्वितीय जो निर्धन होकर शरीर से कष्ट सहता हुआ धर्म नहीं करता। अभिप्राय यह है कि धनी पुरुष आराम तलब हो जाने से शरीर से कष्ट सहता हुआ धर्म नहीं कर सकता और दरिद्र पुरुष धन साध्य धर्म नहीं कर सकता, और धर्म के बिना किसी की सुगति होती नहीं। यदि धनी को ठीक विश्वास हो जाय कि दान से धन कदापि घट नहीं सकता किन्तु बढ़ता ही है तो वह अवश्य दान कर सकता है। धर्म पर ठीक श्रद्धा विश्वास वा रुचि न होने का यही चिन्ह है कि धनी लोग दान धर्म से अपने धन का घट जाना समझ लेते हैं। जब कि दान देने से धनैश्वर्य अवश्य ही बढ़ता है और सभी धन वालों का अभीष्ट भी यही है कि हमारा धनैश्वर्य बढ़े तो दान करने में दो लाभ होने सिद्ध हो गये, एक तो जन्मान्तर के लिये पुण्य धर्म का संचय होना तथा द्वितीय यहां भी विद्यमान धन का बढ़ना। एक तो विदेशी शिक्षा के प्रभाव से दान धर्म की प्रथा पर भारतवासियों के चित्त में उदासीनता आ गई है।

द्वितीय यह भी है कि सुपात्र सदाचारी विद्वान् ब्राह्मण कम दीखते हैं। इस से दान धर्म की हानि दिन २ होती जाती है। यदि दाता लोग खोज २ वा जांच २ कर सुपात्रों का आदर सत्कार विशेषतया करने लगें तो सुपात्रतारूप विद्या और सदाचार भी बढ़ते जावें तब सुपात्र भी अधिक २ मिलने लगें॥

द्वाविमौपुरुषव्याघ्र ! सूर्यमण्डलभेदिनौ।
परिव्राड्योगयुक्तश्च रणेचाभिमुखोहतः॥ १३॥

भा०–हे राजन्! एक तो संन्यासी हो कर योगाभ्यास करने वाला द्वितीय जो शूरवीर युद्ध में समक्ष लड़ता हुआ मरजावे अर्थात् भय से न भागे किन्तु धर्मानुकूल युद्ध करता २ जो कट मरे ये दोनों सूर्यमण्डल से भी ऊपरी कक्षा के उत्तम स्वर्गलोक को प्राप्त होते हैं। यह साधारण बात नहीं है कि एक मनुष्य नियम व्रत भगवद्भक्ति करता हुआ संसार के सब भोगों को त्याग के संन्यासी बने और बहुत काल योगाभ्यास करे उस के तुल्य निर्भयता से धर्मयुद्ध करते २ मरने वाले को अत्यन्त उत्तम गति हो तो यह बड़ा अधिकार मिलना अवश्य है। जबतक भारत में ऐसी निर्भयता तथा इतना विश्वास बना हुआ था कि धर्मयुद्ध में निर्भयता के साथ सहर्ष प्राण देने को कटिबद्ध हो जाते थे और मानते थे कि इतने कर्त्तव्य ही से हम कृतार्थ हो जायेंगे, सिद्धि को प्राप्त कर लेंगे, तथा यह भी जानते थे कि यह अनित्य शरीर एक दिन अवश्य नष्ट होगा इस के सब मनोरथ भी कभी पूरे न होंगे। ऐसी दशा में यदि शरीर का त्याग ही इष्ट का साधन होता है तो कैसी अच्छी बात है। ऐसे विचार के लोग जबतक भारत में रहे तबतक इस देश की पूर्ण उन्नति रही, तबतक भारतवर्ष ही भूमण्डल में शिरोमणि गिना जाता था, पर अब ऐसे मनुष्यों का देश में अभावसा हो गया है। इसी से हमारी अधोगति का समय आगया है॥

कुसुमस्तवकस्येव द्वेगतीस्तोमनस्विनाम्।
मूर्ध्निर्वासर्वलोकस्य विशीर्येतवनेऽथवा॥ १४॥

भा०–जैसे फूलों के गुच्छे की दो ही दशा होती हैं, या तो वह अच्छे २ सभी लोगों के शिर पर रक्खा जाता है अथवा अपने वृक्ष से गिरकर वन में ही सूख जाता है। इसी के अनुसार मनन शील पुरुष भी दो ही दशा में रहते हैं अर्थात् संसारी कामों में ऐसे मनस्वी लोग हाथ डालते हैं तो अपने सर्वहितकारी उत्तम कामों के द्वारा सब लोगों के पूज्य शिरोमणि हो जाते हैं, अथवा ऐसा न किया तो तपोवन में तप करते हुए शरीर को सुखा देते हैं॥

## आ०स० भा० ६ अं० ४ से आगे अज्ञानति० भा० का खण्डन॥

आ० भा० भू० पृ० २२ चौथा पलपैतृक अर्थात् श्राद्ध में पितृनिमित्त मांस का खाना—इत्यादि ॥

समा० देखो मूर्ख आत्माराम का कैसा अज्ञान है कि पलपैतृक पद में से मांस खाना अर्थ निकालता है। क्या कोई संस्कृत जानने वाला जैनी ऐसा अर्थ ठीक मान लेगा ?। यदि जैन लोग आत्माराम को पूज्य मानते हैं तो किसी संस्कृत पढ़े जैनी को अपने धर्म की शपथ दिलाकर एकान्त में पूछ देखें कि पल पैतृक पद का मांस खाना अर्थ सत्य है वा मिथ्या है, तो उन को आत्माराम की मूर्खता का अवश्य पता लग जायगा ॥

श्राद्ध में मांस खाने की कुछ आवश्यकता नहीं है, रहा मांस के पिण्ड देने का विचार सो उस का समाधान हम आ० समाजियों के प्रश्न पर पहिले लिख चुके हैं कि जो वेद मतानुयायी लोगों के लिये काफ़ी है। उस का संक्षिप्त सारांश यह है कि सनातन वैदिक धर्म का मैदान बड़ा लम्बा चौड़ा है, उस में सब प्रकार के मनुष्यों के लिये तथा अनन्त देश काल के लिये धर्म का विचार लिखा है। श्रुति स्मृति पुराणादि के सिद्धान्त से मांस खाने में पाप अवश्य है, जैसे ऋतु काल में स्वपत्नी के समीप जावे ऐसा कहा गया तो ऋतु से भिन्न काल में संयोग करने वाले को दोष अवश्य लगेगा, तथापि जो काम वश ऋतुकाल के नियम को नहीं साध सकता उस को परस्त्रीगमनादि से बचाने के लिये यदि ऋतु से भिन्न काल में स्वपत्नी से संयोग करना शास्त्र बतावे तो शास्त्र का दोष नहीं। इसी के अनुसार मांस भक्षण बुरा है तथापि देशकाल भेद से राग प्राप्त होने के कारण किसी रजोगुणी तमोगुणी मनुष्य से मांस भक्षण नहीं छूटता और उस दशा में भी वह श्राद्धादि परम्परागत अपने धर्म को करना चाहता है तो वह अपने उसी भक्ष्य वस्तु से श्राद्धादि भी अवश्य करे यही शास्त्र का मत है ॥

भू० पृ० २३ में लिखा है कि—भागवत में श्री कृष्ण भगवान् कहते हैं कि—

**नाग्न्यर्कसोमानिलवित्तपाणात्,शङ्के भृशंब्रह्मकुलावमानात्॥**

मैं अग्नि सूर्य सोमादि देवों के कोप से इतना नहीं डरता कि जितना मुझ को ब्राह्मणों के कोप का डर है। जब भगवान् भी ब्राह्मणों से अति

करते थे तो फिर ब्राह्मण अपने मन की क्यों न करें ?, इसी स्वच्छन्द पनने हिन्दुओं का सच्चा धर्म डुबोया ॥

समा०—आत्माराम ने यहां भी छल से वा अपनी मूर्खता से ( ब्रह्मकुला वमानात् ) का अर्थ ठीक नहीं किया अथवा मूर्ख होने से अर्थ ही नहीं समझा, इस से भी अनभिज्ञ लोगों को धोखा दिया है। श्रीमद् भागवत में कृष्ण भगवान् ने यह दिखाया है कि जब किसी का भी अपमान करना बुरा है, तो ब्रह्मत्व जो सब से ऊंचा दर्जा है उस का अनादर वा तिरस्कार करना और भी अति बुरा है। उस से जब मैं समर्थ ईश्वर भी शंका रखता हूं, तो अन्य साधारण लोगों को तो अवश्य ही बड़ी शंका रखनी चाहिये । जैसे किसी गुणवान् वा विद्वान् मनुष्य का आदर संमान करने से उस के उत्तम गुणों का वा विद्या का आदर होता और वह संमान करने वाला विद्यादि गुण के लाभ से सुख पाता है किन्तु गुणी के आदर से पञ्चमहाभूतों से बने पुतला जड़भाग शरीर मात्र का वह आदर संमान नहीं होता और न माना जाता है। वैसे ही किसी ब्रह्मतेजस्वी स्वधर्मनिष्ठ ब्राह्मण का अपमान करने से जड़ शरीर मात्र का अनादर न होगा किन्तु ब्रह्मधर्म का अपमान होगा और वह मनुष्य ब्रह्मधर्म का विरोधी वा द्वेषी समझा जायगा। यह विचार जब जैनों को भी ऐसा ही मानने पड़ेगा तो आत्माराम के लिखने को स्वयमेव मिथ्या जान सकते हैं ॥

आ० सा० भू० पृ०२४—ऋषि शब्द का अर्थ गाने और फिरने वाले का होना है, परन्तु रूढि से ग्रन्थकर्त्ताओं को ऋषि कहते हैं ॥

समा०—ऋषि शब्द का अर्थ भी आत्माराम ने शास्त्रविरुद्ध मन माना मिथ्या लिखा है, सो यह वेसमझी से लिखा है क्योंकि वेदादि शास्त्रों का मर्म वा तत्त्व समझना जब साधारण पण्डित ब्राह्मणों को भी कठिन है तो संस्कृत विद्या के ज्ञान से शून्य एक आत्माराम नास्तिक मनुष्य ऋषि आदि शब्दों का अर्थ समझले और लिख सके यह तो सर्वथा ही असंभव है । ऐसा न मानें तो क्या कोई जैन अन्धे को रूप दिखा सकता है । अर्थात् कदापि नहीं, ऋषि शब्द का गाने वाला चलने फिरने वाला या ग्रन्थकर्त्ता अर्थ कदापि नहीं है। जिन लोगों ने अबतक यह समझा वा माना है कि ( ऋषी गती ) धातु से ऋषि शब्द बना है उन ने इस शब्द का अर्थ नहीं जाना यही मानना पड़ेगा। क्योंकि ऋषि यह शब्द वैदिक है किन्तु लौकिक नहीं, लोक में उस का गौण

प्रयोग होता है । वेद के सभी शब्द यौगिक वा योगरूढ़ हैं किन्तु सर्वथा रूढ़ि नहीं हैं । आर्ष नाम वैदिक अनार्ष नाम अवैदिक कहाता है ( ऋषयो मन्त्रद्रष्टारः ) इस कथन से निरुक्तकार यास्क ने ( दृशिर् प्रेक्षणे ) धातु से बना ऋषि शब्द को माना है । दृशधातु का अर्थ ज्ञान है, ऋषि का अर्थ वेद-ज्ञानी वेदवेत्ता है । पृषोदरादि रीति से दकार का लोप और श को ष हो गया है । इसलिये ग्रन्थकर्ता अर्थ लिखना भी मिथ्या है । त्रिकालदर्शी वेद के तत्वज्ञानी ब्रह्मतेजस्वी महातपस्वी, ऊर्ध्वरेता-ब्रह्मचारी सिद्ध लोग ऋषि कहाते थे उन को आत्माराम ने पाखण्डी कपटी लिखा है-शोक ! ! !

इसी प्रकार श्रुति स्मृति पुराणादि के विषय में विशेष कर अपनी बेस-मझी तथा कुछ २ द्वेष बुद्धि से अनेक बातें मनमानी मिथ्या गप्पें लिखमारी हैं, जिन का उत्तर कहां तक लिखा जाय, पाठक लोग ऊपर दिखाये नमूना से जान सकते हैं । हम यह अवश्य मानते हैं कि वेदादि शास्त्रों का अभिप्राय सर्वथा निर्दोष है गम्भीर है और मनुष्यों को कल्याण का मार्ग बताने वाला है ॥

अब यहां से जैनमत की थोड़ी समालोचना लिखेंगे जिस से पाठकों को ज्ञात होगा कि जैनमत कैसा है । हम यह मानते हैं कि कोई बातें सभी मतों में अच्छी हैं तदनुसार जैनमत में भी कोई २ विचार अच्छा है । पर साथ में यह भी मानने पड़ता है कि दयाधर्म, जीवहिंसा का त्याग इत्यादि जो २ विचार अच्छा है वह उन का नहीं है किन्तु वह वेदादि शास्त्र से ही चुराकर उन ने अपना मान लिया है सो उन की भूल है । जो २ वेदविरुद्ध अंश है वही उन का घरू मजहब है । इसी से त्याज्य तथा खण्डनीय है ॥

जैनमत किसी ऐसे मनुष्य ने चलाया है जिस ने वेदादि शास्त्रों का मर्म नहीं समझा था । क्योंकि दयाधर्म तथा जीवहिंसा का विचार जहां तक निभ सकता है और जहां तक जिस को करना चाहिये वहां तक वेदादि में विचार किया गया और वैसा अब भी माना जाता है परन्तु जैनों ने ऐसा असम्भव लिखा और माना है जो कभी किसी प्रकार हो सकना सम्भव ही नहीं है ॥

## (दया धर्म ।)

जहां तक शीघ्र विचार से देखा जाय वहां तक जैन धर्म का मूल मन्त्र दयाधर्म ही है । सो वेदानुकूल भी है कि मनुष्य मात्र को अपने मन में दया रखनी चाहिये, प्राणियों पर दया करना चाहिये । परन्तु गृहस्थ मनुष्य दया

धर्म का पूर्ण रूप से पालन नहीं कर सकता। यदि जैन लोग दयाधर्म का पूर्ण रूप से पालन करने की प्रतिज्ञा करें वा दावा करें तो उन की बड़ी भूल है। क्योंकि वर्त्तमान समय में जितने मत इस देश में विद्यमान हैं उन सभी के मनुष्य अपने से भिन्न मत वालों से द्वेष रखते और उन २ के पूज्य वा उपास्य देवों वा अवतारों की निन्दा भी करते हैं। इस विषय में जैन लोग भी कम नहीं किन्तु अनेकों से चढ़ बढ़े हैं। जिस में ब्राह्मण जाति के साथ जैन ग्रन्थों में द्वेष की सैकड़ों बातें भरी पड़ी हैं जिन का कुछ नमूना हम दिखा चुके हैं॥

अब कुछ जैन ग्रन्थों के प्रमाण दिखाते हैं जिन से पाठकों को ज्ञात हो जायगा कि अन्य मतों से जैन लोग कितना बड़ा द्वेष रखते थे और रखते हैं। पाठक लोग साथ २ ही यह भी ध्यान देते जावें कि ऐसा २ द्वेष रखने वाले लोग दयाधर्मी कैसे हो सकते हैं?। प्रकरण रत्नाकर जैनियों का एक ग्रन्थ है उस का कुछ पाठ यहां लिखते हैं। प्रकरण०र० भा० २ षष्ठ० सू० १८—

बहुगुणविज्भा निलओ उस्सुत्तभासी तहा विमुत्तव्वो।
जहवरमणि जुतो बहुविग्घकरो विसहरो लोए॥

अर्थ—यह प्राकृत भाषा का छन्द है। जैसे विषैले सांप में लगा उत्तम मणि भी त्यागने योग्य है वैसे ही जैन मत से भिन्न मनुष्य कैसा ही बड़ा विद्वान् वा धर्मात्मा हो तो भी जैनियों को उसे त्याग देना ही उचित है। यह तो सिद्धान्त जैनों का है। मुसलमान् लोग हिन्दुओं में जो अच्छे २ ज्योतिषी विद्वान् हैं उनकी बड़ी प्रतिष्ठा करते हैं। अच्छे २ विरक्त ज्ञानी महात्मा हिन्दु फकीरों की भी अनेक मुसलमान लोग भक्ति करते दीखते हैं। तथा ईसाई वा अंगरेज लोग भी अन्य मत के विद्वान् वा उत्तम गुणी लोगों की अच्छी २ कदर करते और उन को अच्छी २ उपाधि वा अधिकार देते हैं। तथा आर्य समाजी लोग भी अन्य मतों के गुणी विद्वानों की प्रतिष्ठा करते हैं अर्थात् ऐसा कोई भी नहीं दीखता जो अन्य मत के सज्जन गुणी विद्वान् को अच्छा न कहे। किन्तु एक जैन बौद्ध लोग ही अन्य मत के धार्मिक विद्वानों को भी अच्छा नहीं मानते। और सनातन धर्म में तो साफ २ लिखा है कि—

ऋष्यार्य्यम्लेच्छानां समानं लक्षणम्॥
परमतमप्रतिषिद्धं स्वमतमिति हि तन्त्रयुक्तिः॥

## आ० भा० ६ अं० ४ पृ० १४२ से आगे शिवलिङ्गपूजामाहात्म्य ॥

क्षत्रिय राजाओं के लिये चर लिङ्गों में बाण मुख्य है ॥ ४८ ॥

वैश्यों के लिये सुवर्ण रूप ही शिव जी का लिङ्ग सेठ साहूकार बनाने वाला है। अर्थात् वैश्य लोग सुवर्ण मात्र को शिव जी का एक चिन्ह वा रूप मानते हुए सुवर्णादि में देवबुद्धि रखते हुए उसे आदर की दृष्टि से देखें, सर्वत्र ही सुवर्णमात्र को पूज्य मानें तो बड़े धनाढ्य हो जाते हैं। यह वैश्यों के लिये चर लिंगों में सुवर्ण ही सब से उत्तम चर लिङ्ग है। और पत्थर मात्र को शूद्र लोग शिवजी का रूप वा चिन्ह मानते हुए भक्ति करें तो शूद्रों को बड़ा शुद्धि रूप धर्म अभीष्ट साधक होता है। यहां शिला लिङ्ग कहने से शिवालयों में स्थापित पत्थर का शिवलिंग नहीं समझना चाहिये क्योंकि यहां चरलिंगों का प्रसंग है। मन्दिरों में स्थापित प्रतिष्ठित लिंग माने जावेंगे, जिन का विचार ४१। ४२ श्लोकों में हो चुका है ॥ ४९ ॥

स्फटिक और बाण रूप शिव का चिन्ह सब को सब कामनाओं का देने वाला है। यदि पूजा के लिये अपनी शिवलिंग प्रतिमा न हो तो अन्य की प्रतिमापर पूजा करना निषिद्ध नहीं है ॥५०॥ सधवा स्त्रियों के लिये (पति की आज्ञा हो तो) मट्टी का शिवलिंग पूजार्थ अच्छा है, यह भी चर है। जो विधवा विरक्त न हुई हों वे स्फटिक चर लिंगद्वारा शिव जी की पूजा करें ॥५१॥ जो विधवा विरक्त हों उन को बाल्य यौवन और वृद्ध तीनों अवस्था में पूर्वोक्त रसात्मक शिवलिंग की उपासना मुख्य है ॥ ५२ ॥ जो विकारों सहित रजोगुणादि को रोके, स्वयं त्रिगुण से अतीत हो, ऐसा मानुष गुरु रूप धारी साक्षात् शिवका ही रूप है ॥८४॥ प्रथम तीनों गुणों के बन्धन से छुड़ा के शिवरूप भगवान् का बोध करावे वह विश्वासी श्रद्धालु शिष्यों का गुरु है ॥ ८५॥ तिस से गुरु के शरीर को शिवात्मक गुरु का चिन्ह मानता हुआ भक्ति करे। और गुरु की सेवा शुश्रूषा ही गुरु शरीर रूप शिवलिंग की पूजा है ॥ ८६ ॥

अब शिव महापुराणस्थ विद्येश्वर संहिता के कुछ श्लोक शिवलिङ्ग विषय में पाठकों के अवलोकनार्थ लिखते हैं-

बिन्दुनादात्मकंलिङ्गं जगत्कारणमुच्यते ।
बिन्दुर्देवीशिवोनादः शिवलिङ्गंतुकथ्यते ॥ ९० ॥
तस्माज्जन्मनिवृत्त्यर्थं शिवलिङ्गंप्रपूजयेत ।

मातादेवीबिन्दुरूपा नादरूपःशिवःपिता ॥ ९१ ॥
पूजिताभ्यांपितृभ्यांतु परमानन्दएवहि ।
परमानन्दलाभार्थं शिवलिङ्गंप्रपूजयेत् ॥ ९२ ॥
सादेवीजगतांमाता सशिवोजगतःपिता ।
पित्रोःशुश्रूषकेनित्यं कृपाधिक्यंकरोतिहि ॥ ९३ ॥
पितृमातृस्वरूपेण शिवलिङ्गंप्रपूजयेत ।
भर्गःपुरुषरूपोहि भर्गाप्रकृतिरुच्यते ॥ ९५ ॥
अव्यक्तान्तरधिष्ठानं गर्भःपुरुषउच्यते ।
सुव्यक्तान्तरधिष्ठानं गर्भःप्रकृतिरुच्यते ॥ ९६ ॥
पुरुषस्त्वादिगर्भोहि गर्भवान्जनकोयतः ।
पुरुषात्प्रकृतीयुक्तं प्रथमंजन्मकथ्यते ॥ ९७ ॥
प्रकृतेर्व्यक्ततांयातं द्वितीयंजन्मकथ्यते ।
जन्मजन्तुर्मृत्युजन्म पुरुषात्प्रतिपद्यते ॥ ९८ ॥
अन्यतोभाव्यतेऽवश्यं माययाजन्मकथ्यते ।
जीर्यतेजन्मकालाद्यत् तस्माज्जीवइतिस्मृतः ॥ ९९ ॥
जन्यतेतन्यतेपाशैर्जीवशब्दार्थएवहि ।
जन्मपाशनिवृत्त्यर्थं जन्मलिङ्गंप्रपूजयेत् ॥ १०० ॥
भंवृद्धिंगच्छतीत्यर्थाद् भगःप्रकृतिरुच्यते ।
प्राकृतैःशब्दमात्राद्यैः प्राकृतेन्द्रियभोजनात् ॥ १०१ ॥
भगस्येदंभोगमिति शब्दार्थोमुख्यतःश्रुतः ।
मुख्योभगस्तुप्रकृति-र्भगवाञ्छिवउच्यते ॥ १०२ ॥
भगवान्भोगदाताहि नान्योभोगप्रदायकः ।
भगस्वामीचभगवान्भर्गइत्युच्यतेबुधैः ॥ १०३ ॥
भगवन्तंमहादेवं शिवलिङ्गंप्रपूजयेत् ।
लोकप्रसवितासूर्यस्तच्चिन्हंप्रसवाद्भवेत् ॥ १०५ ॥

लिङ्गप्रसूतिकर्त्तारं लिङ्गिनंपुरुषंयजेत् ।
लिङ्गार्थगमकंचिन्हं लिङ्गमित्यभिधीयते ॥ १०६ ॥
लिङ्गमर्थंहिपुरुषं शिवंगमयतीत्यदः ।
शिवशक्त्योश्चचिन्हस्य मेलनंलिङ्गमुच्यते ॥ १०७ ॥

भा०–व्यवहार में कहने मात्र के लिये बिन्दु और नाद दो हैं वास्तव में एक ही वस्तु है । चाहें यों कहो कि लोकव्यवहार की शैली वा महावरा ही ऐसा है कि अग्नि का तेज, यहां व्यवहार में अग्नि और तेज दो वस्तु जान पड़ते हैं, पारमार्थिक विचार से देखो तो जो तेज है वही अग्नि है वा जो अग्नि है वही तेज है । वैसे ही बिन्दु नाम शक्ति वा माया तथा नाद नाम शक्तिमान् इन दोनों का एकात्मक शिवलिङ्ग जगदुत्पत्ति का मूल कारण है। बिन्दु नाम देवी वा गौरी तथा नाद नाम शिव इन दोनों की एकात्मता रूप शिवलिङ्ग कहाता है । यहां भी गौरी वा देवीरूप शक्ति और नादात्मक शक्तिमान् शिव जानो ॥ ९० ॥ इस प्रकरण में तत्त्वज्ञान सम्बन्धी सूक्ष्म तथा गूढ़विचार दिखाया है । नादबिन्दु नामक उपनिषद् में लिखा है कि एकान्त में कान मूंद लेने पर जो शब्दध्वनि सुन पड़ती है वही नाद है और प्रणव नाम ओम्–कार उस का लक्ष्य नाम बिन्दु है । बिन्दु शब्द का कई प्रकार का अर्थ होने पर भी चिन्ह अर्थ मुख्य प्रतीत होता है । तब यह आशय निकला कि नाद रूप ही जो शिव का चिन्ह है वही नादबिन्दु वा बिन्दुनादात्मक शिवलिङ्ग है। इस कारण जन्म मरण के बन्धन से छूटने के लिये शिवलिङ्ग की पूजा करे । दूसरी रीति यह है कि माता पिता की चेतन मूर्त्तियों की पूजा नाम भक्ति वा सेवा शुश्रूषा धर्मशास्त्रों में कही है, उन में माता को बिन्दुरूप देवी समझना और पिता को नाद रूप शिव स्थानी मानना अर्थात् देवी और शिव की भावना से माता पिता की भक्ति करना यह भी बिन्दु नादात्मक शिवलिङ्ग की पूजा का ही एक प्रकार है ॥ ९१ ॥

माता पिता रूप शिवोपासना से भी परमानन्द फल प्राप्त होता है, और परमानन्द की प्राप्ति के लिये ही शिवलिङ्ग की पूजा भक्ति कही गयी है॥९२॥ वह जगन्माता–जगदम्बा देवी और वह परम पिता शिव परमात्मा उस पुरुष पर परम कृपा करते हैं कि जो देवी तथा शिवरूप मानता हुआ अपने माता पिता की भक्ति करता है। क्योंकि माता पिता के शरीर मूर्त्तियां ही यहां जगदम्बा और शिव जी के चिन्हरूप शिवलिङ्ग हैं ॥ ९३॥ शिव जी में जो स्वा-

भाविक अष्ट सिद्धि हैं अपने उपासकों को भी कृपापूर्वक वे अष्ट सिद्धि देते हैं, जिस से भीतरी आनन्द प्राप्ति के लिये माता पितारूप शिवलिङ्ग की भक्ति वा सेवा करनी चाहिये। भर्ग नाम पुरुष का और भर्गा नाम प्रकृति वा माया का है। इस भर्ग नाम तेजोरूप बिन्दुनादात्मक चिन्ह की उपासना भी शिवलिङ्ग की उपासना मानी जाती है॥ ९४। ९५॥

गर्भ का सूक्ष्म अप्रकट अंश पुरुष और प्रकटरूप गर्भांश प्रकृति है, स्थूल में सूक्ष्म कारण तादात्म्यभाव से व्याप्त रहता है॥ ९६॥ जो गर्भ प्रकृति से जन्म लेता है वह पहिले सूक्ष्मरूप से पुरुषरूप अधिष्ठान में तादात्म्यभाव से विद्यमान होता है, इस से पुरुष आदिगर्भ है, इसी से जनक पिता भी गर्भवान् माना जाता है (यह विचारकोटि की बात है व्यवहारकोटि की नहीं) उसी गर्भवान् पुरुष से सूक्ष्म गर्भांश प्रकृति में आकर प्रथम जन्म लेने वाला कहा जाता है। अर्थात् स्त्री के गर्भाशय में स्थित होना ही प्रथम जन्म कहाता है॥ ९७॥ प्रकृतिरूप माता से स्थूलरूप में प्रकट हुआ द्वितीय जन्म कहाता है। वास्तव में पुरुष से ही जन्म ले कर जीव जन्म मरण के प्रवाह में चलता है॥ ९८॥ पुरुष से भिन्न माया से भावित होता अर्थात् माया की भावना उस में लगती है इस से माया करके जन्म हुआ ऐसा कहा जाता है। जन्मकाल से ही उस की वर्त्तमान दशा जीर्ण होती वा बदलती जाती है, इस से वह जीव कहाता है॥ ९९॥ अनेक प्रकार के कर्मबन्धनों से प्रकट होता वा ताना खींचा जाता है इस शब्दार्थ से भी जीव कहाता है। सो जन्म के बन्धनों को छुड़ाने के लिये जन्मलिङ्ग की उपासना करे॥ १००॥

श्लोक ९६ से १०० तक में प्रकृति पुरुष वा माया और ब्रह्म दोनों का ही एकरूप गर्भ दिखाया है, उन में भी पुरुषरूपी शिव की मुख्यता दिखा दी है, इस से गर्भरूप ही शिवलिङ्ग जन्मलिङ्ग कहा जाता है। ज्ञानी पुरुष बालकरूप वा गर्भरूप चिन्ह को भी शिव जी का एकरूप मानता जानता तथा देखता हुआ उस के द्वारा भी शिव जी की भक्ति पूजा उपासना करे तो इस से जन्म बन्धन कटते हैं॥

भ नाम जो वृद्धि को प्राप्त हो इस अर्थ से प्रकृति नाम माया का योगरूढ नाम भग है। प्रकृति अपने शब्द तन्मात्रादि (जो कि इन्द्रियों का स्वाभाविक भोजन है उसी) से बढ़ती है॥१०१॥ भगनामक मायारूप प्रकृति का जो वास्तविक स्वरूप है वही भोग है, मुख्य भग प्रकृति है उस भग का जो स्वामी अधिष्ठाता है वही भगवान् शिव हैं॥ १०२॥ (शेष आगे)

## ब्रा० स० भा० ६ अं० ४ पृ० १४४ से आगे प्रश्नोत्तर ॥

कि कदाचित् हम न समझे हों, रोग असाध्य न हो। सो ऐसा देखा भी जाता है कि जिन को बड़े २ समझदार डाक्टर वैद्य भी असाध्य कहते मानते हैं उन में से भी अनेक रोगी अच्छे चंगे हो जाते हैं। और द्वितीय यह कि वास्तव में जो असाध्य है उस की भी बड़े पथ्य और प्रयत्न से दवा की जाय तो रोग के सर्वथा नष्ट न होने पर भी इतने दर्जे तक आराम हो जाता वा उस का रोग दब जाता है कि जिस से वह रोगी अपने को नीरोग मनुष्यों के तुल्य मानता है। जैसे एक मनुष्य को असाध्य कुष्ठ रोग का आरम्भ हो गया, पर उसने ऐसा प्रबल पथ्य तथा औषध लगातार किया कि जिस से हाथ पांव की अंगुलियां कुछ २ सिकुड़ के रह गयीं, किन्तु गल २ के नहीं गिरीं, हाथ पांव ठीक २ बने रहे। ऐसी दशा में प्रारब्ध का नियत फल न टल सकने पर भी उस के पुरुषार्थ का प्रत्यक्ष फल होता दीखता है। इसी के अनुसार धर्मशास्त्रों का भी सिद्धान्त मान कर अनिष्ट प्रारब्ध को दबाने के लिये सदा ही पुरुषार्थ करो प्रारब्ध के भरोसे मत बैठे रहो॥

सनातनधर्म के सिद्धान्तानुसार जीव स्वतन्त्र नहीं किन्तु पराधीन है। वही भगवान् उस पुरुष से शुभ कर्म कराता है कि जिस को शुभ फल देना चाहता और वही उस पुरुष से अशुभ कर्म कराता है कि जिसे अधोगति में गिराना चाहता है। यही श्रुति में कहा है-

**सएव साधु कर्म कारयति तं यमेभ्यो लोकेभ्य उन्निनीषते।**
**सएवासाधु कर्म कारयति तं यमेभ्यो लोकेभ्योऽधो निनीषते॥**

इस का अर्थ ऊपर आगया है। इसी बात को ( प्रारब्धानुसार कर्म करता है स्वतन्त्र नहीं ) यह भी कहने मानने की एक रीति है। इस सिद्धान्त में जो यह शंका शेष रही कि-" तब मनुष्य को अच्छे कर्म करने की आज्ञा क्यों है? „ इस का संक्षेप समाधान यह है कि जो लोग शुभ कर्म करना ही स्वभाव से अच्छा समझते हैं उन को शास्त्रोक्त शुभ कर्म की आज्ञा सहायक होती, अनेक अंशों में शुभ क्या अशुभ क्या है ऐसा सन्देह भी होता है, शास्त्राज्ञा को देखने जानने से वह संदेह भी मिट जाता है। अर्थात् जो पुण्य धर्म करने की शक्ति वा योग्यता रखते, स्वभाव से ही भलाई की ओर झुकते हैं,

उन्हीं से भगवान् अच्छा कर्म कराते और उन्हीं के लिये अच्छे कर्म करनेकी आज्ञा और कुकर्म छोड़ने की आज्ञा सार्थक होती है। चाहें यों कहो कि उन्ही के लिये वेदादि शास्त्र प्रकट हुए हैं। ऐसा न मानने की दशा में भी जो लोग शास्त्र में कही अच्छा कर्म करने की आज्ञा को बार २ सुनते देखते जानते हुए भी उस शास्त्र के लेखानुसार कुछ भी शुभकर्म करने की चेष्टा नहीं करते उन के लिये अच्छा करने की आज्ञा तब भी निरर्थक है। चाहें यों कहो कि संसार भर में सभी काम उन २ के अधिकारियों के लिये हैं। चोर के लिये चोरी है, बुरों के लिये बुराई है। अच्छों के लिये अच्छा कर्म करने की आज्ञा है। कूप नदी तालाब आदि में मेघ का वर्षना निरर्थक होने पर भी दैवी नियमों का स्वभाव है कि वे सर्वत्र वर्षते ही हैं। तदनुसार शास्त्रोक्त धर्मोपदेश भी धर्म से विरुद्ध विचार वालों में निरर्थक होने पर भी आस्तिक श्रद्धालु पुरुषों में सार्थक चरितार्थ हो जाता है। अच्छे कर्म करने की आज्ञा उन्हीं के लिये है॥

अब सारांश यह निकला कि संसार में दो कोटि के मनुष्यादि प्राणी हैं एक तो ऐसे हैं जो देखने में दुःख वा दरिद्रता की हीन दशा में दीखते हुए भी ऊपर को आने के रास्ते पर आगये हैं वा चलने लगे हैं, उन के भीतर हृदय में श्रद्धा आस्तिकता भगवद्भक्ति धर्मप्रेम, अधर्म से प्रबल भय तथा अरुचि है। उन्हीं के लिये अच्छे कर्म करने की आज्ञा है, उन्ही को भगवान् शुभ कर्म कराने द्वारा सुख कल्याण में पहुंचाते हैं। द्वितीय कोटि के प्राणी वे हैं जो देखने में राजा रईस श्रीमान् बड़े २ सुख के साधनों वाले दीखते हुए भी नीचे को उतरने वा गिरने लगे हैं। उन के मन में दुरहंकार भरा है, निर्दयता, क्रूरता कठोरता स्वार्थसाधनतत्परता से घिरे हुए हैं, धर्म पर कुछ प्रेम नहीं, अधर्म से घृणा वा भय नहीं, इत्यादि प्रकार भगवद्भक्ति आदि से भी रहित हैं। उन के लिये शास्त्रोक्त शुभ कर्म की आज्ञा अन्धे को दर्पण दिखाने के तुल्य है। उन्ही को भगवान् बुरे कर्म कराने द्वारा अधोगति में लेजा रहे हैं। यह भी ध्यान रहे कि भगवान् सब का ही भला करना चाहते हैं तदनुसार अनेक रूप से बुरों को भी सुधार की मति देते हुए भी जब नहीं सुधरते तो उन के स्वभावानुसार गिरने की मति देते हैं। क्योंकि इसी क्रम से कुकर्मों का फल भुगाना विधाता का नियम है। यदि सब अच्छे हो जांय तो बुरों के अभाव में वे अच्छे भी न ठहरें। इससे जो भगवान् करे सो सब ठीक है॥

## ब्रा० स० गत अं० ४ पृ० १४६ से आगे शान्तिका उपाय ॥

## ( कर्मण्येवाधिकारस्ते माफलेषुकदाचन )

कर्म करने में ही तेरा अधिकार है फलों में नहीं, तब हम सब को ऐसी चेष्टा की आवश्यकता नहीं है कि अमुक फल के लिये हम यह करते हैं । यदि राजा प्रजा दोनों ही मान लें कि सर्व नियन्ता ईश्वर ही सब का मालिक है, वह जिस को जब तक राज्यैश्वर्यादि का सुख देता है, ईश्वरेच्छा के बिना उस से कोई छीन नहीं सकता और जिस का राज्यैश्वर्य वह नष्ट करना चाहता है, उस को कोई अपने बाहुबल बुद्धिबल वा नीतिबलादि से बचा नहीं सकता, तब हम को वैसी चेष्टा करना व्यर्थ है । परन्तु साथ ही यह भी ध्यान रहे कि धर्म न्याय नीति से जो संसार के काम करता है उसी पर भगवान् कृपा करते हैं और अन्यायी का नाश भी शीघ्र करते हैं, अन्याय मत करो तो भी शान्ति हो सकती है । अन्याय करने पर शान्ति कदापि नहीं होगी ॥

हम यह अवश्य मानते हैं कि पाश्चात्य शिक्षा के प्रभाव से भारत वर्ष के अच्छे २ समझदारों का भी विचार यही हो गया है कि पोलीटिकल राजनैतिक और धर्म दोनों भिन्न २ हैं । सो यह विचार अंग्रेजों से ही भारत वर्ष में भी फैला है । अंग्रेजों का ईसाई धर्म एकदेशी वा ऐसा संकुचित है कि जिस से राजनैतिक विचार पृथक् कहा माना जाय तो बन सकता है, परन्तु हम भारतवासी वेदमतानुयायियों का धर्म सर्वदेशी है संकुचित नहीं, जिस का विस्तार इतना है जो वर्णन में भी नहीं आ सकता इसी से सब प्रकार का राजनैतिक विचार भी उसी वैदिक सनातन धर्म के पेट में समाया हुआ है । यदि अंग्रेज लोग राजनैतिक विचारों को धर्म से पृथक् मानते हैं तो भले ही माना करो पर हम ऐसा नहीं मान सकते । तदनुसार हमारा निवेदन देश हितैषी भारतवासियों से यह है कि वे लोग धर्म के नाम को छोड़कर राजनैतिक विचार कुछ भी न करें किन्तु जो कुछ करें वह धर्म शब्द को संग लेते हुए करें । विशेष ध्यान देने की बात है कि जब सनातनधर्मसभा का नाम लेते ही उस में अपनी भलाई के लिये जो २ कुछ हमको करना चाहिये वह सभी इसी सनातनधर्मसभा के अन्तर्गत आ सकता है । वणिक्पथ नाम वाणिज्य को गीता और मनुस्मृत्यादि में वैश्य वर्ण का स्वाभाविक नाम सनातन धर्म माना है । जब यदि हम भारत वासी अपने स्वदेशी व्यापार की उन्नति क-

रना चाहते हैं तो वह हमारा धर्म ही तो है। हम विदेशी चीनी आदि को अभक्ष्य समझते हैं तब अभक्ष्यादि का त्याग तथा भक्ष्यादि शुद्ध का ग्रहण सनातन शौच धर्म ही तो है। हम अपने देश जाति वा कुल में अन्न धनादि की रक्षा और वृद्धि करना चाहते हैं तो-धर्मार्थ काम मोक्षरूप पुरुषार्थ के चार प्रयोजनों में अर्थ की सिद्धि रूप सनातन कर्त्तव्य धर्म ही तो है। हम अपने सब देशवासियों में विरोध को हटाकर एकता करना चाहते हैं तो क्रोध वा द्वेष को मिटाना वा हटाना रूप वेदोक्त सनातन धर्म ही तो है। मनुष्य का जो २ काम उस का हित साधक कल्याणकारी है वह २ उस का धर्म ही है। जब देशोन्नति के लिये सभी कर्त्तव्य काम धर्म नाम रूप से कहे तथा माने जा सकते हैं तो देश हितैषी लोगों को चाहिये कि उन कामों को धर्म नाम रूप से कहते मानते हुए करें। ऐसी दशा में भारत सरकार की भी जो शंका होती हैं वे स्वयमेव मिट जायगी और क्रमशः देश में शान्ति स्थापित हो जायगी ॥

सनातनधर्मसभा के धार्मिक लोगों का भी कर्त्तव्य यही है कि वे लोग मूर्त्ति पूजा, अवतार, तीर्थ, श्राद्धादि खास २ अंशों में सनातन धर्म को संकुचित एक देशी न मानें किन्तु भक्ष्याभक्ष्य का विचार देशी व्यापारादि सभी देशहित के कामों को भी सनातन धर्म के अन्तर्गत मानते हुए उन को भी अपना परम कर्त्तव्य धर्म मानते हुए उद्योग करते रहें। जब धर्म शब्द को अपने सब कर्त्तव्यों में साथ रक्खा जायगा, वार २ जब वाणी से धर्म २ कहा बोला जायगा तो निश्चय मानो कि मन में धर्म ही का रंग चढ़ेगा। उस हालत में धर्म से विरुद्ध अशान्ति रूप घबराहट अवश्य ही दूर भाग जायगी, देशभर में शान्ति फैलेगी ॥

यन्मनसा मनुते तद्वाचा वदति यद्वाचा वदति तत्कर्मणा करोति यत्कर्मणा करोति तदभिसंपद्यते ॥

उक्त श्रुति में लिखे अनुसार संसार इसी नियम पर चल रहा है कि जिस बात को प्रथम मन से मानता है या जो मन में ठीक २ जंचता है उसी को वाणी से वार २ कहता है और जिसे वाणी से वार २ कहता है उसी को हाथ आदि से करता है तथा जैसा करता वैसा ही फल पाता है। इस के अनुसार जिन के मन में धर्म का दृढ़ख्याल होगा उन के मन में अन्य का अनिष्ट चिन्तनादि अधर्म नहीं ठहर सकता, तब राजद्रोहादि की शंका भी कदापि नहीं हो सकती ॥

# (जगत्प्रसाद् की पोल।)

हमारे पाठकों को स्मरण होगा कि ब्रा० स० भाग ५ अं० ८ संवत् १९६४ में "पं० जगत्प्रसाद् की महिमा" इस हेडिंग का एक लेख हम ने निजाम हैदराबाद से सनातन धर्मी पण्डितों के पत्र आने पर छपाया था। उस लेख का सारांश यह था कि जगत्प्रसाद् ने अपने साथ "तर्क शिरोमणि, विद्याभूषण, इस्लामहिन्द, दिग्विजयवादीन्दु" इत्यादि जो मनमानी उपाधियां लगा रक्खी हैं। ये सब मिथ्या हैं ये उपाधि कहीं से मिली नहीं हैं, किन्तु स्वयं अपनी प्रतिष्ठा के लिये जाल रचा है। जगत्प्रसाद् ढोंगशिरोमणि, संसार भर के सब विद्वानों को निन्दक अपमान करने वाला, वेद शास्त्रादि कुछ भी नहीं जानता तौ भी सार्वभौम महाविद्वान् होने की डींग मारने वाला है। काशी के गुंडे कहाने वालों का साथी है, सनातनधर्मियों से छल प्रपंच ढोंग द्वारा धन कमाने के लिये आ० समाजी मत का दिखावटी खण्डन किया करता है। वास्तव में धूर्त्तशिरोमणि, विद्यादूषण, इत्यादि उपाधियों के योग्य है। अर्थात् बड़ा प्रबल वञ्चक है ऐसे लोगों से सनातनधर्मी सचेत रहें। इत्यादि विचार हम ने ब्रा० स० भा० ५ अं० ८ में प्रकाशित किया था ॥

इसके पश्चात् इसी गत दिशंबर मास में जगत्प्रसाद् आगरा नगर में आया और बनावटी ढोंग द्वारा प्रथम आर्यसमाजी मत का खण्डन अपनी प्रतिष्ठा जमाने के लिये किया। आर्यसमाजियों से शास्त्रार्थ हुआ। हम यह मान चुके तथा लिख चुके हैं कि आ० समाजी मत वेदानुकूल नहीं किन्तु अधिकांश वेदविरुद्ध है। साथ ही हम को यह भी मान लेना अत्यन्त उचित है कि कोई मूर्ख प्रबल ढोंगी महादुराचारी, धूर्त्तशिरोमणि हो और आ० समाजी मत का खण्डन करे इतने मात्र से हम उस मूर्ख ढोंगी दुराचारी को पूज्य कदापि नहीं कह सकते। आ० समाजी मत वेदानुकूल नहीं इसी से समाजी लोग शास्त्रार्थों में चालबाजी किया करते हैं। परन्तु जगत्प्रसाद् आ० समाजियों से भी बड़ा चालाक है। जहां तक निश्चय हुआ और पता लगा है तो ज्ञात हुआ कि आगरा नगर में समाजी पण्डित देवदत्त शर्मा को अपनी चालाकी से जगत्प्रसाद् ने पराजित कर दिया, और चालाकी वा धोखाबाजी से अपना विजय प्रगट किया, उस पर सनातनधर्मी साधारण लोग मोहित हो कर जगत्प्रसाद् के जाल में फंस गये, बड़ी प्रतिष्ठा करने लगे, तथा आ० समाज

का तिरस्कार होने लगा। तब आ० समाजी लोगों ने ब्राह्मणसर्वस्व भाग ५ अं० ८ में छपे हमारे लेख की पूरी २ नकल छपाकर आगरे में बांटी, उस से जगत्प्रसाद की पोल खुलने लगी। तब जगत्प्रसाद ने हमारे लिये बहुत कटु शब्दों में एक लेख छपाया जिस में हम को गुप्त आर्यसमाजी लिखा था। इस लेख के छपने बंटने से आगरे में बहुत हल्ला मचा अनेक नोटिसों की भरमार हुई॥

आगरे में जो हमारे मेली थे उन को दुःख हुआ, उन के अनुरोध से जगत्प्रसाद के खण्डन में तीन विज्ञापन हमारी ओर से छपा २ के आगरे में बांटे गये। आगरे के सनातनधर्मियों में दो दल हो गये। हमारी ओर से जगत्प्रसाद के खण्डन में जो विज्ञापन छपा था उस में सात प्रश्न छपे थे, जिन में से जगत्प्रसाद किसी एक का भी उत्तर ७ जन्म में भी नहीं दे सकता। वे प्रश्न ये हैं—

(१)—अस्मत्कये तु भवान् वेदं न जानाति तथापि वेदसत्वाहङ्कृतिश्चेदुच्यताम्—याज्या का तदन्तश्च कः॥ (२)—कतिमात्रिका याज्ञिकी प्लुतिः। आगूरिति पदस्य वैदिकसम्प्रदाये को वाच्यार्थः॥ (३)—वैदिकयज्ञेषु कति होतारो भवन्ति तेषां च कानि कानि विशिष्टाभिधानानि॥ (४)—यज्ञपदस्य पारिभाषिकः कोऽर्थः। कानि कानि मुख्यानि मदङ्गानि तदङ्गिभागश्च कः॥ (५)—सप्तदशाक्षरश्छन्दस्यः प्रजापतिः कः। कानि च सप्तदशाक्षराणि सन्ति॥ (६)—यज्ञहोमयोः को भेदोऽभेदश्चेत्कस्य कस्मिन्समावेशः। होमलक्षणं च ब्रूहि॥ (७)—अग्नीत्किंवेदकस्तत्प्रवरणं च किं तत्र च का प्लुतिः॥ एषामुत्तर आगते वैदिकसम्प्रदाये प्रवेशं मत्वा प्रश्नावलीं प्रेषयितास्मि॥

सुना गया है कि जगत्प्रसाद प्रबल वाममार्गी है, मद्य पीता, मांस खाता है, स्कूल आदि के जो २ लड़के आते थे उन से मज़ाखें करता था, व्यभिचारी होना भी सुना गया है। यह भी सुनागया है कि ऐसे ही कामों के कारण आगरे में जगत्प्रसाद की अच्छी भद्द पूजा भी हुई थी, जिस का हाल एक उर्दू अखबार में छपचुका है। उस का विशेष वृत्तान्त आगामी बार में छापा जायगा। आगरा नगर में जो २ गुप्त मद्य मांसाहारी वाममार्गी थे वे सब जगत्प्रसाद के पक्षपाती बनगये। कुछ लोगों को जगत्प्रसाद ने लोभ दिया कि हम तुम को इतना २ धन दिला देंगे, वे भी पक्ष करने लगे। कुछ मूर्ख लोग अच्छा कहने लगे और बहुतों को पीछे से जगत्प्रसाद की पोल जान पड़ी तो भी कहने लगे कि हम जगत्प्रसाद को अच्छा कह चुके हैं। अब यदि बुरा है,

तो भी अच्छा ही कहेंगे। परन्तु धर्माचरण को तथा विद्या की कदर करने वाले अनेक आगरानिवासियों ने बड़ा प्रबल धूर्त्त वा दुराचारी समझ कर जगत्प्रसाद को त्यागदिया। पूर्वकाल में जब प्रा० स० भा० ५ अं० ८ में जगत्प्रसाद की पोल खोली गयी थी तबतक ढोंग शिरोमणि, विद्वानों का निन्दक, धूर्त वञ्चक इत्यादि रूप वाला जगत्प्रसाद को समझा जाता था। परन्तु अब यह भी पता लगा है कि-पक्का दुराचारी तथा वाममार्गी है तथा विष्णुदत्त के पत्र से यह भी ज्ञात होता है कि इस की उत्पत्ति में भी कुछ गोलमाल है, अर्थात् शुद्ध ब्राह्मण वंश नहीं है जिस के प्रमाणार्थ हम एक विष्णुदत्त द्विवेदी मिर्जापुर का तथा दूसरा उस के उत्तर में छपा जगत्प्रसाद का इन दो पत्रों को ज्यों का त्यों यहां छपाते हैं। आशा है कि पाठक लोग ध्यान पूर्वक पढ़ेंगे और असलियत जान लेंगे॥

॥ ओ३म् ॥

# शास्त्रार्थ का घोषणापत्र ॥

## और पंडित जगत्प्रसाद से निम्न लिखित प्रश्न।

पं० जगत्प्रसाद जी! हमारे प्रश्नों का उत्तर देकर जिन नियमों पर आप शास्त्रार्थ करना चाहते हों लिखकर अपने हस्ताक्षर सहित महाशय बद्रीप्रसाद जी हींग की मण्डी निकट मन्दिर आर्यसमाज आगरा के पास भेज दीजिये हम आप के उन्हीं नियमों पर शास्त्रार्थकरने को तय्यार हैं, जिन को आप लिख भेजेंगे। यदि आप सब से पहिले मेरी विद्वत्ता जानना चाहेंगे तो आप के पाण्डित्य की परीक्षा के साथ अपनी विद्वत्ता दर्शाने के लिये भी प्रतिक्षण बद्धपरिकर हूं॥

मैं शास्त्रार्थ आरम्भ होने पर सब से पहिले इस पर विचार करूंगा कि आप पौराणिक मतानुसार ब्राह्मण कहलाने के अधिकारी अथवा श्रुति, स्मृति, शास्त्र, पुराण, पढ़ने, पढ़ाने, सुनने, सुनाने के योग्य हैं वा नहीं?॥

अधिकारी सिद्ध होने पर आप अपने अभीष्ट विषय पर विचार कर सकेंगे अन्यथा आप को सदा के लिये आर्य्यसमाज के विरुद्ध आमरणान्त आन्दोलन न करने का प्रतिज्ञापत्र लिखकर राजनियमानुसार रजिष्ट्री करादेना होगा। शास्त्रार्थ के नियम लिखने वा भेजने से पूर्व हमारे निम्न लिखित प्रश्नों का उत्तर छपवाकर प्रकाशित करदीजिये॥ ( प्रश्न )

( १ ) आप विधवा विवाह, पुनर्विवाह, नियोगको, श्रुति, स्मृति, इतिहास और अपने माननीय पुराणादि ग्रन्थों के अनुकूल मानते हैं या नहीं?। यदि नहीं तो किन २ वेद, शास्त्र, इतिहास, पुराण, स्मृति के वाक्यों में उक्त कर्म का विरोध और निषेध किया गया है? सविवरण लिखिये ॥

( २ ) ब्राह्मण कुलोत्पन्न विधवा और क्षत्रियकुलोत्पन्न पुरुष के सङ्गम से, किंवा अज्ञातकुलशील स्त्री, पुरुष के वेदशास्त्रविधि से संयोग हो जानेपर जो सन्तान उत्पन्न हो उस को किस वेद शास्त्र पुराणादि के प्रमाण से आप किस वर्ण में मानते हैं ॥

( ३ ) उपरोक्त प्रश्न के अनुसार किसी ब्राह्मपुत्र ने युवावस्था पर्यन्त कुमार्गी कुम्हारादि का उच्छिष्ट ( जूठन ) भात, रोटी खाया हो तो वह पौराणिक मतानुसार ब्राह्मण कहलाने का अधिकारी हो सकता है या नहीं? यदि नहीं तो निषेधात्मक वाक्य, और हो सकता है तो विधिवाक्य अवश्य लिखिये ॥

( ४ ) जिस की माता दुराचारिणी और बहिन मनिहारे ( चुड़िहारे ) के साथ व्यभिचारपरत्वेन निकल गई हो वह पुनः उन माता या बहिन को गर्हित कर उन के हाथ की रोटी खाने से पौराणिकरीत्या पतित कहा जा सकता है या नहीं ?।

( ५ ) जो स्वतः अपने मन्तव्यानुसार किसी वर्ण में समाविष्ट होने का अधिकारी नहो और पौराणिक मतानुसार ब्राह्मण कहलाने वालों की एक नहीं; दो, दो कन्याओं को मोल खरीदकर अपनी स्त्री बनाचुका हो वह श्रुतिस्मृतिशास्त्रपुराणानुसार पातकी या पतित कहला सकता है या नहीं ?।

( ६ ) आप कभी शास्त्रार्थ के लिये मेरा आह्वानपत्र पा कर शास्त्रार्थ करने से हटे हैं या नहीं ॥

यदि इनकार करने पर मैं इस बात का सबूत दे दूं तो आप झूंठ बोलकर सर्वसाधारण को धोका देनेवाला अपराधी अपने को मानलेंगे या नहीं॥

नोट पं० जगत्प्रसाद जी मैं सब से पहले आप को धार्मिक विचार और धर्म प्रतिपादन करने में अनधिकारी सिद्ध करने के लिये प्रमाण एकत्रित कर यहां आप के उत्तर की प्रतीक्षा कर रहा हूं। आप को मुझे यहां से नहीं बुलाना होगा केवल मेरे प्रश्नों का उत्तर छापकर और शास्त्रार्थ के नियम लिखकर महाशय बद्रीप्रसादजी हींग की मण्डी निकट मन्दिर आदर्श सनातन आगरा के पास भेजदेना होगा। हां इस में इस बात का ध्यान रखकर

शास्त्रार्थ की तिथि नियत करनी होगी जिस में उक्त महाशय का पत्र मिर्ज़ापुर तक आनके और मैं पत्र पाकर आगरा पहुंच सकूं ॥

यदि आप मेरे आने पर शास्त्रार्थ से इनकार करेंगे तो आप को वह कुलखर्च जो हमें गङ्गाकुम्हार आदि से आपका जीवनचरित्र और आप के निवासस्थान चुचा ज़िला प्रयाग से मगाया और साक्षी लेकर आनेमें व्यय करना पड़ेगा, देना होगा ॥

ता० १०। १। ०९
आप का सर्वज्ञ
विष्णुदत्त द्विवेदी मिरज़ापुर

श्री साम्बशिवायनमः ।

विष्णुदत्त नामक एक मिरजापुरी दयानन्दी मेरे साथ स्वप्नमयी शास्त्रार्थ की सूचना देता है और यह भी दिखलाता है कि विधवाविवाह व पुनर्विवाह नियोग ये तीनों वेदोक्त हैं या नहीं पाठकगण ! इस पर दृष्टि दें तो यह कितना बड़ा अनभिज्ञ है कि शायद गङ्गा कुम्भकारभी इतने अनभिज्ञ न होंगे क्योंकि यह मिर्ज़ापुरी लिखता है कि "विधवा विवाह व पुनर्विवाह" नशा भी आदमी को कायदे से होता है भला देखने की बात है कि विधवा विवाह व पुनर्विवाह क्या यह दो चीजें हैं ? अगर दो बात मानता है तो मेरे पास विवरण कर के भेजे कि अपने शास्त्र के विचार भरी निर्मल बुद्धि से विधवा विवाह व पुनर्विवाह में क्या अन्तर है । इस के आगे विधवा की ज्येष्ठ भगिनी की लंक में आकर नियोग लिखता है पाठकगण विचार करेंगे तो विदित हो जावेगा कि यह महात्मा कितना अनभिज्ञ है ।

(२) दूसरे नम्बर में लिखता है कि ब्राह्मण कुलोत्पन्न विधवा व क्षत्रिय कुलोत्पन्न पुरुष के सङ्गम से जो वेद विधि के बिना सन्तान उत्पन्न हो वह कौन वर्ण है पाठकगण दृष्टि दें तो इस को प्रश्न करना तक नहीं आता क्योंकि ब्राह्मण कुलोत्पन्न विधवा व क्षत्रिय कुलोत्पन्न पुरुष इसी से वेद विधि नष्ट होगई पुनः वेद बाह्य विधि से संयोग होना यह प्रश्न कहां बन सकता है मालूम होता है कि बाबा गुरुघण्टाल दयानन्द व गङ्गा कुम्हार इन दोनों की सम्मति से यह प्रश्न किया गया ॥

( ३ ) तीसरे नंबर में फिर लिखता है कि "किसी जार पुत्र ने युवावस्था पर्य्यन्त किसी कुमार्गी कुम्हारादिक का उच्छिष्ट ( झूठा ) भात रोटी खाया हो तो वह ब्राह्मण कहलाने का अधिकारी हो सकता है या नहीं ? इस प्रश्न में उक्त बूटी की ज्येष्ठ भगिनी खूब ही सवार होकर नचारही है। कहां जार पुत्र व कहां कुम्हार का उच्छिष्ट पाठकगण देखें तो जारपुत्र यही प्रयोग कुम्हार क्या भङ्गी तक को मात कर रहा है महाशय को ऐसी किस बीमारी ने लुखना बनाया कि जो प्रश्न लिखने के समय विचार शक्ति भी अस्त होगई परन्तु बाबा दयानन्द के मत में तो जार कुम्हार भङ्गी नाई धोबी कुछ हैंहीं नहीं, वहां तो जो समाज में शामिल होगया वह जार के जगह आर्य्य बन गया जार तो उसी दिन जाता रहा कि जिस दिन महाशय जी ने अपना नाम आर्य्य रखलिया अब कुम्हार मनिहार की कथा कहां।

( ४ ) चौथे यह लिखते हैं कि जिस की माता दुराचारिणी व बहिन मनिहारे ( चुड़िहारे ) के साथ निकलगई हो वह उस के हाथ का खानेवाला पौराणिक रीति से पतित होसकता है या नहीं।

इस लेख से मालूम होता है कि दयानन्दी वेद से नहीं पतित हो सकता अगर नहीं होसकता तो क्या पौराणिक मत मानकर ऐसे पुरुष को जो कि दयानन्द के मत में हैं उन का प्रायश्चित करके पौराणिक रीति से फिर शुद्ध किया चाहते हैं ? अगर किया चाहते हैं तो याद रक्खें कि समाज के बहुत ही मेम्बर कम हो जावेंगे जैसे कि जबलपुर के राजाराम तेली व गौसअली मुसलमान जिन का नाम सत्यप्रिय रक्खा गया है यह बात निश्चय है वह महावीर कलवार कलकत्ता व रुद्रदत्त बड़वा धामपुर और अब्दुलगफ़ूर जिन का नाम धर्मपाल रक्खा गया है व आर्यमुनि वैरागी दयानन्द कापही जिस का कि यह अत्याचार मत चलाया हुआ है और पूर्णानन्द स्वर्णकार जो संन्यासी होकर फिर काम व्यथा से गृहस्थ हुआ और पंडित कहलाने लगा ऐसे ही कामाग्नि पीड़ित तो आर्यसमाज में हितोपदेशक कहलाते हैं ऐसे हजारों आर्यसमाजी समाज में उत्कृष्ट महात्मा विराजमान हैं। भला वहां जार की ज़रूरत पड़ी वही तो पूर्व रूप को छोड़ कर आर्य बनजाते हैं जब यह कुल व्यवस्था दयानन्द लिखगये तो पुराण इतिहास की क्या जरूरत है ॥

( ५ ) फिर भंग की ज्येष्ठ भगिनी सवार हुई तौ फिर उसी के वश हो लिखा कि अपने मन्तव्यानुसार किसी वर्ण में अधिकार न रखता हुआ पौराणिक मतानुसार एक नहीं दो २ कन्याओं को खरीदकर अपनी स्त्री बनाचुका हो वह पतित कहला सकता है या नहीं ? अब मैं इसी बयान के साथ ही पूछने का अधिकारी हूं कि वर्ण में न अधिकार रखता हुआ जो पुरुष है उस को दो कन्या मोल कौन ब्राह्मण दे सकता है और उक्त महात्मा के मत में ऐसा हो ही गया तौ पतित काहे को कहलावेगा उन के गुरूघन्टाल नियोगाचार्य दयानन्द मुनि जब एक औरत को एक व एक ग्यारह मुसाफिर चढ़ने के लिये स्पेशल ट्रेन बनाया और दश लड़कों के पैदा होने तक के समय को मदर स्टेशन किया तौ भी तौ पतित नहीं हुये पहिले तौ ऐसा उक्त महात्मा मिरजापुरी के यहां हुआ न होगा अगर है तौ उस के प्रायश्चित्त की कोई जरूरत नहीं है दयानन्द मतानुसार वह भी सिद्ध है रहा नंबर—

( ६ ) सो आप का जबाब सुनिये मिरजापुरी महाशय कहते हैं कि आप कभी शास्त्रार्थ के लिये मेरा पत्र पानेपर शास्त्रार्थ करने से भागे वा नहीं ? तौ यहां पर प्रश्न यह है कि वह शास्त्रार्थ किस विद्या में किया चाहते थे क्योंकि यह तौ मैं खूब जानता हूं कि उन को संस्कृत विद्या से परिचय भी नहीं तौ क्या किसी गुप्त विद्या में शास्त्रार्थ के लिये आवाहन किया था—या स्वप्न में आवाहन हुआ था यदि गुप्त विद्या में आवाहन किया होगा तौ मैं ने जरूर इनकार किया होगा क्योंकि इस विद्या के तो पण्डित और ही हैं जो मिरजापुर पटना लखनऊ दिल्ली में सुने जाते हैं। उक्त स्थानों में ऐसे पण्डित अवश्यमेव मिलेंगे यदि इस से तृप्ति नहो तो मेरे मित्र सीधा टिकट लेकर लाहौर पहुंचें वहां भी तृप्ति न होने पर मैं और कोशिश करूंगा। रहा नोट का हाल सो सुनिये श्रीमान् अविद्वद्वर्य अवैदिक दयानन्दी अद्विवेदी मिरज़ापुर निवासी पूछते हैं कि जगत्प्रसाद जी मैं सब से पहिले आप को धार्मिक विचार और धर्म प्रतिपादन करने में अनधिकारी सिद्ध करने के लिये प्रमाण एकत्रित कर रहा हूं और आप के उत्तर की प्रतीक्षा कररहा हूं यही लिखते २ यह भी लिख दिया है कि शास्त्रार्थ का नियम बद्रीप्रसाद जी हींग की मण्डी वाले के पास भेजदो आप बसें मिरज़ापुर और नियम भिजवावें हींग की मंडी !! क्या खूब !!!

तो प्रश्न यह है कि मेरे अनधिकारी होने का प्रमाण इकट्ठा कर तभी आप मुझ से शास्त्रार्थ करोगे, इस से यह मालूम होता है कि जब तक मैं अनधिकारी न ठहरूंगा तब तक आप शास्त्रार्थ के पचड़े में न पड़ेंगे। क्या आप अनधिकारी ही से शास्त्रार्थ करते हो अगर यही है तो लिखा जाचुका है कि उपरोक्त २ स्थानों में गुप्त विद्याध्यापकों से अपनी तृप्ति करा लीजिये, मुझे अनधिकारी साबित करने को गङ्गा कुम्हार की शरण क्यों ताकते हो मेरे जीवन चरित्र को प्राप्त करने का बड़ा भारी वसीला आप ने गङ्गा कुम्हार को ठहराया है क्यों न ? गङ्गा कुम्हार के सिवाय और आप को कोई योग्य न मिला ? बस मालूम होता है वह कुम्हार भी कोई गुप्त शास्त्री है मुझे अनधिकारी बनाने को साक्षी तो आप लावेंगे धूघा और प्रयाग से और खर्च मांगने बैठे हैं हम से, बलिहारी इस बुद्धि की मालूम तो यह होता है कि आप शिव पत्र प्रिया की ज्येष्ठ भगिनी के आनन्द ही में मग्न हो पंचमकार कुटी में निवास कर लिख रहे हो, मेरा तो जीवन चरित्र दरकिनार रहा और आप का उत्तर भी देचुका और शास्त्रार्थ के अध्यापकों का पता भी लिख चुका अब मेरे प्रश्नों की तरफ ध्यान दीजिये ॥

प्रश्न १ जो पुरुष किसी कालकिरात की औरत को ले मेरे पास पहुंचे और यह कहे कि यह मेरी बहन है इस की शादी कहीं करादो और उस पर इनकार किया जाय तो भी बिना बुलाये किसी के मकान पर डेरा की गर्ज़ से रहजाय और फिर रात में उसी औरत के साथ स्त्री रूप से व्यवहार करे और मेरे ही साथ के नौकर पकड़ लेवैं और चर्मरचित उपानहों से उस पुरुष की पूजा करें और हल्ला गुल्ला होने पर मैं पहुंचकर उन उपानह वर्षा वालों को दूरकर उस का प्राण मैं बचाऊं कि जो कोई कालकिरातिन को बहन मानकर बेचने को पहुंचे और अपने को स्वामी ज़ाहिर करै और ४००) रुपया उस औरत का मोल करै और उसी के साथ रात को गुप्त लीला का आचरण करै और बाद उक्त पुरुषों से पूजा पाया तो रात ही में उस औरत को लेकर भाग तो क्या वह भी ब्राह्मण कोटि में होकर शास्त्रवेत्ता हो सकता है। अगर हो सका है तो किसी धर्म शास्त्र से आप उत्तर दीजिये। तो मैं मान जाऊंगा कि आप बड़े महात्मा हैं अगर आप इस मेरे प्रश्न को झूठा समझते हो तो मैं इस का सुबूत देसक्ता हूं यह मामला जिस समय हुआ है वह समय १० बजे रात का था तभी वह पुरुष जिसकी बाबत लिखा

जा रहा है मेरे मकान पर आया और कहा कि कोई जानने न पावे मैंने श्रेष्ठ समझ कर ज़ाहिर न किया। जब गुप्त चरित्र होने लगा तब भी मैंने उस ब्राह्मण को ऐसा निकलवाया कि मैं और मेरे नौकरों के सिवाय मेरे घरवाले भी न जानें ४ बजे रात हो में रवाना कर दिया गया। दूसरा यह कि उसी के हाथ से भोजन भी करै और यही भोजन भात और मछली कुछ रक्खी रही उस को दूसरे रोज के लिये साथ में रास्ते में लिये जांय और वहां शराब के नशे में आकर उस औरत को मार पीटकर उसके हाथ की चूड़ी फोड़डाले और उसी दुःख से वह औरत किसी दूसरे के साथ चली जावे फिर वह आदमी मैंसोड़ गांव को खरीदने के बहाने से इस के बाद बरौंधा में हम से फिर मिले तो क्या वह भी सत्पात्र हो सक्ता है? आपकी तहरीर से मालूम होता है कि आप बड़े विद्यानिधान हो और कठिन २ गुप्त शास्त्रों के महानुभाव हो। हे गुप्त शास्त्र के विद्वद्वर्य! आप गुप्त गूढ़ार्थों के महाज्ञाता हो और यह प्रश्न आप ही के उत्तर देने योग्य हैं क्योंकि आप को ऐसे प्रश्न विषयों का अच्छा २ अनुभव है ऐसे २ प्रश्न अभी आप से सैकड़ों किये जायँगे ॥

किमधिकम् आपका गुप्त भेदक
शक्तिमान् जगत्प्रसाद् शास्त्री
तर्कशिरोमणि विद्याभूषण इन्तखाबहिन्द दिग्विजय वादीन्द्र
दयानन्द मत ध्वंसक।

सम्पादक—विष्णुदत्त मिर्ज़ापुर निवासी के पत्रस्थ द्वितीय प्रश्न से साफ प्रतीत होता है कि जगत्प्रसाद् की उत्पत्ति में वर्णसंकर दोष लगा है। तीसरे प्रश्न से कुम्भार का उच्छिष्ट खा कर पालन होना झलकता है। चौथे प्रश्न से माता बहिन का दुराचारिणी पतित हो जाना और फिर उन के हाथ का खाने से पतित होना भी सिद्ध है। यह सम्भव है कि विष्णुदत्त आ० समाजी तथा जगत्प्रसाद् के साथ किसी कारण अदावत रखते हों, इस से ऐसा मिथ्या लिखा हो। सो प्रथम तो द्वेष वा वैरभाव होने पर भी कोई किसी को ऐसा बड़ा दोष लगा नहीं सकता, और यदि वास्तव में कोई ऐसा बड़ा मिथ्यादोष लगावे तो उस पर अदालत में दावा हो सकता है। विष्णुदत्त के अन्तिम नोट से साफ ज़ाहिर है कि वे २।३।४। प्रश्नों के अनुसार जगत्प्रसाद् को नीच पतित संकर तथा अनधिकारी बताते सिद्ध करते हैं। हमारी समझ में

विष्णुदत्त के पत्र का आशय यही है, यदि यह मतलब नहीं है तो भा० प्र० की उत्पत्ति के विषय में हमारा भी कथन कुछ नहीं है। क्या यह सब विष्णुदत्त का लिखना मिथ्या है? हमारी समझ में आता है कि मिथ्या नही है। क्योंकि (संभावितस्य चाकीर्त्तिर्मरणादतिरिच्यते) शुद्ध कुलीन प्रतिष्ठित घराने के पुरुष को अपनी बदनामी मरण से भी अधिक बुरी ज्ञात होती है। यदि जगत्प्रसाद शुद्ध कुलीन प्रतिष्ठित घराने के होते तो वे ऐसी बड़ी बदनामी कदापि न सहते। परन्तु जगत्प्रसाद को सच्ची बात सुनजान कर कुछ दुःख नहीं हुआ ऐसा उन के उत्तरपत्र से ज्ञात होता है। २। ३। ४ प्रश्नों का जो उत्तर जगत्प्रसाद ने छपाया है, उस में प्रश्नों का असली जवाब कुछ भी नहीं दिया अर्थात् यह भी नहीं लिखा कि यह तुम्हारा सब लिखना मिथ्या है। जो कुछ जवाब जगत्प्रसाद की ओर से छपा है उस से यह तो सिद्ध हो सकता है कि विष्णुदत्त के बताये दोष जगत्प्रसाद ने अपने में मान लिये हैं। जैसे कोई किसी को कहे कि तुम चोर हो, तब वह यदि यह जवाब दे कि अमुक २ जगह तुमने भी तो चोरी की है, तो इस जवाब से पहिले ने अपना चोर होना स्वीकार किया ऐसा माना जायगा। इसी के अनुसार जगत्प्रसाद ने अपना जैसा ही विष्णुदत्त को ठहराते हुए अपना दूषित वा पतित होना मान लिया है॥

हम भारतवर्ष की सभी सनातनधर्मसभाओं को सूचित करते हैं कि मद्य मांसाहारी, व्यभिचारी, नीच, पतित वर्णसंकर ढोंगी वञ्चक ब्रह्मद्रोही विद्वानों का निन्दक इत्यादि दोषयुक्त होने की पूर्णशंका जिन में हो चुकी हैं, ऐसे जगत्प्रसाद से धर्मोपदेश न सुनें सभा में न ठहरावें आदर सत्कार कुछ भी न करें, अन्यथा धर्म के बदले पाप दोष लगेंगे। आगे आप को अधिकार है। चिता देना मात्र हमारा काम है॥ (शेष आगे)

## (प्रेरितलेख) गुरू के विरुद्ध चेलों का विचार।

आज कल प्रायः दयानंदी महाशय विधवाविवाह का रौला मचा रहे हैं। अतएव हम उन को उन के गुरू ही के लेख से विधवा के पुनर्विवाह का स्पष्ट निषेध दिखाते हैं यदि वे अपने गुरू को सत्य वक्ता जानें तो विधवा विवाह को अवश्य निषिद्ध मानें नहीं तो गुरू जी के लेख का यथार्थ खंडन छपवावें और उन को मिथ्या वादी ठहरावें॥

देखो सत्यार्थ प्रकाश मुद्रित सन् १८७५ का पृष्ठ १४० पूर्वपक्ष-जैसे स्त्री मर जाती है, तब पुरुष का दूसरी बार विवाह होता है, वैसे स्त्री का पति मरने से विधवाओं का विवाह होना चाहिये वा नहीं। (उत्तर) विवाह तो न होना चाहिये क्योंकि बहुत बार विवाह की रीति जो संसार में होगी तो जब तक पुरुष के शरीर में बल होगा तब तक वह स्त्री उस के पास रहैगी जब वह निर्बल होगा तब उस को छोड़ के दूसरे पुरुष के पास जायगी। जब दूसरा भी बल रहित होगा तब वह तीसरे के पास जायगी, जब तीसरा भी बल रहित होगा तब चौथे के पास जायगी ऐसी स्त्री जब तक बुड्ढा न होगी तब तक बहुत पुरुषों का नाश कर देगी। जैसे कि एक वेश्या बहुत पुरुषों को नष्ट कर देती है वैसे सब स्त्री हो जायंगीं और विषदानादिक भी होने लगेंगें। इस से द्विज कुल में दो बार विवाह का होना उचित नहीं ॥

सत्यार्थ प्रकाश मुद्रित सन् १८८४ का पृष्ठ ११२ ( प्रश्न ) पुनर्विवाह में क्या दोष है ( उत्तर ) ( पहिला ) स्त्री पुरुष में प्रेम न्यून होना क्योंकि जब चाहै तब पुरुष को स्त्री और स्त्री को पुरुष छोड़कर दूसरे के साथ संबंध कर ले ( दूसरा ) जब स्त्री वा पुरुष पति स्त्री मरने के पश्चात् दूसरा विवाह करना चाहे तब प्रथम स्त्री के पूर्व पति के पदार्थों को उड़ाले जाना और उन के कुटुम्ब वालों का उन से झगड़ा करना ( तीसरा ) बहुत से भद्र कुल का नाम वा चिन्ह छोड़ व्रत धर्म नष्ट होना इत्यादि दोषों के अर्थ द्विजों में पुनर्विवाह वा अनेक विवाह कभी न होना चाहिये ॥

उक्त सत्यार्थ० का पृष्ठ ११५ हम लिख आये हैं कि द्विजों में स्त्री और पुरुष का एक ही बार विवाह होना वेदादि शास्त्रों में लिखा है द्वितीय बार नहीं इति। हे दयानन्दी महाशयो देख लो आप के गुरु ने द्विजों में स्त्री और पुरुष का एक ही बार विवाह होना वेदादि शास्त्रों के नाम से लिखा है, द्वितीयबार का स्पष्ट निषेध किया है। यदि उस को सत्य जानो तो आगे को विधवाओं के पुनर्विवाह का नाम न लीजिये, अथवा स्वामी जी के लेख को सर्वथा मिथ्या स्वीकार करके उस का यथावत् खंडन कीजिये। आप को धर्माधर्म के निर्णय में केवल वेद ही प्रमाण हैं उन्हीं में विधवाओं के पुनर्विवाह का विधि वाक्य दिखाइये अन्यथा लेख करके अपनी हंसी न कराइये इति-

## छोटी बात में बड़ी भूल।

सत्यार्थप्रकाश मुद्रित सन् १८८४ का पृष्ठ ३४ शूद्रादि वर्ण उपनयन किये बिना इत्यादि-

ब्राह्मणःक्षत्रियोवैश्यस्त्रयोवर्णाद्विजातयः।
चतुर्थएकजातिस्तु शूद्रोनास्तितुपञ्चमः॥

अर्थात् ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य ये तीनों वर्ण द्विजाति कहाते हैं और चौथा वर्ण शूद्र एक जाति कहाता है, पांचवां वर्ण नहीं है॥ मनुः अ० १० श्लोक ४ संपूर्ण सत्शास्त्रों में पूर्वोक्त चार ही वर्ण लिखे हैं और अद्य पर्यन्त समस्त विद्वान् चार ही वर्ण मानते हैं पांचवां वर्ण कोई किसी ने नहीं लिखा न माना परंतु सत्यार्थ प्रकाश में (शूद्रादि वर्ण) ऐसा लेख देखने से स्पष्ट प्रकट होता है कि स्वामी जी उक्त चार वर्णों के अतिरिक्त और भी दो चार वर्ण मानते थे, शोक कि उन्हों ने अपने पुस्तकों में कहीं भी उन के नाम और गुण कर्मों का वर्णन न किया किन्तु चार ही वर्णों की व्याख्या की। पांचवें की संज्ञा तक भी न लिखी अब दयानंदी विद्वानों से निवेदन है कि जो कोई स्वामी जी के पूर्वोक्त लेख को सत्य जानें और ब्राह्मणादि चार वर्णों के अतिरिक्त और वर्ण मानें तो वेदादि सत्शास्त्रानुकूल उन के नाम और गुण कर्म बतावें नहीं तो स्वामी जी के मिथ्या लेख को मिथ्या ठहरावें पाठकगण जब कि ऐसी सुप्रसिद्ध छोटी २ बातों में स्वामी जी की प्रकट अज्ञता है तो उन के लिखे वेदादि सत्शास्त्रों के गंभीर विषयों के यथार्थ होने की कब संभावना है। और देखो उक्त सत्यार्थ प्रकाश का ४४ पृष्ठ–

षट्त्रिंशदाब्दिकंचर्य्यं गुरौत्रैवेदिकंव्रतम्।
तदर्धिकंपादिकंवा ग्रहणान्तिकमेववा॥मनु०॥

अर्थ–आठवें वर्ष से आगे छत्तीसवें वर्ष पर्यन्त अर्थात् एक २ वेद के सांगोपांग पढ़ने में बारह २ वर्ष मिल के छत्तीस और आठ मिल के चवालीस इत्यादि। पाठकगण छत्तीस और आठ मिल के चवालीस होते हैं, वा चवालीस इस के अतिरिक्त श्लोक में (त्रैवेदिकं) पद है स्वामी जी उस का अर्थ लिखना सर्वथा भूल गये धन्य–उक्त सत्यार्थ प्रकाश का पृष्ठ ९५।

ऋतुकालाभिगामीस्यात्स्वदारनिरतःसदा।
ब्रह्मचार्य्येवभवति यत्रतत्राश्रमेवसन्॥ मनु०॥

जो अपनी ही स्त्री से प्रसन्न और ऋतुगामी होता है वह गृहस्थ भी ब्रह्मचारी के सदृश है। पाठक गण उक्त श्लोक में पूर्वार्द्ध मनु० अध्याय ३ श्लोक ४५ का है। और उत्तरार्द्ध श्लोक ५० का, यहां सत्यार्थ प्रकाश पृष्ठ २१०

का वह लेख कि यह वचन ऐसा है जैसा कि "कहीं की ईंट कहीं का रोड़ा भानमती ने कुनबा जोड़ा" स्वामी जी के लेख पर सम्यक् चरितार्थ है अस्तु ब्रह्मचारी की उपमा देने वाला मनु जी का वचन यह है-

निंद्यास्वष्टासुचान्यासु स्त्रियोरात्रिषुवर्जयन् ।
ब्रह्मचार्य्येवभवति यत्रतत्राश्रमेवसन् ॥

उक्त श्लोक स्वामी जी ने भी संस्कार विधि मुद्रित संवत् १९३३ के पृष्ठ १२ में इसी प्रकार का लिखा है परंतु अर्थ सर्वथा अशुद्ध किया है ॥

जगन्नाथ दास मुरादाबाद

## सम्पादकीयविचार ।

हमारे पाठकों को स्मरण होगा कि ब्रा० स० भा० ६ के अंक १ पृ० ३२ । ३३ में हमने विधवा विवाह विषय पर जो लेख छपाया था । वह आर्यमित्र समाचार पत्र ता० १ जून के में बाल विधवा विवाह प्रचारिणी सभा देहरादून के उपमन्त्री केशवरामस्वामी के छपाये नोटिस पर था । उस नोटिस में यह लिखा था कि "श्रीपण्डित रामसिश्रशास्त्रीजी के पुत्र केशवदेवस्वामी के लिये एक बालविधवा की आवश्यकता है वे महाशय बाल विधवा के साथ विवाह करेंगे" पाठक महाशय शोचें विचारें कि इस उक्त प्रकार के नोटिस से स्पष्ट प्रतीत होता है कि पं० केशवदेव स्वामी जी की इच्छा और अनुमति से नोटिस छपा होगा । परन्तु अब सन्देह होता है क्योंकि ता० ३०।१।०९ के भारतमित्र समाचार पत्र में छपा केशवदेवस्वामी का पत्र देखो-

कुछ लोगों ने मेरे लिये यह मशहूर कर दिया है कि मैं विधवा विवाह का पक्षपाती हूं और मैं स्वयं भी विधवा से शादी करना चाहता हूं । सर्वसाधारण को सूचना देने के लिये आज यह पत्र भारतमित्र में प्रकाशित किया जाता है कि न तो मैं रांडों के विवाह के लिये कभी प्रयत्न करता हूं और न स्वयं विधवा घरमें डालना चाहता हूं। जिन बदमाशों ने मुझ पर यह मिथ्या कलङ्क लगाना चाहा है, उन पर शीघ्र मुकद्दमा दायर करने की चेष्टा की जा रही है । भला मुझ जैसे श्रीवैष्णव सम्प्रदाय के अनुयायी से यह कब सम्भव है कि विधवा विवाह का कांटा अपने शरीर पर लगा सके ॥

भवदीय केशवदेवस्वामी रामपुर स्टेट । २४-१-०९

इस केशवदेवस्वामी के लेख से स्पष्ट प्रतीत होता है कि ता० १ जून के आर्यमित्र में छपा नोटिस मिथ्या है । यदि वास्तव में केशवदेवस्वामी की

प्रेरणा के विना ही नोटिस छपाया गया तो नोटिस देने वाले की बड़ी भूल है। उनको चाहिये कि क्षमा मांगें। वा जो कुछ भी हो भारतमित्र की सम्मति के अनुसार हमारी भी राय है कि आपस में शान्ति पूर्वक निबटारा करलें विद्वान् पुरुषों को अदालत की शरण लेना शोभा नहीं देता। ब्रा० स० भा० ६ अं १ में छपा हमारा लेख भी हम सभी वापस लेते हैं। क्योंकि आर्यमित्र में छपा नोटिस मिथ्या हो जाने से ही हमारा लेख कुछ भी न रहा। तथापि हमारे ब्रा० स० के उस लेख में ३। ४ शब्द हमारे मित्र केशवदेव स्वामी को कठोर दुःखदायी प्रतीत हुए थे उन के लिये हम क्षमा चाहते हैं क्योंकि क्षमा एक धर्म है उस को चाहना सदा सबके लिये उत्तम है। और हमें इस बात का बड़ा हर्ष हुआ कि काशी जी के प्रतिष्ठित महा विद्वान् पं० रामिश्र शास्त्री जी के कुलदीपक कुलकी धर्ममर्यादा के रक्षक सुचरित्र सुपुत्र स्वयं अपनी लेखनी द्वारा विधवाविवाह के कलङ्क से निर्मुक्त हो गये। श्रीविष्णुभगवान् उन केशवदेवस्वामी को चिरायु करें॥

## प्रचार संवाद॥

### ( मेरा दौरा )

ता० १७ फरवरी को रियासत हल्दौर जि० बिजनौर में पहुंचा, एक सप्ताह पर्यन्त श्रीमान् कुंवर साहब से धर्मसम्बन्धी चर्चा होती रहीं, तदनन्तर नाटौर में कुछ दिन मुकाम किया, पं० मुकन्दराज शर्मा मैनेजर सनातनधर्म उपदेशक मण्डल की उन्नति विषय पर कई दिन परामर्श होते रहे, मण्डल का रिसाला जो अभी उर्दू में छपने लगा है, उसे हिन्दी करने की सम्मति दी, आशा है कि शीघ्र हिन्दी में उक्त पत्र छपने लगेगा।

## गढ़मुक्तेश्वर क्षेत्र।

ता० २ फरवरी को गढ़मुक्तेश्वर पहुंचा यहां सभा नहीं है गंगा स्नान तीन दिन यहां पर किया नित्य पञ्चायती मन्दिर में सनातन धर्म सम्बन्धी व्याख्यान दिये। ता० ४ फरवरी को यहां सभा स्थापित करदी सभापति मंत्री तथा मेम्बर इत्यादि नियत करके काम शुरू करादिया।

यहां पाठशाला मन्दिर में स्थापित है पक्का प्रबन्ध न होने पर भी ५। ७ बाहर के विद्यार्थियों के भोजनादि का प्रबन्ध भी है। इसी वर्ष में यहां एक ब्रह्मचारी आश्रम मेरठ के पं० गोकुलचन्द जी महोपदेशक भा० ध० म० ने स्थापित करने का उद्योग किया था पर शोक का विषय है। देश के

दुर्भाग्य से काम चल न सका पञ्चायती मन्दिर से साईनबोर्ड जो "ऋषि-कुल ब्रह्मचारी आश्रम" लिखा हुआ पड़ा है। उसे देख कर ऐसा कौन आर्य सन्तान होगा जिस के हृदय में करुणा एवं जोश का सञ्चार न होगा।

हमारी राय में पं० गोकुलचन्द्र जी को फिर कटिबद्ध होना उचित है प्रत्येक उपदेशक महोपदेशक एवं सनातन धर्मी मात्र को इस कार्य में योग देना योग्य है। अपने व्याख्यान में इस विषय पर बहुत कुछ जोर दिया। यहां जो अन्नक्षेत्र धर्मात्मा लोगों की तर्फ से हैं। यदि वो सदावर्त्त आश्रम को देदिये जाते तो अच्छा कार्य चलपड़ता और आगे एक ही कार्त्तिकी का मेला बेड़ा पार कर सकता है। हाय २ विपक्षियों के गुरुकुलों की उत्तरोत्तर वृद्धि देखकर भी हमारे सनातन धर्म्मियों की आंख नहीं खुलतीं हमी लोगों से चन्दा लेकर लाला लाजपतराय तथा लाला मुन्सीराम अपना २ काम धूम धाम से चलाये जाते हैं पर हमारे बड़े बड़े वकील, बाबू पण्डित महा-मण्डल ने क्या किया, अमुक सभा ने क्या किया यही महामंत्र जपते हैं पर स्वयं कुछ कर दिखाने की हिम्मत किसी में नहीं ॥

महासभा प्रयाग-माघ मेले में तृतीय बार फिर प्रस्ताव पास चौथीवार फिर प्रस्ताव पास यही लीला दिखा रही है, अभ्युदय पौराणिक रीति से विधवाविवाह के ही समाचारों से फुर्सत नहीं पाता है, श्रीकृष्ण भगवान्! क्या होगा? तुम्हीं जानो जो हो। यहां से-

## रोहतक पहुंचा।

ता० ५ को यहां व्याख्यान आरम्भ किये ५ दिन बराबर मूर्त्तिपूजा साकार उपासना श्राद्ध पुराणतत्व सनातन धर्म की वर्त्तमान दशा इत्यादि पर व्याख्यान हुए। श्रीमान् पं० हरवंशलाल जी मंत्री गौड़ महासभा ने मुझे बुलवाया था और आप ही ने यहां सभा कायम की है बड़े धर्म प्रेमी सज्जन हैं। शीघ्र ही एक संस्कृत पाठशाला भी यहां खुलेगी।

ईस्टर की छुट्टियों में विशेष अधिवेशन इस का होगा।

देहली में १ दिन रहा पं० रामचन्द्र शर्मा एडीटर आकाश से बात चीत मण्डल की उन्नति विषय पर होती रही। आप बड़े जोशदार सनातनी हैं आप से उपदेशक मण्डल में सहायता पाने की हम को पूर्ण आशा है।

## अलवर।

फरवरी ता० ९ को अलवर पहुंचा श्रीमान् पण्डित चन्द्रदत्त शास्त्री जीके

यहां टिका प्रथम दिवस प्रेमसभा में २५ मिनट ऐक्यता पर व्याख्यान दिया कल धर्म सभा में व्याख्यान होंगे।

रामदत्त ज्योतिर्विद् धर्मोपदेशक

## धर्मसम्बन्धी समाचार ॥

बिहार दानापुर—यहां की स्थानीय सनातनधर्मवर्धिनी सभा का तृतीय वार्षिकोत्सव २९ वीं दिसम्बर से २ जनवरी तक बड़ी धूम धाम से हुआ इस उत्सव में बाहर से पं० ज्वालाप्रसाद जी मिश्र तथा पं० कन्हैयालाल जी पधारे थे, प्रथम दिन अनेक माङ्गल्य पदार्थों से सुसज्जित परमरमणीय वेदभगवान् की सवारी तथा उसी सिंहासन पर मुरली मुकुटधारी मुरारी जी की बांकी झांकी से समस्त नगरी कृतार्थ कराई गई, इसी दिन नगर के प्रत्येक सनातनधर्मावलम्बी सेठ साहूकारों ने अपने २ मकानों को सुभूषित कर आरती उतारी, दश सहस्र मनुष्यों के निनाद से उत्थित सनातनधर्म की जय वेदभगवान् की जय आदि शब्द सनातनधर्म के माहात्म्य को प्रकट करते थे दूसरे दिन से उक्त महोपदेशकों के व्याख्यान हुये, उक्त महोपदेशकों के मुखाम्भोज निर्गत अनुपम अकाट्य युक्ति प्रमाणों से विभूषित सुललित व्याख्यानों को सुन कर समस्त नगर निवासी तृप्त हुये, आर्यसमाजियों को भी शङ्का समाधान के लिये समय दिया गया था पर कोई नहीं आया ॥

साहपुर ( अम्बाला ) से पं० मुरारीलाल शर्मा चौधरी मन्त्री सनातनधर्मसभा लिखते हैं कि यहां पर १० जनवरी को करनाल से बालमुकुन्द नामक एक आर्यसमाज के उपदेशक ने आ कर अपने कुतर्क भरे उपदेशों से नगरनिवासियों को सत्यसनातनवैदिक धर्म से च्युत करना चाहा था, यह देख कर हमने पं० चिरञ्जीवलाल जी सुलाना निवासी को बुलाया, ब्राह्मणसर्वस्व में छपे नियमानुसार शास्त्रार्थ निश्चय हुआ सभा में अगणित मनुष्य शास्त्रार्थ सुनने के लिये इकट्ठे हुये, पं० चिरंजीवलाल ने वेदप्रमाण तथा युक्तियों से मृतक श्राद्ध सिद्ध किया जिस का उत्तर आर्यसमाजी उपदेशक से कुछ भी न बना, उपस्थित श्रोताजनों ने पं० जी का विजय समझ लिया, तदनन्तर सभा के सज्जनों ने उक्त पं० जी को विजयपत्र दिया तदनन्तर १६ जनवरी को पं० जी का एक उत्तम व्याख्यान हुआ १ जनवरी को सभा स्थापित की गई जिस का नाम पाखण्डोन्मूलिनी सनातनधर्मसभा रक्खा गया, यहां पर चौधरी विशुनदास जी बड़े ही सत्यग्राही मनुष्य हैं जिन्हों ने आर्यसमाज की पोल जान कर सनातनधर्मसभा के प्रधान पद को स्वीकार किया ॥

सिन्धप्रदेश-श्रीस्वामी आत्माराम जी सागर संन्यासी जी ने ता० ४ जनवरी से ता० ७ तक टंडे महम्मदखां में धर्मविषय में मनोहर उपदेश दिया, आप के व्याख्यानों का असर यहां के श्रोताओं पर खूब हुआ, और इसी प्रभाव से वहां एक गोशाला स्थापित हो गई, वहां से स्वामी जी कांधी पहुंचे और श्राद्ध, निराकारध्यानखंडन, मूर्तिपूजा, साकारोपासना आदि विषय में कई व्याख्यान दिये और वहां से चलकर ता० १४ जनवरी से १७ तक सिन्ध रियासत खैरपुर पोस्ट गम्मट की गोशाला में धर्मोपदेश दिया अब स्वामी जी सक्खर में ठहरे हुये हैं ॥

कहरोड़ जि० मुलतान से वैद्य चानणदास लिखते हैं कि आर्यसमाज के बड़े अभिमानशाली पण्डित आर्यमुनि तथा गणपतिदत्त आदि को परास्त करने वाले ओरियण्टल कालेज के अध्यापक पं० गणेशदत्त शास्त्री महोपदेशक यहां पधारे हैं आप के व्याख्यानों का यहां बहुत प्रभाव पड़चुका है, जिन सनातनधर्म सभाध्यक्षों को आवश्यक्ता हो वे उक्त पण्डित जी को बुला सकते हैं ॥

नाथद्वारा मेवाड़-यहां के महाराजकुमार की स्थापित की हुई धर्मसभा में गत ता० १२ जनवरी को बम्बई के कविकाव्यरत्नाकर भट्ट पं० बलभद्र शर्मा की एक स्वधर्म शिक्षा की आवश्यक्ता इस विषय पर एक मनोहर वक्तृता हुई आपने अपनी देशभाषाओं तथा विशेषतः हिन्दी की स्थिति पर श्रोताओं का अधिक ध्यान खींचा था, आप की इस लौकिक विषयों में पूर्ण वक्तृता से यहां के लोग विशेषतः राजकीय पण्डित तथा अन्य कर्मचारीगण अत्यन्त प्रसन्न हुए ॥

भीलर गांव जि० रायबरेली से पं० रामाधीन मिश्र ज्योतिष भूषण लिखते हैं कि डिप्टी जनार्दन जोशी जी को जो फलित की सत्यता पर अविश्वास है इस को सिद्ध करने को मैं तयार हूं, जीते या मरे का जन्मपत्र देख कर बताना, और मुकद्दमा में जय पराजय, रोगी जीवन मरण, स्त्री पुरुष में प्रथम कौन मरेगा, प्रथम सन्तान् पुत्र वा कन्या होगा, इन सब विषयों में डिप्टीसाहब हम से प्रश्न कर लें, डिप्टी साहब ने अभी तक यथार्थ में ज्योतिष का मनन नहीं किया है इसी लिये उन्हें शंका हो गई है उसे वे इस उपाय से मिटा लेवें ।

झालरापाटन-यहां का मिथ्या समाचार आर्यमित्र में आर्यसमाजियों ने छपाया है, क्या झूंठ लिखने झूंठ बोलने का ठेका ही आर्यसमाजियों ने

ले रक्खा है, जो कि वे पक्षपात के वश होकर मिथ्या समाचारों को छाप कर पबलिक को धोखा देने से बाज़ नहीं आते, वहां का सच्चा समाचार यह है कि जैसा ता० ५ । २ । ०९ के वेंकटेश्वर समाचार मुम्बई में छपा है वह वृत्तान्त झालावाड़ का सत्य है, उस में इतना विशेष वक्तव्य है कि झालरापाटन में आर्यसमाज का वार्षिकोत्सव चार दिन का नियत किया गया था, उस से कई सनातनधर्म के प्रेमी बा० गोपालराव जी मन्त्री स०ध०सभा तथा श्री मोतीलाल जी कारकुन आदि महाशयों को सन्देहमात्र था कि आ०समाजी उत्सव का प्रभाव अन्य सनातनधर्मियों पर पड़ेगा तो अन्य लोग भी अपने परम्परागत सनातनधर्म से उदासीन हो जायगे, नास्तिकता बढ़ जायगी । इसी अभिप्राय से पं० भी०श० को बुलाया था, सो भगवान् की कृपा से आ०समाज के उत्सव का कुछ भी प्रभाव न हुआ, चार दिन के बदले उपदेशक न पहुंचने से गिरी दशा में दो दिन सभा हुई । सिर्फ १ एक दिन पं० गणपति शर्मा का व्याख्यान हुआ जिस में परमेश्वर को ज्योतिःस्वरूप कहा था, पं०भी०श० ने अपने व्याख्यान में सिद्ध कर दिया कि ज्योतिःस्वरूप कहने से भी ईश्वर की साकारता सिद्ध होगयी ॥

वहां के दर्बार की कोठी पर जो व्याख्यान हुआ उस में गणपति शर्मा के सनातनधर्म विरुद्ध अंशों का खण्डन पं० भी० श० ने अच्छे प्रकार करदिया था । जिस से समाजी रंग फीका हो गया था । यद्यपि किसी सभा में किसी के जय पराजय का स्पष्ट निर्णय कुछ नहीं हुआ तथापि सर्वसाधारण श्रोतागण को आ० समाजीमत की तुच्छता और सनातनधर्म का महत्त्व जंचगया था, यही समाजियों का पराजय जानो । पं० भी० श० के चलने के दिन ही पं० गणपति शर्मा कोटा में आ गये थे वहां आके बीमार हुए फिर अन्यत्र चले गये । इस से भी० श० के चले आने पर पं० गणपति श० को वहां के राज पुरुषों ने ठहराके अन्य व्याख्यान कराये ऐसा आर्यमित्र में छपाना सरासर मिथ्या है ॥

# समालोचना ।

## रामचरितेन्दु प्रकाश ।

इस को मिथिला धर्म समाज स्कूल के अध्यापक पं० गोपीनाथ कुमर ने लिखा है रामायण के अनुसार बड़ी सरल भाषा में यह पोथी लिखी गई

है बीच २ में रामायण की चौपाई आदि भी दी हैं पुस्तक का पाठ करने से प्रेमसागर की तरह आनन्द आता है यह पुस्तक न केवल श्री भगवान् रामचन्द्र जी का चरित होने से ही सबको ग्राह्य है किन्तु इस में विचित्रता यह है कि उर्दू आदि भाषाओं का इस में एक शब्द भी नहीं है, ग्रन्थकार ने रामचन्द्र जी का पितृप्रेम भरत का भ्रातृस्नेह सीता जी की पति भक्ति आदि का वर्णन बड़ी ही मार्मिक भाषा में किया है, मूल्य ॥) है।

मिलने का पताः—जयानन्द कुमर दाई जी का
मन्दिर मुजफ्फरपुर है।

## स्वास्थ्य रक्षा उर्फ तन्दुरुस्ती का बीमा।

वैद्यक सम्बन्धी उत्तम पुस्तक है कलकत्ता निवासी पं० हरिदास वैद्य ने इस ग्रन्थ को बनाया है इस में पांच अध्याय हैं पहले अध्याय में प्रातःकाल से उठकर सोने समय तक के कृत्यों का वर्णन है दिनचर्य्या ऋतुचर्या, पदार्थों का गुण दोष, और कुछ २ उत्तम औषधियां भी लिखी हैं। अन्त में सदाचार सम्बन्धी २०० उपदेश हैं बीच २ में प्रमाणार्थ वैद्यक ग्रन्थों के अनेक श्लोक भी दिये हैं पुस्तक उत्तम है, हर एक मनुष्य को इस पुस्तक की एक २ प्रति रखनी चाहिये क्योंकि इस समय भारतवर्ष स्वास्थ्य हीन रोगों का घर बन गया है अतः हर एक को अपनी स्वास्थ्य रक्षा का उपाय करना योग्य है मूल्य १॥) है।

मिलने का पताः—हरिदास एण्ड कम्पनी २०१—३०७ हरीसन रोड कलकत्ता है।

## दानदर्पण ब्राह्मण अर्पण।

पं० दामोदर प्रसाद शर्मा दानत्यागी प्रधान ओलड आर्यसमाज मथुरा रचित इस में दान लेने की बहुत बुराइयां दिखलाई हैं, संस्कृत के विविध ग्रन्थों के श्लोक तथा अन्य अनेक विद्वानों की सम्मतियां और भिक्षा के विषय में अनेक महाशयों की रची हुई कविताओं का भी इस में खूब समावेश हुआ, इस में सन्देह नहीं कि आजकल भिक्षा की परिपाटी बहुत निकृष्ट दशा में है, ब्राह्मणों ने अपने अन्य छः कर्मों में से पांच को छोड़ कर दान का ही आश्रय ले रक्खा है। एतदर्थ दान या भिक्षा की बुराइयां सर्व साधारण को बतलाने के लिये एक ऐसे पुस्तक की नितान्त आवश्यकता थी, पुस्तक रचयिता महाशय आर्यसमाजी हैं आप की पुस्तकें उसी समाज के सिद्धान्तों का

अनुसरण करती हैं, एतदर्थ आप ने कहीं २ सनातनधर्म पर भी छींटा लगाया है तथापि पुस्तक सुपाठ्य है, पुस्तक का मूल्य ॥।=) चौदह आना है पर आप ब्राह्मण सर्वस्व के ग्राहकों को आठ आने ही में देने कहते हैं। मिलने का पता—दामोदर प्रसाद शर्मा दानरयागी सीतला पाइसा मथुरा है।

## फ्रान्स का इतिहास।

पण्डित सोमेश्वर दत्त सुकुल लिखित तथा पण्डित श्यामविहारी और शुकदेव विहारी मिश्र बी० ए० द्वारा सम्पादित यह पुस्तक इण्डियन प्रेस प्रयाग से प्रकाशित हुई है छपाई कटाई सफाई आदि सब उत्तम है। पर त्रुटि इतनी ही है कि भाषा कठिन तथा अंगरेजी मिश्रित है सर्व साधारण के समझने के लिये भाषा कुछ और भी सरल होनी चाहिये थी दूसरी बात यह है कि अन्य देश का इतिहास होने के कारण हर एक बात यदि फैलाव से लिखी जावे तो सर्व साधारण के उपयोगी हो मूल्य केवल ।≡) बारह आना है।

## बालोपदेश।

महाराजा भर्तृहरि कृत नीतिशतक के समस्त तथा वैराग्य शतक के चुने हुये श्लोकों का पण्डित सुन्दरलाल शर्म्मा ने भाषानुवाद किया है इण्डियन प्रेस की बाल सखा पुस्तक माला की यह नवीं पुस्तक है जिन्हों ने वैराग्यशतक तथा नीतिशतक के श्लोकों को संस्कृत में पढ़ा जाता है वे जान सकते हैं कि महाराजा भर्तृहरि जी का उपदेश न केवल बालकों ही को उपयोगी है अपितु समस्त मानव जाति को परमोपयोगी है भाषानुवाद उत्तम बना है, छपाई सफाई उत्तम मूल्य चार आना है ये दोनों पुस्तकें इण्डियन प्रेस प्रयाग से मिल सकती हैं।

अवश्य कर्त्तव्य—यह टाइटिल रहित डिमाई साइज के १४ पेज की एक छोटी पुस्तक है जिस को अयोध्या के पं० द्वारकाप्रसाद मिश्र ने लिखा है इस में विद्या का प्रचार बढ़ाने के लिये सब से अपील की गई है मूल्य कुछ नहीं ग्राहक वर्ग केवल डाकव्ययार्थ दो पैसे का टिकट भेजने पर पं० द्वारिका प्रसाद मिश्र मु० रामकोट राजसिंहासन के पास अयोध्या से मंगा सकते हैं॥

## स्थानीय समाचार।

इस समय विवाहों के महारम्भ नहीं हैं यह सब लोग जानते हैं, तो भी यहां इटावा के एक राजाराम नामक अग्रवाल वैश्य ने अपने भानजे का

विवाह आर्यसमाजी होने से लखनऊ के एक जैनी वैश्य लाला देवीप्रसाद के यहां अभी हाल में किया है। पीछे से कई बातें खुली हैं, सुना जाता है कि जिस कन्या के साथ विवाह किया है वह किसी अज्ञातकुलशील अन्यजाति की वा किसी नीचे वैश्य के की स्त्री पैदा हुई है, यह भी सुना है कि कन्या के पिता को उसके विवाहिता के खास पुत्रों ने भी बिरादरी से छेक रक्खा था। सुना जाता है कि इस में बतौर इकरार नामा के कुछ लिखा पढ़ी दोनों में हो गई है जिससे विवाहित कन्या का त्याग नहीं कर सकता इटावा के अग्रवाल वैश्य जो राजाराम की बिरादरी में थे उनको यह भीतरी गुप्त हाल पहिले से ज्ञात नहीं था, इसीसे कई बिरादरी के लोग बरात में गये थे, पीछे से यह गुप्त भेद खुला है कि राजाराम वैश्य ने धन के लालच से बिरादरी के लोगों को धोखा दिया है। पहिले से यह गुप्त भेद किसी को ज्ञात न था, ज्ञात होता तो कोई भी बरात में नहीं जाता। ला० देवीप्रसाद के खास पुत्र बा० जगतप्रसाद जी बी० ए० वकील हाई कोर्ट इस विवाह में शामिल नहीं हुए इसी से शक होने पर यह भेद खुला है। बरात में जाने वाले बिरादरी के लोग राजाराम पर सख्त नाराज हैं। इसी से माता भ्राता तथा विवाहित कन्या सहित राजाराम को बिरादरी से खारिज कर देने का विचार पक्का सुना जाता है। ऐसे धूर्तों से बिरादरी वाले अग्रवाल लोगों को बचना चाहिये॥

औरय्या के एक गौरीशंकर वैश्य अग्रवाल के साथ वृन्दावन के लोगों ने अन्यजाति की कन्या का विवाह कर दिया था, उन लोगों को अदालत से दो वर्ष की सजा हुई, तथा उस विवाहिता स्त्री को एक वर्ष की सजा हुई। गौरीशंकर का बड़ा खर्च हुआ, ऐसे छल फरेब से लोभ वश होने वाले विवाहों का ऐसा ही परिणाम होता है॥

बड़े हर्ष की बात है कि इटावा में अच्छे २ धर्मनिष्ठ लोगों की सभा की ओर से देशी शुद्ध बूरा, बतासा, मिठाई बिकने के लिये शहर में दुकानें खोली गयी हैं। पाठकों को ज्ञात है कि जब से विदेशी चीनी की अशुद्धता लोगों को ज्ञात हुई है तब से प्रायः समझदार लोग उस अस्पृश्य बूरा को जानकर नहीं लेते खाते हैं। तब से अनेक लोभी हलवाइयों ने विदेशी चीनी में गुड़ मिला २ कर देशी बताकर बेंचना आरंभ किया। ऐसा ही हाल यहां

इटावा में भी देखा गया, इस से लोगों का विश्वास उठ गया है। सभा की ओर से जो दुकान खुली है उस में दस २ रुपये के हिस्से रक्खे गये हैं, सभा के लोग उसकी निगरानी ठीक २ रखते हैं। अच्छा होगा कि जिन २ नगरों में शुद्ध देशी बूरा बतासा मिठाई मिलने का विश्वास न हो, मिलावट की शंका होती हो वहां २ के लोग धर्मसभा वा खास सभा द्वारा ऐसी २ दुकानें खुलवादें तो शुद्ध देशी चीनी मिलने लगे। हे भगवान्! भारत वासियों को मिलकर काम करने की शक्ति दीजिये॥

इटावा में चोरी–अब से तीन वर्ष पहिले इटावा में बड़ी २ विकट चोरी हुई थीं, कि जिन से जाग जाने पर डाके के तुल्य मनुष्यों को पकड़ २ के चोरों ने माल असबाब ले लिया था। ऐसी अनेक चोरी होने पर यहां के हुक्कामों को पुलिस पर शक हुआ था, तदनुसार शहर के कोतवाल को तनख्वाह घटाके दारोगा करके अन्यत्र बदल दिया था और रात्रि के पहरेदार भी बदले गये थे, तिन के नये कांस्टेबल पहरे पर किये गये थे तब से इधर तीन वर्ष तक बहुत कम चोरी होने लगीथीं। अब फिर जब से पहिले चौकीदार बदलके इधर किये गये तब से ही कटरा शमशेरखां में तीन चार चोरी हो चुकी हैं। शालिग्राम बनियें को मारा, जगती हुई स्त्री का जबरदस्ती कड़ा आदि माल उतार लिया, पति को बचाने में स्त्री को भी चोट आई। आशा है कि गवर्नमेंट प्रजा की रक्षा पर ध्यान देगी। बड़े हाकिम वही जानते हैं कि जो कुछ पुलिस उन को जनाया करती है॥

खलीलुल्ला का मुकद्दमा–पाठकों को स्मरण होगा कि जिस खलीलुल्ला मुसलमान् ने इटावा के अच्छे २ नामी हिन्दुओं को राजद्रोही सिद्ध करने के लिये एक बड़ा जाल रचा था, उस का जाल खुलने पर बहुत दिन से वारंट जारी था, अब तीन चार मास से गिरफ़ार हो कर हवालात में था, अब जजसाहब के यहां से खलील का मुकद्दमा हो गया। १४ वर्ष तक का काला-पानी की सजा अभी अदालत से हुई है। खलील के सहायकों का कुछ पता लगना भी सुना जाता है तथापि अन्यों पर कुछ दण्ड की सम्भावना नहीं है॥

लखना जि० इटावा के चिट्ठीरसां आदि कई मनुष्यों के ऊपर रायसाहब के नाम भेजी कलक्टरसाहब की चिट्ठी खुलजाने के अपराध में जो मुकद्दमा अभी में चला था उस में सुना जाता है कि मुजरिम लोग निरपराध सिद्ध हुए, इस कारण सजा से बच जाने की अधिक आशा है॥

इटावा के कलक्टरसाहब बहुत अच्छे हाकिम हैं, राजप्रजा में सर्वथा शान्ति चाहते हैं, राजद्रोह के लेशमात्र को भी बुरा समझते हैं। सो यह बात बहुत ही अच्छी है क्योंकि लेशमात्र भी अशान्ति होना राजाप्रजा दोनों के लिये दुःख का हेतु है। हमारा विश्वास तो यह है कि बृटिशराज के प्रचण्ड प्रताप के सामने मृतप्राय युक्तप्रदेशमात्र में राजद्रोह का लेशमात्र भी अंश वास्तव में नहीं है। कौन नहीं जानता कि अंग्रेज लोग महाप्रभु हैं, उन के सामने हम कुछ भी नहीं हैं, तब राजद्रोह कौन कर सकता है ?। अनेक लोगों की जीविका वा इष्टसिद्धि इसी में है कि वे देशहित की बात करने वालों को वा देशी व्यापार देशी वस्तु को अच्छा कहने मानने वालों को भी हाकिमों से सूचना करते हैं कि अमुक २ पुरुष विरोधी हैं, सो हमारी राय में देशी-व्यापार चाहना से राजद्रोह का कुछ भी संबन्ध नहीं है। भगवत् की मर्जी से ही राजा होता है, जबतक भगवान् जिस को राजा रखना चाहते हैं तब तक कोई मनुष्य उस की कुछ हानि नहीं कर सकता, इस से राजद्रोह करना वेसमझी है ॥

कलकत्ता-गतसप्ताह कलकत्ते में राजविद्रोहियों ने फिर एक अनिष्ट किया है, अलीपुर के सुप्रसिद्ध वकील बा० आशुतोष विश्वास को एक हत्यारे युवक ने दिन के चार बजे ही मार डाला, नन्दलाल बनर्जी के मारे जाने के बाद यह आशा होगई थी कि शायद अब शान्ति हो जायगी पर शोक कि वह आशा दुराशा हुई अपराधी को फांसी का हुक्म दिया गया है ॥

लेख भेजने वाले सज्जनों से निवेदन है कि इस बार के अङ्क में अवकाशाभाव से कई सज्जनों के लेख नहीं छप सके हैं आशा है कि आगामी बार में उन के लेख छापे जावेंगे साथ ही यह भी ध्यान रखना चाहिये कि जो लेख भेजे जावें उन में फजूल तूल तवील न बढ़ा कर सरल भाषा में अपना आशय संक्षेप से लिखें ताकि पाठकों का मनोरञ्जन हो धर्मसम्बन्धी समाचार भेजने पर अवश्य छापे जावेंगे ॥

## नोटिस

हर ख़ास वो आम को हस्ब दफ़अ १७६ एक्ट ६ सन् १८८२ के इत्तिला दी जाती है कि बांकेबिहारीलाल जयनारायण काटन मिल्स कम्पनी लिमीटेड इटावा के हिस्सेदारान की एक ख़ास आम जलसे में मुफ़स्सिले ज़ैल इस्पेशल

रिज्यूलेशन पास हुआ व तारीख १६ दिसम्बर सन् १९०८—और ५ जनवरी १९०९ को दूसरे जलसे में ( रिज़्यूलेशन ) तसदीक हुआ ॥

( अ ) यह कि बांकेबिहारीलाल जयनारायण काटन मिल्स कम्पनी इटावा लिमिटेड खुशी से बन्द कर दी जावे ॥

( ब ) यह कि मुन्शी ज़ोरावरसिंह निगम० बी० ए० एल० बी० वकील इस बन्द करने के काम को सरअंज़ाम देने के लिये लिक्विडेटर मुकर्रर कियेगये॥

बहुक्मबोर्ड—जयनारायण— मैनेजिंगडाइरेक्टर

## منصفي فرخ آباد ۱۰۳ سنہ ۱۹۰۸ع اوجاگرسنگھ بنام مسماتہ پاربتی

(سمن بنام مدعاعلیہ بغرض حاضری اصالتا یا معرفت وکیل کے واسطے انفصال مقدمہ)

(دفعات ۶۴ و ۶۸ مجموعہ ضابطہ دیوانی)

نمبر مقدمہ ۱۰۳ سنہ ۱۹۰۸ع

بعدالت سب جج بہادر فتح گڑھ ــــــ ضلع فرخ آباد باجلاس بابو دیاناتھ صاحب بہادر سب جج

اوجاگرسنگھ ولد روشن سنگھ قوم ٹھاکر ساکن موضع گوسپور پرگنہ محمدآباد مدعی

مسماۃ چندن کنور دختر دھرم سنگھ زوجہ ہری چندسنگھ بہدوریا، بنام بابوسنگھ و موتی سنگھ نابالغان پسران و رفاقت ہری چندسنگھ بہدوریا بذریعہ پسران ہری چند سنگھ قوم ٹھاکر ساکن موضع پیاپور تحصیل بدھونہ ضلع اٹاوہ علاقہ منصفی بھپوند بنام مسماۃ چندر کنور، ہری چند سنگھ ولی بابو سنگھ و موتی سنگھ نابالغان ــ ہرگاہ کہ مدعی نے تمہارے نام ایک نالش بابت ۳۲۷۳ تین ہزار دوسو تہتر روپیہ کی ہے لہذا تمکو حکم ہوتا ہے کہ تم بتاریخ ۲۵ پچیسوین ماہ فروری سنہ ۱۹۰۹ع وقت ساڑے دس بجے دن کے اصالتا یا معرفت وکیل عدالت مجاز حسب ضابطہ کے جو مقدمہ کے حال سے قرار واقعی واقف کیا گیا ہو اور جو کل امور اہم متعلقہ مقدمہ کا جواب دے سکے یا جس کے ساتھ کوئی اور شخص ہو کہ جواب ایسے سوالات کا دے سکے حاضر ہو اور جوابدہی دعوی مدعی مذکور کی کرو اور چونکہ وہی تاریخ جو تمہارے احضار کے لئے مقرر ہے واسطے انفصال قطعی مقدمہ کے تجویز ہوئی ہے پس تمکو لازم ہے کہ اسی روز اپنے جملہ گواہوں کو حاضر کرو اور تمکو اطلاع دیجاتی ہے کہ اگر بروز مذکور تم حاضر نہ ہوئے تو مقدمہ بغیر حاضری تمہارے مسموع اور فیصل ہوگا اور تمکو چاہئے کہ اپنے ساتھ ــــــــــ دستاویز کو جسکا معاینہ مدعی چاہتا ہے اور کسی دوسرے دستاویز جسکو تم واسطے استحکام اپنی جوابدہی کے ضرور سمجھتے ہو اپنے ساتھ لاؤ یا معرفت اپنے وکیل کے بھیج دو *

بثبت میرے دستخط اور مہر عدالت کے آج بتاریخ ۱۱ ماہ فروری سنہ ۱۹۰۹ع جاری کیا گیا *

مہر عدالت

### اطلاع

(۱) اگر تمکو یہ اندیشہ ہو کہ تمہارے گواہ اپنی مرضی سے حاضر نہ ہونگے تو تم عدالت سمن بہ این مواد جاری کرا سکتے ہو جو گواہ نہ حاضر ہو وہ جبراً حاضر کرایا جاوے اور جس دستاویز کو کسی گواہ سے پیش کرانے کا تم استحقاق رکھتے ہو وہ اوس سے پیش کری جاوے بشرطیکہ تم سماعت سے پہلے کسی وقت آنے واسطے زرخوراک جو ضروری ہو عدالت میں داخل کرکے اس امور کی درخواست گزرانو *

(۲) اگر تم مطالبہ مدعی کو تسلیم کرتے ہو تو تمکو لازم ہے کہ وہ روپیہ مع خرچہ نالش عدالت میں داخل کرو تاکہ سرسری اجراے ڈگری کا خو تمہاری ذات یا مال یا درصورت صورت دونوں پر ہو کرنا نہ پڑے *

---

تنبیہ ــ اگر بیانات تحریری کی ضرورت ہو تو لکھنا چاہئے کہ تمکو (یا فلان فریق کو یعنی جیسی کہ صورت ہو) حکم دیا جاتا ہے کہ بیان تحریری تاریخ ۲۵ پچیسوین ماہ فروری سنہ ۱۹۰۹ع تک گذرانو *

REGISTERD. No A 242

ब्रा०स० सम्बन्धीपत्रादि पं०भीमसेनशर्मा सम्पादकब्रा०स०इटावा के पतेसेभेजिये॥

श्रीगणेशायनमः॥

# ब्राह्मणसर्वस्व

## THE
## BRAHMAN SARVASWA

आर्य्यम्मन्यसदार्य्यकार्यविरहा आर्य्यास्त्रयीशत्रव,
स्तेषांमोहमहान्धकारजनिता—ऽविद्याजगद्धिस्तृता।
तन्नाशायसनातनस्यसुहृदो धर्मस्यसंसिद्धुये,
ब्रादिस्वान्तमिदंसुपत्रममलं निस्सार्य्यतेमासिकम्॥
धर्मोधनंब्राह्मणसत्तमानां,तदेवतेषांस्वपदप्रवाच्यम्।
धनस्यतस्यैवविभाजनाय,पत्रप्रवृत्तिःशुभदासदास्यात्॥

भाग ६ ] मासिकपत्र [ अंक ६।

निकामे निकामे नः पर्जन्यो वर्षतु फलवत्यो न ओषधयः
पच्यन्तां योगक्षेमो नः कल्पताम्॥

पं० भीमसेन शर्मा ने सम्पादन कर
ब्रह्मयन्त्रालय—इटावा में
मुद्रित कराके प्रकाशित किया॥
फाल्गुन संवत् १९६५ फरवरी सन् १९०९ ई०



ब्राह्मणसर्वस्व का अगाऊ वार्षिक मूल्य डाकव्यय सहित २।) है

## आ०स० मूल्यप्राप्ति स्वीकार ता० १७ अगस्त से २१ अगस्त तक

६२७ पं० जयगोपाल कंधेली २।)
७२७ पं० न्यायकेशरी जयनगर २।)
९०३ बा० नागेश्वरप्रसाद सरसठिया २।)
१३१९ पं० मोहनलाल जी बन्नू २।)
४७९ पं० दुर्गाप्रसाद नदौली २।)
३८७ लाला दुर्गाप्रसाद रईस जसवंतनगर २।)
१६३६ पं० रामस्वरूप भेलौर २।)
८०१ पं० कामताप्रसाद अमरोहा २।)
६०५ पं० गोपीलाल भरतपुर २।)
१२२७ पं० काशीप्रसाद बिसाबपुर २।)
१२६४ श्रीनिवासदास लायकराम पटियाली २।)
१३९३ पं० द्वारिकाप्रसाद बनिया २।)
१२३६ पं० रामभक्ति आचार्य बनारस २।)
१००५ पं० भगवानदत्त रामगढ़ २।)
४३९ पं० उदयराम कर्नाल २।)
१३०७ लक्ष्मीप्रसाद हरिप्रसाद भावनगर २।)
१४६७ अनन्तराम बलदेव शर्मा बड़ौत २।)
१०३१ बा० प्रतापनारायण वकील रायबरेली २।)
१३८६ पं० ब्रह्मानन्द बुंदी २।)
६४२ सीताराम जी हैदराबाद २।)
५८२ पं० गणेशदत्त बड़ीभादी २।)
१४२१ चौ० लक्ष्मणसिंह कौआ २।)
८४१ महाराज टिहरी नरेश टिहरी ५)
[illegible]८ पं० बूलचन्द रायपुर रानीका २।)
[illegible] २।)
१२६८ हरगुलाल जी हिसार २।)

१०५० बा० आनन्दबक्श जी रैनावां २।)
११९१ मूलचन्द गंधाराम कोहाट २।)
८०६ पं० शिवदत्त हेहरानानकनगर २।)
२८२ पं० सूर्यप्रसाद ज्योंला २।)
१३९८ मंत्री स० ध० सभा खुर्जा २=)
१२५२ बा० मोतीलाल झालावाड़ २।)
५२४ पं० प्रभाकर शर्मा कटक १॥)
१५१२ सेक्रेटरी स० ध० सालखा २।)
१३२३ पं० हरिद्वारीलाल मनुर २)
१३२७ भूदेवमिश्र हरपुर कराह १॥)
१०८५ ठा० रतनसिंह पाताबोफ २।)
९४० बा० मूलराज धूरी २।)
११८८ पं० हरिनाथ शर्मा खाता २।)
१०२६ श्रीनिवास कोटनयना ६॥)
१०३१ ब्रजकृष्णलाल दासीनविहारीपुर २।)
४१२ मा० बुद्धामल बहरामपुर २।)
१२६२ हरिवंश पांडे लक्ष्मणछपरा २।)
१४५८ पं० लालबहादुर मोहनपुर २।)
१४७४ पं० बुधाकीराम कैथल २।)
१३७९ पं० लक्ष्मणदत्त तोशीगढ़ २=)
१३११ पं० भवानन्द देवानन्द २।)
१२०९ भिक्षाराम जी कोपालमपुर २।)
११७४ पं० रामकरण जी इन्दौर २।)
३८३ पं० मगतराम कलामं २।)
१४०८ स्वामी शिवानन्द खम्भात २।)
१४२९ बा० विश्वेश्वर दयाल मवैया [illegible])
१२१७ पं० बलदेव जी पुर [illegible])
८२३ बनवारीदास जी हलवाकुटी २।)

ते ह देवा ऊचुः क्वनु विष्णुरभूत्क्वनुयज्ञोऽभूदिति ते होचुश्छन्दोभिरभितः परिगृहीतोऽग्निः पुरस्तान्नापक्रमणमस्त्यत्रैवान्विच्छतेति तं खनन्तइवान्वीषुस्तं त्र्यङ्गुलेऽन्वविन्दंस्तस्मात्त्र्यङ्गुला वेदिः स्यात्तदुहापि पाञ्चिस्त्र्यङ्गुलामेव सौम्यस्याध्वरस्य वेदिं चक्रे ॥ ९ ॥ तदु तथा न कुर्यात् । ओषधीनां वै स मूलान्युपाम्लोचत्तस्मादोषधीनामेव मूलान्युच्छेत्तवै ब्रूयाद्यन्न्वेवात्र विष्णुमन्वविन्दंस्तस्माद्वेदिर्नाम॥१०॥

भा०—( देवाश्च वाऽअसुराश्चोभये प्राजापत्याः पस्पृधिरे ) देव और असुर दोनों ही प्रजापति परमात्मा के सन्तान परस्पर भाई २ होते हुए भी स्वभाव के विरुद्ध होने से आपस में ईर्ष्या द्वेष करने लगे (ततो देवा अनुव्यमिवासुः) लड़ाई झगड़ा होते २ असुरों की चढ़ बनी तिस से देवता लोग दब गये अर्थात् असुरों के आधीन हो गये ( अथ हासुरा मेनिरेऽस्माकमेवेदं खलु भुवनमिति ) तदनन्तर असुरों ने मान लिया कि यह प्रत्यक्ष सप्तद्वीपा भूमि लोक हमारा ही है, हमी इस के कर्त्ता धर्त्ता स्वामी मालिक हैं ॥१॥ ( ते होचुः ) वे असुर लोग आपस में बोले कि ( हन्तेमां पृथिवीं विभजामहै ) हम लोग इस पृथिवी का विभाग करें आपस में हिस्से बांट लेवें ( तां विभज्योपजीवामेति ) भिन्न २ देश प्रदेशों का राज्य बांट कर सब पृथिवी के राजा बनकर सुख भोग करें ( तामौक्षैश्चर्मभिः पश्चात्प्राञ्चो विभजमाना अभीयुः ) उस पृथिवी को बैल के चर्मों द्वारा विभाग करते हुए पश्चिम दिशा से पूर्व की ओर चले ॥ २ ॥ ( तद्वै देवाः शुश्रुवुः ) यह बात देवों ने सुनी कि ( विभजन्ते ह वाऽइमामसुराः पृथिवीम् ) उस भूमि पर अपना अधिकार जमाने के लिये इस पृथिवी के देश प्रदेशों का असुर लोग आपस में विभाग [ बांट ] करते हैं ( प्रेत तदेष्यामो यत्रेमामसुरा विभजन्ते ) जल्दी चलो हम लोग उस प्रदेश में पहुंचें जहां इस पृथिवी को असुर लोग बांट रहे हैं [ एष्यामः, क्रियापद में वर्त्तमान सामीप्य भविष्यत् में पाक्षिक लृट् लकार हुआ है ] ( के ततः स्याम यदस्यै न भजेमहीति) यदि इस पृथिवी का कुछ भी भाग हमें न मिला तो हम देवकोटि के लोग किस काम के रहेंगे ? वा किस लायक गिने जायंगे ? । अर्थात् हमारा सभी अधिकार छिन गया तो हम किसी लायक न

रहेंगे [ अस्यै, पद में षष्ठी के अर्थ में चतुर्थी विभक्ति की है जो इस ब्राह्मणभागरूप वेद में प्रायः षष्ठ्यर्थ में चतुर्थी का ही प्रयोग दीखता है ] ( ते यज्ञमेव विष्णुं पुरस्कृत्येयुः ) वे देवलोग यज्ञरूप विष्णुभगवान् को आगे करके आये ॥ ३ ॥

( ते होचुः ) विभाग क्षेत्र में आकर देवलोग बोले कि (अनु नोऽस्यां पृथिव्यामभजत ) इस पृथिवी के विभाग में हम लोगों को भी संमिलित करो ( अस्त्वेव नोऽप्यस्यां भागइति ) इस भूमण्डल में हमारा भी भाग अवश्य होना चाहिये ( ते हाऽसुरा असूयन्त इवोचुः ) तब वे असुर लोग देवों की निन्दा करते हुए से बोले ( यावदेवैष विष्णुरभिशेते तावद्वो दद्मइति) जितनी जगह में ये तुम्हारा विष्णु सोजावे [ लेट सके ] पृथिवी का उतना भाग हम तुम को देते हैं ॥ ४ ॥ ( वामनो ह विष्णुरास ) परन्तु विष्णुभगवान् वामनरूप छोटे से [ बौना ] थे। असुरों ने शोचा था कि बहुत थोड़ी एक दो हाथ पृथिवी देने पड़ेगी। परन्तु देवों ने असुरों से भी आगे दूर तक शोचलिया था इस से ( तद्देवा न जिहीडिरे ) देवों ने असुरों की बात का अनादर नहीं किया और न इस बात का दुःख माना कि असुरों ने हमें न देने के तुल्य बहुत कम हिस्सा पृथिवी में से दिया है किन्तु देवों ने उस से विपरीत यह कहा कि ( महद्वै नोऽदुर्ये नो यज्ञसंमितमदुरिति ) असुरों ने हमें बहुत बड़ा हिस्सा दिया कि जो यज्ञशाला वा यज्ञकुण्डों के परिमित भूमि दी ॥ ५ ॥

( ते प्राञ्चं विष्णुं निपाद्य छन्दोभिरभितः पर्यगृह्णन् गायत्रेण त्वा० ) तब उन देवों ने यज्ञात्मक विष्णुभगवान् को पूर्व में शिर रखते हुए लिटा कर गायत्र्यादि छन्दों के द्वारा वेदि के सब ओर परिग्रह खींचे अर्थात् वेदमन्त्रों से खींची लीकों के भीतर असुरों का प्रवेश नहीं हो सकता। प्रथम वेदि के दक्षिणभाग में पश्चिम से पूर्व को लीक खींचते हैं। मन्त्रार्थ यह है कि पूर्व लेखानुसार जिस प्रदेश से अरु नामक असुर को निकाल चुके हैं वहां वेदि की हद्द कायम करने के लिये दक्षिणादि तीन दिशा में स्फ्य के द्वारा तीन रेखा खींचना पूर्व परिग्रह कहाता है। हे यज्ञ नाम रूपात्मक विष्णो ! गायत्री छन्द रूप से भावित स्फ्य के द्वारा तुम को सब ओर से ग्रहण वा स्वीकार करता हूं ( त्रैष्टुभेन त्वा०ति पश्चात् ) तथा ( त्रैष्टुभेन० ) मन्त्र से वेदि के पश्चिम भाग में दक्षिण से उत्तर संस्थ रेखा करे। मन्त्रार्थ—हे यज्ञात्मक विष्णो त्रिष्टुप्छन्द रूप से भावित स्फ्य से तुम को परिगृहीत करता हूं ( जागतेनत्वा०

मोत्युत्तरतः ) और ( जागतेन० ) मन्त्र से वेदि के उत्तर भाग में पश्चिम से पूर्व संस्थ रेखा खींचे। मन्त्रार्थ—हे यज्ञात्मक विष्णो ! जगती छन्दरूप से भावित रूप से तुम को परिगृहीत करता हूं ॥ ६ ॥

( तं छन्दोभिरभितः परिगृह्य ) उस त्रिशवात्मक यज्ञ का छन्दों द्वारा सब ओर से परिग्रह कर ( अग्निं पुरस्तात्समाधाय ) वेदि के पूर्व शिरे पर नियत किये आहवनीय कुण्ड में अग्नि को स्थापित और प्रज्वलित कर के ( तेनार्चन्तः श्राम्यन्तश्चेरुः ) उस विष्णु रूप यज्ञ के द्वारा विष्णु भगवान् का पूजन करते और कर्मानुष्ठान जनितश्रम को प्राप्त होते हुए विचरते रहे ( तेनेमाᳫं सर्वां पृथिवीᳫं समविन्दन्त ) उस यज्ञात्मक विष्णु के आधार स्वरूप स्थान से समस्त पृथिवी को देव लोग प्राप्त हो गये अर्थात् सब पृथिवी में देवों का अधिकार हो गया, असुरों को कुछ भी भाग नहीं मिला ( तद्यदेनेमाᳫं सर्वाᳫं समविन्दन्त तस्माद्वेदिर्नाम ) सो जो उस यज्ञ के द्वारा इस सब पृथिवी का देवों ने लाभ किया इसी से यज्ञिय भूमि का नाम वेदि हुआ है ( तस्मादाहुर्यावती वेदिस्तावती पृथिवी ) तिस से यह भी कहते हैं कि जितनी बड़ी वेदि है उतनी ही बड़ी पृथिवी है अर्थात् दैवी यज्ञ में सभी पृथिवी वेदि रूप है ( इत्येनया हीमाᳫं सर्वाᳫं समविन्दन्त ) क्योंकि इस छोटी सी वेदि के ऊपर परिग्रह पूर्वक यज्ञ करने द्वारा ही इस सब पृथिवी को देवों ने प्राप्त किया था ( एवᳫं हवाऽइमाᳫं सर्वाᳫं सपत्नानाᳫं संवृङ्क्ते निर्भजत्यस्यै सपत्नान्यएवमेतद्वेद ) जो पुरुष इस बात का ठीक २ तत्त्व जान लेता है वह भी यज्ञ के द्वारा शत्रुओं का वर्जन करता और इस सब पृथिवी का निरन्तर सेवन करता अर्थात् स्वतन्त्र राजा हो सकता है ॥ ७ ॥

( सोयं विष्णुर्ग्लानः छन्दोभिरभितः परिगृहीतोऽग्निः पुरस्तान्नापक्रमणमास ) तीन दिशा में मन्त्रों द्वारा रेखा हो जाने से और पूर्व दिशा में अग्नि के विद्यमान होने से वह यज्ञात्मक विष्णु इधर उधर न जा सकने से थका हुआ ग्लानि को प्राप्त होकर ( स ततएवौषधीनां मूलान्युपमुम्लोच ) वह उसी कारण से भूमि के भीतर घुस के ओषधियों के मूलों को प्राप्त हो के छिपगया ॥ ८ ॥
( ते ह देवा ऊचुः ) वे देवता लोग बोले कि ( क्व नु विष्णुरभूत्क्व नु यज्ञोऽभूदिति ) यज्ञात्मक विष्णु कहां अन्तर्धान होगये ( ते होचुश्छन्दोभिरभितः परिगृहीतोऽग्निः पुरस्तान्नापक्रमणमस्ति ) तीन दिशाओं में मन्त्रों से घान खींची

गयी है पूर्व दिशा में अग्नि विद्यमान है निकल जाने का कोई मार्ग नहीं है इस से ( अग्नेवाग्नित्वच्छतेति ) यहीं खोजो ( तं खनन्तइवान्वीषुः ) उस विष्णु रूप यज्ञ को खोदते हुए खोजने लगे ( तं त्र्यङ्गुलेऽन्वविन्दंस्तस्मात्त्र्यङ्गुला वेदिः ) पृथिवी को खोदते हुए विष्णुरूप यज्ञ को तीन अङ्गुल पर प्राप्त किया तिस से अब भी तीन अङ्गुल गहरी यज्ञ की वेदि खोदी जाती है ( तदुहापि पाङ्क्तिस्त्र्यङ्गुलामेव सौम्यस्याध्वरस्य वेदिं चक्रे ) सो पांक्ति नामक ऋषि ने भी सोमयाग की वेदि तीन ही अंगुल गहरी की थी ॥ ९॥ ( तदु तथा न कुर्यात् ) सो वैसा न करे ( ओषधीनां वै स मूलान्युपाम्लोचत्) वह यज्ञात्मक विष्णु ओषधियों के मूलों में जाकर छिपगया था ( तस्मादोषधीनामेव मूलान्युच्छेत्तवै ब्रूयात् ) तिस से अध्वर्यु अग्नीध से कहे कि ( ओ. षधीनामेव मूलान्युच्छेत्तवै ) तब अग्नीध् वेदि को खोदे ( यन्न्वेवात्र विष्णुमन्वविन्दंस्तस्माद्वेदिर्नाम ) जिस कारण ओषधियों के मूलों में ही खोदने पर देवता लोग यज्ञात्मक विष्णु को प्राप्त हुए थे, तिसी से [ विद्लृलाभे ] धातु से बना अन्वर्थ वेदि नाम हुआ ॥ १० ॥

भा०—देव तथा असुर दोनों ही प्रजापति के सन्तान हैं। इसी से वह ईश्वर पारापारी से दोनों को ही राज्यादि संसारी भोग देता है। यद्यपि असुर उसकी दृष्टि में कुपुत्र हैं तथापि वे प्रजापति के सन्तान ही हैं। आज्ञाकारी न होने का फल भी असुरों को मिलता ही रहा है। (परमात्मा का यह स्वाभाविक काम खेल तमाशा के तुल्य है कि वह संसार की उत्पत्ति स्थिति प्रलय करे, ये ही तीनों काम शुभाशुभ भोग स्वरूप हैं वा यही बन्धन है और इन्हीं से छूटना मोक्ष है) आसुरी संपत् बन्धन का हेतु और दैवी संपत् मोक्ष का हेतु है। जैसे अन्धकार कुछ न हो तो प्रकाश भी किस को कहा जाना जाय ? वा जैसे बुराई अधर्म कुछ न हो तो भलाई वा धर्म भी कुछ नहीं ठहर सकता वैसे ही बन्धन रूप उत्पत्यादि न हों तो मोक्ष भी कुछ नहीं ठहर सकता। इसी के अनुसार असुर वा आसुरी संपत्ति कुछ नहो तो देव वा दैवी संपत् भी कुछ नहीं ठहर सकती, इसलिये अन्धकारादि के तुल्य असुरों का होना भी स्वभाव सिद्ध है। जैसे दुःखादि का होना सुखादि का हेतु वा साधन है वैसे असुर भी देवों के साधन वा हेतु रूप हैं। इस से अन्धकारादि असुरों को क्यों बनाया यह संदेह मिट जाता है। अध्यात्म अधिदैव तथा अधिभूत इन तीनों दशा में देव असुर दोनों अनादि काल से चले आते

# ब्राह्मणसर्वस्व

भाग ६] उत्तिष्ठतजाग्रतप्राप्यवरान्निबोधत [अङ्क । ६

यत्रब्रह्मविदोयान्ति दीक्षयातपसासह ।

ब्रह्मा मा तत्र नयतु ब्रह्माब्रह्मदधातु मे ॥

## मंगलाचरणम्

यत्पुरुषंव्यदधुः कतिधाव्यकल्पयन् ।

मुखंकिमस्यासीत्किंबाहू किमूरूपादाउच्येते ॥१०॥

अ०—प्रश्नोत्तररूपेण ब्राह्मणादिसर्गं दर्शयितुं ब्रह्मविदां प्रश्नाः प्रदर्श्यन्ते । सर्गारम्भकाले प्रजापतेः प्राणरूपा देवा यद् यदा मानुषादिरूपं व्यदधुः कालवशेनोत्पादितवन्तस्तदा कतिधा कतिप्रकारैर्व्यकल्पयन् विशेषेण कल्पितवन्तः । अस्य समष्टिरूपस्य विराडाख्यपुरुषस्य प्रजापतेर्मुखं किमासीत्किं बाहू ऊरू चास्तां किं च पादौ—उच्येते ॥ १० ॥

भा०—वर्णाश्रमादिकं सर्वमुपाधिवशादेव कल्पितमस्ति वेदेन व्यकल्पयन्निति क्रियापदादेव वर्णादीनां कल्पितत्वमुपपादितमस्ति । तथा चोक्तम्—नानोपाधिवशादेव जाति वर्णाश्रमादयः । आत्मन्यारोपितास्तोये रसवर्णादिभेदवत् । इत्यात्मबोधस्तोत्रस्थं वचः । वर्णानां चतुष्टमेव मुख्यमन्त-

रालास्तु बीजक्षेत्रयोर्यस्य यत्र प्राबल्यं तत्रैव चतुर्ष्वन्तर्भवन्ति विशेषेण त्वधर्माचारात्पादजेषु तेषामन्तर्भावः संभावनीयः। एतच्चतुर्विधप्रश्नेनैव प्रदर्शितम्। देवादिसृष्टावपि सर्वत्र वर्णविभागोऽपेक्षितस्स च मानुषरूपे देहे विशेषेण कर्मभेदाय वर्णभेदङ्दृष्यते ॥ १० ॥

भाषार्थः—प्रश्नोत्तर रूप से ब्राह्मणादि वर्णों की रचना दिखाने के लिये ब्रह्मज्ञानियों के प्रश्न दिखाते हैं। सृष्टि के आरम्भकाल में प्रजापति परमात्मा के प्राणांश रूप देवों ने ( यत्पुरुषं व्यदधुः ) जब काल के आधीन होकर मानुषादि रूप शरीरों को प्रकट किया तब ( कतिधा व्यकल्पयन् ) कितने प्रकारों से शरीर कल्पित कियेगये ( अस्य मुखं किमासीत् ) इस समष्टि रूप विराट् पुरुष प्रजापति परमात्मा का मुख कौन हुआ वा मुख से कौन हुआ ( किं बाहू किमूरूपादाउच्येते ) तथा बाहू जंघा और पग कौन २ हुए अथवा बाहू आदि किस २ अङ्ग से कौन २ पैदा हुए ॥

भा०—जैसे जल से हुए तरंग बुद्बुदादि भी जल ही रूप होते, पृथिवी से हुए विकार भी वास्तव में पृथिवी ही होते हैं। वैसे भगवान् के मुखादि से होने वाले ब्राह्मणादि भी भगवत् के मुखादि रूप ही हैं। इसी अभिप्राय से एक विभक्तिक समानाधिकरण द्वारा कार्य कारण संबद्ध दिखाये हैं, कारण पद को पञ्चम्यन्त नहीं कहा। वर्णाश्रमादि सब मायोपाधि के कारण कल्पित हैं। यह बात वेद ने ( व्यकल्पयन् ) पद से दिखादी है। आत्मबोध में लिखा है कि प्राकृतसत्त्वादि गुणों के न्यूनाधिक भेद से बनी शरीरोपाधियों के भेद द्वारा जाति वर्ण और आश्रम एक ही आत्मा में कल्पित माने जाते हैं कि जैसे एक ही जलतत्त्व में पृथिवी के गुण भिन्न २ होने से जल ही मीठा खारी पाचक आदि माना जाता है। वास्तव में वे गुण जल के नहीं हैं। चार ही वर्ण मुख्य हैं, स्त्री पुरुषों की ऊंचता नीचता में से जो अंश प्रबल हो उसी के अङ्ग भाव में वर्ण संकर संमिलित हो कर चार में ही आजाते हैं। और विशेष कर व्यभिचार के अधर्मरूप होने से संकरजातियां शूद्रों में गिनी जाती हैं। वर्णों का चार होना चतुर्विध प्रश्न से दिखाया है। देवादि सभी सृष्टि में वर्ण विभाग होना इष्ट है परन्तु मानुष रूप में विशेष कर कर्म भेद दिखाने के लिये वर्ण भेद की अधिक आवश्यकता शास्त्र ने मानी है ॥

## ब्रा० स० गत अं० ५ पृ० १७८ से आगे दो का व्याख्यान।

पूर्वकाल में ऐसे २ मनस्वी पुरुष अनेक होते थे तभी भारतवर्ष पूर्ण उन्नति को प्राप्त था, जब से ऐसे लोगों का अभाव हुआ तभी से इस देश की अधोगति हुई तभी से अन्यदेशवासी यवनादि को यहां अधिकार जमाने का अवसर मिला। अब भगवान् की कृपा होगी तो भविष्यत् में फिर भी मनस्वी लोग प्रकट होंगे तबहीं ठीक २ देश का सुधार वा उद्धार हो सकेगा। जिन देशहितैषि लोगों के मन में मनस्वी होने की पूर्णकामना जागृत होगी उन्हीं के सन्तानों में पूर्णतया मनस्वीपन आवेगा तब वे ही लोग भारत की नौका पार करेंगे ॥

आलस्यंहिमनुष्याणां शरीरस्थोमहान्रिपुः ।
नास्त्युद्यमसमोबन्धुः कुर्वाणोनावसीदति ॥१५॥

भा०—संसार भर में मनुष्य के जितने शत्रु हो सकते हैं उन सब में आलस्य ही सब से बड़ा वैरी है। और सब मनुष्यों के लिये संसार में जितने हितकारी मित्र हो सकते हैं उन सब से बड़ा हितकारी उद्यम वा अपने कल्याणार्थ परिश्रम करना ही है। शुभ काम करता हुआ कोई भी दुःख नहीं पाता, इस से इन ही दो को खास कर शत्रु मित्र समझ लेना चाहिये। दुःख देने वा हानि करने वाला शत्रु कहाता है, सो आलस्य से अधिक हानि करने वाला अन्य कोई नहीं है। आलसी को ही अन्य शत्रु भी दबा लेते हैं, उद्योगी के अन्य शत्रु भी स्वयं शान्त हो जाते हैं। हितकारी मित्र कहाता है, जैसे वृक्ष पर ही फल लगते हैं, तो फल चाहने वाले का कर्त्तव्य है कि वह वृक्ष लगावे, वैसे ही अपना वा अपनी जाति का वा अपने देश का हित चाहता हुआ मनुष्य उचित उद्योग करे तो हित स्वयमेव हो जायगा। जैसे पूर्व को चलता हुआ पश्चिम के देश में किसी प्रकार भी नहीं पहुंच सकता, वैसे ही शुभ उद्योग करता हुआ कोई भी दुःख नहीं पा सकता ॥

मात्सर्यमुत्सार्यविचार्यकार्य मार्याःसमर्यादमिदंवदन्तु ।
सेव्यानितम्बाःकिलभूधराणा-मुतस्मरस्मेरविलासिनीनाम् ॥१६॥

भा०—हे आर्य सज्जन लोगो! मत्सरता को छोड़ कर्त्तव्य को विचार मर्याद रखते हुए सोच समझ के सच कहो कि पहाड़ों के नितम्ब (मध्यभाग)

सेवने योग्य हैं वा काम की उमङ्ग से किंचित हंसते हुए मुख वाली विला-सिनी स्त्रियों के नितंब सेवने योग्य हैं ? । यदि शोचो तो स्त्रियों के नितंब मलमूत्रादि युक्त हैं, पर्वत के मध्य भाग अति पवित्र हैं । इन के सेवन का परिणाम दुःख है । उन का परिणाम अनन्त सुख है, वहां राग यहां विराग है ( नास्ति त्यागसमं सुखम् ) यदि कोई रागी त्याग सुख का अनुभव करे तो जान सकता है कि त्याग सुख के सामने काम सुख कुछ नहीं है मध्य कोटि यह है कि नियत समय तक इस सराय में ठहर कर पीछे दूसरे परमार्थ के पड़ाव में जीवन यात्रा पूरी करे तो दोनों का अनुभव हो सकता है ॥

इस १६ सोलहवें प्रमाण में यह भी अन्तर्गत है कि यदि मनस्वी देशहि-तैषी साहसी उद्योगी लोगों में से कोई २ स्वदेशहित करने का बीड़ा उठा-कर वेदादिशास्त्रों पर पूरा विश्वास रखते हुए उत्तर के पहाड़ों में जाकर केवल देशहित की कामना से अटल ब्रह्मचारी बन कर तप करते हुए पहा-ड़ों के नितम्बों का सेवन करें तो देश हित सम्बन्धी परमानन्द के भागी वे लोग अवश्य होंगे । क्योंकि ऐसे २ संसारी कार्य सिद्धियों की कामना से किये तपोऽनुष्ठान द्वारा हमारे पूर्वज अनेक बड़े २ कामों को सिद्ध करते रहे हैं ॥

येनैवाम्बरखण्डेन संवीतोनिशिचन्द्रमाः ।
तेनैवचदिवाभानःरहोदौर्गत्यमेतयोः ॥१७॥

भा०—आकाश के जिस हिस्से से संबद्ध चन्द्रमा रात में चलता है उसी आकाश मार्ग से दिन में सूर्य भागा करता है । आश्चर्य है कि इन दोनों की बड़ी दुर्गति हो रही है ॥

सूर्य चन्द्रमा की दुर्गति दिखाना कवि का उद्देश नहीं है, किन्तु यह अन्योक्ति से अन्य पर डालकर अन्यों के लिये कहा गया है कि धन वा काम भोग संबन्धी जिन २ सुखों के लोभ से अनेक मनुष्यों को बड़ी २ विपत्तियों में पड़े महा दुःख भोगते हुए नये २ मनुष्य देखते भी हैं तो भी उन के विषय भोग पूरे होने पर अन्य लोग उन्हीं विषयों के लोभ से विपत्तियों में पड़ जाते हैं । जैसे किसी जुआरी, नशेबाज वा वेश्यागामी पुरुष ने जुआ आदि के व्यसन में फंसकर अपना सर्वस्व नाशकर दिया, अन्य लोग उस की वैसी दुर्दशा देखते हुए भी उन्हीं दुर्व्यसनों में फंसते जाते हैं, यह आश्चर्य है ॥

## ग्रा० स० अं० ५ पृ० १८८ से आगे जैनमत समीक्षा ।

**वात्स्यायनीयन्यायभाष्ये ।**

**विषादप्यमृतंग्राह्यममेध्यादपिकाञ्चनम् ।**

**नीचादप्युत्तमांविद्यां स्त्रीरत्नंदुष्कुलादपि ॥**

इति मनुस्मृतौ—भा०—वात्स्यायन ऋषि कहते हैं कि ऋषि नाम वेद पारग वेद के तत्वज्ञानी, आर्य नाम मध्य कोटि के सभ्य सज्जन प्रतिष्ठित लोग तथा म्लेच्छ नाम अंगरेज मुसलमानादि ( संस्कृत विद्या के वेदादि शास्त्रों को सर्वोपरि जो लोग नहीं जानते तथा जो ठीक शुद्ध शब्द नहीं बोल सक्ते ) इन ऋषि आर्य और म्लेच्छ तीनों प्रकार के मनुष्यों में सत्यवादी आप्त हो सकते हैं, आप्त पुरुष की कही बात का प्रमाण सब को मानना चाहिये । जैसा सुना जाना वा सोच विचार के निश्चय किया है वैसा ही ज्यों का त्यों ठीक २ सत्य संसार भर के हित के लिये कहने वाला पुरुष आप्त कहा जाता है । वह मनुष्य भंगी चमार आदि कैसा ही नीच जाति का हो वा अंगरेज मुसलमान आदि कोई भी क्यों नहो, पर सत्यवादी आप्त हो तो उस के उपदेश को प्रामाणिक मानना चाहिये, यह सनातन धर्मी हिन्दुओं का सिद्धान्त सदा से चला आता है । पर जैन मत का सिद्धान्त ऊपर लिखा गया है कि जैन मत से विरुद्ध कोई मनुष्य कैसा ही विद्वान् सत्यवादी धर्मात्मा क्यों न हो तो भी जैनी लोग उस का परित्याग ही अवश्य करें । भला सोचिये कि यह कैसा अन्याय है कि अन्यमत के अच्छे को भी अच्छा न मानकर त्याज्य माना जावे ॥

इस प्रसंग में यह भी जता देना उचित है कि म्लेच्छ शब्द का अर्थ संस्कृत में नीच नहीं है, किन्तु ( म्लेच्छ अव्यक्तेशब्दे ) धातु से यह शब्द बना है । उस का अर्थ यह है कि जो संस्कृत के नियमानुसार शुद्ध और स्पष्ट उच्चारण नहीं कर सकता वह म्लेच्छ है । ऐसे ब्राह्मणादि भी अनेक हैं वे भी म्लेच्छ कहे जा सकते हैं, तथापि उक्त अर्थ के अनुसार द्वीपान्तर निवासी विशेष कर म्लेच्छ पदवाच्य ठहरते हैं । व्याकरण महाभाष्य में लिखा है कि—

**म्लेच्छो हवाएषयदपशब्दः म्लेच्छा माभूमेत्यध्येयंव्याकरणम् ॥**

अर्थात् संस्कृत व्याकरण न पढ़ने से ब्राह्मणादि द्विज भी म्लेच्छ हो जाते हैं । क्योंकि व्याकरण जानने से ही ठीक शुद्ध उच्चारण होता है ॥

वात्स्यायन महर्षि ने यह भी कहा है कि अन्य किसी भी मतावलम्बी की जो बातें अपने मन्तव्य से विरुद्ध न हों वा अपने अनुकूल हों उन २ को अच्छा मान लेना चाहिये। तदनुसार हिन्दु लोगों का मत है कि कुरान शरीफ तथा बाइबल शरीफ आदि में लिखीं अच्छी २ बातों को भी अच्छा ही कहना मानना चाहिये, इसी का नाम गुणग्राहकता है। परन्तु ऊपर लिखे अनुसार जैनों का मन्तव्य इस से भी विरुद्ध है॥

मनु जी अपने धर्मशास्त्र में कहते हैं कि विष से भी अमृत निकल सकता हो तो उस को निकाल लेना चाहिये, तथा अपवित्र विष्ठा मैला मूत्र से भी सुवर्ण को निकाल कर शुद्ध कर लेवे और किसी नीच कौम से भी उत्तम गुण वा विद्या को सीख लेना चाहिये। इसी के अनुसार अनेक भारतवासी लोग अंगरेजों के भी अच्छे २ गुणों को ग्रहण कर लेने का उद्योग कर रहे हैं। परन्तु हमारे जैनी भाइयों का मन्तव्य इस से भी विरुद्ध है। जैनियों को चाहिये कि वे अपने मत का संशोधन करें। यदि कोई महाशय यह शंका करें कि—सनातनधर्म के ऋषि प्रोक्त ग्रन्थों में यह भी तो लिखा है कि—

(मधुविषसंपृक्तान्नमनादेयम्)

मीठा और विष दोनों जिस में मिले हों ऐसा अन्न ग्राह्य नहीं किन्तु त्याग देने योग्य है। इस के अनुसार जिन मतों में अच्छी बुरी दोनों प्रकार की बातें मिली हों उन को त्याग देना चाहिये। इस का संक्षेप से उत्तर यह है कि—जिस अन्न में मीठा तथा विष दोनों मिले हैं उस में से शुद्ध मीठा जिस में विषांश न आवे निकल सकना संभव नहीं, इस कारण वह सभी त्याज्य है। तदनुसार जिस मत की अच्छी बात लेने से दोष भी साथ आवें उसे भले ही त्याग करदे, पर ऐसा नियम सर्वत्र नहीं है कि सर्वत्र ही शुद्धांश पृथक् न हो सके, जैसे मलिनांश से मिला हुआ भी सुवर्ण पृथक् होने पर शुद्ध ही होता है वैसे अनेक उत्तम गुण भी बुरे अंशों के साथ दुर्गुण नहीं हो जाते, पृथक् होने पर ठीक २ शुद्ध ही दीखते हैं उन्हीं को सर्वत्र से ग्रहण कर लेवे॥

सू० २९ में लिखा है कि अन्य दर्शनी अन्यमत वालों का दर्शन भी जैनी लोग न करें। ऐसी दशा में जैन लोग किसी निर्जन वन में जाकर बसें अथवा अन्य मत वालों को देखते ही आंखें बंद कर लिया करें। सू० ९५ में लिखा है कि हरिहरादि कुदेवों की विभूति नरक का हेतु है। जैन मत के प्रायः सभी

वयमिहपरितुष्टा वल्कलैस्त्वंचलक्ष्म्या,
समइहपरितोषो निर्विशेषोविशेषः ।
सतुभवतिदरिद्रो यस्यतृष्णाविशाला,
मनसिचपरितुष्टे कोऽर्थवान्कोदरिद्रः ॥१८॥

भा०—इस जगत् में हम ( विरक्त लोग ) वृक्षों के वक्कल पहन कर संतुष्ट हैं, और तुम धनी लोग अपने धन से संतुष्ट रहो, हमारा तुम्हारा संतोष बराबर है। जगत् में दरिद्र वह है जिस की तृष्णा अपार है [ तुम्हें संतोष नहीं इस से तुम दरिद्र हो, हमें संतोष हो गया इस से हमारी दरिद्रता दूर हो गयी, यही हम तुम में भेद है ] मन के संतुष्ट हो जाने पर न कोई दरिद्र तथा न कोई धनी है ॥

आशय यह है कि धनी और दरिद्र इन दोनों में विरक्त संतोषी दरिद्र हो तो वह धनी से भी बड़ा मान्य है। इसी सिद्धान्त से भारत वर्ष के तपस्वी ब्राह्मण राजाओं के मान्य पूज्य होते थे और वे लोग बड़े २ राजाओं को भी छोटा तृणमात्र समझते थे, उन्हीं ब्राह्मणों की आज्ञा में राजा लोग चलते थे, तपस्वी विरक्त संतोषी ब्राह्मणों के तपोबल से भूमण्डल कांपता था, अपना२ काम राजादि ठीक २ करते थे, तभी भारत वर्ष की उत्तम दशा थी। अब ब्राह्मण तपोधन नहीं रहे यही दुर्दशा का कारण है ॥

यूयंवयंवयंयूय-मित्यासीन्मतिरावयोः ।
किंजातमधुनायेन यूयंयूयंवयंवयम् ॥ १९ ॥

भा०—जो तुम हो सोई हम, जो हम हैं सो तुम हो, ऐसी मति हम तुम दोनों की थी, अब क्या हो गया? जिस से तुम तुम्हीं हो गये और हम हमी हो गये। अभिप्राय यह है कि संसारी दशा में तो जिन दो में अत्यन्त प्रेम हो जाता है, वे दोनों आपस में भेद भाव छोड़ के ऐसा वर्त्ताव करते हैं। और यदि उन में से एक को वैराग्य हो जावे तो दूसरा मित्र उस विरक्त से ऐसा कह सकता है। और यदि प्रेम के विचार को छोड़ के ज्ञान काण्ड की ओर ध्यान दिया जाय तो एक ही चेतनात्मा तुम हम दोनों में विद्यमान है वहां चाहें तुम कहो तो दोनों ही तुम हैं, यदि हम कहो तो दोनो हमी हैं, तब ( तत्त्वमसि, अहंब्रह्मास्मि ) इन महावाक्यों का आशय निकलेगा। किसी

ने कहा हम पूछते हैं तुम कौन हो, उसने जबाब दिया कि हम हैं। यहां पूछने वाले का हम और जबाबवाले का हम दोनों एक हो गये। पूछने वाला जबाब पाकर बड़ा प्रसन्न हुआ कि जब हमी हम हैं तो बड़ा आनन्द है। ज्ञान में अभेदवाद है, हम हमी सब हैं वा तुम तुम्हीं सब हो। यदि ज्ञान कोटि से च्युत हुआ कोई विषय लंपट हो जावे तो ज्ञानी उस विषयी से कहे कि वास्तव में तुम हम वा हम तुम एक ही तो थे सो अब क्या हो गया कि जो तुम २ और हम २ पृथक् २ हो गये। अथवा ज्ञानी पुरुष एकात्मवाद को लेकर सभी पशु पक्षी वृक्षादि से कहता है कि वास्तव में तुम हम एक ही थे तथा हैं क्योंकि जैसे तालाब नदी और घटादिस्थ सब विभक्त जलों में एक सूर्य वा चन्द्रका प्रतिबिंब एक ही वस्तु है, वैसे सब स्थावर जंगम में एकही आत्मा हम वा तुम कहाता है। अब यह क्या माया जाल फैल गया जो तुम २ हम २ हो गये॥

उत्पादकब्रह्मदात्रो-र्गरीयान्ब्रह्मदःपिता।
ब्रह्मजन्महिविप्रस्य प्रेत्यचेहचशाश्वतम्॥ २०॥

भा०- शरीर का उत्पादक और वेद पढ़ाने वाला गुरु इन दोनों में पिता से गुरु बड़ा है, क्योंकि वेद पढ़ने से तत्त्वज्ञान की हालत बदलना रूप जो जन्म होता है वह नाश रहित नित्य है, उस आत्मतत्त्वज्ञान की हालतरूप जन्म का कभी नाश नहीं होता। शरीर के जन्म दाता पिता की जिन अंशों में श्रेष्ठता है उस का खण्डन यहां नहीं है, किन्तु यह तत्त्वज्ञान की प्रशंसा-रूप अर्थवाद है कि साङ्ग तथा सार्थक वेद को अवश्य पढ़ना चाहिये क्योंकि वेद के तत्त्वज्ञान से अधिक श्रेष्ठ वा कल्याणकारी और कुछ नहीं है॥

यंमातापितरौक्लेशं सहेतेसम्भवेनृणाम्।
नतस्यनिष्कृतिःशक्या कर्त्तुंवर्षशतैरपि॥ २१॥

भा०-सन्तानों की उत्पत्ति और पालन पोषण करने में माता पिता दोनों जिस क्लेश को सहते हैं, सन्तान लोग उस का बदला सैकड़ों वर्षों में भी नहीं दे सकते। इसलिये पुत्रादि सन्तानों को अत्यन्त उचित है कि उन के अनुकूल प्रियाचरण करते हुए सेवा शुश्रूषा द्वारा उन को सन्तुष्ट प्रसन्न करें॥

परदारेषुजायेते द्वौसुतौकुण्डगोलकौ।
पत्यौजीवतिकुण्डःस्यान्मृतेभर्त्तरिगोलकः॥ २२॥

## ब्रा० स० अं० ५ पृ० १८६ से आगे शिवलिङ्गपूजा ।

भगवान् ही शुभाशुभ का फल सुख दुःख भोग के देने वाले हैं अन्य कोई नहीं, और भगमाया के स्वामी होने से ही भगवान् को विद्वान् लोग भर्ग कहते हैं ॥ १०३ ॥ भग नाम प्रकृति माया से युक्त नाम सगुण महादेव जी की पूजा करे और सभी चिन्हों को शिवलिङ्गरूप से देखे । लोगों के प्रेरक वा अन्तर्यामी सूर्यनारायण हैं, वा यों कहो कि जो प्रेरक वा अन्तर्यामी है उसी का नाम सूर्य है, इस से प्रेरणा ही सूर्य का चिन्ह है ॥ १०५ ॥ इस से लिङ्ग शरीरादि में प्रेरणा करने वाले लिङ्गी पुरुष की पूजा प्रेरणारूप लिङ्गद्वारा भी करना उचित ही है, तब प्रेरणा भी एक प्रकार का शिवलिङ्ग है । लिङ्ग नाम चिन्ह का अर्थ चिन्ह वाला है, उस चिन्ह वाले को प्रतीत कराने वाला चिन्ह लिङ्ग कहाता है ॥ १०६ ॥ लिङ्ग नाम चिन्ह ही अपने वाच्यार्थ शिव पुरुष को प्रतीत कराता है । और जो जिस को प्रतीत कराने वाला है उस में भी उस का सूक्ष्मांश विद्यमान अवश्य रहता है, इसलिये उस चिन्ह को भी शिवात्मक भावना से देखना उचित ही है । शिव और शक्ति के चिन्ह का एकत्र मेल होना भी शिवलिङ्ग कहाता है । जड़ चेतन सब संसार भर में दो वस्तु वा दो प्रकार की स्थूल वा सूक्ष्म शक्तियों के मेल से ही सब काम चल रहे हैं । उस सभी मेल में ज्ञानी पुरुषों की शिवलिङ्गभावना प्रबल होने से सर्वत्र शिव ही शिव दीखते हैं, इससे विषयवासना भी मन्द हो जाती है ॥१०७॥

इस प्रसंग में यह भी जता देना उचित है कि लोक व्यवहार की व्यवस्था तो वैसे ही ठीक चला करती है कि जैसे नियम धर्म शास्त्रकारों ने नियत किये और तदनुसार व्यवहार में भी उन का प्रचार हुआ है । परन्तु ज्ञान मार्ग का विषय उस से भिन्न ही है, ज्ञान संबन्धी विचार जो कुछ लिखा वा कहा जाता है वह केवल समझाने मात्र के लिये होता है किन्तु व्यवहार में नहीं लाया जाता । जैसे कोई सुन्दरी स्त्री मर जावे तो जीवित दशा में उस के गुप्ताङ्गों में जो भावना थी वह भावना मुर्दा शरीरस्थ गुप्ताङ्गों में किसी को नहीं रहती, तथा समझदारों को यह भावना अवश्य हो जाती है कि इस मुर्दा के गुप्ताङ्ग भी चर्म, रुधिर, मांस, हड्डी आदि रूप पञ्चतत्वों के विकार महा अशुद्ध हैं, किन्तु स्पर्श करने योग्य इस में कुछ नहीं है । इस लिये मुर्दा के स्पर्श से भी ग्लानि तथा भय होता है, पर ऐसा होने पर भी वह

वश समझने के लिये ही रहता है किन्तु स्त्री के मुर्दा शरीर को भी भस्म कर देने वा गाड़ देने पर्यन्त नग्न कर देना व्यवहार में कदापि उचित नहीं समझा जाता॥

भो विधाता की गति बड़ी विचित्र है कि चेतना युक्त शरीर में चेतन का स्पर्श करना तो नहीं बनता पर तो भी उस शरीर के स्पर्श में सुख प्रतीत होता और उसी मुर्दा शरीर का स्पर्श दुःख का हेतु है। हमारा प्रयोजन यह है कि जैसे मुर्दा शरीर के गुप्ताङ्गों में सर्व साधारण की भावना बदल जाती है, जीवित के अङ्गों की सी भावना नहीं रहती। तथा अत्यन्त छोटे २ कन्या पुत्रों के अङ्गों में भी बड़े २ स्त्री पुरुषों के अङ्गों की सी भावना किसी को नहीं होती, इसी से उन के अंग ढांपे रखने की विशेष आवश्यकता नहीं मानी जाती, क्योंकि उन में काम विकार नहीं इस से वे निराकार हैं, इसी प्रकार ज्ञानी पुरुषों के गुप्ताङ्गों में भी कामियों कीसी भावना नहीं रहती किन्तु उन को सर्वत्र शिवात्मक भावना हो जाती है॥

शास्त्रकार यह मानते हैं कि बाल्यावस्था में भी राग द्वेषादि होते तो अवश्य हैं परन्तु बालकों में उन की प्रसुप्त दशा रहा करती है, शोचने का स्थान है कि बालकों के जिन अङ्गों में माता पितादि किसी को लेशमात्र भी संकोच वा लज्जा बाल्यावस्था में नहीं होती, उन्हीं युवावस्था के अङ्गों में कितनी बड़ी प्रबल लज्जा और संकोच हो जाता है। इस का मूल कारण काम की वासनाओं का जागना है। ऐसी दशा में ज्ञानी पुरुष के चित्त में सूक्ष्म वासना रूप काम का जो बीज है वह यदि ज्ञान योगाग्नि से भूंज दिया जाय जिस से वह दग्ध बीज कल्प हो जावे तो उस के भी लज्जा संकोच नष्ट क्यों न होंगे ?। अर्थात् अवश्य होंगे॥

इस शिवलिङ्ग पूजा के प्रसंग में पूर्वोक्त विचार लिखने का अभिप्राय यह है कि जैसे बाल्यावस्था का दृष्टान्त मान कर युवावस्था में कोई नंगा नहीं फिर सकता, वैसे ही ज्ञान दशा में होने वाली भावना का दृष्टान्त अज्ञानियों में नहीं घट सकता। सब चराचर जगत ज्ञानी को शिव और शक्ति स्वरूप ही दीखता है। स्त्रीत्वमात्र में शक्ति भावना और पुंस्त्वमात्र में शिव भावना हो जाती है। काम के विकार इस ज्ञान की दशा से कई दर्जे पहिले रह जाते हैं। इस से ज्ञानी में यदि कामासक्त होने का संदेह कोई करे तो भूंजे हुए जौ चना उगने का संदेह भी कर सकता है अर्थात् ऐसी दशा में अनहोनी असंभव सभी बातों के होने का सन्देह कर सकता है॥

ग्रन्थों में हरिहरादि को कुदेव करके लिखा है, क्या यह बड़ी भारी द्वेष बुद्धि नहीं है ? । क्या जिन के भीतर इतनी बड़ी ईर्ष्या द्वेष मत्सरता भरी हुई है वे लोग कदापि दया धर्मी हो सकते हैं ? अर्थात् कदापि नहीं। क्योंकि हिंसारूप स्थूल अधर्म का मूल वा बीज द्वेष ही है। जैनग्रन्थों में ऐसी सैकड़ों बातें लिखी हैं, जिन से साफ़ २ सब कोई जान सकता है कि इन लोगों के मन में अन्य मत वालों से बड़ा द्वेष है। यही बात अज्ञानतिमिर-भास्कर पुस्तक में भी सर्वत्र भरी पड़ी है। जिस के यहां सर्वोपरि द्वेष वा द्रोह अन्यों के साथ है वह पुरुष कदापि दयाधर्मी हो ही नहीं सकता। किन्तु यह तो कहा जा सकता है कि क्रोध वा द्वेष अथवा अन्यों के साथ वैर रखने वाला ही हिंसक हुआ करता है। इस कारण जैनधर्म के लिये (अहिंसा–परमो धर्मः) कथन भी सार्थक नहीं होता ॥

सनातनधर्म के किसी भी मान्यग्रन्थ में कहीं भी नहीं लिखा कि जैनधर्मियों के मान्य श्रीमहावीर जी आदि बुरे वा कुदेव थे, परन्तु जैनग्रन्थों में सैकड़ों जगह हरिहरादि देवों को कुदेव लिखा है। और सनातनधर्मियों ने एक वाक्य से जैनमतानुयायियों को भी ईश्वरवादी आस्तिक तो ठहरा दिया है कि–

अर्हन्नित्यथजैनशासनरताः। हनुमन्नाटके।

अ०–जैनसंप्रदायी लोग जिस भगवान् को अर्हन् नामरूप से मानते कहते हैं। इस कथन से सनातनधर्म के सिद्धान्त से तो जैन लोग भी ईश्वरवादी आस्तिक ठहर सकते हैं। मतलब यह है कि सनातनधर्म के ग्रन्थों में जैनों के साथ कहीं भी द्वेष वा वैरभाव नहीं दिखाया गया, पर जैनग्रन्थों में द्वेषभाव भरा पड़ा है। यद्यपि सनातनधर्मी जैनों को भी ईश्वरवादी आस्तिक कहते मानते हैं तथापि जैन लोग अपने को वैसा नहीं मानते किन्तु जैनग्रन्थों के सिद्धान्त से प्रतीत होता है कि उपासना, योगाभ्यासादि साधन करते २ जो जीव परमसिद्धि को प्राप्त हो गये वे ही अर्हन् आदि नामक ईश्वर वा परमेश्वर हो गये, अनादि नित्य सिद्ध कोई ईश्वर नहीं है। आप्तनिश्चयालंकार ग्रन्थ में चन्द्रसूरि ने आदिदेव अर्हन् का स्वरूप ऐसा लिखा है–

सर्वज्ञोवीतरागादि–दोषस्त्रैलोक्यपूजितः।
यथास्थितार्थवादीच देवोऽर्हन्परमेश्वरः ॥

भा०—जिस के रागद्वेषादि दोष छूट गये, सब कुछ जानने वाला, तीनों लोक में पूजित नाम प्रशंसा को प्राप्त ठीक २ सत्यवादी जो व्यक्ति देव हुआ उस का नाम अर्हन् था, वही परमेश्वर नाम सिद्धों का सिद्ध वा ईश्वरों का ईश्वर है अर्थात् शाहंशाह है। इन ऐसे गुणों वाले मनुष्य अब भी कोई कोई मिल सकते हैं तब क्या जैनलोग उन को अर्हन् देव नाम लेंगे? यदि नहीं मान लेंगे तो उन का यह लक्षण व्यर्थ हुआ। क्या सनातनधर्म में ऐसे २ ऋषि मुनि सहस्रों नहीं हो गये? तब उन सब को अर्हन् परमेश्वर क्यों नहीं मान लेते?। जैन लोगों से जब कोई कहे कि तुम लोग निरीश्वरवादी होने से नास्तिक हो, तब उन में जो कुछ पढ़ लिखे पण्डित माने जाते हैं वे लोग साधारण लोगों को धोखा देने के लिये झट कहने लगते हैं कि हम निरीश्वरवादी नहीं हैं,(किन्तु ईश्वर को सृष्टिकर्त्ता नहीं मानते हैं) देखो (देवोऽर्हन्परमेश्वरः) इत्यादि में लिखे अनुसार हम परमेश्वर को मानते हैं। सो उन का यह कथन धोखा देना इसलिये है कि इस उक्त श्लोक में सिद्ध-कोटि के मनुष्य को ही परमेश्वर मानलिया है, संस्कृतविद्या के नियमानुसार ईश्वर नाम राजा का भी है और राजाधिराज नाम शाहंशाह को परमेश्वर भी कह सकते हैं। वैसे ही समर्थ सिद्ध पुरुष ईश्वर और सिद्धों में बड़ा सिद्ध परमेश्वर कहा जा सकता है॥

अर्हन्देव के जो लक्षण ऊपर लिखे हैं वे सब सिद्ध मनुष्य में घट जाते हैं परन्तु ईश्वर के जो खास लक्षण हैं वे मनुष्य में कदापि घट ही नहीं सकते कि जैसे—

क्लेशकर्मविपाकाशयैरपरामृष्टः पुरुषविशेषईश्वरः॥

अविद्यादि क्लेश और शुभाशुभ कर्मों की वासनाओं से जो कभी लिप्त नहीं होता वही ईश्वर है। जो लोग सिद्धि को प्राप्त हो जाते वा ज्ञानयोगद्वारा जीवन्मुक्त हो जाते हैं उन में उस सिद्धि को प्राप्त होने से पहिले अविद्यादि क्लेश तथा शुभाशुभ कर्मों की वासना दुःख देने वाली अवश्य होती हैं। (परन्तु ईश्वर वह है कि जो अवतार लेता गर्भ में आता बालक बन कर ब्रजों में खेलता खाता पीता हुआ भी अविद्यादि क्लेशों तथा कर्मवासनाओं से कभी लेश मात्र भी लिप्त नहीं होता, मोह रूप अज्ञान वा ईर्ष्या द्वेषादि उस को कभी दबा नहीं सकते। कभी भी वह भ्रम वा मोह में नहीं फंसता, पूतना, तृणावर्त्त, शकटासुर आदि सब अपनी आसुरी माया से मनुष्य को मोहित करके मार सकते थे, परन्तु जो बाल रूपधारी श्रीकृष्ण परमात्मा ब्रज भूमि में आकर मानुष स्वांग रूप में प्रकट हुए थे॥ (शेष आगे)

पाठकों को स्मरण होगा कि आ० स० इसी भाग ६ अं० ३ पृ० १०२ में बा० ईश्वरीप्रसाद जी मुंडीपार निवासी का प्रश्न शिवलिङ्ग विषय में छप चुका है कि शिवपुराणस्थ धर्म संहिता प्रकरण के १० । ४९ । ५० अध्यायों में शिवलिङ्ग के पूजने का कारण अन्य प्रकार से बताया है । और तुम कुछ और लिखते हो । सो अब धर्म संहिता की कथा का विचार पाठकों के अवलोकनार्थ संक्षेप से दिखाते हैं ॥

धर्म संहिता अ० ४९ में लिखा है कि जब जल के द्वारा सृष्टि का प्रलय हुआ तब से पहिले शौनकने सूत से पूछा है कि—

पादादिह्यङ्गमूर्द्धान्तं देवानांपूज्यतेसदा ।
शंकरस्येज्यतेकस्मा ल्लिङ्गशंसस्वमेसदा ॥ २१ ॥

अर्थ—अन्य देवों के पगों से लेकर शिर तक अंग पूजे जाते हैं परन्तु शंकर भगवान् का लिङ्ग क्यों पूजा जाता है ? सो कहो । इस के बाद प्रलय का क्रम दिखाते हुये यह भी कहा है कि—

अव्यक्ताहिगतिस्तेषां नजानन्तिमनीषिण: ॥ २४ ॥

इन ब्रह्मा विष्णु तथा शंकर की गति वा लीला अति सूक्ष्म है जिस को अच्छे २ योगी ज्ञानी भी नहीं जानते क्यों कि ये ही तीनों नाम रूप धारी ईश्वर संसार की उत्पत्त्यादि करते हैं । जब सब सृष्टि जल में लीन हो गई तब तीनों देव जल में जाकर स्थित हुए, ब्रह्मा विष्णु दोनों शंकर से बोले कि आप समर्थ हो, सृष्टि करो, भगवान् शंकर हम सृष्टि करेंगे ऐसा कहकर जल में अन्तर्धान हो गये । जब दिव्य सहस्र वर्ष बीत गये और शंकर प्रकट न हुये तब विष्णु भगवान् ने ब्रह्मा जी से कहा कि मेरी आज्ञानुसार तुम सृष्टि करो । तदनुसार ब्रह्मा ने सब सृष्टि रची, तदनन्तर शंकर जल में से प्रकट हुये देखा कि सृष्टि रची हुई है, तब शंकर को क्रोध हुआ, सृष्टि का प्रलय कर देने को तयार हुये, तब ब्रह्मा जी शंकर की स्तुति करने लगे, स्तुति सुन कर शंकर संतुष्ट हुये, कहा वर मांगो, ब्रह्मा ने कहा कि मेरी रची सृष्टि वैसी ही बनी रहे प्रलय न हो, शंकर ने कहा कि सृष्टि संहार के लिये जो तेज प्रकट किया है वह कहां जावे ? । तब ब्रह्मा जी ने लोक का हित सोचकर कहा कि भगवन् ! वह तेज सूर्य मण्डल में प्रविष्ट कर दीजिये क्योंकि वहां भी भवत्तेज ही है, उसी तेज से स्थिति काल में त्रिलोकी का पालन

होगा, इसी तेज के द्वारा कल्पान्त में आप संसार का प्रलय करेंगे। तब प्रसन्न हो के हंसते हुये शंकर बोले कि सृष्टि रचने की आवश्यकता न रहने से अब इस लिंग का क्या प्रयोजन रहा? ऐसा कह कर लिंग के टुकड़े २ कर के पृथिवी पर फेंक दिया, वह लिङ्ग पृथिवी के भीतर तथा आकाश में इतना विस्तृत हुआ कि जिस का अन्त खोजने के लिये विष्णु नीचे को और ब्रह्मा ऊपर को गये पर अन्त नहीं मिला तब आकाशवाणी हुई कि इस शिवलिंग की पूजा करने से देव मनुष्यादि की सब कामना सिद्ध होगी, तब से लिंग पूजित हुआ। यह सब कथा ६६ श्लोकों में कही गयी है, हम ने संक्षेप से दिखादी है, अब इस का अभिप्राय रूप समाधान सुनिये देखिये ॥

प्रथम यह बात मान ही लेनी पड़ती है कि एक ही परमात्मशक्ति ब्रह्मा विष्णु शिव वा रुद्र नाम रूपों से ही संसार की उत्पत्ति रक्षा और प्रलयकर्त्री है। सनातन धर्म का सिद्धान्त है कि ब्रह्मा विष्णु रुद्र तीन नाम रूपों वाला एकात्मा सगुण ईश्वर वा परमेश्वर कहाता है, इस से भिन्न कोई ईश्वर वा परमेश्वर अन्य नहीं है। और वह इन्हीं नाम रूपों से सदा ही उत्पत्ति स्थिति प्रलय किया ही करता है। अब भी जो २ मनुष्यादि उत्पन्न होते, जो २ सुरक्षित हैं तथा जो २ नित्य २ ( राम २ सत्य हैं ) नोटिस देते हुये मरते जारहे हैं यह सब उत्पत्ति रक्षा और प्रलय अब भी प्रतिक्षण उन्हीं २ नाम रूपों से वही कर रहा है। जैसे वैयाकरण लोग कहा करते हैं कि ( विचित्रा खलु पाणिनेः सूत्रस्य कृतिः ) पाणिनि आचार्य ने सूत्रों की रचना विचित्र की है। तदनुसार भगवान् भी विचित्र रूप से संसार की उत्पत्ति रक्षा और प्रलय किया करते हैं। सृष्टि रचनादि भगवान् का खेल तमाशे के तुल्य एक लीला है उस की विचित्र लीला को मनुभगवान् ने भी क्रीड़ा के तुल्य कहा है कि ( क्रीडन्निवैतत्कुरुते परमेष्ठी पुनः पुनः ) वह परमेष्ठी प्रजापति खेल जैसा करता हुआ सा इस जगत् को बनाता बिगाड़ता है। श्रुति स्मृति पुराणों से यह भी सिद्धान्त सिद्ध हो चुका है कि विधाता ब्रह्मा नामरूप से ही वह संसार की रचना करता है, चाहो यों कहो कि संसार को बनाने वाला ही उस का नामरूप ब्रह्मा कहा माना जाता है। विष्णु नामरूप से ही वह रक्षा करता है, चाहे यों मानो कि उसके रक्षा करने वाले नामरूप को ही विष्णु कहा माना गया है। तथा शिव वा रुद्र नामरूपों से ही वह मोक्ष वा प्रलय करता है जिस में शिव नाम नित्य मुक्त व नाम सुख वा शान्ति स्वरूप हो जाना ही मोक्ष है ॥ शेष आगे—

## वेदप्रकाशसमीक्षा ॥

वेदप्रकाशस्य-१३ वर्षीयाङ्के २ बालचन्द्रशर्म्मा म-
हेशाश्रयमज्ञात्वा प्रालपत्प्रलिखद् व्युद्यते कुचोद्येनेत्यादि-
तदुत्तरीभूतोऽयं मे लेखो विद्वद्भिर्विचारणीयः—तत्रात्मासनु-
ष्वाप्रत्यक्षे—वै—८ । १–२ ॥ सपर्यगाच्छुक्रमकायमव्रणमिति
परमात्मनो निराकारत्वमेवेति नाङ्गीकर्त्तव्यं, द्वे वा ब्रह्मणो-
रूपे मूर्त्तञ्चामूर्त्तञ्च । यातेरुद्रशिवातनूः । बाहुभ्यामुततेनमः ।
चन्द्रमामनसोजात इत्यादिश्रुतिभिर्मूर्त्तत्वस्यापि श्रुतत्वात् ।
सर्वत्रतद्बुद्धिकरणार्थं तदुपदेश इति तु वन्ध्यापुत्रवदनक्षरं व्या-
हृतत्वान्नहि मूर्त्तत्वङ्कस्यापि सर्वत्र तद्बुद्ध्यर्थं भवितुमर्हतीति
बहुश्रुतीनां परमात्मनःसाकारतायामेव तात्पर्यम् । काश्चिच्च-
निराकारप्रतिपादनपरा अपीति निराकारत्वमपि मान्यम् ।
सर्वशक्तिमति हि न द्वयोर्विरोधो भवेत्सच सर्वशक्तिर्यां प्रयोज्यां
शक्तिस्तामाविष्करोति नाप्रयोज्यामिति नास्ति तस्य सर्व-
शक्तिमत्वे कस्यापि विदुषो विवादः । स आत्मानमशक्ति-
मन्तं विदधीतेत्याक्षेपकरणं बालस्यैव शोभते । किमुद्दिश्य
स आत्मानमशक्तं कुर्यात्किन्तेन बालादेरुपकारः किञ्चात्र-
प्रमाणमिति प्रश्नानर्होऽत्राल इत्युपेक्षणीयः । परमात्मनः सा
कारता तु भक्तानुग्रहार्थिका—तदुक्तं भगवता—परित्राणाय
साधूनामिति । अथापि विवदेथाः किं स निराकार एव त-
त्कर्त्तुं न शक्त इति । शक्त एव तथा विदधातीति को निषे
द्धुं समर्थ इति विचार्य शमं विधेहि तदेति दिक् । योहि कर्त्तु-
मकर्त्तुमन्यथाकर्त्तुञ्च शक्तस्तस्येश्वरस्य किं दुष्करं येनोच्येत
स इति कुर्यादिति—तस्य महिमानमियत्तया परिच्छेत्तुं नु
कोऽप्यलंभवेदिति यथाश्रुतमेव कुतर्कं विहाय मन्तव्यम् ॥

तथाहि श्रूयते—नैषा तर्केण मतिरापनेया प्रोक्तान्येनैव सु-

ज्ञानायप्रेष्ठ—भगवद्भ्यांव्यासकपिलाभ्यामप्युक्तम्। तर्काप्र-तिष्ठानादिति—न कुतर्कोपसदस्यात्मलाभइति। व्यापकस्य स-र्वान्तर्यामिण इति हेतुगर्भस्य मल्लेखस्य स्थूणानिखननन्या-येन द्विर्बद्धं सुबद्धं भवतीत्यनूद्य मानलेखान्तरस्य चाशयमन-भिज्ञाय द्विरुक्तिदोषं प्रलपन्बाल उपेक्ष्य एवेत्युपरम्यते। परमात्मा स्तोतव्यो मन्तव्यो निदिध्यासितव्यश्च तेनैव कर्मणा तमीश्वरोऽनुग्रहीष्यतीति लिखन्नेश्वरोभक्तेषु प्रसीदतीति प्रकटीकुर्वंश्च बालोऽनुकम्पनीय इति विरम्यते। स्वेष्ट-देवः स्वात्मनियोगिभिरेव ध्येयो न चानिगृतमानसैः। न-हिभग्ना मूर्त्तिर्मनोरमाशुभावाभवतीति त्यज्यते। विष्णुं—द-र्शयतद्रूपमिति शिवः प्रोवाच विष्णुश्च तद्रूपं दर्शयामा-सेति महतीर्लोकशिक्षणार्थं तल्लीलाकरणे न हानिरिति दि-क्। अग्रे विधवाविवाहप्रतिपादनाय चेष्टमानो बालः स्वदु-र्विलसितान्यदर्शयत्—तदन्तेष्टैरपिप्रदर्श्यंते। तथाहि—बाले-नात्र—अत्र यदादि कर्मणिक्त कृत्वा उद्वाहितेत्यस्य विवा-हारम्भवतीत्यर्थ इतियदुक्तं तन्नेत्यलेखि—बालसंस्कृतं हि दृष्ट्वा बालसंस्कृताअप्युपहसेयुः। उद्वाहितेत्यत्रादिकर्म्मणि क्तस्य—आदिकर्मणि क्तः कर्त्तरि चेति ३—३—७१—सूत्रेण कर्मणि वि-धानाद्विवाहयितुमारब्धेत्यर्थो विवाहयितुमारब्धा हि वि-वाहरम्भवत्येव प्रोच्यत इति फलितार्थकथनमेतद्विवाहार-म्भवतीति—तदेतेनोद्वाहितेति निष्ठान्तेन सम्पूर्णविवाहस्य प्रोक्तत्वादित्यादि सर्वं प्रत्युक्तम्। गुरुशिष्ययोः स्त्रीपुंसयोश्च हृदयालम्भनं यथाविध्यस्तु परंमिथुनशब्दः स्त्रीपुंसाङ्गस्प-र्शेरूढ इति न विवादावसरः। सद्भिः स्त्रीपुंसैर्विवाहे सत्ये-वसङ्गमः क्रियतेऽसद्भिस्तुतदभावेऽपोति सद्भिः स्त्रीपुंसै-रित्यस्य तात्पर्यम्। लेखस्य तत्त्वाशयमज्ञात्वा कुचोद्यक-रणे बालभावएव कारणंभवेत्परमेतावतानतत्त्वलाभ इति-

मनसिकृत्य कृपालेशपरिश्रमो न विधेयो बालादिनेत्यावेदयति गोविन्दरामो नाहनवास्तव्यः। नह्युराजंकृत्य कोपिकवान्भवेत्किंतुलसीरामशर्म्मणा बालादेः कृतंभवेत्किमयंबालादिदंयानन्दीयआहोस्विदन्यःकृपयाऽयंस्वमन्तव्यं विशदीकरोतु। निर्धारितेर्थे विद्वद्भिःखलूक्त्वाखलुत्वाचिकमिति सुहृदा पण्डितबालचन्द्रेण शुष्कविवादो न कार्यः॥

वेदप्रकाशस्य १३–वर्षाङ्के १–पृष्ठे ८ बालचन्द्रशास्त्रिणा मुद्रापितम् विचारे कृते तेन नैवकिमप्युक्तमित्यादि० तत्रेति प्रत्युच्यते० "सत्यप्रतिष्ठायां क्रियाफलाश्रयत्वम्" योगसू० ३६ पा० २ धार्म्मिको भूया इतिभयति धार्म्मिकः,स्वर्गंप्राप्नुहीति स्वर्गंप्राप्नोति। इतिवैयासंभाष्यं तेनापितत्र प्रकाशितम्। योगिन एव सत्यप्रतिष्ठायां क्रियाफलाश्रयत्वं निर्दिष्टमित्यपि तत्रैव तेन प्रोक्तम्, तदत्र पृच्छ्यते धार्म्मिको भूया इति तदुक्तिः स्वाश्रयाऽन्याश्रया वा–स्वाश्रयत्वे मध्यमविरोधः कर्तृकर्म्मविरोधश्चेति–पराश्रयत्वे नान्यस्मिन्नाक्षेपः सङ्गच्छत इत्याशयकं तदातनं प्रत्याख्यानमिति न कथं तद्धार्द्दं परिज्ञातम् आधुनिकेऽपि स्वलेखे तेन तन्न प्रकाशितम्–कथमनुच्यमानं गंस्यते। योगी समर्थोप्यधिकारिणं तथा वदति नाधिकारिणं प्रतीति ईश्वरोप्यधिकारिणमनुगृह्णाति नानधिकारिणम्–॥

अनुग्रहेणान्तरायनिवृत्तिर्भवतीति स्वीकारे न कोपि दोषः। नैतेन कृतप्रयत्नोपेक्षा प्रत्युत कृतप्रयत्नस्य साहाय्येन तदनुपेक्षैवेति न कृतप्रयत्नापेक्षस्तुविहितप्रतिषिद्धावैयर्थ्यादिभ्यः। उत्तरमी० अ २। पा० ३। सू० ४२–तो विरोधःसर्वथास्मोपण्डितवरभीमसेनानां सिद्धान्ते न तदाक्षेपः सङ्गच्छत इति दिक्॥

सप्तपद्युत्तरंभर्त्ता म्रियतेयदियोषितः। विधवेत्युच्यतेसैव नसंस्कार्य्येतिगौतमः॥ अर्वाक्सप्तपदाद्यस्या भर्त्ताप्राप्नो-

तिथापदः । पुनर्विवाह्यासिवस्याद् यावत्सास्यादक्षतयोनिः । इति स्मृतिमुक्ताफलवचनवृद्धात्रिवचनाभ्यामपि सप्तपद्युत्तरं न योषित्संस्काराहा (विवाह्या) भवतीति सिद्धयति—यच्चोच्यते सप्तपद्युत्तरमपि याऽक्षतयोनिर्मृतभर्तृका कामुकी सा पुनरुद्वाह्या तस्याः पुनर्भूरिति सञ्ज्ञा—सा न भ्रष्टा तस्याः सुतः पौनर्भवोऽपि न दुष्टइति—तत्सर्वं शास्त्राज्ञानमूलकमेवेत्युपेक्ष्यम् ॥ अज्ञानात्तु द्विजोयस्तु विधवामुद्वहेद्यदि । परित्यज्य विदित्वैनां प्रायश्चित्तंसमाचरेत् । क्षेत्रजोगर्हितःसद्भिस्तथापौनर्भवःसुतइत्याश्वलायनवचनाद्वहस्पत्यादिवचनाच्च विधवोद्वाहस्य तत्सन्ततेश्च स्फुटं निन्दा प्रतीयते ॥ तस्माद्गर्हितोऽधमः स न सद्ग्राह्यइति दिक्० नचादोषवेति श्रुतिविरोधइति वाच्यं तत्त्वार्थे तदभावात्, तथाहि, तां विधवां देवरादय उत्थापयन्ति, नारि—गतासोः पत्युः समीपे शेषे—उत्तिष्ठाभिजीवलोकमागच्छ, हस्तग्राहस्य—पत्युर्दिधिषोस्ते जनित्वं—वधूत्वं, ङ्यापोः सञ्ज्ञाच्छन्दसोर्बहुलमिति त्वेचेतिवा ह्रस्वः । जायतेऽस्यां गर्भइत्यर्थे जनिघसिभ्यामितीरः जनिवध्योश्चेति वृद्धिप्रतिषेधः, कृदिकारादितिङीष्, अभिसम्बभूथ, जन्मान्तरे बहुवारंबभूवातएव दिधिषोरित्युक्तिः सङ्गच्छते—दाम्पत्यमनित्यमिति शोको न कर्त्तव्यइतिभावः ।

पूर्वं दिधिषोरिति मृतभर्तृकाया विशेषणमिति दर्शितं तत्रान्दूदृम्फूजम्बूकम्बूकफेलूकर्कन्धूदिधिषू—उणा०=१—९ ३—सूत्रेण—दिधिषूरितिशब्दरूपं निपातितम्—ह्रस्वान्तस्तुसम्बुद्धोबहुलवचनात्कशेरुरितिवद्बोध्यश्छन्दसि दृष्टानुविधित्वाद्वा तद्भावो बोध्यः । दिधिषोरित्यस्य पत्युर्विशेषणत्वे—गर्भस्य धातुः पत्युरित्याद्यर्थकरणेपि नैव कापि क्षतिर्दाम्पत्यमनित्यमिति तन्निमित्तकःशोको नविधेयइति तत्त्वार्थमन्यो

न चायद्दिदं वेदवाक्यमन्यद्वा कुहस्विद्दोषेत्यादिकं विधवाविवाहविधायकं लिङ्लेट्लोट्तव्यादिप्रत्ययानामभावात्—तत्र रागप्राप्ते रज्ञातज्ञापकत्वरूपविधिबलप्रतिबन्धिकायाः परिहारस्यासत्वाच्च। अभगावो अनूषतयायोषाजारमिवप्रियमित्यस्यापिप्राशस्त्यार्थविहेतुतो न विधायकत्वं शक्तिविधिप्रतिबन्धकस्यैव शब्दस्य सिद्धार्थताबोधकस्य सत्वान्नेत्यलम्बहुना ॥

शास्त्रस्य तत्त्वाशयमज्ञात्वा प्रलपन्तश्चुहनलालादय उपेक्ष्या एव। जैमिनीयेहि—मीमांसाशास्त्रे—चोदनालक्षणोऽर्थो धर्मइति विधिप्रतिपादितस्यैव धर्मत्वं दर्शितम्। प्रत्यक्षविषयत्वं च धर्मस्यनिराकृतम् तथाहि—प्रत्यक्षमनिमित्तं विद्यमानोपलम्भनत्वात्—पू० मी० सू० । १-१ । ४—अनुष्ठानादूर्ध्वमुत्पत्स्यमानस्य धर्मस्य पूर्वमविद्यमानत्वादुत्तरकालेऽपि रूपादिराहित्यान्नेन्द्रियैरवगम्यतइति न प्रत्यक्षयोग्यताऽतएवादृष्टमित्यभिधीयतइतिभावः। अतएवसुष्ठूक्तं पण्डितवर्य्यैर्भीमसेनैर्विधवाविवाहविधिं प्रलपन्तो न शास्त्रतत्त्वविदइति—

न चोदीर्ष्वेति लोटः सत्वाद्विधवाविवाहकर्मविधिसत्वमिति वाच्यमुदीर्ष्वेति पदस्योद्वहस्वेत्यस्यार्थस्य सद्भिरनङ्गीकृतत्वात् तस्य रागप्राप्तत्वाच्च तादृशार्थकरणासङ्गतेः। नच कन्याविवाहस्यापि रागप्राप्तत्वात्तत्रापि विधिःसङ्गच्छतइति वाच्यं तदानींरागस्यानुदितत्वात्। शास्त्रे द्वादशवर्षाधिवयस्कायाः कुत्रापि विवाहाज्ञाया अदृष्टत्वान्न कामोदितिस्तत्प्रयोजिका स्यात्, किन्तुधर्मएव सर्वथा तत्प्रयोजको भवितुमर्हति नहियज्ञादिकं पाणिगृहीतीमन्तरेणभवेद्दम्पत्योः सहाधिकारसदत्र च पत्युर्नोयज्ञसंयोग इत्यादि प्रमाणम्।

स्वधाभुजामनृणत्वाय च परिणयनमिति धर्म्यं तत्र राग- निमित्तकं भवेत्तएवोक्तं प्रजायै गृहमेधिनामितिदिक्—

पण्डितबालचन्द्रशर्मण आक्षेपाणामुत्तरं पूर्वसंगृहीतम- पि किंचिद्विशदीकृत्य लिख्यते । प्राग्दर्शितरीत्योद्वाहितेत्य- त्रादिकर्मणि निष्ठायां कर्मणि विहितायां विवाहयितुमार- ब्धेत्यर्थे पितापितामहोभ्रातेत्यादीनां कन्यादानकर्त्तृणामेव विवाहारंभेऽपि कर्त्तृत्वेनोपस्थितिः । यथाकालं विवाहआ- रब्धेऽपि प्रावसमाप्तेः सति निधने पत्यौमृते कथं पित्रादयः पापभाजो भवेयुः। नहि प्रतीक्षते मृत्युः कृतमस्यनवाकृतमिति एतेन कथंपित्रादयः कालातिक्रान्तौ पापभाजःस्युरिति वा- लोक्तिरपिपरास्ता । मल्लेखमपर्यालोच्य विवाहयितुमारब्ध- वतीत्यादिकर्मणिकर्त्तरि क्त प्रत्ययस्योद्वाहितेत्यत्र कल्पनया स्वयमेवोद्भ्राम्यद्बालः अत्रिभरद्वाजिका—तयोर्विवाहरूपः- संबन्धइत्याहस्म भट्टोजिदीक्षितः । दृष्टिमुद्घाटय पश्यतु भ- वानित्यलंबहुना । भ्रातर्बाल शान्तेनमनसा सर्वमनुष्ठेऽयम् ॥

विवाहयितुमारब्धा चेन्नारी वरं सुतः, पुनर्विवाहस्तस्या दूषणं नव विवाहके ॥ १ ॥

नवाधुनाहमद्यादिकोऽपि नष्टोऽथवाथाः करपीडनं सत् ।
मृतोऽतिदग्धं प्रभवेद्यदा नो भवेद्वनाय अभिचारिणी हि ॥ २ ॥
विधाविहायं पतिमारणाय कुर्यादिका बहुमायया ना ।
पत्यौ मृते भय यता विवाहं स्यान्नैव मन्येति भवेद्ध दोषः ॥ ३ ॥
यस्याः प्रवीकृतनवा विवाहियहं विधेयं पुनरेव तस्य ।
भावोऽस्ति चेत्स्यात्सुतभर्तृका स्या पूर्वो विवाहश्च न दोषपात्रः ॥ ४ ॥
दोषा भवेयुः प्रगता न जातु पुनर्विवाहे गदिताः स्त्रियाश्चे ।
यतो विवाहोऽस्ति समाजिकानां मते युवत्याः करपीड एकः ॥ ५ ॥

धर्मेसनातनेऽस्मिन्नेव दोषगन्धोऽपि विद्यते, यथाशास्त्रं तु मर्यादा तत्रजागर्ति सर्वतः ॥ ६ ॥

भवतां—गोविन्दराम शर्मा नाहनस्टेट ॥

## विधवाविवाह शास्त्रविरुद्ध है ॥

आजकल प्रायः विधवाविवाह के प्रेमी कहते हैं कि स्त्री और पुरुष दोनों समान हैं फिर क्या कारण कि पुरुष तो स्त्री के मरने पर दूसरा और तीसरा विवाह करलें और स्त्री पति के मरने पर विवाह न करें इत्यादि, पाठकगण ! स्त्री और पुरुष दोनों जाति भिन्न भिन्न हैं उन को समान कहना बड़ा अज्ञान है इन के अतिरिक्त वेदादि सत्शास्त्रों में जिन के लिये जो नियम और आज्ञा लिखी है वही उचित है और विरुद्ध अनुचित, देखो चारों वर्ण और चारों आश्रम के मनुष्य मनुष्यत्व में समान हैं और उन के कर्म भिन्न२ हैं क्या कोई यह कह सकता है कि उन के कर्म भी समान होने चाहिये जो कोई स्त्री और पुरुषों के लिये सब कर्मों का समान होना उचित जानते हों उन से निवेदन है कि पुरुष एक स्त्री के विद्यमान होते हुए दूसरा और तीसरा विवाह कर लेता है स्त्री एक पति के विद्यमान होते हुए दूसरा तीसरा पति क्यों नहीं करतीं ? उत्तानपाद ध्रुव के पिता के दो स्त्री थीं, दशरथ जी के तीन याज्ञवल्क्य के दो और भी ऐसे अनेक दृष्टान्त हैं आजकल भी अनेक द्विजातियों के दो २ स्त्री हैं अब स्त्री और पुरुषों को समान अधिकार मानने वाले विधवाविवाह के प्रेमी प्रथम इसी का प्रचार करें कि स्त्रियों को एकसाथ दो २ तीन २ पति करावें इस से शीघ्रतया विधवा होने का भी भय न रहेगा और धनादिक का भी विशेष आनन्द प्राप्त होगा यदि कोई सनातनधर्मी आक्षेप करे तो पाण्डवों का दृष्टान्त दे कर थोड़ी देर को निर्दोष हो जाइये, वस्तुतः स्त्रियों को सब बातों में पुरुषों के समानाधिकार कदापि नहीं, पुरुष एक स्त्री के जीवित वा मरने पर धर्मशास्त्रानुसार दूसरा विवाह कर सकता है परन्तु स्त्री नहीं कर सकती दूसरे पुरुष का आश्रय करने वाली स्त्री व्यभिचारिणी और पापिनी ही समझी जाती है सन्तानहीन पुरुष अपनी जाति में से किसी लड़के को गोद ले लेता है वह पुत्र की सदृश उस के धनादि पदार्थों का स्वामी हो जाता है परन्तु स्त्री किसी लड़के को गोद नहीं ले सकती-पुरुष अपने भाई आदि से धनादि पदार्थों का विभाग करा सकता है पति के मरने पर स्त्री को पति का भाग नहीं मिलता केवल रोटी कपड़ा ही मिलता है-पुरुष अपनी और अपने पिता आदि की जायदाद को बेच सकता है स्त्री नहीं बेच सकती ऐसे अनेक दृष्टान्त हैं कि जिन से स्पष्ट सिद्ध है कि स्त्री को सब बातों में पुरुष के समान अधिकार कदापि

नहीं विधवाविवाह के प्रेमी लाख प्रयत्न करें तो भी स्त्री को सर्वथा सब बातों में पुरुष के समान अधिकार सिद्ध न कर सकेंगे उक्त बातों में तो स्त्री को पुरुष के समान अधिकार मिलना सर्वथा असंभव है पक्षपात छोड़कर देखो तो स्त्री और पुरुषों को सभी बातों में पृथ्वी और आकाश के समान अन्तर है प्रथम साधारण बातों ही में उन को पुरुषों के समान बनाइये तदनन्तर विधवाओं के विवाह का बीड़ा उठाइये उन से चौका बर्तन कूटना पीसना और रोटी पकाना आदि सेवाकर्म छुड़ाइये-पुरुषों की समान वस्त्र पहिरा कर दूकानों पर बिठाइये-और क्रय विक्रय आदि व्यापार कराइये, थियेटर और नाच तमाशे आदि में अपने साथ ले जाइये बग्गी और टम २ पर बिठा कर जंगल की हवा खिलाइये, पुरुषों के साथ स्कूलों में भेज कर इन्ट्रेन्स एफे आदि पढ़ाइये वा लन्दन में सिविल और बैरिस्टरी पास कराइये न्यायशील गवर्नमेण्ट से प्रार्थना करके स्त्रियों को पुरुषों की समान थानेदार मुन्सिफ सदरआला डिपुटी कलेक्टर आदि के यथायोग्य अधिकार दिलाइये फिर डङ्का और विज्ञापन छपवाइये कि स्त्री और पुरुष दोनों समान हैं क्या कारण कि पुरुष तो स्त्री के मरने पर दूसरा और तीसरा विवाह करलें और स्त्री पति के मरने पर विवाह न करै इत्यादि, परन्तु ध्यान रहै कि यदि आप स्त्रियों को पुरुषों के समान अधिकार दिलाने के लिये हमारे कथन से और भी अधिक परिश्रम और उपाय करेंगे तब भी हमारी न्यायशीला गवर्नमेंट उन को पुरुषों के समान अधिकार देना उचित न जानेगी और स्त्रियों को सर्वथा पुरुषों के समान कदापि न मानेगी जब कि परम बुद्धिमान् न्यायशीला दयालु हमारी सरकार लौकिक बातों में भी स्त्रियों को पुरुषों के समान अधिकारी नहीं समझती तो जिन परलोकसंबन्धी बातों के हानि लाभ को विधि निषेध रूप शास्त्राज्ञा के अतिरिक्त यथावत् जानना बड़े २ विद्वानों को भी कठिन है उन बातों के विषय में शास्त्रमर्यादा के विरुद्ध साधारण लोगों की कपोल कल्पना सर्वथा मिथ्या नहीं तो क्या है। सज्जनो! परमात्मा ने स्त्री और पुरुषों के शरीरों की आकृति ही भिन्न २ बनाई है तुम्हारे कोटानुकोट यत्न करने पर भी उन के शरीरों की आकृति ही समान नहीं हो सकती तो स्त्री को पुरुषों के समान जानना और उन को सब बातों में पुरुषों के समान अधिकारों का होना उचित मानना केवल अज्ञता और हठधर्मी की बात है लोक परलोक में अपना भला चाहो तो वेदादि सच्छास्त्रों को पढ़ो और तदनुकूल धर्मार्थ का निर्णय करो॥

उतयत् सतयोदशस्त्रियाः पूर्वे अब्राह्मणाः ब्रह्माचेद्धस्त-मग्रहीत्सएवपतिरेकधा । अथर्व ५ । ४ । १७ । ८ ।

आशय यह है कि स्त्री के विवाह से पहिले अदश द्विज से भिन्न सोमादि देवता दश पति होते हैं परन्तु जो ब्राह्मण मन्त्रपूर्वक पाणिग्रहण करे तो वही एक प्रकार का पति होता है । इस वेद मन्त्र में स्त्री को एक ही पति की आज्ञा है वेदविरुद्ध कल्पना सर्वथा अधर्म और मिथ्या है मनु जी भी विधवा स्त्री को दूसरे पति का निषेध ही करते हैं । तथा हि-

कामन्तुक्षपयेद्देहं पुष्पमूलफलैः शुभैः । नतु नामापिगृह्णीयात्पत्यौ प्रेते परस्यतु ॥१॥ अपत्यलोभाद्यातुस्त्री भर्त्तारमति वर्तते । सेहनिन्दामवाप्नोति परलोकाच्च हीयते ॥२॥ नान्योत्पन्नाप्रजास्तीह न चाप्यन्यपरिग्रहे । न द्वितीयश्च साध्वीनां क्वचिद्भर्त्तोपदिश्यते ॥ ३ ॥ अध्याय ५ श्लोक १५७ । १६१ । १६२ ।

अर्थात् ( साध्वी स्त्री ) पति के मरने पर दूसरे पुरुष का नाम भी न ले सुन्दर पुष्प मूल फल खा कर समय को बितावै ॥ १ ॥ पुत्र होने के लोभ से जो स्त्री दूसरे पुरुष के साथ रति करती है सो इस लोक में निन्दा को प्राप्त होती है और मर कर पतिलोक को नहीं पाती ॥ २ ॥ दूसरे पति से उत्पन्न प्रजा शास्त्र की रीति से अपनी नहीं कहाती साध्वी स्त्रियों को दूसरा भर्त्ता कहीं शास्त्र में नहीं कहा ॥

पाणिग्रहणिका मन्त्राः कन्यास्वेव प्रतिष्ठिताः । नाकन्यासुक्वचिन्नृणां लुप्तधर्मक्रियाहिता ॥१॥ अ० ८ श्लोक २२६ ।

अर्थात विवाह करने के मन्त्र कन्या ही के लिये कहे हैं और जो अकन्या है उसका धर्म क्रिया तो लुप्त होजाता है उसके लिये विवाह के मन्त्र नहीं हैं ॥

सकृदंशो निपतति सकृत्कन्या प्रदीयते । सकृदाहददानीति त्रीण्येतानि सतांसकृत ॥ १ ॥ न दत्वा कस्यचित्कन्यां पुनर्दद्याद्विचक्षणः । दत्वा पुनः प्रयच्छन् हि प्राप्नोति पुरुषानृतम् । २ । अ० ९ श्लोक ४७ । ७१ ॥

अर्थात् विभाग, और कन्यादान तथा दूँगे ऐसी प्रतिज्ञा यह तीनों बातें सत्पुरुषों के एक ही बार होती हैं ॥ १॥ बुद्धिमान् मनुष्य एक को कन्या दे कर फिर उस कन्या को दूसरे को न दे कदाचित् दे तो पापी होता है ॥२॥ सज्जन लोग ध्यानपूर्वक विचार करें कि मनु जी स्त्री के द्वितीय विवाह का किस प्रकार निषेध कर रहे हैं जो लोग मनु जी के वचनों से स्त्री का पुनर्विवाह सिद्ध करते हैं उन की सर्वथा अज्ञता वा बनावट है क्या मनु जी अपने ग्रन्थ में परस्पर विरुद्ध लेख करने वाले थे कदापि नहीं यह भी ध्यान रहे कि मनु जी के विरुद्ध अन्य स्मृति में यदि कोई लेख हो तो प्रामाणिक नहीं क्योंकि धर्मशास्त्र में कहा है कि—

वेदार्थोपनिबद्धत्वात्प्राधान्यं हि मनोः स्मृतम् । मन्वर्थविपरीता तु या स्मृतिः सा न शस्यते ॥

अर्थात् मनु जी ने अपने धर्मशास्त्र में सर्वथा वेद के अर्थों को ही लिखा है इस कारण मनु जी की स्मृति सब से प्रामाणिक है जो स्मृति कि उस के विरुद्ध हो वह प्रामाणिक नहीं ॥

## स्त्री का आदर ॥

इतना जो कुछ कहा इस से यह यह नहीं समझ लेना कि सनातनधर्म में स्त्री का आदर नहीं है, किन्तु सनातनधर्म में स्त्री का जितना आदर है उतना पृथ्वी भर की अन्यजाति वा धर्म में है ही नहीं, छोटे से लेख में अधिक तो क्या लिखें परन्तु सनातनधर्म के मान्यशास्त्रों में लिखा है कि— जिन घरों में स्त्रियों का आदर होता है तहां देवताओं का वास होता है और जिन घरों में स्त्रियों को दुःख मिलता है उन का धन धान्य और प्रतिष्ठा आदि सब नष्ट हो जाता है सत्यार्थप्रकाश में दयानन्द ने भी—

विधवाविवाह को अधर्म बुरा कर्म लिखा है और विधवाविवाह से होने वाली बहुत सी बुराइयें दिखलाई हैं, इस पर भी अपने आर्यसमाजी होने और दयानन्द जी को सत्यवादी कहने का घमण्ड रखने वाले तथा आर्यसमाज के मन्त्री तक बन चुकने वाले भी यदि विधवा के साथ विवाह करें तो समझना चाहिये कि—वह आर्यसमाजी होने पर भी दयानन्द जी के माने हुए धर्मशास्त्र पर भी विश्वास न रखते हुए उन के विचार को पैरों से ठुकराते हैं, और दयानन्द जी के मन्तव्यानुसार धर्मविरुद्ध कार्य करते हैं ॥

## समालोचना ।

**यादवेन्द्र**—हिन्दी भाषा का नवीन मासिक पत्र है इस के सम्पादक पं० द्वारिकाप्रसाद चतुर्वेदी तथा पं० राधाकृष्ण मिश्र हैं यह भूतपूर्व प्रयाग से प्रकाशित होने वाले राघवेन्द्र का रूपान्तर है, सम्पादक वही प्रेस वही था इस वही उद्देश्य वही है जो राघवेन्द्र का था, सिर्फ नाम बदल गया है, यह पत्र धर्म सम्बन्धी है और हिन्दीसाहित्य में धर्मचर्चा फैलाना ही इसका मुख्य उद्देश्य है, पर अभी तक इस तरह के लेखों की इस में न्यूनता है, हम सहयोगी का हृदय से आदर करते हैं और आशा रखते हैं कि यह आत्मा सर्वस्व की तरह धर्मचर्चा को ही अपना मुख्य कर्तव्य समझेगा मूल्य वार्षिक २) है मिलने का पता मैनेजर श्रीयादवेन्द्र पो० देवरिया जि० गाज़ीपुर है ।

**स्वामी रामतीर्थ जी के उपदेश**—स्वामी रामतीर्थ जी का नाम ऐसा कौन होगा जो न जानता हो, स्वामी रामतीर्थ जी ने हिन्दुस्तान के सिवाय अन्य अमेरिका आदि देशों में भी अपने व्याख्यान देकर सर्वसाधारण को मोहित कर दिया था अमेरिका में अब भी स्वामी जी के सैकड़ों शिष्य हैं, उन्हीं के व्याख्यानों में से तीन व्याख्यानों का संग्रह पं० हरिभजन प्रसाद चतुर्वेदी ने किया है इन में ब्रह्मचर्य आत्मकृपा और नकद धर्म ये तीन व्याख्यान हैं आरम्भ में उन का जीवन चरित्र तथा दो चित्र भी हैं, स्वामीजी के व्याख्यानों में फारसी के क्लिष्ट शब्द तथा शेर आदि बहुत हैं उन के समझने के लिये चतुर्वेदी जी ने नीचे फुटनोट में उन का अर्थ दे दिया है मूल में अदल बदल करने से स्वामी जी का यथार्थ आशय नहीं विदित होता मूल्य दस आने मिलने का पता—पण्डित रामदत्त चतुर्वेदी परेड कानपुर ।

**रसिक राग संग्रह**—इस में विविध तरह के गाने योग्य भजन ठुमरी गजल दादरा खेमटा वगैरह हैं, आरम्भ में कुछ भक्ति विषयक भजन भी हैं पर आगे वैसे भजन नहीं किन्तु शृङ्गाररस पूर्ण भजन हैं जिन की समय को देखते हुये बिलकुल आवश्यकता न थी मूल्य ।) चार आना मिलने का पता हरिहरप्रेस कानपुर है ॥

**वार्षिक वृत्तान्त**—कांगड़ी गुरुकुल से प्रकाशित एक छोटी सी पुस्तक है पुस्तक केवल संस्कृत में है, कांगड़ी गुरुकुल में प्रति वर्ष सरस्वती सम्मेलन नामक एक सभा होती है उस में संस्कृत में निबन्ध सुनाये जाते हैं और उन पर विवाद होता है, उन्हीं सब व्याख्यान और निबन्धों का समावेश है,

सब व्याख्यानों में प्राचीन कवियों के लिये श्रद्धाञ्जलिप्रदान किया गया है किन्हीं २ का विरुद्धता में भी कुछ कथन है, संस्कृत साहित्य की वर्तमान दशा, षड् दर्शन विरोधाविरोध, षड्दर्शनों की धर्मशास्त्रता, इन तीन निबन्धों पर इन में विचार है, इन पर अपनी सम्मति हो सका तो आगामी संख्या में इस करेंगे मूल्य दो आना मिलने का पता—प्रबन्धकर्त्ता गुरुकुल कांगड़ी हरिद्वार है

कूर्माचलीय पञ्चाङ्ग। सिलौटी निवासी पं० रामदत्त ज्योतिर्विद् धर्मोपदेशक महानुभाव द्वारा परिगणित १९६६ साल का नवीन पञ्चाङ्ग है उक्त महाशय चार साल से पञ्चाङ्ग बनाते आते हैं उत्तरोत्तर आपका पञ्चाङ्ग शुद्ध बनने लगा है मूल्य कुछ नहीं लिखा है अनुमान से -) होगा उक्त ज्योतिर्विद् से सिलौटी भीमताल जि० नैनीताल के पते पर मिल सक्ता है ॥

डायरी—सुखसञ्चारक कम्पनी मथुरा ने हमारे पास मथुरा डायरेक्टरी, तथा १९६६ का पञ्चाङ्ग और मनुष्य की दश दशा बोधक एक चित्र भेजा है डायरीका दाम -) है बाकी पञ्चाङ्ग और उक्त चित्र को आप ब्राह्मण सर्वस्व के ग्राहकों को मुफ्त देते हैं। मथुरा डायरेक्टरी में मथुरा नगर का वर्णन भी है मथुरा के यात्री उससे बहुत फायदा उठा सक्ते हैं और १९६६ की डायरी भी उसी में है साथ ही साथ सुख सञ्चारक कम्पनी का सूचीपत्र भी है। मिलने का पता पं० क्षेत्रपाल शर्मा मालिक सुख सञ्चारक कम्पनी मथुरा है।

**अंगरेजी हिन्दी व्यापारिक कोश।** पं० व्रजवल्लभ मिश्र नं० ३ वैरापट्टी बड़ा बाजार कलकत्ता ने निम्न लिखित पुस्तकें हमारे पास समालोचनार्थ भेजी हैं हम उन की प्राप्ति स्वीकार करते हैं। उक्त पुस्तक को बना कर ग्रन्थकर्त्ता ने एक बड़ा अभाव मेट दिया है अब तक अंग्रेजी हिन्दी में ऐसा कोई व्यापारिक कोश न था कि जिससे थोड़ी अंग्रेजी जानने वाले भी व्यापार विषयक शब्दों को जान सकें उक्त पुस्तक से इस अभाव की बहुत कुछ पूर्त्ति हुई है, मारवाड़ी और हिन्दुस्तानी व्यापारियों और विद्यार्थियों का इससे बहुत कुछ प्रयोजन सिद्ध हो सकता है इस में से A. लेकर Z. अक्षर तक अंगरेजी वर्णमाला के सब अक्षरों के शब्द क्रम पूर्वक पांच अध्यायों में विभक्त किये गये हैं साथ ही उन का अर्थ भी है छपाई कटाई सब उत्तम है मू० १॥) है ॥

**अंगरेजी हिन्दी तार शिक्षक।** अंगरेजी और हिन्दी में व्यापार सम्बन्धी दैनिक मुहावरे और व्यवहार प्राइवेट मिली २००० उपयोगी

तारों का भिन्न भिन्न ४० अध्यायों में संग्रह किया है तार लिखना एक कठिन बात है, इस को देख कर थोड़ा जानने वाला भी इस में से उसी प्रकरण को निकाल कर अपना मतलब लिख सक्ता है जिन के यहां तारों का विशेष काम रहता है उन्हें इसकी एक प्रति अवश्य रखनी चाहिये लेन देन, खरीद फरोख्त सम्बन्धी तार हो इस में विशेष हैं हर एक तार के सामने ही उस का अर्थ हिन्दी में लिखा है २०० पृष्ठ की चिकने आर्ट पेपर पर छपी पुस्तक का मूल्य १) कुछ अधिक नहीं है।

**राजशिक्षा।** केवल देवनागरी में राजाओं के उपयोगी पुस्तक है इस में १ उपक्रम २—गर्भ और जन्म ३ बालकपना और साधारण शिक्षा। ४ उच्चशिक्षा—५ विवाह ६ राज्य के सिद्धान्त ७—पुलिस और सेना ८ न्याय और न्यायालय ९ सेवा और वेतन। १० वृटिश गवर्मेंट से सम्बन्ध इन १० विषयों पर १० निबन्ध लिखे गये हैं अभी यह प्रथम भाग है अब तक जो राजकीय छोटे बड़े लाटों ने देशी रजवाड़ों के सम्बन्ध में व्याख्यान दिये हैं उन सब का सारांश ऊपर के १० विषयों में उद्धृत किया गया है। पुस्तक राजकुमारों के उपयोगी है बढ़िया चिकने कागज पर बनारस लाजरस कम्पनी के मेडीकल प्रेस में छपी है मूल्य १) है।

**छन्दोबद्ध अंगरेजी हिन्दी वल्लभकोश।** बालकवारी के ढंग पर उक्त पं० ब्रजवल्लभ मिश्र ने यह कोश बनाया है. अंगरेजी के विद्यार्थियों को इस कोश से बड़ा सुभीता हो सकता है, क्योंकि छन्दोबद्ध होने से सहज में कण्ठस्थ हो सकता है द्वितीय व्यावहारिक शब्दों को ही इस में अधिकता है जो कि अन्य कोशों में नहीं मिलते सर्वनाम क्रिया, अव्यय संज्ञा आदि शब्दों को पृथक् २ अध्यायों में विभक्त कर दिया है। मूल्य आठ आना है। उपरोक्त चारों पुस्तकें मिलने का पता पं० ब्रजवल्लभ मिश्र नं० ३ बैरापट्टी बड़ा बाजार कलकत्ता है।

## सम्पादकीय टिप्पणियां।

पं० रामदत्त ज्योतिर्विद् लिखते हैं कि मैं अलवर से जयपुर धर्मोपदेशार्थ गया था पर वहां महाराजा साहब ने सब तरह की सभाओं का होना रोक दिया है, सभा की [illegible] बड़ी [illegible] की [illegible] तक कोई नहीं [illegible] हमारी समझ में नहीं आता कि महाराजा साहब ने सभाओं को किस लिये

कड़ाई क्यों रक्खी है जिन सनातन धर्म सभाओं के लिये गवर्नमेंट की भी कड़ी दृष्टि नहीं है नवाब रामपुर वगैरह अन्यधर्मी राजा भी जिन को वे रोक टोक होने देते हैं उन्हीं सनातन धर्म सभा से सूर्यवंशी वैष्णव महाराजा जयपुर इतना क्यों डरते हैं, हम आशा करते हैं कि महाराजा साहब इस कड़ाई को रोककर ३० करोड़ हिन्दुओं के धन्यवाद भाजन बनेंगे ॥

पं० ब्रजवल्लभ मिश्र जो उपनाम वल्लभ कवि की पुस्तकों की समालोचना इसी अंक में की गई है उक्त महाशय ने अपने निवासस्थान सासनी जि० अलीगढ़ में सासनी पुस्तकालय ( Public Library ) खोला है। उस में आपने अपनी सञ्चित की हुई सब पुस्तकें पुस्तकालय को दे डाली हैं, आपकी मनोकामना यह है कि हिन्दी पुस्तकों के प्रकाशक तथा बुकसेलर और प्रेसाधिपति तथा हिन्दी के ग्रन्थकार स्वरचित पुस्तकों की एक २ प्रति पुस्तकालय को देकर यश के भागी बनें और पुस्तकालय को सहायता पहुंचावें आशा है कि हिन्दी के ग्रन्थकार उन की प्रार्थना पर ध्यान देंगे, जो महाशय द्रव्य द्वारा सहायता देना चाहें वे भी भेज सकते हैं ॥

## समाचारावली।

बिठूर कानपुर—ता० ८ जनवरी को पं० मनुदत्त जी शर्मा का एक व्याख्यान वर्णाश्रम विषय पर हुआ था उक्त पं० जी ने अपने व्याख्यान में यह भी दिखलाया कि वर्णाश्रम का सुधार ब्रह्मचर्याश्रम ऋषि कुल स्थापित करने से हो सकता है उक्त व्याख्यानों को सुनकर कुछ सज्जनों ने भूमि और रुपया दिया और ऋषि कुल का प्रारम्भ हुआ अभी सभा कायम हो गई है, सभा के सभापति आदि भी निर्वाचित हो गये हैं धन की आवश्यकता है ॥

पुष्करदत्त शर्मा मन्त्री रोहतक से लिखते हैं कि युक्त प्रदेश की सभाओं का दौरा करते हुये पं० रामदत्त ज्योतिर्विद यहां पधारे यहां की धर्म सभा में ५ दिन लगातार सनातनधर्म मूर्त्तिपूजा श्राद्ध, उपासना, पुराणों की सत्यता पर आप के ५ व्याख्यान हुये आर्यसमाजियों को शास्त्रार्थ के लिये चैलेञ्ज दिया गया पर कोई नहीं आया सनातन धर्म की जय २ कार हुई ॥

जिला सिकारपुर—ता० २७ नवंबरी से स्वामी आत्माराम शास्त्री ने यहां सनातन धर्म की सत्यता पर कई दिन व्याख्यान दिये, अब आप लाहौर गये हुये हैं।

स्यालकोट पञ्जाब—पं० नानकचंद्र जी रावलपिण्डी से लिखते हैं कि स्यालकोट की ब्राह्मण सुधार सभा का ब्राह्मण कान्फ्रेन्स अधिवेशन स्यालकोट पञ्जाब में तारीख ९—से ११ अप्रैल तदनुसार शुक्र से रविवार पर्यन्त होगा जिस में बड़े २ विद्वान् पधारेंगे आप युक्तप्रदेश के जातिहितैषी ब्राह्मणों से प्रार्थना करते हैं कि वे इस सभा में पधार कर अधिवेशन को सुशोभित करें।

मुरैना ग्वालियर—पं०—राधाचरण शर्मा लिखते हैं कि यहां की सनाढ्य ब्राह्मणसभा का महाधिवेशन तथा द्वितीय वार्षिकोत्सव माघ शुदी १३ बुधवार तदनुसार ता० ३ फर्वरी को बड़े समारोह से हुआ, सभामण्डप खूब सजाया गया था कई जाति हितैषी उपदेशक विद्वान् भी पधारे थे, प्रथम शान्तिपाठ स्वस्तिवाचन तथा भगवदावाहन पूजनार्चन होने के अनन्तर हवन हुआ, हवन हो जाने के बाद दो बजे कार्य प्रारम्भ हुआ, पं० राधाचरण मन्त्री सभा, व पं० जीवाराम शर्मा और पं० पन्नालाल शर्मा का मनोहर जाति सुधार पर व्याख्यान हुआ, तत्पश्चात् मन्त्री राधाचरण जी ने सभा की रिपोर्ट सुनाई, सनाढ्य सभा के नियम पास किये गये जिस की अविकल प्रति यह है॥

१ इस सभा का नाम सनाढ्य ब्राह्मणसभा है ॥

२ इस का मुख्योद्देश्य संस्कृतविद्या और धर्म की उन्नति करना है ॥

३ जाति की कुरीतियों का संशोधन और श्रेष्ठ रीतियों का प्रचलित करना ॥

४ परस्पर प्रेम प्रीति को बढ़ा कर जातिगत अनैक्य और पारस्परिक द्वेष को दूर करना ॥

५ सभा का स्थिरकोष स्थापित करना जिस से मुख्योद्देश्य पूर्ण हो ॥

६ सभा का सम्बन्ध सनाढ्य महामण्डल सभा से करना और उस के नियमोपनियम के अनुसार कार्य करना ॥

७ सभा के सब हितकारी कामों में परतन्त्र रहना तथा निज हितकारी कामों में सब स्वतन्त्र रहैं ॥

८ जाति की विधवा व अनाथ सन्तति के पालन पोषण व शिक्षा का प्रबन्ध करना ॥

नियम के बाद तीन प्रस्ताव पास किये गये पहिला यह कि प्रत्येक को अपने पुत्रादिक का पांचवें वर्ष विद्यारम्भ करा १८ वें वर्ष तक पूर्ण करना और ८ वें वर्ष उपनयन संस्कार का होना द्वितीय कन्या का विवाह वर पक्ष से द्रव्य ले कर न करना, तृतीय यह कि सम्बन्ध अर्थात् सगाई एक जगह नियत कर कुविद्या के कारण दूसरी जगह सम्बन्ध न करना यदि वर कहीं

में कोई दोष पाया जाय तो उस हालत में कन्यापक्ष वालों को अधिकार है कि जैसा चाहें तैसा करें ॥

सनातनधर्म सञ्जीवनी सभा आगरा का वार्षिकोत्सव ता० १२ मार्च से १४ तक बड़े समारोह से हुआ इस उत्सव में महोपदेशक पं० दुर्गादत्त भी पधारे थे, कई अन्य विद्वानों के भी उत्तम व्याख्यान हुए, जगत्प्रसाद के विषय में पहिले अङ्क में छापा गया है सुना गया है कि अभी तक जगत्प्रसाद आगरे में ही है यद्यपि आगरे के सनातनधर्मी सज्जन लोगों ने जगत्प्रसाद का बायकाट कर दिया है फिर भी कुछ कुसंस्कारी वाममार्गी लोग उस के अन्धभक्त बन बैठे हैं जो जगत्प्रसाद को वाममार्गी दुराचारी मद्यमांसाहारी जान कर भी नहीं छोड़ना चाहते, ऐसे ही लोगों से समय २ पर धर्म की हानि होती आई और पाप का प्रचार बढ़ता गया, उन के विषय में क्या कहें जो प्रत्यक्ष दुराचारी जान कर भी जगत्प्रसाद का बायकाट नहीं करते, और जगत्प्रसाद का मतलब सिद्ध हो रहा है बेलनगंज के कतिपय महानुभाव इक्कीस इक्कीस रुपये का चन्दा जगत्प्रसाद के लिये कर अपने को धर्मात्मा समझ बैठे हैं, सूर्य के उदय होने पर भी जिन्हें नहीं दीखता उन के लिये विशेष लिखना हम व्यर्थ समझते हैं ॥

सनातनधर्मप्रचारिणी सभा जौनपुर का वार्षिकोत्सव ता० ३० मार्च से २ अप्रैल तक होगा ॥

सनातनधर्मसभा हर्दोई का वार्षिकोत्सव चैत्र सुदी ८–९–१० को होने वाला है ॥

सनातनधर्म हिंदू क्लब लखीमपुर खीरी का वार्षिकोत्सव ता० १७ । १८ । १९ ईस्वी को सनातनधर्म पाठशाला में होगा ॥

सनातनधर्म सभा अबोहरमण्डी जि० फीरोजपुर का वार्षिकोत्सव १७ मार्च से २० मार्च तक बड़े समारोह से हुआ इस उत्सव में मुरादाबाद से पं० ज्वालाप्रसाद मिश्र तथा व्याख्यान वाचस्पति पं० दीनदयालु और टेढ़ा के वाणी भूषण पं० नन्दकिशोर जी पधारे थे उक्त व्याख्यानों से नगर निवासियों पर अच्छा प्रभाव पड़ा, यह सभा का प्रथम वार्षिकोत्सव था, फिर भी खूब धूम धाम से हुआ आशा है कि सभा आगे और भी उन्नति करेगी ।

## सूचना ।

ब्रा०स० भा० ६ अंक ५ में शाहपुर अकबाला के समाचार में सभा कायम होने की तारीख भूल से १७ जनवरी की जगह १ जनवरी छप गई पाठकगण सुधारलें ।

सनातन धर्म सम्बन्धी समाचार तथा सभाओं के वार्षिक विवरण प्रायः समाचार पत्रों में नहीं छपते, क्योंकि प्रायः समाचार पत्र पोलिटिकल विषय ज्यादा लिखते हैं, ब्राह्मण सर्वस्व धर्म सम्बन्धी पत्र है धर्म सम्बन्धी समाचार छापने के लिये ब्राह्मणसर्वस्व के कालम हमेशा खाली रहते हैं सब सनातनधर्म सभाओं और सम्वाद दाताओं से निवेदन है कि वे अपनी २ सभाओं की वार्षिक रिपोर्ट और धार्मिक सम्वाद ब्रा० स० में छपाने के लिये हमेशा भेजते रहें लेख और सम्वाद कागज के एक तरफ शुद्ध और स्पष्ट भाषा में लिखा करें, प्रतिमास सम्वाद और लेख भेजने वालों के लिये कुछ सुभीता भी किया जायगा जिसे वे पत्र द्वारा जान सकते हैं व्यक्तिगत आक्षेप और अनर्गल लेखों को स्थान नहीं दिया जायगा उत्तम देश हितकारी, तथा सामाजिक कविता भी ब्राह्मणसर्वस्व में छापी जायगी, उत्तम कविता होने पर पुरस्कार दिया जायगा, ।

इस अङ्कमें नाहन निवासी पं० गोविन्दराम ज्योतिषी का संस्कृत लेख छपा है, सर्वसाधारण संस्कृतानभिज्ञ पाठक आप के लेख का आशय यद्यपि न समझ सकेंगे तथापि संस्कृत जानने वालों के लिये आप का लेख अवश्य ही उपयोगी है शब्द माधुर्य और प्रमाणों सहित भावयुक्त आप का लेख संस्कृताभिज्ञ पाठकों को अवश्य ही कौतूहलवर्धक होगा आगे संस्कृत लेख के अन्त में उस का हिन्दी अनुवाद भी दिया जाया करेगा ॥

यमदेवका नचिकेता के प्रति हितोपदेश ॥

सुमहान्त्यपिशास्त्राणिधारयन्तोबहुश्रुताः ।
छेत्तारःसंशयानांचक्लिश्यन्तेलोभमोहिताः ॥

सत्वंप्रियान्प्रियरूपांश्चकामानभिध्यायन्नचिकेतोऽत्यस्राक्षीः
नैतांसृङ्कांवित्तमयीमवाप्तोयस्यांमज्जन्तिबहवोमनुष्याः ॥१।

हे नचिकेता मेरे से बारम्बार लोभ दिखाये हुये भी तू ने पुत्र धनादि प्रिय पदार्थों को तथा अप्सरादि प्रियरूप भोगों को अनित्य असार और दोषयुक्त चिन्तन करते हुये त्यागा है और मेरे द्वारा दिखाई हुई मूढ़जनों से सेवित अथवा प्रवृत्तिवाली निन्दनीय अधिक धनयुक्त इस कर्म की गति को तूने प्राप्त नहीं किया है अर्थात् स्वीकार नहीं किया इस कर्म की गति में केवल मूर्ख मनुष्य को ही खेद नहीं प्राप्त होता प्रत्युत बहुत से शास्त्रज्ञ मनुष्य भी दुःख पाते हैं इस लिये तेरी बुद्धिमत्ता अवधि रहित है इस प्रकार यमदेव कहते हैं दूरमेते विपरीते विषूची अविद्या या च विद्येति ज्ञाता । विद्या

भीदित्सन्नचिकेतसंमन्यसेत्वाकामावहवो लोलुपन्तः ॥ श्रेय, प्रेय, दो मार्ग हैं इन दोनों में श्रेय के ग्रहण करने वाले को अवश्य कल्याण प्राप्त होता है इस में कोई संदेह नहीं जो प्रेय मार्ग को अवलम्बन करता है वह पुरुषार्थ से च्युत होता है इस प्रकार द्वितीय वल्ली की प्रथम कंडिका में कहा है, वह किस प्रकार है इस बात को यहां दिखलाया जाता है क्योंकि उक्त दोनों मार्ग अधिक भेद के होने से प्रकाश और अन्धकार के तुल्य परस्पर भिन्नरूप हैं विवेक और अविवेक रूप होने से, संसार और मोक्ष का कारण होने से जो विभिन्न फल देने वालियां हैं, वे दोनों कौन हैं इस बात को दिखलाया जाता है, प्रथम प्रेय अर्थात् भोग को विषय करने वाली अविद्या है, द्वितीय श्रेय मोक्ष का विषय करने वाली विद्या है, इन दोनों को विद्वानों ने अज्ञात रूप और ज्ञातरूप करके जाना है इन दोनों में तुझ नचिकेता को यमदेव कहते हैं कि मैं विद्या का अर्थी मानता हूं, क्योंकि बुद्धि को लुभाने वाले अप्सरादिक बहुत भोग भी अपने भोग की इच्छा के संपादन से तुझ को श्रेय के मार्ग से भ्रष्ट न कर सके। इस से मैं तुझ को विद्यार्थी मुमुक्षु मानता हूं यह इस का अभिप्राय है ॥

अविद्यायामन्तरेवर्त्तमानाःस्वयन्धीराःपण्डितम्मन्यमानाः।
दन्द्रम्यमाणाःपरियन्तिमूढाअन्धेनैवनीयमानायथाऽन्धाः ॥

जो पुरुष संसार में रहते हैं वे महान् अन्धकार के तुल्य अविद्या में वर्तमान ( पुत्र, पशु, धनादि की तृष्णारूप सैकड़ों पाशों से वेष्टित ) हुये स्वयं ही हम बुद्धिमान् और शास्त्र कुशल पण्डित हैं इस प्रकार मानते हैं, वे विवेक रहित मूर्ख जरा, मरण, और रोगादिक दुःखों से अधिकतर भरी हुई अनेक प्रकार की कुटिल गति को पाते हुए इतस्ततः भ्रमते फिरते हैं जिस प्रकार अन्धे पुरुष का आश्रय करके मनोभिलषित स्थान को जाते हुए बहुत से अन्धे वाञ्छित स्थान को न प्राप्त करके चारों तरफ घूमते फिरते हैं, रास्ते के नीचा ऊंचा होने से उन अन्ध पुरुषों को बहुत सी ठोकरें खाना पड़ती हैं, वैसे ही वे लोग अर्थात् संसारीजन जो मूढ़ होने के कारण केवल सांसारिक भोगों में तत्पर हैं भ्रमते हैं ॥

नसाम्परायःप्रतिभातिबालम्प्रमाद्यन्तंवित्तमोहेनमूढम्।
अयंलोकोनास्तिपरइतिमानी पुनःपुनर्वशमापद्यते मे ॥

नचिकेता को पुत्र बुद्धि से कृपा करके यम देवता हितोपदेश करते हैं। हे नचिकेता ! उस बालक को परलोक की प्राप्तिरूप प्रयोजन की सिद्धि करने

वाला सांपराय अर्थात् शास्त्रज्ञान, पुत्र, पशु, धनादिक में आसक्त है मन जिसका, प्रमाद करने वाले और धनरूप निमित्त से उत्पन्न भये अविवेक से मूढ़ ( अर्थात् अज्ञान से आवृत ) हुये अविवेकी रूप बालक को नहीं भासता। बुद्धि में कदापि स्थित नहीं होता । यह स्त्री, पुत्र, धन, अन्न पानादि तथा भोगादि युक्त लोक दिखाई देता है अतः दृश्यमान यही लोक है, दूसरा अदृष्ट परलोक कोई नहीं है, इस प्रकार विचार करने वाला मानी पुरुष बारंबार जन्म ग्रहण करके मुझ मृत्युदेव के आधीन होता है। आगे यमदेव नचिकेता की प्रशंसा पूर्वक कथन करते हैं, और आत्मज्ञान की महानता दिखलाते हैं ॥

श्रवणायापिबहुभिर्योनलभ्यःशृण्वन्तोऽपिवहवोयन्नविद्युः ।
आश्चर्योवक्ताकुशलोऽस्यलब्धाऽश्चर्योज्ञाताकुशलानुशिष्टः ॥

तेरे जैसा मोक्षार्थी आत्मवेत्ता पुरुष सहस्त्रों में कोई एक विरला ही होता है, क्योंकि यह आत्मा बहुत पुरुषों के तो श्रवण गोचर भी नहीं होता अर्थात् अधिकतर पुरुष तो ऐसे शिश्नोदर परायण हैं कि जिन को आत्मा का स्वरूप सुनने में भी नहीं आता, और बहुत से अभागी, संस्कार रहित चित्त वाले सुनते हुए भी इस आत्मा को जानते नहीं, और इस आत्मा का वक्ता आचार्य भी बहुत से पुरुषों में कोई एक ही सिंह होता है, तथा निपुण आचार्य से शिक्षा प्राप्त हुआ इस आत्मा का ज्ञाता आचार्य भी विरला ही होता है। यथा वक्ता श्रीकृष्णचन्द्र जी और श्रोता धनुर्धर पार्थ इत्यंभूत युगल का मिलना भी दुर्लभ है अथवा उपदेशकर्त्ता श्रीमत् यम देव जी और श्रोता नचिकेता ऐसे श्रोता और वक्ताओं के उपदेश का मिलना भी संसार में अहोभाग्य का कारण है उपनिषद् और भगवद्गीता इस युग में अमृत की नदीरूप से बहती हुई जा रही हैं बहुत से श्रेष्ठ कर्मों का अनुष्ठान करने वाले पुरुष—

अशोच्यानन्वशोचस्त्वं प्रज्ञावादांश्चभाषसे ।
गतासूनगतासूंश्च नानुशोचन्तिपण्डिताः ॥
नैनंछिन्दन्तिशस्त्राणि नैनंदहतिपावकः।
नचैनंक्लेदयन्त्यापो नशोषयतिमारुतः ॥
"नित्यःसर्वगतःस्थाणु—रचलोऽयंसनातनः"

सर्वधर्मान्परित्यज्य मामेकंशरणंव्रज ।
अहंत्वांसर्वपापेभ्यो मोक्षयिष्यामिमाशुचः ॥
विहायकामान्यःसर्वान् पुमांश्चरतिनिस्पृहः ॥
निर्ममोनिरहङ्कारः सशान्तिमधिगच्छति ।

इत्यादि उपदेश रूप जल को पान करके आनन्द में मग्न हैं और ऐसे पुरुष भी संसार में वन्दना के योग्य धन्यवाद के भागी वह भी पुरुष हैं जो उक्त पुस्तकों का सरलभाष्य बनाकर सर्वसाधारण को अमृत पिलाने का काम कर रहे हैं थोड़े ही दिन हुए हैं मुझे सम्पादक ब्रा० स० का स्वकीय नोट सहित मुद्रित किया हुआ गीताभाष्य तथा राय शिवनाथ जी का ऋ० वे० का वैदिक जीवनभाष्य तथा उन की अनुक्रमणिका के प्रथमांक का लेख प्राप्त हुआ देखने से अधिक उत्तम और सारगर्भित प्रतीत हुआ परमात्मा उक्त दोनों सम्पादकों को दीर्घायु प्रदान करें जिस से इतर लोगों को भी श्रेष्ठ ग्रन्थों के पठन का स्वाद प्राप्त हो । श्रीयुत हरिभक्त पं० हरिदास जी तथा सम्पादक ब्रा० स० जी के लेख ने गीताभाष्य को सगुण भक्ति के रस से पढ़ने वालों के लिये अधिक स्वादु बना दिया है ॥ शम् ॥

तुलाराम शास्त्री हाईस्कूल कर्नाल

## होली का विचार ।

संप्रति वेदादि शास्त्रों में कहे यज्ञादि कर्मों का प्रचार न रहने से होली क्या है, इस का ठीक २ ज्ञान प्रायः लोगों को नहीं रहा । इस लिये हम संक्षेप से होली के उत्सव का विचार यहां दिखाते हैं ।

सा याऽसौ फाल्गुनी पौर्णमासी भवति । तस्यै पुरस्तात्षडहे सप्ताहे वर्त्विज उपसमायन्त्यध्वर्युश्च होता च ब्रह्मा चोद्गाता चैतान्वाऽन्वन्यऽऋत्विजः ॥४॥ तद्वै वसन्तएवाभ्यारभेत वसन्तो वै ब्राह्मणस्यर्त्तुर्यउ वै कश्च यजते ब्राह्मणी भूयैव यजते ॥ शतप० १३ । २ । १४ । ३४ ॥

भा०—वसन्त ऋतु चैत वैशाख दो महिने कहाते हैं। फाल्गुनी पौर्णमासी से पहिले फागुन की शुक्लाष्टमी से लेकर नामी यज्ञ अश्वमेध का आरम्भ होता है, उस के लिये होता अध्वर्यु उद्गाता और ब्रह्मा ये चारों वेद के चार प्रधान ऋत्विज् एकत्र होते हैं । तथा उन के साथी सहायक ऋत्विज् मैत्रावरुण, प्रतिप्रस्थातादि भी एकत्र होते हैं । उस यज्ञ का वसन्त में आरम्भ करे, क्योंकि वसन्त ही ब्राह्मण का ऋतु है, जो कोई क्षत्रिय वा वैश्य भी यज्ञ करता है वह ब्राह्मणवत् उत्तम कोटि में होकर यज्ञ करता है । पर अश्वमेध यज्ञ क्षत्रिय राजा का ही है । जब तक परम्परा से क्षत्रिय राजवंश के राजा होते थे तो प्रति वर्ष वसन्त के आरम्भ में अश्वमेध यज्ञ हुआ करता था । फागुन की पौर्णमासी तथा चैत्र कृष्ण प्रतिपदा द्वितीयादि तीन चार दिन अश्वमेध यज्ञ की समाप्ति के दिनों में राजा प्रजा सब में बड़ा उत्सव माना जाता था । अश्वमेधान्त अवभृथ स्नान में तीर्थ यात्रा का सा पुण्य मान कर स्नान का बड़ा मेला होता था, अश्वमेध में कुछ अश्लील भाषण का भी लेख है । शु० यजु० अ० २३ मंत्र २२ से ३१ तक १० मंत्रों में अश्लील भाषण का विचार है । इसी को लोक भाषा में मसखरी वा दिल्लगी भी कह सकते हैं । इसी का अपभ्रंश लोक में भी होली पर निर्लज्जता के अश्लील भाषण का प्रचार चल गया है । यज्ञ करने कराने वाले वेद के तत्वज्ञानी होते थे किन्तु कामी क्रोधी नहीं होते थे । अर्थात् वेद में कहे अश्लील भाषण के विधान से वे लोग काम वासनाओं से पीड़ित नहीं होते थे, तथापि वेद ने

स्वयं दिखाये अश्लील भाषण का प्रायश्चित्त यजु० अ० २३ मं० ३२ में कहा है। इस पर शतप० १३।२।३।९। में भी स्पष्ट रूप से लिखा है कि—

अप वाऽएतेभ्यः प्राणाः क्रामन्ति। ये यज्ञेऽपूतां वाचं वदन्ति। दधिक्राव्णोऽअकारिषमिति सुरभिमतीमृचमन्ततोऽन्वाहुर्वाचमेव पुनते नैतेभ्यः प्राणा अपक्रामन्ति॥

भा०—जो ऋत्विज् लोग यज्ञ में अपवित्र वाणी बोलते नाम अश्लील भाषण करते हैं उन से उन की प्राण शक्ति घटती वा नष्ट होती है, इस लिये वाणी की अपवित्रता को दूर करने के अर्थ (दधिक्राव्णो०) इस सुरभिनाम पुण्य बोधक ऋचा का वाणी के शोधनार्थ पाठ करें। इस ऋचा द्वारा अश्लील भाषण से दूषित हुई वाणी को पवित्र कर लेते हैं इस कारण विषय वासना का गंध नष्ट हो जाने पर प्राण शक्ति की हानि नहीं होती॥

यदि यह शंका हो कि वेद में अश्लील भाषण क्यों कहा गया तो उत्तर यह होगा कि वेद स्वयं यह जताता है कि वेदोक्त कर्म भी त्रैगुण्य से रहित नहीं, जैसे भोजन करने पर शरीर में मल भी अवश्य होगा, इसी से मल का शोधन कर्त्तव्य हुआ। वैसे ही कर्मकाण्ड में जो राजस तामसांश अनिवार्य रूप से आया ही करता है उस का शोधन रूप प्रायश्चित्त बीच २ बतलाया गया है। जैसे रक्षोऽसुर दैवत मन्त्रोच्चारण में जलस्पर्श ही प्रायश्चित्त है। सारांश यह निकला कि अश्लील भाषण की परिपाटी जो होली के समय चल गयी है उस का मूल वेद से है। वसन्त के आरम्भिक उत्सव में अच्छे २ रंग का प्रचार भी ईश्वरीय सृष्टि के स्वाभाविकांश का अनुकरण है। इस से रंग विरंग का विचार भी सृष्टि का खेल है, अनुचित नहीं। परन्तु कीचड़ स्याही विष्ठा मूत्रादि अशुद्ध वस्तु फेंकना व नशा खा पीकर पागल बेहोश होना इत्यादि विचार अनुचित तथा शिष्ट परम्परा से विरुद्ध नीच प्रकृति का नमूना है॥

तथा श्रौत स्मार्त्त दोनों प्रकार से दो नवशस्येष्टियों के समय वसन्त में यव नाम नये जौ की नवान्नेष्टि यज्ञ का द्विजमात्र में पहिले प्रचार था। अर्थात् पहिले द्विज नाम ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य तीनों के घर २ में फागुन की पौर्णमासी के दिन वेदोक्त विधि से नवान्नेष्टि यज्ञ होता था, यह बहु

प्रबल नियम था कि कोई भी वेद मतानुयायी पुरुष श्रौत वा स्मार्त विधि से नवान्नेष्टि यज्ञ किये विना नये अन्न का भोजन कदापि नहीं करता था। उन में केवल इतना भेद था कि द्विज लोग विधि पूर्वक वेद मन्त्रों से यज्ञ वा होम करते थे और शूद्रजाति के लोग वेद मंत्रों का छोड़ के केवल नाम मन्त्रों से अग्नि में जौ चढ़ाया करते थे। विना कूटे खड़ भूसी सहित जौ का धान अक्षत कहाते और कूटे हुए क्षत कहाते हैं। इसी अक्षत शब्द का अपभ्रंश आखत हुआ है। वैदिक संप्रदाय में चावल तथा जौ ये दोनों अन्न यज्ञ के लिये उत्तम माने गये हैं। इस लिये सभी वेदमतानुयायी मात्र अर्थात् हिन्दु मात्र के घर २ में फागुन की पौर्णमासी के दिन किसी न किसी रूप का नवान्नेष्टि यज्ञ अवश्यमेव हुआ करता था।

इस से यह वेदोक्त विधि का उत्सव देश भर में व्याप्त था, इसी नवान्नेष्टि को बिगड़ के अग्नि में अक्षत नाम आखत चढ़ाने मात्र की चाल शेष रह गयी है सो पूर्व के तुल्य वेद मतानुयायी हिन्दु मात्र इस नवान्नेष्टि यज्ञ को बिगड़ी हुई रीति से अब भी करते हैं। स्मार्त रीति से सब के करने योग्य नवान्नेष्टि की पद्धति भाषा टीका सहित हमारे यहां शीघ्र छपने वाली है। इस से जो लोग नवान्नेष्टि को शास्त्र मर्यादानुकूल सम्हाल कर ठीक २ करना चाहें उन को अच्छा मौका मिलेगा। सारांश यह है कि आखत चढ़ाने की चाल वेदोक्त नवान्नेष्टि का अपभ्रंश होली के समय होता है। यह भी वेदोक्त काम है॥

अब आगे होलिकोत्सव में स्मार्त विचार संक्षेप से दिखाते हैं। वेदाशय को लेकर ऋषियों ने जो वेदानुकूल रीति उत्सव की दिखायी उस का नाम स्मार्त रीति हुआ॥

चैत्रकृष्णप्रतिपदि वसन्तोत्सवः। भविष्यपुराणे—

चैत्रेमासिमहाबाहो पुण्येतुप्रतिपद्दिने।
यस्तत्रश्वपचंस्पृष्ट्वा स्नानंकुर्यान्नरोत्तमः॥
नतस्यदुरितंकिंचिन्नाधयोव्याधयोनृप॥
प्रवृत्तेमधुमासेतु प्रतिपद्युदितेरवौ।
कृत्वाचावश्यकार्याणि संतर्प्यपितृदेवताः॥

वन्दयेद्धोलिकाभूतिं सर्वदुःखोपशान्तये।

मन्त्रः-वन्दितासिसुरेन्द्रेण ब्रह्मणाशंकरेणच। अतस्त्वं-पाहिनोदेवि विभूते भूतिदाभव। अत्र चूतकुसुमप्राशन-मुक्तं तत्रैव पुराणसमुच्चये।

वृत्तेतुषारसमयेसितपञ्चदश्यां, प्रातर्वसन्तसमयेसमुप-स्थितेच। संप्राश्यचूतकुसुमंसहचन्दनेन, सत्यंहिपार्थपुरुषोऽथ समाःसुखीस्यात्॥ मन्त्रः-चूतमग्र्यंवसन्तस्यमाकन्दकुसुमं तव। सचन्दनंपिबाम्यद्यसर्वकामार्थसिद्धये॥इतिनिर्णयसिन्धौ॥

भा०-यह ध्यान रखना चाहिये कि स्मृति नाम वेदाशय को लेकर स्वतन्त्र क्रिया कर्त्तव्यांश स्मार्त होता हुआ भी वेदानुकूल अवश्य कहाता वा माना जाता है। स्मृति में उस का विशेष विचार होने से ही स्मार्त कहाता है। इतिहास पुराणों का भी बहुत भाग स्मृत्यंश को लेकर चला स्मृति कहाता है। इसी के अनुसार पुराणांश को लेकर पुराण में साक्षात् प्रतिपादित वेदानुकूल विचार वा कर्मांश पौराणिक कहाता है। इस से स्मार्त वा पौराणिक मार्गों से प्रचरित कर्त्तव्य कर्मांशों को कोई वेद विरुद्ध कहे वा माने तो यह उस की मूर्खता वा शास्त्रानभिज्ञता मात्र है। इस ऊपर लिखे विचार में होलिका दहनादि के पौराणिक होने से होलिका भूतिवन्दन भी पौराणिक कर्मांश है। और श्वपच का स्पर्श तथा चूतकुसुम प्राशन ये दोनों कर्म स्मार्त हैं। होलिका दहनादि पौराणिकांश आगे लिखेंगे। चैत्र मास की कृष्ण प्रतिपदा के दिन वसन्त ऋतु के आरंभ का उत्सव मानना चाहिये। चैत्र महिने के लगते ही प्रतिपद्रूप पुण्य दिन में सनम्र पूर्वक भंगी नाम चाण्डाल का स्पर्श करके जो स्नान करे उस के पाप मानस दुःख और रोगादि सब नष्ट होते हैं, वह वर्ष भर सुखी रहता है। यह शास्त्र विधि है, शास्त्रोक्त विधि का ही नाम धर्म वा कर्त्तव्य है, कुतर्क से उड़ाना चाहो तो सभी कर्त्तव्य मात्र का खण्डन हो सकता है। शास्त्र का भीतरी आशय यह ज्ञात होता है कि चाण्डाल स्पर्श करने से पाप दुःख रोगादि निकृष्टांश चाण्डाल पर चले जाते वा उस को सौंप दिये जाते हैं॥ (शेष आगे)

सनातनधर्मसभा लाहौर का २० वां वार्षिकोत्सव ९ । १० । ११ । १२ अप्रैल सन् १९०९ ईस्टर की छुट्टियों में होना निश्चित हुआ है, जिस में बड़े २ विद्वान् महात्मा, धुरन्धर, धार्मिक वक्ताओं के पधारने की पूर्ण आशा है नार्थवेस्टर्न व-अवध-रुहेल-खण्ड रेलवे के अफसरों ने व रेलवे के कर्मचारियों ने नियमपूर्वक पचास मील से दूर के आने वाले मुसाफिरों के लिये किराये का आधा टिकट कर दिया है और दूसरे दर्जे का $\frac{3}{4}$ स्वीकार किया है ॥

जो महाशय उत्सव में आना चाहें, मन्त्री सनातनधर्म सभा लाहौर से रियायती टिकट के फार्म मंगवा सकते हैं ॥

निवेदक भगवान्दास शर्मा मन्त्री

सनातनधर्मसभा लाहौर

## सूचना ।

ब्राह्मणसर्वस्व के ग्राहकों से निवेदन है कि जिन्हों ने अबतक इस साल का मूल्य नहीं भेजा है वे कृपया शीघ्र भेजें, अबतक जिन्हीं२ ग्राहकों ने मूल्य भेजने या न भेजने के विषय में बिलकुल पत्रादि नहीं भेजा है और कईबार तगादे का पत्र जाने पर भी इस साल का मूल्य नहीं भेजा और न वी० पी० मंगाने की सूचना दी पत्र का उत्तर तक न दिया उन से निवेदन है कि वे इस अमूल्य समय को न खोवें अबकी बार जैसा उत्तम उपहार दिया गया है वह शायद अबतक किसी पत्र ने न दिया होगा, श्रीमद्भगवद्गीताभाष्य ७०० पृष्ठ का पुस्तक ब्राह्मणसर्वस्व के वार्षिक मूल्य २) देने वालों को सिर्फ १) में दिया जाता है, इस पुस्तक की उत्तमता और अद्वितीय टीका होने की प्रशंसा के बराबर यहां पत्र आ रहे हैं, इसीलिये हमारा उन से निवेदन है कि जिन्हों ने अबतक छठे भाग का मूल्य नहीं भेजा है वे शीघ्र भेजदें मूल्य आते ही उन के नाम उपहार भेजदिया जायगा और यदि मूल्य न भेजना चाहें तो वी०पी० द्वारा ही सब वार्षिक मूल्य के उपहार वी० पी० मंगावें क्योंकि नियत उपहार की संख्याओं के पुस्तक बंट जाने पर हम आगे किसी ग्राहक को उपहार न दे सकेंगे इसलिये निवेदन है कि जो इस अमूल्य श्रीमद्भगवद्गीता भाष्य को उपहार में लेना चाहें वे शीघ्रता करें और मूल्य भेज कर या वी० पी० द्वारा उपहार मंगावें ॥

मैनेजर ब्राह्मणसर्वस्व इटावा ॥

REGISTERD. No A 242

ब्रा०स०सम्बन्धीपत्रादि पं०भीमसेनशर्मा सम्पादकब्रा०स० इटावा के पते से भेजिये ॥

श्रीगणेशाय नमः ॥

# ब्राह्मणसर्वस्व

## THE BRAHMAN SARVASWA

आर्य्यम्मन्यसदार्य्यकार्य्यविरहा आर्य्याश्चयेशत्रव,
स्तेषांमोहमहान्धकारजनिना-ऽविद्याजगद्विस्तृता।
तन्नाशायसनातनस्यसुहृदां धर्मस्यसंसिद्धये,
ब्राह्मस्वान्तमिदंसुपत्रममलं निस्सार्य्यतेमासिकम् ॥
धर्मोधनंब्राह्मणसत्तमानां,तदेवतेषांस्वपदप्रवाच्यम्।
धनस्यतस्यैवविभाजनाय,पत्रप्रवृत्तिःशुभदासदास्यात्॥

भाग ६ ] मासिकपत्र [ अंक ७।

निकामे निकामे नः पर्जन्यो वर्षतु फलवत्यो न ओषधयः
पच्यन्तां योगक्षेमो नः कल्पताम् ॥

पं० भीमसेन शर्मा ने सम्पादन कर
ब्रह्मयन्त्रालय-इटावा में
मुद्रित करा के प्रकाशित किया ॥
चैत्र संवत् १९६६ मार्च सन् १९०९ ई०



ब्राह्मणसर्वस्व का अगाऊ वार्षिक मूल्य डाकव्यय सहित २।) है

और सदा ही रहेंगे। बीच २ पारावारों में कभी किसी का प्रबल निर्बल पड़ जाना भी अनादि है। जैसे अन्याय अधर्म से बचने का उपाय करना वा अधर्मादि को हटाना दबाना भी अच्छे पुरुषों का काम सदा से चलाआता है वैसे ही आसुरी प्रकृति के सब जातियों वाले अधर्मी अन्यायी मनुष्यों से बचना वा उन को हटाना दबाना भी धर्मात्मा लोगों का काम सदा से ही स्वाभाविक चला आता है ॥

जब आसुरी बल बढ़जाता है तब वे असुर लोग अहंकार की प्रबलता से मानते हैं कि यह पृथिवी का राज्य हमारा ही है, परन्तु देवों का बल बढ़ जाने पर भी वे देव मानते हैं कि राजा तो परमेश्वर है क्योंकि वही एक सब का नियन्ता वा स्वामी है, वह सभी स्वामियों का स्वामी राजाओं का राजा वा ईश्वर नाम समर्थों में भी सब से बड़ा समर्थ है इसी कारण उस का नाम परमेश्वर हुआ है, वही अन्यायी असुरों का परमशत्रु है । इसी लिये देव कोटि के मनुष्यादि की सदा रक्षा करने तथा असुरों का नाश करने के लिये वह प्रजापति भगवान् बीच २ अवतार लेता रहता है।(भगवान् बड़ा विचित्र खिलाड़ी वा मायाजाल फैलाने वाला है) देवी सम्पत् के लोग जब २ आलस्य प्रमादादि में फसकर काम क्रोध लोभ सागर में डूबने लगते हैं तब २ वह आसुरी संपत् वालों को राज्यादि अधिकार देकर दैवी लोगों को खूब तंग कराता है जिस से उन को तो अपने कर्मों का फल दुःख मिलता और असुरों से अधर्म अन्याय कराके उन के सिर पर पाप का भार लादता है) जब आसुरी लोगों का अन्याय अधर्म असीम बढ़ जाता है और ईश्वर प्रेमी भक्तों की त्राहि २ ध्वनि आकाश मार्ग में निरन्तर गूंजती हुई बार २ भगवान् के कानों में पड़ती , जब अधर्म अन्याय के भार को पृथिवी भी नहीं सहना चाहती हुई कांपने लगती है, अर्थात् बार २ भयंकर भूकंप होने लगते हैं, जब आकाश वायु भी धर्राने लगते हैं, जब अग्नि जल भी भयंकर बनकर जब २ हजारों लाखों मनुष्यों को एक साथ जलाने डुबाने लगजाते हैं। जैसे एक उदाहरण निजाम हैदराबाद में जल के कोप से हुआ है। इत्यादि दैवी कोप के चिन्ह जब २ बढ़ते हैं, या यों कहो कि ऐसे चिन्हों को अपने आने की आवश्यकता के लिये जब २ वह भगवान् ही बढ़ाता है। तब २ किसी नाम रूप शक्ति से प्रकट होकर आस्तिक न्याय प्रिय दैवी जनों

और सदा ही रहेंगे बीच २ पारापारी से कभी किसी का प्रबल निर्बल पड़ जाना भी अनादि है। जैसे अन्याय अधर्म से बचने का उपाय करना वा अधर्मादि को हटाना दबाना भी अच्छे पुरुषों का काम सदा से चला आता है वैसे ही आसुरी प्रकृति के सब जातियों वाले अधर्मी अन्यायी मनुष्यों से बचना वा उन को हटाना दबाना भी धर्मात्मा लोगों का काम सदा से ही स्वाभाविक चला आता है ॥

जब आसुरी बल बढ़ जाता है तब वे असुर लोग अहंकार की प्रबलता से मानते हैं कि यह पृथिवी का राज्य हमारा ही है, परन्तु देवों का बल बढ़ जाने पर भी वे देव मानते हैं कि राजा तो परमेश्वर है क्योंकि वही एक सब का नियन्ता वा स्वामी है, वह सभी स्वामियों का स्वामी राजाओं का राजा वा ईश्वर नाम समर्थों में भी सब से बड़ा समर्थ है इसी कारण उस का नाम परमेश्वर हुआ है, वही अन्यायी असुरों का परमशत्रु है। इसी लिये देव कोटि के मनुष्यादि की सदा रक्षा करने तथा असुरों का नाश करने के लिये वह प्रजापति भगवान् बीच २ अवतार लेता रहता है। (भगवान् बड़ा विचित्र खिलाड़ी वा माया जाल फैलाने वाला है) दैवी संपत् के लोग जब २ आलस्य प्रमादादि में फसकर काम क्रोध लोभ सागर में डूबने लगते हैं तब २ वह आसुरी संपत् वालों को राज्यादि अधिकार देकर दैवी लोगों को खूब तंग कराता है जिस से उन को तो अपने कर्मों का फल दुःख मिलता और असुरों से अधर्म अन्याय कराके उन के शिर पर पाप का भार लादता है) जब आसुरी लोगों का अन्याय अधर्म असीम बढ़ जाता है और ईश्वर प्रेमी भक्तों की त्राहि २ ध्वनि आकाश मार्ग में निरन्तर गूंजती हुई बार २ भगवान् के कानों में पड़ती, जब अधर्म अन्याय के भार को पृथिवी भी नहीं सहना चाहती हुई कांपने लगती है, अर्थात् बार २ भयंकर भूकंप होने लगते हैं, जब आकाश वायु भी घर्राने लगते हैं, जब अग्नि जल भी भयंकर बनकर बार २ हजारों लाखों मनुष्यों को एक साथ जलाने डुबाने लगजाते हैं। जैसे एक उदाहरण निजाम हैदराबाद में जल के कोप से हुआ है। इत्यादि दैवी कोप के चिन्ह जब २ बढ़ते हैं, वा यों कहो कि ऐसे चिन्हों को अपने आने की आवश्यकता के लिये जब २ वह भगवान् ही बढ़ाता है। तब २ किसी नाम रूप शक्ति से प्रकट होकर आस्तिक न्याय प्रिय दैवी जनों

में आस्तिकता बढ़ाता तथा अन्यायी नास्तिक आसुरी विचार वालों का वि-ध्वंस करा डालता है। इस प्रकार विचित्र २ खेल तमाशों के तुल्य वही संसार चक्र को घुमा रहा है।

(जब आसुरी जनों का बल बढ़ता है तब वे विचारते हैं कि इस पृथिवी पर सर्वत्र हमारा ही अधिकार हो जावे। दैवी विचार वालों को हम नि-र्बीज नष्ट कर दें ऐसे विचार से पश्चिम से पूर्व तक सब पृथिवी में बैल आदि के धर्म का विशेष प्रचार करते हैं अर्थात् पश्वादि की हिंसा बढ़ाते हैं। रा-वणादि असुर लोग पहिले से ऐसा ही करते रहे हैं। ऐसी दशा में बहुरूपी विष्णु भगवान् वामनादि रूप बन के अपनी लीला दिखाते हुये देवों को ऐसी मति देते हैं कि वे मानुषादि रूप हो के यज्ञादि के मिष से फिर दैवी जनों का स्वत्व भूमण्डल पर स्थापित कर सकें।)

(थोड़े से बहुत होना वा छोटे से बड़ा होना सृष्टिक्रम है।) तदनुसार वे-दोक्त यज्ञादि धर्म के छोटे२ स्थानों का प्रथम ऐसा दृढ़ अटल प्रबन्ध कर सकना कि जिन धर्म स्थानों में काम क्रोध लोभादि असुरों का लेशमात्र भी जब प्रवेश न हो सके तब उन स्थानों के सब हिस्सों में धर्मांशरूप दैवी संपत् का ही दखल हो जावे। सो जब उस यज्ञादि धर्म के कर्त्ता नेता यजमान ऋत्विज् दर्शक वा मन्दिर के पुजारी वा दर्शनादि करने वाले काम क्रोध लोभादि की वासना-ओं से सर्वथा रहित श्रद्धालु पूर्ण जितेन्द्रिय हों, पूर्ण आस्तिक, सत्यभाषणशील, अधर्मांश से सर्वथा रहित हों तभी उन यज्ञादि के स्थानों में सूक्ष्म काम क्रो-धादि असुरों का कुछ भी प्रवेश न हो सकने से उन स्थानों में वेदमन्त्रों के द्वारा ऐसी आन खींची जा सकती है कि जिस से दैवांश का ही उन२ स्थानों में पूर्ण दखल रहे। उस दशा में आसुरी मनुष्य कैसा ही प्रबल राजादि क्यों न हो तो भी उस खींची हुई आनके भीतर किसी प्रकार का कुछ भी अ-पना दखल नहीं कर सकता। जब किसी थोड़े वा छोटे धर्मस्थान में प्रथम दैवीजनों का पूर्ण अधिकार वा दखल हो सके जिस पर विरोधी का लेश-मात्र भी दखल वा अधिकार न हो सके जिस पर आन खींचना सार्थक हो सके तो वही रूप पृथिवी के अधिक भाग पर दैवी स्वत्व वा दैवीजनों को अधिकार प्राप्त करने का कारण बन सकता है॥

यह आन खींचने की परम्परा वेद से ही निकली है। किला वा नगर के सब ओर की परकोटारूप आन तोपों के बड़े २ गोलों से तोड़ी जा सकती है परन्तु मन वाणी शरीर से पूर्ण शुद्ध वेदवित् पुरुष से वेदमन्त्र द्वारा खींचे

आत्मरूप परकोटा को कोई भी आसुरी शत्रु तोड़ नहीं सकता। इसी कारण मन से भी उस के भीतर प्रवेश नहीं कर सकता। इसी अभिप्राय से सीता जी के हरण से पूर्व काम क्रोधादि असुरों को पूर्णतया जीतने वाले मन वाणी शरीर से सर्वथा शुद्ध लक्ष्मण जी ने भयंकर वन में सीता जी के सब ओर मन्त्रद्वारा आन खींच दी थी कि जिस से सिंह व्याघ्र वा असुर राक्षसादि कोई दुष्ट जीव सीता जी के पास न जा सकें। यद्यपि रावण बड़ा ही भयंकर बली था तो भी यदि संन्यास वेष धारण कर बाहर निकल कर देने पर ही भिक्षा ले सकता हूं ऐसा छल न करता तो किसी प्रकार भी सीता जी को कदापि नहीं हर ले जाता। यदि सोमनाथ महादेवादि मन्दिरों के पुजारी धर्म की आन खींचने योग्य बने होते तो सोमनाथादि मन्दिरों का विध्वंस यवनलोग कदापि नहीं कर सकते। अर्थात् जबतक भारत के दैनी राजादि को धर्म से विरुद्ध काम क्रोधादि भीतरी आसुरी शत्रुओं ने नहीं दबा पाया था तबतक भारत की सब सीमाओं पर धर्म की आनें खिंची हुई थीं इसी से किसी आसुरी यवनादि का प्रवेश पहिले नहीं हो सकाथा। इस से देश में अपना स्वत्व चाहने वाले आस्तिक वेदानुयायी लोग वेदाशय पर लक्ष्य रखते हुए प्रथम किसी २ छोटे धर्म स्थान में धर्म की आन खींच कर अपना पूरा स्वत्व स्थापित करें तब धर्म ही सर्व उन्नति का कारण माना जायगा ॥

तमनुविद्योत्तरेण परिग्रहेण पर्यगृह्णन्। सुक्ष्माचासि शिवा चासीति दक्षिणतइमामेवैतत्पृथिवीᳬंसंविद्यसुक्ष्माᳬं शिवामकुर्वत स्योना चासि सुषदा चासीति पश्चादिमामेवैतत्पृथिवीᳬं संविद्य स्योनाᳬं सुषदामकुर्वत ऊर्जस्वती चासि पयस्वती चेत्युत्तरत इमामेवैतत्पृथिवीᳬंसंविद्य रसवतीमुपजीवनीयामकुर्वत ॥ ११ ॥ स वै त्रिः पूर्वं परिग्रहं परिगृह्णाति त्रिरुत्तरं षट्कृत्वः षड्वा ऋतवः संवत्सरस्य संवत्सरो यज्ञः प्रजापतिः स यावानेव यज्ञो यावत्यस्य मात्रा तावतमेवैतत्परिगृह्णाति ॥ १२ ॥ षड्भिर्व्याहृतिभिः पूर्वं परिग्रहं परिगृ-

ह्णाति षड्भिरुत्तरं तद्द्वादशकृत्वो द्वादश वै मासाः संवत्सरस्य संवत्सरो यज्ञः प्रजापतिः स यावानेव यज्ञो यावत्यस्य मात्रा तावतमेवैतत्परिगृह्णाति ॥ १३ ॥

भा०—पहिली १० कण्डिकाओं में अर्थवाद पूर्वक वेदि के पूर्व परिग्रह का विचार दिखाया गया, अब आगे ११–१३ तक तीन कण्डिका में उत्तर परिग्रह का विधान दिखाते हैं ( तमनुविद्योत्तरेण परिग्रहेण पर्यगृह्णन्–सुक्ष्मा चासि० ) ओषधि मूलपर्यन्त वेदि के खोदने पर उस यज्ञात्मक [illegible] को प्राप्त करके उत्तर नाम ऊपरी द्वितीय परिग्रहरूप आन दक्षिण दिशा में (सुक्ष्मा चासि०) मन्त्र से खींचो ( इमामेवैतत्पृथिवीं संविद्य सुक्ष्मां शिवामकुर्वत ) इस वेदि को ही सब पृथिवी रूप जान मान कर सुन्दर और शान्तिरूप देवों ने बनाया ( स्योना चासि सुषदा चासीति पश्चात् ) तत्पश्चात् ( स्योना चासि० ) मन्त्र से वेदि के पश्चिम भाग में उत्तर परिग्रहरूप आन खींचो ( इमामेवैतत्पृथिवीं संविद्य स्योनां सुषदामकुर्वत ) इसी वेदि को पृथिवी रूप जानकर सुख देने वाली सुख रूप और [illegible] कर अच्छी बैठने योग्य की ( ऊर्जस्वती चासि पयस्वती चेत्युत्तरतः ) तदनन्तर ( ऊर्जस्वती० ) मन्त्र पढ़ के वेदि के उत्तर भाग में उत्तर परिग्रहरूप आन खींचो ( इमामेवैतत्पृथिवीं संविद्य रसवतीमुपजीवनीयामकुर्वत ) इसी वेदि को पृथिवी रूप मानकर यज्ञ द्वारा ही देवों ने इसे उत्तम २ रसों से युक्त मनुष्यादि प्राणियों का जीवन रखने वाली बनाया ॥ ११ ॥

( स वै त्रिः पूर्वं परिग्रहं परिगृह्णाति त्रिरुत्तरं षट्कृत्वा ) वह अध्वर्यु तीन बार पूर्व परिग्रह खींचता और तीन बार उत्तर ऐसे छः बार खींचता है ( षड्वा ऋतवः संवत्सरस्य ) संवत्सर की छः ही ऋतु होती हैं ( संवत्सरो यज्ञः प्रजापतिः ) और कालात्मक वा यज्ञात्मक प्रजापति भी संवत्सर रूप है ( स यावानेव यज्ञो यावत्यस्य मात्रा तावतमेवैतत्परिगृह्णाति ) वह अध्वर्यु जितना यज्ञ है और संवत्सर का छः ऋतुरूप जितना परिमाण है उतने ही परिग्रह खींचता है जिस से यज्ञ छः ऋतु रूप संवत्सरात्मक ठहरता है ॥१२॥

( षड्भिर्व्याहृतिभिः पूर्वं परिग्रहं परिगृह्णाति षड्भिरुत्तरं तद्द्वादशकृत्वः ) पूर्वपरिग्रह में रक्षापर्यन्त तीन और गृह्णामि पर्यन्त तीन

# ब्राह्मणसर्वस्व

भाग ६] उत्तिष्ठत जाग्रत प्राप्य वरान्निबोधत [अङ्क १७


यत्र ब्रह्मविदोयान्ति दीक्षयातपसासह।
ब्रह्मा मा तत्र नयतु ब्रह्माब्रह्मदधातु मे ॥

## मंगलाचरणम्

ब्राह्मणोऽस्यमुखमासीद् बाहूराजन्यःकृतः।
ऊरूतदस्ययद्वैश्यः पद्भ्याᳪशूद्रोअजायत ॥

अ०—ब्राह्मणो ब्रह्मत्वजातिमान्मनुष्योऽस्य विराडात्मकस्य प्रजापतेर्मुखमासीदस्य मुखादुत्पन्नत्वात्कार्यकारणयोस्तादात्म्यसम्बन्धेन मुखमेवास्ति। क्षत्रियत्वजातिविशिष्टः पुरुषो बाहुजस्तेनैव संबन्धेन तद्बाहुरूपएवास्ति। यद्वैश्यो वैश्यजातिविशिष्टः पुरुषः स ऊरुजत्वात्तत्संबन्धेन तदूरुरूपएवास्ति एवमस्य पद्भ्यां शूद्रा अजायत तस्मात्स पादरूपः॥

भा०—पादोऽस्य विश्वाभूतानीति यदुक्तं तस्यैवायं प्रपञ्चः। प्रजापतिरूपमेवेदं सर्वं जगदिति वेदाशयः। यथा हिरण्याज्जायमानं कुण्डलादिकं न सुवर्णातिरिक्तं वस्त्वन्तरं यथा वा सूत्राणामोतप्रोतभावेन प्रादुर्भूतः पटो न सूत्राद् व्यतिरिच्यते। अपितु कुण्डलं सुवर्णरूपमेव पटोऽपि सूत्ररूप एवास्ति। एवमत्रापि समष्टिरूपाद्विराडाख्यपुरुषात्प्रजापतेर्जायमानो ब्राह्मणादिः प्रजापतेर्मुखादिरूपएवेति वास्तविकं ज्ञानम्। वेदाध्ययनादितत्परत्वं शुद्धं ब्रह्मत्वं जगति दृश्यमानं प्रजापतेर्मुखत्वेन श्रद्धेयम्। जगति यत्प्रजापतेर्मुखं मुख्याङ्गं संभवति तद् ब्रह्मत्वमेव। यत्र क्वापि शुद्धं ब्रह्मत्वं लक्ष्यते तत्प्रजापतिमुखमिति सूक्ष्ममीक्षणीयम् पञ्चमहा-

भूतसंघातः शरीरं तस्योत्पत्तिकालादेवाविर्भूतं स्वाभाविकं शमदमादिरूपं ब्रह्मत्वादिकं कामक्रोधलोभादिप्राबल्येनावृतमपि शरीरजीवनावधि तिष्ठतीदमेव तस्य स्वाभाविकत्वम्। सूक्ष्मदेहस्थब्रह्मत्वादेः, स्थानोपचारात्स्थूलदेहानामपि ब्राह्मणादित्वम् स्थूलं सर्वं क्षणस्थायित्वादसन्नच वेदोऽसत्प्रतिपादकः। ब्राह्मणत्वादिकं च शुद्धं परमात्मनोऽङ्गरूपेण स्थूले जगत्यवस्थितं लक्षणैः प्रतीयमानं सदेवास्ति तस्य परमात्मरूपत्वादिति। यथा साङ्गानां वेदानामध्ययनमध्यापनं यजनं याजनं वेदविधिना दानं प्रतिग्रहश्चेतिमुखसाध्यं धर्मकृत्यं यत्र यत्र व्यक्तौ यादृशं लक्ष्यते तत्र तत्र तादृशमेव न्यूनमधिकं वा ब्रह्मत्वमवसेयम्। धर्ममाश्रित्यान्यायिबलवद्भ्यो दुर्बलानां यादृशं रक्षणं यस्यां व्यक्तौ दृश्यते तत्र तादृशमेव क्षत्रत्वम्। अन्नधनादिना यत्र यादृशं परोपकरणं तत्र तादृशमेव वैश्यत्वम्। यादृशमेव यत्र शुद्धभावेन परिचरणं तत्र तादृशमेव शूद्रत्वम्। सूक्ष्मं शुद्धं प्रतीयमानं प्रजापत्यङ्गरूपं सद् ब्रह्मत्वादिकं परमात्मांशरूपेण ध्येयमुपास्यं नमस्करणीयं ज्ञानप्रकाशकं मोक्षसाधनं च जायते। भगवता प्रजापतिना कर्मोपासनाज्ञानसौकर्याय वर्णा विभक्ताः ॥ ११ ॥

भा०—( ब्राह्मणोऽस्य मुखमासीत ) ब्राह्मण नाम ब्राह्मणपन जाति वाला मनुष्य इस विराट् रूप प्रजापति परमात्मा भगवान् का मुख रूप हुआ, अर्थात् जैसे शरीर में मुख अंग सब से उत्तम समझा जाता है वैसे ब्रह्माण्ड रूप विराट् शरीर में जड़ चेतन सब में ब्रह्मत्व युक्त वस्तु श्रेष्ठ है। क्योंकि प्रजापति परमात्मा के मुख से प्रकट वा उत्पन्न होने के कारण कार्य कारण का तादात्म्य नाम एकता संबन्ध होने से ब्राह्मण प्रजापति का मुख स्वरूप ही है। इसी कारण ब्राह्मण की पूजा प्रतिष्ठा करना ही भगवान् के मुख्य अंग की पूजा उपासना करना माना जाता है। ( बाहू राजन्यः कृतः ) उस भगवान् ने क्षत्रियपन जाति से युक्त पुरुष को अपनी भुजा रूप बनाया,

चाहें यों कहो कि अपने बाहु से क्षत्रिय को पैदा किया, इसी कारण भगवान् की भुजा के साथ क्षत्रियपन की एकता होने से क्षत्रिय भगवान् की भुजा रूप है । इसी कारण क्षत्रियपन से युक्त पुरुष के क्षत्रत्व की मान प्रतिष्ठा करना जानो भगवान् के बाहु अंग की पूजा प्रतिष्ठा वा उपासना होती है । चाहें यों मानो कि शुद्ध धर्मानुकूल क्षत्रियपन से युक्त पुरुष में भगवद् भुजा की भावना रखता हुआ उस की पूजा वा मान प्रतिष्ठा करनी चाहिये । ( ऊरू तदस्य यद्वैश्यः ) इस विराट् प्रजापति भगवान् का ऊरू नाम कटि से नीचे का भाग वह है कि जो जगत् में वैश्य कहाता है । चाहें यों कहो कि विराट् पुरुष रूप परमात्मा ने अपने ऊरू भाग से वैश्य को प्रकट किया इस से जो प्रत्यक्ष में शुद्ध वैश्यपन है उस में भगवान् के ऊरू भाग रूप अङ्ग की भावना रखते हुए उस की मान प्रतिष्ठा करनी चाहिये, यह भी भगवान् की ही एक प्रकार की मूर्त्ति की पूजा उपासना मानी जावेगी ( पद्भ्याꣳ शूद्रो अजायत ) विराट् पुरुष समष्टि रूप परमात्मा के पगों से शूद्रवर्ण उत्पन्न हुआ, चाहें यों कहो कि धर्मानुकूल शुद्धभाव से सेवा करना रूप धर्म से युक्त पुरुष भगवान् का पग रूप है, उस शुद्ध शूद्रपन की मान प्रतिष्ठा वा उस का भगवत् पग की भावना से प्रणामादि करना भगवान् के पग रूप अंग की भक्ति पूजा उपासना मानी जावेगी । तत्त्व ज्ञान की आंखों से देखो तो भंगी के शरीरस्थ चेतनशक्ति भंगीपन से दूषित नहीं है तब उस चैतन्यांश को प्रणाम करना भगवदंश की भावना से ज्ञान कोटि में बन सकता है । ज्ञान कोटि में वैसा कृत्य अनुचित नहीं, मैं नीच को नमता हूं, ऐसी भावना ही नीच है । इसी से लोक व्यवहार बुद्धि से वह काम नीच है । शूद्र वा चाण्डालादि में जो मानुषभाव से सापेक्ष नीचता है, वह असत् कल्पित मिथ्या है उस असत् को वेद कुछ नहीं मानता है ॥

भा०-इसी पुरुष सूक्त के ( पादोऽस्य० ) द्वितीय मन्त्र में जो कहा है कि भगवान् के चतुर्थांश सामर्थ्य से यह सब संसार प्रकट हुआ उसी का विशेष व्याख्यान इस मन्त्र में भी दिखाया है । अर्थात् भगवान् का ही एकांश रूप यह सब जगत् है, यही वेद का अभिप्राय जानो । जड़ चेतन सभी प्रकार के संसारस्थ पदार्थ मात्र में ब्राह्मणादि चार वर्ण व्यापक हैं, देवों में बृहस्पति ब्राह्मण देवों के पुरोहित, हैं इन्द्रादि क्षत्रिय और कुबेरादि वैश्य हैं । इसी प्रकार पशु पक्षी वृक्षादि सभी में वर्णभेद हैं । वृक्षों में पलाश नाम ढांक और बिल्वादि कई ब्राह्मण हैं, बट तथा खदिरादि क्षत्रिय, पीलु और उदुम्बरादि वैश्य हैं । परन्तु मनुष्यों में भी भारतवर्ष में ब्राह्मणादि नामों से ब्राह्मणादि वर्णव्यवस्था का वेदादि शास्त्रों का विशेष प्रचार होने से अधिक

व्यवहार चला हुआ है। अन्य देशस्थ जातियों में उन २ की देश भाषाओं के पादड़ी आदि नामों से कुछ २ वर्ण व्यवस्था का प्रचार है॥

जैसे सुवर्ण से बने कुण्डलादि सुवर्ण से भिन्न कोई अन्य वस्तु नहीं हैं, वा जैसे सूत के ताना बाना रूप से बना वस्त्र सूत से भिन्न वस्तु नहीं है, किन्तु कुण्डल सुवर्ण रूप ही हैं, तथा वस्त्र सूत रूप ही है। इसी प्रकार यहां भी समष्टि रूप विराट् नामक प्रजापति परमात्मा के मुखादि से प्रकट हुआ ब्राह्मणादि भगवान् का मुखादि रूप ही है। यही ठीक तत्त्व ज्ञानांश है। वेद पठनादि में तत्पर होना शुद्ध ब्रह्मण्य जगत् में जहां २ दीखता हो, उस को भगवान् की मुखांग की भावना वा श्रद्धा से देखे माने। जगत् में जो कुछ भगवान् का मुख्य अंग मुख हो सकता है, वह ब्राह्मणपन ही है। और जो कुछ कहीं शुद्ध ब्राह्मणपन दीखता है वही भगवान् का मुख है ऐसा सूक्ष्म विचार से देखो। इसी प्रकार क्षत्रियादिपन को भगवान् को भुजादि रूप जानो। पांच महाभूतों का संघात जो स्थूल शरीर है उस की उत्पत्ति के साथ ही प्रकट हुआ शमदमादि रूप शुद्ध ब्राह्मणादिपन काम क्रोध लोभादि की प्रबलता से दब जाने पर भी शरीर के जीवन पर्यन्त बीच में नष्ट नहीं होता यही उस का स्वाभाविक पन है। सूक्ष्म शरीर रूप अन्तःकरण में बीज मात्र से ठहरा स्थूल के संयोग से प्रकट होने वाले ब्राह्मणादिपन का स्थान स्थूल शरीर है स्थान के उपचार से स्थूल शरीर भी ब्राह्मणादि कहाते हैं। क्षणस्थायि होने से सब स्थूल असत् कल्पित है उस असत् को वेद नहीं कहता क्योंकि वेद सत्प्रतिपादक है। सूक्ष्म शुद्ध ब्राह्मणादि पन भगवान् के अंग रूप से स्थूल जगत् में स्थित चिन्हों से प्रतीत होने वाला सत्‌रूप ही है (क्योंकि ब्राह्मणत्वादि वास्तव में भगवान् का ही रूप है) जैसे सांग वेद का पठन पाठन यज्ञ करना कराना वेद विधि से दान देना लेना यह सब मुख से होने वाला धर्म कृत्य जिस २ व्यक्ति में जिस २ दर्जे का दीखता है उस २ में वैसा ही न्यूनाधिक ब्राह्मणपन है। भगवान् का मुख होने से ब्रह्मबीज पुण्य धर्म हुआ है। अन्यायी बलवानों से धर्मानुकूल निर्बलों की जैसी रक्षा करना जिस में हो उस में वैसा ही क्षत्रियपन जानो। अन्न धनादि द्वारा दया पूर्वक परोपकार करना जिस में जैसा हो उस में वैसा ही वैश्यपन जानो। शुद्ध भक्ति भाव से जिस में जैसा ब्राह्मणादि के सेवन का भाव हो उस में वैसा ही शूद्रपन जानो। भगवान् का अंग रूप शुद्ध ब्राह्मणादिपन जगत् में प्रतीत होने वाला परमात्मा के सत् अंश रूप से ध्यान उपासना तथा नमस्कार प्रणाम करने योग्य ज्ञान का प्रकाशक हो कर मोक्ष का साधन होता है प्रजापति भगवान् ने कर्म उपासना और ज्ञान की सुगमता से प्रवृत्ति करने के लिये संसार में ब्राह्मणादि वर्णों का विभाग प्रकट किया है॥ ११॥

## ब्रा० स० अंक ६ पृष्ठ २२८ से आगे दो का व्याख्यान ॥

तौतुजातौपरक्षेत्रे प्राणिनौप्रेत्यचेहच ।
दत्तानिहव्यकव्यानि नाशयेते प्रदायिनाम् ॥२३॥

भा०—अन्य के साथ विवाहित स्त्री में अन्य पुरुष द्वारा कुण्ड गोलक ये दो नाम वाले पुत्र पैदा होते हैं। यदि पति के जीवित होते ही अन्य पुरुष से व्यभिचार द्वारा पैदा हो तो वह कुण्ड, तथा पति के मर जाने पर पैदा होने वाला गोलक कहाता है। जो कोई दाता लोग श्राद्धादि शुभ कर्म में पुण्य धर्म होने के लिये उक्त कुण्ड गोलक दो ब्राह्मणों को भोजन कराते हैं उन को कुछ भी फल नहीं होता। अर्थात् कुण्ड गोलक इत्यादि को कदापि ब्राह्मण भोजनमें संमिलित न करे। आ० समाजी लोग कहते मानते हैं कि जब पुरुष असाध्य रोगी वा नपुंसक निकम्मा हो जाय तब अपनी स्त्री से कहे कि मुझ में अब शक्ति नहीं रही तू अन्य पुरुष को पति बना के सन्तान पैदा कर ले। सो जो कोई ऐसा करेगा उस की स्त्री में हुआ सन्तान पति की जीवित दशा में कुण्ड और पति के मरने पर नियोगादि द्वारा पैदा हुआ गोलक होगा। अन्य की स्त्री में अन्य पुरुष से पैदा हुए ये उक्त दोनों कुण्ड गोलक दाता लोगों के पुण्य दान को लेकर नष्ट कर देते हैं अर्थात् इन को भोजनादि देना भस्म में होम करने के समान निष्फल होता है क्योंकि ये नीच हैं। इसी से उन को पैदायश का कर्म नियोगादि भी नीच कर्म है। परक्षेत्र नाम अन्य की स्त्री कि जिस के साथ विधिपूर्वक विवाह नहीं हुआ है उस में अन्य पुरुष से किसी भी प्रकार पैदा होने वाले कुण्ड गोलक नीच निन्दनीय सन्तान होते हैं। इस से सिद्ध हुआ कि नियोगादि निन्दित काम है॥

पूर्वांसंध्यांजपंस्तिष्ठेत्सावित्रीमार्कदर्शनात् ।
पश्चिमांतुसमासीनः सम्यगृक्षविभावनात् ॥२४॥
पूर्वांसन्ध्यांजपंस्तिष्ठन्नैशमेनोव्यपोहति ॥
पश्चिमांतुसमासीनो मलंहन्तिदिवाकृतम् ॥ २५ ॥

भा०—मनु के सिद्धान्त से सायं प्रातःकाल की दो सन्ध्या हैं। प्रातःकाल की संध्या में उषः काल के आरम्भ से सूर्योदय तक पूर्वाभिमुख खड़ा हुआ गायत्री का जप करे। और सायंकाल की संध्या में सूर्यास्त समय से लेकर तारागण सम्यक् दीखने तक बैठा हुआ गायत्री का जप करे। प्रातःकाल कह

होकर जप करने से रात में हुआ बुरी वासना रूप पाप छूट जाता और सायंकाल बैठकर जप करने से दिन में हुआ मन वाणी शरीर जन्य पाप छूट जाता है। जैसे शरीर की मलिनता छुड़ाने के लिये प्रतिदिन स्नान करने की आवश्यकता है, जैसे वस्त्रों की मलिनता नष्ट करने के लिये प्रतिदिन वस्त्र धोना चाहिये। वैसे ही अन्तःकरण की पाप रूप मलिनता हटाने के लिये प्रतिदिन सायं प्रातःकाल ब्राह्मण को गायत्री के जप की आवश्यकता है। अन्तःकरण में काम क्रोध लोभादि की वासनाओं का संचय ही पाप रूप रोग है, उस का प्रतिदिन दोबार गायत्री का जपही मुख्य औषध वा प्रायश्चित्त है। जिस किसी भक्त का चित्त प्रत्येक समय ही भगवत्स्मरण वा राम २ जपने में लगजाय उस को दो काल में विशेष आवश्यकता न होने पर भी न करने से गायत्री का जप करना अच्छा हित साधक अवश्य है। कुछ न करने से सायं प्रातःकाल राम २ आदि जप करना भी गौणकोटि में एक प्रकार की संध्या रूप हितसाधक अच्छा काम है। जिस कक्षा की श्रद्धा भक्ति विश्वास और पवित्रता से संध्या समय जप किया जायगा उस का वैसा ही उत्तम परिणाम होगा। इस लिये दोनों काल में ठीक २ श्रद्धा भक्ति से विधि पूर्वक गायत्री का जप करे॥

अनेक धर्म शास्त्रों में मध्याह्न के सहित त्रिकाल में सन्ध्या करना लिखा है सो इन दोनों में विरोध इस कारण नहीं आता कि तीन के अन्तर्गत दो संख्या भी है, इस से तीन संध्या से दो का खण्डन नहीं हो सकता, और दो के कथन में निश्चायक एवादि शब्द न होने से तीसरी का निषेध नहीं आता। इस से मनुजी का कथन मूल रूप है, तीन संध्या का विचार मनु के मूल कथन का भाष्य रूप माना जा सकता है। इस से दो तीन का विरोध नहीं॥

दैवकार्याद्द्विजातीनां पितृकार्यंविशिष्यते।
दैवंहिपितृकार्यस्य पूर्वमाप्यायनंस्मृतम्॥ २६॥
तेषामारक्षभूतंतु पूर्वंदैवंप्रयोजयेत्।
रक्षांसिहिविलुम्पन्ति श्राद्धमारक्षवर्जितम्॥ २७॥

भा०-देव और पितरों सम्बन्धी कार्य में देवकार्य से पितृकार्य अपवाद रूपादि से बड़ा वा मुख्य है। क्योंकि श्राद्ध के आरंभ में किया देवकार्य श्राद्ध की रक्षा और उन्नति करने वाला होता है। पितरों के रक्षक देवों का पूजन रूप काम श्राद्ध से पूर्व करे। क्योंकि ऐसा न करने से राक्षस लोग श्राद्ध को

नष्ट कर देते हैं। वेदोक्त धर्म के कामों में देव और पितरों की पूजा अग्नि कार्य के होम तथा श्राद्ध ये दो काम मुख्य हैं। इन में श्राद्ध इस लिये भी मुख्य है कि अविच्छिन्न वंश परम्परा का हेतु श्राद्ध ही है। एक ही पुरुष पुत्र पौत्रादि अपने रूपान्तरों से श्राद्ध तर्पण करता हुआ सृष्टि के आरम्भ से प्रलय पर्यन्त संसार में भी विद्यमान रहता और पिता पितामहादि पहिले रूपान्तरों से मोक्षानुभव भी करता है। इस से सब कुल का उद्धार होता और संसार परमार्थ दोनों प्रकार के आनन्द का भागी होता है॥

द्वावेववर्जयेन्नित्य-मनध्यायौप्रयत्नतः।
स्वाध्यायभूमिञ्चाशुद्धा-मात्मानंचाशुचिंद्विजः ॥ २८ ॥

भा०—वेद पाठादि शुभ कर्म के लिये दो ही प्रकार के अनध्याय मुख्य हैं अर्थात् वेदाध्ययनादि पुण्य धर्म के काम को दोही मौके पर छोड़ना चाहिये। एक तो जहां वेदपाठ करे वह अशुद्ध भूमि न हो और द्वितीय स्वयं अशुद्ध न हो। इन दोनों के शुद्ध होने पर अन्य विघ्नों के रहते भी वह काम किसी कक्षा में अच्छा हो सकता है॥

यद्यत्परवशंकर्म तत्तद्यत्नेनवर्जयेत्।
यद्यदात्मवशंतुस्या त्तत्तत्सेवेतयत्नतः ॥ २९ ॥
सर्वंपरवशंदुःखं सर्वमात्मवशंसुखम्।
एतद्विद्यात्समासेन लक्षणंसुखदुःखयोः ॥ ३० ॥

भा०—मनुष्य संसार में सुख चाहता और दुःखों से बचने का उद्योग भी करता है परन्तु सुख दुःख के मूल कारण स्वाधीनता पराधीनता का पूरा विचार नहीं करता। जो २ काम पराधीन है उस २ को प्रबल उपाय से त्यागे और जो २ अपने आधीन हो उस २ का सेवन यत्न से करे। क्योंकि पराधीनता में सब दुःख ही दुःख है और स्वाधीनता में अधिक सुख ही सुख है, इसी से कहा है कि—(पराधीन सपनेहुं सुख नाहीं) इसी विचार को ध्यान में रखते हुये जीविका के छः उपायों में नौकरी नाम सेवा का रक्खा है और इस नौकरी में सब कामों से अधिक पराधीनता होने से ही इस को अति नीच काम ठहराया है अर्थात् इस का नाम मनु जी ने श्ववृत्ति रक्खा है कि नौकर मनुष्य की दशा कुत्ते की सी हो जाती है। नौकरी से अधिक पराधीनता मनुष्य के लिये अन्य कोई नहीं है। इसी कारण नौकरी से वणिज व्यापार के काम को अच्छा माना है, वणिज व्यापार में भी पराधी-

नता अवश्य है परन्तु नौकरी से कम है। यदि किसी प्रकार की वा किसी खास पुरुष को नौकरी किसी खास व्यापार से अच्छी भी ठहर जावे तो भी सामान्य नियम से नौकरी की जीविका नीची ही रहेगी। नौकरी में अधिकारांश द्वारा जो कुछ अहंकारजन्य सुख है वह नौकरी का अंश नहीं, किन्तु वह क्षत्रियपन का राज्यांश है इस से नौकरी तो छोटा ही काम रहा। जब से भारत वर्ष की विशेष अवनति वा दुर्दशा हुई तभी से प्रायः मनुष्य नौकरी को सर्वोत्तम काम मानने लगे थे परन्तु दैवयोग वा दैवेच्छा से भारत में जब से कुछ २ जागृति प्रकट हुई तब से नौकरी को कोई २ लोग निकृष्ट समझने लगे हैं और वणिज व्यापार को कुछ २ अच्छा कहने मानने का प्रचार आरम्भ हो गया है। सो यह विचार भी देशोन्नति के लिये उत्तम है क्योंकि कुछ २ होश आने पर पराधीनता के दुःख का बोध हुआ तभी से स्वराज्य अर्थात प्रजातंत्र राज्य व्यवस्था होने की चेष्टा अनेक देश हितैषी करने लगे हैं। कुछ लोगों का ख्याल है कि स्वदेशी आन्दोलनादि जागृति का मूल आ० समाज है सो ठीक नहीं क्योंकि यह आन्दोलन बंगाल से उठा है कि जो काली देवी के उपासक हैं। काली गौरी सभी देवी देवों की उपासना का आ० समाजी खण्डन करते हैं इस से इस आन्दोलन के कारण आ० समाजी नहीं हैं किन्तु अंगरेजी शिक्षा ही इस आन्दोलन का कारण है॥

यद्यपि नौकरी की अपेक्षा वाणिज्य में पराधीनता कम होने से वाणिज्य अच्छा है तथापि वाणिज्य से कृषि अच्छी है। यद्यपि वर्त्तमान में नौकरी और वाणिज्यादि से खेती नीचा काम माना जाता है तथापि वास्तव में वैसा नीच नहीं है। खेती का नीचापन समय कारित है। यद्यपि खेती में भी पराधीनता है तथापि वाणिज्य से कम है और वाणिज्य का मूल भी खेती ही है, खेती में हुए पदार्थों का ही विशेष कर वणिज व्यापार होता है। धर्म शिक्षा और व्यवहार शिक्षा का अभाव अन्यों की अपेक्षा किसानों में अधिक होजाने तथा कर बढ़ जाने से दरिद्रता अधिक हो जाने के कारण कृषक ब्राह्मणादि नीच माने जाने लगे। यह समय का प्रभाव है। इन से ऊपर की तीन जीविका भिक्षा वृत्ति अयाचित और शिलोञ्छ ये ब्राह्मणों के लिये ही थी। भिक्षा वृत्ति में नियम यह था कि अनेक पढ़े लिखे शिक्षित धर्म निष्ठ ब्राह्मण अपना धर्म कर्म नियम से पालन करते हुए भोजन वस्त्र के निर्वाहार्थ भिक्षा माग लेते थे। अन्नादि संग्रह नहीं करते थे तब भिक्षा वृत्ति निन्दित नहीं मानी जाती थी॥ (शेष आगे)

## आ० स० अंक ६ पृष्ठ २२६ से आगे जैनमत समीक्षा ॥

वे असुरों के भी अन्तर्यामी सर्वज्ञ थे. देखने में बालक रूप धारी थे, पर वास्तव में साक्षात् परब्रह्म परमात्मा थे, उन को कोई भी पूतना तृणावर्तादि असुर न मार सका और भगवान् की साधारण लीला रूप चेष्टा से असुरों का सर्व नाश हो गया। सारांश यह कि बहुत काल तक साधनों द्वारा योग का अभ्यास करके मनुष्य परिमित सिद्धि प्राप्त कर सकता है, यही मनुष्यपन है, पर जो अनादि काल से अपरिमित सिद्ध है वही ईश्वर है ॥

अवतारादि शरीर धारी बन कर मनुष्यों कैसे व्यवहार करना यह सब ईश्वर की लीला नाटकी पुरुषों के तुल्य है। जब कोई नाटकी पुरुष स्त्रीका रूप बनाकर अपने दर्शकों को नाटक दिखाता है, तब दर्शक मनुष्य तो उसे स्त्री भाव से देखते हुए प्रसन्न होते हैं, और उस का अभिप्राय भी यही होता है कि ये लोग मुझे स्त्री भाव से देखें, तभी वह स्वांग ठीक बन सकता है। परन्तु सोचना यह है कि जिस काल में दर्शक लोग उसे स्त्री भाव से देख रहे हैं, उस समय वास्तव में वह नाटकी क्या स्त्री हो गया है? अथवा क्या उस ने स्वयं भी मान लिया है कि मैं स्त्री हूं। तब यह मानना होगा कि नाटकी वास्तव में अपने स्वरूप से पुरुष है, अपने को पुरुष ही जानता मानता है, केवल दर्शकों के मनोरंजनार्थ मैंने यह ऊपरी दिखावटी स्वांग रच लिया है, ऐसा मानता है। वैसे ही दिखावटी ऊपरी स्वांग मात्र भगवान् भी मनुष्यादि रूपी स्वांग भक्तों के हितार्थ और दुष्ट असुरों के नाशार्थ किया करते हैं ॥

(सर्वज्ञोवीतरागादि०) इत्यादि श्लोक में जब कहा गया कि जिस के रागादि दोष छूट गये वा नष्ट हो गये, तो सिद्ध हो गया कि पहिले उस में रागादि दोष थे तभी तो दोषों का छूटना कह सकते हैं। जो पहिले कभी दोषयुक्त हो वह ईश्वर वा परमेश्वर नहीं हो सकता। सत्यवादी होना ईश्वर का विशेषण नहीं बनता किन्तु सत्यवादी अनेक मनुष्य हुए और होते हैं। अर्हन् देव को सत्यवादी मानने से जैनलोगों ने सब जैनमतानुयायियों को मिथ्यावादी मानलिया। यदि आप भी सत्यवादी बनना चाहें तो तदंश में सभी सत्यवादी अर्हन्देव हो जावेंगे। तब किसी खास समय में हुए किसी खास को अर्हन् मानना नहीं बनेगा। अब जैन संप्रदाय के मन्तव्यानुसार ईश्वर विषय में और भी खण्डन मण्डन दिखाते हैं जैसा कि सर्वदर्शनसंग्रह पुस्तकस्थ आर्हत दर्शन में लिखा है। तौतातिक जैनाचार्यों ने कहा है कि—

सर्वज्ञोदृश्यतेतावन्नेदानीमस्मदादिभिः।
दृष्टोनचैकदेशोऽस्ति लिङ्गंवायोनुमापयेत् ॥ २ ॥

भा०-प्रथम कोई सर्वज्ञ ईश्वर ही नहीं है, यदि है तो अस्मदादि किसी को क्यों नहीं दीखता ?। इस से ईश्वर के होने में प्रत्यक्ष प्रमाण कोई नहीं है। यदि न्यायशास्त्र के नियमानुसार कहो कि ईश्वर का होना अनुमान प्रमाण से सिद्ध है सो भी ठीक नहीं क्योंकि प्रत्यक्षपूर्वक अनुमान होता है। ईश्वर का कोई चिन्ह प्रत्यक्ष हो तो उस से अनुमान हो सकता है, सो जब कोई लिङ्ग प्रत्यक्ष नहीं तो अनुमान से भी उस का होना सिद्ध नहीं होता॥

समाधान-जब कि ( सर्वज्ञोजितरागादिदोषः० ) इत्यादि पूर्वोक्त प्रमाण से अर्हन्देव को सर्वज्ञ मान लिया तो क्या अर्हन्देव इस समय तुम को दीखते हैं ?। यदि कहो कि दीखते हैं तो अन्यों को क्यों नहीं दिखा दो कि देखो ये बैठे हैं। यदि कहो कि नहीं दीखते तो तुमने संप्रति न दीखते हुए भी अर्हन् को क्यों मान लिया ?। "इस समय हम को सर्वज्ञ ईश्वर नहीं दीखता" इस से नहीं है, तुम्हारे इसी कथन से अर्हन्देव का होना भी खण्डित हो गया। यदि कहो कि अर्हन्देव जब प्रकट वा पैदा हुए तब उनको सब ने प्रत्यक्ष देखा था तो जवाब यह होगा कि अर्हन्देव तो कभी एकबार पैदा हुए होंगे, अब बार २ नहीं होंगे परन्तु हमारा ईश्वर तो प्रत्येक युग में बार २ अवतार लेता उस को बार २ लाखों करोड़ों मनुष्य प्रत्यक्ष देखा करते हैं। इस नियम के अनुसार यदि अर्हन् को मानोगे तो हमारा सर्वज्ञ ईश्वर भी तुम को मानना पड़ेगा। और अर्हन् को न मानो तो तुम्हारा आर्हत मत ही निर्मूल नष्ट हुआ। यदि कहो कि हम तुम्हारे अवतार सम्बन्धी प्रमाण नहीं मानेंगे तो उत्तर यह होगा कि-तुम जिस युक्ति से हमारे अवतार संबन्धी वेदादि के प्रमाणों का खण्डन करोगे उसी युक्ति से सर्वज्ञ अर्हन् के प्रमाण का भी खण्डन हो जायगा, तब फिर भी हाथ मलोगे। क्या यह कोई अकाट्ययुक्ति है कि जो पदार्थ तुम को इस समय न दीखे इतने से उस का न होना सिद्ध हो जावे। सूक्ष्म व्यवहित तथा विप्रकृष्ट नाम अतिदूरस्थ पदार्थ इन आंखों से कभी किसी को नहीं दीखते तो क्या तुम्हारे कथनानुसार कोई मान लेगा कि वे सूक्ष्मादि पदार्थ नहीं हैं। उल्लू पक्षी को दिन में कुछ नहीं दीखता, रात को दीखता है, जब सूर्य अस्त हो जाते हैं तब उस के मत में सर्वदा ही सूर्य का दर्शन नहीं होता तो क्या तुम मान लोगे कि उल्लुओं को सूर्य नहीं दीखते इस से सूर्य नहीं हैं। जो वस्तु सूक्ष्म होने के कारण इन आंखों से नहीं दीखता उस को दुर्बीन लगा कर देखते हैं। दुर्बीन लगाने से पहिले न दीखने पर उस सूक्ष्म वस्तु का न होना क्या तुम मान लोगे ? यदि ऐसा करोगे तो वर्त्तमान समय के जण्टलमैन लोग ही

तुम्हारा उपहास करेंगे । दुर्बीन लगाने पर इन्हीं आंखों से जो चीज़ दीख सकती है उस के लिये कहना कि वह प्रत्यक्ष नहीं यह मूर्खता है ।

इसी दुर्बीन के तुल्य हमारे यहां भी ज्ञानाञ्जन शलाका विद्यमान है उस को आंखों में लगाने वाले सैकड़ों वेदमतानुयायी मनुष्यों ने इन्हीं आंखों से प्रत्यक्ष ईश्वर को देखा है और अब भी देखने वाले विद्यमान हैं । यदि जैनादि अविश्वासी लोग अपनी आंखों में ज्ञानाञ्जन शलाका लगाना चाहें तो हम सत्य कहते हैं कि वे इन्हीं आंखों से साक्षात् ईश्वर को देख सकते हैं । जब यह नियम नहीं रहा कि जो पदार्थ हम को न दीखे वह नहीं है तो " हम को इस समय न दीखने से कोई सर्वज्ञ ईश्वर नहीं " यह बेसमझों का सा कहना कटगया । हम दावे के साथ कहते और मानते हैं कि भगवान् परमात्मा प्रत्यक्षादि सब प्रमाणों से सिद्ध है, इन्हीं आंखों से दीखता और दीख सकता है । केवल ज्ञानाञ्जन शलाका की आवश्यकता है । और जब वेद में ही ब्रह्म परमात्मा को प्रत्यक्ष कहा है तो वेदानुयायीमात्र को तो मानना ही पड़ेगा कि वह प्रत्यक्ष भी है । वेद में लिखा है कि (त्वमेव प्रत्यक्षं ब्रह्मासि) तुम ही प्रत्यक्ष ब्रह्म हो । यह भी नियम नहीं दीखता कि जो वस्तु किसी को प्रत्यक्ष दीख पड़े वह सभी को न दीखे तो सत्य न माना जावे । क्योंकि दुर्बीन लगाने से जो जो अंश प्रत्यक्ष होते हैं वे इन केवल आंखों से नहीं दीखते तो भी जैसे वे सत्य हैं वैसे ही हमारी ज्ञानाञ्जनशलाका लगाये बिना इन आंखों से ईश्वर भी नहीं दीखता किन्तु ज्ञानाञ्जन लगाने पर अवश्य दीख सकता है । जब ईश्वर प्रत्यक्ष है तब उस का अनुमान से खण्डन करना तो बन ही नहीं सकता ।

हम अपने पाठकों को ज्ञानाञ्जनशलाका की बात समझ में आ जाने के लिये दृष्टान्त दिखाते हैं कि जैनमत में भी अच्छे २ वैद्य लोग बहुत काल से होते आते हैं, अनेक वैद्य लोग आयुर्वेद का सम्यक् अभ्यास करते २ सूक्ष्म बुद्धि द्वारा अच्छा अनुभव कर लेते हैं । तब गुरु भक्ति तथा गुरु की कृपा से उन के हृदय में शास्त्र के सारांश का सूक्ष्म संस्कार प्रबलता से बैठ जाता है । वही अन्तःकरण का सूक्ष्म सारांशानुभवजन्य संस्कार अच्छे अनुभवी वैद्यों की आंखों में एक प्रकार का ज्ञानाञ्जन हो जाता है । इसी ज्ञानाञ्जन को लगाये हुये एक वैद्य प्रातःकाल नदी पर स्नान करने को जा रहे थे, इतने में नदी पर स्नान कर चन्दन लगाये हुए एक मनुष्य लौटा हुआ मिला, ज्ञानाञ्जन लगी आंखों से देख कर वैद्यराज ने कहा कि यह मनुष्य देखने में जीवित होने पर भी मुर्दा जा रहा है । यह बात अनेक लोगों ने सुनी, वह म-

नुष्य ५ मिनट में घर पहुंचते ही मर गया। यद्यपि अन्य भी सब लोग अपनी २ आंखों से उस मनुष्य को देखते थे परन्तु अन्यों की आंखों में आयुर्वेद का ज्ञानाञ्जन नहीं था, इस से वे नहीं देख सके ॥

एक वैद्य ने रोगी का चहरा देखकर बताया कि कल तुम ने अमुक वस्तु खायी थी जिस की दया से तीन दिन बाद अमुक रोग का उपद्रव होगा। यहां ज्ञानाञ्जन के प्रताप से भूत भविष्यत् दोनों का हाल ज्ञानाञ्जन लगी आंखों से देखकर बता दिया कि जो अन्य सब को नहीं दीख सकता था। विदुर जी ने दुर्योधन का जन्म होते ही ज्ञानाञ्जन की आंखों से देखकर बोटिस दे दिया था कि यह एक ही दुष्ट सब कुल वा देशभर का नाश करेगा। ( उक्तं मया जातमात्रेऽपि राजन्० ) यह बात ज्ञानाञ्जन न लगाने से सब को नहीं दीखी थी। इसी के अनुसार ज्ञानाञ्जन की आंखों वालों को ईश्वर भी प्रत्यक्ष दीखता है। जैनों को दवा करानी चाहिये ॥

नचागमविधिःकश्चिन्नित्यसर्वज्ञबोधकः ।
नचतत्रार्थवादानां तात्पर्यमपिकल्पते ॥ ३ ॥
नचान्यार्थप्रधानैस्तैस्तदस्तित्वंविधीयते ।
नचानुवदितुंशक्यः पूर्वमन्यैरबोधितः ॥ ४ ॥
अनादेरागमस्यार्थो नचसर्वज्ञआदिमान् ।
कृत्रिमेणत्वसत्येन सकथंप्रतिपाद्यते ॥ ५ ॥
अथतद्वचनेनैव सर्वज्ञोऽन्यैःप्रतीयते ॥
प्रकल्प्येतकथंसिद्धिरन्योन्याश्रययोस्तयोः ॥ ६ ॥
सर्वज्ञोक्ततयावाक्यं सत्यंतेनतदस्तिता ।
कथंतदुभयंसिध्येत्सिद्धमूलान्तराद्दृते ॥ ७ ॥
असर्वज्ञप्रणीतात्तु वचनान्मूलवर्जितात् ॥
सर्वज्ञमवगच्छन्तस्तद्वाक्याद्वतंनजानते ॥ ८ ॥
सर्वज्ञसदृशंकिञ्चिद् यदिपश्येमसंप्रति ।
उपमानेनसर्वज्ञं जानीयामततोवयम् ॥ ९ ॥

भा०—ये सब श्लोक आर्हत दर्शन नाम जैन मत के हैं। इन में भी नित्य सर्वज्ञ ईश्वर का खण्डन किया गया है। तथाहि नित्य सर्वज्ञ ईश्वर के बोधक शास्त्र का भी कोई प्रमाण नहीं है ॥

## ब्रा०स० भा० ६ अं० ६ पृष्ठ २३० से आगे शिवलिङ्गपूजामाहात्म्य।

स्थूल सूक्ष्म और कारण ये तीनों शरीर ही तीन किला हैं इन तीनों का राजा अध्यात्म पक्ष में त्रिपुरासुर मन है, तीनों शरीर बन्धनों को तोड़ के मन को जीतने वाला त्रिपुरारि शिव है, तीनों किलों के बन्धनों को तोड़ देना और त्रिपुर निवासी दैत्य मन को मार लेना ही मोक्ष है। शिव का ही एक रूपान्तर रुद्र है। मोक्ष से पहिले शरीर का नाश रुलाने वाला नहीं होता, किन्तु शान्ति सुख देने वाला होता है, इस से मोक्षार्थ शरीर नाश का अधिष्ठाता शिव है। और अविद्या ग्रस्त जीवों के शरीरादि का नाश रुलाने वाला है, रुलाने वाला ही रुद्र कहाता है। इस से अविद्या ग्रस्तों के प्रलय रूप नाश का अधिष्ठाता रुद्र है। चाहें यों कहो कि उस परमात्मा के द्विविध प्रलय करने वाले रूपों को ही शिव वा रुद्र कहा माना गया है॥

ऐसी दशा में मानना होगा कि जहां २ पुराणादि में लिखा हो कि विष्णु वा नारायण ने ही संसार को रचा वा उस का प्रलय किया वहां २ विष्णु वा नारायणादि पद सगुण द्योतक होने पर भी निर्गुण ब्रह्म बोधक माना जायगा, और अभिप्राय यह होगा कि विष्णु आदि नाम रूप से आये हुये भी मुख्य ब्रह्म ने ही ब्रह्मा नाम रूप से संसार को बनाया और उसी ने शिव वा रुद्र नाम रूप से प्रलय किया। तथा जहां २ शिव रुद्र वा देवी ने ही उत्पत्ति आदि सब किया लिखा हो वहां भी रुद्र वा देवी ने ब्रह्मा नाम रूप से संसार को बनाया माना जायगा। तथा यह भी विचार स्थिर हो चुका है कि ब्रह्मा विष्णु शिव ये कार्य भेद से एक परमात्मा की ही तीन मुख्य दिव्य शक्तियां हैं, किन्तु पंच महाभूतों के शरीरों वाले मनुष्य के तुल्य ब्रह्मादि देव नहीं हैं। यद्यपि सूक्ष्म दिव्य मनुष्यादि के तुल्य ही देवों के विग्रह भी हैं तथापि दिव्य होने से मांस रुधिर हड्डी आदि के शरीरों वाले देव नहीं हैं। तब उन के सब शरीरावयव भी संकल्प मात्र दिव्य ही हैं। उन में मनुष्यों के से अंगों की कल्पना होकर घृणा लज्जा संकोचादि नहीं हो सकता॥

सृष्टि का जल में लीन होना अवान्तर प्रलय का अंश है किन्तु महाप्रलय का नहीं क्योंकि महाप्रलय के समय ब्रह्मा विष्णु रुद्र नाम रूपों का भी प्रलय हो जाता है। और ब्रह्मा के प्रत्येक दिन के अन्त में सन्ध्या के समय जो प्रलय होता है वह कभी जल से कभी अग्नि से और कभी वायु से

होता है। जब जल से प्रलय हो गया तब शंकर भगवान् जल में अन्तर्धान हो गये और सृष्टि रचना का समय हो गया ऐसा जानते हुए भी प्रकट न हुए, उस का अभिप्राय यह था कि ब्रह्मा विष्णु सृष्टि कर लें, तब प्रकट होंगे, तब उन पर कोप करेंगे, तब कोप रूप तेज को सूर्य मण्डल में रक्खा जायगा, उस तेज से संसार की रक्षा तथा पालन अनेक प्रकार से होगा और वही तेज दिन रात आदि समय के विभाग द्वारा मनुष्यादि के आयु को क्षीण करने द्वारा प्रतिदिन होने वाले प्राणिक्षय रूप प्रलय का हेतु बनेगा। और शंकर भगवान् का यह भी अभिप्राय था कि मेरा ज्योतिर्लिङ्ग जो वास्तव में शान्त स्वरूप है उस से सृष्टि रचना हुई तो सब प्राणी शान्त रूप पैदा होंगे, उन में काम क्रोध लोभ न होंगे तो काम की उमंग किसी को न होने से आगे २ सृष्टि का प्रवाह नहीं चलेगा। इस से काम पूर्विका सृष्टि हो तो मनुष्यादि में काम की उमंग आने से सृष्टि का प्रवाह आगे चलेगा। इसी लिये श्रुतियों में लिखा गया कि-

**कामस्तदग्रे समवर्त्तत मनसोरेतःप्रथमंयदासीत्।**
**अथर्व०कां०१९। सोऽकामयत बहुस्यां प्रजायेय॥**

भा०-संसार की रचना से पहिले वह काम पैदा हुआ कि जो मन काम कारण था और मानुषी सृष्टि हो जाने पर वह काम पैदा हुआ कि मन का जो कार्य है, इसी लिये मनसिज तथा मनोज कामदेव के नाम पड़े॥

शंकर भगवान् चाहते थे कि मुझ से सृष्टि न हो क्योंकि मैं स्मरारि नाम काम का शत्रु हूं, यदि स्मरारि से सृष्टि होती तो मनुष्यादि प्राणी काम के शत्रु पैदा होते और वैसा होता तो कदापि आगे को वंश परम्परा न चलती क्योंकि कारण के तुल्य कार्य होने का नियम है। अब रहा यह कि कहीं ऐसा लेख मिले कि शिव जी ने सृष्टि रचना की है तो वहां यही आशय माना जायगा कि ब्रह्मा नाम रूप से शिव जी ने सृष्टि रचना की है। तथा ब्रह्मा विष्णु भी जानते थे कि शिव जी का यही अभिप्राय है तदनुसार उन लोगों ने किया।

अब रहा शिवलिङ्ग का छेदन करके संसार में फैला देना भी इस का अभिप्राय यह है कि जब कामपूर्विका सृष्टि हुई तो यह सन्देह हुआ कि मनुष्यादि काम क्रोधादि में अत्यन्त फंसे हुए असंख्य जन्मों तक कामादि के फन्द से नहीं छूटेंगे, इस से जो २ व्यक्ति संसार के घोर दुःखों से छुटकारा चाहैं वा छूटने की चेष्टा करें, उन २ देश मनुष्यादि के लिये शिव जी का शान्तिरूप

लिङ्ग नाम चिन्ह चिदंशादि अनेक नाम रूपों से संसार में पहुंचना चाहिये जिस को पूजा भक्ति करके मनुष्यादि सद्गति को प्राप्त हो सकें। इसी अभिप्राय से शिवलिङ्ग का छेदन नाम उस को अनेक अंशों में परमात्मा ने ही कल्पित किया कि जिस से सब का कल्याण हो। और उस शिवलिङ्ग की व्यापकता दिखाने का आशय यह है कि वह अनेकांश रूप होने पर भी वास्तव में अनन्त व्यापक ही रहता है कि जिस का अन्त ब्रह्मा विष्णु भी नहीं पा सकते तो मनुष्य की क्या शक्ति है? अर्थात् ब्रह्मा विष्णु दोनों शिवलिङ्ग का अन्त नहीं पा सके, इस का शब्दार्थ यहां लेना इष्ट नहीं है, किन्तु लक्ष्यार्थ लेना इष्ट है। सो लक्ष्यार्थ यह है कि परमात्मा का शान्तिमय चिदंशलिङ्ग सर्वत्र व्यापक है जिस का कोई अन्त नहीं पा सकता है। यह तो अभिप्राय समझने के लिये है और कहने की शैली जैसा उचित समझा गया वैसा ही शिवपुराण में लिखा गया है॥

अब आगे शिव महापुराणस्थ धर्मसंहिता प्रकरण के दशवें अध्याय की उस कथा का अभिप्राय यहां दिखाते हैं कि जिस को आ० समाजियों ने महानीच समझ कर पुराणों की बदनामी की डुग्गी पीट रक्खी है। साधारण बुद्धि के सनातनधर्मी लोग पुराणादि के गूढ़ आशय नहीं जानते इसी कारण आ० समाजियों के कुतर्क सुनकर विशेष जवाब नहीं दे सकते। धर्मसंहिता अ० १० के १९ वें श्लोक से २३३ तक में यह कथा लिखी है कि जब शिव जी कामभोग से तृप्त न हुए तब उन्मत्तों कासा वेष बना के नंगे हो कर देवदारु वन में मुनियों की स्त्रियों की रति कामना देखने अर्थात् परीक्षा करने के लिये घुसे। उस समय शिव जी ने कृत्रिम काम का मोहनीय रूप बनालिया था। चन्द्रमा तथा शंख के तुल्य अतिश्वेत भस्म शरीर में लगायी, शुद्ध कपूर कासा रंग दीखता था, मोर के पंखों का गुच्छा हाथ में था। एक डंडे में खटिया का पाया बांध कर लटकाया पूर्णचन्द्रमा के तुल्य एक कपाल धारण किया, अच्छा दर्शनीय युवावस्था का मोहनीय रूप बनाया कि जिसे देख कर स्त्रियों को कामवेग का उन्माद बढ़े, थोड़ा २ मुस्काना आदि ऐसी चेष्टा दिखाते हुए कि जिस से काम उभड़े। आकाश, भौंरा वा काजल के तुल्य नीले वा काले २ चिकने संकुचित आठ अंगुल के दर्शनीय केशों से शोभित, इत्यादि प्रकार शोभा का सब दिव्य सामान सहित सिद्ध लोगों की बनाई

सुगन्धित दिव्य पुष्प मालाओं से सब शरीर शिव जी का ढंपा हुआ था। पूर्णरूप से गान विद्या करते चारों प्रकार के बाजे बजाते हुए, कहीं गाते कहीं नाचते कहीं हंसते हुए शृङ्गारादि नाट्य विद्या के नवरसों को पूर्णरूप से दिखाते हुए एक नई लीला दिखाने के लिये शिव जी तयार हुए॥

यतोनस्यात्सुशान्तस्य रसस्यभुवनत्रये।
वाढंप्रयोक्ताद्रष्टावा ऋतेनारायणादपि॥ १०३॥

भा०--तीनों लोक में शान्त रस का दिखाने वाला शिव जी वा नारायण से भिन्न कोई अन्य नहीं है। अर्थात् शान्त रस को साक्षात् मूर्त्तिमान् करके शिव जी दिखाते थे। जब लीला दिखाने के लिये शिव जी ने ऐसा अद्भुत रूप बनाया तब गौरी सती जी भी काले वस्त्र पहन के अपना असली रूप छिपाकर शिर में लाल वस्त्र लपेट के अशोक पुष्पों की मालाओं से शोभित एक पुष्प माला हाथ में लिये नये ढंग का शबरी का रूप धारण किये शिव जी के पीछे २ चलीं और गोपियों का रूप धारण करके मातृ गण भी संग चले॥

कौतूहलाद्ययौगौरी देवदारुवनंशनैः।
भर्त्तुःस्त्रीलम्पटस्याथ परदारसमागमम्॥ १०८॥
द्रष्टुंस्त्रीणांचदौःशील्यं साध्वीनांचतथाधृतिम्॥

गौरी भवानी जगन्माता भी अपने स्त्रीलंपट पति का परस्त्रीगमन देखने को साधारण स्त्रियों की कुशीलता अर्थात् व्यभिचार परायणता देखने और पतिव्रताओं का धैर्य देखने के लिये अपना असली रूप छिपा कर तथा शबरी का रूप धारण करके शिव जी के साथ चलीं। १०९ श्लोक से ले कर १३१ तक यह विचार दिखाया है कि वनवासियों की अनेक स्त्रियां अपने २ पुरुषों को त्याग कर भिक्षा मांगने वाले योगी के समीप एकत्रित हुईं, तथा योगी का मोहनीय कामरूप देख कर तथा कामोद्दीपक मधुर गान सुन २ कर सब की सब अतिकामातुर हुईं ऐसी अनेक चेष्टा करने लगीं कि जिस से योगी हम से प्रेम करे। तब भी योगी का प्रेम न देख कर स्पष्ट शब्दों में भी कहा कि तुम हमारे घरों में ठहरो हम सब प्रकार सेवा करें, तुम युवा हो ऐसे लोग स्त्रियों की उपेक्षा नहीं करते, प्राप्त भोग को त्यागना मूर्खता है। अथवा ऐसा विचार नहीं है तो हम भी तपस्विनी हैं तो हमें भी तुम से कुछ प्रयोजन नहीं है। तब आंखें मीच कर भिक्षा मत मांगो अर्थात् हम स्त्रियों

को देखते हुए भीख मांगो। हमारे शरीरों की कोमलता सुन्दरता को देखो, हम पर कृपा करो इत्यादि प्रकार स्त्रियों की अधिक २ प्रार्थना पर भी शिव जी ने कुछ ध्यान न देकर निम्न लिखित जवाब दिया—

स्त्रीणांनित्यंप्रसन्नश्च तपस्वीवाक्यमुक्तवान् ।
यदेतद्दक्षिणंनेत्रं त्रिष्णारामालिदीप्तिमत् ॥ १३८ ॥
एषवैगुरुरस्माकं गुरुराहरतेःस्त्रियः ।
चतुर्दशविधस्याथ भूतसर्गस्यदेशिकः ॥ १३९ ॥
दिवाचरणांभूताना मयंपालयितादिवा ।
निशाचराणांभूताना मयमेवनिशागमे ॥ १४० ॥
पितापालयितानित्यं प्रविश्य शशिमण्डलम् ।
जलमात्रंस्वकिरणैः पातालतलमाश्रितः ॥ १४१ ॥
अनेनमेव्रतंदत्त मिदंत्रिदशपूजितम् ।
आवयोर्नैवभेदोऽस्ति योऽयंसोऽहमितिश्रुतिः ॥ १४२ ॥
यावदेषस्थितोव्योम्नि तावन्मेभोजनक्रिया ।
विहिताप्राङ्मुखस्यापि मांसक्षारमधूज्झिता ॥ १४३॥
अभक्ष्यापेयपानैश्च सर्वदोषैश्चवर्जिता ।
उषितस्यचमेनित्यं ग्रासांवैदायतांपृथक् ॥ १४४ ॥
आचान्तस्यजलेनाथ द्वितीयोदेयइत्यपि ।
घृतक्षीरान्नशाकैश्च फलमूलैश्चनिस्सृतम् ॥ १४५ ॥
एकाददातिकवलं केशकीटविवर्जितम् ।
द्वितीयावस्त्रछदनं पानीयमुपसेचनम् ॥ १४६ ॥
अनेनविधिनातृप्तिं करोमिसततंस्त्रियः ।
अयंमेदक्षिणःपाणि भोजनेपात्रमेवहि ॥ १४७ ॥
संभाषणंमेभगवन्नमोऽस्त्वितिकृताञ्जलिः ।
भूमौजानुद्वयंकृत्वा करोतिममवन्दनम् ॥ १४८ ॥
अनादरैरसन्मानै स्तुष्टिर्मेजायतेसदा ।

शयमंजाड़्गलेदेशे वृक्षकोटरवेश्मसु ॥ १४९ ॥
इयंतपस्विनीमह्यं सुसमिद्धोहुताशनः ।
अस्मिन्विभावसौवीर्यं जुहोमिसृष्टिसिद्धये ॥ १५० ॥
मयातुसर्वभूतेभ्यो दानंदेयंप्रकल्पितम् ।
एतस्माद्यस्ययस्यस्या दभिप्रीतिर्यथात्मनः ॥ १५१ ॥
तंवैनयतुसक्षिप्रं येनस्यात्पूर्णमानसः ।
निवृत्तःपरितुष्टश्च सुखीपूर्णमनोरथः ॥ १५२ ॥
तच्छ्रुत्वापरितुष्टास्ताः सावहासाःस्त्रियस्तुवै ।
तमवष्टभ्यचिक्रीडुर्जजल्पुरितितापसम् ॥ १५३ ॥
उन्मत्तकवृथाशास्त्रं स्त्रीणामग्रेब्रवीषिकिम् ।
स्त्रियःकामुकमिच्छन्ति कामितंस्त्रीजनैःपरैः ॥
यदिनत्वंवृथाशास्त्रः कथंतेशवरीस्थिता ।
छायाफलेवसततं स्त्रीरत्नंभुविदुर्लभम् ॥
एकोमहेश्वरोधन्यो यस्यतुष्टाचपार्वती ।
नलोकस्यवृथावादस्त्वंधन्यःसत्यमेवहि ॥
यस्येयंशवरीबाला भार्यात्रैलोक्यसुन्दरी ।
संस्पर्शस्यतवार्थिन्यो वयंतुवदतांवर ॥ १५७ ॥

भा० स्त्रियों से नित्य प्रसन्न रहने वाले तपस्वी योगीरूप धारी शिवजी बोले कि यह जो विष्णु भगवान् का दहिना नेत्र सूर्य मण्डल रूप तप रहा है यही हमारा गुरू है । गुरु की आज्ञा है कि रति की स्त्रियां हैं तेरी नहीं इस से मैं स्त्रियों पर आसक्त नहीं होता । यह मेरा गुरु चतुर्दश लोकस्थ चौदह प्रकार के प्राणियों का स्वामी है यह दिन में विचरने वाले प्राणियों का रक्षक पिता है, तथा रात में विचरने वालों का भी चन्द्रमण्डल में प्रवेश करके रक्षक पिता है । अपने किरणों के द्वारा पाताल के भीतर जल मात्र में प्रवेश कर पातालस्थों की भी रक्षा करता है । इस सूर्य नारायण रूप गुरु ने मुझ को देव पूजित देवाभिमत व्रत दिया है कि तुम मेरे तुल्य नियम बद्ध पूर्ण ब्रह्मचारी रहो । क्योंकि मैं गुरु भी ऐसा ही नियमस्थ हूं इस सूर्य नारायण गुरु और मुझ में कुछ भेद नहीं है जो यह हैं वही मैं हूं। वेद श्रुति का-

हती है कि (योऽसावादित्ये पुरुषः सोऽसावहम्) जो यह सूर्यमण्डल में अधिष्ठातृ देव है सो ही मैं हूं इस से शिवजी ने अपना साक्षात् नारायण रूप होना जताया है। इसी लिये सूर्यास्त होने से पहिले दिन में मांस खार तथा मधु को छोड़ के पूर्व को मुखकर एक बार भोजन करता हूं, न खाने पीने योग्य दोष युक्त वस्तु कदापि नहीं खाता पीता। यदि मैं कहीं निवास करूं तो दूर से मुझे एक ग्रास अन्न देवे तथा आचमन कर लेने पर द्वितीय ग्रास देवे घी दूध शाक फल मूल इन से अन्ने केश कीटादि से वर्जित एक और एक स्त्री दूर से खवाती तथा दूसरी पहरने को वस्त्र और हाथ मुख धोने को जल देती है। पृथक् कहने से जताया है कि मेरे निकट कोई स्त्री नहीं आती, द्वितीया स्त्री कहने से प्रयोजन यह है कि किसी एक स्त्री के साथ मैं एकान्त नहीं रहता जिस से विषय वासना जागने की शंका हो। हे स्त्रियो ! मैं इस उक्त विधि से अपनी तृप्ति करता हूं, यह मेरा दहिना हाथ ही मेरा भोजन पात्र है, इस से पात्र रखने से वैराग्य दिखाया है। मेरे साथ संभाषण करने की रीति यह है कि भूमि पर दोनों घोंटू टेक के हाथ जोड़ कर ( भगवन्नमोऽस्तु ) ऐसा कहे। मेरा अनादर अपमान करने से मैं सदा प्रसन्न रहता हूं। इस का आशय यह भी है कि प्रेम प्रीति काम भोगादि के व्यवहार से मैं नाराज होता हूं, वृक्षों की खखालों रूप घरों में वा जंगलों में मैं अकेला सोता हूं। यदि कोई शंका करे कि जब तुम ऐसे हो तो यह सुन्दरी शबरी रूप धारिणी स्त्री क्यों लिये फिरते हो इस के उत्तर में कहते हैं कि श्लोक १४२ में कहे अनुसार मैं साक्षात् परमात्मा हूं और यह शबरी रूप प्रकृति माया है जब मैं सृष्टि रचना चाहता हूं तब इस माया रूप अग्नि में संसारोत्पत्ति का बीज होम करता हूं भगवदंश ही प्रकृति का बीज है, उसी के माया में आने पर सृष्टि होती है। मेरा यह नियम है कि मैं दूसरों को इष्ट सुखादि का सामान दिया करता, वरदानादि द्वारा भक्तों की रक्षा करना मेरा काम है। इस पूर्वोक्त मेरे नियम व्रत में से जो कोई मुझ से कुछ चाहे उस २ ज्ञान वैराग्यादि को वह २ मांगे और मुझ से लेवे कि जिस से संसारी दुःखों से निवृत्त हुआ संतुष्ट सुखी होकर पूर्ण मनोरथ हो जावे। अर्थात् हे स्त्रियो ! तुम लोग जो मुझ से काम भोग चाहती हो सो मैं नहीं दे सकता क्योंकि वह मेरे व्रत से विरुद्ध है और मैं स्मरारि नाम काम का शत्रु हूं। इस कारण काम भोग न मांग कर नियम धर्मादि कुछ मांगो ॥

योगी रूप में प्रच्छन्न शिव जी के इन वचनों को सुनकर स्त्रियां संतुष्ट हुईं और हंसती हुई क्रीड़ा करने लगीं तथा योगी से बोलीं कि अरे! पागल योगी! स्त्रियों के सामने वृथा ही शास्त्रोपदेश क्या करे है। स्त्रियों का स्वाभाविक धर्म यह है कि वे अन्यस्त्रियों के प्रति दृष्ट पुष्ट कामी पुरुष को चाहा करती हैं किन्तु शास्त्रोपदेश नहीं सुनतीं। यदि तेरा शास्त्रोपदेश वृथा नहीं किन्तु सत्य है तो यही बतादे कि इस सुन्दरी शबरी को क्यों लिये फिरता है? जैसे सघन छाया और उत्तम फल ये दोनों बातें एक वृक्ष में होना दुर्लभ हैं वैसे शील स्वभाव तथा रूपवती युवती मिलना भी दुर्लभ है। अर्थात् हम सदृश में अच्छी प्राप्त स्त्रियों की उपेक्षा करना उचित नहीं। एक महेश्वर महादेव जी ही धन्य हैं कि जिन (अभी) की जाय पर पार्वती जी संतुष्ट हैं। यहां इन वनवासिनी स्त्रियों को यह ज्ञात नहीं था कि यह योगी रूप धारी महेश्वर शिव और शबरी रूप में सतीजी हैं, यदि ऐसा ज्ञान पातीं तो काम वासना झट भागजाती और सब स्त्रियां पगों में गिर जातीं। परन्तु शंकर भगवान् तथा जगन्माता पार्वती को यह सब तमाशा देखना दिखाना था। महेश्वर को धन्यवाद देने का अभिप्राय यह है कि शंकर भगवान् अटल यति हैं किसी स्त्री पर कभी चित्त डिगाने वाले नहीं, इसी कारण पार्वती जी भी उन पर संतुष्ट हैं तथा इसी से वे काम के शत्रु हैं। इसी बात को दूसरी तरह यों भी कह सकते हैं कि भगवान् परमात्मा केवल माया रूप समष्टि स्त्री पर ही आसक्त है वा मायाधीन होता हुआ ही सृष्टि करता है किन्तु महाभूतों की मनुष्यादि व्यक्ति गत स्त्रियों पर वह आसक्त नहीं होता। इसी लिये श्लोक १०८ में शंकर भगवान् को जो स्त्री लम्पट कहा है उस का अभिप्राय भी यही है कि वह प्रकृति रूप माया में लम्पट हुआ अर्थात् माया की कामना रखने से ही बड़ा कामी है क्योंकि जिस माया का अंश रूप देव मनुष्यादि की असंख्य स्त्रियां हैं वह असंख्य स्त्रियों की समष्टि रूप माया से जो कामी है उस से और बड़ा कामी कौन हो सकता है। यद्यपि सती जी जानती थीं कि हमारे पति शंकर भगवान् परस्त्री गामी कदापि नहीं हो सकते तथापि कटाक्ष के तौर पर कहा था कि स्त्री लम्पट पति का परदार समागम असंभव होने पर भी क्या होगा? यह तमाशा देखने को शबरी का रूप बनाकर साथ गयी थीं॥

स्त्रियां बोलीं कि हे योगी! लोगों का हास्य व्यर्थ मिथ्या नहीं किन्तु सत्य ही है, वास्तव में तुम धन्यवाद योग्य कामासक्त हो क्योंकि तीनों लोक में अति सुन्दरी युवति शबरी तुम्हारे साथ है। इसी से हम सब चाहती हैं कि तुम हमारे शरीर से स्पर्श करो तो हमारा मनोरथ पूरा हो॥

## ब्रा० स० भा० ६ अं० ६ पृ० २५६ से आगे होली का विचार ।

चैत्र कृष्ण प्रतिपदा को सूर्योदय पर्यन्त संध्या तर्पणादि नित्य कर्म कर होली को ( वन्दितासि० ) मन्त्र से प्रणाम करके सब दुःखों की शान्ति के लिये मस्तकादि शरीर में भस्म लगावे । मन्त्रार्थ यह है कि ब्रह्मा शिव जी और देवराज इन्द्र ने भी हे होलिके ! तुम को प्रणाम किया है । इस से हे विभूतिरूप होलिके देवि ! तुम ऐश्वर्य को देने वाली होओ । इसी चैत्र कृष्ण प्रतिपदा के दिन आम वृक्ष का फूल नाम बौर चन्दन के सहित खाने का विधान किया है । फागुन की पौर्णमासी बीत जाने पर चैत्रकृष्ण प्रतिपदा को वसन्त के प्रथम दिन चन्दन के सहित आम का फूल ( चूतमग्र्यं० ) मंत्र पूर्वक खावे तो यह सत्य बात है कि वह मनुष्य बहुत वर्षों तक सुखपूर्वक जीवित रहता है । मंत्राशय यह है कि-हे ऋतुराज ! वसन्त तुम्हारा लक्ष्मी की प्राप्ति का हेतु चन्दन सहित आम का फूल मैं सब कामना की सिद्धि के लिये पीता हूं । यह मन्त्र भी स्मार्त्त है । स्मार्त्त मन्त्रों का विनियोग कर्म-काण्ड में कुछ कम नहीं है किन्तु सैकड़ों मन्त्र भिन्न २ कर्मों में आते हैं जिन से कुछ भी कर्मकाण्ड मानने वाला कोई भी नहीं बच सकता अर्थात् सभी को मानने ही पड़ते हैं । प्रबल वेदमतानुयायी होने का दावा करने वाले स्वा० दयानन्द जी ने भी अपनी संस्कार विधि में अनेक स्मार्त्तमन्त्र लिखे और माने हैं कि जो उन के माने किसी वेद में नहीं हैं । इस से स्मार्त्तमन्त्र मानने में किसी को शंका करने का अवसर नहीं ॥

अब रहा होलिका दहन का विचार सो जब हम होली को श्रौतस्मार्त्त नवान्नेष्टि की बिगड़ी पद्धति माननी पड़ती है तब तो उचित है कि देश रीति वा धर्म पद्धतियों का संशोधन चाहते हुए विचार शील देशहितैषी लोग अपने २ ग्रामों में वा मुहल्लों में यज्ञशाला के प्रकार से बनाये एक स्थान में एक बड़ासा पक्का यज्ञ कुण्ड बनवावें । उस का नाम होलिका शाला वा होलिका कुण्ड रक्खा जावे । होली के समय सब घरों से अच्छा २ ईंधन लकड़ी एकत्र कर उस कुण्ड में चिना जावे और होलिका दहन के मुहूर्त्त समय ही उस में अग्नि प्रज्वलित की जावे । तथा आखत नाम खड़े जौ चढ़ाने के स्थान में नये जौका कुछ पक्वान्न वा हलुआ बनवाके शुद्ध होकर स्नानादि करके अपने २ घर से लेजाकर उस नये पक्व यवान्न का स्मार्त्त मन्त्रों से होम

लोग होम करें। प्रथम ब्राह्मण लोग करें पश्चात् क्रम से सब क्षत्रियादि करें। अन्त में शूद्र लोग देवता का स्मरण मात्र करते हुए अमन्त्रक होम करें। अति शूद्रों का होली कुण्ड पृथक् होना चाहिये। होम के अन्त में सभी लोग होलिका कुण्ड के सब ओर सातवार परिक्रमा करें। और पूर्वोक्तरीति से होलिका की भस्म अपने २ शरीरों में मन्त्र पूर्वक लगावें। इस के बाद राग रंग गाना बजाना भी शिष्ट रीति से किया जावे तो होली का संशोधन हो सक्ता है। परन्तु होलिका कुंड में जो नवान्नेष्टि सम्बन्धी होम किया जावे वह पौर्णमासी और प्रतिपदा के संधिकाल में प्रातःकाल होना चाहिये क्योंकि होम का समय पूर्वाह्ण में तथा पौर्णमासी प्रतिपदा की सन्धि काल में माना गया है। सो यदि दो पहर के बाद या रात्रि में सन्धि काल हो तो अगले दिन प्रातःकाल होम किया जावे। आर्यसमाजी लोग धर्मानुकूल देशोन्नति का बड़ा हल्ला मचाते हैं तब उन को चाहिये कि ऊपर लिखे अनुसार वेद शास्त्रों के आशय की रक्षा करते हुये होलिकोत्सवादि में कुरीतियों को मेटने के लिये संशोधित पद्धति से होली का प्रचार करें तो संसार में बड़ी प्रशंसा प्रतिष्ठा के भाजन हो सकते हैं। सारांश यह कि नवान्नेष्टि के शास्त्रोक्त विचार का प्रचार होली नाम रूप से होना चाहिये।

अब रहा पौराणिक रीति की होली का विचार कि ढुंढा नामक राक्षसी का तथा प्रहलाद की बहन का इसी पौर्णमासी के दिन भस्मीभूत होना और उस की नकल प्रतिवर्ष रावण वध के तुल्य होना यह अभिप्राय भी गम्भीर है। नाना प्रकार के नाम रूपों से विद्यमान आसुरी राक्षसी माया ही मनुष्यों को कल्याण के मार्ग से छिपाने वाली है। दक्षिणायन में रात्रि के बड़ी होने से अंधियारी रूप राक्षसी का बल बढ़ता है, शीतादि के कारण धर्म कर्म भी घटता है, उस अंधियारी राक्षसी को भगवान् भास्कर सदा ही जलाया करते हैं परन्तु उत्तरायण में विशेष कर जलाते हैं। उत्तरायण का विशेष प्रारम्भ वसन्त से है। राक्षसी को जलाने का अभिप्राय यह है कि अधर्म अन्याय भय प्रमाद बेईमानी आदि राक्षसी माया को जलाओ और उस को प्रणाम नमस्कार करो कि तू हम पर कृपा कर, हमें मायाजाल में मत फंसा॥

पुराणों का गूढ़ाशय यह भी जान पड़ता है कि ढुंढा नामवाली राक्षसियों का दक्षिणायन में ही प्राबल्य रहा और वे वसन्त के आरम्भ में भस्म हो गयीं तो सिद्ध हुआ कि स्वाभाविक प्रकाश की उन्नति होने से उत्तरायण

दैवी समय है, उस में धर्म कर्मादि देशोन्नति के साधन सदा ही बढ़ते और आसुरी राक्षसी सब बसन्त के आरम्भ में ही जलभुन के भस्म हो जाया करती हैं। इसलिये होली उत्सव प्रतिवर्ष वेदमतानुयायियों को जागृत करने के लिये है कि उठो जागो सचेत हो जाओ दैवी समय आया राक्षसी जलगयी॥

## जगत्प्रसाद की माया।

पाठक महाशयों को स्मरण होगा कि हम जगत्प्रसाद नामक व्यक्ति का गत आ० स० भा० ६ अंक ५ में विशेष हाल छपा चुके हैं। अब हम ऐसे निन्दित अत्याचारी पुरुष के दुराचारों को विशेष खोल कर लिखने में असमर्थ हैं क्योंकि इस में भी पाप दोष लगते हैं। इस कारण उस के बाद का सुना जाना शेष समाचार यहां संक्षेप से प्रकाशित कर देना उचित समझते हैं। वेद की कथा के बहाने से मूर्ख दम्भी लोभी तथा वाममार्गी अनेक आगरा निवासी लोगों को अनेक प्रकार के माया जाल में फांसता हुआ जगत् प्रसाद चार महीने आगरे में पड़ा रहा और जैसे तैसे करके पूजा करा पाई। सुना गया है कि मद्यादि में जिस के यहां से खर्च होता रहा उस के ८००)रु० खर्च हो चुके थे जो पूजा होने पर ही वसूल हो सकते थे इस कारण पूजा कराने में उस की भी बड़ी मदद मिली थी। पूजा में १०००) या १२००) रु० चढ़ा सुना गया है। अस्तु—

एक विजय पत्र पुस्तकाकार १५ पेज में छपा है। पता लगा कि यह विजय पत्र ता० ३० । १२ । ०८ को छपा था परन्तु ता० ७ । ४ । ०९ को कथा पूजन के समय तीन महीने के पश्चात् बांटा गया, इस विजय पत्र के अन्त में तीन पेज अंग्रेजी में भी छपे हैं। तीन महिने बाद बांटने की चालाकी करने का कारण यह है कि विजय पत्र छपने समय से जगत्प्रसाद के दुराचारों की बदनामी आगरा में बहुत फैल गयी थी, विजय की चालाकी भी लोग समझ गये थे। इस कारण दुराचारों का हल्ला शान्त होने पर मूर्ख धनियों से कुछ पुजा लेने के विचार से पूजा के समय विजय पत्र बांटा गया। इस विजय पत्र का खण्डन आगरा से लिखा हुआ हमारे पास आया है, जो अवकाश न होने से नहीं छप सका आगे छापा जायगा॥

इस विजय पत्र के अन्त में पीछे से एक पर्चा छाप कर जोड़ा गया है जिस में पं० युगलकिशोर शास्त्री सभापति तथा प० घनश्याम शर्मा मन्त्री

सनातन हिन्दु धर्म सभा आगरा आदि २१ मनुष्यों के नाम कालिमा में लिखे गये हैं। सो यह पर्चा मिथ्या ही चाला की से लगादिया है क्योंकि सनातन धर्म सभा के सभापति उपसभापति तथा मन्त्री आदि पदाधिकारी लोग जगतप्रसाद को स्पष्ट ही धूर्तराज कहते मानते हैं। इसी लिये सभापति उपसभापति और मन्त्री की ओर से छपा हुआ एक पर्चा इस के खण्डनार्थ आगरे में बांटा गया है, जिस में साफ लिखा है कि "आगरे के कई ब्राह्मणों तथा वैश्यों ने जो विजय पत्र जगतप्रसाद को दिया है (जो ता० ३० । १२ । ८८ का छपा हुआ १ । ४ । ८९ को कथा पूजन में बांटा गया है) उस के अन्तिम पत्र में हमारी सम्मति के बिना हमारे नाम छाप दिये हैं, उस में हम लोग सहमत नहीं क्योंकि वह अधिकांश मिथ्या है। सर्वसाधारण महाशयों को स० ध० सभा के सभापति आदि का नाम देखकर भ्रम वा धोखा न हो, वह विजय पत्र सभा की ओर से न समझा जाय" अब आशा है कि आगरे का मिथ्या विजय पत्र दिखाने पर भी सनातन धर्मी लोग जगतप्रसाद की धोखे बाजी में न फंसे और विश्वास न करें। सूचित कर देना हमारा काम है॥

प्रेरित लेख॥

## यमदेव का नचिकेता के प्रति हितोपदेश।

गुरवोबहवःसन्ति शिष्यवित्तापहारकाः।
दुर्लभोसद्गुरुर्देवि शिष्यसन्तापहारकः॥
साधवोनहिसर्वत्र चन्दनं न वने वने॥

उक्त कथा के अनुसार हे नचिकेता! निपुण और सिद्ध गुरु से शिक्षित आत्मज्ञाता अलौकिक सामर्थ्य वाला दीक्षित कहीं कोई मिला ही होता है, बिना ऐसे गुरु के प्राप्त होने से कार्य का सिद्ध होना असम्भव सा प्रतीत होता है॥

न नरेणावरेणप्रोक्तएष सुविज्ञेयोबहुधाचिन्त्यमानः।
अनन्यप्रोक्तेगतिरत्रनास्त्यणीयान्ह्यतर्क्यमणुप्रमाणात्॥

यमदेव कहते हैं कि उक्त कथन मेरा इस लिये है कि तू मेरे से आत्मसंबन्धीय अपने तृतीय प्रश्न को पूछता है, और यह प्रश्न सामान्य पुरुष के कथन से बाहर है क्योंकि आत्मविषय में वादी लोगों का चिन्तन भिन्नभिन्न रूप है, इस लिये अद्वितीय गुरु की उक्ति इस में फलदायक हो सकती है, यह आत्मा है

अथवा नहीं, कर्त्ता है, या अकर्त्ता है, शुद्ध है अथवा अशुद्ध, इत्यादि नानाप्रकार के वादियों के विकल्प आत्मा के बारे में हैं, इसलिये सर्वसाधारण अल्पज्ञ हीनकोटी के मनुष्य से कथन किया हुआ यह आत्मा अच्छी तरह जाना नहीं जा सकता, क्योंकि वादियों ने आत्मा के बारे में कई तरह का चिन्तन किया है, तो फिर यह आत्मा किस प्रकार सम्यक् जाना जा सकता है? इस विषय को ले कर श्रीयमदेव कथन करते हैं, कि भेदशून्य आचार्य अर्थात् अभेददर्शीय आचार्य से उपदेश किये हुये इस आत्मा में यह है अथवा नहीं है, कर्त्ता है अथवा अकर्त्ता है, शुद्ध है अथवा अशुद्ध है, इत्यादि अनेक प्रकार की गति अर्थात् चिन्ता नहीं होती, ऐसे आचार्य के उपदेश से उक्त संदेहान्वित चिन्तन मिट जाता है, क्योंकि आत्मा की सम्पूर्ण विकल्प की चिन्ता दूर हो जाती है। अथवा स्वस्वरूप भूत अनन्य आत्मा के कथन किये हुए इस आत्मा में अन्य वस्तु का ज्ञान नहीं है, क्योंकि अन्य कोई ज्ञेय वस्तु नहीं है। इस से उक्त यह आत्मा की एकता का जो विज्ञान है यह ज्ञान की परम अवधि है, अतः अन्य ज्ञेय के न होने से यहां गति अर्थात् चिन्ता बाकी नहीं रहती, अथवा इस प्रकार कह सकते हैं कि इस दशा में संसार की गति नहीं रहती, अथवा इस प्रकार कह सकते हैं कि इस दशा में संसार की गति नहीं कि बाधक हो सके, और अनन्यरूप आत्मा के कथन किये हुए ज्ञान के फल मोक्ष का कोई अन्तराय नहीं, अथवा यों कहो कि कथन करने योग्य ब्रह्म के स्वरूप भूत निपुण आचार्य से कहे हुये इस आत्मा में अज्ञानरूप अगति नहीं है, किन्तु श्रोता और वक्ता को "उस ब्रह्म से अनन्य (वह ब्रह्म) मैं हूं" इस प्रकार की आत्मा को विषय करने वाली ज्ञानरूपता अवगति अर्थात् ज्ञान विद्यमान होता है, इत्थंभूत आचार्य के द्वारा अनन्यभाव से कथन किया हुआ आत्मा सुष्ठु प्रकार से बुद्ध्यारूढ़ होता है, यह अर्थ निश्चय हुआ। आत्मा अणु परिमाण वाली वस्तु से भी अधिकतर अणु अर्थात् सूक्ष्मरूप है, और अतर्क्य है। यदि कोई पुरुष आत्मा को अणु परिमाण वाला नियत करे तो दूसरा पुरुष उस से भी अधिक अणु कल्पना कर सकता है, और तीसरा उस से भी अधिक, परन्तु तर्क की स्थिति किसी में नहीं होती इससे चतुर श्रोत्रिय आचार्य के उपदेश बिना केवल तर्क से आत्मा जानने योग्य नहीं ॥

नैषातर्केणमतिरापनेया प्रोक्ताऽन्येनैवसुज्ञानायप्रेष्ठ ।
यान्त्वमापःसत्यधृतिर्वतासित्वादृङ्नोभूयान्नचिकेतःप्रष्टा ॥

अभेददर्शी आचार्य के कथन करने से प्राप्त हुई यह आत्ममति अर्थात् आत्मनिष्ठा केवल स्वबुद्धि के कल्पनारूप तर्क से प्राप्त होने योग्य नहीं, अथवा यों कहो कि यह मति तर्क से नष्ट होने योग्य नहीं यह भी अभिप्राय है क्योंकि शास्त्र को न जानने वाला पुरुष जो कुछ भी कथन करता है वह केवल अपनी बुद्धि की ही कल्पना से कहता है, अतः हे प्रियतम नचिकेता! जो श्रुति से उत्पन्न होने वाली मति है वह श्रुति वेत्ता ही से कही हुई सम्यक् जानने योग्य होती है, दूसरे से नहीं, वह मति कौन है? जो तर्क से नहीं जानी जाती; वह मति वह है जिस को तूने मेरे वरदान से प्राप्त किया है, बड़े हर्ष की बात है कि तू सत्य धृति अर्थात् सत्य वस्तु को विषय करने वाले धैर्य वाला है, अब यमदेव ज्ञान की स्तुति के लिये नचिकेता पर कृपा-दृष्टि करते हुए कथन करते हैं कि हे नचिकेता! जैसे तू श्रेष्ठ प्रश्न करता है वैसे ही तेरे तुल्य हमारे यहां अर्थज्ञाता अर्थात् आत्मज्ञाता पूछने वाला अन्य पुत्र अथवा शिष्य उत्पन्न होवे। किसी ने सत्य कहा है, (पुत्रोवरमात्मपारगः) पुत्र वही है जो आत्म परायण बुद्धिमान्, धार्मिक हो॥

अन्यथा—कोऽर्थः पुत्रेणजातेन योन विद्वान् न धार्मिकः।

आत्मपरायण पुत्र से ही माता पुत्रवती कहलाती है, इसी आशय को ले कर श्रीमती सुमित्रा ने वन गमन के समय में अपने प्रियपुत्र लक्ष्मण जी को उपदेश किया कि—

पुत्रवतीयुवतीजगसोई। रघुवरभक्तजासुसुतहोई॥
नतरुबांझभलिवादिवियानी। रामविमुखसुतते हितहानी।
सकलसुकृतकरफलसुतएहू। रामसीयपदसहजसनेहू॥
रागरोषईर्षामदमोहू। जनिसपनेहुइनकेवशहोहू॥
सकलप्रकारविकारविहाई। मनक्रमवचनकरेहुसेवकाई॥

संसार में वही स्त्री पुत्रवती है जिस का पुत्र राम जी का भक्त हो। (यहां राम शब्द का अर्थ आत्मा भी हो सकता है) नहीं तो वृथा जन ने से बांझ अच्छी, क्योंकि रामचन्द्र जी से विमुख पुत्र के होने से कल्याण की हानि होती है, (शेष आगे)

ओंमस्यदेशोन्नतिमन्त्रकस्य प्राचीनकर्मक्षयकारकर्षिः। छन्दस्तुस्वेच्छाचरणंस्वबुद्धिः शक्तिश्चनिन्दापरदेवताश्च। रण्डा विवाहादिकमत्रबीजं सर्वस्यभोक्तव्यमथात्रकीलकम्। श्रीमद्दयानन्दमतस्यसिद्धयै सार्यस्वार्थसमाजयोगः„ध्यानम्” आस्कन्धाङ्घ्रिबिलम्बिरक्त* वसनं निष्पन्दनंमुण्डितं,हस्ते दण्डधरंविवादकुशलं शिष्यैःप्रशिष्यैर्युतम्। मिथ्याभाष्यकरं विचारविधुरं स्त्रीशूद्रब्रह्मप्रदम् वर्णाचारविनाशकंश्रुतिहरं ध्यायेन्नमस्तेप्रियम्॥ पुराणधर्मघातकंनवीनधर्मचालकं,नियोगकर्ममण्डकं गयादितीर्थखण्डकम्। मृतस्वधादिवर्जकं पतिव्रतादिवर्जकं भजन्तियेभवन्तिते समाजिनःकलौयुगे॥ निवाजिनःसमाजिनो भवन्तिवेदपाठिनः सकृच्चनोपिवा भवेद्विशुद्धिमेतिनिश्चयात्। यदीयमार्गमागतो भवेत्समस्तनिन्दको भजाम्यहंनमाम्यहंवृथाभिलाषसिद्धये॥ शेष आगे॥

{ पन्तोपाह्व शिवनारायण शास्त्री—चन्दौसी }

## अथ श्रीदुर्गाष्टकम्।

( श्रीभवसहायनमः )

गौरीशङ्करनन्दनंगणपतिं ध्यात्वाहृदिश्रेयसे।
गौरीशङ्करवन्दनंहिमनसा, कृत्वाचनत्वागुरुम्॥
गौरीशङ्कररूपिणौस्वपितरौ नत्वाप्रणम्यप्रभुं।
गौरीशङ्करशास्त्रिणालवपुरे दुर्गाष्टकन्तन्यते॥ १॥
यावृन्दारकवृन्दवन्दितपदा, याचन्द्रचन्द्रानना।
यामुक्तावलिमण्डिताखलुचया, सूक्तावलीपण्डिता॥
यागौरीचसरस्वतीचकमला, याराजराजेश्वरी।

* भाषायां चोगापदवाच्यमेकं काषायवस्त्रं वर्णं पर्यद्धाद्दयानन्द इत्यतः रक्तपदोपादानम्॥

सादुर्गाभवभीतिदुःखशमनी, पायादपायात्सदा ॥ २ ॥
यानिन्द्यांहियशस्विनंक्षितितले, भ्रष्टक्रियंसुक्रियं ।
यानानाविधदुःखदुःखिततनुं,चानन्दकन्दाकरम् ॥
याशीघ्रंकिलनिर्गुणं* चसगुणं, निस्स्वञ्चलक्ष्मीपतिं ।
यामूढञ्चचरीकरोतिकृपया, गीर्वाणवाणीचरम् ॥ ३ ॥
याविश्वंनिजलीलयावितनुते, विश्वं बिभर्तिया, ।
याविश्वञ्चजरीहरीतिसहसा, यामोदतेस्वात्मनि ॥
यामायापरमारमाचखलुया ज्ञानञ्चयाज्ञानिनां ।
तान्दुर्गाम्प्रणमाम्यहं भगवतीं सर्वार्थसम्पत्करीम् ॥४॥
संसाराम्बुधितारिणीसुमनसां † मालामनोहारिणी ।

---

* १ ( निर्गुणमिति ) गुणाः सन्धिविग्रहयानासनसंश्रयद्वैधीभावाः, तै रहितं हृतराज्यमपि राजानमित्यर्थः, सगुणं सन्ध्यादिगुणावच्छिन्नं, पुनः प्राप्तस्वराज्यमित्यभिप्रायः ( सन्ध्यादि गुणसत्त्वे राज्यस्थितिः, तदभावे तदभाव इति स्पष्टमेव ) वा, दयादाक्षिण्यादि गुणगणविहीनमपि जनं कृपया दयादाक्षिण्यादि गुणगणवन्तमिति ॥

अथवा—सत्त्वरजस्तमःपदवाच्यगुणास्पृष्टं सच्चिदानन्दलक्षणमपि निर्विकल्पं ब्रह्म—स्वकीयमायाशक्त्या धर्मादिरक्षाहेतुकप्रवृत्तये पूर्वोक्तगुणविशिष्टम् ।

यद्वा—गुणा नैयायिकानां प्रसिद्धाश्चतुर्विंशतिसंख्याका रूपादयः, रूपादिगुणेभ्यो निष्क्रान्तं-निर्गता गुणा यस्मादित्यात्मकं—अशब्दमस्पर्शमरूपमव्ययं तथाऽरसंनित्यमगन्धवच्चयत् । अनाद्यनन्तं महतः परं ध्रुवं निचाय्य तं मृत्युमुखात्प्रमुच्यते (१) इत्यादि श्रुतिप्रतिपाद्यं परं ब्रह्म-पूर्वोक्तगुणसंसर्गात्सगुणं साकारं या ( दुर्गा ) करोतीति चार्थः ( अन्यत्स्पष्टम् )

† २ शोभनं मनो येषां ते सुमनसो धीरा ज्ञानिन इत्यर्थः ( सुमनाः पुष्पमालत्योः स्त्रियां, नाधीरदेवयोरिति ) तेषां संसाराम्बुधे स्तारिणी, सम्बन्धसामान्यविवक्षातः षष्ठी । अथ च सुमनसां पुष्पाणां मालया मनोहारिणी, तारिणी-हारिणी-इत्यादि प्रयोगकलापेन यौगिकार्थ एवावसेयः ( अन्यत्सुगमम् )

वीणापुस्तकधारिणीचभजतां बाधानिराकारिणी ॥
आधिव्याधिविदारिणीतनुभृतां विद्यायशःपारिणी ।
दारिद्र्यस्यनिवारिणी जयतिसादुर्गाप्रजाभारिणी ॥५॥
श्रीदुर्गाऽऽश्रितनन्दिनीभगवती त्वघ्नंजरीहर्तुनः ।
श्रीमच्छङ्करगेहिनीप्रतिदिनं भद्रंचरीकर्तुनः ॥
श्रीविश्वम्भरसुन्दरीशुभकरी लक्ष्मींपरीपर्तुनः ।
श्रीशक्तिःशुभलक्षणाऽच हृदयेशक्तिंदरीधर्तुनः ॥ ६ ॥
श्रीदुर्गाविजयाजयाविजयते गीर्वाणसम्पूजिता ।
दुर्गांमङ्गलदायिनींभगवतीं ध्यायाम्यहंमानसे ॥
चण्डाद्यायुधिदुर्गयादितिसुता भूभारभूताहता ,
दुर्गायैचनमोनमस्सविनयं कायेनवाचाहृदा ॥ ७ ॥
दुर्गायाविविधंचराचरमिदं विश्वंसमुत्पद्यते ।
दुर्गायास्त्रिगुणात्मकापरतरा मायावरीवृत्यते ॥
दुर्गायांममानसंनिविशतां सर्वार्थचिन्तामणौ ।
दुर्गे?दुर्गतिनाशिनि?प्रतिदिनं मांपाहिपाहिद्रुतम् ॥८॥

( इतिशम् ) झङ्गक्ष्यपत्तननिवासी—गौरीशङ्कर शास्त्री—लाहौर

॥ श्रीमते नारायणाय नमः श्रीमद्गाष्यकृता विजयन्तेतराम् ॥

## संवत् १९६६ का भविष्यफल।

श्रीदैवज्ञमनोऽजभासनकरंसद्धर्म्मरत्नाकरं—ज्योतिश्शास्त्र विचारसारविबुधज्ञानार्थभूषाधरम्॥ सर्वाधीशदिनेश्वरंगुरुव रन्नत्वेहविद्वद्वरंकिञ्चिद्गाविफलन्तनोमिफलितभ्रान्त्यन्धकोरा पहम् ॥ १ ॥

अथ भाषा दोहा—श्री नारायण गुरुचरण, कमल विमल हियध्याइ । कछु भविष्य फल मुदकरन सुजन कहौं समुझाइ ॥ १ ॥ फलित शास्त्र यवनादि कृत गलित सत्य नहिं एक । ऐसो मिथ्या ज्ञान कृत जासु मिटै सब टेक ॥२॥

गणित शास्त्र सब सत्य है ऋषि कृत फलित मिलै न । शास्त्र सत्य जाने बिना ऐसो कहत मलीन ॥ ३ ॥ करण तन्त्र सिद्धान्त के गणित शास्त्र हूं माहिं । यथा परस्पर भेद हैं तथा फलित में नाहिं ॥ ४ ॥ स्थूल सूक्ष्म मति शास्त्र युग कर्म प्रभृति बहुहेतु । देखि परस्पर फलित में भेद कुतर्क न चेत ॥ ५ ॥ प्रथम थोर कुशल जन तासु मध्य फलितज्ञ । फलित शास्त्र वेत्ता जगत तामें पुनि कम जान ॥ ६ ॥ जेतेक मर्य्याद निज पालन हित फल थोर । कहत सहायक तासु कम तासे फलित कठोर ॥ ७ ॥ यह विचार पर धर्म रत पर विद्या मति पीन । मिथ्या पर उपदेश ते होंय न धर्म विहीन ॥ ८ ॥ यह मेरे लघु लेख से जिन सन्तोष हृदय न । देखैं फलित प्रकाशिका ते अञ्जन निज नयन ॥ ९ ॥ फलित विषय की भ्रान्ति सब तासु भागि है जाय । ऐसी फलित प्रकाशिका काके चित न भाय ॥ १० ॥ अब भाखत यह वर्ष की भावी फल के मूल । जाते दृढ़ विश्वास मति बढ़ै शास्त्र अनुकूल ॥ ११ ॥ दुर्मति संवत नाम है राजा मन्त्री चन्द । पूर्वोऽपर धान्येश गुरु शौनक सारिख मन्द ॥ १२ ॥ नाग हेम मार्गा लसै मेघ काल विख्यात । मेघाधिप नागाधिपति धान्यप शक्तिलखात ॥१३॥ जगलग्न रूप तासुपति गुरु अरि क्षयन निवास । आर्द्रा ऋक्ष प्रवेश घट लग्न वैश्यगृहधाम ॥१४॥ अमावास को एक नहिं कुज शनि दिवस सँयोग । तेरह दिन को पाख शुचि ऐसो और कुयोग ॥ १५ ॥ सिंह राशि गुरु मीन शनि उदय अस्तग्रह चार । महापात द्युति प्रभृति अरु संहितादि के सार ॥ १६ ॥ नाखि विचार करि शास्त्रसे मुख्यमुख्य फल जांच । लिखत नाहिं सब गूढ़ मनि हर्षित हूजै बांच ॥ १७ ॥ यथा—वर्षा वर्षो ऽरम्भ में होय कछुक पुनि भूरि । तदपि समय अन्नादि की नहिं सुख दायक पूरि ॥ १८ ॥ वैशाखादिक मास से आधो शुचि पर्य्यन्त । झञ्झा वायु प्रचण्ड अति कांपे धराजन्त ॥ १९ ॥ श्रावण कार्तिक माघ में अन्नादिक सब तेज । स्वर्ण रजत घृत वस्त्र के होवै विविध महेज ॥ २० ॥ दूजे श्रावण भाद्र में खण्ड वृष्टि कछु रोग । है कातिक माघादि में देशोपद्रव योग ॥ २१ ॥ पश्चिम उत्तर दिशा के सार्वभौम नृप कष्ट । शीताधिक पाषाण ते होंय कृषी फल नष्ट ॥ २२ ॥ रोग वृष्टि दुर्भिक्ष फल सकल एक समान । है विशेष युद्धादि नृप कष्ट दूर लौ जांन ॥ २३ ॥ औरहु विविध विचार को फलित राज विद्रोह । लिखा न जिन सम्बन्ध से नृप दूलन को मोह ॥ २४ ॥ अब नीचे कछु समय फल भाषा वार्तिक माहिं । लिखत खुलासा रीति से जामे संशय नाहिं ॥ २५ ॥ सुजन विज्ञ से प्रार्थना ,

सम्मति कछु यह मोर । फलित दलित नहिं मानही जामें अन्तर घोर ॥२६॥ जौन भ्रान्ति औरो कछु लखैं सुज्ञ सुधार । जानि शास्त्र आधार मति जाते धर्म प्रचार ॥ २७॥ शास्त्र तर्क निधि चन्द्र मित शुभ दसु विक्रम वर्ष । मधु हिम चन्द्र सु वन्हि तिथि रचित भारत वर्ष ॥ २८ ॥ वृद्धिपुरी विख्यात जग भाषत अखिल सराय । सुजन निवासी तासु यह फल भाष्यो मुदछाय ॥ २९ ॥

सर्व महाशयों को विदित हो कि पूर्व लिखित कुयोगों के कारण इस सं० १९६६ का फल गतवर्ष की अपेक्षा अनेक बातों में उत्तम नहीं है । जैसा कि चैत्र शुक्ल १ बुधवार ता० ३१ मार्च को जल पाषाण वृष्टि, वैशाख कृष्ण ९ शुक्रवार ता० ९ अप्रैल से वै० कृ० ३० ता० २० अप्रैल तक में प्रचण्ड झञ्झावायु तथा पश्चिम, दक्षिण दिशा में विशेष जल योग, वैशाख शु० वृ० ता० २२ अप्रैल से ता० ४ मई तक में विशेष आंधी पानी का योग, ज्येष्ठ कृ० ३ शनि ता० ८ मई से ज्येष्ठ कृ० ९ शुक्र ता० १४ मई तक में, तथा ज्येष्ठ शु० ६ मं० ता० २५ मई से ज्ये० शुक्ल रविवार ता० ३० मई तक में और आषाढ़ कृ० ४ सोमवार ता० ७ जून से आषाढ़ कृ० ८ शुक्र ता० १२ जून तक में "आंधी, पानी" और भूकम्प प्रभृति उत्पातों का योग है । शुद्ध श्रावण कृष्ण ३० शनि ता० १७ जुलाई से भाद्र कृ० ८ मं० ता० ७ सितम्बर तक में बहुत वृष्टि, अधिक वृष्टि, और अन्नादि की तेजी रोगोपद्रव ज्वरादि का रोग, और पौष कृष्ण ८ सोम ता० ३ जनवरी सन् १९१० ई० से चैत्र कृष्ण ३० शनि ता० १ मार्च तक में अति शीत, पाषाण वृष्टि, रोगोपद्रव और अन्नादि की तेजी के विशेष योग हैं । उपर्युक्त योगों के अतिरिक्त भी यद्यपि अनेक योग हैं तथापि समयाभावसे उन्हें नहीं लिख सकते । यदि सर्वसामान्य महाशय की रुचि देखी जायगी तो आगामी सं० १९६७ का फलादेश सविस्तर लिखा जायगा । यद्यपि उक्त विशेष योगों का फल १ मंडल याने ४०० कोश के वास्ते पाया जाता है तथापि इस में राजादि के अनेक ऐसे भी फल हैं कि जो सर्वत्र के वास्ते हो हैं ।

सूचना—यदि हमारे उक्त भविष्य योग फलों में स्वल्पान्तर हो तो सहसा फलित में अश्रद्धा करनी ठीक नहीं है कारण कि फलित का विषय अति सूक्ष्म है और मनुष्य से भ्रम हो जाना सम्भव है । इतिशुभम् ।

इतिवृद्धिपुरीरम्यश्रीनृसिंहालयासताम् ।
रङ्गनाथप्रपन्नानांमतमस्तुमुदेसताम् ॥ १ ॥

सर्वजनहितैषी पं० रङ्गनाथशर्मद्विवेदी सराय आकिल ( वृद्धिपुरी )

## अमरावती।

आर्यसमाजी सर्वव्यापक हो जाने से अमरावती प्रान्त बराड़ में भी कुछ काम से जोर बांध रहे थे। इन समाजियों का जोर शोर यही है कि वेदोक्त सनातन धर्म के सिद्धान्तों का खण्डन करने द्वारा मूर्खों को अपने जाल में फंसाना, तदनुसार अमरावती में भी इन लोगों ने हल्ला मचाया था। दैवयोग से उन्हीं दिनों पण्डित रामनारायण शर्मा वैयाकरण केशरी सनातन धर्मी महाशय भी अमरावती में ठहरे थे, उधर आ० समाजियों की ओर से सदानन्द गिरानन्द साधु और रुद्रदत्त बरुआ धामपुर निवासी भी आये हुए थे। समाजियों ने कुछ खण्डन किया जो सनातन धर्मी लोगों को असह्य जान पड़ा। तब कुछ नियम निश्चित होकर पं० रामनारायण शर्मा सनातन धर्मी के साथ रुद्रदत्त समाजी बरुआ का एक रईस को मध्यस्थ मानकर मूर्त्ति पूजा विषय पर तीन दिन शास्त्रार्थ हुआ। उस में रुद्रदत्तकी कई अशुद्धियां भी पकड़ीं गयीं, तीन दिन में रुद्रदत्त का पराजय हो जाने पर वे नागपुर को भाग गये मध्यस्थ रईस महाशय ने अगले दिन सभा में शास्त्रार्थ का फैसला भी सुना दिया जिस का सारांश यह था कि पं० रामनारायण शर्मा का पक्ष ठीक है, मूर्त्ति पूजा वेद प्रमाण से और दलील से भी साबित है, लिहाजा आ० समाजियों का पक्ष झूठा है। ऐसा फैसला हो जाने पर आ० समाजी झट बदल गये कि हम ने फैसला के लिये मध्यस्थ माना ही नहीं। तथा पहिले से भी अधिक खण्डन हल्ला गुल्ला करने लगे, अपने अन्य उपदेशकों को बुलाने के लिये चिट्ठी तार भेजने लगे। तब अमरावती के ला० शिवनाथ हकीम जी आदि सनातन धर्मियों ने बड़ी कोशिश करके इटावा से पं० भी० श० को बुलाया, और अमरावती में ५। ६ दिन सभा कराई जिस में आ० समाजी मत का मिथ्या होना तथा सनातन धर्म की गम्भीरता उत्तमता अनेक प्रकार से दिखायी गई। आ० समाजियों के पास लिख २ कर चिट्ठी भेजी गई जिन के उत्तर अशुद्ध संस्कृत में लिखे हुए आये, विज्ञापन भी छपाकर दिये गये तथा सभा में भी पुकार २ कर कहा गया कि आ० समाजी लोग शास्त्रार्थ करलें जैसे चाहें तथा जहां चाहें करलें, हम सब तरह से तयार हैं। परन्तु नियमादि ठहराने की बहाने बाजों के सिवाय आ० समाजियों ने फिर शास्त्रार्थ नहीं किया। एक दिन आ० समाजियों से किसी ने धोखा देने के लिये झूठा ही कह दिया कि पं० भी० श० आज ही अवश्य चले जावेंगे। आ० समाजियों ने

झट ही रोको रोको हेडिंग का विज्ञापन छपा के बांट दिया, उसी दिन नाटयशाला में सनातन धर्म की ओर से पं० भी० श० ने व्याख्यान दिया और दिखाया कि देखो आ० समाजी कैसे मिथ्यावादी झूठे हैं हमारे जाने का अभी तक कुछ भी विचार नहीं हुआ, इस पर आ० समाजियों को लज्जित होने पड़ा। फिर तीसरे दिन पं० भी० श० इटावा को चले आये, अमरावती में आ० समाजियों का बल घट गया सनातन धर्म का जय २ कार हो गया ॥

जौनपुर—यहां की सनातन धर्म सभा का वार्षिकोत्सव ता० ३० मार्च से २ अप्रैल तक बड़ी धूमधाम से हुआ इस उत्सव में मुरादाबाद से पं० ज्वालाप्रसाद मिश्र और इटावा से पं० भीमसेन शर्मा जी सम्पादक ब्राह्मणसर्वस्व पधारे थे, तीन दिन तक उक्त महोदयों के व्याख्यान बड़े समारोह से हुये आर्यसमाज का उत्सव भी इन्हीं दिनों था इस लिये उन्हें शास्त्रार्थ का चेलञ्ज भी दिया गया था, पर बेचारे आर्यसमाजियों में सिवाय कागजी घोड़ दौड़ाने के यह हिम्मत कहां, जौनपुर सनातन धर्म सभा की कार रवाई और अवस्था सन्तोष जनक है इस में सन्देह नहीं कि युक्त प्रदेश की सभाओं में एक जौनपुर की सभा भी ऐसी है जहां पर बाकायदा काररवाई की जाती है॥

लाहौर—यहां की सनातन धर्म सभा का २९ वां वार्षिकोत्सव ईस्टर की छुट्टियों में बड़े समारोह से हुआ सभा के वार्षिकोत्सव की सूचना प्रथम ही समाचार पत्रों द्वारा देदी गई थी रेलवे कम्पनियों ने कन्सेशन दिया था इसलिये बाहर से भी बहुत सज्जन पधारे थे प्रथम दिन वेद भगवान् की सवारी बड़े धूमधाम से निकाली गई स्वामी आलाराम जी सागर संन्यासी भी पधारे थे आप ने कई व्याख्यान दिये।

हरगोविन्दपुर जि० गुर्दासपुर—सनातन धर्म सभा के मंत्री बा० रामलाल जी लिखते हैं कि स्वामी आलाराम जी ने चार दिवस व्याख्यान दे कर लोगों को तृप्त किया अब स्वामी जी होशियारपुर को गये हैं।

सढौरा ज़ि० अम्बाला से पं० कुन्दनलाल शर्मा लिखते हैं कि यहां पर ओंकार सच्चिदानन्द नामक एक आर्यसमाजी उपदेशक ने आकर अपने कुतर्क भरे उपदेशों से ग्रामवासियों को सत्य सनातन वैदिकधर्म से च्युत करना चाहा था यह देख कर हम ने पं० चिरञ्जीवलाल जी मुलाना निवासी को बुला कर मूर्त्तिपूजन विषय पर शास्त्रार्थ कराया उपरोक्त पण्डित जी ने वेदादि शास्त्र

प्रमाण तथा युक्तियों से सभास्थ मनुष्यों के सम्मुख मूर्तिपूजन सिद्ध किया जिस का उत्तर आर्यसमाजी उपदेशक से कुछ भी न बना उपस्थित सभासदों ने पण्डित जी का विजय निश्चय कर उन को एक विजय पत्र दिया ।

शुजाबाद ज़ि० मुलतान—इस कस्बे में अब तक सनातन धर्म सभा कायम न थी अतएव बहुत से भोले भाले मनुष्य सनातन धर्म से गुमराह होकर नई रोशनी की तरफ लौटते जा रहे थे यह विचार कर यहां के कतिपय सज्जनों ने मुलतान के कई एक धर्मोपदेशकों को बुलवा कर धर्मोपदेश कराया, पं० सदानन्द जी शास्त्री हेड टीचर एंग्लो संस्कृत हाईस्कूल मुलतान, और पं० कामेश्वरनाथ जी अजमेर व सोहनलाल जी प्रधान स० ध० सभा मुलतान के व्याख्यानों को सुनकर लोग प्रसन्न हो गये और सनातन धर्म सभा कायम हो गई, एक संस्कृत पाठशाला के लिये भी अपील की गई कस्बे के निवासियों से आशा है कि द्रव्य द्वारा सहायता देकर यश के भागी बनेंगे ॥

मनमोहन शर्मा मन्त्री

पण्डित रामदत्त ज्योतिर्विद् जी ने राजपूताना और युक्त प्रदेश की कतिपय सभाओं में दौरा किया अब आप घर पर स्थित हैं आपने कालपी तथा अकबरपुर जि० कानपुर में कई दिन तक धर्मोपदेश दिया कालपी सभा का समाचार अन्यत्र छपा है। अकबरपुर में समाजियों ने उत्पात मचा रक्खा था आप के दो व्याख्यान सनातन धर्म मण्डन था समाजीमत खण्डन पर हुये सैकड़ों सनातन धर्मी आबाल वृद्ध व्याख्यान सुनकर बड़े प्रसन्न रहे सनातन धर्म की जय २ कार हो गई समाजी फक्क हो गये पास ही समाज था समाजी उपदेशक घबड़ा गये और सुनने वाले साढ़े तीन रह गये ॥

कालपी—कालपी की सनातन धर्म सभा का पञ्चम वार्षिकोत्सव चैत्र राम नवमी से तेरस तक पांच दिन बड़े समारोह से हुआ, भीमताल जिला नैनीताल निवासी पं० राम दत्त ज्योतिर्विद् तथा पीलीभीत निवासी स्वामी महानन्द सरस्वती और कालूराम जी शास्त्री के अत्यंत ही प्रभावोत्पादक व्याख्यान हुये। मूर्तिपूजा श्राद्ध पुराण मण्डन आदि विषय ऐसी रीति से कहे गये कि जिन को सुनकर सनातन धर्मी ही नहीं किन्तु आर्यसमाजी भी पिघल गये यहां तक कि आर्यसमाज के मन्त्री ने स्वयं सनातनधर्मसभा से प्रार्थना की, कि मैं सनातन धर्मी होना चाहता हूं पर सभा ने मंजूर न की भजन मण्डलियों से भी अच्छा प्रभाव पड़ा, ।

युक्तप्रदेश गोरखपुर—यहां की स्थानीय सनातन धर्मसभा का वार्षिकोत्सव २७ मार्च से ३० मार्च ०९ तक बड़े समारोह से हुआ बाहर से पं० ज्वाला प्रसाद जी मिश्र महोपदेशक व वाणी भूषण पं० नन्दकिशोर जी शुक्ल व पं० शारदाचरण पाण्डेय बी० ए० व पं० गौरीशंकर अग्निहोत्री पधारे थे भजन मण्डलों भी आई थीं उक्त पं० ज्वाला प्रसाद जी एवं शारदाचरण पाण्डेय जी के व्याख्यान बड़े शान्तिपूर्ण और प्रभावशाली होते थे उत्साह अच्छा रहा भीड़ खासी होती थी शंका समाधान के लिये समय दिया गया पर कोईभी नहीं आया आनन्द का विषय है कि वाणीभूषण जी के प्रस्ताव पर एक संस्कृत पाठशाला के स्थापन के लिये एक सहस्त्र से अधिक चन्दः भी इकट्ठा होगया ऐसे स्थान में क्या यह आर्थिक सहायता सन्तोष जनक है !

आर्य प्रतिनिधि सभा का मुखपत्र आर्यमित्र प्राय धर्मः सम्बन्धी झूठे समाचार छापकर अपने ग्राहकों को प्रसन्न किया करता है अभी थोड़े दिन हुये कि झालरापाटन के विषय में एक छोटा नोट उस समाचार पत्र में निकला था जिस में लिखा था कि झालरापाटन में आर्यसमाज को बड़ीभारी सफलता मिली है वहां पर पं० भीमसेन जी के चले जाने के बाद पं० गणपतिदत्त जी के व्याख्यान कई दिन तक राज्य की तरफ से हुये पर यह बात बिलकुल मिथ्या थी पं० गणपतिदत्त पहले ही कोटा चले गये थे अब अमरावती के विषय में भी आर्यमित्र ने झूठा शास्त्रार्थ का वृत्तान्त छाप दिया है अमरावती का असली हाल अन्यत्र छपा है उसे देखकर पाठक वहां का वृत्तान्त समझ सक्ते हैं ॥

मगहर जि० बस्ती—यहां की सनातन धर्म सभा प्रथम वार्षिकोत्सव ३—व ४ अप्रैल को निर्विघ्न समाप्त हुआ, इस उत्सव में परमहंस हंसदास जी सभापतित्वेन नियुक्त थे, सभापति व पं० शारदा चरण जी पाण्डेय महोपदेशक बी० ए० के परमोत्तम व्याख्यान हुये ९ अप्रैल को नवीन वर्ष के लिये प्रबन्धकारिणी सभा के पदाधिकारी गण नियत किये गये वार्षिक रिपोर्ट का सूक्ष्म सार यह है कि यह सभा ४ मार्च को श्रीयुत पं० कन्हैया प्रसाद चौबे के सभापतित्व में स्थापित हुई थी सभा के ३—४ विशेष अधिवेशन वर्ष में हुये साप्ताहिक अधिवेशन भी होता रहा पं० राजमणि ब्राह्मण सर्वस्व व निगमागम चन्द्रिका सभा को देते हैं समाचार पत्र सम्पादकों व पुस्तक विक्रेताओं से निवेदन है कि वे सभा की सहायता करें, ।

पं० राजमणि त्रिपाठी

पण्डित रामदत्त ज्योतिर्वेद जी ने एक बहुत उत्तम प्रस्ताव लिख भेजा है आप का कथन है कि आज कल मण्डल महामण्डलों के होते हुए भी अनेक सभाओं के वार्षिकोत्सवों पर उपदेशक नहीं पहुंच सकते कहीं एकसाथ अनेक वार्षिकोत्सव आ पड़ते हैं और उपदेशकों की संख्या न्यून होने से एक समय में सर्वत्र पहुंचना असंभव हो जाता है इसलिये ब्राह्मणसर्वस्व कार्यालय से सभाओं के लिये उपदेशकों का प्रबन्ध कर दिया जावे तो उत्तम हो, हमारी राय में यदि सनातनधर्म के महोपदेशक व विद्वान् इस बात को स्वीकार करलें तो अच्छा रहे और सनातनधर्मसभाओं को अपने उत्सवों में क्षति न उठाना पड़े हम आशा करते हैं कि अवैतनिक महोपदेशक उपदेशक आदि इस विषय में अपनी २ सम्मति प्रकट करदें कि इस के लिये कैसा प्रबन्ध किया जाय ॥

आज कल हिन्दी समाचार पत्रों में विभक्ति प्रत्यय सम्बन्धी झगड़ा चल पड़ा है किन्हीं समाचारपत्रों का मत है कि विभक्ति से प्रत्यय पृथक् लिखना ही उत्तम है क्योंकि पृथक् लिखने में भ्रम की संभावना नहीं रहती इस के विपक्ष में बाकी हिन्दी विद्वानों का कहना यह है कि हिन्दी का उद्गमस्थान संस्कृत है इसलिये संस्कृत की तरह हिन्दी में भी विभक्ति से मिलाकर ही प्रत्यय लिखना चाहिये, हम इस विषय में अपना मत कुछ भी न प्रकट कर यह चाहते हैं कि इस तरह इस बात का निर्णय हो सकना कठिन दीखता है क्योंकि जबतक हिन्दी के विद्वान् आपस के पक्षपात तथा ऐंचातानी और व्यक्तिगत द्वेष को छोड़कर इस विषयपर विचार न करेंगे निर्णय हो सकना कठिन है। इस विषय में अनेक ग्रन्थों के रचयिता पं० व्रजवल्लभ मिश्र कलकत्ता ने एक छपा हुआ विज्ञापन भेजा है अवकाशाभाव होने से हम आप के विज्ञापन को अविकल न छाप कर आप के सारांश को प्रकट कर देना उचित समझते हैं आप का कथन यह है कि इस विवाद ग्रस्त विषय के निर्णय करने के लिये कलकत्ता, काशी प्रयाग आरा आदि में हिन्दी साहित्य महामण्डल नामक एक महासभा का अधिवेशन किया जाय इस में प्रायः सभी हिन्दीभाषा के गण्य मान्य सुलेखक निमन्त्रित किये जावें और उस में इस विषय के सिवाय अन्य भी विवादग्रस्त विषयों का निर्णय कर लिया जावे, व्यय के निर्वाहार्थ १००) देने के वचन बद्ध हो कर हिन्दीसाहित्य प्रेमियों से आर्थिक सहायता की भी आप प्रार्थना करते हैं, आप का विचार समयानुकूल तथा

बहुत उत्तम है हमारी समाचारपत्र सम्पादकों से प्रार्थना है कि वे इस विषय में अपनी २ सम्मति लेखद्वारा प्रकट करें।

काशी के स्वर्गीय वैष्णव पं० रामनिश्र शास्त्री जी के नाम से प्रायः संस्कृतज्ञ परिचित हैं आप के पुत्र पं० केशवस्वामी के नाम से विधवाविवाह सम्बन्धी नोटिस आर्य्यमित्र में छपा था कि उक्त महाशय विधवाविवाह करना चाहते हैं, इस विषय में ब्राह्मणसर्वस्व के किन्नाङ्कों में कुछ अपनी सम्मति छापी गई है नोटिस छपने के कतिपय महीनों के बाद केशवस्वामी ने भारतमित्र में अपना पत्र छपाया था कि आर्य्यमित्र में मेरे नाम से किसी ने झूठा नोटिस छपादिया है उन बदमाशों के ऊपर जल्द नालिश होने वाली है मैं न तो विधवाविवाह करना ही चाहता हूं और न मुझे यह पसन्द ही है भला कब सम्भव है कि मुझ जैसे वैष्णव सम्प्रदाय का मनुष्य अपने शरीर पर विधवा विवाह रूपी कलङ्क का छींटा लगा सके, यह तो हुई भारत मित्र में छपे पत्र की बात, इस के बाद मोती शंकरलाल बिजनौर निवासी सहयोगी ने विहारबन्धु में एक पत्र छपाया है आप फर्माते हैं कि हमारे पास केशव स्वामी के पत्र मौजूद हैं जिन के प्रकट करने से इन की सब कलई खुल सकती है और विधवा विवाह विषयक कई पत्र जिन में कि केशव स्वामी ने अपना विचार लिखा था हमारे पास मौजूद है, इस लिये वह पत्र जो कि भारत मित्र में केशवस्वामी के नाम से छपा है केशवस्वामी का नहीं है, इन दो तरह की परस्पर विरुद्ध बात का केशव स्वामी क्या जवाब रखते हैं।

## शोक शोक महाशोक।

बड़े शोक का स्थान है कि फिर असमय वज्रपात हुआ है। नन्दन कानन का एक प्रफुल्लित पुष्प मुरझा गया है हिन्दी के एक सच्चे हितैषी को काल कवलित होना पड़ा है आप का नाम शंकर दाजी शास्त्री पदे है शंकरदाजी शास्त्री पदे आयुर्वेद के एक प्रसिद्ध विद्वान् थे हिन्दी हिन्दू हिन्दुस्थान के सच्चे भक्त थे आप की तरफ से सद्वैद्य कौस्तुभ और भारतधर्म नाम का त्रैमासिक पत्र निकलता था सनातन धर्म और आयुर्वेद के प्रचार के लिये आपने बड़ा श्रम किया था, कई स्थानों पर आपने आयुर्वेद विद्यालय स्थापित किये थे गतवर्ष उन की अध्यक्षता में किस धूमधाम से पनवेल में आ-

युर्वेद् और भारतधर्म महापरिषत् हुई थी सो किसी से छिपा नहीं है। ऐसे विद्वान् देशहितैषी की मृत्यु से बड़ी हानि पहुंचती है। हम शास्त्री जी के कुटुम्ब से हार्दिक सहानुभूति करते हैं।

अवकाशाभाव होने से अब की बार भी अनेक सज्जनों के भेजे हुए प्रेरित लेख नहीं छप सके आशा है कि बचे हुये लेख आगामी अंक में छप जांयगे॥

## समालोचना।

श्रीचरणाम्बुजावली—पं० हनुमानप्रसाद जी ज्योतिषराय दमोह सी० पी० निवासी रचित तथा प्रकाशित २२८ पृष्ठ की पुस्तक है मूल्य आठ आना इस में श्रीमद्भागवतान्तर्गत उन सम्पूर्ण श्लोकों का संग्रह तथा पद्यात्मक भाषान्तर है जिन में कि श्रीकृष्णचन्द्र आनन्दकन्द के चरण कमलों की महिमा वर्णित है, सम्पूर्ण श्लोक संख्या ३११ है, उपरोक्त पते पर पुस्तक मिल सकती है॥

व्याख्यान रत्न महोदधि। प्रथम भाग।

ओरियण्टल कालिज लाहौर के अध्यापक पं० गणेशदत्त शास्त्री रचित ४२ पृष्ठ की एक छोटी सी पुस्तक है मूल्य तीन आना है पुस्तक प्रकाशक कहरोड़ जि० मुलतान की सनातन धर्मोपदेशप्रचारिणी सभा है, इस पुस्तक के छः भाग हैं जिन में अभी यह प्रथमभाग प्रकाशित हुआ है इस में १ तीन काण्ड की आवश्यकता २ मूर्त्तिपूजा ३ भागवत् तत्व ये तीन व्याख्यान हैं भाषा के विषय में इतना कहना पर्याप्त है कि भाषा सम्बन्धी व्याकरण की अशुद्धियां कहीं २ पर हैं। तथापि पुस्तक का उद्देश्य उत्तम है उपरोक्त दोनों पतों पर पुस्तक मिल सकेगी,।

रिपोर्ट—ऋषि कुल ब्रह्मचारी आश्रम की १९०६ से लेकर सन् ०८ तक की रिपोर्ट है, इस में उक्त आश्रम के प्रशंसापत्र, ब्रह्मचारियों की नियमावली, और चन्दा देने वालों की फेहरिस्त तथा अपील आदि पूरा २ ऋषिकुल का इतिहास है, हम परमात्मा से प्रार्थना करते हैं कि ऐसे २ ऋषिकुलों की संख्या भारतवर्ष में बढ़े और वे आपस के जातिगत झगड़ों को छोड़ कर विद्या प्रचार में सहायक हों।

समाज मर्य्यादा—२२ पृष्ठ की इस छोटी सी पुस्तक के रचयिता बसैठ ग्राम वास्तव्य पं० वैद्यनाथ मिश्र हैं आपने इस के २४ श्लोकों को निर्माण किया है और उन की हिन्दी टीका की है वैद्यराज शिवनन्दन मिश्र ने, स-

माजी मत की अच्छी पोल दिखाई है, श्लोक भी इस के बड़े विचित्र हैं उदाहरणार्थ हम एक श्लोक लिखे देते हैं। भाई सुनो सम्प्रति कृष्णलीलान्देखी भई मैं खलु सत्सभायाम्। रोते कभी ये अहमङ्कदाधिलीला हरि की नियतं विचित्रा। पुस्तक का मूल्य दो आना है पुस्तक मिलने के कई पते हैं मुख्य मिलने का पता यह है। नन्दकिशोर पाधा सवाई सिंह का हाता कानपुर ॥

श्रीमथुरा पञ्चाङ्ग–मथुरा की विद्वत् सभा द्वारा निर्मित उत्तम पञ्चाङ्ग है पञ्चाङ्ग बनाने का उद्देश्य यह है कि अब तक और पञ्चाङ्गों में व्रत उत्सव तिथियों में विभेद पड़ जाया करता है, और इसलिये प्रायः दो पक्ष हो जाते हैं अतः मथुरा के प्रायः सब विद्वानों ने इसे सूर्यसिद्धान्त के अनुसार निर्माण किया है मूल्य –)॥ है मिलने का पता मंत्री विद्वत्सभा मथुरा है।

आनन्द मण्डन विवाह मण्डन–रचयिता प० सुखलाल उपदेशक श्री भारतधर्म महामण्डल रोपड़ हैं मूल्य ।) है पुस्तक गुरुमुखी में होने से हम इस की अधिक समालोचना नहीं कर सकते, ।

## ममीरे का सुरमा ॥

एसिष्टण्ट केमिकल एकज़ामिनर साहब गवरमेण्ट पञ्जाब द्वारा परीक्षित व प्रमाणित हो चुका है। माननीय अङ्गरेजी मेडिकल कालिज के अफसर डाक्टरों राजों महाराजों विलायत की युनिवरसिटी सनद पाये डाक्टरों ने परीक्षा करके इस अञ्जन की सच्चाई प्रगट की है और बताया है, कि नेत्ररोगों के लिये यह सुरमा अकसीर गुण रखता है। दृष्टि की कमज़ोरी, आंखों का अन्धशून्य जाला पड़वाल, गुबार, फुंसी, आंखों से पानी का बहना आंखों की लाली मोतियाबिन्द की प्रथम अवस्था खाज खुजली इत्यादि ॥

माननीय डाक्टर और हकीम आंख के रोगियों को जो उन के पास आते हैं यह सुरमा देते हैं चार दिन के लगाने से आंखों की दृष्टि ठीक हो जाती है। बालक से लेकर बूढ़े तक के लिये यह अञ्जन एक समान लाभ दायक है मूल्य इस कारण कम रखा गया है, कि धनाढ्य और दीन दोनों इससे लाभ उठा सकें। मूल्य एक तोला जो एक वर्ष के लिये बहुत है, २) दो रुपया है। ममीरे का सच्चा सुरमा बहुत उत्तम ३) तीन रुपये तोला एक खालिस ममीरा एक माशा २०) है। डांक का खर्चा ग्राहक के जिम्मे। पत्र भेजने के समय अख़बार का नाम लिखो। पता–प्रोफेसर मायासिंह अहलूवालिया। मुक़ाम बटाला जिला गुरदासपुर पञ्जाब ॥

१७०७ प्यारेलाल हरदोई २।-)
९४६ पं० जीवनराम मालेरकोटला २)
१० पं० जयगोपाल नरिगमां २)
४७५ पं० लोचनप्रसाद मैनपुरी २-)
१७२९ ठा० निरंजनसिंह दूल्हापुर २।)
१७१० डाक्टर जी० पी० चित्राहाट २।)
५५० कविशंकरप्रसाद लखना २)
१६०३ ठा० विक्रमसिंह हल्दौर २)
१५५ पं० शंभूदत्त मीरावां २।)
१२४५ पं० शिवदत्त डलमऊ २।)
४९५ पं० यमुनादत्त अबोहर २।)
१६०९ पं० रामनारायण कानपुर २।-)
४५२ पं० प्यारेलाल नागपुर २।)
१२३३ पं० चन्द्रदत्त अलवर २।)
५४२ पं० शिवशंकर रामचरण अजमेर २।)
१४९३ तनसुखराम मनसुखराम बंबई २।)
४२८ लीलाचन्द्र जोशी कमाऊं २।)
१५२७ छोटेलाल वर्मा मोहपानी २।)
११ सेठ माधवप्रसाद चूरू २)
१०३६ बा० रामनारायण शाहपुर २।)
१४७३ पं० सरदारसिंह गोहाना २।)
३१४ मुरलीधर जोशी अलमोड़ा २।)
३१७ श्री वल्लभदास जी मांडवी २।)
३७४ बा० नागेश्वरीचरण रांची २)
१४७० बा० नूनकरनदास दानापुर २।)
१७१२ पं० नारायणप्रसाद लखीमपुर २।)
९०१ बा० नागेश्वरीप्रसाद मखटिया २।)
११ पं० मोहनलाल विष्णुलाल मथुरा २।)
१४१७ पं० रामनाथ तिलहर १।॥=)
१४५४ बा० शंकर राधाकृष्ण बड़वानी २।)
६४६ पं० सीताराम शर्मा नाभा २।)
९६१ पं० भैरवीचरण वेलापुर २।)
५१९ खैरातीलाल जारचा २।)
३३० महाराजा दर्भंगानरेश दर्भंगा ३०)
१३४३ पं० प्रेमवल्लभ जोशी चौकोट २)
६६६ बा० ठाकुरदास होशियारपुर २।)
१६९७ शिवनारायण पूनमचन्द्र धार २।)
१६९४ शिवदत्त सखाराम बीजूर २।)
१०५५ पं० दयाराम शर्मा गिल्की २)
१७१३ पं० जगतराम अमृतसर २।)
१७०० रामचन्द्र केशव जी धार २)
१६९५ बा० किशनलाल धार २।)
१४४३७ बा० नारायणदास लाहौर २।)
१७०६ बा० सुरेन्द्रदत्त हलद्वानी २।)
३४६ पं० बैजनाथ घुरसेमा २।)
२८९ बा० बटेश्वरदयाल हरदोई २।)
७०१ बा० भवानीप्रसाद देवरीकलां २।)
१७१९ मज्जनलाल यवेरी बागली २।)
१३१९ पं० मोहनलाल बन्नू २।)
१७२० पं० सूर्यबली असनी २।)
९५७ शिवदास लामा दमूहा २।)
७४९ बा० सोमनाथ मेरठ २।)
४५४ महन्त गोलमदास शिवरीनारायण २।)
१७२१ हरनामदास अमृतसर २।-)
१५०१ रायशिवनाथ मुलतान २।)
८९६ मणिशंकर मगनलाल पाटन २।)
४९७ पं० बालकृष्ण खम्भात २।)
३९६ रामनन्दनप्रसाद मैंहदावल २।)
१६८५ सीताराम चम्पालाल बोरगढ़ी २।)
५२६ जैजैराम शिवशंकर सराय प्रयाग २।)
४३० बा० मथुरादास ठाकुरसी बम्बई २।)
१७२२ बा० गौरीशंकर झांसी २।-)
१६९१ भाऊ रुखडू धर्मपुरी २।)

# * इंडियन प्रेस, प्रयाग, की अनुपम हिन्दी-पुस्तकें *

**रामचरितमानस** ऐसी सुन्दर और सचित्र रामायण भारतवर्ष भर में आज तक कहीं नहीं छपी। समस्त हिन्दीसंसार इसकी प्रशंसा कर रहा है। इस में कोई ८० चित्र हैं। मू० ८) था, पर "सरस्वती" के ग्राहकों को४) ही में और अन्यग्राहकों को ५) में कुछ दिन तक दी जायगी।

**जापानदर्पण** इसमें जापानका कुल हाल सरल हिन्दी भाषा में लिखा गया है। इसके पढ़ने से जापान का भूगोल, आचरण, शिक्षा उत्सव, धर्म, व्यापार, राजा, प्रजा, सेना और इतिहास आदि अनेक बातों का हाल मालूम होजाता है। मू०१)

**जर्मनी का इतिहास** जर्मनी देशका रत्ती रत्तीहाल जानना हो तो इसे ज़रूर पढ़िये। आजकल ऐसी पुस्तकों की हिन्दी में बड़ी ज़रूरत है। मूल्य ।=)

**अर्थशास्त्रप्रवेशिका** भारत जैसे निर्धन देश को सम्पत्तिशास्त्र के ज्ञान की बड़ी ज़रूरत है। सम्पत्ति शास्त्र के मूल सिद्धान्तों का वर्णन इस पुस्तक में बड़ी खूबी के साथ किया गया है। मूल्य ।)

**हिन्दी-भाषा की उत्पत्ति** हिन्दी की उत्पत्ति का तो पूरा पूरा वर्णन इसमें है ही, पर और कितनी ही भाषाओं का विचार भी इसमें अच्छी तरह किया गया है। मूल्य ।)

**नूतन चरित्र** बड़ा उत्तम उपन्यास है। इसे बा० रामचन्द्र बी० ए०, वकील हाईकोर्ट ने बड़ी ललित भाषा में लिखा है। मूल्य १)

**कादम्बरी** संस्कृत भाषा के उपन्यासों में कादम्बरी की बड़ी प्रशंसा है। यह उसी का विशुद्ध हिन्दी अनुवाद है। बड़ा बढ़िया उपन्यास है। मूल्य ॥)

**प्रेमा** यह भी बड़ा रोचक उपन्यास है। इसमें दो सखियों के ब्याह की कथा बड़ी खूबी के साथ लिखी गई है। मूल्य ।=)

**धोखे की टट्टी** इस उपन्यास को ज़रूर पढ़िये। देखिये तो कैसी धोखे की टट्टी है। मू०।=)

**बालभारत-पहला भाग** बालकों और स्त्रियों के पढ़ने योग्य सीधी भाषा में महाभारत की कुल कथा का सार। मू० ॥)

**बालभारत-दूसरा भाग** 'महाभारत' की बीसियों कथायें बड़ी सीधी भाषा में लिखी गई हैं। मूल्य ॥)

**बालरामायण** सीधी बोल चालकी भाषा में 'रामायण' के सातों काण्डों की कथा। क्या बूढ़े, क्या स्त्री और क्या पुरुष सभी के काम की पुस्तक है। मू० ॥)

**बालमनुस्मृति** पूरी 'मनुस्मृति' का सरल भाषा में सार। धर्म-शिक्षा के लिये बालकों को यह पुस्तक ज़रूर पढ़ानी चाहिये। मू० ।)

मिलने का पता—मैनेजर, इंडियन प्रेस, प्रयाग ॥

# सूचना।

आ० सि० के ग्राहक महाशयों को ज्ञात हो चुका है कि श्रीमद्भगवद्गीता का विस्तृत भाषाटीका ५०० पृष्ठ का २॥) रु० मूल्य का पुस्तक आ० सि० के वर्त्तमान ग्राहकों को २।) वार्षिक भेजने वा वी० पी० मंगाने पर ॥) में दिया जाता है। पर अबतक कितने ही ग्राहकों ने गीता नहीं मंगाया। संभव है कि पीछे यह गीता आप को न मिल सके तब पछताना पड़े इस से हम फिर भी सविनय सूचित करते हैं कि मंगाना चाहो तो शीघ्र ही मंगा लीजिये॥

# खास-विज्ञापन।

सर्वसाधारण महाशयों को हर्ष का समाचार दिया जाता है कि शतपथ ब्राह्मण का भाषानुवाद आ० सि० के साथ अबतक १९२ पृष्ठ छापा गया है। जिस से प्रायः लोग नमूना देख चुके हैं परन्तु इस प्रकार चार २ वा आठ २ पेज छपने से यह पुस्तक ५० वर्ष में भी पूरा हो सकने की आशा नहीं है। हमारे मित्र पं० ज्वाला प्रसाद मिश्र मुरादाबादादि अनेक महाशयों की विशेष सम्मति है कि इस शतपथ ब्राह्मण का पूरा २ भाषानुवाद पृथक् शीघ्र तय्यार कर छपाया जावे। स्मरण रहे कि यह मूल ही पुस्तक संक्षिप्त संस्कृत टिप्पणी सहित विलायत का छपा ५०) रु० मूल्य में आता है। जैसा यह पुस्तक बड़ा है वैसे ही वैदिक सिद्धान्त की गूढ़ गम्भीर फिलासफी इस में कूट २ कर भरी है। वैदिक ब्राह्मण ग्रन्थों में यही सब से बड़ा और उत्तम पुस्तक है। इस का ठीक २ भाषानुवाद होने से चारों ही वेदों का गम्भीर विचार खुलेगा। इस ब्राह्मण की विलायत के अंगरेज लोगों ने भी प्रशंसा लिखी है कि इस में बड़े २ उच्च कक्षा के गम्भीर विचार हैं। आर्यसमाजी और सनातनधर्मी सभी के लिये यह शतपथ का भाष्य विशेष लाभदायक होगा। यह पुस्तक ५०) से कम का होना सम्भव नहीं। इस में शुक्ल यजु की वाजसनेयी संहिता और वाजसनेयी ब्राह्मण दोनों का ठीक २ भाष्य हो जायगा। इस ब्राह्मण के १४ काण्ड चौदह जिल्दों में छाप २ के निकाला जाय तो यह अन्दाजन तीन वर्ष में पूरा हो सकता है। इस के लिये एक प्रेस बराबर चले, मुम्बई का नया टैप हो, उत्तम कागज लगे तो यह पुस्तक भी अच्छा बने। सब ग्राहकों [illegible] मूल्य मांगने का विचार नहीं है। यदि दो हजार रुपये पहिले हों [illegible] प्रेस, टाईप कई पुस्तकें और कागज इसी काम के लिये पृथक् लेने होंगे। यदि कोई राजा रईस उतने २ मूल्य के पुस्तक ले लेने के वायदे पर प्रथम सहायता देवें तो काम चल सकता है। एक जिल्द छप जाने पर तो ग्राहकों से आने वाले मूल्य से काम चलने लगेगा।

ह० भीमसेन शर्म्मा इटावा।

REGISTERD. No A 212

ब्रा० स० सम्बन्धी पत्रादि पं० भीमसेनशर्मा सम्पादक ब्राह्मणसर्वस्व इटावा के पते से भेजिये।

श्रीगणेशाय नमः॥

# ब्राह्मणसर्वस्व

# THE BRAHMAN SARVASWA

आर्य्यम्मन्यमदार्य्यकार्य्यविरहा आर्य्यास्त्वमीशत्रव,
स्तेषां मोहमहान्धकारजनिताऽविद्याऽजगद्विस्तृता।
तन्नाशाय सनातनस्य सुहृदां धर्म्मस्य संसिद्धये,
ब्राह्मण्यस्यान्नामिदं सुपत्रममलं निस्सार्य्यते मासिकम्॥
धर्म्मोधनं ब्राह्मणमन्यमानां, नष्टैव तेषां स्वपदप्रवाच्यम्।
तत्स्थापनस्यैव विभाजनाय, पत्रप्रवृत्तिः सुहृदां सहाय्यात्॥

भाग ६ ] मासिकपत्र [ अंक ८।

निकामे निकामे नः पर्जन्यो वर्षतु फलवत्यो न ओषधयः
पच्यन्तां योगक्षेमो नः कल्पताम्॥

पं० भीमसेन शर्मा ने सम्पादन कर
ब्रह्मयन्त्रालय–इटावा में
मुद्रित कराके प्रकाशित किया॥
वैशाख संवत् १९६६ अप्रैल सन् १९०९ ई०



ब्राह्मणसर्वस्व का अगाऊ वार्षिक मूल्य डाकव्यय सहित २) है

ऐसे छः व्याहृति नाम मन्त्रावयवों से और अग्नि जिन के अन्त में है ऐसे छः मन्त्रावयवों से उत्तर परिग्रह खींचता है जो यह बारह बार हुआ ( द्वादश वै मासाः संवत्सरस्य संवत्सरो यज्ञः प्रजापतिः ) एक वर्ष के बारह महीने होते हैं संवत्सर भी यज्ञ रूप परमात्मा है ( स यावानेव यज्ञो यावत्यस्य मात्रा तावतमेवैतत्परिगृह्णाति ) जो जितना बड़ा यज्ञ है और जितनी इस की अंश रूप मात्रा हैं उतने नाम १२ ही परिग्रह खींचता है ॥ १३ ॥

भा० उत्तर परिग्रह के मन्त्रों में छः अवयव हैं जिन में इस पृथिवीरूप माता को छः प्रकार से सम्हालने सुरक्षित रखने का अभिप्राय वेद में दिखाया है। अच्छे २ वृक्षों वाली हरी भरी जलाशय युक्त फलपुष्पादि वाली पृथिवी अच्छी रमणीया होने से सुक्ष्मा कहाती है। द्वितीय जिस तीर्थरूपा तपोभूमि में काम क्रोध लोभ शान्त हो जावें भगवद् भजन में चित्त लगे वह शिवा भूमि है। तीसरी मनुष्य पश्वादि के खाने पीने योग्य खेती कूपादि वाली पृथिवी स्योना कहाती है। चौथी सम चौरस ग्राम नगरादि बसाने योग्य भूमि सुषदा कहाती है। पांचवीं अच्छे २ रसों से युक्त पृथिवी ऊर्जस्वती कहाती है तथा छठी मनुष्यादि के जीवन की सम्यक् रक्षा जिस में हो वह पयस्वती कहाती है क्योंकि दूध से अधिक जीवनोपयोगी अन्य कुछ नहीं है। पृथिवी में ये वेदोक्त छः गुण सर्वत्र नहीं किन्तु भारतवर्ष में ही ये छः गुण सब से अधिक पूर्वकाल में हो थे। इसी कारण यह अग्रभूमि थी, रावणादि असुरों ने चाहा था कि हमी सदा के लिये इस भूमि के राजा हो जावें पर दैवगति वा दैवेच्छा से रावणादि शीघ्र २ ही नष्ट होते गये। सब से अधिक चिरकाल दैवीसंपत्ति वालों का ही ऐश्वर्य रह सकता है। ये ही लोग यज्ञादि द्वारा इस भूमि को उक्त छः गुणों वाली बनाते हैं। जब २ इस भारतभूमि में असुरों का राज्याधिकार बढ़ता है तब २ यह शिवा ऊर्जस्वती और पयस्वती ठीक २ नहीं रह सकती (गौ आदि पशुहिंसा बढ़ने और वर्णाश्रम धर्म की उदासीनता से भूमि शिवा नहीं रहती) गोरसादि के घटने से ऊर्जस्वती, पयस्वती भी नहीं रह सकती। क्योंकि हिंसा की तरक्की से शुद्ध घी दूध मिलना दुर्लभ हो जाता है। यही हाल संप्रति हो रहा है, अब भारतभूमि वैसी नहीं रही है। इस भारतभूमि के सुधार का मूल साधन यज्ञ ही है, जब २ चिरकाल तक इस भूमि पर दैवी संपत्ति वाले वेदमतानुयायी राजा लोग राज्य करते रहे तब २ यज्ञों के ही प्रताप से असुरों का बहिष्कार होता रहा। इस

लिये देशहितेच्छु लोग इसी अभिप्राय को लेकर शुद्धभाव तथा श्रद्धासे यथाविधि फिर भी यज्ञों का आरम्भ करें तो देशी सम्पत् उन्नत हो सकती है ॥ १३ ॥

व्याममात्री पश्चात्स्यादित्याहुः । एतावान् वै पुरुषः पुरुषसंमिता हि त्र्यरत्निः प्राची त्रिवृद्धि यज्ञो नात्र मात्राऽस्ति यावतीमेव स्वयं मनसा मन्येत तावतीं कुर्यात् ॥ १४ ॥ अभितोऽग्निमंसा उन्नयति योषा वै वेदिर्वृषाऽग्निः परिगृह्य वै योषा वृषाणंशेते मिथुनमेवैतत्प्रजननं क्रियते तस्मादभितोऽग्निमंसाऽउन्नयति ॥ १५ ॥ सा वै पश्चाद्वरीयसी स्यात् मध्ये संहारिता पुनः पुरस्तादुर्वीवमिव हि योषां प्रशंसन्ति पृथुश्रोणिर्विमृष्टान्तरांसा मध्ये संग्राह्येति जुष्टामेवैनामेतद्देवेभ्यः करोति ॥१६॥ सा वै प्राक्प्रवणा स्यात्प्राची हि देवानां दिगथोदक्प्रवणोदीची हि मनुष्याणां दिग्दक्षिणतः पुरीषं प्रत्युदूहत्येषा वै दिक् पितृणांसा यद्दक्षिणाप्रवणा स्यात् क्षिप्रे ह यजमानोऽमुं लोकमियात्तथा ह यजमानो ज्योग्जीवति तस्माद् दक्षिणतः पुरीषं प्रत्युदूहति पुरीषवतीं कुर्वीत पशवो वै पुरीषं पशुमतीमेवैनामेतत्कुरुते ॥१७॥

भावार्थ—अब १४ से १७ तक चार कण्डिका में वेदि का मान कहते हैं। वेदि का शब्दार्थ यह है कि जिस परिमित संस्कृत जगह में चरु, पुरोडाश, जुहू, उपभृत् ध्रुवा, स्रुव, घी आज्यस्थाली आदि यज्ञ के पदार्थ विद्यमान रहें वा उपलब्ध हों उस जगह का नाम वेदि है। यज्ञशाला में गार्हपत्य कुण्ड से पूर्व में आहवनीय से पश्चिम, दक्षिणाग्नि से ईशान में उत्कर और चात्वाल से दक्षिण में, औपासन कुण्ड से नैर्ऋत्य में तथा सभ्य कुण्ड से वायव्य कोण में वेदि बनायी जाती है। इस वेदि को स्त्री रूप में कल्पना किया है ( व्याममात्री पश्चात्स्यादित्याहुः ) वेदि को पश्चिम भाग में वेमा भर नाम साढ़े तीन हाथ रक्खे ऐसा याज्ञिक विद्वान् कहते मानते हैं ( एतावान्वै पुरुषः पुरुषसंमिता हि ) साढे तीन हाथ का ही लम्बा मनुष्य होता है। वेदि का कटिभाग भी मनुष्य के बराबर साढ़े तीन हाथ विस्तृत करे (त्र्यरत्निः प्राची त्रिवृद्धि यज्ञः)

और वेदि का पूर्व भाग तीन अरत्नि नाम ढाई हाथ का रक्खा जाय, तीन स्तवनादि वाला होने से यज्ञ त्रिवृत् कहाता है इस लिये पूर्वदिकस्थ वेदि का मुख्य भाग भी तीन अरत्नि का रहे। अथवा द्वितीय पक्ष यह है कि ( नात्र मात्रास्ति यावतीमेव स्वयं मनसा मन्येत तावतीं कुर्यात् ) वेदिके माप की आवश्यकता नहीं जितनी २ पूर्व पश्चिम मन से चाहे उतनी २ कर लेवे ॥१४॥

( अभितोऽग्निमᳫंसा उन्नयति ) आहवनीय कुण्ड के दोनों ओर उत्तर दक्षिण में वेदि के दो कन्धे उन्नत करे ( योषा वै वेदिर्वृषाऽग्निः ) यहां वेदि स्त्री और आहवनीयाग्नि पुरुष है ( परिगृह्य वै योषा वृषाणᳫं शेते ) जैसे स्त्री अपने पति को समीप लेकर सोती नाम लेटती है। वैसे यहां भी वेदि-रूप स्त्री आहवनीय पुरुष को लेकर सोती है ( मिथुनमेवैतत्प्रजननं क्रियते ) वेदि स्त्री और आहवनीय पुरुष के संयोग से उत्तम फल रूप सन्तान प्रकट होता है ( तस्मादभितोऽग्निमᳫंसा उन्नयति ) इसी से आहवनीय कुण्ड के दोनों ओर वेदि के दो कन्धे बनाता है। जैसे प्रत्येक देहधारी का शिरो-भाग मुख्य है। तदनुसार वेदि रूप स्त्री का दोनों कन्धों के बीच आहवनीय कुण्ड ही शिरोभाग है। शिर में ही जीवन शक्ति रहती है वैसे वेदि स्त्री का आहवनीय ही जीवनाधार है ॥ १५ ॥

( सा वै पश्चाद्वरीयसी स्यात् ) वह वेदि पश्चिम की ओर बड़ी रहे ( मध्ये सᳫंह्वारिता ) बीच में पतली संकुचित रहे और ( पुनः पुरस्तादुर्वी) फिर पूर्व भाग में मोटी रहे ( एवमिव हि योषां प्रशᳫंसन्ति ) ऐसी बनावट की स्त्री भी प्रशस्तताकी जाती है कि जो ऊपर छाती में मोटी हो, छाती से नीचे उदर में पतली-कृशोदरी हो और नीचे कटि भाग में फिर मोटी हो ( पृथुश्रोणिर्विमृष्टान्तरांᳫंसा मध्ये संग्राह्येति ) श्रोणिनाम कटि भाग में मोटी विस्तृत, कटि से कुछ कम मोटे कन्धों वाली और बीच में ऊखल वा डमरू की बनावट के तुल्य संकुचित (जुष्टामेवैनामेतद्देवेभ्यः करोति) इस उक्त प्रकार की वेदि देवताओं को प्रिय होती है इस से यजमान वा अध्वर्यु ऐसी ही वेदि बनावे॥१६॥

( सा वै प्राक्प्रवणा स्यात् ) वह वेदि पूर्व की ओर झुकती नाम कुछ नीची रहे क्योंकि ( प्राची हि देवानां दिक् ) पूर्व दिशा ही देवों की है तब देवों की ओर झुकती वेदि रहे. अथवा द्वितीय पक्षान्तर यह है कि ( अथोदक्प्रवणोदीची हि मनुष्याणां दिक्) अथवा वेदि को उत्तर दिशा की ओर झुकती रक्खे तो उत्तरदिशा मनुष्यों की है तब मनुष्यों की ओर झुकती वेदि रहेगी

(दक्षिणतः पुरीषं प्रत्युदूहत्येषा वै दिक् पितृणाम्) खोदी हुई वेदि की मट्टी दक्षिण की ओर निकाले, मट्टी का नाम पुरीष है, दक्षिण दिशा पितरों की है (स यद्दक्षिणाप्रवणा स्यात् क्षिप्रे ह यजमानोऽमुं लोकमियात्) उस वेदि को यदि दक्षिण दिशा की ओर झुकती रक्खी जावे तो शीघ्र ही यजमान का मृत्यु हो जावे (तथो ह यजमानो ज्योग्जीवति) दक्षिण में मट्टी गिराने से यजमान चिरकाल तक जीता है (तस्माद्दक्षिणतः पुरीषं प्रत्युदूहति) जिस से दक्षिण की ओर धूलि गिराता है (पुरीषवतीं कुर्वीत पशवो वै पुरीषं पशुमतीमेवैनामेतत्कुरुते) खोदी हुई वेदि में जल से सेचन न करे किन्तु सूखी धूली सहित रक्खे, पशुओं का नाम भी पुरीष है सो पुरीषवती कहने से पशुमती मानी जावेगी क्योंकि गौ आदि पशु भी जहां रहते हैं वहां धूलि खुंदी ही रहती है। इन से वेदि को पशुमती करता है ऐसा मानते हैं॥ १७॥

भा०—जैसे यह मनुष्यदेह साढ़ेतीन हाथ का है वैसे समष्टिरूप विराट् शरीर भी अपने हाथों से साढ़ेतीन हाथ का ही है कि जिस में चतुर्दश भुवनों का समावेश है। इस कारण पश्चिम से वेतामर वेदिका माप करने में सब भूमण्डल का माप भी आ सकता है। स्त्रीपुरुष का रूपक दिखाना केवल अलङ्कारमात्र नहीं है किन्तु वेद का सिद्धान्त है कि परमात्मा के सगुण रूप के साथ ही लक्ष्मी सरस्वती भवानी आदि नामक स्त्रियों का प्रादुर्भाव होता है इस कारण सृष्टि के सभी पदार्थों में स्त्री पुरुष शक्ति व्यापकरूप से सर्वत्र में ही विद्यमान हैं। उसी विद्यमानांश को दिखाना सिद्धानुवाद मात्र जानो। स्त्रीपुरुषादि पदों का केवल मनुष्यादि में संकुचितार्थ करना मानना यह हमारी भूल है। वेदि भी स्त्री तथा आहवनीय भी पुरुष है। उन का संयोग भी इष्टसाधक है॥

तां प्रतिमार्ष्टि। देवा ह वै संग्रामᳪं संनिधास्यन्तस्ते होचुर्हन्त यदस्यै पृथिव्याऽअनामृतं देवयजनं तच्चन्द्रमसि निदधामहै। स यदि नऽइतोऽसुरा जयेयुस्ततऽएवार्चन्तः श्राम्यन्तः पुनरभिभवेमेति स यदस्यै पृथिव्याऽअनामृतं देवयजनमासीत्तच्चन्द्रमसि न्यदधत तदेतच्चन्द्रमसि कृष्णं तस्मादाहुश्चन्द्रमस्यस्यै पृथिव्यै देवयजनमित्यपि हवाऽअस्यै तस्मिन् देवयजनऽइष्टं भवति तस्माद्वै प्रतिमार्ष्टि॥ १८॥

# ब्राह्मणसर्वस्व

भाग ६] उत्तिष्ठतजाग्रतप्राप्यवरान्निबोधत [ अङ्क ८

यत्रब्रह्मविदोयान्ति दीक्षयातपसासह ।
ब्रह्मा मा तत्र नयतु ब्रह्माब्रह्मदधातु मे ॥

## मंगलाचरणम् ।

चन्द्रमामनसोजातश्चक्षोःसूर्योअजायत ।
श्रोत्राद्वायुश्चप्राणश्च मुखादग्निरजायत ॥ १२ ॥

अ०—अस्य पूर्वोक्तस्य विराट्पुरुषस्य मनसः कारणरूपाच्चन्द्रमा जातः प्रकटो भवति कार्येण कारणमनुमेयम् । यादृशश्चन्द्रस्तादृशं ततोऽप्यधिकं विशुद्धं वा विराट्पुरुषस्य मनो विज्ञेयम् । चक्षोश्चक्षुषः सूर्यः श्रोत्राद्वायुश्च प्राणश्चाजायत तस्य मुखादग्निरजायत यद्वा समष्टिरूपे विराट्शरीरे चन्द्रएव मनोरूपः सूर्यश्चक्षुरूपो वायुः प्राणश्च श्रोत्ररूपोऽग्निर्मुखरूपश्च कालत्रयेऽप्यस्तीति ॥

भा०—विराट्पुरुषस्य यद्यदङ्गमस्मिन् ब्रह्माण्डे यस्य यस्य चन्द्रादेः कारणं मनुष्यादेस्तत्तदङ्गस्य तत्तदेव चन्द्रादिकं कारणत्वेनापेक्षितमस्ति। अतएव सूर्यं ते चक्षुर्गच्छत्विति मन्त्रे सूर्योपादाने मानुषादिचक्षुषो लयः प्रदर्शितः। समष्टिरूपस्य प्रजापतेर्मनआदिकमेव जगति चन्द्रादिरूपेण सर्वप्राणिमनःप्रसादकम्। तेन चन्द्रादिगतं तेजोऽलक्ष्यस्य भगवतो लक्षकम्। यच्चन्द्रमसियच्चाग्नौ तत्तेजोविद्धिमामकम्। तद्वायुस्तदुचन्द्रमाः। इत्यादिमन्त्रे कार्यकारणतादात्म्यं दर्श्यते ॥

भावार्थः-( चन्द्रमा मनसो जातः ) इस पूर्वोक्त विराट् पुरुष के मनोरूप कारण से चन्द्रमा प्रकट वा उत्पन्न होता है । कार्य से कारण का अनुमान होता है कि जैसा चन्द्रमा है वैसा वा उस से भी अधिक शुद्ध विराट् पुरुष का मन जानो ( चक्षोः सूर्योऽअजायत ) विराट् के चक्षु से सूर्य मण्डल ( श्रोत्राद्वायुश्च प्राणश्च ) विराट् के श्रोत्रों नाम कानों से प्रत्यक्ष वायु और प्राण हुए ( मुखादग्निरजायत ) विराट् पुरुष के मुख से अग्नि प्रकट हुआ, जहां से अग्नि उपजा वही विराट् का मुख है । वा यों कहो कि आग्नेय शक्ति रूप ही विराट् का वास्तविक मुख है । समष्टि रूप विराट् शरीर में चन्द्रमा ही मनोरूप, सूर्य मण्डल ही चक्षुरूप वायु तथा प्राण ही श्रोत्ररूप और तीनों काल में अग्नि ही मुखरूप है ॥

भा०-इस ब्रह्माण्ड में विराट् पुरुष का जो २ अङ्ग जिस २ चन्द्रमा आदि का कारण है, मनुष्यादि के उसी २ अंग का वह चन्द्रमादि मानुषी सृष्टि में कारणरूप से अपेक्षित है । इसी लिये (सूर्य ते चक्षुर्ग०) इस मन्त्र में मनुष्यादि के चक्षु का लय सूर्य रूप उपादान कारण में दिखाया है । समष्टि रूप प्रजापति का मन आदि अङ्ग ही जगत् में चन्द्रमादि रूप से विद्यमान रहता हुआ अपने कार्य रूप सब प्राणियों के मन आदि का प्रसादक वा सहायक रहता है, इस से सिद्ध हुआ कि चन्द्रमादि में जो तेज वा प्रकाश है वह असल भगवान् को लखाने वाला है (भगवद्गीता में भगवान् ने कहा है कि जो सूर्य मण्डलस्थ तेज सब संसार को प्रकाशित करता, तथा जो तेज चन्द्रमा और अग्नि में है वह सब भगवत् का ही तेज है । तथा वेद में लिखा है कि अग्नि आदित्य, वायु, चन्द्रमा इत्यादि नाम रूप वाला ही एक शुद्ध चेतन ब्रह्म है । सर्वत्र का नियम है कि उपादान कारण ही कार्यरूप होता वा दीखता है, सुवर्ण ही कुण्डल नाम रूप से प्रतीत होता है । कपास रुई वा सूत ही सहस्रों वस्त्रों के नामरूप से दीखता तथा कहा माना जाता है । सहस्रों नाम रूप वाले वस्त्रों में केवल एक सूत मात्र असली तत्त्व को देखना यही तत्त्वज्ञान और सूत को भूल कर वस्त्रों के अनेक भेदों को सत्रूप से देखना ही मिथ्या ज्ञान है अर्थात् असत्कार्य में सत् परमेश्वर को देखना ज्ञान है तथा सत्कारण ईश्वर में असत्कार्य को देखना अज्ञान है । वेद चन्द्रमा आदि प्रत्यक्ष असत् पदार्थों में चन्द्रमादिपदों से उसी एक शुद्ध वस्तु भगवान् को लखाता है यही वेद का महत्त्व है)

# प्रश्नों के उत्तर ।

हमारे एक प्रेमी ग्राहक पं० न्यायकेशरी शर्मा प्रान्तदभेङ्गा निवासी ने अपने एक शिष्य के किये छः प्रश्न हमारे निकट भेजे थे। उन का उत्तर हम सर्वसाधारण पाठकों के उपकारार्थ यहां छपाते हैं।

प्रश्न ( १ ) जीवात्मा परमात्मा के आधीन है, स्वतन्त्र नहीं है, जो कुछ पुण्य पाप यह कर्ता है सो पराधीन होके कर्ता है। यह सब वेद शास्त्रों में लिखा है। अब शंका का स्थान यह हुआ कि जीव अस्वतन्त्र है तो पुण्य पाप का फल क्यों कर भोग सकता है। " यथा नियुक्तोऽस्मि तथा करोमि" यह दुर्योधन वाक्य सत्य क्यों नहीं मान लिया जाय। अगर कर्मानुसार ईश्वर पुण्य पाप कराता है तो आदि सृष्टि के जीवों में तो कर्म नहीं होना चाहिये। अगर था तो कब का था क्योंकि उस के पूर्व तो सृष्टि थी ही नहीं, अगर कर्म नहीं था तो जीव ने अस्वतन्त्र होकर पुण्य पाप किया, ईश्वर ने किसी के हाथ से पुण्य किसी के हाथ से पाप कराया तो उस का दोष जीव के मथ्थे क्यों मढ़ा जाता है, ईश्वर ही उस के जिम्मेवार क्यों नहीं होते हैं ॥

उत्तर ( १ ) यह वा ऐसी शंका अनेक लोगों को प्रायः इसी कारण होती है कि प्रायः लोग नहीं जानते कि ईश्वर तथा जीव वास्तव में क्या वा कैसा है। तथा इन का परस्पर क्या संबन्ध है और इन की स्वाधीनता पराधीनता कैसी है। इत्यादि विचार यद्यपि दर्शनकारों का मत भेद होने के कारण कई प्रकार से हो सकता है तथापि हम यहां वेद के सिद्धान्तानुसार लिखेंगे। आशा है कि प्रश्नकर्त्ता तथा अन्य पाठकों का संदेह निवृत्त होगा तो हमारा लिखना सार्थक होगा। वेद का सिद्धान्त है कि शुद्ध चेतन त्रिकाल अबाध एक ब्रह्म ही है अन्य कुछ नहीं, तदनुसार जीव वा जगत् जो कुछ प्रतीत होता है वह कल्पित असत् वा मिथ्या है। जैसे ईंट पत्थर सुवर्ण चांदी इत्यादि अनेक नाम रूपात्मक कल्पना होने पर भी पृथिवी वा मट्टी ही एक वस्तु है। चाहें यों मानो कि एकेश्वरवाद में नाम तथा रूप दो प्रकार से सब असंख्य कल्पना हुई हैं सो ये नाम तथा रूप दोनों असत् हैं। जैसे जल में तरङ्ग फेन वा बुलबुला यह नाम रूप मात्र कल्पना है, तरङ्ग यह नाम और जल में उठा विकार तरंग का रूप इन दोनों को छोड़ दो तो जल से भिन्न तरङ्ग कुछ भी वस्तु नहीं, नाम रूप की कल्पना से चित्त को हटा लो

तो सुवर्ण से भिन्न अंगूठी कुछ भी वस्तु नहीं है। इसी के अनुसार ईश्वर में नाम रूपात्मक जीवादि की असत्कल्पना मात्र है। जैसे काष्ठ मनुष्य पशु पक्षी आदि सब के शरीर पृथिवी के आधीन हैं, पृथिवी सब का उपादान है, वैसे जीव भी ईश्वर के आधीन है, ईश्वर ही जीव का उपादान है। जो कुछ पुण्य पाप यह जीव करता है वह अविद्या वा माया के अंश अहंकार से ही करता है। जैसे सूर्य वा दीपकादि प्रकाश के विना केवल आंखों से कुछ नहीं दीखता तो सूर्य दीपकादि ही आंखों को दिखाते हैं इस से सूर्य दीपकादि के आधीन आंखों का होना सिद्ध हुआ। देखने का काम सूर्य दीपकादि आंखों से कराते हैं, आंखें पराधीन होकर देखती हैं तो भी सूर्य दीपकादि को देखने का पाप पुण्य नहीं लगता क्योंकि कराने वाले का सामान्य लक्षण वा चिह्न यह है कि जिस के होने पर जो हो और न होने पर न हो वही उस का कराने वाला है। सूर्य दीपकादि के न होने पर आंखों से कुछ नहीं दीखता इस से सूर्यादि दिखाने वाले तथा देखने में प्रेरक भी हैं।

द्वितीय प्रेरक वा कराने वाला ऐसा होता है कि जो मन वाणी शरीर से उस पाप पुण्य को कराने की चेष्टा करता है। खड़े होकर चोरी वा हिंसा कराता और चाहता है कि मेरी मदद से चोरी वा हिंसादि काम यह करे, ऐसी चाहना से कराने वाला और उस की मदद से चोरी आदि करने वाला वे दोनों ही शास्त्र रीति वा लोक रीति से अपराधी होते हैं। खून कराने वाला भी फांसी का अपराधी होता है। अर्थात् करने तथा कराने वाले दोनों को कानून की राय से एक ही दण्ड होता है। परन्तु जिस कराने वाले में यह इच्छा वा वासना नहीं है कि मेरी मदद से अमुक पुरुष यह काम करे उस कराने वाले को पाप वा पुण्य कुछ नहीं लग सकता, इसी कारण सूर्य दीपकादि के प्रकाश की सहायता से पाप पुण्य चाहे जो हो पर सूर्य दीपकादि को जैसे कुछ दोष नहीं लगता वैसे ही निरिच्छ ईश्वर की सहायता से ही जीव सब कुछ शुभाशुभ कर्म करता है परन्तु ईश्वर को शुभाशुभ कुछ नहीं लगता है। सहायक, साक्षी, प्रेरक, कारयिता, हेतु प्रयोजक, कराने वाला इन सब का एक ही अभिप्राय है। पूर्वकाल की वेदोक्त कानून का और वर्त्तमान की अंगरेजी कानून का भी अभिप्राय एक ही है कि किसी काम को करने कराने वाला करने कराने मात्र से अपराधी नहीं ठहरता किन्तु उस करने अथवा कराने में कर्त्ता वा प्रयोजक की मन्सा वा इरादा देखा जा-

यगा कि यदि उस की मन्सा वा इरादा तो था कि मैं ऐसा करूं वा कराऊं पर किसी कारण से नहीं कर पाया वा नहीं करा पाया तो भी वह कानून से अपराधी है। और यदि उस करने कराने वाले का कुछ भी इरादा वा मन्सा नहीं पर किसी कारण वह काम उस से हो जावे तो भी वह कर्त्ता वा प्रयोजक अपराधी नहीं माना जा सकता। यही वेद का सिद्धान्त है इसी के अनुसार सूर्य दीपकादि के तुल्य पाप पुण्य कराने वाले निरिच्छ ईश्वर को दोष नहीं लग सकता॥

जैसे सूर्य दीपकादि तैजस का अंशरूप ही आंख है इसी कारण सूर्यादि आंख के प्रेरक हैं। वैसे जीव भी ईश्वरांश है इसी कारण ईश्वर प्रेरक वा कराने वाला है क्योंकि अंशी वा कारण ही अपने अंश वा कारण का प्रेरक होता है। बालक पागल और ज्ञानी को भी इच्छापूर्वक काम न होने से पाप पुण्य नहीं लगता। जब यह बात ठीक २ ध्यान में जंच जायगी कि सूर्य दीपकादि आंख से पाप पुण्य कराते तो अवश्य हैं परन्तु उन में यह इच्छा नहीं है कि आंखें हमारी मदद से पाप वा पुण्य करें इसी कारण सूर्य दीपकादि को कुछ भी पाप पुण्य नहीं लगता। तभी यह भी ठीक समझ में आजायगा कि इच्छा रहित परमेश्वर ही सब कुछ पाप पुण्य जीव से कराता है परन्तु परमेश्वर को कुछ भी दोष नहीं लगता यही परम सिद्धान्त है॥

जब कि ईश्वर ही सब कराता है तो हम जीवों को पाप पुण्य का फल क्यों होता है? इस का संक्षेप समाधान यह है कि ईश्वर ही सब करता कराता है तब हम लोगों का जो अहंकार ममकार है वही जीवों की अधोगति का कारण है। ईश्वरप्रणिधान वा सब कर्मों को ईश्वरार्पण करने का उपदेश इसी विचार से किया गया है कि मनुष्य अपने अहंकार ममकार [मैं ऐसा २ कर्त्ता भोक्ता हूं इत्यादि अहंकार और यह धन संपत्ति स्त्री पुत्रादि मेरे हैं इत्यादि ममकार] को छोड़ें और सब कर्म ईश्वरार्पण करें, अहंकार ममकार का त्याग और ईश्वरार्पण इन दोनों का अभिप्राय एक ही है। जैसे कोई कहे कि यह वस्तु मेरा नहीं मैं इस का कर्त्ता धर्त्ता नहीं और यह वस्तु आप का है आप ही इस के कर्त्ता धर्त्ता हैं इस दो प्रकार के कथन का अभिप्राय एक ही है॥

यत्करोषियदश्नासि यज्जुहोसिददासियत्।
यत्तपस्यसिकौन्तेय तत्कुरुष्वमदर्पणम्॥

भा०–दान होम तप भोजन और सामान्य कर्म ईश्वरार्पण करना चाहिये उस ईश्वरार्पण की रीति यह है कि–

सुप्तःप्रबोधितोविष्णो ! हृषीकेशेनयत्त्वया ।
यद्यत्कारयसेकर्म तत्करोमिनवाञ्छया ॥
कामतोऽकामतोवापि यत्करोमिशुभाशुभम् ।
तत्सर्वंत्वयिसंन्यस्तं त्वत्प्रयुक्तःकरोम्यहम् ॥

भा०–सब काम कराने वाला ईश्वर सूर्यादि के तुल्य निर्लिप्त निर्लेप है उस को तो पाप पुण्य लगते नहीं और जीव में अहंकार ममकार न रहने से उसे भी कर्म का शुभाशुभ फल नहीं लगता तो जीव मोक्षाधिकारी हो सकता है। यदि कोई यह शंका करे कि हम चोरी जारी सब कुछ करते हुए भी ईश्वरार्पण कर देने से चोरी आदि के अपराध से बच सकते हैं तो यह ईश्वरार्पण ही पापवर्द्धक सिद्ध हुआ। इस का संक्षेप समाधान यह है कि अहंकार ममकार का जिस दर्जे तक का त्याग होगा उसी प्रकार शुभाशुभ कर्मबन्धन शिथिल होते जावेंगे। सब कामनाओं का मूल वा बीज अहंकार है इसी का द्वितीय नाम योग में अस्मिता है। इस में ढीलापन आते ही जल में तरंगों के तुल्य सब कामना वा मनोरथ अन्तःकरण में लीन हो जाते हैं। तभी यह कथन घट जाता है कि–

यदासर्वेप्रमुच्यन्ते कामायेऽस्यहृदिश्रिताः ।
अथमर्त्योऽमृतोभवत्येतावदनुशासनम् ॥

जब कि बालक में अवस्था के कारण अहंकार प्रसुप्त दशा में होता है तब अहंकार के प्रसुप्त होने से ही बालक चोरी जारी में विशेषरूप से प्रवृत्त नहीं होता तब ईश्वर प्रणिधान का मर्म जानने और सब अनर्थ वा पापों के मूल अहंकार को तिलाञ्जलि देने वाला चोरी जारी में प्रवृत्त होगा ऐसी शंका नहीं हो सकती। पापों के मूलोच्छेदार्थ तो ईश्वर प्रणिधान में तत्पर हुआ तब क्या उलटा करेगा। ऐसा हो तो अन्धा और भी अधिक देखे, वा बधिर सब से अधिक सुने। जबतक चोरी जारी आदि से चित्त न हटेगा तब तक ईश्वरार्पण करना भी नहीं बनेगा। क्योंकि सब विषय भोगों का मूल अहंकार ही है। इसलिये ईश्वरार्पण संबन्धी दुर्लभतादि सभी का कथन ठीक २ मानना चाहिये ॥

जैसे किसी ने सूर्य दीपकादि के प्रकाश की सहायता से कुछ पाप किया उस पाप का फल भोगते समय भी सूर्य दीपकादि के प्रकाश की आवश्यकता है क्योंकि उस प्रकाश की सहायता के विना उस पाप का फल भोगा नहीं जा सकता। वैसे ही जिस ईश्वर की प्रेरकता वा साक्षिता में जो कर्म जिस ने किया है उसी साक्षी ईश्वर की सहायता से उस कर्म का फल वह भोग सकता है, यही ईश्वर का कर्मानुसार फल देने की रीति है वा इसी रीति का नाम ईश्वर का कर्मानुसार फल देना है। ईश्वर के प्रसन्न वा अप्रसन्न होने के अनेक रूप भगवद्गीता में विस्तार से लिखे हैं, जिस पर वह प्रसन्न होता है उस से अच्छा कर्म कराके उस को उत्तम फल का भागी करता है। चाहें यों कहो कि जिस पर प्रसन्न होता उसे अच्छी मति देता है जिस से वह अच्छी गति को प्राप्त होता है। तथा जिस पर अप्रसन्न होता है उसे अधर्म अन्याय की मति दे कर अधोगति में गिराता है। इसलिये ऐसा कहना मानना ठीक है कि वह अपनी इच्छा वा प्रसन्नतानुसार शुभाशुभ कर्म कराता है॥

यह सृष्टिप्रवाह से अनादि है, ऐसा कभी नहीं हुआ कि जिस से पहिले सृष्टि न हुई हो और पहिले ही पहिले सृष्टि का आरम्भ हुआ हो। जब सृष्टि का आदि नहीं है तो किसी से पुण्य किसी से पाप कराने का दोष ईश्वर में नहीं आता किन्तु ईश्वर की स्वाभाविक निश्छिद्र सत्ता ही जीवों से कर्म कराने तथा फल भुगाने में प्रेरक साक्षी वा कर्म कराने और तदनुसार फल भुगाने वाली है। जैसे एक घड़ा को कोई किधर ही ले कर भागे पर ऐसी जगह में कहीं नहीं ले जा सकता कि जहां आकाश न हो, घट के भीतर जो आकाश है वह महाकाश से पृथक् दीखता हुआ भी वास्तव में महाकाश से पृथक् नहीं है। वैसे जीव भी स्वर्ग नरकादि में कहीं जावे पर व्यापक ईश्वर से पृथक् नहीं जा सकता। घटाकाश के तुल्य ईश्वर से पृथक् दीखता हुआ भी वास्तव में ईश्वर से भिन्न जीव नहीं है। जैसे घटाकाश महाकाश का विकार वा टुकड़ा नहीं वैसे जीव भी ईश्वर का विकार वा टुकड़ा नहीं है। इत्यादि प्रकार अविद्या अज्ञान का नाश होने पर ही सर्वांश में उक्त प्रश्न का समाधान ठीक २ समझ में आ सकता है॥

प्रश्न ( २ )–जीव और ब्रह्म एक हैं वा पृथक् अगर एक हैं और ( नेह नानास्ति किञ्चन, एकमेवाद्वितीयम्, तत्सृष्ट्वा तदेवानुप्राविशत् ) ये वाक्य

सत्य हैं तो ब्रह्म व्यतिरिक्त अन्य कुछ वस्तु न होने से और जीव भी ब्रह्म ही होने से सुख दुःख भोक्ता भी ब्रह्म ही क्यों नहीं हुआ ?। अगर नहीं तो जीव ब्रह्म भी एक नहीं रहे तब द्वैत सिद्ध हो गया। यदि जीव अज्ञान से ढका होने से आत्म स्वरूप को भूल जाता है, अतएव कर्त्ता भोक्ता है और ब्रह्म तद्रहित है इसी से अभोक्ता है तो जीव ब्रह्म एक होने से जीव ने जो भोग किया सो ईश्वर ही ने किया ऐसा मानना और कहना पड़ेगा। ऐसी दशा में ब्रह्म ने स्वयं जीव बनकर अनेक सुख दुःख स्वर्ग नरकादि भोग किया तो ब्रह्म का ब्रह्मत्व ही क्या रहा ?। फिर जीव के पराधीन होने से अज्ञान को भी तो ईश्वर का ही दिया हुआ मानना पड़ेगा। तब "सर्वः प्रियः सुहृच्छान्तः" इत्यादि जो परमात्मा के गुण हैं उन में कलंक लगेगा।

उत्तर (२)–इस प्रश्न का अधिकांश समाधान पहिले प्रश्न के उत्तर में आचुका है। शेष यहां लिखते हैं, संसार परमार्थ दो कोटि हैं दोनों पृथक् २ अपने २ में चरितार्थ हैं। संसार कोटि ही व्यवहार कोटि है, सब व्यवहार भेदवाद को लेकर चला है, जहां तक व्यवहार है वहां तक भेदवाद अर्थात् द्वैत चलता है। परमार्थ कोटि केवल समझ लेने के लिये है वहां कुछ कहने सुनने का व्यवहार करने की आवश्यकता नहीं है। कपड़ा और सूत व्यवहार में पृथक् २ हैं, वस्त्र मांगने से सूत नहीं लाया जाता, वा सूत मांगने से कपड़ा नहीं लाया जाता पर ज्ञानचक्षु से देखो तो सूत से भिन्न वस्त्र कुछ नहीं किन्तु वस्त्र भी वास्तव में सूत ही सूत है। इसी लिये ज्ञान कोटि में (नेह नानास्ति किञ्चन) इत्यादि वाक्य भी सर्वथा सत्य ही हैं परमार्थ कोटि में ब्रह्म से व्यतिरिक्त जीव कोई वस्तु नहीं, तब वहां सुख तथा दुःख भी कुछ नहीं और न कोई भोक्ता है न कुछ भोग है किन्तु भेदवाद में जीव कल्पना के साथ भोग्य भोक्ता सुख दुःखादि सब कल्पित असत् वा मिथ्या हैं, इस से ज्ञान कोटि में शंका हो नहीं सकती। यदि व्यवहार कोटि में शंका मानें तो भी ठीक नहीं क्योंकि व्यवहार में वस्त्र के तुल्य ब्रह्म से भिन्न जीव है, अर्थात् व्यवहार में द्वैत है। जैसे स्वप्न के पदार्थ जाग्रत् काल में मिथ्या प्रतीत होने पर भी स्वप्न के समय सत्य ही भासते हैं, वैसे सब प्रपञ्च ज्ञानोदय में मिथ्या होने पर भी व्यवहार काल में मिथ्या नहीं दीखता है। मृत्यु को प्रायः लोग बड़ा दुःख मानते हैं, पर स्वधर्मनिष्ठ क्षत्रिय संग्राम में सन्मुख कटके मर जाना बड़ा सौभाग्य मानता है, पतिव्रता सती स्त्री पति के साथ जीवित

ही दग्ध होने को सुख मानती है तथा ज्ञानी पुरुष मरण को सुख दुःख दोनों ही नहीं मानता तो सिद्ध हुआ कि सुख दुःख अज्ञान मूलक हैं। अब ज्ञानी मनुष्य में ही सुख दुःख भोग नहीं रहते तो ब्रह्म में क्यों कर सुख दुःख रह सकते हैं। सुख दुःख भोग का विचार व्यवहार में रहेगा वहां जीव ब्रह्म का भेद द्वैत विद्यमान ही है। जीव अज्ञान से भूलकर कर्त्ता भोक्ता होने आदि का सुख दुःख मानता है तो जीव ब्रह्म के एक होने से वह भोग ब्रह्म ने ही किया तो क्या स्वर्ग नरकादि भोगने वाला ब्रह्म ही हुआ। इसका संक्षेप समाधान यह है कि-जैसे महाकाश के ही अंश सब घरों के आकाश हैं किसी घर का आकाश स्वच्छ सुगन्धित निर्दोष है वही पुण्यात्मा जीव के तुल्य है, किसी घर का आकाश मही धूलि धुंआं वाला तथा दुर्गन्ध युक्त पापी जीव के तुल्य है परन्तु महाकाश के तुल्य ब्रह्म इन दोनों के पाप पुण्य से रहित है, इस से एक होने पर भी ब्रह्म स्वर्ग नरकादि भोग से पृथक् है। जीव पराधीन तो है पर जब वस्तु के तुल्य ब्रह्म से भिन्न नहीं तो अज्ञान का देना नहीं बनता। अज्ञान का मुख्य आधार माया प्रकृति है उसी के संग से जीव में अज्ञान भासता है। जैसे काना अंधा गोरा काला जीव नहीं किन्तु स्थूल शरीर काना आदि है पर शरीर के संयोग से जीव अपने को गोरा काला मानता है। जैसे महाकाश किसी घर के आकाश को खराब नहीं करता वैसे ब्रह्म भी जीव को अज्ञान नहीं देता है॥ ( शेष आगे )

## (हिंसा विषयक प्रश्न)

पं० प्रयागनारायण ज्योतिर्विद् शाहजहांपुर से लिखते हैं कि-इस शहर में एक जगह संप्रति यह प्रश्न उठा है कि राजा रन्तिदेव के यहां प्रति दिन दो हज़ार गौ मारी जाती थीं और इन के अतिरिक्त दो हज़ार पशु भी मारे जाते थे। उन मांसयुक्त अन्नदान से उक्त राजा की अति कीर्त्ति हुई। प्रमाण महाभारत वन पर्व अ० २०३ श्लो० ८। ९। १०।

राज्ञोमहानसेपूर्वं रन्तिदेवस्यवैद्विज।
द्वेसहस्रेतुवध्येते पशूनामन्वहंतदा॥ ८॥
अहन्यहनिवध्येते द्वेसहस्रेगवांतथा।
समांसंददतोह्यन्नं रन्तिदेवस्यनित्यशः॥ ९॥

अतुलाकीर्त्तिरभवन्नृपस्यद्विजसत्तम।
चातुर्मास्येचपशवो वध्यन्तइतिनित्यशः॥ १०॥

भावार्थ—कौशिक नामक तपस्वी ब्राह्मण से धर्म व्याध कहता है कि हे द्विज! राजा रन्तिदेव के रसोई खाने में पहिले दो हजार पशु प्रतिदिन मारे जाते थे, तथा प्रतिदिन दो हजार गौ नाम बैल मारे जाते थे, मांस सहित अन्न का नित्य दान करते हुए उक्त राजा की अत्यन्त कीर्त्ति हुई तथा चातुर्मास्य यज्ञों में नित्य पशुवध होता है॥

समाधान—जिस महाशय ने इस प्रश्न को उठाया है वह केवल दोषदर्शी है इसी कारण प्रकरण के आगे पीछे का कुछ भी नाम नहीं लिया, यदि पूर्वापर प्रकरण की ठीक २ निगरानी की जावे तो यह शङ्का जैसी ऊपर लिखी गयी है वैसी नहीं रह सकती, इस लिये हम प्रकरण का विचार संक्षेप से दिखाते हैं। महाभारत वन पर्व अ० २०५ से अ० २१५ तक ११ ग्यारह अध्याय में पतिव्रतोपाख्यान और धर्मव्याधोपाख्यान ये दो प्रकरण हैं। कौशिक नामक तपस्वी ब्राह्मण ने क्रोध पूर्वक देखने से बलाका पक्षिणी मार डाली थी पीछे वह ब्राह्मण उस अपराध का प्रायश्चित्त करता हुआ एक ब्राह्मण के घर भिक्षा मांगने को गया, ब्राह्मणी किसी घर के काम में लगी थी, उस ने कहा ठहरिये मैं भिक्षा लाती हूं। इतने में उस ब्राह्मणी का पति आ गया, ब्राह्मणी पतिव्रता थी, पतिव्रता का नियम होता है कि अन्य सब काम छोड़ के पति की सेवा करे। तदनुसार ब्राह्मण तपस्वी भिक्षुक को भिक्षा देने का ध्यान रहने पर भी पति सेवा में लगी रही, उस से अवकाश मिलने पर भिक्षा लेकर ब्राह्मण के समीप गयी तो ब्राह्मण देवता बहुत क्रुद्ध हुए। तब पतिव्रता ने कहा कि आप क्रोध न कीजिये मैंने प्रमाद से आप का अपमान नहीं किया, पति सेवा करना मेरा परम धर्म है इस से क्षमा कीजिये इतने पर भी जब ब्राह्मण का क्रोध शान्त न हुआ तब पतिव्रता ने फिर कहा कि आप क्षमा न करें तो भी मैं बलाका नहीं हूं जो मुझे शाप देकर देखो मेरा तपोबल आप से बड़ा बड़ा है जिस पातिव्रत धर्म के प्रताप से मैंने जान लिया कि आप क्रोध में आकर बलाका चिड़िया को मार के भिक्षा मांगते हुए प्रायश्चित्त कर रहे हो। ऐसा सुनकर ब्राह्मण लज्जित हुआ, तब पतिव्रता ने कहा कि यदि आप धर्म का तत्त्व नहीं जानते तो मिथिलापुरी में जा

कर धर्म व्याध से धर्म का लक्षण पूछिये । पतिव्रता के कथनानुसार कौशिक ब्राह्मण मिथिला में गया और धर्मव्याध का पता लगाया तो व्याध हिरण तथा भैंसा सूकरादि का मांस बेंच रहा था, दुकान पर भीड़ होने से ब्राह्मण अन्यत्र बैठ गया, पर व्याध ने जान लिया कि अमुक ब्राह्मण इस विचार से आया है । व्याध ने ब्राह्मण के निकट जाकर कहा कि आप जिस व्याध को खोजते हैं वह मैं ही हूं, आप ने बलाका चिड़िया मार डाली थी तब प्रायश्चित्तार्थ भिक्षा मांगने गये, वहां पतिव्रता ब्राह्मणी ने धर्म का लक्षण जानने को मेरा पता बताया । यह सुनकर ब्राह्मण को और भी आश्चर्य हुआ और व्याध से कहा—

कर्मैतत्तेनसदृशं भवतःप्रतिभातिमे ।
अनुतप्येभृशंतात तवघोरेणकर्मणा ॥ अ० २०६ ।

भा०—हे व्याध तुम धर्म के लक्षणज्ञानी हो इस लिये यह मांस बेंचना कर्म तुम्हारे लायक नहीं है, मुझे तुम्हारे इस घोर नाम भयंकर पाप कर्म का बड़ा शोक है । इस बात को सुनकर व्याधने धर्म सम्बन्धी अनेक विचार दिखाते हुए तपस्वी ब्राह्मण से निम्न रीति से यह कहा कि—

यदहमाचरेकर्म घोरमेतदसंशयम् ।
विधिस्तुबलवान्ब्रह्मन् दुस्तरंहिपुराकृतम् ॥
पुराकृतस्यपापस्य कर्मदोषोभवत्ययम् ।
दोषस्यैतस्यवैब्रह्मन् विघातेयत्नवानहम् ॥
विधिनाहिहतेपूर्वं निमित्तंघातकोभवेत् ।
निमित्तभूताहिवयं कर्मणोऽस्यद्विजोत्तम ॥ अ० २०७ ।

भावार्थः—जिस कर्म को मैं करता हूं यह घोर भयंकर बुरा काम है इस में कुछ भी संदेह नहीं है । पर हे ब्राह्मण विधाता का नियम बलवान् है अर्थात् दैव गति अचल अटल है. पूर्व काल का किया भोगोन्मुख तीव्रतर प्रारब्ध कर्म दुस्तर है अर्थात् मेरा प्रारब्ध कर्म ऐसा ही निकृष्ट था कि जिस से इस व्याध कुल में जन्म होकर ऐसा कर्म करने पड़ा है सो यह पूर्व कृत पाप का कर्म दोष है । हे ब्राह्मण इस कर्म दोष का किसी प्रकार नाश हो अर्थात् यह कर्म किसी प्रकार मुझ से छूटे इस का उपाय मैं सोचा करता हूं । विधाता वा दैवने ही पहिले ऐसा निकृष्ट कर्म नियत किया फिर उस कर्म का

निमित्त रूप घातक वा हत्यारे हम हुए इस से हे द्विजोत्तम इस हिंसा कर्म के निमित्त रूप हम हैं। इस कथन में धर्म व्याधने अपने को हिंसक मान लिया है क्योंकि—

अनुमन्ताविशसिता निहन्ताक्रयविक्रयी।
संस्कर्त्ताचोपहर्त्ताच खादकश्चेतिघातकाः ॥मनु०अ० ५॥

काट २ कर मांस को बेंचना और मरे पशुओं को मांस बेंचने के लिये अन्यों से खरीद लेना इन तीन ( खरीदना, काटना, बेंचना ) कामों से धर्म व्याध अपने को हिंसक कोटि में तो मानता ही था तथापि पशु को गला काट के मारना वा तीर गोली आदि से साक्षात् प्राण वियोग करना ही मुख्य मारना वा मुख्य हत्या है, तथा मांस का खाना भी एक प्रकार की हत्या है इस लिये अ० २०६ के ३२ वें श्लोक में कहा है कि—

नस्वयंहन्मिविप्रर्षे विक्रीणामिसदान्वहम्।
नभक्षयामिमांसानि ऋतुगामीसदाह्यहम् ॥ ३२ ॥

भा०—हे ब्राह्मणदेव! हरिणादि पशुओं को मैं स्वयं नहीं मारता परन्तु अन्यों के मारे हुए पशुओं का मांस प्रति दिन मैं बेंचता हूं। तथा मैं मांस नहीं खाता और मैं सदा ऋतुगामी रहता हूं। इस में मारने और खाने के दोष से अपने को बचा बताया तथा उक्त तीन अंश में अपने को दोषी भी मान लिया। और व्याध शब्द ( व्यध-ताडने ) धातु से बना है। व्याध का अर्थ ही हिंसक है। पूर्वकाल में जो व्याध कहाते थे वे ही संप्रति कसाई कहाते हैं। पहिले कसाई गोहिंसा नहीं करते थे किन्तु प्रायः वन के जीवों को मार २ के गांव में वा नगरों में मांस बेंचा करते थे। जब धर्मव्याध ने स्वयं अपने को पापी मान लिया कि ( घोरमेतदसंशयम् ) निःसन्देह मेरा यह कर्म घोर है तथा इसी कर्म से उस का नाम व्याध हिंसक वा कसाई हुआ तो अब सोचना चाहिये कि जिस पशु हिंसा से व्याधादि पापी बने उसी से राजा रन्ति देव पुण्यात्मा बड़ी उत्तम कीर्ति वाले हो जावें यह कैसे हो सकता है? अर्थात् कदापि नहीं॥

तब अभिप्राय यह है कि ब्राह्मण के सामने व्याधने अपने को अपराधी तो मान लिया, तब यह शंका शेष रही कि फिर ऐसा अपराधी पापी व्याध धर्म का तत्त्वज्ञानी क्योंकर हो सकता है?। इस प्रश्न के समाधान में बहुत लम्बा चौड़ा व्याख्यान करते हुए व्याध ने यह दिखाया है कि कई

प्रकार के धर्म तथा अधर्म सभी मनुष्यों में होते हैं अर्थात् ऐसा मनुष्य मिलना दुर्लभ है कि जिस में केवल धर्म हो तथा अधर्म कुछ भी न हो, तथा ऐसा भी मनुष्य दुर्लभ है जिस में केवल अधर्म ही हो धर्म कुछ भी न हो। जब धर्म अधर्म दोनों ही सब में रहते हैं तब व्यवस्था यह है कि जिस के मन वाणी शरीर में धर्मांशों का संचार दीर्घ काल तक निरन्तर श्रद्धा विश्वास के साथ रहता है उस के अन्तःकरणादि में धर्म का दृढ़तर दखल हो जाता है, धर्म का विरोधी अंश उस के मन वाणी शरीर में से धर्मभाव को निकाल वा हटा नहीं सकता, ऐसी दशा में उस मनुष्य के मन वाणी शरीर में जो कुछ अधर्मांश होता वा रहता है वह गौण भाव से रहता है, धर्म की प्रबलता प्रधानता से वह मनुष्य धर्मनिष्ठ, धर्ममूर्त्ति, धर्मावतार, धर्मात्मा, धर्म का मर्मज्ञ वा तत्त्ववेत्ता कहाता है परन्तु गौण अधर्म से वह अधर्मी नहीं कहाता। इसी के अनुसार जिस के मन आदि में धर्मांशों का संचार प्रबल वा प्रधान हो जाता है उस के मन आदि में गौण भाव से संचित धर्म होने पर भी अधर्मी ही कहाता है किन्तु गौणधर्म से धर्मात्मा नहीं हो सकता। इस अभिप्राय को धर्म व्याध ने बड़े लम्बे व्याख्यान में दिखाया है (महात्मा युधिष्ठिर साक्षात् धर्मावतार थे, धर्मांश के विचार उन के रोम २ में भरे हुए थे। इसी कारण वनवास के समय अनेक वन के जीवों को मार २ कर खाने में तथा संग्राम के समय अश्वत्थामा मारा गया ऐसा एक बार मिथ्या बोलने से उन की अतुल वा अटल कीर्त्ति जो धर्म के प्राबल्य से हुई थी उस को गौण अधर्मांशों ने नष्ट नहीं कर पाया) ऐसा अभिप्राय निकलता है तब यह कोई नहीं मान सकता कि वन के जीवों की हिंसा करने वा मिथ्या बोलने आदि से राजा युधिष्ठिर जी की अत्यन्त अटल कीर्त्ति हुई थी। यदि ऐसा कहीं लिखा भी हो कि जुआ खेलते, वन के जीवों की हिंसा करते हुए संग्राम में मिथ्याभाषण करते हुए भी राजा युधिष्ठिर की अतुल कीर्त्ति हुई तो इस का यह अभिप्राय नहीं माना जायगा कि जुआ वा जीव हिंसादि कामों से राजा युधिष्ठिर की अतुल कीर्त्ति हुई। किन्तु यह अभिप्राय विचारशील निकालेंगे कि राजा युधिष्ठिर का धर्म ऐसा प्रबल था कि जिस से होने वाली कीर्त्ति को जुआ खेलना तथा जीव हिंसादि अधर्मांश भी न रोक सके, अधर्मांश के होते हुए भी उनकी उज्ज्वल कीर्त्ति में कोई दाग नहीं लगा किन्तु कीर्त्ति का प्रवाह निरन्तर बहता चला आया है ॥

इसी के अनुसार राजा रन्तिदेव के दृष्टान्त को लगालेना चाहिये क्योंकि राजा रन्तिदेव बड़ा भारी अन्न दान करता था जिस के यहां भी चाहे प्रति दिन सौ ऽ किया करें इतना बड़ा अन्न दान होता था राजा रन्तिदेव की जो अतुल कीर्त्ति दान धर्मके प्रभाव से हुई थी (उस को अन्न के अभाव में परोपकारार्थ पशुवध करने से हुआ पाप भी नहीं दबा सका) और जैसे मुझ व्याध से होने वाले मांस विक्रयादि काम का पाप मुझ को अवश्य लगा है वैसे राजा रन्तिदेव को भी पशुवध करने का पाप अवश्य लगा हो। जैसे मेरा मांस बेंचना कर्म बुरा होने पर भी मेरे अन्तःकरण में धर्म की मर्यादा का प्राबल्य होने से मेरा धर्म तत्वज्ञ होना वा धर्मका मर्मज्ञ होना संसार में सब पर प्रकाशित है। वैसे ही राजा रन्तिदेव का प्रात्यहिक पशु हिंसा पाप कर्म होने पर भी दीर्घ कालसे प्रवृत्त दानधर्म का प्राबल्य होने से उस की कीर्त्ति में बाधा नहीं हुई। इस से सिद्ध हुआ कि धर्म के प्राबल्य समय में अधर्म उसे न दबा सके तो धर्म का बल घटने पर अधर्म भले ही दबा सक्ता है॥

यह भी सोचने की बात है कि धर्म व्याध उस समय प्रसिद्धि में धर्म का मर्म जानने वाला था इस में लेश मात्र भी संदेह नहीं था, और एक तपस्वी ब्राह्मण दूर देश से धर्म का तत्व समझने के लिये व्याध के पास आया था। मांस बेंचना रूप कसाई का काम देखकर ब्राह्मण के मन में घृणा हुई, यह नियम है कि जिस से घृणा अरुचि हो जाती है उस का उपदेश नहीं लगता, यदि ब्राह्मण को व्याध से धर्मतत्व ज्ञात न होता तो उधर एक पतिव्रता सती का कथन व्यर्थ होता। ऐसा धर्म संकट देखते हुये व्याध ने अपने कर्म को घोर पाप कर्म मान के अपने धर्म तत्वज्ञता के गौरव की रक्षा के लिये और ब्राह्मण के मन में हुई अरुचि को दबा देने के लिये जो राजा रन्तिदेव का दृष्टान्त दिया है उस का यह अभिप्राय नहीं है कि पशुहिंसा में कुछ दोष नहीं किन्तु अभिप्राय यह है कि अधर्मांश होने पर भी प्रबल धर्म के महत्व से अरुचि नहीं करनी चाहिये। क्योंकि अधर्मांश संसार से पृथक् नहीं हो सकता तब केवल शुद्ध धर्मांश मिलना दुर्लभ है। ऐसी दशा में यदि अधर्मांश के कारण धर्म से अरुचि होगी तो धर्म से वंचित ही रहना पड़ेगा॥

इस लिये धर्मव्याध ने अपने व्याख्यान में धर्म के प्रधानांशों का सारांश दिखाकर ब्राह्मण के हृदय में अपना बड़ा गौरव स्थापित करके ब्राह्मण को धर्मोपदेश द्वारा कृतार्थ किया। जिस से पतिव्रता का कथन और ब्राह्मण का श्रम सफल हुआ॥

शेष आगे

## आ०स भा०६ अं०७ पृ०२७६ से आगे शिवलिङ्गपूजामाहात्म्य

इस प्रकार अनेक वक्रोक्तियों द्वारा जिनसे स्त्रियोंने प्रार्थना की उस प्रार्थना पर विशेष ध्यान न देता हुआ योगी प्रसन्नचित्त स्वयंतो मनका सम्यक्दमन किये अर्थात् पूर्ण जितेन्द्रिय बना हुआ परन्तु बाहरी चेष्टा से साधारण असतो स्त्रियों में कामासक्ति का अनुराग बढ़ाता हुआ योगी गानपूर्वक घर २ में भिक्षा मांगने लगा। तब साधारण स्त्रियां भी कामातुर हुई अपने २ घरों को छोड़ २ अनेक प्रकार की निर्लज्जता की सी बातें बकतीं हुई योगी के पीछे २ चलीं ॥ १५९ ॥ तदनन्तर तपस्वी ऋषिलोग स्त्रियों तथा योगी के तमासे का हाल सुनकर तपोवन से यथेच्छाचारी नंगे निर्लज्ज तपस्वी योगीको देखने के लिये आये। और काम क्रोध रहित हुए ऋषियों ने अपनी २ स्त्रियों को यत्न से पकड़ा तथापि योगी के पीछे २ चलने के लिये स्त्रियों ने पतियों को त्याग दिया और योगी के ऊपर मोहित होकर उस के पीछे २ चलीं ॥१६१॥

> ततोऽमर्षवशंप्राप्ता नाजानन्मुनिरीश्वरम् ।
> तापसास्तापसंजघ्नुर्गर्हयन्तश्चमोहिताः ॥ १६२ ॥
> दण्डैर्द्रुमैश्चपाषाणैः कमण्डलुभिरेवच ।
> तलेनवह्निनासर्पैः कण्टकैरायुधैस्तथा ॥
> क्षुत्क्षामकण्ठाःपेतुश्च नशेकुश्चविचेष्टितुम् ।
> चर्मवल्कलवासोभिरवष्टभ्यवराः स्त्रियः ॥
> श्रान्तानिपेतुर्धरणीं ततस्तेष्वपतत्स्वपि ।
> चर्मवल्कलवासांसि लाघवादवमुच्य ताः ॥ १६५ ॥
> नग्नाःप्रवव्रजुर्नार्यो वरनारीवरंप्रति ।

भावार्थः- तदनन्तर तपस्वी ऋषि लोगों को क्रोध आया परन्तु वे तपस्वी यह नहीं जानते थे कि ये साक्षात् शिव जी हैं किन्तु ऋषियों ने कोई साधारण साधु मनुष्य जाना था, इस कारण तपस्वी ऋषियों ने निन्दा करते गाली देते हुए प्रच्छन्न शिव योगी को पीटना आरम्भ किया। लकड़ी, वृक्षों की डाली, पत्थर, कमण्डलु, घूंसा, अग्नि, सांप, कांटे तथा अन्य हथियारों से जो जिस के हाथ में आया उसी से योगी शिव को खूब पीटा। पीटते समय

योगी कुछ भी घबराता चिल्लाता नहीं था, साथ में की शवरी आदि स्त्रियां भी शान्तभाव से तमाशा देखती थीं । पीटने वाले ऋषियों के कण्ठ सूख गये पृथिवी में अचेत से गिर गये, प्रयोजन यह कि अनेक पीटने वाले ऋषि पीटते २ थक गये घबरागये पर जिस एक योगी को पीटते थे वह एक बहुतों के खूब पीटने पर भी नहीं घबराया तो भी माया के मोह में आये ऋषियों ने नहीं जाना कि यह कोई दैवी शक्ति है। तब ऋषियों ने अपनी स्त्रियों को चम वल्कल और वस्त्रों से लपेटा बांधा, वे थकी हुई पृथिवी में गिर गयीं फिर रोकने के लिये ऋषियों के यत्न करते हुए भी स्त्रियां ने चर्म वल्कल और वस्त्रों को शीघ्रता से छुड़ाके नंगी होकर योगी की ओर को भागी । तब ऋषि लोग और भी घबराये ॥

ततोवसिष्ठस्यमुनेर्गृहद्वारगतोमुनिः ॥ १६६ ॥
जगादशनकैर्वाक्यं रुधिरौघपरिप्लुतः ।
हेहेभवतिभिक्षां मे देहिदेहानिशंकरः ॥
अतिथिस्तववामोरु !संप्राप्तोऽहंतुशोभने !।
अनर्गलंवनेचैव ताड़ितोमुनिपुङ्गवैः ॥
पश्यगात्राणिमेदेवि मृदूनिललितंमम ।
रूपंपश्यवरारोहे !मुनिभिर्जर्जरीकृतम् ॥
इतिवक्रोक्तिभिर्[illegible] दक्षकन्यामरुन्धतीम् ।
लोभयन्दर्शयामास गात्राणिचशनैःशनैः ॥ १७० ॥

भा०—इस प्रकार में सब शरीर से खून बहाता हुआ योगी रूप शिव व सिष्ठ मुनि के आश्रम में पहुंचा और धीरे से कोमल वचन बोला कि हे भवति ! भिक्षां देहि । हे भवति ! भिक्षां देहि । जो ऐसा वाक्य उपनयन संस्कार के समय माता वा माता के स्थान में किसी मौसी आदि के लिये बोला जाता है । योगी शिव ने भिक्षा मांगते समय वसिष्ठ पत्नी को दिखाया कि मैं आप को माता मान कर भिक्षा मांगता हूं । हे प्रशस्त जांघोंवाली देवि ! मैं तुम्हारे पास आया हूं मुझ को बिना रोक टोक बिना किसी के बचाये बड़े २ ऋषियों ने मुझे खूब पीटा है । हे देवि ! मेरे कोमल २ गात्रों को मेरे ललित अतिसुन्दर रूपको देख, ऋषियोंने कैसा नष्ट किया है । इसकी योगीने ऐसी वक्रोक्ति से अरुन्धती दक्षकन्या को लोभित करते हुए

धीरे २ अपने गात्रोंको दिखाया । याद रखना चाहिये कि यहां प्रच्छन्न योगी शिवने अरुन्धतीके साथ बड़ी चालाकी कीथी कि प्रथम तो ( भवति भिक्षां देहि ) कहकर मातृभाव दिखाया और वास्तव में सभी स्त्रियोंके साथ शिवकी लेश-मात्र भी कामकी भावना नहीं थी परन्तु दिखावटीरूप ऐसा इसलिये बनाया था कि जिसको देखते ही स्त्रियां मोहित हो जावें। चाहें यों कहो कि इस बन बटी रूप का अभिप्राय ही यह था कि पूर्णसती स्त्री कहो है जो इस ऐसे रू । पर भी मोहित न हो कर अपने धर्म पर ठीक २ स्थित रहे । शिवयोगीने अरु-न्धती देवी के पास मेरे सब शरीर में बड़ी चोट लगी है ऐसे ऊपरी विचारकी चालाकी से अपने प्रत्येक अङ्गोंको पृथक् २ दिखाया अर्थात् जैसे छोटे पुत्रके गुप्ताङ्गोंकी भी माता रक्षा करती है, वैसे छोटे पुत्रवत् बनते हुए गुप्ताङ्गोंकी चोट भी दिखायी । इसमें चालाकी यही थी कि देखें अरुन्धतीके मनमें काम का विकार होता है कि नहीं, चाहें यों कहो कि अरुन्धती देवीकी चालाकी से परीक्षा करनेके लिये साक्षात् शिवयोगी रूपमें आये हैं ॥

साचरुद्रस्यगात्राणि शक्तेरिवसुतस्यतु ।
प्रक्षाल्यशीतलैस्तोयैः कामधेनूद्भवैर्घृतैः ॥ १७१ ॥
समालभ्यपुनस्तोयैः प्रक्षाल्यविविधैरथ ।
दिव्याङ्गरागैरालिप्य पुष्पैर्गन्धैर्विभूष्यच ॥
आसनेनमहार्हेण धूपेनचसुगन्धिना ।
पाद्येनमन्त्रपूतेन चामरैर्व्यजनैःशुभैः ॥
हेमपात्रैरनेकैश्च भोजनैश्चचिकित्सकैः ।
पायसस्यसुखाष्णस्य राशिभिःपर्वतोपमैः ॥
भक्ष्यैर्नानाप्रकारैश्च हृद्यैःपुण्यैश्चपानकैः ।
घृतेनदधिनाचैव क्षीरेणचतथाफलैः ॥ १७५ ॥
मूलैर्नानाविधैःपुण्यैर्मांसैरुच्चावचैरपि ।
सस्नौ तोयेनसहितः परिचारेणशंकरः ॥
तर्पितश्चतयादेव्या पार्वतीसहितोहरः ।
ततस्तोयेनपुण्येन–आचान्तोभगवांस्तदा ॥

तयाप्रोक्तस्तपस्विन्या नमोऽस्तुभगवन्निति ।
देशेत्वत्रतेपुत्र गम्यतांयत्ररोचते ॥
बाढमित्येवसुप्रीतस्त्वतिथिस्तामुवाचह ।
देवीधर्मस्त्वयाप्रोक्तो वयमर्हाश्चतापसाः ॥
/नग्नक्षपणकास्तुष्टास्त्वंचसौभाग्यमाप्नुहि ।
। अयंवृद्धश्चतेभर्त्ता क्षमावांस्तरुणःपुनः ॥
अजरश्चामरैस्तुल्यो दिव्यदेहोभवत्विति ।
एतावद्वचनंतस्यामुक्त्वागेहाद्विनिर्गतः ॥ १८१ ॥

भा०—जैसे गणेश जी के शरीर को पार्वती सम्हालें वैसे पुत्रवत्स्नेह के साथ अरुन्धती ने शिव योगी के अंगों को ठंढ़े जल से धोके काम धेनु का घी लगा कर घावों को साफ़ कर औषधियों के जलों से धोया अच्छी २ सहँ... हुए शरीर में अच्छे गन्ध और फूल पहनाये अच्छे २ आसनों पर बैठा के सुगंधित धूप दिया, मन्त्रपूत पाद्यजल दिया, अच्छे दिव्य पङ्खा झुलाये। कोट और पीड़ा को हरने वाले अच्छे २ भोजन सुवर्ण पात्रों में दिये, किंचित् गर्म खीर बनाके खिलायी। घी दही दूध आदि अनेक भोज्य और उत्तम २ पेय वा मूल फलों से योगी को संतुष्ट किया। तब शंकर ने अपने साथियों सहित जल से स्नान किया, अरुन्धती देवी ने पार्वती सहित शिव योगी को ठीक तृप्त संतुष्ट किया, तब भगवान् शिव अच्छे शुद्ध जल से भोजनान्त आचमन कर निवृत्त हुए, तब तपस्विनी अरुन्धतीने कहा कि भगवन् ! नमोऽस्तु । हे पुत्र ! अब तुम वहां जाओ कि जहां अच्छा लगे। तब अतिथि रूप शिव ने अच्छा कहकर कहा कि हे देवि ! हम पूज्य तपस्वी हैं त-दनुसार तुम ने सेवा पूजा कर धर्म की बात कही (हम नग्नक्षपणक विषयत्यागी नंगे साधु संतुष्ट होके आशीर्वाद देते हैं कि तुम सौभाग्यवती होओ। और यह तुम्हारा वृद्धपति क्षमावान् फिर युवा हो जावे) देवताओं के तुल्य अजर अमर हो जावे। इतना वचन कहकर शिव योगी वशिष्ठ के आश्रम से निकल के चले गये ॥ १८१ ॥ शिव योगी की चालाकी से दृढ़ पतिव्रता महासती अरुन्धती एक बाल भर भी अपने धर्म से न डिगी तब योगी ने संतुष्ट होकर वरदान दिया। अर्थात् योगी का असली विचार तो यही था कि जो मेरे मोहनीय रूप को देखकर भी मोहित नहीं उन्हीं का सतीपन ठीक

है वे ही प्रशंसा के योग्य हैं। तथा सतीदेवी अरुन्धती ने भी अपने सतपर ठीक आरूढ़ रहती हुई काम क्रोध घृणादि रहित होके अपने पुत्र के तुल्य गम्भीर विचार से योगी के सब शरीर की सेवा रखा और पूजा ठीक २ कर के संतुष्ट कर दिया। अतिथि पूजन में देवी अरुन्धती ने कुछ भी त्रुटि नहीं रक्खी थी ॥

संपूजितोवसिष्ठेन चचारवनमञ्जसा ।
भ्रमरैरिवनारीभिरुन्मत्ताभिर्निषेवित: ॥
ईर्ष्याभिभूतैश्चपुनः समन्ताद्दर्पिताडितः ।
नचिरव्यथैसभूतात्मा प्रहारैर्जर्जरीकृतः ॥
हसन्क्रीडन्ययौहृष्टस्तापसीभिरहर्निशम् ।
यदायदास्मितंचक्रे प्रसन्नवदनस्तुसः ॥
तदातदामहाक्रोधं चक्रुःक्रोधवशंगताः ।
ततोद्वादशभिर्वर्षैर्गतैर्देवोमहेश्वरः ॥
नकंचित्परुषंब्रूते कस्यचिद्वाप्रतिक्रियाम् ।
करोतिताड्यमानस्तु तदासर्वायुधक्षये ॥
जातेसतितदाशप्ता भृगुमुख्यैस्तपस्विभिः ।
मिथ्यातापसलिङ्गंते पततामत्रभूतले ॥
अस्मिंश्चैवतुनोराजा नास्तिकश्चिन्महावने ।
यस्तेछिनत्तिलिङ्गंवै परदाररतस्यतु ॥
परदाररतस्यापि निर्लज्जस्यदुरात्मनः ।
शिश्नस्योत्कर्त्तनंकार्यं नान्योदण्डःकदाचन ॥१८९॥
मुनीनांतत्रशापेन पपातगहनेवने ।
बहुयोजनविस्तीर्णं लिंगंपरमशोभनम् ॥१९३॥
तत्रात्थ्यांसतीदेहे विजयंनामनामतः ।
तस्मिन्निमग्नेभूम्यांतु दिव्यतेजसिभास्वरे ॥
तमोभूतंजगच्चासीन्मुनीनांहृदयानिच ।
ततस्त्वरुन्धतीतत्र वसिष्ठमिदमब्रवीत् ॥ १९५॥

भा०—वशिष्ठ के आश्रम से सत्कार पाया योगी भौंरों के तुल्य चञ्चल स्त्रियों से घेरा हुआ निरन्तर वन में विचरने लगा। ईर्ष्या युक्त ऋषियों ने फिर भी खूब पीटा, अनेक चोटों से हाथ पांव तोड़ दिये तो भी वह सबका अन्तर्यामी व्यथित दुःखित नहीं हुआ ॥ १८३ ॥ तापसी स्त्रियों के सहित दिन-रात हंसता खेलता हुआ विचरता रहा, जब २ प्रसन्न हुआ मुसकुराता था तब २ क्रोध वश हुए तपस्वी उस पर क्रोध करते थे, इस प्रकार विचरते २ योगी को बारह वर्ष बीते इतने समय में किसी मारते हुए से न तो बचने की चेष्टा की और न किसी पर किंचित् भी क्रोध दिखाया न किसी से कुछ कठोर कहा। जब मारने पीटने वालों के सब हथियार चुक गये और वे घबरा गये तब भृगुआदि तपस्वियों ने योगीको शाप दिया कि हे कृत्रिम तपस्वी! तेरा लिङ्ग यहां भूमि में गिरजावे। इस महावनमें कोई राजा नहीं है जो तुझ व्यभिचारी का लिङ्ग छेदन करा देवे। ऐसे निर्लज्ज दुराचारी को ऐसा ही दण्ड होना उचित है ॥ १८९ ॥ ऋषि मुनियों के शाप से गहन वन में परम शोभन लिङ्ग कई वांशों कोश में गिरा ॥ १९३ ॥ वहां सती देहरूप अटवी की भूमि में विजय नामक ज्योतिर्मय दिव्यतेजोरूप शिवलिङ्ग जमा गया, तब सब संसार में तथा तपस्वियों के हृदय में अन्धकार छा गया। जैसे दिन में एक साथ सर्वग्रास ग्रहण होने से वा महाभयंकर आंधी तूफान आने से अन्धकार छा जावे वैसी दशा हुई तथा ज्ञानी तपस्वियों के भीतर जो ज्ञान प्रकाश था वह भी नष्ट हुआ तब देवी अरुन्धती वशिष्ठ जी से बोलीं ॥ १९५ ॥ पाठकों को स्मरण होगा कि पूर्व में शिवलिङ्ग नाम सूर्य प्रकाश का भी लिखा है। वही दिव्य तेजःस्वरूप शिवलिङ्ग लोक वंचनार्थ वा सती धर्म परीक्षार्थ मनुष्य के गुप्ताङ्गरूप से दिखा दिया था, शाप होने पर असली ज्योतिर्लिंग का अन्तर्धान हुआ जिस कारण से बाह्याभ्यन्तर महाऽन्धकार फैलने से ऋषि मुनि सभी लोग एक साथ घबरा गये। इसी समय सती धर्म के प्रताप से अरुन्धती देवी का तत्त्व बात पर शीघ्र ही ध्यान गया और सती अरुन्धती अपने पति वशिष्ठ जी से बोलीं कि—

स्वामिन्नङ्केमहादेवो नग्नःक्षपणकस्तुसः।
यःप्रहारशतैस्तैस्तैस्ताडितोऽपिनविव्यथे ॥
नचक्रोधंचकृतवान् प्रतिघातंचवाक्वचित्।
अयंमहेश्वरोदेवो निश्चयंचन्द्रशेखरः॥

(शेष आगे)

## आ० स० के गताङ्क पृष्ठ २८२ से आगे हितोपदेश ।

हे पुत्र सम्पूर्ण श्रेष्ठ कामों का यही फल है कि, सीता राम जी के चरणों में स्वभाव ही से प्रीति हो राग, क्रोध, द्वेष, अभिमान, और अज्ञान इन के वश स्वप्न में भी मत होना, सब तरह के दोषों को छोड़ कर मन, कर्म, वचन से सीताराम की सेवा करना ॥

**जानाम्यहꣳशेवधिरित्यनित्यं नह्यध्रुवैःप्राप्यतेहिध्रुवन्तत्।**
**ततोमयानाचिकेतश्चितोऽग्निरनित्यैर्द्रव्यैःप्राप्तवानस्मिनित्यम्॥**

संतुष्ट हुए यमराज शिष्य को श्लाघापूर्वक नचिकेता से फिर कथन करते हैं, यज्ञादि कर्म मैंने भी बहुत सा किया उस के निधिरूप फल को देने पर भी जो तू स्वीकार नहीं करता इस लिये मैं मुक्तकण्ठ से कहता हूं कि तू मेरे से भी अधिक बुद्धिमान् है, कर्म का फलरूप जो निधी है जिसे लोग प्रायःपाना चाहते हैं यह निधि अनित्य है मैं इस बात को अच्छे प्रकार से जानता हूं, "नह्यध्रुवैःप्राप्यतेहि ध्रुवंतत। अर्थात् अनित्य द्रव्यों से परमात्मा नामक नित्य द्रव्य प्राप्त नहीं होता इस विषय में मैत्रेयी ने भी याज्ञवल्क्य जी से प्रश्न किया है कि "साहोवाच मैत्रेयी यन्नुमइयम्भगोःसर्वा पृथिवी वित्तेन पूर्णास्यात्कथं तेनामृता स्यामिति नेति होवाच याज्ञवल्क्यो यथैवोपकरणवतां जीवितं तथैव ते जीवितꣳस्यादमृतत्वस्यतु नाशास्ति वित्तेनेति" अतः हे सौम्य नचिकेतः! अनित्य सुखरूप निधि अनित्य पदार्थों से प्राप्त होती है उक्त सिद्धान्त को जानने वाले मुझ को भी अनित्य साधनों से नित्य वस्तु का प्राप्त होना असंभव है। मैं ने अनित्य द्रव्यों से नाचिकेत, नामक स्वर्ग के साधन भूत अग्नि को परिपूर्ण किया, इसी से मैं अधिकार को प्राप्त हुआ आपेक्षिक नित्य स्वर्ग नामक यम के स्थान को प्राप्त हुआ हूं ॥

**कामस्याप्तिञ्जगतःप्रतिष्ठां क्रतोरनन्त्यमभयस्यपारम् ।**
**स्तोमंमहदुरुगायम्प्रतिष्ठान्दृष्ट्वाधृत्याधीरोनचिकेतोऽत्यस्राक्षीः॥**

हे नचिकेता! तू विस्तीर्ण और सर्वोत्तम आत्मा की गति को देखकर कि इसी में सर्व काम समस्त होते हैं। काम भोगादिकों की प्राप्तिरूप, अध्यात्म, अधिभूत, और आधिदैवादिक, जगत् का आश्रय और यज्ञ का फल, अर्थात् हिरण्यगर्भ का पद, अनन्त और स्तुति करने योग्य और महत् अणिमादिक ऐश्वर्य से आदि लेकर अनेक गुणों के सहित यह जो संसार के भोगों

का समूह है इस को तूने परब्रह्म की इच्छा करते हुये धैर्य से त्यागा है, अतः बड़े हर्ष का स्थान है कि तू सर्वोत्तम गुणों वाला है ॥

इसी प्रकार श्रीशुकदेव जी भी पिता द्वैपायन जी के हितोपदेश को पा कर कल्याणकारी पथ के पथिक बने थे उक्त श्रीव्यास जी के उपदेश में से जो उन्हों ने अपने प्रिय पुत्र को किया था दिग्दर्शन मात्र दिखाया जाता है और पाठक महाशयों से शान्तिपर्व के देखने के लिये प्रार्थना की जाती है। क्योंकि स्वाध्याय रहित द्विजातियों की वह गति होती है जो गौतम नामक ब्राह्मण की हुई—जिस का इतिहास शान्तिपर्व में ही मिलेगा। व्यास-देव मुनि अपने पुत्र के प्रति कथन करते हैं कि हे पुत्र ! तुम को धर्म की सेवा करनी चाहिये, और जितेन्द्रिय हो कर प्रचण्ड सर्दी, गर्मी, भूख प्यास और वायु का सदा जय करना चाहिये। सत्य, सरलता, क्रोध हीनता अन-सूया, दम, तपस्या, अहिंसा अनृशंसता को तुम यथाविधि परिपालन करो। असत्य और विषयों को त्याग के सत्य धर्म के अनुष्ठान में रत रहो और देवताओं तथा अतिथियों के भुक्तावशिष्ट अन्न से जीवन यात्रा का निर्वाह करो। भोजन के समय स्वादिष्ट वस्तुओं की अभिलाषा मत करो। हे तात ! जब कि शरीर फेन के समान और जीवन पक्षी के समान निवास करता है, और प्रिय सहवास अनित्य होते हैं तब तुम पुरुषार्थ के साधने में क्यों प्रवृत्त नहीं होते। काम आदि शत्रु अप्रमत्त जाग्रत और नित्य उद्योग युक्त हो के छिद्र खोज रहे हैं, तुम बालक हो इस लिये समझ नहीं सकते प्रतिदिन परमायु को क्षीण और जीवन काल को बीतते हुये देख कर तुम क्यों नहीं दे-खता और गुरु के शरणागत होते। अत्यन्त नास्तिक लोग इस लोक में मांस और रुधिर की वृद्धि की कामना करते हैं। परन्तु वह पारलौकिक कामों में सोते रहते हैं। हे पुत्र अनेक शरीर धारण करके तब इस मनुष्य शरीर में जीव कभी आत्मतत्त्व लाभ का तनु पाता है। तुम ने वह आत्मतत्त्व लाभ किया है। अतः उस को परिपालन करो, यह आत्मा शरीर काम भोग के लिये उत्पन्न नहीं होता, यह इस लोक में तपस्या का क्लेश सहने के लिये और परलोक में परमश्रेष्ठ सुख सम्भोग के लिये उत्पन्न होता है। हे पुत्र ! कुमन्त्री तथा सुहृत् समान मालूम होने वाले शत्रुओं के देखने से तुम्हारी बुद्धि विच-लित न हो, इस लिये जो परम वस्तु है उस ही की खोज में नियुक्त रहो। जिस धन की रक्षा करने में राज भय नहीं है, और चोरों से भी जिस को भय नहीं जो धन मरे हुये मनुष्य को भी नहीं छोड़ता उस ही धन को इकट्ठा करो

जब मनुष्य संकट में पड़के अकेले ही परलोक में जाता है, उस समय माता, पुत्र, बान्धव, और परिचित प्रियलोग कोई भी उस का अनुगमन नहीं करते। हे पुत्र! जो कुछ रहने का शुभाशुभ कर्म रहता है, परलोक में जाने वाले मनुष्य के साथ केवल वही गमन करता है, शुभाशुभ कर्मों के द्वारा मनुष्यों के जो संचित सुवर्ण और रत्न हैं, देह नष्ट होने के समय किसी कार्य के साधक नहीं होते। काम क्रोध आदि शत्रु मनुष्य और मूढ़भाव से सब रात दिन स्पर्श कर रहे हैं, इसलिये तुम केवल स्वधर्म पालन करो। ग्राम में स्त्री पुत्र आदि परिवार से घिरकर निवास करने की जो अभिलाषा है वह ही बन्धनरूपी रस्सी है, सुकृतशाली मनुष्य इस बन्धन रज्जु को काट के गमन करते हैं, और पापकर्म करनेवाले मनुष्य उसे काटने में समर्थ नहीं होते। हे पुत्र जब तुम परलोक में गमन करोगे उस समय समग्र धन सम्पत्ति बन्धु-बान्धव और पुत्र पौत्रादि तुम्हारे सहायक नहीं होंगे जो काम करना है उसे आज ही करो मृत्यु मनुष्य के कार्यों की सिद्धि की प्रतीक्षा नहीं करती। सहस्रों माता, पिता, सैकड़ों स्त्री पुत्र आगत और अतीत होते हैं, वे किस के हैं और हम लोग ही किसके हैं। मैं अकेला हूं, मेरा कोई नहीं है, मैं भी दूसरे किसी का नहीं हूं, मैं जिस का हूं, उसे किसी को भी नहीं देखता और जो मेरा है, उसे भी नहीं देखता। तुम्हारे साथ उन का कोई कार्य नहीं है और न उन के जरिये तुम्हारा ही कुछ कार्य है: उन्होंने अपने किये हुए कर्मों के द्वारा जन्म ग्रहण किया है, तुम भी अपने कर्मों के द्वारा गमन करोगे। मनुष्य प्यारी स्त्री के अनुरोध से अशुभ कर्म सञ्चय करता है, उस ही से इस लोक और परलोक में क्लेश मिलता है हे पुत्र! सब जीवों को अपने कर्मों के जरिये विच्छिन्न देखते हो तो मैंने जो सम्पूर्ण कथा कथन की है तुम उस के अनुसार आचरण करो यह सब देख कर जो लोग कर्मभूमि को अवलोकन करते हैं और जिन्हें परलोक में सद्गति मिलने की अभिलाषा रहती है उन्हें शुभ आचरण करना चाहिये जो धन किसी को दान नहीं किया जाता और न भोग ही किया जाता है उस धन से क्या फायदा है? वैसे बल से क्या है जिस से शत्रुओं को बाधित नहीं किया जाता, उस शास्त्रज्ञान से क्या फायदा है जिस से धर्माचरण न कर सके, जिस से जितेन्द्रिय और वशीभूत न हो सके वैसे आत्मज्ञान की ही क्या आवश्यकता है ॥ शम्—

तुलाराम शा० कर्नाल

प्रिय और माननीय वाचक वृन्द ! सविनय निवेदन यह है कि प्रायः पण्डित मानी जन शास्त्रविरुद्ध निज मत प्रचार से स्वार्थ सिद्धि मात्र के लिये लेखिक वा मौखिक उपदेशाभासकर जिज्ञासुओं को तत्त्वज्ञान, वा तत्त्व-लाभ-में वञ्चित कर रहे हैं । अतएव तदनुयायि जनों की ठीक यही दशा है कि "दन्द्रम्यमाणाः परियन्ति मूढा अन्धेनैव नीयमानायथान्धाः ॥ कठ । अन्धे से देशान्तर को पहुंचाये जाते हुये अन्धों की नाईं तदनुयायि मूढ इधर उधर धक्के खाते हुये फिरते हैं ॥ कोई कहता है कि जो अपनी मतिरूपा महारानी को भावे वही हमारा कर्त्तव्य है, उस से अन्यथा वेदों में होतो वेदों के लिये भी तिलाञ्जलि है । और कोई मानता है कि जो तर्क से सिद्ध न हो उसे नहीं मानना चाहिये ॥ कई बकते हैं कि नियोग, विधवा विवाहादि धर्म्म हैं-वा धर्म्म विरुद्ध नहीं है ॥ इत्यादि इस प्रकार के विकल्पों का कारण अविद्या ही है । ऐसे २ विकल्पों से आक्रान्त जनों की वास्तव में वेदादि शास्त्रों में श्रद्धा नहीं होती है वह एक प्रकार के नास्तिक हो हैं उन को ब्रह्म ज्ञान में ही क्या किन्तु साधारण धर्म्माधर्म्म विचार में भी संशय ही रहता है । ऐसे जन दूसरों की कभी नहीं मानते हैं । ज्ञानलवदुर्विदग्धं ब्रह्मापि तं नरंनरञ्जयति। ज्ञान के कण से दुर्विदग्ध मनुष्य को ब्रह्मा भी नहीं समझा बुझा सकता है । यह भर्त्तृहरिजी के श्लोकार्थ का भावार्थ है। हां एतदर्थ धार्म्मिक महाशयों को प्रयत्न कर्त्तव्य है कि ऐसों के अविद्या जाल में फंसकर सरलवृत्ति जिज्ञासुजन, दुःख न पावें । सो इसी लिये महात्मा पण्डित वर भीमसेनजी आदि यत्न कर रहे हैं । उन ही महात्माओं का अनुयायी यह ब्राह्मण वाणी भी धार्मिक सेवा में दत्तचित्त हुआ है ॥

ब्राह्मणसर्वस्व के ६ भाग मासाङ्क चार में पं० तु० रा० के वेदप्रकाश १२ वें वर्ष के मासाङ्क ११ वें में प्रकट किये हुये कि "परमात्मा अनश्नन्" इस श्रुति से भोग रहित सिद्ध होता है फिर उस की स्रक् चन्दनादि द्वारा पूजा से प्रसन्नता नहीं हो सकती है इत्याशयक लेख के उत्तर में संस्कृत लेख छपवाया गया कि पत्रं पुष्पम्" इत्यादि भगवद्गीता दर्शितरीत्या चन्दन समर्पणादि पूजा से भगवान् का भक्तों पर प्रसाद सिद्ध होता है । इत्यादि ॥

दूसरा संस्कृत लेख विधवा विवाह खण्डन विषयक छपवाया गया जिस का आशय यह है कि मन्वादि धर्म्म शास्त्र में विवाह विधि प्रकरण में विधवा विवाह नहीं दर्शाया है-किन्तु कामन्तुक्षपयेद्देहं ( पुष्प ) पत्रमूलफलैः

शुभैः । नतु नामापि गृह्णीयात्पत्यौ प्रेते परस्यतु । इत्यादि धर्मशास्त्रवाक्य से जिस का अर्थ यह है कि पत्र मूल आदि के भोजन से शरीर को विताद अर्थात् उमर गुजारदे परन्तु पति के मर जाने पर दूसरे का नाम भी न ले। विधवा विवाह का साफ २ खण्डन है। और जो "नष्टेमृते" इत्यादि वाक्य हैं उन का तात्पर्य भी उक्त विवाह के खण्डन में ही है॥ राग प्राप्त में विधि के न बनने से ( पतिरन्योऽविधीयते ) इस प्रकार से अकार का छेद करने से खराब है, नहीं करने लायक है यह अर्थ होता है।

और जो "उद्वाहितापि या कन्या" यह नारद का वाक्य है इस का अर्थ यह है कि जिस कन्या के विवाह का काम शुरू किया गया है यदि उस का सम्पूर्ण अर्थात् सप्तपदी तक विवाह न हो चुका हो किसी विघ्न के कारण रोक पड़ जाय तो वह फिर संस्कार के योग्य होनी चाहिये वा हो सकती है क्योंकि ऐसी दशा ( हालत ) में उस के कन्यापन में कोई बाधा ( हरणमरण ) नहीं है॥

तीसरा संस्कृत लेख-बालचन्द्र शास्त्री के वेद प्रकाश में मुद्रापित "सर्वान्तर्यामि होने से मुख, नेत्र आदि के कथन का तात्पर्य्य होने से"-इत्याशयक संस्कृत लेख के उत्तर में छपवाया गया जिस का आशय यह है कि यदि अन्तर्यामी होने से परमात्मा के मुखादि का स्वीकार करते हो तो उस की साकारता में क्यों विवाद करते हो। इत्यादि॥

भाषा में संस्कृत लेख का संक्षिप्ताशय वर्णन करना इसलिये उचित समझा गया है कि हमारे प्रियमित्र पण्डित ब्रह्मदेव शर्मा जी ने पत्र द्वारा अनुमति दी कि संस्कृत लेख का संक्षेप से भाषा में आशय अवश्यमेव होना चाहिये जिस से कि भाषा मात्र के परिज्ञान वाले ब्राह्मणसर्वस्व के ग्राहक महाशय भी आनन्द लाभ उठावें।

भवदीयो गोविन्दराम शर्म्मा

नाहन वास्तव्यः

वर्त्तमान समय में सनातन धर्म को त्याग कर सब अन्य धर्मावलम्बी शंकराचार्य के वेदान्त मत को नहीं मानते, जिन का मत यह है, कि यह सब जगत ब्रह्म ही है भ्रम से जगदाकार दिखलाई पड़ता है और जीव ब्रह्म में कुछ भेद नहीं है अज्ञान से भेद विदित होता है सो विना इसके माने हुए

ब्रह्म को व्यापक अज अविनाशी जगतकर्ता निर्विकारादि प्रमाणित नहीं कर सकते जिसको मैं प्रश्नोत्तर की रीति से लिखता हूं बुद्धिमान् लोग स्वयं विचार लेंगे ( प्र० ) ब्रह्म व्यापक है या नहीं ( उ० ) है, परन्तु आप लोगों के मतानुसार व्यापक प्रमाणित नहीं हो सकता ( प्र० ) क्यों ? (उ० ) क्योंकि ब्रह्म चेतन और जगत् जड़ है यदि जड़ में चेतन व्यापक हो तो जड़ भी चेतन हो जाय जैसे जड़ शरीर में चेतन जीव के व्यापक होने से जड़ शरीर भी चेतनता को प्राप्त होता है और चेतन के निकल जाने पर फिर जड़ हो जाता है उसी प्रकार यदि ब्रह्म सर्व जड़ पदार्थों में व्यापक होता तो सब जड़ पदार्थ चेतन हो जाते क्योंकि ब्रह्म को चेतन तुम भी मानते हो ॥ (प्र०) व्याप्य व्यापक एक नहीं होते जैसे लोहे में अग्नि व्यापक है परन्तु लोहा अग्नि नहीं हो गया घड़े में आकाश है परन्तु घड़ा आकाश नहीं हो गया उसी प्रकार परमेश्वर सब में व्यापक है परन्तु जड़ चेतन नहीं होते ( उ० ) नहीं, लोहे में यदि अग्नि व्यापक है तो लोहे में अग्नि का गुण उष्णता भी वर्त्तमान है परन्तु सोते हुये मनुष्य की तरह है जैसे सोता हुआ अचेतन मनुष्य हाथों से हिलाने पर चेतनता को प्राप्त होता है क्योंकि चेतन जीव उस में व्यापक था परन्तु सोता था उसी तरह लोहे को रगड़ने पर उस में से अग्नि प्रगट होता है और लोहा गर्म हो जाता है क्योंकि लोहे में अग्नि व्यापक था उसी प्रकार यदि जड़ में चेतन व्यापक होता तो चेतन का गुण चेतनता जड़ में आ जाती जिस प्रकार लोहे में अग्नि का गुण उष्णता आ जाता है और जैसे लकड़ी में सर्वथा अग्नि का गुण उष्णता और प्रकाशादि आ जाने से लकड़ी का टुकड़ा ही अग्नि कहलाता है उसी प्रकार चेतन के व्यापक होने से जड़ को भी चेतन कहना पड़ेगा ॥ और जो घड़े का दृष्टान्त दिया था सो भी इसी प्रकार खंडनीय है अर्थात् घड़े में जितना आकाश है उतने में आकाश का गुण भी है और उतना आकाश ही है घड़ा नहीं उसी प्रकार जड़ में चेतन का गुण होना चाहिये सो है नहीं इस लिये तुमारे मतानुसार परमेश्वर व्यापक सिद्ध नहीं हो सकता ॥ ( प्र० ) आप के पुराणों में भी परमेश्वर को व्यापक लिखा है उसको किस तरह सिद्ध कीजियेगा ॥

( उ० ) परमेश्वर की व्यापकता इस तरह सिद्ध होती है, जब कि सब जगत् ब्रह्म है और भ्रम से जगदाकार भासता है जैसे रज्जू है उस में सर्प भ्रम से भासता है उसी प्रकार सब जगत् ब्रह्म ही है भ्रम से जगत् भा-

सता है तो जबकि सर्प नहीं रस्सी है तो सर्प में रस्सी व्यापक है और रस्सी में सर्प व्यापक है इस में क्या सन्देह है ? इसी प्रकार ब्रह्म में जगत् व्यापक है और ब्रह्म जगत् में, इसलिये यह सब जगत् चेतन ब्रह्म ही है जड़ जगत् भ्रम से भासता है भ्रम से जड़ चेतन और चेतन जड़ भासता है जैसे भ्रम से जड़ रज्जू चेतन सर्प भासता है। यह सब जगत् ही ब्रह्मरूप होने से ब्रह्म सर्व स्थानों में वर्त्तमान और सब स्थानों में रहने के कारण वह व्यापक है यह सिद्ध हुआ यह सब जगत् ब्रह्म ही है यह वेदों में भी कहा है केवल मेरा ही मत नहीं, छान्दोग्य के तृतीय प्रपाठक में कहा है– सर्वंखल्विदं ब्रह्म तज्जलानिति शान्त उपासीत " अर्थ यह है—

यह सब जगत् निश्चय करके ब्रह्म ही है क्योंकि उसी से उत्पन्न होता है उसी में स्थित है और उसी में लय होता है। जिस तरह से घड़ा मिट्टी ही से उत्पन्न होता है मिट्टी ही में स्थित है और मिट्टी ही में लय होता है इसलिए घड़ा मिट्टी ही है दूसरा वस्तु नहीं उसी प्रकार यह सब जगत् ब्रह्म ही है दूसरा नहीं।

शिवकुमार शर्म्मा, मच्छागिरि ॥

( हिन्दू धर्म भास्कर प्रणेता मार्कण्डेयप्रसाद भट्टाचार्य लिखित )

## निराकार और साकार वाद।

'ब्रह्म' यह शब्द प्राचीन आर्य्यशास्त्र का है। ब्रह्म कहने से प्राचीन आर्य्यगण जैसा समझते थे वैसा वर्त्तमान काल के शास्त्रों से अपरिचित ब्रह्मवादीगण नहीं समझते। आर्य्यगण ब्रह्म शब्द का निर्गुण और सगुण भेद से दो प्रकार समझते थे। निर्गुण ब्रह्म मन बुद्धि आदि से परे है अतएव उस की उपासना नहीं हो सकती, सगुण ब्रह्म की ही उपासना होती है। आर्य्यगण ने जहां उपासना योग्य ब्रह्म की बात कही है वहां सगुण ब्रह्म से उन का तात्पर्य्य है। निर्गुण ब्रह्म उपासना के योग्य नहीं है, वह नित्य, शुद्ध, बुद्ध, मुक्तस्वभाव, अखण्ड, अद्वितीय, निर्गुण, निर्धर्मिक, कर्त्तृत्व आदि उपाधियों से रहित, चैतन्य ब्रह्म है। निर्गुण ब्रह्म अनाम-अरूप है, उस में सृष्टि-पालन संहार आदि क्रियाएँ नहीं हैं,-इच्छा, द्वेष, दया आदि धर्म नहीं हैं वह नित्य शुद्ध बुद्ध चैतन्य स्वरूप है। सगुण ब्रह्म का अनुभव उपासना द्वारा हो सकता है। वेद में निराकार साकार भेद से दो प्रकार का ईश्वर

माना गया है । वेद में निराकार का वर्णन देखो-

यतोवाचोनिवर्त्तन्ते अप्राप्यमनसासह ।
आनन्दम्ब्रह्मणोविद्वान्नबिभेति कदाचन ॥

अर्थात् मन सहित वाणियां जिस को न पाकर लौट आती हैं उन ब्रह्म का आनन्द जिस ने जान लिया है वह कदापि नहीं डरता ।

अतएव देखा जाता है कि इन्द्रिय, वाणी, मन आदि से अतीत ब्रह्मका स्वरूप बतलाने में वाक्यमय वेद असमर्थ है । तथापि यह बड़े ही आश्चर्य की बात है कि वाणी से परे होने पर भी निराकार वादी गण वक्तृतायें देने से विरत नहीं होते-मन के अगोचर अर्थात् अचिन्त्य होने पर भी उन का चिन्तवन करते हैं और सम्पूर्ण दोष साकारवादियों के माथे मढ़ते हैं । हे निराकार वादीगण ! तुम वेदव्यास से बढ़कर पण्डित या वेद के ज्ञाता नहीं हो । जब वेद व्यास जीने ईश्वर को साकार (भी) माना है तब तुम को उस के मानने में क्या आपत्ति हो सकती है ? भगवान् वेदव्यास जी ने वेदांत दर्शन प्रकाशित करने से पहले एक वेद को चार खंडों में विभक्त करके अर्थात् उस को ऋक्, यजुः, साम, अथर्व नाम की संहिता रचकर अपने पैल, वैशम्पायन, जैमिनि, सुमन्तु नामक चार शिष्यों को पढ़ाई । उन वेद संहिताओं के भीतर देव देवियों के पूजन की विधि अधिक रहने पर भी वेदान्त शास्त्र के रचने या लिखने से वेदव्यास जी का तात्पर्य यही था कि निराकार और साकार दोनों मान्य हैं । यदि वेदान्त द्वारा वेद मत का खण्डन करना वेदव्यास का अभीष्ट होता तो वह अष्टादश पुराणों और उप पुराणों में परमेश्वर के साकार रूप का वर्णन और अवतारादिलीला मूलक कथाओं की अवतारणा कभी न करते । वेदान्त शास्त्र में ईश्वर की निराकारता का वर्णन प्रशंसावाद मात्र ही है । एवं उस प्रशंसावाद को विधि के अनुसार स्वीकृत करके देव देवी पूजन का खण्डन करना कभी महात्मा वेदव्यास का अभीष्ट नहीं था । यद्यपि वेदान्त दर्शन में परब्रह्म की निराकारता का वर्णन अधिकता के साथ देख पड़ता है तथापि निराकार का प्रतिपादन करने वाले उस वेदान्त दर्शन में भी वेदव्यास आचार्य ने बड़े ही ढंग से साकार ब्रह्म का प्रतिपादन किया है अर्थात् साकार निराकार दोनों को माना है । यथा—

द्वादशाहवदुभयविधं बादरायणोतः । वेदान्त । अ० ४ ।

वेदव्यास आचार्य ने साकार और निराकार दोनों का प्रतिपादन करनेवाली श्रुतियां देख कर दोनों मतों को साधुमत कहकर माना है, अर्थात् साकारवाद और निराकारवाद दोनों को पुष्ट करनेवाली श्रुतियोंको सत्य कहा और माना है। अतएव हे निराकार वादी! यदि तुम साकार भी मान लो तो तुम को कोई दोष नहीं लग सकता। तुम जो समझते हो कि सनातनधर्मी वा साकारवादी लोग जड़वादी हैं सो यह तुम्हारा विषम भ्रम है। सनातनधर्मी जड़वादी नहीं हैं। वे लोग जानते और मानते हैं कि यह जगत् आत्ममय है। जिस में आत्मा न हो ऐसा कोई पदार्थ नहीं है। श्रुति कहती है—"सर्वं खल्विदम्ब्रह्म"। यह सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड ब्रह्ममय है। जब ईश्वर से इस ब्रह्माण्ड की उत्पत्ति और उसी में इस का लय माना है तब सब पदार्थों के अधिष्ठाता पुरुष को चैतन्य मानना पड़ेगा, क्योंकि जड़ चैतन्य में समवेत नहीं हो सकता। क्या पिता से उत्पन्न पुत्र पिता के तुल्य चैतन्य युक्त न होगा? इसी प्रकार आत्मा से उत्पन्न क्षुद्र या वृहत् सब पदार्थों की उत्पत्ति चैतन्य सत्ता से हुई है, ऐसा मानने पड़ेगा। इस जगत् में आत्मा से भिन्न कोई पदार्थ नहीं है। अतएव सनातनधर्मियों की साकार उपासना जड़ उपासना नहीं है। जब प्रतिस्थान में भगवान् लीला विहार करते हैं तब हे आत्माभिमानियो! तुम किस को छोड़ दोगे? जहां जितना सत्य का परिहार करोगे वहां उतना ही अखण्डभगवान् को खण्ड और पूर्णब्रह्म को अपूर्ण कर डालोगे। एक ही ओर भगवान् का समग्र ऐश्वर्य नहीं प्रकट होता—विचित्र अङ्गों में, विचित्र भाव में, खण्डाकार से होता है—समस्त अंगों को आत्मस्थ करके भगवान् सम्पूर्ण रूप से पूर्ण हैं। तुम जो निराकार की उपासना करते हो और ऐसा कह कर गर्व भी करते हो सो तुम्हारा कथन सरासर झूंठ है। आंख बन्द करके हम और तुम जिस को देखते हैं वह परमेश्वर नहीं है। तुम हम तो तुच्छातितुच्छ हैं निराकार की धारणा में तुम से और हम से कहीं बढ़कर परमज्ञानी मनुष्य वेदव्यास जी भी अशक्त हुए और उन को भी साकार की उपासना करनी पड़ी—जैसा उन के निम्नलिखित कथन से स्पष्ट प्रतीत होता है। यथा—

रूपं रूपविवर्जितस्य भवतो ध्यानेन यत्कल्पितम्।
स्तुत्याऽनिर्वचनीयताऽखिलगुरोर्दूरीकृता यन्मया॥
व्यापित्वञ्च निराकृतं भगवता यत्तीर्थयात्रादिना।
क्षन्तव्यं जगदीश तद्विकलतादोषत्रयम्मत्कृतम्॥ शेषआगे

## ब्रा० स० भा० ६ अंक ४ पृष्ठ १५२ से आगे अवतार सिद्धि

ऐसा नियम व नीति है कि गुण व शक्ति गुणी तथा शक्तिमत्से जुदे नहीं रहते और वे गुणादि गुणी आदि में तद्रूप हो कर ही रहते हैं। इस बात के स्पष्ट करने के लिये उदाहरण की आवश्यकता है जैसे अग्नि में उष्णता दाहकता तथा प्रकाश उसके रूप में ही काष्ठ में रहते हैं और यह अग्नि अपने सब धर्मों सहित काष्ठ में निर्विशेष स्वरूप में विद्यमान है परन्तु जब यज्ञादि कर्मों के लिये लकड़ी को मन्थन करते हैं तो वही काष्ठ के भीतर निर्विशेष रूप में स्थित अग्नि अपने विशेष रूप में प्रकट हो जाती है और इस विशेष रूप में हो कर उसी काष्ठ को जिस में वह अपने सब धर्मों सहित निर्विशेष रूप में थी उष्ण कर देती है जलाकर राख कर देती है और लौ में प्रकट हो कर प्रकाश करती है और काष्ठ के भस्म हो जाने पर पुनः अपनी शक्तियों सहित निर्विशेष स्वरूप में स्थित हो जाती है। जबतक काष्ठ के भीतर की अग्नि विशेषरूप में प्रगट हो कर काष्ठ को उष्ण नहीं करती, दाह नहीं करती, वा प्रकाश नहीं करती, तबतक उस की उष्णता दाहकता तथा प्रकाशकता रूपी शक्तियां प्रत्यक्ष देखने में नहीं आतीं। यह नहीं जानने में आता कि अग्नि में दाहकरने आदि की शक्ति है। इसीप्रकार परमात्मा की सर्वशक्तियां उस के निर्विशेष निराकार अखण्ड परिपूर्ण विज्ञान घन स्वरूप में तदाकार ही स्थित हैं जब वे विशेष स्वरूप में प्रकट होती हैं उसी समय उन के अस्तित्व का ज्ञान होता है और यह कहा जाता है कि परमात्मा में अमुक २ शक्तियां हैं। अब यह विचार कर्त्तव्य है कि परमात्मा में विशेष स्वरूप से प्रकट होने की शक्ति है वा नहीं। परमात्मा में विशेष रूप धारण करने की शक्ति का अस्तित्व उसी अवस्था में कह सकते हैं कि जब वह विशेष रूप में पूर्व प्रकट हो चुका हो। यदि उस का विशेष रूप में प्रकट होना न पाया जाय तो उस परमात्मा में इस शक्ति का होना और न होना दोनों संशयात्मक ही रहते हैं। तो यह कहना नहीं बन सकता कि परमात्मा में अवतार धारणशक्ति तो है परन्तु वह अवतार लेता नहीं क्योंकि उस के अवतारशक्ति को पूर्व प्रकट कर चुके बिना यह कहना नहीं बन सकता कि उस में अवतारशक्ति तो है। जब वेद से ही यह हम सिद्ध करते हैं कि परमात्मा स्वयं विशेष रूप में प्रकट होता है तो परमात्मा विशेष रूप धारण नहीं करता, इस बात का भार वादियों के ऊपर है॥

जगत् की आदि उत्पत्ति वेद में जिस प्रकार वर्णन की है उस के देखने से यह सर्वप्रकार सिद्ध होता है कि यह सर्व परमात्मा का अवतार ही है। जगत् की उत्पत्ति के पूर्व एक अद्वैत ब्रह्म ही ब्रह्म था और कुछ भी न था यथा—

सदेवसौम्येदमग्रआसीदेकमेवाद्वितीयम् । छां० ।

आत्मावाइदमेकएवाग्रआसीन्नान्यत्किञ्चनमिषत ।

नासदासीन्नोसदासीत्तदानीं नासीद्रजोनोव्योमापरोयत् ऋ० १० । ११ । १२९ ।

जगत् से पूर्व एक ब्रह्मही अद्वितीय था ।

पहिले एक आत्मा ही था, और कुछ नहीं था ॥

जगत् से पूर्व न सत् था न असत् था न रज था न आकाश था इत्यादि—

जगत् की उत्पत्ति के पूर्व निर्विकार निराकार विज्ञानघन परिपूर्ण आनन्दस्वरूप परमात्मा ही था और प्रकृति तथा जीवों का समूह आदि कुछ भी न था। ऐसे अद्वितीय परमात्मा की चित्शक्ति का जब फुरना हुआ तो—

एकोऽहंबहुस्यामिति छान्दोग्योपनिषद् तदैक्षत बहुस्याम्प्रजायेयेति, स ऐक्षत लोकान् नुसृजा, इति ऐ० उ० ।

इच्छा हुई कि एक मैं बहुत होऊं और लोकों को सृजूं। इस इच्छा के प्रभाव से—

तत्तेजोऽसृजत् । तत्तेजऐक्षत बहुस्यां प्रजायेयेति । तदपोऽसृजत् । ता आप ऐक्षन्त बहुस्याम् प्रजायेमहीति । ता अन्नमसृजन् ॥ छा० ।

वह परमात्मा तेज को उत्पन्न करता हुआ, तब वह तेज इच्छा करता हुआ कि मैं बहुत होऊं। तब वह जल को उत्पन्न करता हुआ।

वह जल इच्छा करता हुआ कि मैं बहुत प्रकार से उत्पन्न होऊं इस विचार से अन्न उत्पन्न करता हुआ।

इस प्रकार परमात्मा तेज जल अन्नादि को उत्पन्न करता हुआ और २ उत्पन्न करके—

( शेष आगे )

## ॥ करुणानिर्झरी ॥

स्खलज्जलेवालचकोरचक्षुषीप्रसारयन्तीपरितस्तृषातुरा ।
विरुद्धवेशव्यवहारविक्रयात्वमङ्गनेभारतभूमिकासिकिम् १
पुरावसन्तीनृपगोपुरान्तःपुराणिचामीकरचत्वराणि ॥
दशांयदीमाम्पतिताधुनासिधुनासिकिङ्गात्रमलंसहस्व ॥ २ ॥
स्वावेशतुच्छीकृतसर्वदेशान्त्वांमन्महेभारतवीरभूमिम् ॥
सासम्प्रतिभ्राम्यतिपाणिपात्राकृत्वंक्वकार्पण्यमिदन्त्वदीयम् ३
सप्तत्रिकालानशनालसाङ्गीग्रामाद्बहिर्भोमिनिमाशयिष्ठाः ।
परासृगास्वादपरस्तरस्वीमात्वांवधीत्कोऽपिवृकोऽत्रसुप्ताम् ४
हंहेमहाभारतवीरमातर्दिक्पालसंवाहितपादपीठे ॥
प्रतारिताङ्ग्रामवधूजनैस्त्वांचिन्तादुरन्तादहतीतिजाने ॥५ ॥
यत्केशवेशाभरणाद्यशेषंसीमन्तिनीसौभगमेतदासीत् ॥
सालक्षलक्षातिविलक्षणात्वंरथ्याजलेक्षालयसिस्वकेशान् ॥६॥
सुताश्चसाधूश्चसखीःसतीनांशतंशतंयाबिभराम्बभूव ॥
देशान्तरीयैरपियाश्रुताभीःद्वासीपदंसम्प्रतिसादधाति ॥ ७ ॥
पदेपदेदर्शितदीनकृत्याभृत्यापदंश्रीपदवद्बिभर्षि ॥
विलुप्तवीरव्रतपुत्रकावात्वङ्ग्रासमात्रेणकरार्पितार्थम् ॥ ८ ॥
उच्छिन्नशौर्यास्तदिमेऽपिनष्टपौरुषःकष्टन्त्वयाक्रोष्टुकुलंयदीक्ष्यते ।
गभीरपङ्केपुनरात्मिमग्नयाग्राह्योऽहितेग्राहगलग्रहाग्रही ॥ ९ ॥
वरस्वधर्मैर्यकुरुचित्तमुत्तमन्ध्युरन्धराशोर्हृदिमास्मशङ्कथाः ॥
भवत्यथाभर्जनभेषजाङ्घ्रिणाधृतेर्हरस्तेहरिणाहरिष्यते ॥१०॥
समञ्जसंवार्यदिवासमञ्जसंशमंसमेत्यासमयंसमापय ।
व्रजोर्विषादंननुमामदाम्बकेपदम्प्रतिश्रोष्यतितेसहस्रपात् ११
घनातुतेदैन्यमनीशईश्वरःक्लेशान्महेशस्तवसङ्क्षिणीतकु ॥

रसायनन्तेसुतनोस्तनोतकुश्रीरामनारायणवाक्यवल्लरी ॥१२॥

इति श्रीकरुणानिर्झरी प्रथमः सोपानः

पं० रामनारायण शर्म्मा त० पो० नारनौल ग्राम० दौचाना
जि० महेन्द्रगढ़

॥ श्रीहरिः ॥

## हम सहर्ष इस पत्र को यहीं मुद्रित करते हैं ॥

सर्व साधारण को विदित हो कि मैं बराबर ४ वर्ष से आर्य्यसमाज में "उपदेशक" पद पर रहा परन्तु स्वा० दयानन्द के सिद्धान्तों को कपोल कल्पित तथा वेदविरुद्ध समझकर मैंने अब परित्याग कर दिया है, अब आर्य्य समाज जैसी पतित सोसाइटी से मेरा कोई सम्बन्ध नहीं है ॥ सर्व सनातन धर्मसभाओं को सूचना देता हूं कि यदि कोई भी दयानन्दी उपदेशक कहीं आकर कोलाहल मचावे या कहीं शास्त्रार्थ की आवश्यकता हो तो मुझे सूचना दें हम उसी समय वहां आकर उस की पोल खोलदेंगे-किमपरम् ॥

भवदीय

पता:—ओङ्कारदत्त शर्म्मा शास्त्री
छा० नीमच ( मालवा )

## कलकत्ते में धर्मोत्सव ।

विगत ज्येष्ठ ४ कृष्ण ता० ९ मई से लेकर तारीख १६ मई तक ८ दिन कलकत्ते में धर्म सम्बन्धी विशेष आन्दोलन हुआ बहुत दिनों से कलकत्ते में ऐसा धर्मोत्सव होने का सौभाग्य वहां के निवासियों को प्राप्त नहीं हुआ था पर जगदीश की अनन्त कृपा से वहां के निवासियों में ऐसी सुमति का सञ्चार हुआ जिससे वे लोग इस धर्म कार्य्य को साङ्गोपाङ्ग पूर्ण कर सके यद्यपि कलकत्ता जैसे महानगर में भिन्न २ आन्दोलन और सुधार करने वाली सभा सुसायटियों की कमी नहीं है पर सनातन धर्म की मर्य्यादा को अचल रखने और भिन्न २ मतावलम्बियों के कुठाराघात से इस कोमल वृक्ष को बचाकर उन्नत करने का सौभाग्य कलकत्तास्थित सनातनधर्मावलम्बीय अग्रवाल सभा को ही प्राप्त हुआ, यद्यपि इस सभा को स्थापित हुए अभी केवल एक ही वर्ष हुआ है तथापि इतने अल्प दिनों में ही इस ने बहुत कुछ कर दिखाया है

जो इस की नियमावली और रिपोर्ट के देखने से विदित होसका है। इस सभा के प्रधान संरक्षक व सभापति बा० झूडमल्ल गोयनका व बाबू पन्नालाल मुरारका बा० मदनलाल झुंझुनूवाला बा० भगवतीप्रसाद दारूका नियमावली के संशोधक पं० व्रजवल्लभ मिश्र आदि सज्जनों का नाम प्रथम उल्लिखित करने योग्य है जिन के असीम परिश्रम व अदम्य उत्साह का सुमधुर फल सनातन धर्मावलम्बीय अग्रवाल सभा है इस सभा का प्रथम वार्षिकोत्सव ता० ९ मई से लेकर ता० ११ मई तक बड़े समारोहके साथ नं० १५३ हेरिसन रोड श्रीविशुद्धानन्द विद्यालय में हुआ। इस उत्सव में बाहर से श्रीमान् पं० भीमसेन जी शर्म्मा श्रोत्रिय इटावा से निमन्त्रित होकर पधारे थे, सभाका स्थान तोरण व वन्दन वारों से खूब ही सुसज्जित किया गया था प्रथम दिन प्रातःकाल बा० झूडमल्ल जी गोयनका ने विधिवत् गणपति पूजन किया दाक्षिणात्य पण्डितों के मुख से निर्गत वेदपाठ को सुनकर सब प्रसन्न हुये। सायंकाल ८ बजे बड़ाबाजार सङ्गीतालय के मुख्याध्यापक बा० भृगुनाथ लाल वर्म्मा की संगीत मण्डली का गान हुआ तत्पश्चात् सभापति हिन्दी के प्रसिद्ध लेखक पण्डित गोविन्दनारायण मिश्र जी ने एक छोटी अथ च प्रभावपूर्ण वक्तृता दी तत्पश्चात् श्रीमान् पं० भीमसेन शर्मा श्रोत्रिय सम्पादक ब्राह्मणसर्वस्व का सुललित सारगर्भित धर्मोपदेश हुआ आप की विद्वत्तापूर्ण वक्तृता का श्रोताओं पर बड़ा प्रभाव पड़ा। (तदनन्तर सेक्रेटरी बा० भगवती प्रसाद जी दारूका ने गतवर्ष की रिपोर्ट तथा आयव्यय का संक्षिप्त हिसाब पढ़ सुनाया) द्वितीय और तृतीय दिवस श्रीमान् पं० भीमसेन जी शर्म्मा विद्यावाचस्पति ने शास्त्रीय प्रमाण तथा बड़ी सुन्दर युक्तियों से मूर्त्तिपूजा और अवतार का समर्थन किया, पं० गोविन्द नारायण जी मिश्र के सिवाय दो दिनों में भारतमित्र सम्पादक पं० अमृतलाल जी चक्रवर्त्ती पं० जगन्नाथ प्रसाद चतुर्वेदी पं० भरालाल जी मिश्र पं० जीवानन्द जी काव्यतीर्थ के भी एक एक व्याख्यान हुए, चतुर्थदिवस प्रातःकाल १० बजे विशुद्धानन्द सरस्वती विद्यालय में हवन किया गया तथा सायंकाल सभा के स्थान नं० १२ मल्लिक स्ट्रीट में ब्रह्म भोज किया गया नवीन वर्ष के लिये पदाधिकारी चुने गये।

ता० १३ को श्रीविशुद्धानन्द विद्यालय की तरफ से फिर सभा हुई जिसमें पं० गोविन्दनारायण जी मिश्र सभापतित्वेन नियुक्त थे, श्रीमान् पण्डित भीमसेन जी शर्म्मा का व्याख्यान श्राद्ध विषय पर हुआ जिस में प्रायः आर्यसमा-

जियों के किये श्राद्ध विषयक कुतर्कों का उत्तर भी था पं० गोविन्दनारायणजी ने भी आर्यसमाजियोंकी हास्यरसपूर्ण आलोचना की इन युक्तिपूर्ण व्याख्यानों को सुनकर तथा वेदविरुद्ध स्वकीयमत का खण्डन देख कर आर्यसमाजियों ने शास्त्रार्थके लिये घोषणा कर विज्ञापन छपाया जिसका उत्तर सभाकी तरफ से छपवाकर दियागया कि पं० भीमसेन जी शास्त्रार्थ के लिये सर्वथा तय्यार हैं, तब आर्यसमाजियों ने पं० तुलसीरामादि को तार दिये पर उन में से कोई आर्यपण्डित कलकत्ते में न आये नियम ज़रूर भेजेगये जो वहां के आर्यसमाज ने पत्र सहित बा० सूरजमल्ल गोयनका के पास भेज दिये, उन नियमोंकी पक्षपातिता देख कर सनातन धर्म निर्द्धारित शास्त्रार्थ के नियम आर्यसमाज के पास भेजे गये जिन का उत्तर आर्यसमाज ने ता० १७ तक नहीं दिया था, अन्यत्र की तरह आर्य समाजियों ने यहां भी कागजी घोड़े दौड़ाने में कसर नहीं की, यदि वास्तव में आर्यसमाजियों को सत्यासत्य का निर्णय अभीष्ट होता तो १५ दिनमें क्या आर्यसमाजी पण्डित न आसक्ते थे आर्यसमाजियोंने मूर्त्तिपूजाका खण्डन नामक एकछोटा सा ट्रैक्ट तथा मूर्त्तिपूजा विषय पर प्रश्नों का एक विज्ञापन भी बांटा था जिन का मुंहतोड़ उत्तर छपाकर बांटा गया श्रीमान् पं० भीमसेन जी ने अपने व्याख्यानोंमें कह दिया कि यदि आर्य समाजी शीघ्र अपने पण्डितों को न बुला सकेंगे तो हम नियत समय पर चले जायंगे उस हालत में शास्त्रार्थ न होने का भार आर्यसमाजियों पर होगा, इन सब बातों को सुनकर प्रत्यक्ष में शास्त्रार्थ करने का मिथ्या हल्ला मचाते हुये आर्यसमाजियों ने टाला टूली ही की ता० १४ को सनातनधर्म सभा कलकत्ता की तरफ से पण्डित गौरीशंकर जी के सभापतित्व में फिर पण्डित जी का व्याख्यान उक्त विशुद्धानन्द विद्यालय में ही हुआ ता० १५ और १६ को ब्राह्मणसभा के सुप्रबन्ध से पण्डित गोविन्दनारायण जी मिश्र के सभापतित्व में सभा हुई दोनों दिन पण्डित जी ने विधवा विवाह तथा नियोग का कच्चा चिट्ठा दिखलाया आर्यसमाजियों के चेहरे फक हो गये थे मुंह पर हवाइयां उड़रही थीं इस तरह के धर्मसम्बन्धी व्याख्यान तथा आर्यसमाजीमत की पोल पाल जानने का मौक़ा कदाचित् ही कलकत्ता वासियों को प्राप्त हुआ होगा। एवंरीत्या ८—१०— दिन तक मारवाड़ी समाज में अच्छा खासा आन्दोलन हुआ शास्त्रार्थ सम्बन्धी पत्रव्यवहार अब भी आर्यसमाजियों से होरहा

है, यदि आर्यसमाजियों ने शास्त्रार्थ स्वीकार किया तो शास्त्रार्थ की पुनः संभावना है ता० १७ को श्रीमान् पं० भीमसेन जी ने कलकत्ते से प्रस्थान किया स्टेशन पर पहुंचाने के लिये बड़े २ गण्यमान्यसज्जन एकत्रित हुये थे चार २ सनातनधर्म की जय २ कार होती रही, परमात्मा से प्रार्थना है कि ऐसे २ धर्मोत्सव अहर्निश प्रत्येक नगरों में होते रहें ॥ एक संवाद दाता—

पण्डित अनोखेलाल जी उपदेशक तिलहर जि० शाहजहांपुर से लिखते हैं कि, ता० २५ अप्रैल को मोहनपुर ज़िला शाहजहांपुर तहसील जलालाबाद में आर्यसमाजियों ने २०। २५ मुसलमानों को शुद्ध करके सहस्त्रों मनुष्यों के सन्मुख हलुआ बनाकर उन के हाथ का खा लिया और बहुत से समाजियों ने दाल भात रोटी भी संध्या को उन के हाथ से खाई उस समय कितने ही मौलवी समाजियों से शास्त्रार्थ करने को आये पर समाजियों ने शास्त्रार्थ से इनकार कर दिया। संध्या को मैंने जाकर उन से दो प्रश्न किये बड़ी कठिनाई से प्रश्न सुनने का अवसर दिया। तब मैंने कहा कि सत्यार्थप्रकाश में "प्रोषितोधर्मकार्यार्थम्" इस श्लोक पर जो दयानन्द जी ने लिखा है कि जिस स्त्री का पति परदेश गया हो वह ८। ६। ३ वर्ष तक बाट देख कर पीछे किसी और से सन्तानोत्पत्ति कर ले जब पति आजावे तब पहिले पुरुष को छोड़ दे यह दूसरे पति करने का अर्थ मनु जी के किस पद का अर्थ है, और क्या तुम ऐसा मानते हो? दूसरे (विविधानिचरत्नानि विविक्तेषूपपादयेत्) अनेक प्रकार के रत्न संन्यासियों को दे बताओ कि यह श्लोक मनु में कहां लिखा है पहले प्रश्न का उत्तर कुछ भी देते न बना और जब दूसरे प्रश्न के उत्तर में तुलसीराम की मनुस्मृति खोल कर खड़े हुए तब भी उस में उन का कोई अर्थ ढूंढ़ न हुआ तब तो लोगों ने सनातनधर्म की जय उच्चारण की समाजी अवाक् रह गये कारण कि तुलसीराम ने वहां संन्यासी ऐसा पद नहीं लिखा ॥

## ऋषिकुल में हिन्दूसूर्य।

वैशाख शुक्ल ७ को श्रीमान् हिन्दूपति महाराणा उदयपुर श्री हरिद्वार में पधारे आप ने आरम्भ से ऋषिकुल ब्रह्मचर्याश्रम के विषय में अपनी कुल मर्यादा के उचित असीम उत्साह प्रगट किया। प्रथम आप ने अपने विद्वानों को परीक्षार्थ आश्रम में भेजा, वे विद्वान् ब्रह्मचारियों का वेदपाठ सुनकर

व्याकरणादि की परीक्षा लेकर परम सन्तुष्ट हुए तदुपरान्त श्री महाराणा की आज्ञा से श्रीमान् के प्राइवेट सेक्रेटरी पं० गोपीनाथ जी एम० ए० एल० एल० बी तथा श्रीमान् ठाकुर मोहसिंह जी आश्रम में पधारे आप ने योग्य रीति से प्रबन्ध आदि का निरीक्षण किया और परम संतोष प्रकट कर कर्मकर्ताओं का उत्साह बढ़ाया। तदुपरान्त ७ मई को श्रीमान् पं० आनन्द नारायण जी वकील रईस देहरादून श्रीमान् महन्त पूर्णनाथ जी महन्त हरिद्वार राय साहब लाला जगन्नाथ जी तथा जगदीशप्रसाद जी रईस कनखल महोपदेशक पं० दुर्गादत्त पन्तजी संस्थापक, सरदार परमानन्द जी तथा पं० इन्द्रराज जी मैनेजर प० गिरधर शर्म्मा जी प्रधान अध्यापक इत्यादि १५ महाशयों का डेपुटेशन अभिनन्दन पत्र देने श्रीमान् महाराणा साहब की सेवामें करीब दिन के ४ बजे उपस्थित हुआ। हिन्दू सूर्य श्री महाराणा साहब बहादुर ने इन सब से मुलाकात की और सहर्ष पत्र ग्रहण किया। आपने ऋषिकुलके सहायतार्थ दस हजार रुपये प्रदान करने की आज्ञा दी जिन में से ५०००) रु० स्थायी कोशमें रखे जायेंगे ५०००) का मकान बनेगा श्रीमान् को ब्रह्मचारियों के दर्शन की बड़ी उत्कण्ठा थी, परन्तु कई वार विचार करने पर भी अनेक कार्य वश आश्रम में पधारने का समय न मिला और ब्रह्मचारी भी नियमानुसार कैम्पमें नहीं जासकते थे अन्तमें आपने आज्ञा दी कि जाते समय ब्रह्मचारियों का दर्शन करूंगा। ता० ७ को रात्रि के ८॥ बजे श्रीमान् की स्पेशल ट्रेन आश्रम के सामने खड़ी की गई स्पेशल के साथ पं० आनन्द नारायण वकील प्रेसीडेन्ट मनेजिङ्ग कमेटी ऋषिकुल वे आश्रमके कार्यकर्ताओंने जयध्वनि पुष्पवृष्टि आदि से श्रीमान् का स्वागत किया। ऋषिकुल से रेलवे लाइन तक दीपावली की शोभा बहुत ही रमणीय थी। स्वागत के अनन्तर पं० दुर्गादत्त पन्त जी ने श्री दर्बार साहब को धन्यवाद पूर्वक ब्रह्मचारियों को माता पिताओं का मोह त्यागकर ब्रह्मचर्य महाव्रत में स्थित रहने का वृत्तान्त सुनाया जिसके उत्तर में श्रीमान् ने ब्रह्मचारियों का वेदपाठ पूर्वक आशीर्वाद श्रवण करके अपनी अति प्रसन्नता प्रकट कर सदुपदेश द्वारा ब्रह्मचारियों को हर्षित किया।

श्रीमान् ने जिस प्रकार अपने असाधारण कार्य से सनातन धर्म के प्राचीन गौरवकी रक्षा की है उसके लिये ऋषिकुलकी कमेटी श्रीमान् की परम कृतज्ञ है सहस्रशः धन्यवाद श्रीमान् की सेवा में अर्पण करती है।

अन्यान्य धर्मकार्य भी महाराज के हरिद्वार में बहुत ही विशिष्ट हुवे यह सब फल हिन्दु जाति की विराट् धर्म सभा भारतधर्ममहामण्डल की असीम कृपा का है ॥

भवदीय—इन्द्रराज शर्म्मा मैनेजर

ऋषिकुल हरिद्वार

**फतेपुर (शेखावाटी) में ब्राह्मणसभा,** व्याख्यान वाचस्पति पण्डित दीनदयालु जी शर्मा महाशयने यहां पधार कर एतद्देशीय ब्राह्मणों में अनेक दोष देखकर उनके संशोधन के निमित्त एकसभा स्थापित कराई थी जिसका नाम "सनातनधर्म ब्राह्मण सभा है" पण्डित जी के यहां से पधार जाने के पश्चात् कुछ ही दिनों में चौधरियों के मन्दिर में सब ब्राह्मणों की सम्मति से उक्त सभा के निम्न लिखित नियम तैयार किये गए—१—द्विज कुलाङ्गनायें वेश्यजाति की स्त्री के पैरों में मेंहदी न लगावें। २—विवाहादि शुभ कर्म में अश्लील गीत (सीठने) न गावें। ३-मृतकके घर में दशाहाभ्यन्तरके पहले पाक न बनाया जावे यदि बनाया जावे तो आशौच वाले हाथ न लगावें। ४—शौरेकी ब्रह्मपुरामें घसो (मूंचे) न करने पावें। ५—जीमनेके समय या पश्चात् उच्छिष्ट न उठाने पावें। ६—इन नियमोंके भङ्ग करने वाला अपने इष्टसे विमुख और जाति से पतित किया जावेगा। यह उक्त कार्यवाही मि० पौषकृष्ण ५ रविवार संवत् १९६५ को हुई। द्वितीयवार अधिवेशनकी कार्यवाही जो मि० पौष शुक्ला १२ रविवारको हुई उसमें नियम और पदादि रक्खेगये ॥

प्रधान सभापति—श्रीमान् शुक्ल जी महाराज, सभापति—श्रीमान् पं० श्रीश्रीकान्त जी (ठाकुर) जैथिल, सहकारी सभापति—श्रीमान् पं० जानकराम जी सारस्वत और श्रीमान् पं० शिवसहायमल्ल जी छङ्, मन्त्री—श्रीमान् पं० मटरूमल जी निर्मल, प्रधानसम्पादक—डाक्टर नृसिंहनारायण शर्म्मा, सम्पादक—श्रीमान् पं० दौलतराम जी खेड़वाल, सह० सम्पादक—श्रीमान् पं० गुरुमुखराय जी पुरोहित और श्रीयुक्त पूर्णमल जी गुसांई, कोषाध्यक्ष—श्रीमान् पं० भजनलाल जी खेड़वाल, आयव्ययपरीक्षक—श्रीमान् पं० लक्ष्मीनारायण जी चौमाल और श्रीयुक्त लक्ष्मीनारायण जी मिश्र॥

## नियम—

१, सदैव राज्यका शुभचिन्तक रहना। २, कुरीति यथाशक्ति संशोधन करना। ३, फिजूल खर्च यथाशक्ति दूर करना। ४, सातवें वर्षसे लड़केको पढ़ाना

आरम्भ करना, ५, यज्ञोपवीत होते ही संध्या सिखाना, ६, सभाके सभ्योंमें परस्पर मित्रभाव होना, ७, किसी ब्राह्मणमें दुःख हो तो यथाशक्ति दूर करना, ८, सभासद्गण सनातनधर्मावलम्बी होवें।

सभा में व्याख्यान सनातन धर्मानुकूल होवै ॥

इन नियमों के पालन करने के लिये जिन सज्जनों ने ईश्वर साक्षी से हस्ताक्षर किये हैं उन को मैं हार्दिक प्रेमसे कोटिशः धन्यवाद देता हूं कि ईश्वर सर्वदा उन की दृष्टि उक्त कर्मों की तरफ रखें और जिन महाशयों के अन्तःकरण से उक्त सभा की तरफ से द्वेष भाव है उनको श्रीकृष्ण चन्द्र आनन्द कन्द दूर करके इस के सहायक बनावैं इस सभा का साप्ताहिक यासे प्रतिपदा और अष्टमी को अधिवेशन हुआ करता है और अतिसुन्दर और ललित व्याख्यान हुआ करते हैं प्रति अधिवेशन में ५० या ६० के लगभग सभासद् होते हैं ईश्वर जाने इन शेखावाटीय सज्जनों को अपने धर्म विषयक कामों में रुचि क्यों नहीं होती यह भी केवल अविद्या ही का कारण है अब मेरी ईश्वर से यही प्रार्थना है कि इस फतेहपुर नगर के ब्राह्मण व सनातन धर्मानुरागी सज्जनों के हृदय में ऐसा भाव प्रकट करे कि इस में सहानुभूति होकर उक्त सभा को उन्नति के शिखर पर पहुंचावैं।

आपका हितैषी
डाक्टर नृसिंहनारायण शर्मा
प्रधान सम्पादक सनातनधर्म
ब्राह्मण सभा फतेहपुर ( जैपुर )

पण्डित ब्रजवल्लभ मिश्र जी कलकत्ता प्रवासी ने हिन्दी साहित्य सम्मेलन की आवश्यकता शीर्षक जो विज्ञापन प्रकाशित किया है जो कि प्रायः सभी हिन्दी समाचार पत्रों में प्रकाशित भी हो चुका है और हम भी गताङ्क में उस का कुछ आभास दे चुके हैं आप के उत्तम विचार को कई एक सम्पादकों ने विपरीत समझ लिया है पण्डित जी का वास्तविक उद्देश्य यह था कि एक बार किसी विशेष स्थानमें हिन्दीके प्रायः सभी गद्य सान्द्र सुलेखक एकत्रित हों और वहां पर पक्षपात का तिरस्कार कर सर्वसम्मति से विभक्ति प्रत्यय ही नहीं किन्तु हिन्दी साहित्य में उठने वाले प्रायः सभी विवादग्रस्त विषयोंका निर्णय करलिया जाय, इसके विपरीत यह समझा है

कि हमेशा के लिये कोई नई सभा स्थापित की जाय पर हम मुक्तकण्ठसे कहते हैं कि पण्डित जी का यह उद्देश्य नहीं हैं हम जहां तक समझते हैं काशी नागरी प्रचारिणी सभा या हिन्दी साहित्य परिषद् कलकत्ता आदि कोई सभा पण्डित जी के प्रस्तावित कार्यों को लेकर निर्णय करना चाहे तो पण्डित जी अपनी प्रतिज्ञात आर्थिक सहायता देनेसे इनकार न करेंगे इन के विरुद्ध समाचार पत्रों द्वारा लेख लिखे जाने से कुछ निर्णय न होगा यह हमारा अटलसिद्धान्त है।

स्वामी आत्माराम सागर संन्यासी जी आजकल पञ्जाब की सनातनधर्म सभाओंमें धर्मका प्रचार कररहे हैं, उक्त स्वामी जी ने होश्यारपुरमें आठ दिवस व्याख्यान देकर नगर वासियों को अतिशय तृप्त किया वहां के आर्यसमाजी चमारों के साथ खाने से बिरादरी से अलहदा किये गये तदनन्तर स्वामीजी नूरमहल जि० जालन्धर पहुंचे और वहां पर १२ दिवस तक मूर्तिपूजा वेदान्तादि विषयों पर अत्युत्तम व्याख्यान दिये प्रभाव अच्छा पड़ा सर्वसम्मति से यहां पर भी समाजी जातिच्युत किये गये अब स्वामी जी बिलगा जि० जालन्धर को गये हैं॥

राजपूताना सुजानगढ़ से सन्त सरयूदास जी लिखते हैं कि यहांकी सनातनधर्म सभा का वार्षिकोत्सव मिती वैशाख शुक्ला नवमी से लेकर चार दिन तक हुआ प्रथम दिन नगर कीर्त्तन के साथ श्रीवेद भगवान् की सवारी निकाली गई पश्चात श्रीमान् पं० घनश्यामदत्त जी मिश्र का मूर्त्तिपूजा अवतार और श्राद्धादि विषयों पर बहुत मनोहर व्याख्यान हुआ जिस को सुन कर कतिपय मनुष्यों ने श्रीनारायण जी के मन्दिर में जाने का नियम किया तथा प० मंगलदत्त जी के पौत्र पं० चूनालाल जी पं० चन्द्रकान्त जी पं० घनश्याम जी लक्ष्मणगढ़ वासी पं० बलदेव मिश्र पं० छोटूराम जी इत्यादि सज्जनों के व्याख्यान हुये॥

आर्यसमाज आजकल बेतहाशा उन्नति कर रहा है अब तक तो मुसल्मान भंगी चमार ही शुद्ध किये जाकर शर्म्मा वर्म्मा पदवी पाते थे पर अब इस उन्नति का स्रोत कुछ प्रखरतर वेग से बहने लगा है हाल में एक यूरोपियन लेडी को आर्यसमाजियों ने शुद्ध कर आर्य्या बनाडाला है पुराना नाम मिस-टामसन बदल कर नवीन नाम सीतादेवी रक्खा गया है यही नहीं आपका विवाह संस्कार भी टिकारी के महाराज से हो गया है, कुछ काल नहीं आज कल के जमाने में जो होजाय सो थोड़ा है॥

सम्मन बनाम मुद्दाअलैह बग़रज़ हाज़िरी असालतन या मारफ़त वकील के वास्ते इनफ़िसाल मुक़द्दमा ।

## ( दफ़ात ६४ व ६८ मजमूआ ज़ाबिता दीवानी )

नम्बर मुक़द्दमा ६२४ सन् १९०८

अदालत ख़फ़ीफ़ा फ़र्रुख़ाबाद मुक़ाम फ़तेगढ़ ज़िला फ़र्रुख़ाबाद बहुक्म बाबू शंकरनाथ बनर्जी साहिब मुंसफ़ी मानकचन्द वलद बाबूराम व देवी प्रसाद वलद खुन्नूलाल क़ौम खत्री साकिन फ़र्रुख़ाबाद मुहल्ला खतराना

बनाम गंगानरायन क़ौम ब्राह्मण साकिन क़स्बा बमनीपुर डाकख़ाना ऊसराहार ज़िला इटावा

हरगाह हो कि मुद्दई ने तुम्हारे नाम एक नालिश बाबत ५३ ॥ के दायर की है लिहाज़ा तुम को हुक्म होता है कि तुम बतारीख़ ३१ माह मई सन् १९०९ ई० बवक़्त १० बजे दिन के असालतन या मारफ़त वकील अदालत मजाज़ हस्ब ज़ाबिता के जो मुक़द्दमा के हाल से क़रारवाक़ई वाक़िफ़ किया गया हो और जो कुल अमूर अहम मुतअल्लिक़े मुक़द्दमा का जवाब दे सके या जिस के साथ कोई और शख़्स हो कि जवाब ऐसे सवालात का दे सके हाज़िर हो और जवाबदेही दावा मुद्दई मज़कूर की करो और हरगाह वही तारीख़ जो तुम्हारे इज़हार के लिये मुक़र्रर है वास्ते इनफ़िसाल क़तई मुक़द्दमा के तजवीज़ हुई है पस तुम को लाज़िम है कि उसी रोज़ अपने जुमला गवाहों को हाज़िर करो और तुम को इत्तिला दी जाती है कि अगर बरोज़ मज़कूर तुम हाज़िर न होगे तो मुक़द्दमा बग़ैर हाज़िरी तुम्हारे मसमू और फ़ैसल होगा और तुम को चाहिये कि अपने साथ दस्तावेज़ को जिस का मुआइना मुद्दई चाहता है और किसी दूसरी दस्तावेज़ को जिस को तुम वास्ते इस्तह-काम अपनी जवाबदेही के ज़रूर समझते हो अपने साथ लाओ या मारफ़त अपने वकील के भेज दो ॥

बसब्त मेरे दस्तख़त और मुहर अदालत के आज तारीख़ १४ मई माह सन् १९०९ ई० को जारी किया गया ॥

Bijmohnlal Munsarm Koil

जज

### इत्तिला

( १ ) अगर तुम को यह अन्देशा हो कि तुम्हारे गवाह अपनी मर्ज़ी से

हाज़िर न होगे तो तुम अदालत हाज़ा से बज़रिये सम्मन वहीं मुराद जारी करा सके हो कि जो गवाह न हाज़िर हो वह जबरन् कराया जाय और जिस दस्तावेज़ को किसी गवाह से पेश कराने का तुम इस्तहक़ाक़ रखते हो वह उस से पेश कराई जावे बशर्ते कि तुम समात से पहिले किसी वक़ उस के वास्ते ज़र खुराक जो ज़रूरी हो अदालतमें दाख़िल करके इस अम्रकी दरख़ास्त गुज़रानो ॥

(२) अगर तुम मतालिबा मुद्दई को तसलीम करते हो तो तुम को लाज़िम है कि वह रुपया मय ख़र्चा नालिश अदालत में दाख़िल करो ताकि सरसरी इजराय डिगरी का जो तुम्हारी जान या माल या दर सूरत ज़रूरत दोनों पर हो करना न पड़े ॥

तम्बीह—अगर बयानात तहरीरी की ज़रूरत हो तो लिखना चाहिये कि तुम को ( या फ़लां फ़रीक़ को यानी जैसी कि सूरत हो ) हुक्म दिया जाता है कि बयान तहरीरी तारीख़ ३१ माह मई १ सन् १९०९ ई० तक गुज़रानों ॥

## बेकार भारतवासियों के हितार्थ सूचना।

सब महाशयों को विदित हो चुका है कि जीविका के बिना अनेक दुःखी भारतवासी बहकाने वाले बाबू दलालों के कहने से जीविका के लोभ में आकर मिर्च के मुल्क को चले जाते हैं। मिर्चके मुल्क में जाने वालों की जो २ दुर्दशा बिक्री होने आदि में होती है उस को अखबार पढ़ने सुनने वाले जान चुके हैं। इस के सिवाय अनेक मनुष्य जीविका के बिना दुःखी होकर अपने बाप दादों के माने सनातन वैदिक धर्म से पतित होकर ईसाई हो जाते हैं। और अपनी कुल परम्परा को तिलांजली दे डालते हैं। तथा पश्चिमोत्तर आदि कई प्रान्तों में अनुभव से देखा जाता है कि बहुत से भूंख झेलते २ ही मर जाते हैं। इस कारण बेकार भारत वासियों के लिये यह शुभ सूचना है कि लोग २०) वा २५) रु० की पूंजी से अच्छे प्रकार खेती का कारबार करके सुख से जीवन व्यतीत कर सकते हैं। वा कोई २ आगे सरदार जमीदार भी सहज में बन सकते हैं। राज ग्वालियर जि० अमझरा प्रान्त मालवा में बहुत सी जमीन ऐसी पड़ी है जिस को कोई आबाद करे खेती करने लगे तो अच्छी पैदायश होगी लागत उगाही कम लगेगी राजपूताना में अंगरेजी राज का सा कर नहीं है वहां किसानों को बड़ा सुभीता है किसान बड़े सुखी हैं। जो लोग जमीन लेना चाहें वे संवत् १९६६ के अन्त तक राजग्वालियर जि० अमझरा के हाकिम से बात करें। इस अमझरा के जुगराफिया का थोड़ा भाग यहां नीचे छपाते हैं–

## २२ सरकार से काश्तकारान के साथ क्या सहोलियत आसानी रक्खी गई है:–

(१) हाल बंदोबस्त में जिस कदर पहली से आबाद होगी या खाकी से आबपाशी उसका फायदा ताइख्तताम मियाद बंदोबस्त मालिक आराजी को मिलेगा सरकार में कुछ नहीं लिया जावेगा (पट्टा मालगुजारी कलम नंबर६)
(२) मिन्जुमला आराजी पड़ती के जिस कदर अंदर मियाद हाल बंदोबस्त आबाद होगी, उस के निकासी में वक्त जमा तजवीज बंदोबस्त आयंदा फी सदी रुपये दस मुजरा दिये जावेंगे ( कायदा आबादी कलम नंबर ३ )
(३) ता खत्म मियाद बंदोबस्त हाल जो बाहाल जमींदारान तय्यार करके जमीन की हैसियत बढ़ावेंगे उस पर ताभियाद बंदोबस्त आयन्दा जो बाद

इस के फिर होगा मालगुजारी इजाफा न होगी ( कायदा आबादी कलम नंबर १) ( ४ ) प्रांत मालवा में जो कोई घरू पुंजी से चाह तामीर करके आबपाशी करेगा तो वह जब तक उस को कायम रक्खेगा तब तक उस को फी दस बीघा एक बीघा बीड़ा ( बिला लगान ) मिलेगा ( कायदा आबादी कलम नंबर २ प्रांत मालवा ) ( ५ ) ता इख्तताम बंदोबस्त हाल जिस कदर आराजीयात मुआफी जमीं में आवेगी उस का कुल फायदा जमींदारान को मिलेगा ( पट्टा मालगुजारी कलम नंबर ६ ) ( ६ ) जमीन पड़ती पर जो दरख्त महुवा या आम लगाये जावेंगे और वह वक्त बंदोबस्त आयंदा मौजूद पाये जावेंगे तो उस आराजी पर लगान मुआफ रहेगा ( कायदा आबादी कलम नंबर २ ) ( ७ ) वक्त फरोख्तगी मौजा अव्वल हक्क खरीदी जमीं गांव के पट्टीदारान व काश्तकारान का रक्खा गया है ( कवायद फरोख्तगी मवाजियात ) ( ८ ) जमींदारान से किसी किस्म की भेंट नजर नजराना लाग वगैरा किसी अमलदार को लेना कतई मना है ( पट्टा मालगुजारी कलम नंबर ६ ) ( ९ ) काश्तकारान को मुसलसिल बारह साल तक काश्त करने पर हक्क मोरूसी कायम किया जाता है ( कायदा दखलकारी सन् १९०१ ईस्वी ) ( १० ) सरकारी तोजी के वसूल के लिये बैल फरोख्तगी की कतई मनाई है ( सरक्यूलर नंबर २० संवत १९५८ हुजूर दरबार मुअल्ला दामइकबालहू ) ( ११ ) गांव के गांव में किसान लोग मवेशियान को खरीदी फरोख्त करें, उसपर हासिल मुआफ है ( दस्तूरुल अमल कलम नंबर १४ ) ( १२ ) खाद बीज के गल्ले पर महसूल मुआफ ( कलम बंदी सायर कलम २२ ) ( १३ ) जुर्म नंबर ५९ खुद हाकमी दरमियान मुस्ताजरान व काश्तकारान के होते हैं तस्फिया उस का तहसीलदार साहबान बफहमायश मुनासिब कर देवें ( जाफोजदारी कलम नंबर १५२ ) ( १४ ) जरायम नंबर १३ मजाहमत बेजा ३९, नुकसान रसानी ४२, मदाखलत बेजा १०६—वह फेल जो किसी शख्स को यह बावर कराने के कि मारिज गजब इलाही किया जायगा, कराया गया हो अगर बाहमी जमींदारान व काश्तकारान के सरजद हों तो इन में से जो कैद जुरमाना दिया जाकर मुचलका वगैरा पर तस्फिया किया जावे ( जाब्ता फौजदारी कलम नंबर १६६ ) ( १५ ) मुकद्दमात इजरा डिगरी में नंबरदार, जमींदार या काश्तकार वगैरा कैद न किया जावे ( दफा १९४ जाब्ता दीवानी ) ( १६ ) आलात काश्तकारी व बैल हक्करसी में न दिये जावें

( जाब्ता दीवानी कलम नंबर २०५-२०९ ) ( १७ ) आसामी या मवेशी रखने के मकान कुर्क न किये जायें ( जाब्ता दीवानी कलम नम्बर २१२) ( १८ ) बीज व एक साल के गुजारे लायक गल्ला कुर्क न किया जाय ( १९ ) कार्रवाई मुकद्दमात दीवानी मुकद्दमात काश्तकारान ( दफा २०६ जाब्ता दीवानी आषाढ़ ता कातिक तक बंद रखी जाये ( हुक्म हुजूर दरबार २५-४ १९०० ई० )

## जदीद काश्तकारों के वास्ते ।

जो अशखास बाहर से आकर यहां सकूनतपिजीर हों यानी आकर बसेंगे और उस जमीन को काश्त करें उन के साथ रिआयतें हस्ब जैल की जावेंगी:— ( १ ) फी बीघा जो शख्स काश्त करेगा उस को हक्क मौरूसी उस जमीन में दिया जावेगा और उस का लगान एक आना फी बीघा रुपया मामूली आसामियान से कम होगा ( २ ) जो शख्स सौ बीघा से ज्यादा जमीन काश्त करेगा उस को जमीन मजकूर से हक्क जमींदारी दिया जावेगा यानी बवक्त बंदोबस्त उस से सिर्फ मालगुजारी का परत लिया जावेगा ( ३ ) जो शख्स कोई नया गांव बसाकर एक हजार बीघे जमीन काश्त करेगा उस को हक्क जमींदारी दिया जावेगा और सरकार के सर्फे से कुआ आबपाशी वास्ते एक, बशर्ते जरूरत उस के गांव में बना दिया जावेगा ( ४ ) अगर कोई शख्स कोई गैर आबाद देहा या देहात लेना चाहे तो दरख्वास्त आने पर खास रिआयतें बमंजूरी हुजूर दरबार की जावेंगी ( ५ ) शख्स पट्टा ( लेने वाला ) का फर्ज होगा कि अंदर तीन साल के एक चहारूम और छै साल में आधा और दस साल में कुल रकबा मजरूआ कर लेवे सिवाय उस के जो चरोखर और मकानात के लिये छुट जावे ( ६ ) छै साल तक कुछ लगान देना न पड़ेगा, उस के बाद तीन साल तक निस्फ लगान लिया जावेगा और बाद अजां उस के दसवें साल से पूरा लगान मुताबिक शरह बंदोबस्त लिया जावेगा ( ७ ) लकड़ी रिआया के घरू और आलात काश्तकारी के लिये जंगल से दरख्वास्त पर मुफ्त दिलाई जावेगी, जदीद रिआया को छै बरस तक सायर का लकड़ी पर महसूल मुआफ है बाद छै साल के आध आना फी गाड़ी महसूल देना होगा ॥

## धन्यवाद ।

हम श्रीमान् सेठ रूड़मल जी गोयनका संरक्षक सनातन धर्मावलम्बीय अग्रवाल सभा कलकत्ता को हृदय से धन्यवाद देते हैं कि आप विद्या के अनुरागी सनातन धर्म के प्रेमी सनातन धर्मी पं० विद्वानों की अच्छी सेवा शुश्रूषा करने वाले हैं । उक्त सेठ जी ने हमारा पूर्ण रूप से आदर सत्कार किया और हमारे कामों में विशेष उपयोगी "शब्द कल्पद्रुम कोश" भी भेंट किया है । अन्य भी कई उपयोगी पुस्तक अपेक्षित हैं । उक्त सेठ जी को कृपया भगवान् पूर्ण मनोरथ करें ॥

## प्राप्ति स्वीकार।

सारस्वत-हिन्दी का जातीय एक मासिक पत्र है जिस का प्रथम अंक इस समय हमारे सामने है इस में सारस्वत का आविर्भाव, मेज, ( कविता ) सदाचार, हमारा निवेदन, विविध प्रसङ्ग, शीर्षक पांच लेख प्रधान हैं, इन में सदाचार शीर्षक लेख बहुत ही उत्तमता से लिखा गया है, पत्र सारस्वत ब्राह्मणों के सुधार के लिये तो निकाला ही गया है पर अन्य जाति वाले भी इस के ग्राहक बनकर यथेष्ट उपकार पा सकेंगे, इस के सम्पादक व प्रकाशक निगमागमचन्द्रिका के सम्पादक पाठक पं० ज्योतिःस्वरूप शर्म्मा हैं वार्षिक मूल्य डाकव्यय सहित केवल १) है, मिलने का पता मैनेजर सारस्वत काशी है।

फूलों का हार,-प्रयाग के अभ्युदय प्रेस से प्रकाशित एक पुस्तक है मू० ।) है बङ्गाल के प्रसिद्ध लेखक तथा बैरिस्टर बा० प्रभात कुमार मुखोपाध्याय ने समय समय पर प्रवासी नामक बङ्गला मासिक पत्र में जो शिक्षा पूर्ण कथायें दी थीं उन्हीं का यह हिन्दी अनुवाद है कथायें बहुत सरल अथच मनोरञ्जक और उपदेश पूर्ण हैं उपरोक्त पते से पुस्तक मिल सकती है॥

भीषण भविष्य-एक शिक्षा पूर्ण सामाजिक उपाख्यान है जिसको मथुरा निवासी गोस्वामी पं० लक्ष्मणाचार्य जी ने अपनी लेखनी से लिखा है, अनधिकार स्त्री शिक्षा युवती विवाह और स्त्री स्वातन्त्र्य इन से देश में कैसे भीषण भविष्य की संभावना है वही इस में उपाख्यान रूप से कल्पित किया गया है, स्वामी दयानन्द के ग्रन्थों को आधार भूत मानकर जिन्हें विधवा विवाह पुनर्विवाह नियोग स्त्री स्वातन्त्र्य आदि विषैले कर्म श्रेयस्कर जंचते हैं वे कहां तक देश को अधोगति के भयङ्कर गर्त्त में गिराने वाले हैं और उन से हिन्दूसमाज का कहां तक अस्तित्व लोप हो सकता है यह सब पाठक इस एक पुस्तक ही से जान सकते हैं मूल्य भी सिर्फ चार आना है मिलने का पता गोस्वामी लक्ष्मणाचार्य्य जी मथुरा है।

दद्रुविनाशिनी-मुम्बई की दद्रुविनाशिनी कम्पनी ने अपनी बनाई हुई एक शीशी दद्रुविनाशिनी हमारे पास भेज दी है परीक्षा करने पर विदित हुआ कि यह औषध वास्तव में बहुत गुणकारी है, यदि ऐसी सच्ची औषध बेंचने वालों की संख्या अधिक होती तो आज झूठे नोटिस देने वालों की चालबाजी से बहुत लोग बचजाते, जिन्हें दाद के लिये दवा की जरूरी होवे ।) में दद्रुविनाशिनी आफिस नं० ४ खेतवाड़ी मुम्बई से मंगाकर सेवन करें।

REGISTERD. NO A 242

# ब्राह्मणसर्वस्व

# THE BRAHMAN SARVASWA

आर्य्यम्मन्यसदार्य्यकार्य्यविरहा आर्य्यास्त्रयीशत्रव,
स्तेपांमोहमहान्धकारजनिता-ऽविद्याजगद्विस्तृता ।
तन्नाशायसनातनस्यसुहृदो धर्मस्यसंसिद्धये,
ब्राह्मिस्वान्तमिदंसुपत्रममलं निस्सार्य्यतेमासिकम् ॥
धर्मोधनंब्राह्मणसत्तमानां, तदेवतेपांस्वपदमवाच्यम् ।
धनस्यतस्यैवविभाजनाय, पत्रप्रवृत्तिःशुभदासदास्यात् ॥

भाग ६ ] मासिकपत्र [ अंक ९

निकामे निकामे नः पर्जन्यो वर्षतु फलवत्यो न ओषधयः
पच्यन्तां योगक्षेमो नः कल्पताम् ॥

पं० भीमसेन शर्म्मा ने सम्पादन कर
ब्रह्मयन्त्रालय-इटावा में
मुद्रित कराके प्रकाशित किया ॥
आषाढ़ संवत् १९६६—मई सन् १९०९ ई०

ब्राह्मणसर्वस्व का अगाऊ वार्षिक मूल्य डाकव्यय सहित २।) है

## ॥ विषय सूची ॥



## ॥ नियमावली ॥

(१) ब्राह्मणसर्वस्व प्रतिमास प्रकाशित होता है ॥

(२) डाकव्यय सहित इसका वार्षिक मू० २।) और नगर के ग्राहकों से २) लिया जाता है ॥

(३) नमूनेकी एकप्रति )॥ का टिकट आने पर विना मू० भेजी जाती है॥

(४) आगामी अङ्क पहुंचजाने तक जो पिछले अंक न पहुंचने की सूचना देंगे उन्हें पिछला अङ्क विना मू० मिलेगा देर होने पर ≋) प्रति के हिसाब से लिया जावेगा ॥

(५) राजा रईस लोगों से उनके गौरवार्थ वार्षिक ५)रु० लिया जाता है

(६) लेख, कविता समालोचनाके लिये पुस्तकें और बदलेके पत्र तथा प्रबन्ध सम्बन्धी पत्र और मूल्य वगैरह सब पं० भीमसेन शर्मा इटावा के पते पर भेजना चाहिये ॥

(७) पता अधिक कालके लिये बदलवाना चाहिये थोड़े दिनोंके लिये अपना प्रबन्ध करना चाहिये ॥

(८) विज्ञापन एक पेजसे कम छपाने पर प्रतिलाइन ≋)॥ तीन मासतक ≋)। ६ मास तक ≡) लिया जायगा

(९) एकवार १ पेज पूरा छपने पर ३) तीन मास तक ७) ६ मास तक १२) और १ वर्ष तक छपानेपर २०) होगा॥

(१०) विज्ञापन बटाई ३ मासेतक ५)रु० ६ तक ६) रु० है विज्ञापन पहिले भेजना चाहिये,

पता—भीमसेन शर्म्मा सम्पादक ब्रा० स०—इटावा

स प्रतिमार्ष्टि पुराक्रूरस्य विसृपो विरप्शिन्निति संग्रामो वै क्रूरꣳ संग्रामे हि क्रूरं क्रियते हतः पुरुषो हतोऽश्वः शेते पुरा ह्येतत्संग्रामान्न्यदधत तस्मादाह पुरा क्रूरस्य विसृपो विरप्शिन्नित्युदादाय पृथिवीं जीवदानुमित्युदादाय हि यदस्यै पृथिव्यै जीवमासीत्तच्चन्द्रमसि न्यदधत तस्मादाहोदादाय पृथिवीं जीवदानुमिति । यामैरयंश्चन्द्रमसि स्वधाभिरिति यां चन्द्रमसि ब्राह्मणादधुरित्येवैतदाह । तामु धीरासोऽअनुदिश्य यजन्तऽइत्येतेनाह तामनुदिश्य यजन्तेऽपि ह वाऽअस्यैतस्मिन्देवयजनऽइष्टं भवति यऽएवमेतद्वेद ॥ १९ ॥

भाषार्थः-( तां प्रतिमार्ष्टि ) उस वेदिका अनुमार्जन करे ( देवा ह वै संग्रामं संनिधास्यन्तस्ते होचुः ) देवता लोग असुरोंके साथ संग्राम करना चाहते हुये आपसमें विचारकर कहने लगे कि ( हन्त यदस्यै पृथिव्याऽअनामृतं देवयजनं तच्चन्द्रमसि निदधामहै । यह हर्षकी बात है कि इस पृथिवीका जो आमृत नाम नाशवान्से विपरीत अनामृत अविनाशी देवयजनस्थान वेदिरूप है उसको चन्द्रमामें लेजाके स्थापित करें ) स यदि नऽउपजयन्त्यसुरा ततऽएवार्चन्तः श्राम्यन्तः पुनरभिभवेमेति ) सो यदि ये असुर लोग हम लोगोंको इस भूमण्डलपर जीत भी लें अर्थात् यहां असुरों का विजय हो भी जावे तो हम लोग उस चन्द्रलोकस्थ वेदिमें यज्ञ करते तथा विश्राम करते हुए फिर भी वहींसे यज्ञ द्वारा असुरों का पराजय करेंगे ( स यदस्यै पृथिव्याऽअनामृतं देवयजनमासीत्तच्चन्द्रमसि न्यदधत ) सो उक्त प्रकार के विचार से जो इस पृथिवीका वेदिरूप अविनाशी देवयजनस्थान था उस को देवों ने चन्द्रमा में स्थापित किया ( तदेतच्चन्द्रमसि कृष्णम् ) सो वहीं चन्द्रमा में कालापन दीखता है ( तस्मादाहुश्चन्द्रमस्यस्यै पृथिव्यै देवयजनमिति ) तिससे याज्ञिक लोग कहते मानते हैं कि इस पृथिवी का ही देवयजनस्थान चन्द्रलोकमें है ( अपि ह वाऽअस्यैतस्मिन्देवयजनऽइष्टं भवति तस्माद्वै प्रतिमार्ष्टि ) इस चन्द्रलोकमें यज्ञ करनेका फल इस पार्थिव यजमान को भी हो तिससे वेदिका अनुमार्जन करता है ॥१८॥

( स प्रतिमार्ष्टि-पुरा क्रूरस्य० ) सह ( पुराक्रूर० ) मन्त्र पढ़ के वेदि का अनुमार्जन करे । संक्षिप्त मन्त्रार्थ यह है कि हे यज्ञात्मक विरप्शिन्-शब्द-कारिन् विष्णो ! परमेश्वर ! तुम हमें कृपा करो । जिससे इधर उधर भागना होता है ऐसे क्रूर नाम कठोर संग्रामके होनेसे पहिले जीवन शक्ति को देने वाली वेदिरूप सार भाग जिस पृथिवीको स्वधासहचरित वेदके द्वारा देवता लोगोंने चन्द्रलोक में स्थापित किया था आज करते हैं ( धीरासस्तामु अनुदिश्य यजन्ते) पण्डित लोग इस पार्थिव वेदि भूमिको चन्द्रलोकस्थ वेदि मानते हुए यज्ञ करते हैं चन्द्रलोकस्थ उस भागको [illegible] ( संग्रामो वै क्रूरं संग्रामे हि क्रूरं क्रियते ) संग्राम नाम लड़ाई झगड़े ही कठोरता निर्दयता की जाती है इससे क्रूर नाम संग्रामका ही है ( [illegible] ) मनुष्य और घोड़े आदि मरे हुए पड़े [illegible] हैं ( [illegible] ) संग्राम होनेसे पहिले ही पृथिवीको [illegible] स्थापित किया ( [illegible] दाह पुरा क्रूरस्य०) जिससे मंत्र में [illegible] कहा गया है [illegible] पृथिवी जीव-दानुमित्युदादाय हि यदस्यै पृथिव्यै जीवदानीयमासीत्तच्चन्द्रमसि [illegible] होदादाय पृथिव्यां जीवदानुमिति ) जो इस भूमिका जीव नाम सारस्वरूप देवयजन भाग था उसको ऊपर उठाके ही देवोंने चन्द्र[illegible] स्थापित किया था इसी कारण ऐसा मन्त्रमें कहा गया है ( [illegible] स्वधाभिरिति-यां चन्द्रमसि ब्रह्मणा दधुरित्येवैतदाह ) वेदके द्वारा पूर्वोक्त पृथिवीके सारांशको चन्द्रलोकमें स्थापित किया यह अभिप्राय ( यमेरवंद्रन्द्र० ) इत्यादि मन्त्रसे दिखाया है ( तामु धीरासोऽनुदिश्य यजन्त इत्येतेनाह तामनुदिश्य यजन्तेऽपि ह्यस्यै तस्मिन्देवयजनमिष्टं भवति । य एवमेतद्वेद ) इस पार्थिव वेदिमें चन्द्रलोकस्थ देवयजनको मानकर यज्ञ करने के कारण उसी चन्द्रलोकस्थ यज्ञका फल होता है । तथा जो इस विषयको ठीक २ जानता मानता है उसको भी वैसा ही फल होता है ॥ १९ ॥

भा०—संसारकी रचनाके बाद ही देवासुर संग्रामका आरंभ हो जाता है, अध्यात्म अधिदैव अधिभूत इन तीनों दशामें अनेक प्रकारका देवासुर संग्राम प्रलयावधि चलाही जाता है । कल्प संबन्धी सृष्टि के होते ही पृथिवी के स्थूल भाग की छाया चन्द्रमा में पहुंच जाती है। इस छाया के पहुंचाने वाले अग्नि वायु आदि वेदोक्त देव हैं । जर्मनी आदिने अब हवाई जहाज बनाने आरम्भ किये हैं । पर हमारे, यहां बहुत पूर्वकालमें ही यह प्रस्ताव

पास हो चुका था कि यदि इनको पृथिवी से असुर लोग निकाल देंगे तो च-न्द्रलोकमें बैठकर वहांसे गोला चला के शत्रुओंको जीतगे इसी लिये देवोंने चन्द्र लोक में अपना सदर बनाया था । यद्यपि देवता भी अनित्य हैं, उनका भी पुण्य क्षीण होने पर मृत्युलोक में जन्म होता है । तथापि बहुत चिर-स्थायी होनेसे शीघ्र २ जन्मने मरने वाले मनुष्योंकी अपेक्षा देवता अमर क-हाते हैं। उसी अमर भावको प्राप्त कराने वाला होनेसे यज्ञ स्थानादि भी जीव रूप, सारभूत वा अविनाशी कहाता है। यद्यपि दैवी संपत्ति के तुल्य आसुरी संपद् भी सर्वत्र व्यापक है, तथापि सूर्य चन्द्रादि लोकोंमें सात्त्विकांशके विशेष प्रबल होनेसे ही प्रकाशकी अधिकता है, इसी कारण वहां दैवी शक्तियोंको आसुरी माया शीघ्र वा प्रायः नहीं दबा सकती । परन्तु भूर्लोक स्वभावसे ही अन्धकारप्रधान है, इस कारण यहां आसुरी बल शीघ्र बढ़ सकता है । इसी कारण हिरण्यकश्यप तथा रावणादि असुरोंने मनुष्यादि में भी राज्य कर लिया था । संसारकी उत्पत्तिके साथ ही देवों को मालूम था कि पृथिवीपर असुर लोग इनको जीत सकते हैं इसी लिये देवेच्छानुसार चन्द्रलोकमें देवों ने एक अड्डा जमाया । इसका भीतरी सत्याभिप्राय यह जान पड़ता है कि असुरोंमें भरा भूर्लोकमें शान्ति कम है, परन्तु चन्द्रलोक शान्तिस्वरूप ही है, चन्द्रलोकके जलीय भागमें पितरों का निवास है, (अक्रोधनाः शौचपराः सततं ब्रह्मचारिणः) ये पितर लोग क्रोधी नहीं होते किन्तु शान्त स्वरूप होते हैं, अधिक शुद्धिमें तत्पर रहते और निरन्तर ब्रह्मचारी होते हैं । जब भूर्लोकमें मानुष असुरोंके साथ मानुषी देवों का संग्राम का अवसर आता है, तब चन्द्रलोकस्थ पितर [ जो एक प्रकार के देवांश रूप हैं ] मानुषरूप देवोंको शान्ति और निरन्तर ब्रह्मचारी रहने की सहायता देते हैं । तब असुरोंके सब अत्याचारोंको अ-र्थात् फांसी द्वारा मारे जाने आदिको भी सहर्ष सोत्साह सहने लगते तथा निरन्तर ब्रह्मचर्य धारण कर २ अपने कर्त्तव्यको नहीं छोड़ते तभी कुछ कालमें मानुष देवोंका विजय तथा असुरों का निश्चित पराजय हो जाता है । क्योंकि ( मृदुव्यवहितं तेजो भोक्तुमर्थान्प्रकल्पते ) कोमलता वा शान्ति से ढंपा हुआ तेज ही विजय पा सकता है। देखो राजा युधिष्ठिरादि पाण्डवोंका तेज तथा बल कैसा बढ़ा चढ़ा था, तथापि क्षमा और शान्तिसे कैसा अपने तेजको आच्छा-दित कर रक्खा था, तभी अन्तमें मानुषरूपधारी पाण्डव देवोंका विजय और

दुर्योधनादि मानुष असुरोंका पराजय वा सर्वनाश हुआ था। यह भी संसार का नियम है कि आसुरी मनुष्योंमें क्षमा शान्ति और ब्रह्मचर्य दैवी मनुष्यों के तुल्य कदापि हो नहीं सकता इससे क्षमा शान्ति और ब्रह्मचर्य को रखते हुए दैवी लोग अपने कर्त्तव्य पर डटे रहनेसे सदा ही विजय प्राप्त कर सक्ते हैं ॥

संस्कृत में चन्द्रमा का नाम शशी है कि शश नाम खरगोश जिस में है वह शशी कहाता है. सो यद्यपि चन्द्रमामें खरहा नहीं है तथापि शूद्र पशी शब्दके तुल्य उपमानसे गौण प्रयोग मानकर चन्द्रमाका शशी नाम हो सकता है कि—

( शशाकृतिरिव प्रतिबिम्बोऽस्मिन्नस्तीति शशी चन्द्रमाः। नित्ययोगेऽत्र मत्वर्थइनिः प्रत्ययः )

शशकी आकृतिके तुल्य पृथिवीके स्थल भागका प्रतिबिम्ब जिसमें है वह शशी कहाता है। परमार्थ बुद्धिसे विचार किया जाय तो ऐसा सभी वाच्य वाचक व्यवहार योगदर्शनोक्त विकल्प वृत्तिके अन्तर्गत माना जायगा सारांश यह निकला कि चन्द्रमण्डलके बीचमें जो कालापन दीखता है वह ( यामैरयंश्चन्द्रमसि स्वधाभिः ) इस मन्त्रके अनुसार पृथिवीके स्थल भागकी छायारूप है ॥

अथवा यों माना जावे तो भी ठीक है कि यद्यपि चन्द्रलोक आप्य नाम जलतत्त्व प्रधान है इसीसे उसमें शीतलता तथा शान्तिकी अधिकता है तथापि उसमें कुछ गौण भाग बीचमें पार्थिवांशरूप है, और उसको देवोंने वेदोक्त मन्त्रशक्तिके द्वारा पृथिवीसे लेकर चन्द्रमाके बीच इस लिये स्थापित किया है कि भूर्लोकवासी देवोंका एक दूसरा अड्डा बन जावे। सत्यकी स्थिति ठीक २ होने पर वाक्सिद्धि हो जाती है, उस दशामें मन्त्र प्रयोग द्वारा चन्द्रलोक में भूम्यंशका स्थापन कर देना असम्भव नहीं किन्तु सर्वथा ही सम्भव और उचित ही है ॥ १९ ॥ अब २० से २६ तक सात कण्डिका में पांच प्रैष, स्फ्यप्रक्षेप, प्रोक्षण्यासादन, और इध्माबर्हिर्योरुपसादन इन पंचप्रैषादि कामोंका वर्णन किया जाता है ॥

अथाह प्रोक्षणीरासादयेति। वज्रो वै स्फ्यो ब्राह्मणस्त्वेमं पुरा यज्ञमभ्यजूगुपत्तं वज्रो वाऽआपस्तद्वज्रमेवैतदभिगुप्त्याऽआसादयति स वाऽउपर्युपर्येव प्रोक्षणीर्धार्यमाणास्त्वथ स्फ्यमुदञ्चमुद्धरत्यथ यन्निहितऽएव स्फ्ये प्रोक्षणीरासादयेद्

# ब्राह्मणसर्वस्व

भाग ६ ] उत्तिष्ठतजाग्रतप्राप्यवरान्निबोधत [ अङ्क ९

यत्रब्रह्मविदोयान्ति दीक्षयातपसासह ।
ब्रह्मा मा तत्र नयतु ब्रह्माब्रह्मदधातु मे ॥

अथ मङ्गलाचरणम् ॥

नाभ्याआसीदन्तरिक्षꣳ शीर्ष्णोद्यौः समवर्त्तत ।
पद्भ्यांभूमिर्दिशःश्रोत्रात्तथालोकाँ२॥ अकल्पयन् ॥१३॥

अ०—समष्टिरूपस्य विराट् पुरुषस्य नाभ्या नाभिदेशाद-न्तरिक्षलोक आसीदुत्पन्नस्तस्य शीर्ष्णः शिरोदेशाद् द्यौर्लोकः समवर्त्तत । अन्तरिक्षमुतोदरं दिवंयश्चक्रे मूर्द्धानमित्याथर्व-णिकमन्त्रे सामानाधिकरण्येनोक्तम् । तेनावसीयते विराट् पुरुषस्य यदुदरं तदेवान्तरिक्षत्वेनावकल्पितं यच्च शिरस्त-द्द्युलोकत्वेनेति पद्भ्यां भूमिरुत्पन्नाऽस्ति, अर्थात्तस्य यौ पादौ सैव भूमिरवकल्पिताऽस्ति । तस्य श्रोत्राद्दिशः संजा-ताः । तथा फलदानोत्सुका देवास्तस्य विराट् पुरुषस्य देहे भूरादीन्सप्ताकाशान्सप्त पातालांश्च चतुर्दश लोकानकल्पयन् कल्पितवन्तइत्यर्थः ॥

भा०—यथा च कल्पनैव घटपटादिपदवाच्या भवति, कल्पनाबुद्धौ निवृत्तायां मृदेव घटोऽस्ति मृत्तो भिन्नो न को-ऽपि घटस्तथा सूत्रमेव पटो न सूत्रेभ्यो भिन्नः कोऽपि पटः । तेनाविद्याप्रपञ्चे तत्तत्कार्यसाधनाय कल्पनामात्रं प्रभोः सृ-ष्टिः, परमार्थविचारे प्रवृत्ते ज्ञानसूर्योदये कल्पितानामसत्त्व प्रतीतौ सर्वाणि भूतान्यात्मत्वेन प्रतीयन्ते तदा सर्वे शोका-

दयो निवर्त्तन्ते नाभ्याद्यङ्गकल्पनाकालेऽन्तरिक्षादयोऽपि कल्प्यन्तएव । असत्यां चाङ्गकल्पनायामन्तरिक्षादीनां समष्टिरूपे लय एव विज्ञायते। नारायणो भगवान् विष्णुरेव सर्वरूपेणावस्थितस्तच्छरणमेव श्रेयस्करम् ॥

भाषार्थः—( नाभ्या आसीदन्तरिक्षम् ) समष्टिरूप विराट् पुरुषके नाभिप्रदेशसे अन्तरिक्षलोक उत्पन्न वा प्रकट हुआ ( शीर्ष्णो द्यौः समवर्त्तत ) उसके शिरोभागसे स्वर्गलोक प्रकट हुआ ( अन्तरिक्षमुतोदरं० दिवंयश्चक्रे मूर्द्धानं०) इन अथर्ववेदके मन्त्रोंमें उदर तथा अन्तरिक्ष और स्वर्ग तथा मूर्द्धाको एकही कहा है । तिससे निश्चय होता है कि विराट् पुरुषका जो उदर है उसीमें अन्तरिक्ष कल्पना हुई और जो विराट्का शिर है वही स्वर्गलोक माना गया ( पद्भ्यां भूमिः ) उस विराट्के जो पग हैं वेही भूमिरूपसे कल्पित हुए, अथवा यों कहो कि पगोंसे भूमि उत्पन्न वा प्रगट हुई ( दिशः श्रोत्रात् ) उसके श्रोत्र नाम कानोंसे दिशा प्रकट हुईं वा श्रोत्र ही दिशारूपसे कल्पित हुए ( तथा लोकाँ२॥ अकल्पयन् ) और प्राणियोंको कर्मानुकूल फल भुगाना चाहते हुए देवोंने उस विराट् पुरुषके शरीरमें भूः भुवः इत्यादि सात आकाश और सात पाताल ऐसे चौदह प्रकारके लोकोंकी कल्पना की इसी कल्पनाका नाम सृष्टि हुआ ॥

भा०—जैसे कल्पना ही घटपटादि कहाती है, क्योंकि कल्पनाबुद्धिके निवृत्त होनेपर मट्टी ही घड़ा है, मट्टीसे भिन्न घड़ा कुछ नहीं, तथा सूत ही वस्त्र है, सूतसे भिन्न वस्त्र कुछ नहीं । तिससे सिद्ध हुआ कि अविद्याके फैलावमें उस उस कार्यकी सिद्धिके लिये कल्पनामात्र प्रभुकी सृष्टि रचना है । परमार्थका विचार चलनेपर ज्ञानसूर्यका प्रकाश होने हो और कल्पित वस्तुओंके असत्यरूप देखनेपर सब प्राणी आत्मरूप प्रतीत होने लगते हैं तब सब लोकादि निवृत्त हो जाते हैं । एकही परमात्मामें उदर वा नाभि आदि अङ्गोंकी कल्पना होते ही अन्तरिक्षादिकी कल्पना भी होती है । और अङ्गकल्पना न होनेकी दशामें अन्तरिक्षादिका भी समष्टिरूप विराट्के देह में लय होना जानो । जैसे पत्थर सुवर्ण चांदी आदि, बुद्धिमें पत्थरादिकी कल्पना उठनेके समय ही प्रतीत होते हैं, अन्यथा यह पृथिवी है यही कहा माना जाता है, वैसेही विराट् पुरुषात्मक एकही परमात्मामें अङ्गकल्पना उठतेही अन्तरिक्षादि कल्पित हो जाते हैं। इसलिये एक नारायण भगवान् विष्णुही सब रूपोंसे अवस्थित हैं उन्हींका शरण लेना कल्याणकारी है ॥

## आ० स० भा० ६ अं० ८ पृ० ३०९ से आगे प्रश्नों के उत्तर ॥

(इस द्वितीय प्रश्नके समाधानका प्रकारान्तरसे संक्षेप आशय यह है कि जैसे पृथिवीके सभी अंश कहनेके लिये व्यवहार कालमें भिन्न २ हैं कि ईंट पत्थर लोहा पीतल इत्यादि, समझनेके समय सभी एक पृथिवीरूप हैं, इसीसे वृक्षादि प्रकट होनेसे पहिले पृथिवी रूप ही थे, पीछे नष्ट हो कर भी पृथिवी रूप बन जाते हैं. केवल बीचमें जलमें बुद्बुद २ उठनेके समान पृथक् दीखने वा कहे जाते हैं, पर वास्तवमें वृक्षादि पृथिवी रूप ही हैं। सुवर्णके आभूषण जैसे व्यवहारमें कहने मात्र पृथक् हैं, पर विचारदशामें सुवर्णके कड़ा सुवर्णसे भिन्न नहीं हैं। जैसे दर्पणमें दीखने वाला मुखका प्रतिबिंब दूसरा मुख नहीं, तथापि द्वितीय दीखता है। वैसे ही व्यवहारमें कल्पित भिन्न जीव ब्रह्म दो हैं परन्तु विचार कालमें दो नहीं हैं। जैसे घटाकाश मठाकाशोंमें किसी घरके स्वच्छ और किसीके मलिन होनेसे सभी महाकाश मलिन नहीं होता वैसे ही शरीर परिच्छिन्न ब्रह्मांशजीवों के सुखी दुःखी होनेसे महाकाशरूप ब्रह्म सुखी दुःखी नहीं होता। जैसे मठाकाशके मलिन होने और महाकाशके स्वच्छ होनेपर भी वास्तवमें दोनों आकाश एक अपरिच्छिन्न हैं, वैसे ही जीवके सुख दुःख भोक्ता होने और ब्रह्मके भोक्ता न होने पर भी दोनों एक ही हैं। जैसे धूलि वा छा जानेपर अथवा बादल घिर जाने पर सूर्यका तेज घटा हुआ दीखने पर भी वास्तव में तेज नहीं घटता है वैसे ही उपाधिगत दोषसे ब्रह्मांश जीव सुखी दुःखी दीखताहै पर वास्तवमें वह सुखी वा दुःखी कुछ नहीं है)

जीव अज्ञान से ढंपा नहीं है किन्तु ( द्रष्टृदृश्ययोः संयोगो हेयहेतुः ) द्रष्टा दृश्य अर्थात् जड़ चेतन का संयोग ही कर्त्ता भोक्ता सुख दुःखादिका कारण है, तब अज्ञानका आधार संयोग रहा किंतु एक जड़ वा चेतन नहीं है. जब चिदाभास जीवमें कामना हुई तो कामनाके कारण अपने स्वरूपको भूल गया, परन्तु यह भूलना भी प्रकृति पुरुषके संयोगमें ही बनेगा।(यदि संयोगके धर्म भूल वा अज्ञानको ब्रह्मांशजीवमें भी मान लें तो भी जैसे घटाकाशोंके दोष युक्त होने पर महाकाश दूषित नहीं होता तो वैसे ही जीव ब्रह्मके एक होनेपर भी जीवके भूल वा अज्ञानसे ब्रह्ममें दोष नहीं आता। जिससे ब्रह्म सदा सम तथा निर्दोष है उसमें कोई कलंक नहीं लग सक्ता है)।

## प्रश्न-( ३ )-नाकालेम्रियतेकश्चित्प्राप्तकालोनजीवति ॥

इत्यादि वचनोंसे अकाल मृत्यु न होना सिद्ध है। जो मरते हैं, अपने कालसे मरते हैं, तब खस्सी बकरे भी अपने कालसे मरते होंगे, तब जीव हिंसाका दोष मनुष्यको क्यों होता है? क्योंकि मारने वाला भी उसको जरूर मारेगा और मरने वाला भी उसीसे जरूर मरेगा, जिसके द्वारा कि उसको मरना अवश्य है। अगर पूर्व जन्मके कुकर्मसे हिंसादि कुकर्मकी वृद्धि होती है तदनुकूल वह करता है तो सुकर्म का उपदेश देना व्यर्थ होकर कुकर्मसे हटाने वाले विधि निषेध शास्त्र भी निष्फल होंगे। और अकाल मृत्यु है ही नहीं तो "अकालमृत्युहरणम्" इसकी संगति कैसे लगेगी?। उद्बन्धन, विष भक्षण और जलादिसे मरना अकाल मृत्यु है वा काल मृत्यु,॥

उत्तर—(३)—यहां पातञ्जल योग दर्शन साधनपाद के १२। १३। दो सूत्र और उनके व्यास भाष्यका अभिप्राय लेते हुये इस तीसरे प्रश्नका समाधान लिखा जायगा।

**क्लेशमूलः कर्माशयो दृष्टादृष्टजन्मवेदनीयः॥ १२॥**

भावार्थः—जिसका मूल कारण अविद्यादि क्लेश विद्यमान हैं ऐसा वासना रूपसे संचित कर्म दो प्रकार का होता है, एक—दृष्टजन्मवेदनीय नाम उसी शरीर से जन्म में किया कर्म दृष्ट जन्म वेदनीय और जन्मान्तरमें अन्य शरीर से किया अदृष्टजन्म वेदनीय कहाता है। और प्रायः सभी मनुष्योंके दोनों प्रकार के [ इस जन्म के किये वा जन्मान्तर के किये ] कर्म होते हैं। पांच वर्षकी अवस्था तक के बच्चोंके इस जन्मके किये दृष्टजन्म वेदनीय कर्म प्रायः नहीं होते। आगे २ क्रमशः कुछ २ वर्त्तमानके कर्म भी संचित होने लगते हैं॥ पन्द्रह वा अठारह वर्षकी अवस्था हो जानेपर विशेष करके संचित कर्म होने लगते हैं॥

ये पूर्वोक्त इस जन्मके किये वा जन्मान्तर कृत दोनों प्रकारके कर्म तीन प्रकारके होते हैं। १ मन्द, २ दूसरे तीव्र ३ तीव्रतर, इन्हींको मृदु मध्य और अधिमात्रभी कह सकते हैं। इनमेंसे मनुष्ययोनिमें पूर्वकृत कर्मोंका फल भोग और आगेको नवीन कर्मोंका संचय दोनों काम होते हैं। इसीलिये मनुष्य की प्रवृत्ति प्रायः पूर्व कर्मानुसार होती है, अर्थात् पूर्वकी संचित पाप पुण्य की वासनाओंसे प्रेरित हुआ मनुष्य वर्त्तमानमें पाप पुण्य करता है। तथा शास्त्रमें यह भी बताया गया है कि पापोंकी अधिकतामें नरकयोनि वा तिर्यग्योनि प्राप्त होती, पुण्यकी अधिकतामें ऋषि देव पितर आदि योनि मिलती हैं, और पाप पुण्यकी समतामें मनुष्ययोनि प्राप्त होती है। और थोड़ी २ पुण्य पापों की न्यूनाधिकता समकोटिमें ली जाती है, इसी कारण

इसी कारण उन २ का उत्तम मध्यम निकृष्ट भोग युक्त कुलोंमें जन्म होकर वैसे२ भोग मिलते हैं। जब मनुष्योंके पूर्व जन्म कृत पाप पुण्य सम हैं तो वर्त्तमान में जिसको जब जैसा उद्बोधक सामान मिल जावे वह वैसा ही पाप वा पुण्य करनेमें झुक जायगा वा दोनों प्रकारका मध्यम सामान मिला तो वैसा ही साधारण मध्यम रहेगा। ऐसी दशा में ही विधि निषेध रूप शास्त्र का उपदेश उस मनुष्यके लिये विशेष हितकारी तथा सार्थक हो जाता है। पूर्वके संचित कर्मका सहायक जब तक वर्त्तमानका नया कर्म बेगाहीं न हो तब तक केवल पुरातन संचित कर्मका फल अनायास नहीं हो सकता है जैसे किसी मनुष्यने कोई कुपथ्य किया और उस कुपथ्यसे वात पित्त कफका वैषम्य रूप रोग हेतु विकार संचित होगया, पर जब तक उस संचित विकारको उभाड़ने वाला कोई नया कुपथ्य नहीं होता तब तक केवल पहिले संचित कुपथ्यसे रोग कदापि नहीं होगा। इससे वर्त्तमान जन्म का नया कर्म ही मुख्य रहा जिसके विना संचित कर्मका कुछ फल नहीं हो सकता है॥

और जब नये कर्त्तव्यके लिये वेदादि शास्त्र रूप कानून बना हुआ विद्यमान है कि ऐसा २ काम करो, ऐसा २ मत करो, यदि शास्त्र कानूनके अनुसार कर्म न करनेसे ऐसा २ दण्ड वा सजा होगी और शास्त्र विरुद्ध करने से ऐसा २ दोष वा पाप लगेगा। शास्त्र कानूनके विद्यमान होते हुए भी शास्त्र को देखते जानते हुये भी जो शास्त्रानुसार नहीं चलते वा शास्त्रविरुद्ध निषिद्ध काम करते हैं तब करने वालों को पाप दोष अवश्य लगेंगे। यदि कोई कहे कि हमने शास्त्र कानून को नहीं पढ़ा वा नहीं सुना जाना तो हम क्यों अपराधी होंगे?। तब जिनपर दफा ३४ का जुर्म लगाया गयाहै उसका यह उज्र नहीं सुना जाता कि मैं कानून नहीं जानता था. किन्तु न्यायाधीश [ हाकिम ] कहता है कि तुमने कानून को नहीं पढ़ा जाना यह भी तुम्हारा ही दोष है। क्योंकि जिस राजाके राज्यमें जो रहता है उसका कानून भी उसको जानना चाहिये। परमेश्वर सबका राजा है उनके कानून वेदको ब्राह्मणादि द्विज साक्षात् जानें, और द्विजोंसे भिन्न लोग स्मृति पुराणादि वेद व्याख्यानों द्वारा जाने और तदनुसार चलें तो अपराधी न होंगे।

जैसे कोई मनुष्य देखने को आंखों के होते हुए भी देखकर नहीं चलता और ठोकर खाके गिर जाता है तो अन्य लोग कहते हैं कि क्या तू अंधा है,

आंख किस लिये दी है। अर्थात् आंखोंके होते भी जो देख समझकर न चले तो यह उसीका दोष है, वैसेही वेदशास्त्र रूप आंखों के होते हुए भी जो शास्त्र चक्षुसे हिताहितको न देख समझके चलता है तो यह उसी का दोष है। सारांश यह निकला कि यदि किसीने किसीको मारडाला तो जो मारा गया है उसके पूर्वकर्म भले ही ऐसे हों कि जिनके कारण वह इस जन्ममें माराजा वे तो भी मारने वालेको ऐसी आज्ञा शास्त्र नहीं देता कि तुम किसी वा अमुकको मार डालो किन्तु शास्त्र यह आज्ञा तो देता है कि—

मा हिंस्यात्सर्वा भूतानीति।

वेद श्रुति कहाती है कि किसी प्राणीकी हिंसा मत करो, किसीको दुःख मत दो किसीको मत सताओ। तो ऐसी दशामें सभी मनुष्योंको परमेश्वरका कानून मानना चाहिये। जो न मानेगा वह वैसी सजा अवश्य पावेगा। सारांश यह निकला कि वर्त्तमान में क्रियमाण कर्म ही मुख्य हैं उसीके अनुसार प्रारब्ध कर्म भी फल दे सकता है। और जन्मान्तरीय संचित कर्म के विषयमें शास्त्रका सिद्धान्त यह है कि—

सति मूले तद्विपाको जात्यायुर्भोगाः॥ योगसू० पा० २। सू० १३।

भाष्यम्—योऽह्यदृष्टजन्म वेदनीयोऽनियतविपाकस्तस्य त्रयी गतिः १—कृतस्याविपक्वस्य नाशः। २ प्रधानकर्मण्यावापगमनं वा। ३—नियतविपाकप्रधान कर्मणाभिभूतस्य वा चिरमवस्थानमिति। तत्र कृतस्याविपक्वस्य नाशो यथा शुक्लकर्मोदयादिहैव नाशः कृष्णस्य, यत्रेदमुक्तम्—द्वे द्वे ह वै कर्मणी वेदितव्ये पापकस्यैको राशिः पुण्यकृतोऽपहन्ति। तदिच्छस्व कर्माणि सुकृतानि कर्त्तुमिहैव ते कर्म कवयो वेदयन्ते। प्रधानकर्मण्यावापगमनं यत्रेदमुक्तम् स्यात्स्वल्पः संकरः सपरिहारः सप्रत्यवमर्शः कुशलस्य नापकर्षायालम्, कस्मात्—कुशलं हि मे बहून्यदस्ति यत्रायमावापगतः स्वर्गेऽप्यपकर्षमल्पं करिष्यतीति। नियतविपाकप्रधानकर्मणाभिभूतस्य वा चिरमवस्थानम्। कथमिति-अदृष्टजन्म वेदनीयस्यैव नियतविपाकस्य कर्मणः समानं मरणमभिव्यक्तिकारण-

मुक्तं न त्वदृष्टजन्मवेदनीयस्यानियतविपाकस्य, यत्त्वदृष्ट जन्मवेदनीयं कर्मानियतविपाकं तन्नश्येदावापं वा गच्छेद्‌- भिभूतं वा चिरमप्युपासीत यावत्समानं कर्माभिव्यञ्जकं नि- मित्तमस्य न विपाकाभिमुखं करोतीति तद्विपाकस्यैव देश- कालनिमित्तानवधारणादियं कर्मगतिश्चित्रा दुर्विज्ञाना चेति॥

भाषार्थः—प्रत्येक मनुष्य के मरण समय उस जन्मके और उससे पहिले जन्मोंके जितने कर्म शेष रहते हैं वे सब पुण्य पाप एकत्र मिलकर [ जिनमें कोई शीघ्र फल देने वाला प्रधान कहाता, तदपेक्षा कुछ देर में फल देने वाला कोई गौण कहाता है, ऐसे अनेक गौण प्रधानोंके तारतम्यसे चित्र विचित्र यह कर्मोंका समुदाय ] शरीरसे जीवके वियोग रूप मरणको सिद्ध करके एक ही जन्म रूप फलको प्रकट करता है किन्तु वह संचित कर्म अनेक जन्मोंका हेतु नहीं होता, एकही भव नाम जन्मका हेतु होनेसे वह संचित कर्म एकभ- विक कहाता है। उसी पूर्व संचित कर्मसे उस जन्मके शरीरकी स्थिति रूप आयु नाम उमर होती और उस आयु में उसी कर्म से सुख दुःख भोगका आ- रम्भ होता है, इस प्रकार वह पूर्व जन्मका संचित कर्म जन्म, आयु और भोग इन तीन फलोंका देने वाला त्रिविपाकारम्भी कहाता है॥

ध्यान रखना चाहिये कि वह संचित कर्म अपनी योग्यता के अनुसार ही जन्म आयु और भोग रूप तीन प्रकारके फलका अवश्य आरम्भ करने वाला होनेसे नियत विपाक नाम निश्चित फल देने वाला कहाता है। ऐसा नहीं हो सकता कि पूर्व जन्मान्तरीय कर्म पुण्य पाप संचित तो हों पर उनका फल जन्म आयु और भोग न हो, किन्तु नियत विपाक कर्मका यह मतलब नहीं है कि आयु और भोग भी नियत हों कि इस मनुष्य का इतने ही वर्ष मास दिन मुहूर्त के समय अवश्यमेव मृत्यु होजायगा। क्योंकि भविष्यत् के आयु और भोग अगले क्रियमाण कर्मोंके अनुसार होंगे। यह तो जन्मान्त- रीय नियत विपाक कर्मों की व्यवस्था रही।

अब जन्मान्तरीय अनियत विपाक कर्मोंकी बात यह है कि वे अनियत विपाक कर्म तीन प्रकारके हैं१—एक तो किये कर्म का फल प्राप्त हुए बिना ही नाश हो जावे जैसे—पुण्य कर्मका उदय होनेसे पाप कर्म नष्ट हो जावे, सूर्य

के प्रकाशसे अन्धकार जैसे नष्ट होता, ज्ञान हो जानेसे अज्ञानका जैसे नाश होता, एकात्म दृष्टि होनेसे शोक मोह जैसे नष्ट होते जलाशयमें घुसने पर जैसे गर्मी नष्ट होती और प्रज्वलित अग्निके समीप बैठनेसे जैसे सर्दी नष्ट होजाती है, वैसे ही अन्तःकरणमें पुण्य कर्मों के संस्कार दृढतासे बैठ जानेपर संचित पाप कर्म नष्ट हो जाते हैं। इस लिये मनुष्य को चाहिये कि इसी शरीरमें प्रबलतासे पुण्य कर्म करे, इसी जन्ममें प्रबल उत्तम कर्म करके अपने उद्धारका उपाय करे किन्तु यह कदापि नहीं सोच विचारे कि मेरा प्रारब्ध खोटा है, मैं अशक्त हूं, कुछ शक्ति वा सामान मेरे पास नहीं क्योंकि उद्योगी पुरुष सब कुछ कर सकता है। पूर्वके असंख्य जन्मोंका कैसा ही प्रबल पहाड़ोंके तुल्य भी पाप संचितहो वा कैसाही अत्यन्त खोटा प्रारब्ध बलवान् हो तो भी जैसे [ ज्ञानाग्निःसर्वकर्माणि भस्मसात्कुरुतेऽर्जुन ] प्रबल ज्ञानाग्नि सब कर्मोंको समूल नाश करताहै वैसेही प्रबलता से प्रज्वलित पुण्यका प्रतापाग्नि सब अशुभ पापोंको तृणवत् भस्मकर सकताहै। इसीलिये वेदशास्त्रोंकी ओरसे मनुष्यमात्रके लिये यह डंका पीटी हुई है कि हे मनुष्य तू इसी जन्ममें उत्तम कर्मोंके द्वारा अपना उद्धार करनेकी इच्छा कर इसमें आगापीछा कुछमत सोच॥

अनियत विपाक संचित कर्मका द्वितीय प्रकार यह है कि—प्रधान कर्म में अप्रधान पाप वा पुण्य ऐसा मिलकर रहताहै कि जैसे जौ वा गेंहू आदि अन्नमें कोई २ अन्य घासके दाने मिले रहने परभी बोने, सींचने, काटने, खलियानमें शुद्ध करने, बेचने, खरीदने, घरमें रखने और फिर बोने आदि व्यवहारमें यही कहतेहैं कि गेंहू जौ बोये, सींचे काटे इत्यादि, किन्तु घास के दानोंका नाम नहीं आता कि घास बोयी सींची काटी, अर्थात् गेंहू जौ से होने वाले व्यवहार वा फलमें घासके दाने कुछभी विघ्न नहीं करसकते। इसीके अनुसार नरकके प्राणियोंमें घासके दानोंके तुल्य लेशमात्र जो किंचित् पुण्य वा धर्म रह जाताहै वह उनको नरकके दुःख भोगसे कुछ नहीं बचा सकता, और स्वर्गाधिकारी प्राणियोंके प्रबल पुण्यके साथ जो थोड़ा पापांश गौणभावसे रहजाताहै वह स्वर्गफल भोगमें कुछभी बाधानहीं करसकता, अथवा यों कहो कि इतनी कमबाधा करताहै कि जिसे बाधा नहीं कह सकते। अथवा वह गौण पाप प्रायश्चित्तद्वारा भी नष्ट किया जा सकता है। इससे जो प्रधान होताहै उसीका फल होता और वही गिना जा सकता है॥

तथा अनियत विपाक संचित कर्मकी तीसरी दशायहहै कि नियत विपाक प्रधान कर्मके साथ वह दबा पड़ा रहे, क्योंकि अदृष्टजन्म वेदनीय नियत विपाक कर्मका ही नियत फल कहाहै कि एकबार मरण होके फिर कहीं जाति आयु भोग मिलना, किन्तु अदृष्ट जन्म वेदनीय अनियत विपाक कर्म का नहीं । इससे जो अदृष्टजन्म वेदनीय अनियत विपाक कर्म है वह या तो नष्ट होजावे, अथवा प्रधानके साथ मिलाहुआ पड़ारहे, अथवा अपने विरोधीसे दबाहुआ तबतक पड़ा रहे कि जबतक उसको उभाड़ने वाला उद्बोधक आतीय निमित्त कर्म उसको फलदेने योग्य फलोन्मुख नहीं बनाता । उसका फल किस जगह कब कैसे होगा इस बातका ठीक निश्चय न होने से यह कर्मगति विचित्र तथा दुर्बोध कहाती है ॥

सारांश यह निकला कि यदि मनुष्य अपने क्रियमाण कर्मोंको शास्त्रकी आज्ञानुसार ही करसके तो प्रारब्ध बुरा होने परभी वह प्रारब्ध कर्म उसे दुःखदायी नहीं होसकता है । अब ( नाकाले म्रियते० ) इससे जो अकालमृत्यु न होना प्रतीत होता है तथा ( अकालमृत्युहरणम्० ) इत्यादिसे जो अकालमृत्यु होना सिद्ध दीखने पर दोनों में विरोध दीखता है, उसकी व्यवस्था वा समाधान दिखाते हैं ।

शतायुर्वै पुरुषः जीवेम शरदः शतम् ॥

इत्यादि वेदके प्रमाणोंसे सामान्य कर मनुष्यका आयु सौ वर्षका होना सिद्ध है । इसी के अनुसार ज्योतिष वेदाङ्ग में अष्टोत्तरी और विंशोत्तरी दशा मानी है, शत वा सौ वा सैकड़ा कहीं २५ वा २६ पचकड़ीका माना जाताहै वैसे ही यहां एक सौ आठ वा एक सौ बीसका ही नाम शत वा सौ है । सौ वर्ष की पूरी उमर होजाने पर मरना मुख्य कर मनुष्यका कालमृत्यु है, और बीच में किसी प्रकार के रोग से मरना मध्यम कालमृत्यु है । तथा जलमें डूबकर, अग्नि में जलकर, कहीं वृक्षादि से गिरकर, फांसी लगाकर विषखाकर अथवा सिंहव्याघ्रादि से माराजाना वा कोई शत्रु मारडाले इत्यादि सब ही प्रकार के मृत्यु अकालमृत्यु कहाते हैं । तब ( नाकालेम्रियतेकश्चित् ० ) का मतलब यह है कि पूर्वजन्म का तथा इस जन्म का मारने वाला कर्म ही फलरूप जिसका नहो ऐसा कोई नहीं मरता और पूर्वका और अब इस जन्मका उसीका कर्मही जब मृत्युरूप सजा दिलाने वाला है तब किसीके मरजाने वा मारे जानेपर

शोक करना व्यर्थ है । क्योंकि कर्मानुसार सजा मिल गई है, यह कथन किसी के मरजाने पर कहने माननेके लिये है, उसी अवसरमें इसकी चरितार्थता हो सकती है । चाहें यों कहो कि बहुदर्शी विद्वानोंने जो कहा है कि—

नाप्राप्यमभिवाञ्छन्तिनष्टंनेच्छन्तिशोचितुम् ।

प्राप्त न होने योग्य वस्तुकी इच्छा विचार शील नहीं करते और वे नष्ट हुए का शोक भी नहीं करते । होनाथा सो हो गया अब शोक करने से वह वापस नहीं आ सकता इसी अभिप्रायको दिखानेकी एक रीति यह भी है कि विनाकालके आये कभी कोई नहीं मरता, और वैसा हो जानेके लिये जो कर्म बन पड़ा वही कालका आना है ।

अब यह बात सब जगहके लिये नियत है कि सामान्य और विशेषमें विरोध इस लिये नहीं माना जाता कि सामान्य व्यापक होता है, उसके किसी अंशमें विशेष बाधक होकर सामान्य नियम का वहां प्रवेश नहीं होने देता तो भी जहां २ कोई विशेष रूप अपवाद खड़ा नहीं होता वहां २ सर्वत्र सामान्यके चरितार्थ होनेको अवकाश मिल जाता है । इसीमें प्रारब्ध की प्रबलता दिखाने वाले सभी शास्त्र प्रमाण संघटित हो जाते हैं । और जहां २ शास्त्र की आज्ञाको सुन जानकर प्रबल उपाय करके कोई अपना सुधार करता है । कोई २ प्रबलतासे जप तप समाधि करता है, तथा बड़े प्रबल समारोह से ईश्वर, देवता, महर्षि, महात्मादिकी सेवा पूजा, भक्ति उपासना करके अपने जन्म जन्म जन्मान्तरोंके संचित घोर पापोंका समूल नाशकर रहा है तथा अपने आप ही अपना उद्धार तीव्रतम संवेगसे जो कर रहा है । जैसे कोई अपने धनादि अभीष्ट सामान की रक्षाके लिये दिनरात प्रतिक्षण ऐसा दत्त चित्त रहता है कि ठग चोरादि को एक बालभर भी कभी मौका नहीं मिल सकता, इसीके अनुसार—

तस्मात्प्रजागरःकार्यः पुरुषेणदिवानिशम् ।

नमुष्णन्तिछलाद्यस्मात् कामक्रोधादयोऽपिच ॥ १ ॥

मनुष्यको दिन रात प्रतिक्षण अपने धर्म रूप खजाने की रक्षाके लिये ऐसा सावधान रहना चाहिये कि जिससे काम क्रोधादि रूप ठग चोर छल पूर्वक धर्मांश रूप रत्नको न उड़ा ले जा सकें जो पुरुष इस उक्त प्रकार से अपने वर्त्तमान कर्म सुधारने में तत्पर रहता है यही प्रारब्ध भोग के सामान्य नियम का बाधक विशेष अपवाद माना जायगा ॥

( नाकालेम्रियतेकश्चित् ) इत्यादि वचनोंसे अकाल मृत्युका निषेध नहीं है। जो मरते हैं वे यद्यपि अपने कर्मरूप कालनिमित्तसे ही मरते हैं बिना निमित्तके कोई नहीं मरता तथापि यदि वे मनुष्य शास्त्राज्ञारूप कानूनके अनुसार चलते और किसीको दुःख देनेकी चेष्टा न करते तो पूर्व जन्मका कर्म होने पर भी वह मनुष्य मारा नहीं जाता। कल्पना करो कि एक बकरा जानवर है वह प्रायः मारा जाता है क्योंकि उसके पूर्व जन्म के कर्म ही ऐसे हैं कि जिसके हाथसे बकरा मारा गया उसीसे मारा जाना भी निश्चित था तब मारने वालेको पाप क्यों लगता है? इसका समाधान यह है कि अब जो बकरा है वही पूर्व जन्म में उसका मारने वाला मनुष्य था कि जो अब बकरा को मारता है, इसी लिये अपने पूर्व में मारने वाले पर वासना रूप सूक्ष्म क्रोध भरा है उसीके कारण वह अपने पहिले शत्रुको मारता है। परन्तु ईश्वर वा दैवकी ओरसे यह नियम नहीं है कि उस बकरेको वह मनुष्य अवश्य मारे। क्योंकि ईश्वर ने वेदादि शास्त्रानुकूल यह आज्ञा दी है कि तुमको कोई दुःख देवे तो भी तुम उसको क्षमा करो उसको सहलो उससे बदला मत लो तभी तुम क्षमा धर्मका पालन कर सकोगे। यदि बदला लेना चाहो तो ईश्वरोक्त क्षमा धर्मको अवकाश कहीं भी नहीं मिलेगा। तथा ईश्वर ने जब यह भी आज्ञादी है कि तुम किसी को मत मारो किसीपर क्रोधमत करो तब भी तुम नहीं मानते, किन्तु ईश्वराज्ञा रूप कानून से विरुद्ध जब तुम बकरे आदि को मारते हो इसीसे मुजरिम अपराधी होते हैं। ईश्वर दो प्रकार परस्पर विरुद्ध नियम नहीं कर सकता कि इधर तो तुम्हीं से बकरेके मारे जानेका नियम करे और उधर आज्ञा देवे कि किसी को मत मारो। इससे यह सिद्ध हुआ कि मनुष्य काम क्रोधादि के वश होकर जो २ अधर्म अन्याय किया करता है उससे कुछ साधारणतया बचना चाहता हुआ भी नहीं बच पाता इसे मनुष्य की क्लीवता क्षुद्र दुर्बलता अपनी त्रुटि न मानकर जो इसका नाम ईश्वरीय रखना चाहता है यही मनुष्यकी भूल है ॥

अब रहा यह विचार कि यदि हम उसको न मारेंगे तो उसको अपने कर्मका फल कैसे मिलेगा?। तब इसका उत्तर यह है कि हम फल देने वाले कोई नहीं हैं। हमको ईश्वरने यह आज्ञा नहीं दी है कि तुम अपराधियोंको दण्ड दिया करो। कोई मनुष्य कहीं चोरी करता पकड़ा जावे तब वह यदि न्यायालयके इजहारोंमें यह लिखावे कि जिसकी चोरी करनेको

मैं गयाथा उसने पहिले मेरी चोरी कीथी इस कारण मैं उस चोरीरूप अपराधका दण्ड इसको देताथा अर्थात् अपने यहांकी चोरीका बदला मैंने लियाथा इस कारण मैं चोरीका अपराधी नहीं ऐसा कहने पर राजा यही कहेगा कि दण्ड देना राजाका कामथा, तूने यदि बदलेमें चोरी की है तो तू अवश्य चोर होगया, क्योंकि कानून वा शास्त्रमें लिखा पाप तुझ को भी अवश्य लग गया इससे तू भी दण्डनीय है। इसीके अनुसार पूर्वजन्म में अपनेको मारने वाले बकरे आदि किसी जीवको यदि कोई काम क्रोध वा लोभ वश हो कर मारता है तो उसको अपराध अवश्य लगेगा। यदि यह मान भी लिया जाय कि बकरा वा उस २ प्राणीको अपने पूर्वपापका फल अवश्य मिलेगा तो भी हमको जो कोई मारता है उसको किसी ईश्वर देवताने यह आज्ञा नहीं दी कि तुम उसको मारो। किन्तु ईश्वरोक्त शास्त्रने यह आज्ञा तो दी है कि तुम किसीको मत मारो। इससे मारने वाला अपराधी अवश्य है॥

४ प्रश्न भागवतके प्रह्लादोपाख्यान में हिरण्यकशिपु का ब्रह्मासे वरदान पाने के अनन्तर एक मन्वन्तरसे भी कुछ अधिक काल उसने राज्य किया लिखाहै। यथा—

एवमैश्वर्यमत्तस्यदृप्तस्योच्छास्त्रवर्तिनः।
कालोमहान्व्यतीयायब्रह्मशापमुपेयुषः॥

श्लोक २० अध्याय (४) स्कंध (७)-इसकी व्याख्या करते समय श्रीधर स्वामीने अपनी टीका में लिखा है कि( महान्कालः—एकसप्ततियुगानिकिञ्चिदधिकानि ) फिर टिप्पणीमें लिखा है कि—

हिरण्यकशिपोर्भीत्याप्रपनाय्यशचीपतिः।
स्वर्गराज्यात्परिभ्रष्टोयुगानामेकसप्ततिः॥ इतिपुराणान्तरम्

अवशंका यह है कि वरदान पानेके अनन्तर एक मन्वन्तरसे भी ज्यादा हिरण्यकशिपुने राज्य किया तब भगवान् नरसिंहने उसको मारा उस वक्त प्रह्लाद पांच वर्षका था भागवत सप्तमस्कंध पांच अध्याय ३६ श्लोक और ५ अध्यायके २। ६। ७। २०। २६ ४६। नौ अध्यायके ४। ५। ९ श्लोकके देखनेसे मालूम होता है फिर उसी स्कंधमें दैत्यबालकोंको ब्रह्मज्ञानोपदेश देनेके वक्त प्रह्लादने कहा कि मेरे पिता तपस्या करने गये तब इन्द्र मेरी मालाको पकड़ ले गया॥ ( शेष आगे )

## ॥ यमदेवका नचिकेताके प्रति हितोपदेश ॥

नसुखंदेवराजस्य नसुखं चक्रवर्तिनः ।
यादृशंवीतरागस्य मुनेरेकान्तवासिनः ॥

पतयार्जितंसर्वसुखंविनश्वरं दुःखप्रदंकामिनिभोगसेवितम् ।
एवंविदित्वानधृताहियागोवृथागतंतस्यनरस्यजीवितम् ।

इस संसारमें प्रत्येक देहमें एक अधिष्ठाता अर्थात् आत्मा, सत्स्वरूपसे सर्वदा विद्यमान् रहता है, और उसीही की सत्तासे यह असत् नाम, रूप, प्रपंच सत् वत् प्रतीत होता है. प्रायःपुरुष उक्तदेहाधिष्ठाता आत्माको न जान कर नाम, रूप, कृतकर्म, पुत्रादिकोंके शरीरोंके स्नेहपाशमें बंधकर उनकी प्राप्ति और वियोगसे हर्षशोकको प्राप्तहोता है, और उस दशाको प्राप्त होताहै जो स्वस्थानको भूले हुये पुरुषकी होती है. ॥

बहिर्भ्रमतियःकांक्षुस्यक्त्वादेहस्थमीश्वरम् ।
स्वगृहेपायसंत्यक्त्वा भिक्षामटतिदुर्मतिः ॥

और हर्षदायक पदार्थोंके प्राप्त करने, और शोकप्रदपदार्थोंसे बचनेका उपाय करताहै अर्थात् सुखभूयात् दुःखंमाभूयात्, इस इच्छाकेअनुसार कस्तूरी मृगके समान जब इसनाम, रूप, धन, स्त्री, पुत्रादि प्रपंचके पीछे दौड़ २ कर और नानाप्रकारके कपटछलादिकर यत्नकरनेपरभी उनसे अपनी पूर्ण तृप्ति नहीं देखता और धन, स्त्री, पुत्र, इन नष्टनामरूपवान शरीरों की अनित्यताकेकारण, और एकदिन अवश्यही जुदाहोनेके हेतुसे उनमें शोकहीशोक सहन करताहै, तब पुरुष इससंसारकी वासनाओंसे उदासीनताको प्राप्तहोताहै उससमय ईश्वरकृपासे इसको यहभान होनेलगताहै, कि,

कातवकान्ताकस्तेपुत्रः संसारोऽयमतीवविचित्रः ।
कस्यत्वंवाकुतआयातस्तत्त्वंचिन्तयथदिदंभ्रातः ॥

शत्रौमित्रेपुत्रेबन्धौ माकुरुयत्नंविग्रहसन्धौ ।
भवसमचित्तःसर्वत्रत्वं वांछस्यचिराद्यदिमत्त्वम् ॥

महतापुण्यपण्येन क्रीतेयंकायनौस्त्वया ।
पारंदुःखोदधेर्गन्तुं तरयावन्नभिद्यते ॥

तदनन्तर तत्वज्ञानकी अभिलाषाकरता है, जिसप्रकार कोई पथिक विषमपथकी ऊंची चढ़ाई उतराई चढ़कर उतरकर परिश्रान्त हुआ विश्रामके लिये प्रयत्नकरताहै, एवंजब कल्याणकारी पुरुष धन, स्त्री, पुत्रादि नाम,रूपके मिथ्यात्वको जनकादिकोंके समान जानकर आत्माकी ओर मुखमोड़ता है, उस समय निवृत्तिमार्गमें पग धरता है, उसी समयके लिये सूत्रकार श्रीव्यासदेवजी ने लिखाहै कि "अथातोब्रह्म जिज्ञासा" इसके अनन्तर अर्थात् वेदाध्ययन, और यज्ञादि विधान, विवेक, वैराग्य,षट्सम्पत्ति, और मुमुक्षुत्वकी प्राप्तिके पश्चात् ब्रह्मकी जिज्ञासा करनी चाहिये, वेदाध्ययन, तथा यज्ञादिक, वहिरंगसाधन हैं और विवेक, वैराग्य मुमुक्षुत्वादिक अन्तरंगसाधन हैं उक्तउभयविधसाधनोंकी आवश्यक्ता होती है' परन्तु अन्तरंगसाधनोंकी अधिकतर आवश्यक्ता होती है॥

तन्दुर्दर्शङ्गूढमनुप्रविष्टं गुहाहितङ्गह्वरेष्ठम्पुराणम् ।
अध्यात्मयोगाधिगमेनदेवं मत्वाधीरोहर्षशोकौजहाति ॥

यमदेव कथनकरते हैं कि हे नचिकेता तू जिस आत्मा अर्थात ब्रह्मको जाननेकी इच्छाकरता है, वह अति सूक्ष्महोनेके कारण दुःखसे देखनेके योग्य और गूढ़है साधारण जनोंके विषय विकार युक्त ज्ञानसे आवृतहै, अर्थात् विषयी पुरुषोंको उसका अनुभव होना असम्भव है न केवल निर्विकार बुद्धिसे जाना जाताहै अतःबुद्धिमें स्थितहै, अथवा इस प्रकार कह सक्ते हैं कि बुद्धिरूप गुहामें स्थित है और अनेक संकटोंमें स्थितहै अर्थात् उसके साक्षात्कार करने में अधिक संकटहैं इसीलिये वह आत्मा दुर्दर्शकहागया है, ऐसे सनातनआत्मरूपदेवको आत्मामें चित्तकी एकाग्रतारूप अध्यात्मयोगसे निश्चयकरके बुद्धिमान् पुरुषआत्माकी वृद्धि और हानि न होनेके कारण हर्षशोकको त्यागदेताहै ॥

एतच्छ्रुत्वासम्परिगृह्यमर्त्यः प्रवृह्यधर्म्यमणुमेतमाप्य ।
समोदतेमोदनीयंहिलब्ध्वा विवृतंसद्मनचिकेतसम्मन्ये॥

मरण धर्मवाला पुरुष जिस आत्माका मैं कथनकरता हूं, उस आत्मतत्वको आचार्य्यसे श्रवणकरके, और सम्यक् उसकी आत्मभावसे ग्रहणकरके, धर्मरूप सूक्ष्मइसआत्माको यत्नसे शरीरादिकसे भिन्न बोधकरके, वह बुद्धिमान् पुरुष जिसने इसको उक्तप्रकारसे जानाहै, हर्षप्रद इस आत्माको पाकर परमानन्द लाभ करताहै, हे नचिकेता मैं तुझको इसप्रकार खुलेद्वारवाले ब्रह्मरूप भवनके प्रति सन्मुख हुआ २ मानता हूं। तात्पर्य्य यह है कि मैं तुझको मोक्षके योग्य समझता हूं ॥ शेष आगे— तुलाराम शास्त्री कर्नाल

## ब्रा० स० भा० ६ अंक ८ पृ० ३२९ से साकार निराकार वाद

हे भगवन् ! तुम (वास्तव में) रूपरहित हो, किन्तु हमारा मन तुम्हारे ध्यानमें अशक्त है इस कारण हमने तुम्हारे रूपकी कल्पना करके उसका ध्यान किया है। हे सबके गुरु ! तुम अनिर्वचनीय अर्थात् वाणीसे परे हो परन्तु स्तुति करके हमने तुम्हारी अनिर्वचनीयताको मिटाया है। तुम सर्वत्र समभावसे विद्यमान हो किन्तु तीर्थयात्रा आदि करके हमने तुम्हारे सर्वव्यापी होनेका निराकरण किया है। हे जगदीश ! मेरे कियेहुए इन तीनों विकलताजनित अर्थात् हमारे अशक्त होनेके कारण किये हुवे दोषोंको आप क्षमा करो।

हिन्दू शास्त्रका सिद्धान्त यह है कि इन्द्रिय मन और बुद्धिसे परे परब्रह्म के स्वरूपकी उपासना कभी हो नहीं सकती। श्रुति कहती है।

यच्चक्षुषा न पश्यति येनचक्षूंषिपश्यति।
तदेवब्रह्मत्वं विद्धि नेदं यदिदमुपासते॥
यन्मनसा न मनुते येनाहुर्मनोमतम्।
तदेव ब्रह्मत्वं विद्धि नेदं यदिदमुपासते॥

अर्थात् चक्षुद्वारा जिसको देखा नहीं जा सका परन्तु चक्षु इन्द्रिय जिससे अपनी दर्शन शक्तिको पाती है उसीको तुम ब्रह्म जानो परन्तु उसकी उपासना नहीं हो सकती। जिसको मन द्वारा धारण नहीं कर सकते परन्तु जिससे मन अपनी धारणा शक्तिको प्राप्त होता है उसीको तुम ब्रह्म जानो, परन्तु उसकी उपासना नहीं हो सकती।

मनुष्यके चित्तकी ऐसी कोई वृत्ति नहीं है जिसके द्वारा हम निर्गुण ईश्वरको समझ सकें। योरोपियन दर्शन शास्त्रका सिद्धांत यह है Pure being अथवा Noiminal Side of God हम लोगों की धारणा में नहीं आ सकता। Mansel कहते हैं—

"Our conception of the Deity is then bounded by the conditions, which bound all human knowledge, and therefore we cannot represent the Deity as He is, but as He appears to us" (Metaphysics P. 384)

अर्थात् ईश्वर की निर्गुण अवस्था हम लोगों की चिन्तन शक्ति से अतीत है, उनकी सगुण प्रकाशमान अवस्था ही चिन्तनीय है अतएव उपासना के योग्य है। इसी कारण से हिन्दू शास्त्र में सर्व साधारण के लिये सोपाधि, सगुण, साकार ईश्वर की उपासना का विधान है एवम् उसी के अनुसार हमारे देश में देव देवियों की प्रति मूर्तियों में सगुण ब्रह्मकी उपासना होती है। खृष्टान मिशनरी लोग मूर्ति पूजाकी निन्दा करते हैं पर वे लोग नहीं समझते

कि ईसा को बीच में रखकर ईश्वर की उपासना एवं मूर्त्ति को बीच में रखकर हिन्दुओं की ईश्वरोपासना में कोई भेद नहीं है।

अब देखना चाहिये कि हम लोग जिस मनकी सहायता लेकर ईश्वर का ध्यान करते हैं वह मन साकार है या निराकार? हिन्दू लोग कहते हैं कि मन साकार है। जो लोग मनको साकार कहते हैं वे मन और आत्मा को एक पदार्थ नहीं मानते। उनके मतमें मन एक इन्द्रिय है, वह जड़ पदार्थ जो सूक्ष्म पञ्चभूत हैं उन से रचित है। वेदान्तसार में लिखा है।

„एतत्पुनराकाशादिगतसात्त्विकांशेभ्यो मिलितेभ्यो उत्पद्यन्ते अर्थात् ये दोनों (मन और बुद्धि) आकाश, वायु, अग्नि, जल पृथ्वी इन सूक्ष्मपञ्चभूतों के मिलित सात्त्विकांशोंसे उत्पन्न होते हैं पञ्चदशी में लिखा है—

सत्त्वांशैःपञ्चभिस्तेषांक्रमाद्धीन्द्रियपञ्चकम् ।
श्रोत्रत्वगक्षिरसनघ्राणाख्यमुपजायते ॥ १९ ॥
तैरन्तःकरणं सर्वैर्वृत्तिभेदेन तद्द्विधा ।
मनोविकल्परूपंस्याद् बुद्धिःस्यान्निश्चयात्मिका ॥२०॥
रजोंशैः पञ्चभिस्तेषां क्रमात्कर्मेन्द्रियाणितु ।
वाक्पाणिपाद पायूपस्थाभिधानानिजज्ञिरे ॥ २१ ॥
तैःसर्वैःसहितःप्राणो वृत्तिभेदात्सपञ्चधा ।
प्राणोऽपानः समानश्चोदानव्यानौचते पुनः ॥ २२ ॥
बुद्धिकर्मेन्द्रियप्राणपञ्चकैर्मनसाधिया ।
शरीरंसप्तदशभिः सूक्ष्मंतल्लिङ्गमुच्यते ॥ २३ ॥

अर्थात् आकाश, वायु, तेज, जल और पृथ्वी इन पञ्चमहाभूतों के सात्विक अंशों से क्रमशः श्रवण, त्वक् चक्षु, रसना, घ्राण-ये इन्द्रियशक्तियां उत्पन्न होती हैं। उन पञ्चसूक्ष्ममहाभूतों के ये सात्विक अंश एक में मिलकर अन्तःकरणको उत्पन्न करते हैं। इस अन्तःकरणके दो भेद हैं-मन और बुद्धि। मन संकल्प-विकल्पमय एवं बुद्धि निश्चयात्मिका है। सूक्ष्म पंचमहाभूतों के राजस अंश से क्रमशः वाक्, पाणि, पाद, पायु और उपस्थनामक पांच इन्द्रियां प्रकट होती और पांचों मिल कर प्राण को उत्पन्न करती है। प्राण भी वृत्तिभेदसे पांच प्रकार का माना गया है उसके प्राण, अपान, समान, उदान और व्यान ये पांच भेद हैं। उल्लिखित पांच ज्ञानेन्द्रिय शक्तियां पांच कर्मेन्द्रिय शक्तियां, पांच प्राण, मन और बुद्धि इन सत्रहकी समष्टि या समूह को सूक्ष्म शरीर अथवा लिंगशरीर कहते हैं। (क्रमशः)

आ० स० भा० ६ अंक ८ पृ० ३३१ से आगे अवतार सिद्धि

तत्सृष्ट्वा तदेवानुप्राविशत् । तदनुप्रविश्य सच्च त्यच्चा-भवत् । सत्यञ्चानृतञ्च सत्यमभवत् । यदिदं किञ्च तत्सत्यमित्याचक्षते ॥ तै० उ० ब्र० व० अनु० ६ ।

जीवेनात्मनानुप्रविश्य । नामरूपे व्याकरवाणीति । तदात्मानं स्वयमकुरुत ॥ छा० उ० ॥

उसको उत्पन्न कर उसमें पीछे आपही प्रवेश करताहुआ उसमें प्रवेश कर वही मूर्त्त और अमूर्त्तरूप होताहुआ सत् और अनृत सत्य होतेहुए यह जो कुछ है उसको सतही कहते हैं । इनमें जीवरूपसे प्रवेश कर नामरूपको प्रगट करो । उसने आत्माको स्वयं उत्पन्न किया ॥

रूपंरूपंप्रतिरूपोबभूव तदस्यरूपंप्रतिचक्षणाय । इन्द्रोमायाभिःपुरुरूपईयते युक्ताह्यस्यहरयःशतादश ऋ० मं० ६ अ० ४ मं० ४७ ॥

परमात्मा शरीर शरीरमें चित्रूप अर्थात् प्रतिबिम्बरूप हुआ वह चित्रूप इस परमात्माके नियताकार दर्शनके हेतु होता है वह इन्द्रनामा परमात्मा अपनी मायाशक्तिद्वारा विविधरूप होकर चेष्टा करता है इसकी हजारों इन्द्रिय वृत्तियांरूप घोड़े हैं । उन वादियोंका यह आक्षेप है कि परमात्मा सर्वशक्तिमान् है और विनाही अवतार धारण किये जगत्की उत्पत्ति और लय करता है इसलिये वह अवतार लेता नहीं । दूसरे ईश्वर सर्वव्यापी है इस कारण सबसे बड़ा है छोटी वस्तु शरीरादिमें नहीं समायसक्ता, वह कंस रावणादिके शरीरमेंभी व्यापक थाही जब कहे उसी समय मर्म छेदन कर नाशकर सकताथा, तीसरे मुक्तिसेभी ईश्वरका जन्म सिद्ध नहीं होता जैसे कोई अनन्त आकाशको कहे कि गर्भमें आया वा मुट्ठीमें धरलिया ऐसा कहना बने नहीं इत्यादि २ ॥

महाशय ! जैसे इन कुतर्कोंको वेदप्रमाणोंकी पुष्टि विना कहते हैंउसी प्रकार इनका उत्तरभी दिया जा सकता है परन्तु हमको तो वेदसे ही यह दिखाना है कि परमात्मा अवतार अवश्य लेता है । प्रथम यह विचार है कि अवतार शब्दका अर्थ क्या है यह शब्द संस्कृतभाषा का है और अव उपसर्ग पूर्वक तृधातुसे जिसके अर्थ तरना है बना है और करण कारक में घञ् प्रत्यय हुआ है इससे अवतार शब्दके अर्थ उतार, प्रागट्य, घाट इत्यादि हैं । इस हेतु

' परमात्माके अवतार ' से यह जाना जाता है कि परमात्माका अपने अज निर्विकार निर्विशेष स्वरूपसे उतर कर विशेष स्वरूपमें होना वा प्रकट होना, परमात्माका विशेषरूप में प्रकट होना दो प्रकारका है एक सामान्य वा नित्यअवतार और दूसरा विशेष वा नैमित्तिक अवतार । जब परमात्माकी चित्शक्ति ' एकोऽहं बहुस्याम् ' श्रुतिप्रमाण चेतनोन्मुख होती है ॥

अशरीरꣳ शरीरेष्वनवस्थेष्ववस्थितम् । महान्तं विभुमात्मानं मत्वा धीरो न शोचति ॥ कठ० उ० ।

वह परमात्मा अशरीर अर्थात् शरीर रहित हो कर अनवस्थित नाशवान् शरीरमें स्थित है उसको धीरपुरुष सबसे बड़ा और विभु मानकर शोक नहीं करते ॥

एकोवशीसर्वभूतान्तरात्मा एकंरूपं बहुधा यः करोति कठ०उ०

सर्वप्राणियोंको वश करनेवाला परमात्मा एक अपने स्वरूपको बहुत प्रकारका करता है ।

आयोधर्माणिप्रथमःससाद ततोवपूंषिकृणुषेपुरूणि । अथर्व० ॥ ५ । १ । १ । २ ।

तथा ब्रह्मसूत्र ' उत्तराच्चेदाविर्भूत स्वरूपस्तु ' १ । ३ । १८ में भी विरोचन और प्रजापतिके छांदोग्य वर्णित संवादमें ( उत्तरात् से जीवशंका करनी ठीक नहीं उसका उत्तर सरकार देते हैं कि जीव "आविर्भूत स्वरूपः" जीव है वह परमात्मा ही का स्वरूप होकर प्रगट हुआ है ॥

इत्यादि श्रुति प्रमाणोंसे स्पष्ट है कि अद्वितीय परमात्मा ही निज शक्तिद्वारा आकाश वायु तेज आप पृथ्वी अन्नादि उत्पन्न कर आपही उन २ के रूप होता हुआ दूसरे शब्दों में कहें तो यह सारा जगतही एक परमात्म सत्ता ही अनेक रूप है । जिस प्रकार परमात्माने अपनीही निर्लेपता अवकाशता आदि शक्तियोंको आकाश विशेष रूपमें अनुभव कर आपही तद्रूप हुआ इसी रीतिसे वायु तेज जलादि सबको सृज आपहीं उन २ विशेषरूपमें प्रगट है ।

ओमित्येतदक्षरंसर्वं तस्योपव्याख्यानं यद्भूतं भवद्भविष्यदिति सर्वमोंकारएव । मांडू० उ०

सर्वꣳह्येतद्ब्रह्मायमात्माब्रह्म सोऽयमात्माचतुष्पात् । मा०उ०

( शेष आगे )

# ॥ वेदप्रकाशालोचना ॥

वहवोहि मुग्धा लोकान्व्यामोहयन्तो विवदमाना उप तिष्ठन्ते "नजातुकामः कामानामुपभोगेन शाम्यति । हविषा कृष्णवर्त्मेव भूय एवाभिवर्द्धत इत्यादि मन्वादिसिद्धान्तमप न्हुवाना: पशुधर्म्मनियोगविधवाविवाहादिकं प्रशंसन्तो न जिह्रियति नच परमात्मनो मनागपि बिभ्यति वताहो मह त्पापं कर्त्तुं व्यवसिता इमे किमिति न विदुर्न कदापि सुरामद स्तत्पानेन शाम्यति नवा पापं पापेन कर्म्मणा निवर्त्तते त स्माच्छास्त्रप्रमाणेन विधवानां कामाग्निशान्तये न पुनर्विवा- हादिकं कदापि जलायते प्रत्युत तदुद्दीप्तये घृतायमानोऽतीव विप्लवाय प्रभवेदिति प्रकारान्तरेण तन्निवारणोपायः प्रदर्शितः कामन्तुक्षपयेदित्यादिनेतिदिक् ॥

अर्थ-विषयोंके सेवनसे काम-शान्त नहीं होता । बल्कि घृतसे अग्निकी न्याई अधिक बढ़ता है । इत्यादि मनुआदिके सिद्धान्तको छिपाते हुये लोकों को धोखादेते हुये पशुधर्म्मनियोग विधवाविवाहादि की स्तुति करतेहुये बहुत से मुग्ध लोग विवाद करतेहैं । शरमाते नहीं न ईश्वरसे डरतेहैं । ओहो-अफ- सोस ! बड़ा पाप करनेके लिये इरादाबांधे हुये यह लोग क्या यह बात नहीं जानतेहैं कि कभी शरावका नशा-शराब पीनेसे नहीं उतरता है-और न पापसे पाप हटताहै इस कारण विधवाओंके कामाग्निकी शान्तिकेलिये पुनर्विवाहादि- क जल जैसा नहीं होताहै उलटा उसके सुलगानेके वास्ते घृत जैसा निहायतही खराबी, गड़बड़के लिये पूरी तौरसे होसक्ताहै । इसी हेतुसे-पुष्प-मूल, फल, से जीवन वितावे इसढगसे कामशान्तिका उपाय मन्वादिसे दर्शाया गयाहै ॥

ननु हविषाहि प्रक्षेपादग्निर्मन्दीभूय प्रज्वलतीति न नि- यमः प्रायोहि मन्दीभूतः शाम्यतीति दृश्यत इति चेत्सत्यं त- थापि प्रबलोऽग्निः प्रक्षिप्तादपि हविषा न जातु नश्यति प्रत्यु- तैधतएव तथैवाधिबलः कामः कामानामुपभोगेन न शान्तो भवति किन्तु वर्द्धतएवेति "नजातुकामः कामानां" मित्यादे-

रभिप्राय: । किञ्च मन्दोऽपि कामउपभोगात्तदानीमुपशान्तोऽपि न वस्तुत: शान्त उच्यते ॥

अन्यच्चाधिकामोपभोगात्तथादोषा: प्रभवेयुर्यैरायुषोऽपिधौतहस्ततास्यात्–तस्मान्न " भोगाद्रागशान्तिर्मुनिवद् " भोगेरोगभयम्,—'धूमेनाव्रियते वन्हिर्यथादर्शो मलेन च । यथोल्वेनावृतो गर्भस्तथास्तेनेदमावृतम् ॥ आवृतं ज्ञानमेतेन ज्ञानिनोनित्यवैरिणा । कामरूपेण कौन्तेय दुष्पूरेणानलेन च । इत्यादिकं पर्यालोच्य विधवानामुद्धाराय प्रकारान्तरेणैव प्रतिक्रियतां येन तासां प्राक्कृतस्य वैधव्यकारदोषस्य शुद्धयाभूयस्तथा न स्यादमुत्र–प्रत्युत सर्वथा श्रेयएव स्यान्नह्यन्यथा कृतेप्युपयमनान्तरे वैधव्यनिवृत्तिसौभाग्ये सम्भवेतामितिदिक्॥

भावार्थ–घीके वहुतायतसे अग्निमें डालनेसे आगमन्द पड़कर सुलग उठती है यह नियम नहीं क्योंकि अकसर मन्द हुआ २ बुझ जाता है, यही बात देखने में आती है यह शंका भी कुछ ठीक नहीं क्योंकि प्रबल अग्नि घृतके प्रक्षेपसे नहीं बुझता है वल्कि बढ़ताही है, वैसेही प्रबलकाम विषयोंके भोगसे बढ़ताही है । मन्दकामभी उपभोगसे उस समय उपशान्त हुआ २ भी वास्तवमें ( दरअसल ) शान्त नहीं कहाजाता है. और अतिविषयोपभोगसे वह दोष होंगे जिनसे उमरसेभी हाथ धोले होंगे—यहां मनु० सांख्य० महाभारत०–भर्त्तृहरिशतकादिका आशय है । इसको विचारकर विधवाओंके उद्धारकेलिये और प्रकार से यत्न करो जिससे कि उनके वैधव्यकार–प्राक्तनदोषकी शुद्धिसे अर्थात् प्रायश्चित्तसे परलोकमें फिर वैसा नहो वल्कि आगे सर्वथा भला हो । अन्यथा विवाहान्तरके होनेपर भी—वैधव्यकी निवृत्ति और सौभाग्यका संभव नहीं हो सकता है ॥ पं० गोविन्दराम शर्मा–नाहन ।

## भ्रम संशोधन ॥

गताङ्क ब्राह्मणसर्वस्व में पं० रामनारायण शर्मा नारनौल रचित करुणानिर्झरी के एक श्लोकमें निम्न लिखित अशुद्धि छप गयी थी, अतःवह श्लोक पुनर्वार लिख दिया जाता है ॥

उच्छिष्टपिण्डेष्वपिनष्टपौरुषंकष्टन्त्वयाक्रोष्टुकुलंयदीक्ष्यते । गम्भीरपङ्के सुतरान्निमग्नयाग्राह्योहितेग्राहगलग्रहाग्रही ।

यहां पर पौरुषंके स्थानमें पौरुषः छपगयाथा पाठक शोधलेवें ॥

# द्वीपोंमें मूर्तिपूजा *

## ( भीमताल निवासी पं० रामदत्त ज्योतिर्विद् लिखित )

आ० स०में गत कई महीनोंसे "शिवलिङ्गपूजा„ विषयक उत्तम समाधान छप रहा है। आज हम ये दिखाना चाहते हैं कि केवल भारत एवं सनातनधर्म ही में लिङ्गपूजा नहीं होती, किन्तु, भारतके अतिरिक्त ऐफ्रिका, यूरोप- अमेरिका, ओशिनियां एवं अन्याय द्वीपोंमें भी विधर्म्मी म्लेच्छ इस समय तक बड़े विधानसे लिङ्गपूजा करते हैं, और उन देशोंमें प्रतिवर्ष नई २ हिन्दू देवमूर्त्तियां भी निकलती हैं।

ऐफ्रिका—के प्राचीन इजिप्त ( मिश्र ) देशमें असिरिस और आइसिस नामके लिङ्ग आजतक पूजे जाते हैं। शिवके तुल्य असिरिसके मस्तक में सर्प हाथ में त्रिशूल एवं अंगमें व्याघ्र चर्माम्बर है। एपिश आम वृषभके ऊपर बैठे हैं। उक्त देशमें एक बिल्व सदृश वृक्ष होता है। इस वृक्ष के पत्र उस लिङ्ग मूर्त्तिपर प्रतिदिन चढ़ाये जाते हैं। दूधसे स्नान कराया जाता है। जिस प्रकार अपने देशमें काशीधाम है, उसी प्रकार वहां परनेम्फिस नाम प्रसिद्ध स्थान है।

उस देशमें लिङ्गका बीजाक्षर ट है। मूर्त्ति कृष्ण वर्ण है। असिरिस वृषभ एवं आइसिस गौरूपसे स्थित है। उत्तर ऐफ्रिकाकी जितनी अरब जातियां हैं सब लिङ्ग एवं शक्ति की ही पूजा करते हैं।

यूरोप—के ग्रीस वा यूनान देशमें लिङ्गपूजा अद्यावधि प्रचलित है। बेकस और प्रियेपस शिवके दो नाम हैं। एरिक्स तथा केरैंथ में विनसन देवी वा गौरीकी पूजा होती है।

इफिसिस—देशमें डायना देवीकी पूजा होती है इटलीके रोम नगरमें अद्यापि लिङ्गपूजा प्रचलित है। अर्थात् रोमन कैथलिक सम्प्रदाय के कृश्चियन इटालीमें आजतक लिङ्गमूर्त्ति पूजते हैं।

रोम और फ्लोरेन्स नगरमें, हर्मिज एवं लाइव नामसे बेकस देवकी पूजा करते हैं। यह पूजन बिल्कुल इस देशसे मिलता है।

इग्लैंण्ड—अंगरेजोंके इग्लेण्डके भीतर योर्क देश में ष्टोनहैंज नामक मन्दिर है क्रमेलकमें जो प्राचीन मन्दिर और पत्थरके खम्भे दीख पड़ते हैं। उससे स्पष्ट ही प्रगट होता है कि यहां पूर्वकालमें शिवहीका मन्दिर था।

नोट—*लुइस साहब के ग्रन्थ से उद्धृत एक लेख के आधार पर।

आयर्लैण्ड—कृस्तान है तथापि गिरजेके द्वार पर स्त्री मूर्त्ति अब भी पूजी जाती है।

स्कौटलैण्डके—ग्लासगो नगरमें सूर्य मन्दिरके भीतर लिङ्ग मूर्त्ति है, जिस पर सुवर्ण पत्र भी जटित हैं।

फ्रान्स—वा फिरङ्ग देशमें सौभाग्य, आयुर्वृद्धि एवं आरोग्य प्राप्तिके लिये स्त्रियां अबतक शक्तिके दर्शन करती हैं।

अष्ट्रेलिया गिरि देशमें—ताम्रबेक नाम लिङ्गपूजा जाता है एवं नौरवे स्वीडेनमें लिङ्गपूजा होती है।

एशिया—रूमदेशान्तर्गत असिरिया वा मुरयानी देश बाबिलन नगर में तीन सौ घन हस्त परिमित शिवलिङ्ग है।

शाम देश में एकोनिश और एष्टरगतिस. नाम के लिङ्ग पूजे जाते हैं।

अरबमें—मुहम्मदके जन्मसे पहिले हौमि लात, मनात, अल्लात, अलुज्जा, इन महादेव देवियों की पूजा होती है। खास मक्कामें असवद व मक्केश्वर का लिङ्ग चुम्बित होता है। मक्के के जम जम कूएमें भ्रान्त एवं नजरा में खजूरकी पत्ती पूजी जाती है। भारतवर्षके पूर्वीय द्वीप पुञ्ज सुमात्रा एवं यव द्वीपमें लिङ्गपूजा और महाभारतादिकी ज्यों की त्यों लिङ्ग कथा एवं अन्यान्य हिन्दू पुराण पाठ अद्यावधि वर्त्तमान है।

फिनसिया देशमें वाल नामकी सूर्य देवीकी पूजा होती है फ्रीजियन देश में-एटिस नाम का लिङ्ग पूजा जाता है।

निनिभा—नगरमें एशीरा नामक विशाल लिङ्ग मूर्त्ति विद्यमान है।

यहूदिया—देशमें इसराइली, वा यहूदी लोगों की प्रतिष्ठित लिङ्ग मूर्त्ति अबतक वर्त्तमान हैं। उन लोगों में लिङ्ग मूर्त्ति स्पर्श करके शपथ खानेकी प्रथा प्रचलित है। तौरेत प्रसिद्ध इब्राहिम के नौकर को लिङ्ग स्पर्श का शपथ देते हैं याकूब अपने पिता की जब अस्थि लिए हुए मिसरको जाताथा तब नौकर को यही लिङ्ग स्पर्श कराया था। और यहूदी राजा लोग भी यही लिङ्ग पूज कर अदालत एवं कचहरी करते थे। दाऊद जब अफल नाममूर्त्ति लाते थे तब उनकी माइकेल नाम्नी स्त्री इस पर गुरु शासु इलके पास क्रुद्ध होकर उठगई, गुरु ने शाप दिया कि बन्ध्या होजाय।

जापानमें—बौद्ध धर्म प्रचलित होनेपर भी लिङ्गपूजा जाता है, बौद्ध धर्मके प्राचीन ग्रन्थ देखने से बहुत कुछ पौराणिक कथाओं का पता लगता एवं मूर्त्ति

पूजा इत्यादिकी प्राचीनता सिद्ध होती है। बुद्ध चरित्र, अश्वघोशका बनाया हुआ एक प्राचीन संस्कृत काव्य है। जोकि राजा कनिष्कके समयमें ईसासे अनुमान ३। ४ सौ वर्ष पूर्व बना है उसे देखनेसे " जैन वा बौद्धोंके बाद मूर्त्तिपूजा चलनेकी स्वा० द० की निर्मूल शंका काफूर हो जाती है। इसी प्रकार चीन का यात्री जो बौद्धों के समय भारतमें आया था उसके लेखसे भी साबित होता है।

जापानके आइन नगरमें सूर्य तथा लक्ष्मीके लिङ्गमूर्त्तियोंकी पूजा होती है।

लंका–सिलोन वा सिंहलद्वीपमें लिङ्गपूजा जाता है अफरीदि स्थान-स्वाद चित्राल, काबुल, बलख बुखारा, काफ पहाड़ आदिमें, पञ्चशेर, पञ्चबीरादि नामों से लिङ्ग मूर्त्ति पूजी जाती हैं। ईरान में ज्वालामय लिङ्गकी पूजा करते हैं। साइबेरिया एवं ताशकंदमें शेवलोनियन जातिके लोग लिङ्गपूजा करते हैं।

ओशिनियां–सण्डविच या हवाई टापूमें अब क्रिस्तानी फैल गई, पर कोई उपद्रव महामारी भूकम्प, दुर्भिक्ष, ज्वालामुखी फूटने पर अब भी लिङ्ग पूजा करते हैं। उनकी भोवी महारानी की थोड़े दिन हुए मृत्यु हुई थी, सब तांत्रिक रीतिसे अन्त्येष्टि क्रियाकी गई, एवं सब देशवासियोंने लिङ्गपूजा कीथी।

अमेरिका, में स्वामी विवेकानन्दके वेदान्त धर्म प्रचार एवं हिन्दू धर्म फिलौसफीका झंडा गाड़नेसे पूर्व ही यहांपर लिङ्गपूजा मिलती है।

दक्षिण अमेरिकाके ब्रजिलदेशमें बहुतसे प्राचीन शिवलिङ्ग एवं गणेशकी मूर्त्तियां मिलती हैं। पेरू प्रदेश में मृत्तिकाके लिङ्ग और मूर्त्तियों का पूजन बड़े समारोहसे होता है। मृण्मय घंटोंके ऊपर भी यह लिङ्ग रहता है।

अमेरिकाके–पेन्युको नगर एवं होण्डुरास देशमें गोल सरल द्विमुख प्रस्तर लिङ्ग अद्यावधि वर्त्तमान हैं। युनाइटेड स्टेटके टेनसी नगर में एक बृहत् लिङ्गमूर्त्ति स्थित है। युकाटन देशमें एक बृहदाकार लिङ्ग स्थित है।

तात्पर्य यह है कि किसी कालमें सारे भूमण्डलमें एक सनातनधर्म ही व्याप्त था, अतएव भूत भावन भगवान् शंकरकी उपासना वा शैवमत इन प्रदेशों में प्रचलित रहने से आज तक भी अस्त व्यस्त कुछ न कुछ इस प्रकार का पता लगता है एवं कुछ २ रीतियां भी मिलती हैं। ठीक२ प्रचार महाभारत से बौद्धों के समय पर्यंत ही उड़ गया था। पीछे ईसाई इत्यादि हो गये पूर्वमें ये लोग परम शैवथे। पं० रामदत्त ज्योतिर्विद्

॥ श्रीगणेशाय नमः ॥

जिन पाठक महाशयों ने मेरे वेदान्त सम्बंधी लेखको गताङ्कमें पढ़ाहै वे अवश्य इस लेखके प्यासे होंगे, इसलिये मैं उनकी प्यासको ब्रह्मज्ञानरूपी अमृतसे दूर करनेके लिये अपने लेखको प्रारंभ करता हूँ ॥

( प्रश्न ) ब्रह्मजगत्का कारण है या नहीं ? ॥

( उ० ) है, परन्तु अन्य मतावलम्बी इसको सिद्ध नहींकर सके ॥

( प्र० कर्त्ता ) क्यों नहीं, देखो मैं दयानन्दी हूँ शंकराचार्य्यके मतानुसार वेदान्त नहीं मानता परन्तु ब्रह्मको जगत्का कारण सिद्धकर सक्ता हूँ । परंतु हमलोग ब्रह्मको केवल निमित्त कारण मानते हैं उपादान नहीं क्योंकि वैशेषिक दर्शनमें लिखा है कि—

कारणगुणपूर्वकःकार्य्यगुणोदृष्टः अ० २ । आ० १ सू० २४

अर्थात् उपादान कारणके गुणानुसार कार्य्यमें गुण होते हैं। जैसे घड़ेके उपादान मिट्टीके गुणानुसार घड़ेमें गुण वर्त्तमान है उसी प्रकार यदि ब्रह्मको जगत् का उपादान माना जाय तो ब्रह्मके गुणकर्म स्वभावानुसार जगत्का भी गुणकर्म स्वभाव होना चाहिये सो नहीं है क्योंकि—

ब्रह्म अज है जगत् उत्पन्न होताहै, ब्रह्म अदृश्यहै जगत् दृश्यहै, ब्रह्म निराकार है जगत् साकार है, ब्रह्मअविनाशी और जगत नाशमान है, ब्रह्म अनादि है और जगत्सादि है । इसीप्रकार दोनोंके गुणकर्म स्वभावमें अनेक भेद पड़ते हैं इससे जगत्का उपादान ब्रह्म सिद्ध नहीं होता । इस लिये ब्रह्म निमित्त और प्रकृति परमाणु इसके उपादान हैं अर्थात् ब्रह्म जगत्का केवल निमित्त कारण है ॥

( वेदान्ती ) और प्रकृति परमाणुका कारण कौन है । ( दया० ) प्रकृति परमाणु अज,अनादि, अविनाशी, और सबका कारण होनेसे उसका कोई कारण नहीं क्योंकि कारणका कारण नहीं होता । ( वे० ) इससे तो यही विदित होताहै कि यदि आपके पिताके पिताका नाम पूछाजाय तो यही उत्तर दोगे कि पिताके पिता नहीं होते, जैसे कारणके कारण नहीं होते सो असत्य है अवश्य आपके पिताके पिता रहे होंगे यह सम्भव है कि आप न जानते हों परन्तु विना कारणके कोई वस्तु नहीं होता इस लिये यदि प्रकृति परमाणु को सत्य मानतेहों तो इसका कोई कारण बतलाना पड़ेगा नहीं तो असत्य सिद्ध होगा या यह कहदो कि हम नहीं जानते । और तुम्हारे कथनानुसार तो प्रकृति परमाणु भी जगत्का कारण नहीं हो सका क्योंकि जिस कारणसे

तुम ब्रह्मको जगत्का उपादान नहीं मानते वे सब कारण प्रकृति परमाणुके भी उपादान माननेमें हैं, देखो—

प्रकृति परमाणु अज, और जगत् उत्पन्न होताहै, प्र० पर० अदृश्य और जगत दृश्यहै, प्र० पर० अविनाशी और जगत् नाशमान है प्र० पर० अनादि और जगत् सादिहै, प्र० पर० शब्दादि गुणरहित और जगत् शब्दादि गुण सहित है। इस लिये प्रकृति परमाणु जगत्का कारण नहीं। और जो आपने कहाकि प्रकृति परमाणु सबका कारण है तो सबका किसका ? क्या जीवको ब्रह्मका भी है कभी नहीं, इस लिये आपका मत सर्वथा खण्डनीयहै ॥

( दयानन्दी ) क्या कारणके कारण होतेहैं ( वे० ) नहीं, कार्य्यहीके कारण होते हैं परन्तु एक दूसरेका कारण अपने कारणका कार्य्य ही होताहै कारण नहीं इस लिये कारणके कारण होते हैं ॥

( दया० ) अच्छा आप परमेश्वरको जगत्का कारण किस प्रकार सिद्ध कीजियेगा ? ( वे० ) देखो ! यह संसार असत्यहै यह भ्रमसे सत्य भासताहै जैसे रस्सीमें असत्यसर्प सत्यभासता है और रेगिस्तानमें असत्य जल सत्य प्रतीत होता है उसी प्रकार ब्रह्ममें असत्य जगत् सत्यसा प्रतीत होताहै परन्तु वास्तवमें असत्यहै। लेकिन जिस रस्सीकी सत्यता से असत्य सर्प सत्य प्रतीत होताहै वह सत्यहै और वही रस्सीही उसका अभिन्न निमित्तोपादान कारणहै उसी प्रकार जिस ब्रह्मकी सत्यतासे असत्य जगत् सत्यसा प्रतीत होताहै वही एक ब्रह्मही इस संसारका अभिन्न निमित्तोपादान कारण है ॥ ( शेष फिर )

भवदीय कृपाभिलाषी शिवकुमार शर्म्मा मच्छागिरि ( गोरखपुर )

आशंवन्द ॥

मैंने छा० इन्दौरमें व शहरमें कई व्याख्यान दिये, छावनीमें सभा स्थापित की जिसका इकट्ठा चन्दा तो अनुमान १०००) है तथा ६०) मासिक चन्दा है—उसी अवसरपर आर्यसमाजके मन्त्रीको शास्त्रार्थकेलिये पत्रभेजा ( संस्कृत में ) मैं तो अपनी तरफसे आर्यसमाजके कपोलकल्पित राद्धान्तोंका अन्त्येष्टि संस्कार करही चुकाया परन्तु साथमें इनकी पोल पबलिकको दिखानेकेलिये और पं० प्रयागदत्त जी अवस्थी जिसको कि आ० स० एक उत्तम वक्ता तथा पण्डित समझता है ( लेकिन यथार्थमें यह महात्मा अबोध ही है ) इस ग़लत फ़ेमीको पबलिककी निगाहसे दूर करनेकेलिये हमने पत्र भेजा यथा—

**आर्यसमाजमन्त्रिणे विज्ञापनमिदम्—**

**श्रीमन् !! माननीयेन तत्र भवता भवता यदगादिचि-**

कोर्षुरस्मि कस्मिंश्चिद्विषये शास्त्रार्थं तदयमीदृशोऽवसरो न पुनर्हस्तगतो भविष्यतीत्याशास्य शास्यमानमानपुरःसर-निवेदन स्वीकारे न विलम्बोविधेयः कर्त्तव्यश्च याथानथ्येन समयनिर्णये पुनर्न साङ्गत्यं सांमत्यं मदीयंचस्पष्टिर्भवितु-मर्हतीति ॥ भवदुत्तराभिलाषी—

रघुनाथसिंह वर्मा मन्त्री सनातनधर्मसभा छा० इन्दौर कराक्षराणि ओङ्कारदत्त शास्त्रिणः।

इसका उत्तर आर्यसमाजके मन्त्रीने प्रयागदत्त से लिखवा कर यह भेजा

भो रघुनाथसिंह वर्मणः—युष्माकं द्विपत्रे आगतः भवान् हस्ताक्षराणि नोवर्तते अतएव उत्तरं न ददमः इदा-नीमेकःप्रतिविज्ञापनम् समोपे प्रेषितामि, उत्तरं देहि

भवदीयं शम्भुदयालु—उपमन्त्री आर्यसमाज छा०इन्दौर

वाह ! वाह ; आर्यसमाज का पाण्डित्य !—भाई समाजियो ! तुम्हें सकु-चाना नहीं चाहिये तुम्हारे गुरु घंटाल भी तो ( गुडस्य कोभावः ) ( शाक-मानयनाय ) इत्यादि संस्कृत लिखगये हैं तो आप भी ऐसी ही लिखें तो क्या आश्चर्य ? हमें तो सामाजिकोंके बीचमें रहनेसे व कार्य करनेसे यह पूर्ण अनु-भव हो गया है कि इनके पण्डितोंका इतना पाण्डित्य है इसीलिये तो हमने इनके सिद्धान्तोंकी तथा इनके विद्याबलकी पोल देखकर इसका परित्याग कि-या, हम यह विश्वास पूर्वक सूचना देते हैं कि न तो इन लोगोंमें कोई वैया-करण न कोई नैयायिक है वेदोंका जानना तो दूर रहा यह तो आपको इन के संस्कृतपत्रके पढनेसे पता लग जायगा। अब हम लेखके विशेष बढ़ानेके सबबसे आगे नहीं चलते—क्रमसे आगे इनकी पोल खोलना आरंभ करेंगे किन्तु आ० स० को यह चैलेञ्ज देते हैं कि अपने मतके सत्यत्व स्थापन करनेकी तुम को शक्ति है तो शास्त्रार्थका प्रबन्ध करलो हम तुमसे सदा ही शास्त्रार्थके वास्ते उद्यत हैं क्योंकि तुम लोगोंमें मैंने लगातार कार्य करके तुम्हारी जड़ पकड़ी है और परमात्मा कोई ऐसा समय लावेगा कि तुम्हारी जड़ उखाड़कर अधर्मका नाश करेंगे और दिन २ सनातनधर्मकी उन्नति करनेकेलिये तैय्यार रहेंगे क्योंकि भक्त वत्सल ईश्वर हमारे सहायक हैं, उन्होंने (यदायदाहिधर्मस्य०) इस वाक्यके प्रमाणसे पूर्व भी सहायता की है सो अब भी करेंगे—किम्बहुना

भवदीय ओङ्कारदत्त शर्मा शास्त्री छा० नीमच (मालवा)

॥ श्रीः ॥

# अग्रजाष्टकम् ॥

ओं-श्रीमहामङ्गलमूर्त्तये गणेशायनमः ।

येपाणिनिप्रभृतयामुखजाःस्वबुद्ध्या
शास्त्राम्बुधेरिहहिपारगताअभूवन्
विद्याविवर्जिततदीयसुताइदानीम्
सीदन्त्यतोऽधिकतरंकिमुकष्टमस्ति ॥ १ ॥

भावार्थ-जो पाणिनि प्रभृति ब्राह्मण अपनी बुद्धिसे शास्त्ररूपी समुद्रके पारगत हो गये आज विद्यासे हीन उन्हीं पाणिन्यादि महर्षियोंके पुत्र नाश को प्राप्त होरहे हैं इससे ज्यादा और क्या कष्ट हो सकता है ॥ १ ॥

येब्राह्मणाइहपुराह्यतिमानभाज-
आसंस्तएवनिकृतिम्प्रतिपद्यमानाः ॥
स्वीकृत्यवैतनिकवृत्तिमहोइदानीम्
जीवन्त्यतोऽधिकतरंकिमुकष्टमस्ति ॥ २ ॥

इस संसारमें जो ब्राह्मण पहले बड़े मानपात्र थे वेही अब तिरस्कारको प्राप्तहुये वैतनिकवृत्ति अर्थात् ( नौकरी ) को स्वीकार कर अपना उदरपोषण कर रहे हैं आश्चर्यकी बात है इससे ज्यादातर और क्या कष्ट है ॥ २ ॥

आज्ञानुयायिनइहेश्वरतुण्डजानां
बाहूद्भवाअहहचोरुभवास्तथासन्
तेषान्तएवमुखजाःस्वकमेवनित्य
माज्ञाकरत्वमधिगम्यकृतार्थयन्ति ॥ ३ ॥

पूर्वकालमें इस संसारमें बाहूद्भव ( क्षत्रिय ) ऊरूद्भव ( वैश्य ) ब्राह्मणोंके आज्ञानुयायी थे आज वेही ब्राह्मण उन्हीं क्षत्रिय तथा वैश्योंके आज्ञाकरत्व ( हुकम ) को प्राप्त कर अपनेको कृतार्थ मानते हैं आश्चर्यकी बात है ॥ ३ ॥

वेदानभिज्ञमुखजाजगतीतलेऽस्मिन्
काकाइवस्वककुलम्परिदूषयन्तः

सन्मूर्तिपूजनविधानमवैदिकम्वै

प्राहुःकलेर्भगवतोऽस्तिमहत्प्रभावः ॥ ४ ॥

और लीजिये कि इस जगतीतल ( पृथिवीमें ) वेदानभिज्ञ ( वेदके न जानने वाले ) ब्राह्मण कौवोंकी तरह अपने कुलको दूषित करते हुये ईश्वरकी मूर्त्तिपूजनके विधानको अवैदिक ( वेद विरुद्ध ) बताते हैं" सत्यहै कि बड़ोंमें भी कलिभगवान्‌का प्रभाव है ॥ ४ ॥

अयिजाग्रतविप्रसूनवो विगताब्राह्मणमानयामिनी ।

उदितःखलतर्कभास्कर-श्चरणायुधध्वनिदीक्षकोमहान् ॥५॥

हे विप्रपुत्रो ! जागो ब्राह्मणोंकी मानरूपी रात्रि बीतगई मुर्गोंकी ध्वनि की दीक्षा करने वाला खलोंका तर्करूपी सूर्य उदय होगया ॥ ५ ॥

सहसैवविकासमागता विधवावक्त्रसरोरुहश्रियो,

मुदिताविचरन्तिसर्वतः श्रुतिशर्मध्वनयोमधुव्रताः ॥६॥

सूर्योदय होनेके बाद सहसा ( झटही ) विधवाओंकी मुखकमलश्री खिल गई कानोंको सुखकारी शब्द जिनका ऐसे भ्रमरपक्षमें ( वेदका है कल्याणकारी शब्द जिनका ऐसे शराबी ) हर्षित हुये चारों तरफ घूमते हैं ॥ ६ ॥

वृषलाङ्कितवेददर्शना—त्समभूवन्निनिमीलितेक्षणाः

निगमागमपारदर्शिनो दिवसान्धाइवगह्वराशयाः ॥७॥

हमारे वेदशास्त्रके जानने वाले शूद्रोंसे अङ्कित वेद दर्शनसे आंख मीचकर दिवसान्धकी तरह गुहाशय होगये ॥ ७ ॥

इहाज्ञानाब्धौलिन्यहहपततोविप्रतनुजान् ।

समुद्धर्तुंदीर्घां क्षिपनिजसुदृष्टिन्तरिमिव ॥

यतःसर्वेवेदाअपितवदयालुत्वमनिशम् ।

प्रगायन्तिश्रीमन्नखिलजगतामीशकृपया ॥ ८ ॥

हे श्रीमान् त्रैलोक्याधिपते ईश्वर ! कृपाकर इस अज्ञानसमुद्र में गिरे हुये विप्र पुत्रोंको उभारने के लिये बड़ीनावकी तरह अपनी सुदृष्टि डालिये जिस कारण वेद भी बार २ तुम्हारी दयालुता को गाते हैं ॥ ८ ॥

शिवम् मि० आ० कृ० ९ शु० सं० १९६५ भावत्कः"

चुन्नीलालपाण्डेयः । गङ्गातटस्थामूपशहर निवासी ॥

श्रीहरिः ॥

# विश्वनाथाष्टकमिदम् ॥

श्रीपार्वतीवल्लभलोकनाथ सुरासुरैर्वन्दितपादपीठ ।
भक्तत्रितापार्तिहरस्मरारे काशीस्थविश्वेश्वरमेप्रसीद ॥ १ ॥
शशाङ्कबिम्बार्द्धविशालभाल त्रिशूलपाणेधृतमुण्डमाल ।
योगीन्द्रहृत्पद्मकृताधिवास काशीस्थविश्वेश्वरमेप्रसीद ॥२॥
शैलात्मजाशोभितवामभाग विभूतिसंवेष्टितसर्वगात्र ।
गङ्गातरङ्गार्द्रजटाकलाप काशीस्थविश्वेश्वरमेप्रसीद ॥ ३ ॥
लोकेश्वरायप्रमथाधिनाथ बाणायभौमाययथैवतुष्टः ।
तत्प्रार्थयामीह दयानिधेत्वां काशीस्थविश्वेश्वरमेप्रसीद ॥४॥
दन्तीन्द्रचर्मावृतगात्रयष्टे भुजङ्गस भूषणभूषिताङ्ग ।
वितर्कमुद्राकलितस्वरूप काशीस्थविश्वेश्वरमेप्रसीद ॥ ५ ॥
निरन्तरंब्रह्मविचारगम्य स्वानन्दपूर्णाप्तिनपूर्णकाम ।
सृष्ट्यादिकर्त्तःसमदृष्टियुक्त काशीस्थविश्वेश्वरमेप्रसीद ॥ ६ ॥
वेदादिसच्छास्त्रनिगूढतत्त्व योगप्रयोगाप्तविशुद्धसत्व ।
वेदान्तवेद्यैकरसस्वरूप काशीस्थविश्वेश्वरमेप्रसीद ॥ ७ ॥
असारसंसाररसैकसार ललाटनेत्रानलदग्धसार ।
सर्वज्ञसर्वेश्वरनागहार काशीस्थविश्वेश्वरमेप्रसीद ॥ ८ ॥
मृत्युञ्जयेनिजगतांनवनामधेयंमृत्युन्तरन्तिमनुजाःसततंजपन्तः
तद्विश्वनाथकरुणार्णवदीनबन्धोमांपाहिदीनमनिशंशरणप्रपन्नं

ओङ्कारदत्तरचितंप्रयतःप्रभाते विश्वेश्वराष्टकमिदंशुभदं-नराणाम् ॥ भुक्त्वेहनाकसमभोगसुखंसधीरः कैलाशवास-मुपयाति शिवैकचित्तः ॥ १० ॥

ओंकारदत्त शर्मा शास्त्री छा० नोमच ( मालवा )

## विद्वानों से दो प्रश्न

श्रीमान् संपादक महाशय !

( १ ) सनातन वैदिक धर्मान्तर्गत चातुर्वर्ण्य व्यवस्था अनादि कालसे प्रचलित है परंतु आजकल पंडितम्मन्य कतिपय लोग शूद्र कमलाकर सदृश आधुनिक ग्रंथोक्त "ब्राह्मणाः क्षत्रिया वैश्याः शूद्रा वर्णास्त्रयो द्विजाः ॥ युगे युगे स्थिताः सर्वे कलावाद्यन्तयोः स्थिति ॥ ऐसे अनिर्दिष्ट पुराण वचनोंके आधारसे क्षत्रिय और वैश्य जातिका अभाव सिद्ध करनेमें कटिबद्ध हुए हैं इतिहासके तरफ देखते हैं तो राजा भोज विक्रम सुधन्वा सार्वभौम प्रभृति क्षत्रिय पुरुष इसी कलियुगमें हो गये हैं, यह बात स्पष्टतया प्रतीत होती है और राजपूताना, मालवा, महाराष्ट्र आदि कई स्थानों में क्षत्रिय कुलोत्पन्न पुरुष आज भी विद्यमान हैं। इसी परसे जिज्ञासुओंको शंका प्राप्त होती है कि "कलियुगमें क्षत्रिय और वैश्य वर्णका अभाव है क्या ? अभाव हो तो कबसे और किस कारणसे हुआ ? ॥

( २ ) यदि अभाव न हो तो क्षत्रिय और वैश्य जातिके कितनेही लोग अज्ञानादि कितने ही कारणोंसे उपनयनादि वैदिक संस्कार रहित होकर कार्य व्यवहार करते हैं इनमें कितने ही लोग स्वयं संस्कार कर लेने तथा अपनी संततिके यथोचित संस्कार करानेकी इच्छा करते हों तो उनको संस्कार यथोचित प्रायश्चित्त करनेपर वेद मंत्रोंसे हो सकते हैं, कि नहीं ? ।

इन दोनों प्रश्नोंके उत्तरमें आप अपना सुयोग्य अभिप्राय प्रकाशित करनेकी कृपा करें और सर्व पाठकोंको भी उत्तर देने के वास्ते आप कृपा पूर्वक सूचित कर देंगे ऐसी दृढ़तर आशा है। इति।

**भवदीय—रामचन्द्र हयग्रीवमणूरकर—देवास**

### १—(ग़ज़ल—"बोलो चाहे न बोलो" की ध्वनि पर )

निरगुण सगुण हरी हो, बांके चरित तुम्हारे—(टेक) अद्वय अखंड अजहो, आतम अलख अरुज हो। अवतार दश जु धारे बांके चरित तुम्हारे ॥ १ ॥ व्यापक सदा समाना, अविगत अकथ अमाना। दशरथ सुवन उधारे, बांके चरित तुम्हारे ॥ २ ॥ आनन्द सत चित हो, ज्ञानस्वरूप नित हो। सीता विरह दुखारे, बांके चरित तुम्हारे ॥ ३ ॥ अविचल अमल अनन्ता, गावैं मुनीन्द्र संता। ब्रजचन्द नन्द प्यारे-बांके चरित तुम्हारे ॥४॥ साक्षी जगत प्रकाशी

सबके हृदयके बासी । गौवें चराने वारे-बांके चरित तुम्हारे ॥ ५ ॥ ब्रह्मा म-हेश ध्यावैं-तेऊ न भेद पावैं माखन चुराने हारे-बांके चरित तुम्हारे ॥ ६ ॥ माया रहित अकामी-चर औ अचरके स्वामी । राधे रमण मुरारे-बांके चरित तुम्हारे ॥ ७ ॥ शारद न गाय पावैं, फिर फिर सम्हारि गावैं । बाबूके हैं अ-धारे-बांके चरित तुम्हारे ॥ ८ ॥ इति

## २-( गज़ल साधारण ध्वनि पर )

हरीके नाम सुमिरनसे, सकल पातक नशावेंगे । कटेंगे जाल भव निधिके, हरी अब हम पुकारेंगे ॥१॥ पुकारा था अजामिलने, सुवन के धोखेसे हरिको । उबारा जिनने उसको भी, सोई हमको उबारेंगे ॥ २ ॥ लगाके ध्यान जिस हरिसे, तरी वह पिंगला गणिका । उन्हीं का ध्यान धरके हम, जन्म अपना सुधारेंगे ॥ ३ ॥ छुटाया ग्राहसे गज को, कृपाके धाम जिन हरिने । वही दीनों के दुखहारी हमारा दुख छुटावेंगे ॥ ४ ॥ यथा अहि रज्जुमें तसइ, जगत अ-ध्यस्त जिन हरिमें । सोई निज रूप दरशाकर, मृषा जग भ्रम निवारेंगे ॥ ५ ॥ जिन्होंके ही बिना जाने, हमें नित द्वैत का भय है । सोई अद्वैत परमातम, हमारा भय मिटावेंगे ॥ ६ ॥ विषय करते न मन बाणी, जिन्हें अनुमान से गाते । सोई कूटस्थ अविनाशी, हमें अपना बनावेंगे ॥ ७ ॥ तकै बाबू सदा ऐसा, ये अवसर कब मिले हमको । छुटाकर बासना जगकी, हरीसे लौ लगावेंगे ॥ ८ ॥ इति

## धर्म सम्बन्ध, समाचार ।

श्री स्वामी आलाराम जी सागर सन्यासी ने ता० २१ मई से २४ मई तक ४ रोज पर्यन्त विलगा जि० जालन्धर में धर्म सम्बन्धी व्याख्यान दिये, वहांसे चलकर आप अपरा पहुंचे यहांपर ५ दिन तक स्वामी आलाराम जी तथा उनके शिष्य पं० रुद्रदत्त शर्म्मा मिश्रके विविध विषयोंपर चित्ताकर्षक व्याख्यान हुए तथा दयानन्दी उपदेशक पं० धनीरामके साथ पं० रुद्रदत्तका आर्यसमाजके स्थानमें शास्त्रार्थ भी हुआ जिसमें आर्यसमाजी उपदेशकको नी-चा देखने पड़ा वहांसे आप फिल्लौर पधारे स्वामीजी के ४ व्याख्यान फिल्लौरमें भी हुए, फिल्लौरसे जगरावां गये जगरांवामें एक गौशाला बहुत दिनोंसे स्था-पित है पर इस समय उसकी दशा आपसकी फूटसे शोचनीय है स्वामीजी ने गौशाला का उत्तम प्रबन्ध करनेके साथही यहां पर तीन व्याख्यान भी दिये स्वामीजी के शिष्य श्री पण्डित रुद्रदत्त मिश्रने भी वर्ण व्यवस्था तथा नवीन

समाजियों के खण्डन विषयमें व्याख्यान दिये आर्यसमाजी दर्शनानन्दके पुत्र बीचमें शास्त्रार्थ करनेको उठ खड़े हुए मगर अन्तमें निरुत्तर होना पड़ा यहांसे चलकर स्वामी जी अबोहर ज़ि० फीरोजपुर पहुंचे यहां पर भी कई दिन तक आपके धर्मोपदेश हुए यहांसे कलकत्ते जाते हुए स्वामी जी प्रयागराजमें भी ठहर गये और पं० जगन्नाथ राजवैद्यकी कोठीपर २ दिन गोरक्षा विषयपर लेक्चर दिये और गोशाला का जीर्णोद्धार कर उसका प्रबन्ध पं० जगन्नाथ राजवैद्यके हाथ सौंपा गया १० वर्ष पूर्व कुछ गोशाला चली भी थी मगर प्रबन्ध कर्त्ताओंकी मृत्यु होजानेसे काम शिथिल हो गया था अब फिर संस्कार होगया आशा है कि अबकार्य ठीक चलेगा यहांसे स्वामी जी कलकत्ता प्रस्थान कर गये, आशा है कि कलकत्ता निवासी स्वामी जी के उपदेशोंसे लाभ उठावेंगे।

कोटनयना—श्री सनातन धर्म सभा कोट नयना ज़ि० गुरुदासपुर तह० शकूरगढ़में ता० २६ को वक्त ७ बजे शामके श्रीमान् पं० अमरनाथ जी शर्म्मा जलालपुर जट्टां निवासी उपदेशक सनातनधर्म उपदेशक मण्डल अमृतसरकी तरफसे यहां पधारे ता० ८ जूनको आपका व्याख्यान मूर्त्तिपूजा विषयपर हुआ श्रोतागणोंकी संख्या खूब थी, वेद प्रमाणों तथा युक्तियोंसे दर्शाया गया कि मूर्त्ति पूजा प्राचीन है प्रभाव अच्छा हुआ परन्तु संस्कृतानभिज्ञ असहनशील एक समाजके मेम्बरने २ प्रश्न किये पण्डितजीने कहा कि आप किस मतके अन्दर हो और किस भावसे पूछते हो तो बोले कि हमारा अभी कोई मत नहीं है जिज्ञासुभावसे पूछते हैं तो कहा गया कि अगर हम वेद मंत्रका सबूत देवें तो आप कहेंगे कि हम वेद नहीं जानते तब क्या किया जाय जिज्ञासुका अर्थ न बतासके और संन्ध्या करने के बहाने खिसक गये पश्चात् सनातनधर्म का जय जयकार होकर सभा विसर्जित हुई।

## ॥ जोधपुर में धर्मोत्सव ॥

श्रीसनातन धर्मसभा उपनाम सतसंगमण्डली जोधपुरका प्रथम वार्षिकोत्सव मिती ज्येष्ठ शुक्ल ५–६–७–८–९ मी, ता० २४–२५–२६ २७–२८ मईको सभा स्थान श्रीघनश्यामजीके मन्दिरमें पूर्ण समारोहके साथ होगया॥

प्रथम दिवस प्रातःकाल सभाके कार्यसम्पादक पं० गिरधरलाल जीने प्रायश्चित्तकर्मपूर्वक गणपत्यादि पूजन करके पं० उदयरामजी आचार्य द्वारा यज्ञका प्रारम्भ किया। सभाके सर्व सुप्रतिष्ठित सज्जन राजकीय लवाजमेके साथ ज-

निमित्त रानीसरपर पधारे। वहां स्नानके बाद विधिपूर्वक वरुण पूजन होकर जलके भरे पांच रौप्य कलश पांच सौभाग्यवती परमसुन्दरी अलंकृत स्त्रियोंके शिरपर रक्खे गये। उस समयका आनन्दोत्पादक दृश्य जोधपुर निवासी कभी न भूलेंगे। आगे सरकारी डकडंका, निशान, हाथी तथा बैण्ड-बाजा था पीछे पल्टन थी। पल्टनके पीछे वे पांचो स्त्रियां कलशोंको लिये चलरही थीं। पीछे अपरिमित मनुष्योंके साथ हाथीपर श्रीवेदभगवानकी सवारी शोभा दे रही थी। लगभग १२ बजे यह सवारी यज्ञस्थानमें पहुंची। सायंकाल फिर श्रीवेदभगवानकी सवारी निकाली गई। सवारीकी अनुपम छटा अकथनीय थी। सवारी श्रीघनश्यामजीके मन्दिरसे निकलकर बाजारोंसे होती हुई यज्ञस्थानमें पहुंच गई मार्गमें स्थान २ पर पुष्पवृष्टि हो रही थी, सनातनधर्म्मकी जय जयकारसे आकाश प्रतिध्वनित हो रहा था।

दूसरे दिन प्रातःकाल अग्निहोत्रके लिये १८, शतचण्डीके लिये ३१, सब मिलाकर ५१ ब्राह्मणोंका वरण कियागया। सायंकाल श्रीमान् पं० अवणलालजी उपदेशक श्रीभारतधर्म महामण्डलका स्वदेशोन्नति विषयक सुललित व्याख्यान हुआ। श्रीमान् गोस्वामीवर श्रीबालकृष्णजीने अपने अनुज सहित सभापति का आसन ग्रहण किया था॥

तीसरे दिन प्रातःकाल अग्निहोत्रादि कार्य होता रहा। ६॥ बजे श्रीमान् पं० मुर्लीधरजी, पं० शालिगरामजी, और वेदपाठी, पं० पूषारामजी आदि द्वारा पूर्णाहुति हुई। नगर के सभी धर्ममानी सज्जन उपस्थित थे, ब्राह्मणोंद्वारा वेदपाठ सुनकर स्वर्गीय आनन्द अनुभव होरहा था। तदुपरान्त श्री पं० अवणलालजीका रास पञ्चाध्यायीपर व्याख्यान हुआ॥

चौथे व पांचवें दिवस क्रमशः प्रातःकाल मार्जन, तर्पण हुआ सायंकाल व्याख्यानके पूर्व वसंतोत्सव हुआ। फिर व्याख्यान हुए। उपसभापति पं० भगवतीलालजी विद्याभूषणने अपने मधुर भाषणसे सबको परितृप्त किया। फिर कार्यसम्पादक पं० गिरधरलालजीने गत वर्षकी रिपोर्ट पढ़कर सुनाई। इसके बाद शेखावाटीके पं० बुद्धिचन्द्रजी वैद्य, लाला छोगालालजी सहकारी मंत्री, तथा पं० अवणलालजीके प्रभावशाली व्याख्यान हुए। पं० अवणलालजीको दो दिन और ठहरकर व्याख्यानामृत पान करानेके लिये विशेष अनुरोध किया गया आपने कृपापूर्वक यह स्वीकार कर लिया॥

पांचवें दिन आपका आध्यात्मिक विषयक ऐसा मार्केका व्याख्यान हुआ कि पण्डितमण्डली आश्चर्यान्वित हो गई। छठे दिवस आपका धर्मविषयक अन्तिम व्याख्यान हुआ मन्दिरका सुविशाल चौक श्रोतागणोंसे ठसाठस भर गया था। जयपुर संस्कृत पाठशालाके प्रथमाध्यापक पं० दुर्गाप्रसादजी, पं० शिवरामजी तथा पं० श्रीकृष्णशास्त्रीजीके प्रस्ताव एवं लाहौर के महामहोपाध्यापक पण्डित शिवदत्त जी तथा लाहौरके ओरियण्टल कालेजके प्रथमाध्यापक के समर्थन करने पर सभाने श्रीमान् प० भगवतीलालजी शास्त्रीको "विद्याभूषण" पदसे सुशोभित किया। वास्तवमें सभाका यह परमोत्तम कार्य हुआ है। प्रबन्धकर्त्ताओंको जोधपुरवासी अनेकानेक धन्यवाद देते हैं। अन्तमें पीपाड़ निवासी श्रीमान् सेठ रामऋषिजीको अनेकानेक धन्यवाद दिये विना नहीं रहा जाता। आपने ५००) गोशालाके लिये और ५१) सनातनधर्म सभामें देकर अपनी महोदारताका परिचय दिया है॥

दुर्वादत्त शर्म्मा दाधीच जोधपुर॥

लखीमपुर (अवध)—यहां सनातनधर्मसभाका वार्षिकोत्सव १९, २०, २१, जूनको हुआ जिसमें पं० नेकीराम जी तथा पं० ज्वालाप्रसाद जी मिश्रने सनातनधर्म विषयक विविध व्याख्यान देकर सन्तोषित किया पं० अनोखेलाल के भजनोंको अनोखी छटा रही—बांकेविहारीलाल शर्मा

क्वेटा बलूचिस्तान यहांकी सनातनधर्म प्रबोधिनी सभा में "व्याख्यानरत्न" पण्डित श्रीधर शर्मा महोपदेशकजी भारतधर्ममहामण्डलके व्याख्यान रायबहादुर सेठ भीकचन्दजीकी अध्यक्षतामें होते हैं हम पण्डित श्रीधर शर्मा को हार्दिक धन्यवाद देते हैं साथ ही राय बहादुर सेठ जी को कि जिन्होंने यहां पर सनातनधर्मसभा भी बनाली इस सभाके साथ जो पुत्रीपाठशाला है उसमें पढ़ाईके सिवाय लड़कियोंको सीनेका काम भी सिखलाया जाता है और गौशाला भी है॥ रघुबरदयाल शर्मा

कस्बा बीसलपुर जिला पीलीभीत यहां सनातनधर्म सभाका पञ्चम वार्षिकोत्सव ११ जूनसे १४ तक था प्रथम दिवस प्रातःकालसे गणेश पूजन हवन वेदपाठ ब्राह्मण भोजन हुआ तदनन्तर २ बजेसे नगरकीर्त्तन हुआ बाजे साथमें थे झंडी पताका और भजन मंडली जिनमें पं० रामस्वरूप वदाऊं व पं० अनोखेलाल तिलहर बीसलपुर आदि मनोहर भजनोपदेशकों के साथ नगर वासी तथा प्रान्तवासियों को आनन्दित करती प्रति मन्दिर आरती होती हुई रातके १० बजे तक बड़े समारोहके साथ वेद भगवान्‌की सवारी निकली

द्वितीय दिनसे श्रीमान् विद्यावारिधि पं० ज्वालाप्रसाद मिश्र तथा श्रीमान् महोपदेशक पं० कन्हैयालाल आदि पण्डितोंके अति मनोहर व्याख्यान मूर्त्ति मंडन श्राद्ध तर्पण आदि विषयों पर हुए जिनसे श्रोतागण परम आल्हादित हो गये आप लोगोंके उपदेशका यहां असर अच्छा पड़ा श्रोतागणोंका समुदाय बहुत था तृतीय दिन प्रोग्राम पत्रमें ८ बजेसे ११ तक शंका समाधान का समय दिया था जिस्में समाजी लोगोंने शंकाकी परंच पं० ज्वालाप्रसाद जी ने सप्रमाण वेद युक्तिसे ऐसे उत्तर दिये कि वह लज्जित हो चले गये सनातनधर्मका जय २ कार हुआ अंतिम दिन अति प्रभावशाली व्याख्यान हुए जिस्से धर्मपताका अत्यंत वेगसे लहरा उठी अतएव यहां गोशाला स्थापित होने का विचार हो रहा है निश्चय है जगदीशकी कृपासे यह कार्य्य सफल होगा सभापति श्रीमान् पं० लक्ष्मीराम जी दत्तचित्त होकर प्रबन्ध कर रहे हैं इत्यलम् ह० पं० पंचमलाल त्रिपाठी मन्त्री—

कालपी—बड़े ही आनन्दकी बात है कि कालपी में स० ध० सभाके अतिरिक्त एक सनातनधर्मप्रकाशिनी बाल सभा भी स्थापित हुईहै इसके कार्य्यकर्त्ता गणोंके नाम प्रकाशित किये जाते हैं सभापति पं० जगन्नाथ प्रसाद हेडमुदर्रिस तहसीली स्कूल कालपी + मंत्री पं० देवीदयाल मिश्र विद्यार्थी, कोषाध्यक्ष लाला कालकाप्रसाद वैश्य इन तीन पदाधिकारियोंके अतिरिक्त और एक बारह मनुष्योंकी कमेटी बनाई गई है पं० रामसहाय मिश्र १—पं० महादेव मिश्र म्यूनिसपिल बोर्ड कालपी क्लार्क २—पं० रामसहाय वाजपेयी सनातनधर्म भजनोपदेशक कालपी ३—पं० गयाप्रसाद मुदर्रिस ४—पं० नारायण प्रसाद त्रिपाठी पं० श्रीनाथ चतुर्वेदीय वैद्य जी ६—बाबू मदनगोपाल बर्मा खत्री ७—बाबू लल्लू ठठेरे ८—बाबूरामनाथ वैश्य ९—बाबू हरदयाल बर्मा १०—पं० बिहारीलाल पाड़े ११—पं० रामरतन मिश्र १२—इसकी प्रशंसा क्या करें दस दस वर्षके बालक व्याख्यान देते हैं कर्मकांड पढ़ानेका बालकों के प्रति इस सभा का उद्देश्य हैं ॥

श्रीयुत लाला मथुराप्रसाद वकील की मृत्यु-युक्त प्रदेश में ऐसे बहुत कम महाशय होंगे जो कि उक्त महापुरुष से परिचित न हों यह लाला साहब अनेक विद्या सम्पन्न होनेके अतिरिक्त वकील भी थे शायर वा कवि ऐसे थे कि बात बात में कविता करते थे धनाढ्य भी अच्छे थे सनातन धर्मी भगवद्भक्त भी पवित्र कक्षाके थे आप अपने को रावण मानते थे इसी लिये अपना नाम तक लंकेश रख लिया था विचित्र उत्साह से आपने एक लंका

बनवाई थी कि जिसमें अनुमानन एक लक्ष रुपया लगा होगा उसके ऊपर चढ़नेसे बड़ी दूरीके ग्राम वा नगर दृष्टि आते हैं एक वृहत् अति विशाल अयोध्यापुरी भी बनवाई थी और भी अनेक इमारत मन्दिर आपके बने हुए हैं आपने अपने जीवन में अनेक पुस्तकें भी रच डाली थी, सनातन धर्मावलम्बी भी एक ही थे सालमें एक कुश्तीका दंगल वा रामलीला कराते थे तथा सभा भी एक कायम की थी पंडित विद्वानोंका सत्कार भी बहुत करते थे ऐसे हिन्दू सूर्य्यका आज मिती आषाढ़ सुदी चौथ ४ सम्वत १९-६६ ता० २१-६ ९-को स्वर्ग वास हो गया + परमात्मा उन को सद्‌गति देवे॥

पं० रामसहाय वाजपेई कालपी

## आवश्यक्ता।

ब्राह्मणसर्वस्वके पाठकोंको विदित होगा कि गोस्वामी तुलसीदासजीके जन्मस्थान राजापुर जि० बांदामें उक्त महात्माका एक मन्दिर बनाहुआ है मन्दिर बहुत टूटी फूटी दशामें है वहांके कतिपय सज्जनोंकी कमेटीसे उसका पुनरुद्धार किया जा रहा है, ब्राह्मणसर्वस्वके भी कतिपय ग्राहकोंने मन्दिरकी सहायताकेलिये चन्दा दिया है, उक्तमन्दिरके साथ ही एक तुलसी पाठशाला भी खोलनेका वहांके सज्जनोंका सङ्कल्प है पाठशालाकेलिये अन्य प्रबन्ध तो हो रहे हैं और होंगे ही अब आवश्यकता है एक संस्कृत के विविध विषयों में व्युत्पन्न पूर्ण अध्यापक की, जो कि संस्कृतमें प्रथम मध्यम परीक्षा विद्यार्थियोंको दिलासकें, जिन्हें यह कार्य करना स्वीकार हो वे पं० ईश्वरीप्रसाद जी रलिहा राजापुर जि० बांदासे पत्रव्यवहार करें॥

## प्राप्ति स्वीकार।

हिन्दीकोविदरत्नमाला-इण्डियन प्रेससे प्रकाशित मू० १॥) है काशी नागरी प्रचारिणी सभाके मन्त्री अथच हिन्दीके सुलेखक बा० श्यामसुन्दरदास जी बी० ए० ने इस पुस्तकको निर्माण किया है इसमें भारतेन्दु बा० हरिश्चन्द्र तथा स्वा० दयानन्द सरस्वती से लेकर अबतकके स्वर्गीय और जीवित हिन्दीके चालीस लेखकों और सहायकोंके सचित्र संक्षिप्त जीवनचरित दिये गये हैं, जीवनचरित लिखनेमें लेखकने ऐसी उत्तमता की है कि संक्षिप्त जीवनचरित्र होनेपर भी ज्ञातव्य बातें प्रायः सभी आ गई हैं साथ ही चित्रोंकी उत्तमता, अथच, चिकने कागजका समावेश भी सर्वाङ्ग सुन्दरता ही को करने वाला है॥

बाल आरव्योपन्यास—इण्डियन प्रेस प्रयागसे बालसखासीरीज नामक पुस्तकमाला कई महीनोंसे निकल रही है, अबतक इस मालामें भिन्न २ विषयोंके अनेक पुस्तक निकल चुके हैं, बालसखा पुस्तकमालाकी यह दशवीं पुस्तक है, बहुत दिन हुए कि प्रसिद्ध उपन्याससागर अरेबियन नाइट्स अर्थात् अलिफलैलाकी दूषित कथाओंको निकाल कर वंगभाषाके सुलेखक बा० रामानन्द चटर्जीने बङ्गभाषामें एक संशोधित संस्करण प्रकाशित किया था उसीका हिन्दी अनुवाद पं० रामजीलाल शर्माने किया है साथ ही मौके २ पर इसमें ८ चित्र भी दिये गये हैं छपाई सफाई का तो कहना ही क्या है ? इस प्रथमभाग का मूल्य ॥) है मिलनेका पता—इण्डियनप्रेस इलाहाबाद ।

श्राद्धदर्शनम्—रचयिता राजा फतहसिंह वर्मा चन्द्र पुवांया प्रान्त शाहजहांपुर, मुद्रित इण्डियनप्रेस प्रयाग मूल्य ।) इस पुस्तकमें वादी प्रतिवादीके प्रश्नोत्तररूपमें श्राद्धविषयमें उठने वाली सभी शङ्काओंका निराकरण किया गयाहै साथही श्रुति स्मृति गृह्यसूत्र श्रौतसूत्र आदिकोंके प्रमाण भी दियेगये हैं आरम्भमें उक्त राजाजीका एक हाफटोन चित्र भी है पुस्तक उत्तम बनी है । मिलनेका पता—राजा फतहसिंह वर्मा चन्द्र पुंवायां जि० शाहजहांपुर ।

श्रीचरणाम्बुजावली—रचयिता पं० हनुमानप्रसाद ज्योतिषराय ( उपनाम हरिदास ) दमोह, मुद्रित सरस्वतीविलास प्रेस नरसिंहपुर—मूल्य ॥) इस में श्रीमद्भागवतान्तर्गत उन श्लोकोंका संग्रह तथा पद्यात्मक (दोहा सवैया ठुमरी रेखता ) भावान्तर है जिनमें श्रीकृष्णचन्द्रके चरणकमलोंकी महिमा वर्णित है पुस्तक रचयिता से मिल सकती है ॥

स्वादवर्द्धक—कलकत्तेकी व्यास ब्रादर्सने हमारे पास अपने बनाये हुये स्वादवर्द्धक मसालेका एक डिब्बा भेजदिया है, उक्त कम्पनीके विज्ञापनमें इसकी बहुत प्रशंसा लिखी है कम्पनीका कहना है कि यह दाल तरकारी आदिमें डालनेका उत्तम मसाला है और बना बनाया चूर्ण है साथ ही थोड़ा गुड़ और पानी मिलानेसे चटनी बनजाती है, हमने परीक्षा कर देखा तो वास्तव में यह मसाला स्वादिष्ठ तथा पेटके अजीर्ण आदिको दूर करने वाला है, एक डिब्बे का मूल्य ।-) मिलने का पता व्यास ब्रादर्स नं० १६६ । १६८ हेरिसनरोड बड़ा बाजार कलकत्ता ॥

## आर्यप्रभा का मिथ्या प्रलाप ॥

कुछ दिनोंसे पञ्जाब राजधानी लाहौरसे आर्यप्रभा नामका एक नवीन

साप्ताहिकपत्र निकलने लगा है जिसका उद्देश्य प्रकटरूपमें वैदिकधर्मका प्रचार विद्याप्रसार, स्त्रीशिक्षा आदि होनेपर भी गुप्तरूपमें टट्टीकी ओट शिकारकी तरह पारस्परिक द्वेष और अधर्मका प्रचार करनेका है अभी हालहीमें सहयोगी भारतमित्रने आर्यप्रभा की भाषामें बेहद्द पञ्जाबीपन बतलाया था पर प्रभा इस पर बेतरह बिगड़ गई और भारतमित्रको बहुत कुछ सुना डाला, इसी तरह प्रभाके कालम प्रायः वितण्डावाद और द्वेषपूर्ण लेखोंसे भरे रहते हैं और भाषा में प्रायः हिन्दुयों हुया अमोसियेश्न आदि अशुद्धियां भरी रहती हैं ऐसी आन्तरिक शोचनीय अवस्था होने परभी प्रभा अपना सुधार नकर दूसरोंको शान्तिप्रदान करनेमें त्रुटि नहीं होने देती, आर्यप्रभा के विगत ९ जून वाले आठवें अङ्कमें पण्डित भीमसेन जी परभी एक आक्षेप किया गया है प्रभा कहती है कि पण्डितजी बहुत दिनों तक पौराणिक हिन्दुओंमें मिलनेपर भी मूर्त्तिपूजा व तीर्थ आदिको वेदविहित धर्माङ्ग नहीं मानते रहे शोक आज वेही शिवलिङ्ग पूजामाहात्म्य लिखने लगे आगे प्रभाके सम्पादक लिखते हैं कि अस्तु कुछभी हो पर हमको इस बातकी बड़ी खुशी है कि यदि अब सनातनसभामें शिवलिङ्ग पूजने लगगया तो करोड़ों रुपये बच जावेंगे साथही बुरेभावभी न फैलेंगे।

समीक्षा—अरे नमाजिओंके सहयोगी समाजियो ! आपकी यह परस्पर विरुद्ध बातें क्या आपको शोभा देती हैं, स्वा० दयानन्दने वेदका नाम लेकर जो झूठा हल्ला मचानेका उपदेश आपको दिया है इसीके आधार क्या आप हिन्दुओंके साथ पौराणिक शब्द जोड़ते हैं हिन्दू लोग सर्वोपरि प्रमाण वेद को मानते हैं हां पुराणभी उनके मान्यग्रन्थ हैं, क्योंकि—

सर्गश्च प्रतिसर्गश्च वंशो मन्वन्तराणि च ।
वंशानुवंशचरितं पुराणं पञ्चलक्षणम् ॥

के अनुसार सनातनधर्म के बहुत से तत्वों का पुराणोंमें विचार किया गया है साथ ही शोककी बात यह है कि शिव लिङ्ग पूजा माहात्म्य को भी आर्य प्रभाके सम्पादक ने अच्छी तरह नहीं देखा कि उक्त लेखमें सभी प्रमाण पुराणोंके दिये गये हैं और सिद्ध किया गया है कि आर्यसमाजियोंकी घृणित दृष्टि इस विषयमें कैसी है पुराणोंमें चर अचर आदि भेदोंसे कई प्रकारका शिवपूजन बताया गया है, पर प्रभासम्पादककी घृणित दृष्टिमें यही आया है ऐसा लिखा है कि इनका शिवलिङ्ग यह नहीं जो कि पुराणोंमें कटकर भूलोकके नरनारियोंके लिये शिवालयमें रक्खा रहता है, विदित होता है कि प्रभासम्पादकने कभी पुराणोंके दर्शन नहीं किये, नहीं तो ऐसा कभी न

लिखते सत्यार्थप्रकाशकी गन्दीशिक्षाको न जानकर पुराणोंके ऊपर आक्षेप करना भी प्रभाकी अद्भुत लीला है जिन पुराणोंके प्रमाणोंसे ही उनका गूढ़ार्थ और आजकलके वैदिकाभास अवैदिकोंके मनमें उठने वाली गन्दी शङ्काओंका निराकरण कियागया है उस विषयमें प्रभाका यह लिखना कि पं० जी पुराणों की गन्दीशिक्षासे दश वर्षसे अन्दर ही वैराग्यवान् हो गये हैं, कितना मिथ्या दुस्साहस है ॥

हर्षकी बात है कि अब आर्यसमाजके कपोलकल्पित धार्मिक सिद्धान्तों को बहुत से पक्षपाततिरस्कारकारी विद्वान् समझने लगे हैं जिन्होंने विचारपूर्वक स्वा० दयानन्दके सिद्धान्तोंको सत्यार्थप्रकाशादि ग्रन्थोंमें पढ़ा है वे अब धार्मिक विषयोंमें इस समाजकी वेदविरुद्धता अच्छीतरह जानगये हैं और बहुत से तो केवल विधवाविवाह तथा यवनादिकोंकी शुद्धि और उनके साथ भोजन विवाहादि व्यवहारका खुल्लमखुल्ला खण्डन करने लगे हैं पर जिन्हों ने अधिक अन्वेषण किया है वे कर्मकाण्ड मूर्त्तिपूजा श्राद्ध आदि वेद प्रतिहाद्यकर्मोंको सर्वथा आदेय समझकर इस मतका त्याग करने लगे हैं अभी हालमें आर्यसमाज राजपूतानाके उपदेशक पं० ओङ्कारदत्त ने सर्वथा आर्य्यसमाजको त्यागकर सनातनधर्मका आश्रय लिया है पञ्जाबके एक और उपदेशक ने भी आर्य्यसमाजको तिलाञ्जलि देनेका विचार किया है रामगढ़ सीकरके विद्यावाचस्पति पं० बालचन्द्र शास्त्री जिन्होंने ब्राह्मणसर्वस्वकी विरुद्धतामें कतिपय लेख मेरठसे निकलने वाले वेदप्रकाशमें छपाये हैं अब डमाडोल हैं उन्हों ने स्वग्राममें एक सनातनधर्मसभा स्थापित की है और आर्यसमाजके सिद्धान्तों से अरुचि दिखाई है वस्तुतः कोई भी विद्वान् मनुष्य विचार करनेपर आर्यसमाजसे पृथक् हुए बिना नहीं रह सकता ॥

गत सप्ताह भारतवर्षमें वर्षा साधारण हुई । बरसाती हवाका जोर कुछ घटा हुआ मालूम होता है ।

बाबू सुरेन्द्रनाथ बनर्जी विलायतमें घूम फिर कर भारतके सम्बन्धमें व्याख्यान दे रहे हैं । आपकी वक्तृत्व शक्ति देखकर विलायतके बड़े व्याख्यानवाचस्पति दंग रहगये हैं । हालमें आपने मैंचेस्टरमें बड़ा प्रभावशाली व्याख्यान दिया था । क्या टोरी और क्या लिबरल, समस्त पत्र एक स्वरसे आप की प्रशंसा कररहे हैं ।

लाला लाजपतिरायके देशनिकालेके समय कलकत्तेके "इंगलिशमैन" पत्रने लिखा था कि लाजपतराय वृटिशसेनाको भड़कानेमें लगे हुए थे । देशमें

लौट आनेपर लाजपतरायजीने इसी उक्तिकेलिये उक्त पत्रपर मानहानिकी नालिश ठोककर ५० हजार रुपये हर्जेका दावा दायर करदिया। आगामी २८ जूनको यह मुकद्दमा कलकत्ता हाईकोर्टमें जस्टिस फ्लेचरके इजलासमें पेश होगा।

कानपुरमें एक नवीन रोगके फैलनेका समाचार मिला है। इसमें पहले जोरका बुखार आता है किन्तु थोड़ीही देरबाद मनुष्य भला चंगा होकर फिरने लगता है। लेकिन कुछ देरबाद एकाएक मृत्यु होजाती है। अबतक तीन आदमी इस रोगसे मरे हैं।

॥ ॐतत्सत् ॥

REGISTERD. NO A 242

# ब्राह्मणसर्वस्व

# THE BRAHMAN SARVASWA

आर्य्यंम्मन्यसदार्य्यकार्य्यविरहा आर्य्यास्त्रयीशत्रव,
स्तेषांमोहमहान्धकारजनिता–ऽविद्याजगद्विस्तृता ।
तन्नाशायसनातनस्यसुहृदो धर्मस्यसंसिद्धये,
ब्रादिस्वान्तमिदंसुपत्रममलं निस्सार्य्यतेमासिकम् ॥
धर्मोधनंब्राह्मणसत्तमानां, तदेवतेषांस्वपदप्रवाच्यम् ।
धनस्यतस्यैवविभाजनाय, पत्रप्रवृत्तिःशुभदासदास्यात् ॥

भाग ६ ] मासिकपत्र [ अंक १०

निकामे निकामे नः पर्जन्यो वर्षतु फलवत्यो न ओषधयः
पच्यन्तां योगक्षेमो नः कल्पताम् ॥

पं० भीमसेन शर्म्मा ने सम्पादन कर
ब्रह्मयन्त्रालय–इटावा में
मुद्रित कराके प्रकाशित किया ॥
श्रावण संवत् १९६६—जून सन् १९०९ ई०

## ॥ विषय सूची ॥



## ॥ नियमावली ॥

(१) ब्राह्मणसर्वस्व प्रतिमास प्रकाशित होता है ॥

(२) डाकव्यय सहित इसका वार्षिक मू० २।) और नगरके ग्राहकों से २) लिया जाता है ॥

(३) नमूनेकी एकप्रति )॥ का टिकट आने पर बिना मू० भेजी जाती है॥

(४) आगामी अङ्क पहुंचजाने तक जो पिछले अंक न पहुंचने की सूचना देंगे उन्हें पिछला अङ्क बिना मू० मिलेगा देर होने पर ≈) प्रति के हिसाब से लिया जावेगा ॥

(५) राजा रईस लोगों से उनके गौरवार्थ वार्षिक ५)रु० लिया जाता है

(६) लेख, कविता समालोचनाके लिये पुस्तकें और बदलेके पत्र तथा प्रबन्ध सम्बन्धी पत्र और मूल्य वगैरह सब पं० भीमसेन शर्मा इटावा के पते पर भेजना चाहिये ॥

(७) पता अधिक कालके लिये बदल जाना चाहिये थोड़े दिनोंके लिये अपना प्रबन्ध करना चाहिये ॥

(८) विज्ञापन एक पेजसे कम छपाने पर प्रतिलाइन ≈)॥ तीन मासतक ≈)। ६ मास तक ≈) लिया जायगा

(९) एकबार १ पेज पूरा छपने पर ३) तीन मास तक ७) ६ मास तक १२) और १ वर्ष तक छपानेपर २०) होगा॥

(१०) विज्ञापन बटाई ३ मासेतक ५)रु० ६ तक ६) रु० है विज्ञापन पहिले भेजना चाहिये,

पता—भीमसेन शर्म्मा सम्पादक ब्रा० स०—इटावा

वज्रौ ह समृच्छेयातां तथो ह वज्रौ न समृच्छत तस्मादुपर्युपर्येव प्रोक्षणीषु धार्यमाणास्त्वथ स्फ्यमुद्यच्छति ॥ २०॥ अथैतां वाचं वदति । प्रोक्षणीरासादयेध्मं बर्हिरुपसादाय स्रुचः संमृड्ढि पत्नीᳬ संनह्याज्येनोदेहीति संप्रैष एवैष स यदि कामयेत ब्रूयादेनद्यद्यु कामयेतापि नाद्रियेत स्वयमु ह्येवैतद्वेदेदमतः कर्म कर्त्तव्यमिति ॥२१॥ अथादग्रं स्फ्यं प्रहरति । अमुष्मै त्वा वज्रं प्रहरामीति यद्यभिचरेद्वज्रो वै स्फ्यस्तृणुते हैवैतेन ॥ २२ ॥ अथ पाणीऽअवनेनिक्ते । यद्वध्यस्यै क्रूरमभूत्तद्वध्यस्याऽएतदहार्षीत्तस्मात्पाणीऽअवनेनिक्ते ॥ २३ ॥ स ये हाग्रऽईजिरे । ते ह स्मावमर्शं यजन्ते ते पापीयाᳬस आसुरथ ये नेजिरे ते श्रेयाᳬस आसुस्ततोऽश्रद्धा मनुष्यान्विवेद ये यजन्ते पापीयाᳬसस्ते भवन्ति यऽउ न यजन्ते श्रेयाᳬसस्ते भवन्तीति । तत इतो देवान्हविर्न जगामेतः प्रदानाद्धि देवा उपजीवन्ति ॥ २४ ॥ ते ह देवा ऊचुः । बृहस्पतिमाङ्गिरसमश्रद्धा वै मनुष्यानविदत्तेभ्यो विधेहि यज्ञमिति सहेत्योवाच बृहस्पतिराङ्गिरसः कथा न यजध्वऽइति । ते होचुः किंकाम्या यजेमहि ये यजन्ते पापीयाᳬसस्ते भवन्ति यऽउ न यजन्ते श्रेयाᳬसस्ते भवन्तीति ॥२५॥ स होवाच । बृहस्पतिराङ्गिरसो यद्वै शुश्रुम देवानां परिषूतं तदेष यज्ञो भवति यच्छूनानि हवीᳬषि क्लृप्ता वेदिस्तेनावमर्शमचारिष्ट तस्मात्पापीयाᳬसोऽभूत तेनानवमर्शं यजध्वं तथो श्रेयाᳬसो भविष्ययेत्याक्रियत इत्याबर्हिषस्तरणादिति बर्हिषा ह वै खल्वेषा शाम्यति स यदि पुरा बर्हिषस्तरणात्किञ्चिदापद्येत बर्हिरेव तत्स्तृणन्नपास्येदथ यदा

**बर्हिं स्तृणन्त्यपि पदाभितिष्ठन्ति स यो हैवं विद्वाननवमर्शं यजते श्रेयान् हैव भवति तस्मादनवमर्शमेव यजेत ॥ २६ ॥ ब्रा० ३ [ ५ ] अध्यायः २ ॥**

भावार्थ ( अथाह प्रोक्षणीरासादयेति ) प्रोक्षणी नाम प्रोक्षण कार्यार्थ जलका है, सहचारोपाधिसे पात्र भी प्रोक्षणी कहाता है। सो अध्वर्यु अग्नीध् से कहाता है कि ( प्रोक्षणीरासादय ) ( वज्रो वै स्फ्यो ब्राह्मणश्चेमं पुरा यज्ञमभ्यजूगुपताम् ) स्फ्यरूप वज्र और ब्राह्मण इन दोनोंने पूर्वकालमें यज्ञकी रक्षा की है ( वज्रो वाऽआपस्तद् वज्रमेवैतदभिगुप्त्याऽआसादयति ) वज्र नाम जलका भी है उस वज्ररूप जलको ही इस यज्ञकी रक्षाके लिये समीप करता है ( सवाऽउपर्युपर्येव प्रोक्षणीषु धार्यमाणास्वथ स्फ्यमुद्यच्छति ) वेदिके ऊपर समीपमें अग्नीध् प्रोक्षणी धारण करे उसी समय वह अध्वर्यु स्फ्यको दहिने हाथमें लेकर ऊपरको उठावे ( अथ यन्निहितऽएव स्फ्ये प्रोक्षणीरासादयेत् ) और जो स्फ्यके धरे होनेपर ही पहिले अग्नीध् प्रोक्षणीको वेदिके ऊपर धारण करले तब पीछे स्फ्य को उठावे तो ठीक नहीं क्योंकि ( वज्रौ ह समृच्छेयातां तथो ह वज्रौ न समृच्छत ) स्फ्य और प्रोक्षणी दोनों वज्र हैं, यदि स्फ्य वज्र वेदिमें धरा हो तभी उसके ऊपर प्रोक्षणी वज्र धारण किया जाय तो वज्रपर वज्र उठानेका दोष होगा और अग्नीध्के प्रोक्षणी धारण करने के साथ ही अध्वर्यु स्फ्यको उठाकर प्रैष कहने लगता है तब वह दोष नहीं आता है ( तस्मादुपर्युपर्येव प्रोक्षणीषु धार्यमाणास्वथ स्फ्यमुद्यच्छति ) तिस से वेदिके ऊपर समीपमें प्रोक्षणीको अग्नीध् धारण करे उसीके साथ अध्वर्यु स्फ्यको उठाले अर्थात् दोनों काम एक साथ हों ॥ २० ॥ ( अथैतां वाचं वदति ) अब इस वाणीको अध्वर्यु कहे कि ( प्रोक्षणीरासादय, इध्मं बर्हिरुपसादय, स्रुचः संमृड्ढि, पत्नीᳬसंनह्य, आज्येनोदेहि ) ये पांच प्रैष वाक्य कहाते हैं अर्थात् अध्वर्यु इन पांच कामोंको क्रमसे करनेकी आज्ञा अग्नीध्को देता है ( संप्रैष एवैषः ) यह संप्रैष वाक्य है ( स यदि कामयेत ब्रूयादेतद्यद्य कामयेतापि नाद्रियेत ) यदि वह अध्वर्यु इन कामोंको अन्य अग्नीध् आदि से कराना चाहे तो प्रैष वाक्य अवश्य बोले और यदि स्वयं करना चाहे तो प्रैष न बोले क्योंकि ( स्वयमु ह्येवैतद्वेदेदमतः कर्म कर्त्तव्यमिति ) स्वयं तो जानता ही है कि इस के बाद यह कर्म करना चाहिये ॥ २१ ॥ ( अथोदञ्चं स्फ्यं प्रहरति-अमुष्मै

त्वा वज्रं प्रहरामीति यद्यभिचरेत् ) इसके पश्चात् ( द्विषतो वधोऽसि० ) मन्त्र पढ़के वेदिसे उत्तर उत्करमें उदगग्र स्फ्यको फेंक देवे, यदि अभिचार नाम शत्रु वध करना चाहता होतो अमुष्मैके स्थानमें शत्रुका चतुर्थ्यन्त नाम बोलके ( त्वा वज्रं प्रहरामि ) इतना वाक्य और बोले ( वज्रो वै स्फ्यस्तृणुते हैवैनेन) (स्फ्यको मन्त्र द्वारा वज्र बनाया है इस कारण उस से शत्रु का नाश वा हिंसा होती ही है) ॥ २२ ॥ ( पाणी अवनेनिक्ते ) अब हाथ धोता है ( यद्‌ध्यस्यै क्रूरमभूत्तद्‌ध्यस्याऽएतदहार्षीत्तस्मात्पाणीऽअवनेनिक्ते ) जो इस वेदिका खोदना आदि कठोर काम हुआ है सो स्फ्य के फेंकनेसे वेदिकी वह कठोरता निवृत्त की जाती है और हाथोंमें आयी क्रूरता हाथ धोनेसे निवृत्त होती है तिस से हाथोंको धोता है ॥ २३ ॥

( स ये हाग्रईजिरे ) वह अध्वर्यु वा यजमान। याग से पहिले वेदि स्पर्श के निन्दात्मक अर्थवादको जान लेवें कि—जो लोग पहिले यज्ञ करते थे वे वेद का अभिप्राय ठीक न जानकर ( ते ह स्मावमर्शं यजन्ते ते पापीयाꣳस आसुः) पकाये हुये हविषों [पुरोडाशादि] का और खोदकर बनाई सम्हाली हुई वेदिका यज्ञ होनेसे पहिले स्पर्श करके तब यज्ञ करते थे वे लोग पापी हो गये) ( अथ ये नेजिरे ते श्रेयाꣳस आसुः ) (और जो लोग यज्ञ नहीं करते थे वे कल्याण के भागी हुये)( ततोऽश्रद्धा मनुष्यान् विवेद ये यजन्ते पापीयाꣳसस्ते भवन्ति, यऽउ न यजन्ते श्रेयाꣳसस्ते भवन्तीति ) उसी से मनुष्योंको अश्रद्धा उत्पन्न हो गयी कि जो लोग यज्ञ करते हैं वे पापी होते और जो नहीं करते वे पुण्यात्मा होते हैं, इस से यज्ञ करना बुरा और न करना अच्छा है ( तत इतो देवान् हविर्न जगाम ) उस कारण यहां भूमण्डल से देवों के समीप में सूक्ष्मांश हविष् नहीं पहुंचा ( इतः प्रदानाद्धि देवा उपजीवन्ति ) यहां पृथिवी से हविष् मिलने पर ही देवों का निर्वाह चलता है ॥ २४ ॥ ( ते ह देवा ऊचुर्बृहस्पतिमाङ्गिरसम् ) उन देवों ने अङ्गिरा के सन्तान वा पुत्र बृहस्पति जी से कहा कि ( अश्रद्धा वै मनुष्यानविदत्तेभ्यो विधेहि यज्ञमिति ) मनुष्यों को यज्ञ करने से अश्रद्धा वा अरुचि हो गयी उन के लिये यज्ञ का विधानोपदेश कीजिये ( स हेत्योवाच बृहस्पतिराङ्गिरसः कथा न यजध्वऽइति ) वे बृहस्पति जी मनुष्यों के समीप आकर बोले कि तुम लोग यज्ञ क्यों नहीं करते ? ( ते होचुः किंकाम्या यजेमहि ) वे मनुष्य बोले कि हम किस कामना से यज्ञ करें ? ( ये यजन्ते पापीयाꣳसस्ते भवन्ति यऽउ न यजन्ते श्रेयाꣳसस्ते

भवन्तीति ) क्योंकि जो लोग यज्ञ करते हैं वे पापी होते और जो लोग यज्ञ नहीं करते वे कल्याण भागी होते हैं ॥ २५ ॥

( स होवाच बृहस्पतिराङ्गिरसः ) तब वे अङ्गिरा के पुत्र बृहस्पति जी बोले कि ( यद्वै शुश्रुम देवानां परिषूतं तदेव यज्ञो भवति ) जो बात हमने सुनी थी कि देवोंका योगक्षेमरूप अभीष्ट प्रयोजन यह यज्ञही है ( यच्छृतानि हवीꣳषि क्लृप्ता वेदिः )( सो वह यज्ञ यही है कि पके हुये पुरोडाशादि हविष् और ठीक सुधारी हुई वेदि ये दोनोंही यज्ञरूप हैं )( तेनावमर्शमचारिष्ट तस्मात्पापीयाꣳसोऽभूत ) उस यज्ञ रूप वेदिका स्पर्श करके यज्ञ करते रहे तिसीसे पापी हुए (तेनानवमर्शं यजध्वं तथा श्रेयाꣳसो भविष्यथेति) उस वेदिका स्पर्श न करके यज्ञ करो तो पापसे बचके कल्याणको प्राप्त होगे (आकियत ? इति, आबर्हिषस्तरणादिति ) कहां तक वेदिका स्पर्श न करे ? तो जवाब दिया कि आगे कहा वेदिका स्तरण कर्म होने तक स्पर्श न करे ( बर्हिषा ह वै खल्वेषा शाम्यति ) बर्हिष्नामक कुश बिछानेपर वेदि शान्त वा अच्छी हो जाती है ( स यदि पुरा बर्हिषस्तरणात्किंचिदापद्येत बर्हिरेव तत्स्तृणन्नपास्येत् ) यदि बर्हिस्तरणसे पहिले खोदी हुई वेदिमें कोई तृणादि पड़ जाय तो बर्हिस्तरण करते समय उस तृणादिको उठावे पहिले नहीं (अथ यदा बर्हिस्तृणन्ति अपि पदाभितिष्ठन्ति) और जब बर्हिस्तरण कर्म करते हैं तब वेदिके स्पर्श की तो बातही क्या किन्तु वेदिमें पग रखके स्तरण करते हैं ( स यो हैवं विद्वाननवमर्शं यजते श्रेयान्हैव भवति ) सो जो पुरुष ऐसा जानता हुआ पंच प्रैषानन्तर बर्हिस्तरणसे पूर्व वेदिका स्पर्श न करके यज्ञ करता है वह कल्याणका भागी होता है ( तस्मादनवमर्शमेव यजेत ) जिससे वेदिका स्पर्श न करके ही यज्ञ करे ॥ २६ ॥ यह तीसरा ब्राह्मण और द्वितीयाध्याय पूरा हुआ ॥

भावार्थः—इन सात कण्डिकामें पांच प्रैषादि काम दिखाये हैं ।( यद्यपि अभिचार कर्म हिंसात्मक है तथापि यज्ञादि वैदिक कर्मके शत्रुही वास्तवमें शत्रु हैं, वेही असुर राक्षस हैं । जब तक उनका नाश नहीं किया जाता तब तक वे यज्ञादि कर्म होने ही नहीं देते, इस कारण संसारकी स्थिति रखने वाले यज्ञके विरोधियोंका नाश करके ही निर्विघ्न यज्ञ करना बनता है ) सारांश यह कि धर्मकी स्थिति और रक्षा करनेके उद्देशको लेकर असुरोंका समूल नाश करनेका उद्योग करना पापका हेतु नहीं है, इसी विचारसे असुरोंका नाश भी पुण्य वा धर्म माना गया है क्योंकि उससे धर्मकी रक्षा तथा स्थिति होती है । जिसकी वाणीसे मिथ्या व्यवहार सर्वथा छूट जाता है

यत्रब्रह्मविदोयान्ति दीक्षयातपसासह ।
ब्रह्मा मा तत्र नयतु ब्रह्माब्रह्मदधातु मे ॥

अथ मङ्गलाचरणम् ॥

यत्पुरुषेणहविषा देवायज्ञमतन्वत ।
वसन्तोऽस्यासीदाज्यं ग्रीष्मइध्मःशरद्धविः ॥ १४ ॥

अ०—यत्—यदा पुरुषेण पुरुषरूपेण हविषा यज्ञं कर्त्तुं संभारानतन्वततातनिपत तदानीमस्य यज्ञस्य वसन्तऋतुरेवाज्यमासीद्ग्रीष्म इध्मः शरद्धविः पुरोडाशादिकमासीद्भवतीति॥

भा०—शिशिरस्य वसन्ते प्रावृषो ग्रीष्मे हेमन्तस्य च शरद्यन्तर्भावरत्नेन षडरे चक्रे परिवर्त्तमाने क्रमेण मनुष्यस्यायुः क्षीयते तदा च जीर्णः सन्पुरुषदेहो भूमिरूपे महति कुण्डे हूयते प्रलीयते तदात्मको जायते । यथेन्धनेन यज्ञेषु पुरोडाशादिकं हविराज्यसाहाय्यमवाप्य सौकर्य्येण प्रदह्यते तथैव ग्रीष्मेन्धनेन परमाणुरूपं शैत्यं वसन्तरूपाज्यसाहाय्यमवाप्य सद्यो विनाश्यते, एवं मुहुर्मुहुः क्रियमाणे पुरुषायुः क्षीयते पुरुषदेहस्य होमात्मकयज्ञसिद्धये वसन्तादीनामाज्यादित्वमुपयुक्तं साधनमस्ति । अयं दैवसाध्यो यज्ञः सर्वेष्वेव ब्राह्मदिनेषु प्रातरारभ्य सायंकालावधि निरन्तरं प्रवर्त्तते यदुत्पद्योत्पद्य मनुष्यदेहा ऋतुपरिवर्त्तनरूपकालेन पच्यमाना भूमिरूपे महति होमकुण्डे प्रतिक्षणं हूयन्ते । अस्य यज्ञस्य कर्त्तारो व्यष्टिरूपेण बहवो देवरूपा ऋत्विजः समष्टिरूपेण चैक

एव परमात्मा ब्रह्माण्डयज्ञचक्रचालकस्तच्छरणमेव श्रेयस्करम्। अत्र कण्डिकाव्युत्क्रमः केनापि हेतुना पूर्वतएव कृतः संबन्धश्चैवमस्ति यत्पुरुषेण० १४। तदन्तरं-तं यज्ञं बर्हिषि० ९ ततः-तस्माद्यज्ञात्० ६। ७ ८ तदनन्तरं-सप्तास्यासन्०-इति क्रमोऽर्थसंगत्यर्थोऽपेक्षितोऽस्ति ॥

भाषार्थ-( देवा यत्पुरुषेण हविषा यज्ञमतन्वत )अग्निआदि देवोंने जब पुरुषनाम मनुष्यरूप हविष्यान्नसे यज्ञ करनेके लिये सामानका संग्रह किया अर्थात् तयारीकी तब ( वसन्तोऽस्यासीदाज्यम् ) तब पिघले घी के तुल्य कोमल साधन वसन्त ऋतु हुआ ( ग्रीष्म इध्मः )ग्रीष्म ऋतुईंधन रूप और ( शरद्धविः ) शरद् ऋतु पुरोडाशादि हविषरूप हुआ ॥

भावार्थः-शिशिरका वसन्तमें वर्षाका ग्रीष्ममें और हेमन्तका शरद्में अन्तर्भाव होजानेसे तीन ऋतु कहनेमें छहो ऋतु आजाते हैं। इस ऋतुरूप छः अरावाले कालचक्रके निरन्तर घूमनेसे ही मनुष्यका आयुक्षीण होताहै तब जीर्ण हुआ मनुष्य शरीर भूमिरूप महान्यज्ञकुण्डमें होम होजाता नाम भूमि रूप बनजाता है। अबतक असंख्य शरीरोंका होम होगया, प्रतिक्षण सैकड़ों की आहुति हुआ करती है। जैसे यज्ञोंमें समिधारूप ईंधनसे घी सहित होने के कारण पुरोडाशादि हविष् सुगमतासे शीघ्र भस्म होजाताहै। वैसेही ग्रीष्म ऋतुरूप ईंधनसे वसन्तरूप घी से संयुक्त परमाणुरूप शीतलता शीघ्र नष्ट हो जाती है। निरन्तर ऐसा होनेसे मनुष्यका आयुजीर्ण होता २ मनुष्य नष्ट हो जाता है। मनुष्यदेहका होमरूप यज्ञसिद्ध होनेके लिये वसन्तादिका घी आदिरूप होना उपयोगीसाधनहै। यह दैवी यज्ञ सभी ब्रह्मकल्पोंमें प्रातःकालसे सायंकाल पर्यन्त निरन्तर होताही रहताहै। अर्थात् मनुष्य शरीर उत्पन्न हो २ के ऋतु परिवर्त्तनरूप कालाग्निमे पकते हुए भूमिरूप महान्कुण्डमें प्रतिक्षण होम किये जातेहैं, इससे यह दैवी पुरुष मेधयज्ञ है। इस दैवीयज्ञके कर्त्ता व्यष्टिरूपसे अनेक देवतारूप ऋत्विज् हैं परन्तु समष्टिरूपसे सब ब्रह्माण्ड रूप यज्ञचक्रका चालक एकही परमात्मा भगवान् है उसीका शरण मनुष्यके कल्याणका हेतुहै। यहां इस अध्यायके मन्त्रोंका क्रम किसी प्रयोजनसे पहिलेसे ही लौटा हुआ है, अर्थ संगतिका क्रम यह है कि ( यत्पुरुषेण० १४ ) से आगे ( तंयज्ञं० ९ ) इससे आगे ( तस्माद्यज्ञात्० ६। ७। ८ ) इससे आगे (सप्तास्यासन्० १५ ) ॥

## ब्रा०स०भा०६अं०पृ०३२० से आगे शिवलिङ्ग ॥ पूजाका माहात्म्य ॥

इमांमेभगिनींमन्ये शबरीरूपधारिणीम् ।
इमास्तामातरःसत्यमंतेप्रमथपुङ्गवाः ॥
गृहस्थाश्रममाश्रित्य यदावाभ्यासमर्जितम् ।
पुण्यंतेनास्तुभगवा-नक्षताङ्गस्तुतादृशः ॥
अन्धकारमिदंसर्वं त्वत्प्रभाभिर्विनश्यतु ।
तच्छ्रुत्वाध्यानयोगेन वसिष्ठोऽपिप्रजापतिः ॥
दृष्ट्वामहेश्वरंप्राह सुभगेशंकरंप्रति ।
यद्यदिच्छसिधर्मज्ञे तत्तदस्तुवचस्तव ॥ २०१ ॥

हे स्वामिन् ! यह जो नग्नक्षपणक नाम निर्लज्ज नंगा अर्थात् बालक वत् विषय वासनासे विरक्त नंगा संन्यासी आया था जिसके सैकड़ों चोटें लगने पर भी दुःख वा व्यथा नहीं हुई मुझे शंका है कि वे महादेवजी थे। उनने किसी पर क्रोध नहीं किया न किसी मारने वालेको लौटकर मारा ये साक्षात् चन्द्र शेखर महेश्वरदेव थे यह निश्चय है क्योंकि इतनी क्षमा गंभीरता और शान्ति मानुषी दशामें बाहर है, यह किसी दैवी शक्तिका काम था। और ये शबरीरूप धारिणी मेरी भगिनी दक्षपुत्री पार्वतीजी थीं॥ और वे प्रमथ नाम सेवक तथा वे २ ब्राह्मीआदि सप्त माता थीं। हे भगवन् ! स्वामिन् ! गृहाश्रममें रहते हुए हम दोनों दम्पतीने जो कुछ पुण्य कियाहै उस पुण्यसे शंकर भगवान् घाव रहित होजावे और यह सब अन्धकार आपके तपोबलकी कान्तिसे नष्ट होजावे। वसिष्ठ प्रजापतिने उस बातको सुनकर ज्ञान दृष्टिसे महेश्वरको देखकर बोले कि हे सुभगे धर्मज्ञे अरुन्धति ! शंकर भगवान्के लिये जो जो तुम चाहती हो सो २ तुम्हारा वचन सत्य हो॥ २०१ ॥

ततोवाक्यान्मुनीन्द्रस्य देवोबालेन्दुशेखरः ।
तादृशस्तत्रलिङ्गंतु काननेविचचारह ॥ २०२ ॥
प्रणष्टंतत्तमोघोरं देवदारुवनादपि ।

शान्तेक्रोधेमुनीन्द्रैस्तु विज्ञातेवृषभध्वजे ॥ २०३ ॥
संस्तुतोविविधैःस्तोत्रै–र्वागुवाचाशरीरिणी ।
भोभो मुनीन्द्रारुद्रस्य युष्माभिःपातितंचयत् ॥ २०४ ॥
लिङ्गंतदर्च्यतामस्य सर्वसिद्धिप्रदंप्रभोः ।
मन्त्रैर्वेदादिभिःपुण्यै–र्मनोवाक्कायसंयुतम् ॥ २०५ ॥
शङ्करप्रतिमायास्तु लिङ्गपूजागरीयसी ।
तस्याएतद्वचनंश्रुत्वा मुनयोमानवर्जिताः ॥ २०६ ॥
चक्रुरष्टादशाङ्गांतु पूजांलिङ्गायशम्भवे ।
एवं लिङ्गंनिपात्यास्य ऋषयःपूजयन्तिच ॥ २०७ ॥
नजानन्तियतोब्रह्म चिन्मात्रंस्वेहृदिस्थितम् ।
अङ्गलिङ्गंचलिङ्गार्कं परमात्मानमव्ययम् ॥ २०८ ॥
लिङ्गाच्छतगुणंपुण्यं हृदयस्थसमर्चनात् ।
अग्निस्थंतुद्विजातीनां हृदयस्थंतुयोगिनाम् ॥ २०९ ॥
पाषाणेनतुमूर्खाणां ज्ञानिनांसर्वगःशिवः ।
पाषाणेचार्चनात्स्वर्गं प्राप्नोतिराज्यमेवहि ॥ २१० ॥

भा०—तदनन्तर महासिद्ध तपस्वी वसिष्ठ मुनिके वाक्यसे बालेन्दुशेखर महादेवजी वैसे ही नीरोग हो गये अर्थात् चोट वा घाव कोई नहीं रहा, और वह जो लिङ्गनाम तेजः स्वरूप चिह्न पृथिवीमें समागया था कि जिसके बिना त्रिलोकीमें अन्धकार छा गया था बनमें फिर वैसा ही विचरने लगा । तथा देवदारु बनसे वह घोर अन्धकार भी नष्ट हो गया, और तब ऋषियोंका क्रोधशान्त होगया तथा यह जान लिया कि वह योगी साक्षात् शङ्कर भगवान् हैं, तब मुनियों ने अनेक प्रकारके स्तोत्रोंसे भगवान् भूतनाथकी स्तुतिकी उस समय आकाशवाणी हुई कि हे मुनि लोगो ! तुम लोगोंने शाप देने द्वारा जो लिङ्ग पतन कर दिया है, सब सिद्धि देनेवाले भगवान् शिवजीके उस लिङ्ग की मनवाणी तथा शरीर को वशी भूत करके पवित्र वेद मन्त्रोंके द्वारा पूजा करो ॥ २०५ ॥ शङ्कर प्रतिमाओंकी पूजामें लिङ्ग रूप प्रतिमाकी पूजा सबसे

उत्तम है, उस आकाशवाणीको सुनकर मुनियोंका मोह तथा अहंकार नष्ट होगया तब लिङ्गात्मक शंभु भगवान्‌की अठारह प्रकारकी पूजा ऋषियोंने आरम्भकी । इस प्रकार ऋषि लोग शिवलिङ्गको गिराके उसकी पूजा करते हैं । यही चिन्मात्र शिवलिङ्गांश चेतन शक्ति रूपसे सबके हृदयमें स्थित है जिसको सब कोई नहीं जानते यही शरीरोंमें अङ्ग रूप चिह्न तथा अविनाशी परमात्मा ही सूर्य रूप एक ज्योतिर्लिङ्ग है । लिङ्गकी बाहरी पूजासे सौ गुण अधिक पुण्य हृदयस्थ शिवलिङ्गके पूजनेमें होता है । अग्निस्थ ज्योतिर्मय शिवलिङ्ग ब्राह्मणोंका विशेष पूज्य, हृदयस्थ चिन्ह योगियोंको विशेष पूज्य तथा साधारण अज्ञानी लोगोंका पाषाणादिका शिवलिङ्ग पूज्य है और ज्ञानी पुरुषोंको सर्वव्यापी शिव पूजनीय है । पाषाणमें शिवपूजा ठीक २ करनेसे स्वर्ग वा देशका राज्य प्राप्त होता है । लाखों करोड़ों में कोई पुरुष ज्ञानी हो सकता है वही व्यापक निराकार निर्गुण भगवान्‌के पूजनेका अधिकारी है क्योंकि प्रथम साङ्गोपाङ्ग वेदको पढ़ने जानने वाले भी बहुत कम हैं तथा उनमें भी ज्ञानी बहुत कम हैं । ऐसी दशामें कलयुगी नवीन मतवाले कदापि ज्ञानी सिद्ध नहीं हो सकते किन्तु अज्ञानियोंके नवीन उनमें पद आनेसे वे लोग भी प्रतिमा पूजाके अधिकारियोंमें ही गिने जावेंगे ॥

ततःक्रीडांमहादेवः कृत्वाद्वादशवार्षिकीम् ।
सकामानांमुनीनांतु चापल्यंस्त्रीजनस्यच ॥ २१३ ॥
पतिव्रतानांधैर्यन्त् गृहस्थाश्रमिणांचसः ।
हास्यंनक्तव्रतानांतु दर्शयित्वामहीतले ॥ २१४ ॥
सदारःसगणःपश्चा—त्तत्रैवान्तर्दधेहरः ।
सकामतायांकोदोषो यतःकाममयंजगत् ॥ २१५ ॥
चापल्यस्यतुदोषोऽस्ति नतस्यात्परमात्मनः ।
तस्याःशब्दादयोभोगा—स्तन्मयास्तत्प्रियाअपि ॥२१६॥
अरुन्धतींवर्जयित्वा महासाध्वींपतिव्रताम् ।
काष्ठद्रुमदनस्पर्शे कामेननखलीकृता ॥ २२४ ॥
यस्याविवाहेगुरवो नामगृह्णन्तिसंसदि ।

कुमारि! पश्यपश्येमां वसिष्ठमहिषीमपि ॥ २२५ ॥
पतिव्रतामाहात्म्यात्त्वं कुरुमातर्यदिच्छसि ।
यदिपश्यसिसाध्वीस्या–दसाध्व्यदर्शनाद्भवेत् ॥२२६॥
नक्षत्राणिनदृश्यन्ते दिवासूर्योदयेसति ।
मुग्धत्वान्नैवजानाति निशिकन्यांपतिव्रताम् ॥ २२७ ॥
यदातदातुसंख्यातुं नोदितार्वाक्तसंयुता ।
भगवान्बालभावेतु गतेज्ञात्वापतिव्रताम् ॥ २२८ ॥
पश्याम्यरुन्धतींदेवीं मानंतस्याःकरोमिवा ।
यदिमेसंयतोभर्त्ता भवेत्पापर्षयिनाभृशम् ॥२२९॥
सांप्रतंतुनमस्तस्यै भगवत्यैकराम्यहम् ॥

भा०—ये सब श्लोक शिव महापुराणस्थ धर्मसंहिता प्रकरणके दशवें अध्यायके हैं। इन श्लोकोंकी अर्थसंगति ठीक न दीखनेसे जान पड़ता है कि किसी अशुद्ध गड़बड़ पुस्तकसे यह पाठ अशुद्ध छपा है। अब सुना है कि पुनः संस्करणमें शिवपुराण ठीक शुद्ध छपा है। श्लोक संगति ठीक न होनेसे हम उक्त श्लोकोंका अभिप्रायमात्र लिखेंगे। तदनन्तर महादेवजीने बारह वर्षकी उक्त क्रीड़ा करके, कामनासहित मुनियों और स्त्रियोंकी चपलता दिखाके [ अर्थात् मुनि लोग तथा उनकी स्त्रियां अपनेको वशीभूत न रख सके, इन्द्रियनिग्रह और दमन न कर सके यही चपलता थी] अरुन्धती आदि पतिव्रता और वशिष्ठादि गृहाश्रमियोंका धैर्य कैसा अटल था यह बात भूमण्डलपर सबको दिखाके, सतीजी पार्वती तथा अपने गणोंके सहित शिवजी अन्तर्धान हो गये। शंकर भगवान्के मनमें यह कामना प्रगट हुई कि आओ तपस्वी पुरुषों और पतिव्रता स्त्रियोंके सतीपनकी परीक्षा करें और इसी कृत्यके द्वारा संसारी मनुष्योंके कल्याणार्थ मृत्युलोकमें शिवलिङ्गपूजाका माहात्म्य बढ़ाके प्रचार करें जब कि सब संसार कामका ही स्वरूप है तो भगवान् शिवजीने पूर्वोक्त अभिप्राय से मोहनीय कामदेवका रूप धारण किया तो सगुण परमात्माको इससे कोई दोष नहीं लग सकता। परन्तु यदि साधारण मनुष्योंके तुल्य विषयोंमें आसक्त हुआ लम्पट कामातुर होकर व्यभिचारादि करे हर्ष शोक माने तो ईश्वरको भी दोष लग जावे सो वैसी चपलता लम्पटता ईश्वरावतारोंमें कभी नहीं हुई

और न हो सकती है। क्योंकि शब्दादि भोगोंके रोम रोममें वह ईश्वर पहिलेसे ही विद्यमान है, सब भोग परमात्म स्वरूप हैं क्योंकि अन्तमें सब उसीमें लीन होजाते हैं। जो काम स्वरूप है, जिसमें काम है, जो काम में है जो स्त्री स्वरूप है, जो स्त्रीके उन २ सब अंगोंमें पहिले ही विद्यमान है तब वह भगवान् आप्त काम सिद्ध हो गया। (आप्तकामस्य का स्पृहा?) आप्तकामको कुछ भी इच्छा नहीं रहती वा होती। जैसे जो जल में है और जल जिसमें है उसको कहीं जलके समीप जाने वा जल खोजने प्राप्त करनेकी इच्छा कदापि नहीं हो सकती, वैसे ही जो स्त्रियोंमें है और स्त्रियां जिसमें हैं उसको किसी भी स्त्री से संयोग करनेकी इच्छा वा आवश्यकता कदापि नहीं हो सकती। इसीके अनुसार शिव परमात्मामें काम भोगकी चपलता लम्पटता व्यभिचारादि कुछ भी नहीं था। तथा शिवजीके तुल्य राम कृष्णादि विग्रहों वाले विष्णु भगवान्का भी कभी किसी स्त्री पर मन नहीं डिगा इसी कारण विष्णु भगवान् का नाम अच्युत रक्खा गया है ॥ २१६ ॥

जैसे वह भगवान् स्वयं अचल रहता हुआ ही सब जगत् को वही चंचल कर देता है वैसेही शिव नाम रूपात्मक परमात्माने स्वयं निष्काम रहते हुए ही देवदारु वनमें १२ वर्ष खेल करते हुए सहस्रों ऋषि पत्नियोंको कामसे चलायमान कर दिया जिसका सारांश यह निकला कि अगाह समुद्रके तुल्य जिसके अक्षोभ्य मनको कामरूपी साक्षात् भगवान् भी न डिगा सकें वही स्त्री सती अथवा महासती महासाध्वी पूज्यदेवी पतिव्रता हो सकती है। चाहें यों कहो कि कामिनी स्त्री पतिव्रता नहीं हो सकती किन्तु जिसको उसके सती पनसे कोई कभी किसी भी प्रकारसे एक बालभर भी न डिगा सके वही पतिव्रता होती है। भगवान् शिवशंकरकी इस द्वादशवार्षिकी क्रीड़ाके कई गूढ़ाशयोंमें एक यह भी बड़ा प्रयोजन था कि महासाध्वीकी परीक्षामें सहस्रोंमें से एक अरुन्धती जी ही पास हुईं। महासाध्वी होनेका सार्टीफिकट अरुन्धतीजी ने ही प्राप्त किया था। अर्थात् एक अरुन्धतीको छोड़के देवदारु वनमें तपस्वियोंकी भी कोई स्त्री ऐसी न निकली कि जो शिवजीके कृत्रिम काम रूपको देखकर मोहित वा कामातुर न हुई हो। श्लोक २२५ से २३० तक ऐसे जान पड़ते हैं कि इनके मूल पाठमें कुछ अशुद्धि हो गयी हैं इसीसे ठीक २ संबद्धार्थ नहीं बनता। ऐसा देखकर उक्त श्लोकोंका हम यहां अभिप्राय मात्र लिखेंगे।

चक्रवर्त्ती राजाका अधिकार भूमण्डल पर ही हो सकता है परन्तु पतिव्रताकी महिमा चक्रवर्त्ती राजासे भी बहुत ऊंची है, पतिव्रताका अधिकार तीनों लोकमें हो जाता है उसके प्रतापसे देवता भी डरते हैं, पतिव्रता के शापके भयसे अग्नि शीतल हो गया था। एक पतिव्रताने सूर्य नारायणका उदय होना रोक दियाथा, पतिव्रताकी अटलकीर्त्ति संसारसे कभी नष्ट नहीं होती इत्यादि प्रबल माहात्म्यके कारण प्रायः सभी लोग अपनी २ पुत्री भगिनी वा पत्नी आदिको चाहते हैं कि हमारे यहां कोई पतिव्रता होतो अहोभाग्यकी बात है। ऐसे ही विचारसे वेदमतानुयायियोंके विवाहान्तमें पण्डित वा पुरोहित लोग विवाह मण्डपकी सभा में श्रीमती अरुन्धती देवीका पवित्र नामोच्चारण करते और विवाहित कन्यासे कहते हैं कि हे कुमारि भगवान् वसिष्ठ जीकी पत्नी अरुन्धती देवीको देख २ ऐसा कहकर अरुन्धती के तारेको दिखाते तथा अरुन्धती देवीसे प्रार्थना करते हैं कि तुम इस कन्या को पतिव्रता बनाओ। यदि कन्याको अरुन्धती तारा दीखे तो जानो साध्वी है और न दीखे तो उसके साध्वी होनेमें शंका है। सूर्यका उदय होनेसे यद्यपि दिनमें तारा गण प्रायः नहीं दीखते तथापि पातिव्रत धर्म जिन कन्याओंकी आंखों में स्वाभाविक होता है उनको दिनमें भी धर्माञ्जनके प्रभावसे अरुन्धती दीख सकती है। तात्पर्य यह है कि पतिव्रता होना चाहती हुई प्रत्येक स्त्री को अरुन्धतीकी कथा सुनना, अरुन्धतीकी पूजा प्रतिष्ठा भक्ति उपासना अवश्य करनी चाहिये कि जिससे पातिव्रत धर्मकी दृढ़ता बढ़ती जावे। शिवजीसे परीक्षामें उत्तीर्ण होजाने पर अरुन्धतीका पूजन विवाहमें चला है कि अरुन्धतीके तुल्य अटल पतिव्रता होनेकी कामनासे प्रत्येक कन्या विवाह के समय अरुन्धती देवीका दर्शन और पूजन किया करे॥

पाठक महाशय! हमने स्वयं एक सभाके शास्त्रार्थ में आ० समाजियोंको कहते सुना है कि शिवजी कामातुर होकर ऋषिपत्नियोंसे भिक्षा मांगनेको नंगे होकर गये, नंगा देखके ऋषिपत्नियोंने बुरा भला कहा तथा अपने पतियोंको खबर दी कि ऐसा २ साधु आयाहै उन ऋषियोंने शाप दिया तब शिवका लिङ्ग टुकडे २ होकर गिरगया। अर्थात् समाजियोंने स्पष्टरूपसे शिवजीको व्यभिचारी तथा कामी प्रमाण सिद्ध कियाथा। परन्तु आप लोग इस ऊपर लिखी पुराणोक्त कथाको देख चुके हैं, इससे ध्यान दीजिये कि वैसी कथा शिवपुराणमें

कहां है ? अर्थात् शिव पुराणकी कथासे ही आ० समाजियोंका सब आक्षेप कटजाता है । जब कि शिवजीने स्त्रियोंसे कहा था कि–

अनादरैरसन्मानै–स्तुष्टिर्मेजायतेसदा ।
शयनंजाङ्गलेदेशे वृक्षकोटरवेश्मसु ॥ १४९ ॥

मेरा कोई अनादर तिरस्कार करे तो मैं सदाही प्रसन्न होता हूं । क्या हमारे पुराण द्रोही आ० समाजी किसी ऐसे व्यभिचारी वा कामीको दिखा सकते हैं कि जो अनादर करनेसे प्रसन्न हो तथा जंगलोंमें, वृक्षोंकी जड़ोंमें वा निर्जन स्थानोंमें कभी कामी पुरुष शयन करना स्वीकार करेगा ?। अर्थात् कदापि नहीं, विचारके देखो तो यही सिद्ध होगा कि अनादरसे प्रसन्न होना आदि काम निष्काम ज्ञानी यतिपुरुषोंके हो सकते हैं। तथा और भी देखियेकि–

निवृत्तःपरितुष्टश्च सुखीपूर्णमनोरथः ।

शिवजी कहते हैं कि हम संसारी भोगोंसे निवृत्त हैं अर्थात् प्रवृत्तिमार्ग को त्यागके निवृत्तिमार्गमें ही संतुष्ट हैं तथा सदा ही सुखी और पूर्णमनोरथ नामआप्तकाम हैं । कामी पुरुष सदा प्रवृत्ति मार्गमें रहता, उसे कभी संतोष नहीं होता किन्तु विषय भोगकी तृष्णा कामीको सदा घेरे रहती है । और ( नजातुकामःकामानामुपभोगेनशाम्यति ) इस मनुजीके कथनानुसार विषय भोग करने से मनोरथोंकी पूर्त्तिकदापि नहीं होती किन्तु नये २ मनोरथ सदा प्रकट होते रहते हैं इसी लिये उस कामीके मनोरथ पूर्ण नहीं होते–

आमृत्युतोनैवमनोरथाना–मन्तोऽस्तिविज्ञातमिदंमयाऽद्य ॥

इससे सिद्ध हुआ कि पूर्णमनोरथ होनेसे शंकर भगवान् निःसन्देह निष्काम होनेसे ठीक २ पक्के स्मरारिथे । उनको कामी बनाने वाले समाजी आदि पापभागी होंगे । सुन्दररूप बनाकर नंगे होकर गृहस्थोंके यहां भिक्षा मांगने का मतलब यह भी हो सकता है कि हमारे इस कामसे ऋषिमुनि क्रुद्ध होंगे तभी तो कुवाच्य कहेंगे और दण्डोंसे पीटेंगे । ऐसे कामसे होने वाले अनादिर को शिवजी चाहते थे, और ऐसा किये विना वैसा अनादर नहीं होता तो शिवजीको उस अनादरसे होने वाली प्रसन्नता कैसे होती ? अर्थात् कदापि नहीं इस लिये भी उन्होंने वैसा खेल दिखाया । ऋषियोंकी ओर से योगी को जो परदाररत कहा गया है सो योगीकी ऊपरी चेष्टासे कल्पना कर और मनुष्य मानकर कहा है इससे वास्तविक नहीं है । और इस द्वादश वार्षिकी

शिव क्रीड़ाका एक अभिप्राय यह भी है कि ऐसा करनेसे ऋषि लोग शाप देवें तो नकली इन्द्रियरूपमें दीखने वाला शिवजीका चिन्ह भूमण्डल पर पूजित होगा उस पूजासे संसारी मनुष्योंका कल्याण होगा। कोई नई घटना हुए विना काल पाकर मन्द हुआ पुराना धर्म भी पुनरुज्जीवित नहीं होता इससे शिवलिङ्ग पूजाके सनातन होने पर भी ऐसी २ अद्भुत घटनाओंके द्वारा उसका पुनरुज्जीवन किया गया है। आशा है कि यह शिवलिङ्ग पूजाका विचार पाठकों को संतोषजनक होगा॥

## मधुसूदन गोस्वामी का प्रलाप।

पाठक महाशय! आपको विदित होगा कि वृन्दावनी गोस्वामी मधुसूदन सनातन वैदिक धर्म पर कुठाराघात करनेके विषयमें आर्यसमाजियोंसे भी दो हाथ ऊंचे बढ़ गये हैं, कुछ दिन हुये आपने अपने नास्तिकत्व का परिचय स्मार्त्त धर्म तथा स्मार्त्त मर्म नामक पुस्तकोंसे दिया था जिनका यथार्थ खण्डन ब्रा० स० में भी हो चुका है। अब यहां प्रसंग यह है कि प्रयागराजसे "श्रीयादवेन्द्र" नामक एक मासिकपत्र थोड़े दिनोंसे निकलने लगा है। उसके इसी गत जूनमासके छठे अङ्कमें एक लेख "मायावादियोंका वैदिक व्यभिचार" नामसे छपा है। इस लेखके लिखने वाले वे ही महाशय वृन्दावन निवासी श्रीमधुसूदन गोस्वामी [गोपति] हैं कि जिनके स्मार्त्तधर्म का खण्डन पूर्वकालमें ब्रा० स० में छप चुका है। पाठक महाशय! प्रथम आप गोस्वामीजीके गढ़े हेडिंग पर ध्यान देंगे तो ज्ञात होगा कि गोस्वामीजी ही ऐसा लिख सकते हैं अर्थात् मनुष्य तो अवश्य ही कुछ मनन करेगा पर आप तो गोस्वामी हैं। थोड़ा शोचिये—माया नाम बुद्धिका है तथा माया नाम प्रकृतिका है इत्यादि जिस २ वस्तुका नाम माया है उस२ के कहने मानने वाले सभी शैव वैष्णवादि लोग मायावादी कहावेंगे। लक्ष्मी नाम माया और उसके स्वामी नारायण दोनोंका साथ ही व्यवहार होता है कि—लक्ष्मी—नारायण राधा—माया, कृष्णस्वामी, राधाकृष्ण, सीतामाया, रामस्वामी, सीताराम, गौरीशंकर,, स्त्रीमाया, पुरुषस्वामी, स्त्रीपुरुष, मातामाया, पितास्वामी—माता पिता, इत्यादि प्रकार जब माया सर्वत्र व्यापक है तो मायावादी होनेसे कौन बच सकता है? अर्थात् कोई भी नहीं। कदाचित् मधुसूदनजी गोस्वामी हैं इस कारण बुद्धिरूपमाया उनके भीतर न हो तथापि चेली रूपा वा स्त्री मायामें जब

फंसे होना सिद्ध होगा तो क्या आप व्यभिचारसे बच सकोगे ? अर्थात् कदापि नहीं। विष्णुभगवान्के उपासक वैष्णव कहाते हैं ( विष्णोरिमे भक्ता वैष्णवाः ) यह संसार विष्णु की माया है । इसीलिये कहा है कि–

दैवीह्येषागुणमयी ममसायादुरत्यया ।

यह विष्णुकी माया भी वैष्णवी कहाती है तब इस वैष्णवी मायाको कहने वाले मायावादियोंका वैदिक व्यभिचार यही हो सकता है कि तिलक लगाने, विधवा तथा सधवा स्त्रियोंको चेली बनाने अच्छे २ ऐश्वर्यादि भोगोंमें फंसने वाले मायावादी वैष्णव वेदको छोड़गये, वेदसे व्यभिचरित हो गये, वेदभगवान्–को छोड़ देना ही वैदिक व्यभिचार है । तब हेडिंगमें दिखाये दोष के भागी मधुसूदन जैसे लौकिक भोगासक्त वैष्णवादि मनुष्य हुए, अस्तु ।

आरम्भमें गोस्वामी लिखते हैं कि "व्यभिचारसे बढ़कर संसारमें कोई पातक नहीं है" सो यह कहना बिलकुल झूंठ है क्योंकि इसमें कोई भी प्रमाण नहीं परन्तु ब्रह्महत्यादि चार महापातक तथा गोवधादि उपपातक ( मनु० अ० ११ । ५४ में ) दिखाये हैं । ब्रह्महत्या सबसे बड़ा पाप है, इससे बड़ा अन्य पातक नहीं ( मनु० ११ । ५६ वेदनिन्दा ) वेदकी निन्दा करना भी ब्राह्मणादि द्विजोंको महापातकी बनाता है । सो यहां स्वा०शंकराचार्यका दोष दिखाते हुए हमारे गोस्वामीने साक्षात् सामवेदकी निन्दा की है, इस कारण–मनु० अ० ११ श्लोक ५६ में कहे अनुसार गोस्वामीका वेदनिन्दक होनेसे महापातकी होना सिद्ध हो गया । मनु० अ० ११ श्लोक ५९ में कहे ( पारदार्यात्मविक्रयाः) के अनुसार परस्त्रीगमन उपपातक नाम साधारण पाप है। परन्तु गुरुपत्नीसे व्यभिचार करना महापातकोंमें परिगणित है तो भी यह ब्रह्महत्यादिसे छोटा है। मद्यपानादि किसी २ समुदायमें भले ही अच्छा माना जाता हो परन्तु सनातन हिन्दुधर्ममें मद्यमांस मैथुन तीनों ही त्याज्य वा अनिष्टके कारण बतलाये हैं ॥

यह बात सभी पढ़े लिखे पण्डित लोग जानते हैं कि तान्त्रिक ग्रन्थोंमें मद्य मांस और व्यभिचारको अच्छा कहा माना है । अच्छे धर्मात्मा सभी वाममार्गादिसे घृणा प्रकट करते आये हैं । बड़े शोककी बात है कि जिन परमहंस परिव्राजकाचार्य श्री स्वा० शंकराचार्यजीने धर्मकी मर्यादा स्थापित करते हुए वेद विरुद्ध वाममार्गादि उन मतोंका सम्यक् खण्डन कर डाला था कि जिनसे मद्यपान मांसभक्षण तथा व्यभिचारका प्रचार होता था । यह बात

श्री शंकरदिग्विजय पुस्तकके १५ वें सर्ग में स्पष्ट लिखी है तथा भगवान् शंकराचार्य कृत अनेक स्तोत्रोंमें देखो-

द्वारंकिमेकंनरकस्यनारी। कुणपमिवसुनारीं त्यक्तुकामो-विरागी। नारीस्तनभरनाभिनिवेशं मिथ्यामायामोहावेशम्। नार्यापिशाच्यानचवंचितोयः॥

शंकर स्वामीके कहे इत्यादि सैकड़ों वचनोंसे सिद्ध है कि वे महात्मा व्यभिचारको बहुत बुरा कहते मानते थे, तब ऐसे शुद्ध यति बालब्रह्मचारी महात्मा स्वा० शंकराचार्यजी को कुलाचारादि वाममार्गियोंका साथी बनाते हुए हमारे गोस्वामीजीने व्यभिचारको वैदिक बनानेका दोष लगाया! सो हे गोस्वामिन्! आप वास्तवमें गोस्वामी हैं क्या इसीसे आपको ऐसी मिथ्या बात लिखते कुछ भी संकोच न हुआ। यद्यपि सामवेदीय छान्दोग्योपनिषद् में लेशमात्र भी व्यभिचारकी कोई बात नहीं तथापि यदि दुर्जन तोषन्याय से मान भी लें तो उसके भाष्यकारको वह दोष तब लग सकता है कि यदि मूलसे विरुद्ध भाष्य किया हो। जब मूलसे विरुद्ध शंकर भगवान्के भाष्यको गोस्वामी जन्मान्तरमें भी नहीं ठहरा सकते तब इस पापका प्रायश्चित्त करें। यदि सामवेदीय छान्दोग्योपनिषदादि वेदान्तकी ही निन्दा स्वा० शंकराचार्यजी के बहानेसे छिपे २ करना चाहते हैं तो गोस्वामी मुख छिपानेसे अब न बचेंगे। अब उनको वेदनिन्दककी उपाधि अपने शिर लादनी पड़ेगी। सभी सनातन धर्मी लोगोंके साथ २ ब्राह्मण ग्रन्थों तथा उपनिषदोंको वैष्णव आचार्योंने भी वेद मान लिया है, ज्ञान काण्ड रूप उपनिषद् नामक मूल वेदके व्यवस्थापक ब्रह्मसूत्र भगवद्गीता, और श्रीमद् भागवतको सभी वैष्णवाचार्योंने प्रामाणिक मान लिया है। इससे गोस्वामी उन सब आचार्योंके विरोधी बनते हुए वेद विरोधी वेदनिन्दक सिद्ध होते हैं। छान्दोग्योपनिषद् प्रपाठक २ खण्ड १३ ( उपमन्त्रयते स हिङ्कारो० ) इत्यादि पर शंकर स्वामी तथा आनन्द गिरिने ठीक२ मूल अक्षरार्थ लिखकर कुछ व्यवस्था भी लगादी है इससे उन महात्माओंको लेशमात्र भी दोष नहीं लग सकता। अब रहा मूल छान्दोग्यका विचार सो मूलमें भी व्यभिचारकी कोई भी बात नहीं है क्योंकि पर स्त्री गमनका नाम व्यभिचार है सो यहां मूल छान्दोग्यमें एक भी ऐसा शब्द नहीं जिससे परस्त्री गमनको कोई सिद्ध कर सके। छान्दोग्यमें लिखी बात

सामान्य कर लोक व्यवहारमें अवाच्य अकथनीय है, इसी लिये अखबारमें छपाने का पाप गोस्वामीके मत्थे पड़ेगा। जब उपमन्त्रणादि सभी व्यवहार स्त्रीके साथ संघटित हो सकता है तो व्यभिचार कहां हुआ?। और सर्वत्र स्त्री पुरुषोंका नैत्यिक व्यवहार व्यभिचार न होने पर भी अवाच्य रहस्य वा गोप्य सर्व सम्मत है। क्या श्रीमान् गो स्वामी जी जब अपनी माता के गर्भाशय में तशरीफ लाये थे तब से पहिले गोस्वामीजीके माता पिताकी कार्यवाहीको अवान्तर भेदोंके सहित यदि कोई प्रकाशित करे तो यद्यपि गोस्वामीजीके माता पिताकी गर्भाधान चेष्टा कोई व्यभिचारादि पापकर्म नहीं था तथापि रहस्य गोप्य तथा अवाच्य तो अवश्य है इसी लिये कोई खोलकर ऐसी बात कहे तो गोस्वामी अप्रसन्न होंगे वा दुःख मानेंगे। इसी के अनुसार छान्दोग्यका लेख पाप वा व्यभिचार जनक नहीं है तथापि लोकाचारमें स्पष्टतया प्रकाशनीय भी नहीं किन्तु रहस्य होनेसे गोप्य तथा अवाच्य अवश्य है॥

अब रही अन्तिम एक बात कि ( न काञ्चन परिहरेत्तद्व्रतम् ) इसी वाक्य पर हमारे गोस्वामीने सींग पूंछ हिला २ कर बड़ी उछल कूद मचायी है। इस कारण हम इसकी व्यवस्था दिखाते हैं। प्रथम यह बात अवश्य ध्यानमें रखनी चाहिये कि वेद शास्त्र एकदेशी नहीं किन्तु सर्वदेशी है। इसी विचार से ( तदुपर्यपि बादरायणः सम्भवात् ) इस ब्रह्मसूत्र द्वारा देवादि योनियों को भी वेदान्त पढ़ने जाननेका अधिकार वा आवश्यकता मानी है। तदनुसार छान्दोग्य प्रपा० ८ खं० ७। ८। ९। १० आदि में देवोंमेंसे इन्द्र तथा असुरों में से विरोचन ये दोनों ब्रह्मविद्याको सीखनेके लिये प्रजापतिके समीप गये थे, वहां प्रजापतिने चार कक्षामें विभक्त करके ब्रह्मविद्याका उपदेश किया है, प्रथम कक्षाका उपदेश जो सदोष था जिसका अगली कक्षामें खण्डन हो गया है उसीको जानकर विरोचन असुर संतुष्ट हो गया और मान लिया कि मैं ने ब्रह्मको जानलिया, असुर उसी कक्षाका अधिकारी था, इस लिये वह प्रजापतिका उपदेश केवल असुरार्थ ही किया गया था। इसीके अनुसार इस द्वितीय प्रपाठकके आठवें खण्ड तक पञ्चविध सामोपासना कही तथा खण्ड ९ से २१ तक में सप्तविधसामोपासनाका व्याख्यान किया है। इस खण्ड १३ में कही सप्तविध सामोपासनाकी रीति विशेषकर असुरोंमें संघटित होगी क्योंकि दैवी प्राणियोंमें दम रहता है इससे वे लम्पट नहीं हो सकते उन्हींके

लिये (परस्त्री मातेव) परस्त्री माताके तुल्य होती है। तथा असुरोंका लक्षण है कि (कामोपभोगपरमाः) जो कामोपभोगको ही परम कर्त्तव्य समझते हैं वे ही असुर हैं तो भी शास्त्र उनको व्यभिचार करने की आज्ञा नहीं देता किन्तु [illegible] शास्त्रने यह दिखाया है कि तुम आसुरी कामराग- से सभी स्त्रियोंमें प्रवृत्त होनेसे नहीं बचते तो भी सप्तविध. सामोपासनाको प्रधान [illegible], विषय भोगोंमें भी सामोपासनाकी दृष्टि रक्खो, उन कामोंमें समागमार्थ स्वतः प्राप्त स्त्रीका त्याग या अपमान मत करो यही तुम्हारा नियम है अर्थात् सप्तविधसामोपासनासे भिन्नकालमें समागमार्थ प्राप्त हुई स्त्रीके भी परित्यागका नियम रक्खो। प्रयोजन यह कि स्त्री संयोग तो राग प्राप्त है, इस कारण स्वतः प्राप्तमें विधि नहीं हो सकती इस लिये (न काञ्चन परिहरेत्) इस असुरार्थ वाक्यका भी अभिप्राय सप्तविधसामोपासनाके भिन्नावसरोंमें अनायासप्राप्त स्त्रीका भी परित्याग अव श्य करें। (न काञ्चन परिहरेत्) वाक्यकी भाषा "किसी स्त्री को भी न छोड़े" भी गोस्वामीकृत अशुद्ध है, (नकाञ्चनमुञ्चेत्) पाठ होता तो वैसी भाषा हो सकती थी। परन्तु वहां ऐसा पाठ नहीं इससे "किसी भी स्त्रीका निषेध न करे" यही भाषा ठीक है। सारांश यह निकला कि शास्त्रोक्तविधिका नाम धर्म है यदि उसका कोई अनादर करे तो स्वपत्नी गमन भी व्य- भिचार होजायगा क्योंकि अन्यकी बहिन बेटीको उस निगाहसे देखना पाप है तो जिसके साथ किसीका विवाह हुआ वह भी किसीकी बहिन तथा बेटी है ही। इस लिये शास्त्र विधिके नियमको ठीक मानने पर कुछ विवाद नहीं है ॥

## ब्रा०स० भा० ६ अं० ८ पृ० ३१४से आगे हिंसाविषयक प्रश्न ॥

यह भी स्मरण रहे कि धर्मका तत्व जानने वाला होनेपर धर्मव्याध वा- स्तवमें व्याध नाम बधिक वा कसाई कौमका मनुष्य था उसने राजा रन्तिदेव का दृष्टान्त दे कर यदि यह सिद्ध किया कि राजा रन्तिदेवके यहां इतना प- शुबध होताथा तो भी राजाकी शुभकीर्त्ति नष्ट न हुई तो मुझे पशुहिंसाके कारण सर्वथा धर्महीन मत समझो। यह व्याधका कथन कुलोचित था किन्तु किसी पशुहिंसासे विरक्त पुरुषने राजा रन्तिदेवको अच्छा कहा होता तो अ- वश्य विचारणीय था ॥

जैसे कोई चमार अच्छे आचार विचार वाला हो तो चमारोंमें उसकी प्र- शंसा मानी जायगी किन्तु शुद्धाचरणी ब्राह्मणादिमें वह प्रशंसनीय नहीं माना

आयगा । इसीके अनुसार हिंसक जातिमें होता हुआ भी धर्मव्याध जो कुछ धर्मतत्त्व जानता था इससे उन नीचोंमें ही उस व्याधकी प्रशंसा हुई किन्तु धर्मके तत्त्ववेत्ता तपस्वी महर्षियोंकी अपेक्षा धर्मव्याध कुछ भी योग्य नहीं था। धर्मव्याधके उपाख्यानसे व्यास भगवान्‌ने यह दिखाया है कि प्रबल धर्मांश वही है जो अपने विरोधीसे दबकर नष्ट भ्रष्ट नहीं होता। इसीके अनुसार हिंसादि नीच कर्मके होते हुए भी धर्मव्याध धर्मका तत्त्व जानता था। सारांश यह निकला कि जैसे कोई मिथ्याभाषण करने वाला कहे कि राजा युधिष्ठिर की एकवार मिथ्या बोलनेपर भी अटलकीर्त्ति रही वैसे मैं भी मिथ्याभाषण से निन्दित क्यों हो सकता हूं। तब यहां यह नहीं माना जायगा कि मिथ्याभाषण अच्छा काम है। यदि कोई चोर कहे कि कृष्णभगवान्‌ने भी तो माखन चुराया था, तो इससे यह समझा जायगा कि वह चोरी कर्मसे होनेवाली अपनी निन्दाको दबाना छिपाना वा घटाना चाहता है इससे उस अंशमें वह प्रामाणिक नहीं क्योंकि चोरी कर्म जो बुरा है वह अच्छा काम नहीं हो सकता। इसीके अनुसार राजा रन्तिदेवके दृष्टान्तसे भी हिंसा काम अच्छा नहीं ठहरता और धर्मव्याधका भी वास्तविक आशय हिंसाको अच्छा कहनेका नहीं है किन्तु वहां इतना ही अभिप्राय है कि किसी अधर्मांशके होते हुए भी प्रबल धर्मांश उसीके साथ रहता हुआ भी दूषित नहीं होता। जैसे—

**श्मशानेष्वपितेजस्वी पावकानैवदुष्यति ॥**

मरघटमें मुर्दोको जलाता हुआ भी अग्नि वास्तवमें दूषित नहीं होता। वैसे ही धर्मव्याध वा राजा रन्तिदेवादिमें हिंसारूप अधर्मने उन २ के शुद्ध धर्मांशको दोषयुक्त नहीं कर पायाथा महाभारत द्रोणपर्वके अभिमन्युवध प्रकरण अ० ६७ में भी राजा रन्तिदेव के दानकी बड़ी प्रशंसा की गयी है। यहां तक एक रीतिसे समाधान किया गया कि जो शास्त्रीय मर्यादाके अनुकूल कहा माना जायगा। पर इस पूर्वोक्त समाधानमें जो त्रुटि है वह यही है कि राजा रन्तिदेवका बड़ा दानी होना और बड़ा धर्मात्मा होना महाभारतादिके प्रमाणोंसे सिद्ध हो जाने पर उन (ऐसे धर्मात्मा राजाके रसोई खानेमें दो हजार गौओं का भोजनार्थ नित्य वध होना बड़ी अरुचि कराने वाला वा राजाकी शुद्धकीर्त्तिको नष्ट करने वाला वा कीर्त्तिमें कलङ्क लगाने वाला हो सकता है। चाहें यों कहो कि सनातनधर्मके बाड़ामें गोहिंसा एक बड़ा भयंकर पाप

तब गोहिंसा करने या कराने वाला धर्मात्माकी कोटिमें रहे तो धर्मप्रेमी लोगोंको यह अच्छा नहीं लग सकता, या राजा रन्तिदेवको वैसी दशामें सनातन धर्मी लोग निर्मल कीर्त्तिके आसन पर बैठानेको तयार नहीं हो सकते इसी लिये हम आगे अन्य प्रकारसे समाधान करते हैं ॥

राज्ञोमहानसेपूर्वं रन्तिदेवस्यवैद्विज ।
द्वेसहस्रेतुवध्येते पशूनामन्वहंतदा ॥ ८ ॥
अहन्यहनिवध्येते द्वेसहस्रेगवांतथा ।
समांसंददतोह्यन्नं रन्तिदेवस्यनित्यशः ॥ ९ ॥
अतुलाकीर्त्तिरभवन्नृपस्यद्विजसत्तम ।
चातुर्मास्येचपशवो वध्यन्तइतिनित्यशः ॥ १० ॥

ये तीनों श्लोक इस विषयक प्रश्नके साथ हीं ब्रा० स० भा० ६ अङ्क ८ पृ० ३०९ में अर्थ सहित छप चुके हैं। इन श्लोकों में दो प्रकारकी शङ्का होती हैं एकतो यह कि जब गौ भी एक पशु है तो पशु कहनेसे सामान्यतया गौ भी आ सकती है, इस दशामें ऐसा कहा जाता कि चार हजार पशु मारे जाते थे। यदि कोई हठ करे कि गोशब्द पढ़े विना गोवधके निन्दित होने से गोवध नहीं लिया जाता तो ऐसा कह देते कि गौ सहित चार हजार पशु प्रति दिन मारे जाते थे, ऐसा कहने पर अगला नववां श्लोक पृथक् बनानेकी आवश्यकता नहीं थी। इस दशामें नवम श्लोक ही व्यर्थ होता है, यदि कोई कहे कि विशेष रूपसे गोवधको दिखानेके लिये नवम श्लोक बनाया गया तो रन्तिदेव जैसा धर्मात्मा गोवध जैसे बड़े पापसे न डरे यह असम्भवहै, तथा गोमांस जैसे अभक्ष्य अग्राह्यवस्तुको पाकशालामें स्वीकार करे यह भी समझ में नहीं आता। इत्यादि कारणों से यह शंका होती है कि किसी हिंसा शील मांसाहारीने वा किसी सनातनधर्मके द्वेषीने यह गोहिंसाका अंश वहां २ महाभारतमें मिला दिया है। द्वितीय शंका यह होती है कि (चातुर्मास्ये च पशवो वध्यन्त इति नित्यशः) इस दशवें श्लोकमें नित्यशः पद होना ठीक नहीं क्यों कि चातुर्मास्य यज्ञोंके चार पर्वहैं १—वैश्वदेवपर्व, २—वरुणप्रघास पर्व, ३—साकमेधपर्व, ४—शुनासीरीय पर्व, चातुर्मास्य यागके इन चारों पर्वोंमें पशुवधका विकल्प पूर्वमीमांसादि में स्पष्ट दिखाया है। विकल्प होनेसे चातुर्मास्यों में पशुवध कहीं होता नहीं देखा सुना जाता। ऐसी दशामें चातुर्मास्यमें

पशु वधको नित्य लिखने वाला या तो जानता नहीं होगा कि चातुर्मास्य यज्ञामें पशु संज्ञपन नित्य है वा विकल्पित है, यदि जानता होगा तो इस विचारसे ऐसा श्लोक बनाकर मिलाया होगा कि साधारण संस्कृतज्ञ पण्डित लोग नहीं जानते कि चातुर्मास्य यागोंका विधान कैसा है इससे ऐसा श्लोक छिप जायगा। अभिप्राय यह कि उक्त दो प्रकारकी शंकासे उन २ श्लोकोंका प्रक्षिप्त होना अधिक सम्भव है। यदि नवम श्लोकस्थ गोपदका व्युत्पत्ति पक्षकी प्रधानता मानकर यह अर्थ करलें कि—

गच्छति विशिष्टचाञ्चल्येन जले गमनं करोतीति गौ-र्मत्स्यः, गमेर्डोः, उणादौ पा० २ सू० ६३। इति सूत्रेण डोप्र-त्यये कृते गोपदस्य सिद्धिः। पशुरूपाणां गवां गमनं सामान्यं मत्स्याश्च जले वेगेन गच्छन्ति तस्माद्गावो मत्स्या इति यौगिकः पक्षः॥

अर्थ—जलाशयोंमें विशेष चञ्चलतासे गमन करनेसे गौ नाम मछलीका हो सकता है। यद्यपि जीवमात्र मारना ठीक नहीं है तथापि जैसे मनुष्य हत्यासे पशु हिंसामें बहुत कम दोष है वैसेही गो हिंसासे बहुत कम पाप दोष मछलीकी हिंसामें है। बंगालादि प्रान्तोंमें लाखों मनुष्य अब भी मत्स्य भक्षण करते और बड़े दोषी नहीं माने जाते हैं। राजा रन्तिदेवके रसोई खानेमें भी गौ नामक दो हजार मछली प्रतिदिन मारी जातीथी, ऐसा अर्थ करलेने पर नवम श्लोक निर्दोष बच सकता है।

अब इसका अन्तिम उपसंहार यह रहा कि पूर्वाङ्कमें कथे समाधानकी अपेक्षा यह अन्तिम समाधान मुख्य है क्योंकि इस समाधानमें पाठकोंको भी कुछ अरुचि न रहेगी और राजा रन्तिदेवपर भी गोहत्याका दोष नहीं आता। सनातनधर्मके नियमानुसार महाभारतका प्रमाण १००००० लाख श्लोक हैं, अब सवालाखके समीप हो गया, सो लाखसे अधिक भाग प्रक्षिप्त मानना उचित ही है। धर्ममर्यादा से विरुद्धांशको प्रक्षिप्त कहनेमें दोष नहीं, तदनुसार नवम श्लोकको प्रक्षिप्त मानें वा पूर्वोक्त यौगिकार्थ करें दोमें एक कोई पक्ष माननेसे ठीक समाधान हो सकता है। परन्तु दशवां श्लोक पूर्वमीमांसा शतपथादि ब्राह्मण और श्रौत सूत्रादि से विरुद्ध होनेके कारण अवश्यमेव प्रक्षिप्त मानना चाहिये इति शम्॥

## ॥ प्राप्तिस्वीकार ॥

बालपञ्चतन्त्र—लेखक पं० सुन्दरलाल शर्म्मा मुद्रित इण्डियन प्रेस प्रयाग मूल्य ॥) इण्डियन प्रेस प्रयागसे बालसखासीरीज नामक जो पुस्तकमाला निकलती है उसकी यह ग्यारह ११ वीं पुस्तक है संस्कृतगद्यमें पञ्चतन्त्र एक बहुत पुरानी पुस्तक है कहानियों द्वारा इसमें नीतिकी अच्छी शिक्षा दी गई है उसीको घटा बढ़ाकर यह बालपञ्चतन्त्र तय्यार किया गया है कुरुचि पूर्ण कहानियां छोड़ दीगई हैं ॥

प्रियतम—इसके मूल लेखक बङ्गालके प्रसिद्ध लेखक श्रीयुत प्रभात कुमार मुखोपाध्याय हैं और हिन्दी अनुवादक पं० कृष्णकान्त मालवीय, प्रकाशक अभ्युदय प्रेस प्रयाग मू० ।) आरम्भमें श्रीयुत बा० प्रभातकुमार मुखोपाध्यायका एक उत्तम हाफटोन चित्र है इसमें प्रतिज्ञापालन, प्रियतमा, वकीलकी उस्तादी इस हाथसे उस हाथ ले, नाम वाले ४ गल्प हैं जो शिक्षा पूर्ण अथ च सरलभाषामें लिखे गये हैं पुस्तकमें करीब १२० पृष्ठ हैं ॥

तीर्थ दर्पण-पण्डाअर्पण—दामोदरप्रसाद शर्म्मा दानत्यागी मथुरा रचित पृष्ठ संख्या २६४ मुद्रित बम्बई भूषण प्रेस मथुरा मूल्य १) मिलनेका पता रविदत्त शर्म्मा सीतला पाइसा मथुरा—इसमें भारत वर्ष भरके तीर्थस्थानोंकी तथा तीर्थ पण्डाओंकी निन्दा प्रसिद्ध शब्दोंमें की गई है नानाप्रकारके कवित्त दोहे चौपाई श्लोक दृष्टान्त आदि प्रमाण तथा इस विषयमें अन्यान्य महाशयों की सम्मतियां भी इसीमें उद्धृत हैं ग्रंथकर्त्ता आर्य्यसमाजी हैं उक्त पुस्तक ब्राह्मणसर्वस्व के ग्राहकों को आप आठ आनेमें ही देने कहते हैं ॥

स्मृतिविरोधपरिहार—पं० गिरधर शर्म्मा चतुर्वेदी जयपुर निवासी रचित प्रकाशक अध्यक्षश्रीसरस्वती भण्डार काशी मू० ।) पृष्ठ संख्या ६४ रायल अठपेजाके आठ फारमकी पुस्तक है इसमें वृन्दावनी मधुसूदन गोस्वामीके बनाये स्मार्त धर्म और स्मार्तमर्म नामक पुस्तक ( जिसमें उक्तगोस्वामीने स्मार्त स्मृतियां और शिखा सूत्रादि वेदविहित कर्मोंकी निन्दाके नद बहाये हैं ) का युक्ति युक्त सप्रमाण खण्डन है मिलने का पता उपरोक्त है ॥

आर्यसमाजी समझते हैं और समय २ पर यह प्रकट भी करते रहते हैं कि सारे दोष और कुसंस्कारोंकी खानि सनातनधर्मी हैं और सनातनधर्मियों का अटलसिद्धान्त है कि आर्यसमाजी वर्णाश्रमधर्म तथा वेदोंको नष्ट भ्रष्ट करने वाले और धर्मके नामसे अधर्म फैलाने वाले तथा शुद्ध आर्यसन्तानको (ई-

साई मूसाइयोंको अपनेमें मिलाकर ) पवित्रता नष्ट करने वाले हैं ऐसी दशा में दोनोंको उचित यही है कि वह अलग २ हो जावें एक दूसरेसे सामाजिक व्यवहार न रक्खें पर सनातनधर्मी जब ऐसा करते हैं तब आर्यसमाजी बेढब घबड़ाते हैं और कड़ाईकी पुकार मचाने लग जाते हैं अभी हालमें यह विषय कई सभाओंमें प्रविष्ट हुआ है और कलकत्तेकी ब्राह्मणसभाने आर्यसमाजियों के साथ सब तरहका सम्बन्ध त्याग करनेके लिये एक नोटिस भी प्रकाशित किया है और रामगढ़, जि० नैनीतालके सनातनधर्मियोंने वहांके आर्यसमाजियोंको जातिबाह्य करदिया है जिसका हाल अन्यत्र प्रकाशित हुआ है इस पर आर्यसमाजी पत्रोंने कड़ाईकी पुकार मचाई है परन्तु जब इतनी घबड़ाहट है तो फिर वक्रमार्गसे क्यों चलते हैं ॥

ता० २४ जुलाईका आर्यमित्र फर्माता है कि सहयोगी सम्राट्का यह लिखना कि कटुभाषण तथा छिद्रान्वेषण करनेका स्वभाव आर्यसमाजियोंने स्वा० दयानन्द जी से सीखा है नितान्त मिथ्या है । आर्यमित्र लिखता है कि हमारे भोले सहयोगीका यह कथन तब माननीय होता, यदि वह अपने लेखकी पुष्टिमें स्वामीजीकृत ग्रन्थोंसे दो एक प्रमाण उद्धृत कर देता सहयोगी आर्यमित्र की इस आज्ञाको हम सहर्ष शिरोधार्य कर स्वा० दयानन्द जी कृत सत्यार्थप्रकाशके दो एक वाक्य दिखाते हैं देखो सत्यार्थप्रकाश मुद्रित सन् १८८४ आंख के अन्धे दुर्बुद्धि पापी स्वार्थी पृष्ठ ३१ । भटियारेके टट्टू कुम्हारके गधे दुष्ट पृ० ३१२ भागवतके बनाने वाले लालबुझक्कड़ क्या कहना तुझको ऐसी ऐसी मिथ्या बातें लिखनेमें शर्म न आई निपट अन्धा ही बनगया पृ० ३३० इस निर्दयी कसाई को लिखते समय कुछ भी दया न आई पृ० ३४५—भांड़ धूर्त्त निशाचरवत् महीधरादि टीकाकार हुए हैं उन्हें राक्षस कहना उचित है पृ० ३८५ । आर्यमित्रके सन्तोषार्थ इतने ही प्रमाण बहुत हैं ॥

अबकी बारके वेदप्रकाशमें राजा रन्तिदेव विषयक समाधान पर जो कि ब्राह्मणसर्वस्वमें छपता है कुछ आक्षेप किये गये हैं समयाभावसे इस बार न लिख सके आगामी अङ्कमें यथार्थ उत्तर दिया जायगा ॥

सिलहट निवासी पं० रामनाथ शर्मा लिखते हैं कि सर्वसज्जन तथा विशेषतः सनातनधर्मावलम्बियोंके सूचनार्थ प्रकाशित किया जाता है कि मैं सनातनधर्मके हर विषयपर वेदादि सच्छास्त्रानुकूल तथा युक्ति द्वारा व्याख्यान दे सकता हूं तथा समाजी सिद्धान्तोंका खण्डन पूर्णतया कर सकता हूं बहुत

स्थलोंपर शास्त्रार्थ भी किये हैं जिन सनातनधर्मसभाओंको आवश्यकता हो मुझे बुलावें केवल मार्गव्ययादि देना होगा, भेंट आदिके विषयमें विशेष आग्रह नहीं है पत्रव्यवहार इस पतेपर करें, पं० रामनाथ शर्म्मा

महोपदेशक सनातनधर्म मु० हिन्दूपट्टी तिलहर जि० शाहजहांपुर

# यमदेवका नचिकेता के प्रति हितोपदेश ।

ब्रा० स० भा० ६ अ० ९ पृष्ठ ३५६ से आगे ।

श्रीशुकदेवजी मोक्षधर्मकी उपादेयता जानकर अपने पिता श्रीवेदव्यासजीके पास गये उस कल्याणकी इच्छाकरने वाले मुनिने पिताजीसे प्रणाम करके कहा कि हे भगवन् ! आप मोक्षधर्म वर्णन करने में अत्यन्त प्रवीण हैं । हे प्रभु ! अतः जिस प्रकार मेरे मनमें शान्तिका सम्बन्ध हो आप उसका उपाय वर्णन करिये महर्षि वेदव्यासजी पुत्रका वचन सुनकर उन से बोले, हे पुत्र ! तुम मेरे पास मोक्षशास्त्र और विविध धर्मशास्त्र अध्ययन करो । धार्मिक शुकदेवने पिताकी आज्ञानुसार सम्पूर्ण योग, और कपिल प्रोक्त सब शास्त्र सीखे । जब वेदव्यास ने ब्रह्मतुल्य पराक्रम युक्त पुत्रको ब्राह्मी श्रीसे संयुक्त जाना, तब उनसे बोले कि " तुम मिथिलाराज जनकके पास जाओ वे तुमसे सम्पूर्ण मोक्षशास्त्रका अर्थ कहेंगे । शुकदेव पिताकी आज्ञा पाकर मोक्षपरायण जनकके पास धर्म-निष्ठा पूछनेके निमित्त मिथिला नगरमें गये । जानेके समय व्यास जी ने उन से यह कहा कि तुम अन्तरिक्ष चरप्रभावसे मत जाओ, विस्मय युक्त न होकर मनुष्यगम्य रास्तेसे गमन करो। तुम सुखकी खोज न करके सरलभावसे जाना, किसी विषयका विशेष अनुसन्धान न करना, क्योंकि जो लोग विशेष खोज करने वाले हैं, वे ही विषयोंमें आसक्त होते हैं । उस यजमान राजाके पास तुम किसी प्रकारका अहंकार न करना, तब वह तुम्हारे संदेहको दूर करेंगे और वह जैसा कहेंगे तुमको स्वीकृत करना होगा, पिताके कथनानुसार वह शुकदेव जी नानाग्राम और समृद्धि वाले रमणीय नगरोंको और सुन्दर बगीचे और रत्नादि को अतिक्रम करते हुए और उनको कुछ न समझते हुए राजा जनकजीके मन्दिरमें पहुंचे । राजभवनमें प्रवेश करते ही द्वारपालोंने कठोर वाक्योंसे उन्हें भीतर जानेसे रोका, शुकदेव उस समय क्रोध रहित होकर वहां ही खड़े रहे, धूपका क्लेश, मार्गकी थकावट और भूख प्यासके श्रमसे वह दुःखी वा ग्लानि युक्त नहीं हुए, द्वारपालोंके बीचमें एक शुकदेवजीको सूर्यके तुल्य स्थित देखकर दुःखी हुआ, वह प्रणाम करके उनको राजभवनकी पहली कक्षामें लेगया । वह शुकदेवजी छाया और धूपको समान समझनेवाले वहां बैठकर मोक्षकी चिन्ता करने लगे, थोड़ी देरके बाद मंत्री उनको दूसरी कक्षा में लेगया, वहां अन्तःपुरके पास रमणीय तालाबादिकोंसे युक्त फले हुए वृक्षों

से शोभित सुन्दर प्रमदावनमें शुकदेवजीको प्रवेशित करके उन्हें आसन देनेके लिये स्त्रियोंको आज्ञा देकर मंत्री वहांसे निकल आया, अनन्तर उत्तम वेषवाली, ऊंचे नितम्ब देखनेमें प्रिय, सूक्ष्म लालवस्त्र पहरने वाली अप्सराओंके तुल्य रूपशालिनी कामकलामें निपुण, भावज्ञ और विषयोंको पूर्णरीति से जाननेवाली पचास तरुणी वारवनिता उनके निकट आ उपस्थित हुईं। उन स्त्रियोंने उन्हें पाद्य, अर्घ देकर परम संमानके सहित उनकी पूजा की और यथा समयपर उत्तम स्वादयुक्त अन्नप्रदान करके उन्हें तृप्त किया उनके भोजन कर चुकनेपर उन स्त्रियोंने वार २ एक २ करके शुकदेवजीको प्रमदावन दिखलाया वे सब हंसती खेलती और गाती हुई उस उदार प्रकृतिवाले शुकदेव की सेवा करनेलगीं, शुद्ध बुद्धि शङ्कारहित, स्वकर्मकारी क्रोध जीतनेवाले इन्द्रियों को वशमें करनेवाले, शुकदेव उससे हर्षित वा कुपित न हुये। उन वारवनिताओं ने शुकदेवजीके लिये देवयोग्य रत्नभूषित बहु मूल्य वस्त्रोंसे युक्त दिव्य शय्या और आसन प्रदान किया, शुकदेवमुनि पैर धोकर सन्ध्योपासन समाप्त करके मोक्ष विषयकी चिन्ताकरते हुये पवित्र आसन पर बैठे। उन्होंने पूर्वरात्रिमें ध्यानपरायण रहके मध्यरात्रि यथान्यायसे निद्रामें बिताई, फिर मुहूर्त्तकालके अनन्तर उठकर शौचकार्य्य समाप्त करके स्त्रियोंके बीच घिरकर ध्यान करनेलगे, ऐसी सामग्रीके होनेपर भी कृष्णद्वैपायननन्दन धैर्य्यसे च्युत न हुये, शुकदेव इसही विधिपूर्वक उस राजभवनमें दिन और रात्रि व्यतीत करने लगे। इसके पीछे शुकदेवजीकी राजा जनकजीसे भेंट हुई, उन्होंने बड़े आदरसे इनका स्वागत किया और शुकदेवजीका मनोरथ पूर्णकरनेके लिये उपदेश करने लगे। कि हे शुकदेव! चिन्मात्र ज्योति केवल हृदयाधिष्ठानमें निवास करती है, अन्यत्र उसका सहारा नहीं है और उसका सब जीवों में ही समभाव है वह स्वयं ही उसे देखता है। जिससे दूसरे लोग भयभीत नहीं होते और जो स्वयं दूसरोंसे नहीं डरता, तथा जिसे इच्छा, द्वेष नहीं है, वही ब्रह्मभाव लाभ करता है, जब जीव मन, बचन और कर्म के जरिये सब प्राणियोंके विषयमें पापकी इच्छा नहीं करता तब वह ब्रह्मभाव के लाभ करने में समर्थ होता है, मोहनी ईर्षाको त्यागके कामना और मोहहीन मनके सहित आत्माको संयुक्त करनेसे ब्रह्मभाव प्राप्त होता है, जब यह जीव सब भूतोंमें सुनने और देखनेसे विषयमें समताज्ञान करके सुखदुःख आदि द्वंद्वोंको सहता है तब वह ब्रह्मभाव का लाभ करता है, जब यह स्तुति,

निन्दा, सुवर्ण. लोहा. सुख, दुःख, सर्दी, गर्मी, अर्थ, अनर्थ, प्रिय अप्रिय जीने और मरनेको समभावसे देखता है तब ब्रह्मभावका लाभ करने में समर्थ होता है, जैसे कछुआ अपने अंगों को पसारके फिर उन्हें समेट लेता है वैसे ही संन्यासियों को मनके जरिये इन्द्रियोंको संयम करना उचित है। जैसे अन्धकार से छिपा हुआ घर दियेके जरिये दीखता है वैसे ही ज्ञान दीपके जरिये लोग आत्माको देखनेमें समर्थ हो सकते हैं। हे श्रेष्ठ शुकदेव! तुम्हारेमें मैं इन सब पूर्वोक्त भावोंको देखता हूं, मैंने जो कुछ कहा और उससे भी अतिरिक्त जो कुछ है, उसको तुम यथावत् जानते हो. हे ब्रह्मर्षि! आपने पिताकी कृपा तथा उनसे शिक्षा प्राप्त करने से विषयाभिलाषको परित्याग किया है, इस बात को मैं अच्छी तरह जानता हूं। और मुझको भी उनहीकी कृपासे दिव्यज्ञान प्राप्त हुआ है, उसहीसे मैं तुम्हारे तत्वको जानता हूं, मुझसे भी बढ़कर तुम्हें परम ज्ञान उत्पन्न हुआ है, परन्तु तुम उसे समझ नहीं सकते, बिज्ञान उत्पन्न होने पर भी तुम बाल्यभाव संशय अथवा अविमोक्ष जनित भयसे उसकी गति मालूम करनेमें समर्थ नहीं हुए हो॥

मेरे जरिये सन्देह दूर होने पर तुम विशुद्ध व्यवहारके आश्रय हृदयकी ग्रंथिके परमगतिको पाओगे हे ब्रह्मन् आपको विज्ञानकी प्राप्ति हुई है और बुद्धि स्थिर हुई है तुमने विषयवासनाका परित्याग किया है किन्तु बिना व्यवसायके उस परमपदको न पाओगे। सुख दुःखमें तुम्हें विशेषता नहीं है तुम्हारी बुद्धि विषयोंमें लोलुप नहीं है, नृत्य गीत आदि देखनेमें तथा सुननेमें उत्सुक नहीं है और उसे देखने पर भी तुम्हें अनुराग नहीं पैदा होता, बन्धु जनोंके ऊपर तुम्हारा कुछ अनुबन्ध नहीं है भयजनक विषयोंसे भी तुम्हें भय नहीं है। हे महाभाग! मैं तुम्हें लोष्ट, पत्थर, और सुवर्ण में समदर्शी देखता हूं। मैं तथा दूसरे जो सब मनीषी पुरुष हैं, सब कोई तुम्हें उस अक्षय, और अनामय परम पथमें आरोहण करके निवास करते हुये देख रहे हैं। हे ब्रह्मन् इस लोकमें ब्राह्मणको जो प्रयोजित है और मोक्षका जैसा स्वरूप है, उसही में तुम विद्यमान हो दूसरा और क्या पूछना है॥—तुलाराम शास्त्री कर्नाल

## ब्रा० स० भाग ६ अंक ९ पृष्ठ ३६० से आगे अवतार सिद्धि।

ओं इस प्रकार का अक्षर यह सर्व है तिस का उपव्याख्यान है भूत वर्तमान और भविष्यत् यह सर्व ओंकार ही है। अर्थात् ओं एक शब्दसे उ-

पलक्षित वा वाच्य जो परमात्मा उसी का व्याख्यान यह है और जो कुछ जगत् पूर्व हो चुका जो वर्त्तमान है और जो आगे होने वाला है वह सर्व एक ओंकारके वाच्य परमात्मा ही का स्वरूप है ।

जब यह सचराचर जगत् एक परमात्म सत्ताके विशेष रूपमें है तो सर्व जगत्के पदार्थोंके जुदे २ धर्म भी उसी एककी अचिन्त्य शक्तियां हैं । आकाश में जो निर्लेपता और अवकाशता रूप धर्म है वायुमें चलना बंद हो जाना रूप धर्म, तेजमें दाहकता प्रकाशकता धर्म जलमें द्रवत्व शीतलता धर्म, पृथ्वी में धारणा तथा क्षमता रूप धर्म इत्यादि पदार्थोंके धर्म उसी एक अद्वितीय परमात्माकी शक्ति है जो अपने अचिन्त्य प्रभावके कारण उन २ पदार्थोंका आदि धर्म होकर स्थित है और यही उसकी आदि नीतिभी है । परमात्मा सर्व शक्तिमान् है और सब कुछ कर सकता है परन्तु सृष्टिकी आदिमें जिस पदार्थमें जिस आदि धर्म रूप होकर स्थित हुआ है उस नीतिका उल्लंघन नहीं करता और जब कभी आदि नीतिमें कोई तारतम्यता होती है तो अपनी आदि नीतिके वश विशेष रूपमें प्रकट होकर आदि धर्मकी संस्थापना करता है । इस प्रकार निमित्तके वश जो उसका विशेष रूपमें प्रकट होना है वही परमात्माका विशेष वा नैमित्तिक अवतार है ॥

निमित्त वश परमात्मा अवतार धारण कर धर्म रक्षा जिस रीतिसे करता है उसको एक वेदकी आख्यायिका से आपके सामने निवेदन करता हूं । एक समय देवासुर संग्राम हुआ जिसमें देवताओंकी जीत हुई । ये देवता एक स्थानमें बैठकर आपसमें झगड़ने लगे कि मेरे कारण जीत हुई. मेरे कारण जीत हुई । इस प्रकार दैवी सम्पदाके देवताओंमें जब आसुरी सम्पदाका गुण अभिमान बढ़ता देखा तो उस स्थान पर परमात्मा प्रकाश पुंज रूप होकर प्रकट हुआ ॥

ब्रह्म ह देवेभ्यो विजिग्ये तस्य ह ब्रह्मणो विजये देवा अमहीयन्त । तऐक्षन्तास्माकमेवायं विजयोऽस्माकमेवायं महिमेति ॥ तद्धैषां विजज्ञौ तेभ्यो ह प्रादुर्बभूव तन्न व्यजानत किमिदं यक्षमिति ॥ तेऽग्निमब्रुवन् जातवेद एतद्विजानीहि किमेतद्यक्षमिति ॥ तदभ्यद्रवत्तमभ्यवदत् कोऽसीत्यग्निर्वा अहमस्मीत्यब्रवीज्जातवेदा वा अहमस्मीति ॥ तस्मिंस्त्वं-

रि किं वीर्य्यमित्यपीदं सर्वं दहेयं यदिदं पृथिव्यामिति तस्मै तृणं निदधावेतद्दहेति तदुपप्रेयाय सर्वजवेन तन्न शशाक दग्धुं स तत एव निववृते नैतदशकं विज्ञातुं यदेतद्यक्षमिति॥

निश्चयकर ब्रह्म सत्तासे ही उनकी जय हुई और ब्रह्मकी ही जय होने पर देवताओंकी महिमा हुई परन्तु उन्होंने यह हमारी ही विजय हमारी ही विजय और हमारा ही प्रताप है ऐसा देखा। उन देवताओंका मिथ्याभिमान ब्रह्मने पहिचाना और इसी लिये वह देवताओंके लिये प्रगट हुआ परन्तु वे यह न जान सके कि यह यक्ष कौन है। उन देवताओंने अग्निसे कहा कि हे जातवेद यह कौन यक्ष है यह तू जान, उसने कहा बहुत अच्छा। अग्नि उस यक्षकी ओर दौड़ा। उस यक्षने पूछा कि तू कौन है। अग्निने उत्तर दिया कि मैं अग्नि हूं जातवेदा हूं। यक्षने फिर पूछा कि तुझमें क्या पराक्रम है? अग्निने उत्तर दिया कि यह सब जो कुछ पृथिवीपर है मैं दग्ध करदूं। उस अग्नि के सामने यक्षने एक तृण रक्खा और कहा इसको दग्ध करो अग्नि अपने पूर्ण वेगसे उसकी ओर दौड़ा परन्तु उस तृणको दग्ध न कर सका। अग्नि वहां से पीछा फिरा और देवताओंसे कहा यह कौन यक्ष है? मैं विशेषता पूर्वक नहीं जान सका ॥

इस प्रकार अग्निके कहनेपर देवताओंने वायुको भेजा परन्तु वह भी पीछा लौट आया और यह न जान सका कि यह यक्ष कौन है। तब सर्व देवताओंने इन्द्रसे कहा- शेष आगे ५०१

ब्रा० स० भा० ६ अंक ९ पृ० ३६८ से आगे।

## वेदान्त विषय।

श्री गणेशायनमः

( दयानन्दी० ) क्या वेदोंमें भी ब्रह्महीको निमित्त और ब्रह्मही को उपादान दोनों लिखा है॥ ( वेदान्ती ) हां देखो:-

यतोवा इमानि भूतानि जायंते येन जातानि जीवंति यत्प्रयन्त्यभिसंविशंति तद्विजिज्ञासस्व तद् ब्रह्म ॥१॥ तैत्तिरीय० भृगु० एतस्मादात्मन आकाशः संभूतः, आकाशाद्वायुः, वायोरग्निः, अग्नेरापः ॥ २ ॥ तैत्तिरीयोपनिषद् ब्रह्मा-

[illegible] तदैक्षत बहुस्यां प्रजायेय ॥३॥ छां० [illegible] ॥ पुरुष एवेदꣳ सर्वं यद्भूतं यच्च भाव्यम् ॥ ४ ॥ यजु० अ० ३१ ॥ मं० २ ॥

अर्थ–जिससे ये सर्व भूत उपजे हैं जिस्में स्थित हैं और जिस्में लय होते हैं तिस्की जिज्ञासा करो वही ब्रह्म है. देखो ऐसा सिवाय उपादान के निमित्त कारण नहीं होता जैसे-घड़ा अपने उपादान मिट्टीसे उत्पन्न होकर मिट्टीही होता है और मिट्टी ही में लय होता है, कुम्हारमें नहीं, इस लिये ब्रह्महो जगत्का उपादान कारण है ॥ १ ॥ आत्मासे आकाश उत्पन्न हुआ, आकाशसे वायु, वायुसे अग्नि अग्निसे जल, अर्थात् जगत्के सब पदार्थ ब्रह्मसे उत्पन्न हुए, देखो विना आकाशके प्रकृति परमाणु नहीं रह सकते और आकाशकी उत्पत्ति इस श्रुतिसे स्पष्ट ही प्रगट है इस लिए प्रकृति परमाणु अज अनादि और जगत्का कारण, नहीं इससे तो परमाणुका भी उपादान ब्रह्म ही विदित होता है इस लिये सिवाय ब्रह्मके दूसरा कोई जगत्का उपादान नहीं हो सकता ॥ २ ॥ उसमें इच्छा हुई कि मैं एक हूं अनेक हो जाऊं अर्थात् ब्रह्मको इच्छा हुई कि मैं एकसे अनेक होजाऊं, प्रकृति परमाणुको नहीं क्योंकि ये जड़ हैं, जड़को इच्छा होना असंभव है, इस श्रुति वाक्य से भी ब्रह्म ही जगत्का उपादान मालूम होता है ॥ ३ ॥ जो कुछ कि उत्पन्न हुवा है, और जो कुछकि उत्पन्न होगा सब ब्रह्म ही है अर्थात् ब्रह्मसे संसार अभिन्न होनेके कारण ब्रह्महो इसका अभिन्ननिमित्तोपादान कारण है ॥ ४ ॥

( दयानन्दी ) जबकि सब ब्रह्महो है तो क्या जगत् असत्य है, यदि असत्य है तो इसका प्रमाण क्या है? ( वे० ) और सत्य है, इसका कौन सा प्रमाण है? ( द० ) इसका प्रमाण क्या यह तो प्रत्यक्ष ही दिखलाई पड़ता है ॥ ( वे० ) क्या जो प्रत्यक्ष दिखलाई पड़ता है सब सत्य ही होता है, देखो स्वप्न की सृष्टि तो प्रत्यक्ष ही दिखलाई पड़ती है और स्वप्नावस्था में सत्य ही विदित होती है, तो क्या सत्य है? कभी नहीं ( दया० ) नहीं ! नहीं !! दिनमें जैसा देखते सुनते हैं वैसाही रात्रिको पूर्व संस्कारानुसार स्वप्न में देखते हैं यदि दिनका देखा सुना न हो तो रात्रिको नहीं देख सकते इस लिये जाग्रदवस्थामें जो देखते हैं सो सत्य है ॥

( वे० ) दिन पहले होता है या रात और जाग्रत् पहले होता है या स्वप्न? ( द० ) न दिन पहले होता है न रात और न जाग्रत पहले होताहै

न स्वप्न दोनों अनादि हैं. दिनके पहले रात और रातके पहले दिन जाग्रत् के पहले स्वप्न और स्वप्नके पहले जाग्रत दोनों बराबर चले आते हैं पहले पीछे कोई नहीं ॥ ( वे० ) तब कैसे कहते हो कि जो दिनको देखते सुनते हैं सोई रात्रिको स्वप्नमें देखते हैं यह तो तब हो सकता है जब कि दिन व जाग्रदवस्था पहले और रात्रि और स्वप्नावस्था पीछे हो इस लिये तुम्हारी शंका असंगत है । किसीने सत्य ही कहा है कि—

श्लोकार्द्धेनप्रवक्ष्यामि यदुक्तंग्रन्थकोटिभिः :
ब्रह्मसत्यञ्जगन्मिथ्या जीवोब्रह्मैवनापरः ॥ १ ॥

अर्थ दोहा—आधे दोहामें कहत, कोटिग्रन्थ मत जान ॥
ब्रह्म सत्य जग झूठ है, जीव ब्रह्म नहिं आन ॥ १ ॥ शेष फिर

भवदीय शिवकुमार शर्म्मा मच्छागिरि ( गोरखपूर )

## दयानन्दी महाशयों से निवेदन ।

सत्यार्थप्रकाश मुद्रित सन् १८८४ के पृष्ठ ४९० में ईसाइयोंपर आक्षेप किया है कि जो बुद्धि और ज्ञान पर्यायवाची हैं उनको दो मानते हैं इत्यादि इसके विरुद्ध उक्त सत्यार्थ० के पृष्ठ ४० पर ( बुद्धिर्ज्ञानेन शुद्ध्यति ) मनुजीके इस वचनकी व्याख्यामें लिखा है कि ज्ञान अर्थात् पृथिवी से लेके परमेश्वर पर्यन्त पदार्थोंके विवेकसे बुद्धि दृढ़ निश्चय पवित्र होती है। फिर पृष्ठ ९० में उसी वचन की व्याख्यामें लिखा है कि ज्ञानसे बुद्धि पवित्र होती है। पृष्ठ ६१ पर महाभाष्यके वचनकी व्याख्यामें लिखा है कि जिससे अच्छे बुरेका ज्ञान होता है वह बुद्धि—इत्यादि, अनेक जगह बुद्धि और ज्ञानको स्वामीजीने आप दो माना है, अब प्रश्न यह है कि सत्यार्थ० पृष्ठ ४९० का वह लेख कि बुद्धि और ज्ञान पर्यायवाची हैं । सत्य है वा इसके विरुद्ध उक्त सत्यार्थ० पृष्ठ ४० । ९० तथा ६१ में जो आप बुद्धि और ज्ञानको दो माना है वह सत्य है ?। निदान इन परस्पर विरुद्ध दो लेखोंमें एकही सत्य होगा और एक मिथ्या, अब उक्त सत्यार्थ० के पृष्ठ ३३२ का वह लेख देखिये कि इन दोनोंमेंसे एक बात सच्ची दूसरी झूंठी ऐसा हो कर दोनों बात झूठी—यदि स्वामीजीके उक्त न्यायानुसार दोनों बात झूंठी मानी जायं तो बुद्धि और ज्ञान न पर्यायवाची रहे न भिन्न २ अर्थ वाले ठहरे स्वामीजीके मतमें दोनोंका सर्वथा लोप ही सिद्ध हुआ—सत्यार्थप्रकाशादि में अनेक परस्पर विरुद्ध लेख विद्यमान हैं जो महाशय स्वामीजीको यथार्थवक्ता जानें उनके पूर्व लिखित न्यायानुसार सत्यार्थप्रकाशादिके परस्पर विरुद्ध दोनों लेखोंको सर्वथा झूंठा मानें, स्वामी जी विधि निषेध रूप

धर्माधर्मके निर्णयमें केवल वेदोंहीका प्रमाण मानते थे उक्त सत्यार्थ० के पृष्ठ ८६ पर लिखा भी है कि वेदोंके प्रमाणसे सब काम किया करो अतएव उत्तम तो यह है कि उनके ग्रन्थोंमें धर्माधर्म विषयक जो लेख वेदातिरिक्त अन्य किसी ग्रन्थके प्रमाण से हो उसको निकाल डालें केवल वेदवचनोंहीको एकत्र करके ऐतरेय शतपथ० नाम और गोपथ वेदभाग चारों ब्राह्मण और निरुक्तादि ऋषि मुनियोंकी व्याख्याके अनुसार शुद्ध २ पुस्तक छपालें जिससे जगत् का उपकार हो और संपूर्ण धर्मानुरागी विद्वानोंको स्वीकार हो इत्यलम् ॥

जा० दा० मुरादाबाद ।

श्री गणेशायनमः

## ( दयानन्दियों के ढोल का पोल )

आजकल आर्यसमाजी अपने आपको सत्यमतानुयायी मानते हैं और सबको कपोल कल्पितमतानुयायी बतलाते हैं सो आर्य्यसमाजी मतके सत्याऽसत्यनिर्णय करनेको उस मतके प्रथम प्रचारक स्वामी दयानन्दके ग्रन्थों के आद्योपान्त देखनेसे उस मतका वेद विरुद्ध होना तथा स्वामीजी का सत्य शास्त्रोंसे अनभिज्ञ होना सिद्ध होता है दयानंदियोंको चाहिये कि इस लेख को पक्षपात छोड़कर पढ़ें तो भली प्रकार विदित हो जायगा कि स्वामी जी का कथन परस्पर विरुद्ध असत्य पथ पर ले जाने वाला है जिसकी लकीरके फकीर आजकल आर्य्यसमाजी बने बैठे हैं अब स्वामी दयानंदके परस्पर विरुद्ध लेखों को पाठकोंके सन्मुख रखता हूं जिससे पक्षपात रहित पाठकों को भली प्रकार विदित हो जायगा कि स्वामी दयानंदको किसी विषयका भी यथार्थ विचार करना नहीं आता था-श्रीमान् स्वामी दयानंद जी अपने प्रथम १ नियममें लिखते हैं कि ( सब सत्य विद्या और सत्य विद्यासे जो पदार्थ जाने जाते हैं उन सबका आदि मूल परमेश्वर है ) परन्तु इसके विरुद्ध सत्या० आवृ० ६ पृ० २१६ (जन्माद्यस्ययतः) इसके भाष्यमें तथा स्वमन्तव्य (६) में—जीव—ईश्वर—प्रकृति—इन तीनोंको अनादि बताते हैं क्या सत्यविद्यासे—जीव और—प्रकृति नहीं जाने जाते यदि जाने जाते हैं तो उनका भी आदि मूल क्या ईश्वर नहीं ठहरेगा यदि ठहरा तो तीनोंका अनादि मानना रूप-सिद्धान्त कहां ठहरेगा बावाजी अपने मन्तव्य (१६) में लिखते हैं कि वर्णाश्रम गुण कर्मोंकी योग्यतासे मानता हूं—परन्तु इसके विरुद्ध—संस्कारविधिः आवृ० ५ नाम० पृ० ६० में ११ दिनके बालकका शर्म्मा आदि ब्राह्मणादि जाति बोधक नाम रखना बताते हैं अब स्वामीजीके मतानुसार कर्मसे ब्राह्मणादि जाति होती

हैं तो न जाने किस भंगकी तरंगमें आकर अपने मतके विरुद्ध ११ ग्यारह दिन के बालकको शर्म्मा-वर्म्मा-आदि ब्राह्मणादि वर्णबोधक-सार्टीफिकेटबिना कर्मोंके ही दे दिया है। स्वामीजी मन्तव्य २० में लिखते हैं कि विद्वानोंको ही देवता मानता हूं परन्तु इसके विरुद्ध संस्कार विधिः आवृ० ५ नामकरण पृ० ५८ में अश्विन्यै स्वाहा, अश्विभ्यांस्वाहा, प्रतिपदे स्वाहा, ब्रह्मणे स्वाहा। इन मंत्रोंसे तिथि और तिथिके देवता नक्षत्र और नक्षत्रके देवताके लिये अग्निमें आहुति देना लिखते हैं। न जाने दयानंदियों में से कौनसे विद्वान् अग्निमें घुस बैठे जो अश्विन्यादि नक्षत्रों और प्रतिपदादि तिथियोंके देवता संज्ञा ( उपाधि) धारण कर रहे हैं और अग्निमें गिरी आहुतिको ग्रहण करते हैं। स्वमंतव्य २४ में यह आशय प्रकट करते हैं कि ( जलस्थलादि तीर्थ नहीं ) इसके विरुद्ध उणादि पाठमें-(तरंति येन यत्र वा तत्तीर्थम् ) यह लिखते हैं। सत्या०आवृत्ति ६ पृ० १२८ (पुत्रैषणायाश्चित्तैषणायाश्च) इसके भाष्यमें संन्यासीके लिये धनका त्याग लिखते हैं। आगे सत्या० आवृ० ६ पृ० १३६ में ( विविधानिच रत्नानि ) इत्यादि मनुके नामसे झूठा श्लोक बनाकर संन्यासियोंको अपने लिखेके विरुद्ध धनका लेना लिखते हैं। लोभ किसकी मतिको नष्ट नहीं कर देता धन्य है लोभ तेरी महिमाको। सत्या० आ० ६ पृ० ९९ (तृप्यन्ति तर्पयन्ति पितृन् तत्तर्पणम् ) जिस २ कर्मसे विद्यमान माता पितादि प्रसन्न हों उसको तर्पण कहते हैं, परन्तु इसके विरुद्ध संस्कार० आवृ० ६ समावर्तन पृ० १०४ में हाथमें जल ले अपसव्य और दक्षिण मुख होके ( ओंपितरः शुन्धध्वम् ) इस मंत्रसे जल भूमि पर छोड़ना लिखते हैं। यदि मृत पितरोंका तर्पण उनके मतमें वेद विरुद्ध है तो इस जलको कौन पियेगा? क्या कोई दयानन्दियों का जीवित पितर भूमिमें मुख फैलाये पड़ा है? क्या जीवित पितरोंके लिये गिलास या मृण्मय पात्र करवा सकोरा आदि आर्य्यसमाजियोंके पास नहीं है। नहीं तो विचारे अपने पितरों की ऐसी दुर्दशा न करते स्वामी जी संस्कार विधिके आदि पृष्ठमें ( गर्भाधानाद्यन्त्येष्टिपर्य्यन्तैः षोडशसंस्कारैः समन्वितः ) यह प्रतिज्ञा करते हैं परन्तु भंगकी तरंगमें आकर अलग २ हेडिंग, देकर ( १७ ) संस्कार विस्तारके लिखते हैं धन्य है भंगड़ को। सत्या० आवृ ६ पृ० ११२ (सा चेदक्षत योनिः स्यात् ) इसके भाष्यमें पुनर्विवाह सिद्ध करते हैं दो पंक्तिके आगे पुनर्विवाहमें प्रेमन्यून होना आदि ४ दोष दिखाते हैं और फिर सत्या० आवृ० ६ पृ० ११५ ( उत्तर ) हम लिख आये हैं कि द्विजोंमें स्त्री और पुरुषका एकही बार विवाह होना वेदादि शास्त्रोंमें लिखा है न जाने यह आज्ञा स्वामी जी

की होते हुवे दयानन्दी क्यों विधवा विवाहका हल्ला मचाते हैं। सत्या० आवृ० ६ पृ० ३२६ ( अन्धन्तमःप्रविशन्ति ) इसके भाष्यमें विस्तारके साथ मूर्तिपूजन का खंडन करते हैं परन्तु सत्या० आवृ० ६ पृ० ५६५ में स्वामी जी मुसलमानोंके प्रति जबाब देते हैं कि जिनको तुम बुतपरस्त समझते हो वे भिन्न २ मूर्तियों को ईश्वर नहीं मानते किन्तु उनके सामने ईश्वर की भक्ति करते हैं सत्य प्रकट हुये बिना नहीं रहता। सत्या० आवृ० ६ पृ० १९९ में जीवको कर्म्म करने में स्वतंत्र लिखते हैं उसके विरुद्ध सत्या० आवृ० ६ पृ० ३४ गायत्री मन्त्रके अर्थ में अच्छे कर्मोंमें बुद्धि लगानेको परमात्मासे प्रार्थना करते हैं। परमात्माके साकार होनेका सत्या०में विस्तारके साथ खंडन करते हैं परन्तु विरुद्ध उसके आर्य्याभिविनय आवृ० ७ पृ० १५० उद्धातेवशकुने० आवदस्त्वं० अ० २। ८। १२। २। अ० २। ८। १२। ३ इन मंत्रोंके भाष्यमें ईश्वरको सामगायन करने वाला तथा घोड़की तरह दौड़ने वाला लिखा है इत्यादि अनेक परस्पर विरुद्ध लेखोंसे स्वामी दयानन्द जीके ग्रंथ भरे पड़े हैं मैंने इस लेखमें नमूना मात्र दिखादिये हैं इस लिये विष मिश्रित अन्न के समान स्वामी जी के परस्पर विरुद्ध असत्य ग्रन्थोंको त्याग कर सत्य सनातन वैदिक धर्मकी शरण में आइये ताकि संसार सागरसे परमात्मा उद्धार करें इत्यलम्।

पं० चिरंजीवलाल सभापति सनातनधर्म सभा
मु० पो० मुलाना ( अम्बाला )

## ॥ सनातनधर्म का महत्त्व ॥

प्रिय पाठक ! आज शीर्षस्थलमें विराजमान जिस शीर्षकको आप देख रहे हैं अवश्य ही इस महनीय विषयमें आपने कुछ न कुछ विचार किया होगा सनातन शब्दके साथ धर्म शब्दका योग मणि काञ्चनका संयोग है क्याही अ-अक्षरणीय कर्णास्वाद्य यह शब्द है कि जिसका नाम लेतेही हृदयमें सहसा स्फूर्ति हो उठती है यही नहीं किन्तु विचार पूर्वक मनन कीजिये तो यह निश्चय होजायगा कि सनातनधर्म शब्द ही इस सनातनधर्म के महत्त्वको प्रकट करता है प्रथमतो धर्मही वह वस्तु है कि जो संसारको धारण करे फिर उसके साथ सनातनशब्दका साहचर्य्य, अर्थ यह हुआ कि अनादिधर्म—वास्तव में यह भी एक मुख्य कारणहै कि जिससे अन्यमतावलम्बी सनातनधर्मका मुकाबला नहीं कर सके क्योंकि प्रायःसभी धर्म उन २ मतोंके प्रवर्तक या नेता या प्रेमस्थलोंके नामसे अद्यावधि पुकारे जाते हैं॥

जिस तरह स्वामी दयानन्दके कारण दयानन्दी समाज ईसाके कारण ईसाईमत मुहम्मदके कारण मुसल्मानीमत इत्यादि, पर सनातनधर्म्मके साथ ऐसे किसी मनुष्यका साहचर्य्य नहीं है और न अन्यधर्मोंकी तरह इसके प्रचलित होनेकी कोई तिथि या वर्ष है अन्य सब मतावलम्बी भी यही मानते हैं कि हमारे मतको चले इतने दिन हुये यथा स्वामी दयानन्दको हुये २५–३० वर्ष हुये तबसे यह दयानन्दी समाज प्रचलित है पर सनातनधर्म अनादि है वेदवेद्य परमात्मा द्वारा निःश्वसित वेदही इस सनातनधर्मरूपी वृक्षके मूलहैं भारतवर्षरूपी धरित्रीमें ही सदा सर्वदासे यह स्थित है। मूर्त्तिपूजा श्राद्ध सत्य भाषण सदाचार तीर्थ आदि विविध शाखाओंसे शोभित है, एक समय वहथा कि समस्त भारतवर्षके निवासी इस वृक्षकी सघन गहन सुशीतल छायामें विश्रामकर सुखी होते थे, इसीके मधुर फल चखकर अपनी उदराग्निको शान्त करलेते, तब यदि एकतरफ जनक रामचन्द्र ययाति दिलीप रघु हरिश्चन्द्र दशरथ सदृश धर्मप्रचारक प्रजारञ्जक राजा थे तो दूसरी तरफ विश्वामित्र वसिष्ठ व्यास शुकदेव सदृश पवित्र महर्षिगण स्वमुखाम्भोजनिर्गता वेदपूता वाणी से सबको पवित्र करते थे, तब आजकलकी तरह मतवादियोंका इतना शोर घोर और उछल कूद न थी यदि कोई अज्ञान की प्रबलतासे सनातनधर्मके सिद्धान्तों पर आक्षेप भी करता था तो अन्तमें फिर उसको वेदानुमोदित पवित्र सिद्धान्तोंके आगे नतमस्तक होना ही पड़ता था। यद्यपि क्षण २ परिवर्तन शील समय चक्रके प्रवाहमें पड़कर कईबार इस पर भारी हमले कियेगये नास्तिकोंके समयमें बौद्धोंका समय भी परिगणन करने योग्य है, जबकि समस्त भारतवर्षमें एक खिलबल मच गयाथा नास्तिक लोग अपने कुतर्करूपी कुल्हाड़े लेकर इस महावृक्षको जड़से उखाड़ डालनेके लिये उपस्थित हुयेथे वे नास्तिक अपने शत २ प्रहारोंसे इस वृक्षको चोट पहुंचा रहे थे पर वेदरूपी मूल वाले इस दुर्भेद्य वृक्षमें वे चोटें शिरीषकुसुमकी तरह शोभा देतीं थीं यद्यपि इसके रखनेवाले भाग गये थे तथापि यह वृक्ष अचल स्थित था इस महाविप्लव के समय परमात्मा भगवान् अपने—

**यदायदाहिधर्मस्य ग्लानिर्भवतिभारत ! ।**

**अभ्युत्थानमधर्मस्य तदात्मानंसृजाम्यहम् ॥**

इस प्रतिज्ञानुसार शङ्कराचार्य्य रूपमें अवतीर्ण हुये आपने अपने भारी प्रमाण और युक्तियोंसे नास्तिकोंका समूलोन्मूलन किया नास्तिकोंकी कुतर्क-राशि वेदाग्निके सामने तृण राशिकी तरह भस्म होगई, बौद्धोंके अनन्तर भी कई एक समय ऐसे आये कि जिनमें प्रहार करने वालोंने भरसक कसर न छोड़ी तथापि इसकी जड़ वेद सिद्धान्तोंपर बहुत गहरी जमीहुई थी अन्यथा किस सम्प्रदाय या जातिकी शक्ति है जो इतने प्रहार और हमलोंको झेलसके सृष्टि के आदिसे लेकर अब तक सैकड़ों धर्म और सम्प्रदायोंके अभ्युत्थान और पतन हो चुके नामो निशान तक मिट चुका पर सनातन धर्म अब तक किसी न किसी रूपमें स्थित है यह तो अवश्यम्भावी है कि जिस पर जितने ही अधिक प्रहार किये जायेंगे तो उसको उतनी ही हानि पहुंचेगी पर सनातन धर्म का यह महत्व ही कौन कम है जो शत शत आपदाओंको झेलकर अब तक स्थित है ॥

सनातनधर्मके महत्व पर यदि अधिक लिखा जाय तो एक नहीं अनेकों ग्रन्थ तय्यार हो सक्ते हैं इसके सिवाय वेद शास्त्र स्मृति उपनिषद् दर्शन पुराणादि सद् ग्रन्थोंमें सनातन धर्मकी महिमा ठसाठस भरी पड़ी है अब दिखलाना है उसकी वर्त्तमान दशा और सामयिक कर्त्तव्य, वर्त्तमान दशा यद्यपि कुछ २ प्रत्यक्ष है तथापि बहुतसे लोग नहीं जानते कि वर्त्तमान दशा का वास्तविक स्वरूप क्या है और उसके कारण क्या २ हैं जब इस पर ध्यान दिया जाता है और इतिहासकी तरफ दृष्टि डाली जाती है तो कहना पड़ता है कि महाभारत तक सनातन धर्म पूर्ण उन्नति पर था तब तक कोई मतावलम्बी इसके मुकाबिले पर सामने आनेका साहस नहीं रखते थे मध्याह्नभास्करकी तरह यह अपनी देदीप्यमान किरणोंसे समस्त संसारको प्रकाशित करता था इसके सन्मुख समस्त मतावलम्बियोंकी आंखे चकाचौंध हो जाती थीं उस समय घर २ में वेद पाठ तथा पुराणोंकी कथायें हुआ करती थीं, सन्ध्या अग्निहोत्रादि कर्म प्रत्येक द्विजमात्र करते थे, श्राद्ध, मूर्त्तिपूजा दान तीर्थ आदिको बड़ी श्रद्धा भक्तिसे करते थे. अनृत भाषण चोरी छलकपट आदि अधर्म तथा दुराचारोंको स्थान नहीं मिलता था, उसके बाद ही दशा क्रमशः बिगड़ती गई मुसलमानोंने हमारे धर्मको मिटानेमें कसर नहीं रक्खी थी वेदादि पुस्तकोंसे वे हम्माम गर्म करते थे तथापि वह दूसरेके हाथों अपमान था आज २५ ३० वर्ष हुये स्वामी दयानन्दने अपने कुतर्क भरे उपदेशोंसे सनातन

धर्मको क्षति पहुंचाई तब यह समय हो गया था कि लोग प्रायः अंग्रेजी शिक्षा के कारण स्वयमेव धर्म भ्रष्ट हो रहे थे स्वामी दयानन्दको यह मौका अच्छा हाथ लगा वेदकी आड़में आपने पाश्चात्य शिक्षा मोहित कुछ लोगोंको धर्म भ्रष्ट कर दिया उन्हें उपदेश दिया गया कि मूर्त्तिपूजा कुछ नहीं तर्पण कुछ नहीं तीर्थ दानादि कुछ नहीं श्राद्ध अगर किया जाय तो जीतोंका धर्म प्रसङ्गादपि नाचरन्तिके समयमें यह उपदेश लोगोंने परम श्रेयस्कर माना इस तरह सनातन धर्मकी विपक्षतामें एक दल आर्यसमाज नामक खड़ा हुआ स्वा० दयानन्दकी मृत्युके वाद आर्यसमाजकी शाखा और वृद्धि हुई वेदशास्त्रानभिज्ञ नीच वर्णके शत शत मनुष्य उच्चवर्ण पद प्राप्तिकी अभिलाषासे इसमें सम्मिलित होते गये, अब तक जो सनातनधर्मको क्षति पहुंचाने वाले थे वे सर्वथा वाह्य थे उनसे किसी तरहका हिन्दू समाजका सम्पर्क नहीं था पर आर्यसमाजसे अवश्य ही वेदका एक वड़ा ही सम्पर्क है क्योंकि जिस वेदको सनातन धर्मी अनादि कालसे मानते चले आते हैं उसको आर्यसमाजी भी मानते हैं यद्यपि इसमें सन्देह नहीं कि आगे किसी समय अवश्य ही इनको या तो वेदमतावलम्बी होने पड़ेगा या वेदको भी तिलाञ्जलि देनी होगी। यदि आगे वेदसिद्धान्तोंको समझ सकेंगे तव तो इन्हें पुराणादि सद्ग्रन्थ भी स्वीकार करने होंगे या फिर वेदका नाम छोड़कर पूरे नास्तिककोटिमें प्रविष्ट होने पड़ेगा। अब आज कल भङ्गी चमारों की शुद्धि उनसे खानपान विवाहादि तथा विधवाविवाह यह दो विषय ऐसे आर्यसमाजमें प्रचलित हो गये हैं जिनसे सनातनधर्मको भारी हानि पहुंचने की सम्भावना हो गई है क्योंकि हिन्दूजातिमें जो अब तक विशुद्ध रुधिर वना हुआ है उसमें वर्णसङ्करता फैलनेका भय उपस्थित हो गया है यद्यपि बहुतसी वातोंमें हम गिर गये हैं पर समाज और जातिका वह शुद्धभाव जो सैकड़ों हजारों वर्ष पूर्वथा अब भी वर्त्तमान है हिन्दुओं में जातिबन्धन और विवाह वन्धन हमेशाहीसे एकरस चले आए हैं और यही हिन्दुओंमें हिन्दुत्व अवतक मौजूद है कर्म और जातिका बड़ाभारी सम्बन्ध है। अवतक आर्यसमाजी वरावर हिन्दुओंको गाली देते रहे उनके देवता श्राद्ध मूर्त्तिपूजा आदि सत्कर्मोंको निन्द्य और घृणित वतलाते रहे पर सनातनधर्मी यह सब चुपचाप सुनते रहे पर अब वह समय उपस्थित हो गया है कि विना शीघ्र ही सम्हले हिन्दुजाति रसातलमें मिल जायगी और फिर ठिकाना न लगेगा। मि-

यां अब्दुल गफूरके साथ विशुद्ध क्षत्रियकुलकी सुनीतिका सम्बन्ध, कुस्तान कुमारी मिसटानसनसे टिकारीके युवराजके गठजोड़े और भक्ती रणजीतसिंह वर्मा के साथ भोजन व्यवहार आदि वर्णसङ्करताके कार्य हो चुके हैं। मा पिलङ्गिनी बाप पिलङ्ग तिनके लड़के रङ्ग विरङ्ग—ऐसोंसे देश या जातिके सुधारकी आशा रखना भी भारी भूल है भगवद्गीताका वाक्य है कि—

उत्साद्यन्तेजातिधर्माः कुलधर्माश्चशाश्वताः।
उत्सन्नकुलधर्माणां मनुष्याणांजनार्दन!।
नरकेनियतंवासो भवतीत्यनुशुश्रुम॥

वर्णसङ्कर पैदा करने वाले कुलघातक होते हैं इसलिये कि जो औलाद पैदा होती है वह अपने जातिका परम्परागत सनातनधर्म और कुलधर्म अर्थात् अपने कुलकी रीति नीतिका क्रम सब विगाड़ डालती है अपने कुलधर्म को त्यागने या विगाड़ने वालोंको अवश्य नरकवास होता है इस विषयके सैकड़ों प्रमाण शास्त्रोंमें मौजूद हैं कि जबतक शुद्धकुल है तबतक धर्मके ऊपरी अङ्ग छूटनेपर भी कल्याण हो सकता है और जब जाति ही बिगड़ गई फिर वह समुदाय नहीं सुधर सकता। अभी हालमें लाला लाजपतरायका कलकत्ते में सामाजिक विषयपर एक व्याख्यान हुआ था उसमें आपने कहाथा कि आर्यसमाज और सनातनधर्म दोनोंको मिलकर रहना चाहिये क्योंकि कुछ सिद्धान्तोंमें भेद होते हुए भी वेदको दोनों मानते हैं और सिद्धान्तोंमें भेद बहुत पहिले से चला आता है और चला जावेगा इसलिये आर्यसमाजको पृथक् करनेका विचार हिन्दुओंको न करना चाहिये क्योंकि आर्यसमाजियोंकी संख्या बढ़ गई है उन्हें तो कोई विशेष हानि न पहुंचेगी पर सनातनधर्मकी शक्ति अवश्य घटेगी। इत्यादि.

लाला लाजपतरायने अपने इस व्याख्यानमें मेलका जो उपदेश दिया है वह सर्वथा ग्राह्य और मनन करने योग्य है पर ला॰ लाजपतरायके व्याख्यान के कई अंशोंसे हम सहमत नहीं हैं जैसा कि हम ऊपर लिखचुके हैं वास्तवमें जबसे आर्यसमाज उत्पन्न हुआ है तबसे बराबर हिन्दूलोग उन्हें सहायता देरहे, दयानन्द एंग्लो वैदिक कालिज गुरुकुल आर्यसमाज अनाथालय आदि जितने काम हुये हैं और होरहे हैं हिन्दुओंकेही धन तथा उदारताके आदर्श हैं "जिस पत्तल पर खांय उसीमें छेद करें" यह आर्य्यसमाजियोंका ही काम है बराबर उन

के धर्मोंकी निन्दा करने परभी ईसाई मुसलमानोंके मुकाबलेमें सनातनधर्मियों ने सहायता की और कर रहे हैं पर अब भीषण भविष्य दीखता है, यदि अब आर्यसमाजियोंसे सर्वथा सम्बन्ध न छोड़ा जायगा तो फिर समाजके सर्वाङ्गमें विषैले प्रभाव फैल जावेंगे हिन्दूजातिका अस्तित्व ही मिटना सम्भव हो जायगा हां ऐसी दशामें भी आर्यसमाजियोंसे प्रेम प्रीतिका व्यवहार रखना सर्वथा उचित होगा। इस विचारके बाद जब सनातनधर्मकी वर्त्तमान दशापर गौर किया जाता है तो शोचनीय अवस्था दिखाई देती है, सनातनधर्मकी अगर अब सावधानीसे रक्षा न की जायगी तो क्या आश्चर्य कि किसी दिन यह वृक्ष असारत्वसे परिपूर्ण खोखला होजाय, सनातनधर्म के सामयिक कर्त्तव्यपर हम किसी आगामी अङ्कमें अपना विचार प्रकट करेंगे। इत्यलम्।

ब्रह्मदेव शर्म्मा मिश्र इटावा

## आर्यसमाजका कृत्य।

कई महीनोंसे कलकत्तेमें धर्मसम्बन्धी विशेष आन्दोलन हो रहा है, जब से वहांकी सनातनधर्मावलम्बीय अग्रवालसभामें श्रीमान् पण्डित वर्य भीमसेन जी शर्म्मा के सनातनधर्ममण्डन तथा आर्यसमाज खण्डनपर व्याख्यान हो चुके हैं तबसे अबतक खलबली मची हुई है वास्तवमें पण्डितजीके व्याख्यानों से यह मत जैसा वेदविरुद्ध सिद्ध हुआ वैसा अबतक सिद्ध न हुआ था पण्डित जी की उपस्थितिके समय ही आर्यसमाजियोंने शास्त्रार्थकी मिथ्या घोषणा की थी जिसका समुचित उत्तर दिया गया आर्यसमाजियोंमें पक्षपात या दुराग्रहकी सीमा यहां तक बढ़गई है कि वे अपने पक्षका खण्डन सुनते ही उस की सत्यासत्यतापर विचार न कर परपक्षको गाली देनाही अपना मुख्य कर्त्तव्य समझ लेते हैं ऐसा ही हाल कलकत्तेमें हुआ, भारतमित्र सम्पादक पं० अमृतलाल चक्रवर्त्तीने इस धर्मसम्बन्धी आन्दोलनको भीषण लोकक्षयकारी द्वेष समझा, जिस धर्मसम्बन्धी आन्दोलनको तथा शास्त्रार्थ आदि प्रचारको ला० लाजपतराय सरीखे आर्यसमाजके नेताने भी हानि कर न समझा किन्तु अच्छा ही कहा उसे ही भारतमित्रके सम्पादकने भीषण विष बताया। जब आप भारतमित्रके एक कालममें आर्यसमाजियोंके अब्दुल गफूर तथा सुनीति देवीके सम्बन्ध मिसटामसन तथा टिकारीके युवराजके विवाहको अनुचित बतलाते हैं तो दूसरे कालममें मारवाड़ियोंके धर्मान्धताकी निन्दा करते हैं भारतमित्रका

तो यह हाल था ही इधर आर्यसमाजियोंने पुराणखण्डन सनातनी नियोग आदि छोटे २ ट्रैक्ट बनाकर मन मानी गालियां सनातनधर्मको सुनाईं स-नातनधर्म की तरफसे इन सब आक्षेपोंका उत्तर बहुत युक्तियुक्त तथा शान्ति-पूर्वक दिया गया इसी अवसरमें सनातनधर्म नामक नवीन साप्ताहिकपत्रका कलकत्तेमें प्रादुर्भाव हो गया जो आज कल अच्छी तरह से आर्यसमाजके आ-क्षेपोंका उत्तर दे रहा है हितवार्त्ता सम्पादकने भी सनातनधर्मपर कई अच्छे लेख पिछली संख्याओंमें दिये हैं वीरभारतमें भी उभय पक्षके लेख निकल रहे हैं यह सब आन्दोलन होना तो अच्छा ही है पर सनातनधर्मियोंको उ-चित है कि शान्तिपूर्वक वाद विवाद करें। आर्यसमाजियोंकी तरह गाली देना उचित नहीं है॥

## धर्मसम्बन्धी समाचार।

कलकत्ता—पं० ब्रजवल्लभजी मिश्र लिखते हैं कि यहां गतसप्ताहसे श्रीमान् स्वा० आलारामजी सागर संन्यासी तथा पं० रुद्रदत्त मिश्रके सनातनधर्मसम्ब-न्धी विविध विषयोंपर सुललित व्याख्यान हुये कई व्याख्यानोंमें स्वामी द-यानन्दके परस्पर विरुद्ध लेखोंका दिग्दर्शन कराया गया॥

हर्दोई—गत २१ जूनको पण्डित लालताप्रसाद जी शास्त्री महोपदेशक यहां पधारे आपके दो दिन तक मूर्त्तिपूजामण्डन तथा साकारोपासना पर व्याख्यान हुए व्याख्यानोंका प्रभाव अच्छा पड़ा॥

## प्रेमसागरसभा देहली।

इस सभाका वार्षिकोत्सव ता० २४ जूनसे लेकर २८ जून तक बड़े समारोह से हुआ इस उत्सवमें इटावासे पण्डित भीमसेन जी शर्म्मा सम्पादक ब्राह्म-णसर्वस्व तथा मुरादाबादसे पण्डित ज्वालाप्रसादजी मिश्र पधारे थे प्रथम दिन वेदभगवान्की सवारी सभास्थान कूंचा ब्रजनाथसे रवाना हुई असंख्य मनुष्य पीछे २ सनातनधर्मकी जय तथा पुष्पवृष्टि करते हुए जा रहे थे दूसरे दिन म-हाराजाधिराज सप्तम ऐडवर्डके वर्ष प्रवेशके आनन्दमें टौनहालमें उत्सव किया गया बड़े २ ओहदेदार अंगरेज तथा शहरके रईस मौजूद थे कुल पबलिककी तरफसे सप्तम ऐडवर्डको धन्यवाद तथा चिरायु होनेके लिये आशीर्वाद दिया गया तदनन्तर कई दिन तक सनातनधर्मके दिग्गज विद्वानोंके अनुपमेय व्या-ख्यान हुए आर्यसमाजको शास्त्रार्थकेलिये आह्वान किया गया अपित्र ४००)रु० हा-

रजीतके ऊपर पं० ज्वालाप्रसाद जी ने देने कहा और १००० सहस्र रुपया सभाने देने कहा पर आर्यसमाजी सिवाय नोटिसबाजीके शास्त्रार्थ करनेको नहीं आये, पश्चात् सनातनधर्मका जयजयकार होकर सभा विसर्जित हुई ।

## नैनीतालमें धर्मसभा ।

गत २४ जनको श्रीमान् महाराजा श्री ५ उदयराजसिंह जी राजा काशीपूरकी विद्यमानता एवं पं० लीलानन्द जोशी सिरस्तेदार कमिश्नरीके सभापतित्वमें पण्डित रामदत्त ज्योतिर्विद् भीमताल निवासीका सनातनधर्म मूर्त्तिपूजापर व्याख्यान हुआ । दयानन्दीमतकी खूब पोल खोली गई । प्रगट समाजी और अनेक गुप्त समाजी चिढ़कर वेकायदे सभामें घपला करने लगे । सभापति महोदयने ललकारा । इस सभामें नैनीतालके सभी गरय मान्य लोग अमले वकील उपस्थित थे । इनके अतिरिक्त मुजफ्फरपुरके प्रसिद्ध रईस बाबू लङ्गटसिंह महोदय भी विद्यमान थे । बाबू साहबका भी बड़ा जोशदार व्याख्यान हुआ । सभा स्थापित करनेका आपने प्रस्ताव किया, तदनुसार २६ जून को कमेटी हुई सभाके मन्त्री पं० लीलानन्द जोशी सिरस्तेदार साहब कमिश्नरी उपमन्त्री पं० मथुरादत्त पाण्डे वकील बी० ए० और पं० गौरीदत्तपन्त शास्त्री को नियत किया आशा है शीघ्रही स० ध० सभा यहां कायम होगी । बाबू लङ्गटसिंहजी बड़ा परिश्रम कर रहे हैं ॥

राजा साहब काशीपूरने प्रसन्न होकर पं० रामदत्त जी को अपनी स्टेटका राज ज्योतिषी नियत किया दरबारकी तरफसे अब "कूर्माचलीयपञ्चाङ्ग" छपैगा । १५ । २०० रु० की सनातनधर्म सम्बन्धी पुस्तकें अनेक प्रेसोंसे महाराज ने मंगाई हैं । आर्यसमाजियोंने महाराजा साहब आ० स० हो गये हैं करके मिथ्या अफवाह फैला दीथी । सो निर्मूल सिद्ध हुई, समाजी मुंह ताकते रह गये । सनातनधर्मकी जय जय हुई ॥

## ( खांडेपुर में समाजियों की पराजय )

ज़ि० शाहजहांपुर में कस्बा खुदागंजके समीप देवहूती नदीके तटपर एक बझिया नामक ग्राम जिसमें एक प्राचीन देवीका मंदिर है जिसका प्रति अमावस मेला होता है विशेषतः ज्येष्ठकी अमावसको बहुत समारोह होता है इस ग्रामके समीप मौ० खांडेपुरमें प्रायः कूर्म्मवंशी लोग रहते हैं ये समाजी प्रतिवर्ष ज्येष्ठमें

मेलाके अवसर पर अपने ग्राममें जहांपर होकर प्रायःयात्रीभक्तगण आते जाते हैं आर्यसमाजका उत्सव कर भजन व्याख्यानद्वारा लोगोंको नास्तिक जालमें फंसाते देवी पूजासे अश्रद्धा कराते हैं इस वर्ष तत्रत्य आ० स० मंत्री के सम्बन्धी रमापुर ग्राम वास्तव्य लाला गिरवर लालादि जिन्होंने इस ज़िलेमें कई जगह समाजियोंको यवनोंकी शुद्धी करते व उनके साथ खान पान करते प्रत्यक्ष देखाथा घृणित होकर उनसे सम्बन्ध त्यागकी प्रतिज्ञाकी और पं० रामनाथ शर्म्मा म० श्री भा० ध० को ले जाकर शास्त्रार्थका चैलेंज दिया जिस पर समाजियोंने टालटूल की और नियमोंपर न जमे और प्रत्यक्ष कहा कि हम वेदादि किसी ग्रन्थको सम्पूर्ण नहीं मानते तब स्वामीजी के ग्रन्थोंपर वार्तालाप संस्कृतमें हुआ जिसमें इनकार किया कि भाषामें वार्ता हो जिससे उनकी अनभिज्ञता और भी प्रकट हो गई अन्तमें शंका समाधानके अवसर पर स्वामीजीके ग्रन्थों पर शंका हुई विविधानि च रत्नानि मनु० १ प्रोषितो धर्मकामार्थं २ सानुगाय इन्द्राय० अक्षत पूजापर प्रश्न किये गये जिनका कुछ भी उत्तर न दिया न मन्वादि स्मृतिमें वह पाठ तथा उक्त वाक्योंका भाव स्वस्वामिकृत कहीं भी न दिखा सके फिर कहा कि हम बम्बई लखनऊ आदिकी छपी पुस्तक न मानेंगे क्योंकि प्रेसाध्यक्ष धर्म समाजी पक्षपाती हैं तब मैंने कहा कि अपने स्वामी तुलसीरामके प्रेसकी छपी स्मृति में ही दिखलाइये इसपर आरूढ़ हुये किन्तु दूसरे दिन स्वप्रतिज्ञोक्त स्वा० तु० रामके प्रेसकी छपी मनुस्मृतिमें भी उक्तपाठ तथा भाव न दिखा सके जिसपर सर्वसाधारण में उन्हें लज्जित होना पड़ा मेरी प्रतिज्ञा थी कि आप स्वस्वामिकृत ग्रन्थोंके चतुर्थांश लेख भी यदि आप वेदशास्त्रानुकूल सिद्ध करदें तो आपकी विजय हो लेकिन वहां सिवाय टाल टूलके क्या था कि हम और पं० बुलालें तो शास्त्रार्थ करेंगे पश्चात् पं० रामनाथ शर्माने वक्तृता द्वारा समाजी सर्व सिद्धान्तों का खंडन तथा वेदोक्त सनातनधर्मका मंडन किया और उनके सम्पूर्ण ग्रन्थ वेद विरुद्ध साबित करदिये जिससे समाजियोंको पराजित होना पड़ा सनातन धर्म की विजय रही देवी की जय २ कार हुई कतिपय समाजियोंने भ्रष्ट मत जान उसे त्याग, धर्म समाजकी शरण ली इत्यलम् ।

## आर्यसमाजी जातिभ्रष्ट किये ।

रामगढ़ जि० नैनीतालके पहाड़ी ठाकुर हुरकाल जातिके कुछ लोग आ-

वेसमाजी हो गये हैं। हालमें ठा० वखीराम प्रधान इत्यादि दरमालोंने मुसलमान ईसाई इत्यादिसे समाजियोंका रोटी बेटीका व्यवहार सुनकर शोवनसिंह प्रभृति समाजियोंको जातिच्युत करदिया है। इन समाजियोंने रजस्वला स्त्रीकी छुवा छूत न मान कर उसके हाथ भोजन व्यवहार सब किया इत्यादि कारणोंसे सब बिरादरीके मुखियोंने पानी बन्द करादिया कर्कसंक्रान्तिके मेलेमें इसी विषयपर पं० रामदत्त ज्योतिर्विद्का व्याख्यान भी कराया। अब कोई कूर्माचली ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य इन लोगोंसे जलपानका व्यवहार न रक्खेगा।

बिरादरीके प्रधान ठा० वखीराम दरमालको अनेक धन्यवाद हैं जिसने इन धर्मविरोधियोंको उचित समयमें जातिदण्ड दिया।

इसीप्रकार सर्वत्र इन लोगोंको जातिसे पतित कराना उत्तम है अन्यथा भयंकर परिणाम होगा॥

## लापता नवयुवक

एक ब्राह्मण कुमार २५ वर्ष अवस्था का अपने घरसे भागा हुआ है। उस का क़द सामान्य, रंग सांवला, मुंह लम्बा, आंख कुछ वगडरा, और शिरके बाल कुछ पके हुए हैं तथा मिजाज भी कुछ सनका हुआ है अर्थात् उन्माद रोगसे ग्रसित है। शरीर दुर्बल है और नाम सीताराम अवस्थी है वह प्रायः कम बोलता है और संस्कृत जानता है। यदि किसी धर्मात्मा सज्जनको उस ब्राह्मण कुमारका पता मिले तो मुझे खबर देकर महान् उपकारके अधिकारी होंगे। निवेदक शङ्करदत्त अवस्थी

अवस्थीघाट दानापुर पो० दीघा जि० पटना

## मन्त्री सद्धर्मप्रचारिणीसभा।

आर्यावर्त तथा ब्रह्मा व सिंध तथा बिलूचिस्तानकी सम्पूर्ण धर्मसभाओं से प्रार्थना है कि कृपा कर एक पोष्टकार्डपर अपना २ पता लिखकर दीनके पास भेजदें तो अति अनुग्रह हो क्योंकि किसी कार्य विशेषके निमित्त इस सभाने इसका जानना आवश्यकीय समझा है। प्रत्येक सभाका पता १ सितम्बर तक आना जरूरी है मियादके अन्दर न आनेपर छपनेसे रहजावेगा॥

मन्त्री पं० मथुराप्रसाद शुक्ल सद्धर्म प्रचारिणी सभा अमरौधा जिला कानपुर

पण्डित ईश्वरीप्रसादजी राजापुरसे लिखते हैं कि श्री १०८ गोस्वामी तुलसीदासजीके स्मारक मन्दिरके निमित्त भारताधीश सरकार बहादुरने तहसी-

सर्दार साहबकी मार्फत १००) रुपया प्रदान किया है इस उदारताके लिये हम सरकारको कोटिशः धन्यवाद देनेके अनन्तर भारतेश्वर सम्राट् सप्तम एडवर्डके चिरायु होनेकी प्रार्थना परमेश्वरसे करते हैं ॥

भ्रमसंशोधन—ब्राह्मणसर्वस्वके गताङ्क पृ० ३११ पंक्ति चौथी में "समयनिर्णये" के स्थानमें ( समयनिर्णयोऽनिर्णये ) ऐसा चाहिये पाठक शुद्ध करलें, तथा विश्वनाथाष्टक पृष्ठ ३१८ श्लोक ८ के द्वितीय पादमें 'मार'के स्थानमें 'सार' छप गया वस्तुतः मार शुद्ध है ॥

# * इंडियन प्रेस, प्रयाग, की अनुपम हिन्दी-पुस्तकें *

बालनीतिमाला—इस में चाणक्य, वि-दुर शुक्र और कणिक आदि प्रसिद्ध नीतिज्ञों की नीतियों का मुख्यांश लिखा गया है। पुस्तक नीति का भण्डार है। मू० ॥)

बालभागवत पहला भाग—इस में श्री मद्भागवत की कथाओं का सार बड़ी सीधी भाषा में लिखा गया है। मू०॥)

बालभागवत दूसरा भाग—भागवत के दशमस्कन्धमें वर्णित श्रीकृष्ण भगवान् की कथाका सार रूप वर्णन मूल्य ॥)

बालगीता लीजिये, 'गीता' की अ-मृत भरी शिक्षाओं का स्वाद भी अब सीधी हिन्दी भाषा में पढ़कर च-खिये। मूल्य ॥)

विक्रमाङ्कदेवचरितचर्चा—बिल्हण क-विरचित विक्रमाङ्कदेव-चरित की यह आलोचना पढ़ने लायक है। इस में बिल्हण कवि का जीवन-वृत्तान्त भी लिखा गया है। मूल्य ≡)

लड़कों का खेल—बालकों के लिए पहली किताब। इसमें ८४ चित्र हैं। खेल का खेल, पढ़ने का पढ़ना। नया ढंग। नई बात मूल्य ≡)॥

खेल तमाशा—बालकों के पढ़ने के लिये बड़े मज़े की किताब है। इस में बड़ी सुन्दर तस्वीरें हैं मूल्य =)

हिन्दी का खिलौना—ऐसी अच्छी किताब आज तक कहीं नहीं छपी। इसे देखते ही बालक मारे खुशी के हाथों उछलने लगते हैं। मू० ।-)

अलिफ बे का खिलौना—लीजिये, उर्दू का खिलौना भी तैयार हो गया हरूफों के साथ साथ तसवीरें भी बड़े मज़े की छापी गई हैं। मूल्य =)

मुअल्लिम नागरी—उर्दू जानने वालों को नागरी सीखने के लिये बड़ी अ-च्छी किताब है। मूल्य ॥)

पाकप्रकाश—अचार, मुरब्बा, पूरी, क-चौरी, मालपूआ, मिठाई आदि खाने की चीजों के बनाने की तर-कीब इस में लिखी गई है। ज़रूर मंगाइये। मू० ≡)

जल चिकित्सा—इस में डाक्टर लुई कूनेकेसिद्धान्तानुसार जल से ही सब रोगों की चिकित्सा का वर्णन किया गया है। मू० ।)

सौभाग्यवती—पढ़ी लिखी स्त्रियोंको यह पुस्तक ज़रूर पढ़नी चाहियेमूल्य=)॥

उपदेश कुसुम—यह गुलिस्तां के आठ-वें बाब का भाषानुवाद है। शिक्षा-प्रद है। मूल्य =)

## कमीशन का रेट।

५) से ऊपर २५) तक की किताबों पर १५) सैकड़ा २५) „ ५०) " २०) ५०) से ऊपर की किताबों पर २५)

नोट—डाक खर्च ख़रीदार के ज़िम्मे।

मिलने का पता—मैनेजर, इंडियन प्रेस, प्रयाग॥

## आ० स० मूल्यप्राप्ति स्वीकार ता० ९ जनवरी से ५ फरवरी तक

१०८० पं० हरदयाल वकील शाहजहांपुर २।)
३०० रणछोड़दास मंत्री सम्भल २॥)
१९२३ बा० राजेन्द्रसिंह पापरी २।-)
१५२५ उत्तमराम निर्भयराम सूरत २।)
१९३० रामलाल दीक्षित लखीमपुर २।)
१९२८ पं० लक्ष्मीदत पंत हलद्वानी २।)
१९२९ पं: हरदत्त नैन्याल हलद्वानी २।)
१९३१ पं० प्रयाग प्रसाद कानपुर १॥)
२४० पं० रामचरन मिश्र लखीमपुर २।=)
६६४ पं० वासुदेव तख्तगढ़ २।)
७९१ बा० रामप्रसाद सिवनी २।)
४३६ पं० नारायण प्रसाद कलकत्ता २।)
८११ महाराजा टिहरी नरेश टिहरी ५)
१९३२ मुं० राजाराम झालावाड़ २।)
१९३३ पं० काशीनाथ देहली २।)
१९३४ पं० शिव शंकर प्रयाग २।)
१५५४ पं० रमाकान्त सूर्यपुरा २।)
१९२४ पं० रामचरण खोरी २।)
१४६४ पं० शिव प्यारेलाल बाराबंकी २।)
१४६६ पं० राजारामनारायण गढ़चलोदीपुर २।)
१०० विष्णुराम धनसुखराम पाटन २।)
१३२१ पं० गोपाली राम बिलग्राम २।)
७९९ बा० अयोध्याप्रसाद खैरागढ़ २।)
१६३५ पं० घमंडीलाल नायब तहसीलदार मवाना २।)
१९३६ पं० टीकाराम हलद्वानी २।)
१०८२ मंत्री स० ध० बीसलपुर २।)
८६ बा० पूरणसिंह करौली २।)
७१६ पं० मुकुन्दराम बरेली २।)

३७२ बा० हनूमान प्रसाद कटनी २।)
९८५ पं० लीलाधर सिकन्दराराऊ २।)
१२५५ पं० चेतनानन्द नैपाल २।)
१२०६ संकटासहाय बड़ागांव २।)
१९३ माधवदत्त गुरुराणी अलमोड़ा २।)
३१८ चौधरी विशालसिंह मेहदीपुर २।)
१४२२ बा० लक्ष्मीनारायण आरा २।)
१९३९ बा० गोविन्दवल्लभ हलद्वानी २।)
१९४१ बा० रामलाल खंडवा २।)
१९३७ बा० मथुराप्रसाद प्रयाग २।)
१९३८ मंत्री विट्ठलनाथ कोटा २।)
१९४० सेठश्यामलाल आगरा २।)
१४३२ डाक्टर मथुरादास लखनऊ २।)
१२२० बा० लालविहारी सतना २।)
११० ला० शालिग्राम आगरा २।)
११४३ मोहनलाल जी देवास २।)
११७१ पं० ध्रुवदेव करनाल २।)
४७० हरनारायण पांडे इकनौर २।)
१२९८ बैजनाथ व्यास विरोदा २।)
१२५६ पं० लक्ष्मीनारायण फर्रुखाबाद १॥)
१४२१ चौ० लक्ष्मणसिंह कौवा २।)
१५४२ राना जोरावरसिंह मारवाड़ २।)
७२१ पं० न्याय केशरी जयनगर २।)
१५६९ पं० रामचन्द्र कानपुर २।)
१५३१ पं० नारायणदत्त जालन्धर २।)
१५६० बा० शालिग्राम पटना २।)
९४९ पं० गणपति मिश्र बुरहानपुर २।)
१५७३ बा० विशेश्वरदयाल सागर २।)
१३०७ लक्ष्मीप्रसाद जी बम्बई २।)
१४९६ पं० बंशीधर गोरखपुर २।)
१९४३ पं० रामदुलारे कानपुर २।)

## ॥ नियमावली ॥

(१) ब्राह्मणसर्वस्व प्रतिमास प्रकाशित होता है ॥

(२) डाकव्यय सहित इसका वार्षिक मू० २।) और नगरके ग्राहकों से २) लिया जाता है ॥

(३) नमूनेकी एकप्रति )॥ का टिकट आने पर विना मू० भेजी जाती है॥

(४) आगामी अङ्क पहुंचजाने तक जो पिछला अंक न पहुंचने की सूचना देंगे उन्हें पिछला अङ्क बिना मू० मिलेगा देर होने पर ≈) प्रति के हिसाब से लिया जावेगा ॥

(५) राजा रईस लोगों से उनके गौरवार्थ वार्षिक ५)रु० लिया जाता है

(६) लेख, कविता समालोचनाके लिये पुस्तकें और बदलेके पत्र तथा प्रबन्ध सम्बन्धी पत्र और मूल्य वगैरह सब पं० भीमसेन शर्मा इटावा के पते पर भेजना चाहिये ॥

(७) पता अधिक कालके लिये बदलवाना चाहिये थोड़े दिनोंके लिये अपना प्रबन्ध करना चाहिये ॥

(८) विज्ञापन एक पेजसे कम छपाने पर प्रतिलाइन ≈)॥ तीन मासतक ≈)। ६ मास तक ≈) लिया जायगा

(९) एकबार १ पेज पूरा छपने पर ३) तीन मास तक ७) ६ मास तक १२) और १ वर्ष तक छपानेपर २०) होगा॥

(१०) विज्ञापन बटाई ३ मासेतक ५)रु० ६ तक ६) रु० है विज्ञापन पहिले भेजना चाहिये,

## ॥ विषय सूची ॥

उसीको सत्यकी स्थितिमें वाक्सिद्धि होती, उसीको मन्त्र सिद्धि भी कहते हैं। ठीक सत्यवादी पुरुषके प्रयुक्त मन्त्रसे स्पष्ट पूर्ण रूपसे शत्रु घातक हो जाता है। २४ कण्डिकासे २६ तकमें वेदिस्पर्शका जो निन्दार्थवाद दिखाया है उसका अभिप्राय यह है कि बर्हिस्तरणसे पहिले वेदि नंगीके तुल्य है इस लिये स्पर्श नहीं करना चाहिये। जब कि विधि विहित ही धर्म है तभी तो उस कालमें निषेध किये पुरोडाशादि तथा वेदिका स्पर्श करनेमें पाप है। यदि कोई पुरुष हठ करे कि जिसके करनेसे किसीकी हानि हो वही पाप है तो शोचो कि यदि भाई बहिनका परस्पर विवाह किया जाय तब किस की क्या हानि है? ऐसा कोई नहीं बता सकता अर्थात् किसीकी कुछ भी हानि वास्तवमें नहीं है तथापि ब्राह्मणादि वेदानुयायियोंमें बहिन भाई का संयोग बड़ा पाप समझा जाता है सो वह काम वेदमें पाप कहा होनेसे ही पाप माना जाता है॥

पापमाहुर्यः स्वसारं निगच्छात् ॥ ऋ० मं० १० । सू० १० ॥

इसीके अनुसार पुरोडाशादि और वेदिके स्पर्शका निषेध होनेसे वह पाप कर्म है ऐसा मानना चाहिये॥

अब तृतीयाध्यायके प्रथम ब्राह्मणकी प्रथम ११ कण्डिका में स्रुच् सम्मार्जन कर्मका व्याख्यान दिखाते हैं। क्योंकि प्रोक्षण्यासादन तथा इध्माबर्हिषोरुपसादन इन दोनों कर्मोंमें और कुछ विशेष वक्तव्य नहीं है। इससे स्रुक् संमार्जनका व्याख्यान यहां किया जाता है॥

स वै स्रुचः संमार्ष्टि। तद्यत्स्रुचः संमार्ष्टि यथा वै देवानां चरणं तद्वाऽअनु मनुष्याणां तस्माद्यदा मनुष्याणां परिवेषणमुपक्लृप्तं भवति ॥ १ ॥ अथ पात्राणि निर्णेनिजति। तैर्निर्णिज्य परिवेविषत्येवं वाऽएष देवानां यज्ञो भवति यच्छृतानि हवीꣳषि क्लृप्ता वेदिस्तेषामेतान्येव पात्राणि यत्स्रुचः ॥ २ ॥ स यत्संमार्ष्टि। निर्णेनेक्त्येवैना एतन्निर्णिक्ताभिः प्रचराणीति तद्वै द्वयेनैव देवेभ्यो निर्णेनिजत्येकेन मनुष्येभ्योऽद्भिश्च ब्रह्मणा च देवेभ्यऽआपो हि कुशा ब्रह्म यजुरेकेनैव मनुष्येभ्योऽद्भिरेवैवं वेतन्नाना भवति ॥३॥ अथ स्रुवमाद-

त्ते तं प्रतपति-प्रत्युष्टꣳरक्षः प्रत्युष्टाऽअरातयो निष्टप्तꣳ रक्षो निष्टप्ताऽअरातयऽइति वा ॥ ४ ॥ देवा ह वै यज्ञं तन्वानाः। तेऽसुररक्षसेभ्यऽआसङ्गाद् बिभयाञ्चक्रुस्तद् यज्ञमुखादेवैतन्नाष्ट्रा रक्षाꣳस्यतोऽपहन्ति ॥ ५ ॥ सवाऽइत्यग्रैरन्तरतः सम्मार्ष्टीति। अनिशितोऽसि सपत्नक्षिदिति यथानुपरतो यजमानस्य सपत्नान् क्षिणुयादेवमेतदाह-वाजिनं त्वा वाजेध्यायै सम्माजर्मीति यज्ञियं त्वा यज्ञाय सम्माजर्मीत्येवैतदाहैतेनैव सर्वाः स्रुचः सम्मार्ष्टि वाजिनीन्त्वेति स्रुचं तूष्णीं प्राशित्रहरणम् ॥ ६ ॥ सवाऽइत्यग्रैरन्तरतः सम्मार्ष्टीति। मूलैर्बाह्यतऽइतीव वाऽअयं प्राणऽइतीवोदानः प्राणोदानावेवैतद्दधाति तस्मादितीवेमानि लोमानीतीवेमानि ॥ ७ ॥ स वै सम्मृज्य सम्मृज्य प्रतप्य प्रतप्य प्रयच्छति। यथाऽवमर्शं निर्णिज्यानवमर्शमुत्तमं परिक्षालयेदेवं तत्तस्मात्प्रतप्य प्रतप्य प्रयच्छति ॥ ८ ॥ स वै स्रुवमेवाग्रे सम्मार्ष्टि। अथेतराः स्रुचो योषा वै स्रुग् वृषा स्रुवस्तस्माद् यद्यपि बह्व्य इव स्त्रियः सार्द्धं यन्ति यऽएव तास्वपि कुमारकऽइव पुमान् भवति स एव तत्र प्रथमऽएत्यनूच्यऽइतरास्तस्मात्स्रुवमेवाग्रे सम्मार्ष्ट्यथेतराः स्रुचः ॥ ९ ॥ स वै तथैव सम्मृज्यात्। यथाग्निं नाभिव्युक्षेद् यथा यस्माऽअशनमाहरिष्यन्तस्यात्तं पात्रनिर्णजनेनाभिव्युक्षेदेवं तत्तस्मादु तथैव सम्मृज्याद् यथाऽग्निं नाभिव्युक्षेत् प्राङिवैवोत्क्रम्य ॥ १० ॥ तद्धैके। स्रुक्सम्मार्जनान्यग्नावभ्यादधति वेदस्याह्यभूवन्स्रुच एभिः सममार्जिषुरिदं वै किञ्चिद् यज्ञस्य नेदिदं बहिर्द्धा यज्ञाद् भवदिति तदु तथा न कुर्याद् यथा यस्माऽअशनमाहरेत् तं पात्रनिर्णजनं पाययेदेवं तत् तस्मादु परास्येदेवैतानि ॥ ११ ॥

भाषार्थः—( सवै स्रुवः सम्मार्ष्टि ) वह अध्वर्यु इस अवसरमें जुहू आदि स्रुचोंका संशोधन करता है (तद्यत्स्रुचः सम्मार्ष्टि) सो वह स्रुचोंका सम्मार्जन इस अभिप्रायसे करता है कि ( यथा वै देवानां चरणं तद्वाऽअनु मनुष्याणाम्) जैसा देवोंका वर्त्ताव होता तदनुसारही मनुष्योंका भी वर्त्ताव होता है क्योंकि मनुष्योंके वर्त्तावका मतलब देवोंकी प्रसन्नता है॥ ( तस्माद्यदा मनुष्याणां परिवेषणमुपक्लृप्तं भवति ) तिससे जब मनुष्योंका भोज्य अन्न दाल भात आदि पक कर तयार हो जाता है तब परोसने के साधन कर्छी चिम्मच आदि प्रक्षालन द्वारा शुद्ध किये जाते हैं। मनुष्योंके व्यवहारका मूल कारण देवोंका व्यवहार होनेसे देवोंका हविष् चरु पुरोडाशादि पक जाने पर और वेदिका संस्कार हो जाने पर उनका परिवेषण साधन स्रुचोंका सम्मार्जन उचित ही है॥ १ ॥ ( अथ पात्राणि निर्णेनिजति ) अब यज्ञ के पात्रोंका संशोधन करता है ( तैर्निर्णिज्य परिवेविषति) शुद्ध किये उन स्रुच् आदि पात्रों से परोसने नाम आहुति देते हैं ( एवं वाऽएष देवानां यज्ञो भवति ) इस प्रकार यह देवोंका यज्ञ होता है ( यत्कृतानि हवींष्यपि क्लृप्ता वेदिः ) कि जो पुरोडाशादि हविषोंका पक जाना और वेदि का संस्कार हो जाना ( तेषामेतान्येव पात्राणि यत्स्रुचः ) उन देवोंके ये ही पात्र हैं कि जो स्रुक् स्रुवादि कहाते हैं ॥ २ ॥ ( स यत्सम्मार्ष्टि निर्णेनेक्त्येवैना एतन्निर्णिक्ताभिः प्रचराणीति ) वह अध्वर्यु इस विचारसे स्रुचोंका संशोधन करता है कि शुद्ध किये पात्रोंसे होम करूं ( तद्वै द्वयेनैव देवेभ्यो निर्णेनिजति ) सो दो साधनोंसे देवोंके लिये यज्ञके पात्रोंको शुद्ध करता है ॥ (एकेन मनुष्येभ्यः) मनुष्योंके लिये भोजन पात्र एकसे ही शुद्ध कर लेते हैं ( अद्भिश्च ब्रह्मणा च देवेभ्यः ) जल और वेद मन्त्रसे देवोंके लिये पात्र शुद्ध करते हैं (आपो हि कुशा ब्रह्म यजुः) यहां कुशा ही जल रूप हैं क्योंकि जलका यज्ञके योग्य जो अंश है उसीका परिणाम कुश बन गये हैं यह बात पूर्व काण्ड १ प्रपा० १ ब्रा० ३ कं० ५ में कह चुके हैं, तथा ब्रह्मनाम यजु रूप ( अनिशितोऽसि० ) इत्यादि वेद मन्त्र है ( एकेनैव मनुष्योऽद्भिरेव ) मनुष्योंके पात्र एक जलसे ही शुद्ध हो जाते हैं [ यद्यपि मानुष पात्र मट्टी जल दोनोंसे शुद्ध किये जाते हैं कि जब उच्छिष्ट अशुद्ध हों परन्तु साधारण दशा में केवल जलसे शुद्ध हो जाते हैं ] ( एवं वेतन्नाना भवति ) इस प्रकार दैव और मानुष पात्रोंके संस्कारमें भिन्न २ रीति भी हो जाती है क्योंकि देव मनुष्यों में भेद भी है ॥ ३ ॥

( अथ स्रुवमादत्ते तं प्रतपति प्रत्युष्टं० ) अब स्रुवको दहिने हाथमें लेता और ( प्रत्युष्टं० ) मन्त्रसे अथवा ( निष्टप्तं० ) मन्त्रसे तपाता है ॥ ४ ॥ ( देवा हवै यज्ञं तन्वानास्तेऽसुररक्षसेभ्यऽआसङ्गाद्बिभयाञ्चक्रुः ) देवता लोग यज्ञके साधनोंका विस्तार करते हुए असुर राक्षसोंके संसर्ग से डरे ( तद्यज्ञमुखादे वैतन्नाष्ट्रा रक्षाᳬस्यतोऽपहन्ति ) अब उस प्रतपनके द्वारा यज्ञके आरम्भसे ही इन यज्ञके नाशक राक्षसोंका नाश कर देता है ॥ ५ ॥ ( सवाऽइत्यग्रैरन्तरतः सम्मार्ष्टीति-अनिशितोऽसि० ) वह अध्वर्यु ( अनिशितोऽसि० ) मन्त्र पढ़के वेद रूप कुशोंके अग्रभागसे स्रुवके बिलमें संमार्जन करे संमार्जन की रीति दिखानेके लिये इति शब्द पढ़ा है। मन्त्रार्थ यह है कि हे स्रुव ! तुम शत्रुका नाश करने वाले विना धारके हथियार हो, घी सेचन करने वाले तुमको यज्ञा-हुतिके लिये सम्यक् शुद्ध करता हूं ( यथाऽनुपरतो यजमानस्य सपत्नान् क्षिणु-यादेवमेतदाह ) जिस प्रकार उदासीनताको छोड़के यजमान के शत्रुओंका क्षय करे इससे मन्त्रमें ऐसा कहा है तथा ( वाजिनं त्वा वाजेध्यायै सम्मार्ज्मी-ति ) इस मन्त्रका आशय यह है कि ( यज्ञियं त्वा यज्ञाय संमार्ज्मीत्येवैतदा-ह ) वाज नाम पुरोडाश हविरूप अन्न ही यज्ञार्थ होनेसे यज्ञ है उस यज्ञके योग्य तुम स्रुवाको पुरोडाशान्नका प्रदीप्त होना रूप वाजेध्या नामक यज्ञ के लिये तुझ स्रुवाका संमार्जन करता हूं ( एतेनैव सर्वाः स्रुचः सम्मार्ष्टि ) इसी पूर्वोक्त स्रुव संमार्जनके मन्त्र में पुल्लिङ्ग शब्दको स्त्रीलिङ्ग बोलके सब स्रुचोंका सम्मार्जन करे ( अनिशितोऽसि ) के स्थानमें ( अनिशितासि ) बो-लना चाहिये। इसीको लिङ्ग विपरिणाम कहते हैं ( वाजिनीं त्वेति स्रुचम् ) तथा ( वाजिनं ) पुल्लिङ्ग के स्थानमें ( वाजिनीं ) बोलके जुहू आदि स्रुचका संमार्जन करे ( तूष्णीं प्राशित्रहरणम् ) प्राशित्र हरण शृतावदान और पुरो-डाश पात्रोंका सम्मार्जन तूष्णीं विना मन्त्र पढ़े करे ॥ ६ ॥

( सवाऽइत्यग्रैरन्तरतः संमार्ष्टीति ) वह अध्वर्यु इस ही प्रकारसे अर्थात् बिलके मध्यमें प्रागपवर्गनाम पूर्वमें जिसकी समाप्ति हो ऐसा कुशों द्वारा स-म्मार्जन करे ( मूलैर्बाह्यतऽइतीव ) वेद रूप कुशोंके मूलोंसे स्रुचोंके पृष्ठ भागमें प्रत्यगपवर्ग नाम पश्चिमको अपनी ओर जिसकी समाप्ति हो ऐसा संमार्जन करे।

# ब्राह्मणसर्वस्व

भाग ६ ] उत्तिष्ठतजाग्रतप्राप्यवरान्निबोधत [ अङ्क ११

यत्रब्रह्मविदोयान्ति दीक्षयातपसासह ।
ब्रह्मा मा तत्र नयतु ब्रह्माब्रह्मदधातु मे ॥

## अथ मङ्गलाचरणम् ॥

सप्तास्यासन्परिधयस्त्रिः सप्तसमिधः कृताः ।
देवायद्यज्ञंतन्वाना अबध्नन्पुरुषंपशुम् ॥ १५ ॥

अ०—अस्याधिदैविकयज्ञस्य सप्तपरिधय आसन् सन्ति यज्ञस्य स्थानत्वाद् भारतं वर्षमेवात्र यज्ञरूपेणाऽवस्थितं तस्य क्षीरोदादयः सप्तसमुद्राः सप्त परिधयः सन्ति। यद्वा—ऐष्टिकाहवनीयस्य त्रय औत्तरवेदिकास्त्र त्रयः सप्तम आदित्यः, तइमे सप्त परिधयः सन्ति। दशेन्द्रियाणि पञ्च प्राणाः पञ्चभूतान्येकं चिदाभासविशिष्टमन्तः करणमिमास्त्रिः सप्तसमिधः कृताः। समिध्य तेऽग्निर्याभिस्ताः समिधः, अत्रापि संसाररूपोऽग्निर्दशेन्द्रियादिभिरेकविंशतिभिरेव दीप्यते यद् यं देवा इंद्रादयो दैवं यज्ञं तन्वाना विस्तारयन्ति यस्मिन्यज्ञे पुरुषं मनुष्यमेव पशुत्वे नाबध्नन् बध्नन्ति। अर्थात् दैवनियतेषु स्वाभाविक यज्ञेषु च देवा मनुष्या नेव पशुस्थाने पशुत्वेन कल्पयन्ति तत्र रागएव यूपस्तम्भस्तस्मिन्नेव निबद्धाः पुरुषपशवो भवन्ति॥

भा०—गुप्त्यै वा अभितः परिधयो भवन्तीति श्रुतिः, यदा च सर्वं भूमण्डलमेव दैवयज्ञस्य वेदिस्तदा सर्वभूगोलस्य परितः सप्तविधं वायुमण्डलमेव सप्तपरिधयः पुरुषो वाव यज्ञ इत्यादि श्रुत्या मनुष्यदेहस्यापि यज्ञत्वमुक्तमस्मिन्पुरुषदेहात्मके यज्ञकुंडे सप्तत्वच एव सप्त परिधयो देहरक्षार्थाः सन्ति।

अस्मिन्यज्ञे सर्वे मनोरथाएव चरुपुरोडाशादीनि हवींषि रागः स्नेहएवाज्यं दशेन्द्रियाणि,पञ्च भूतानि, पञ्च प्राणाश्चिदाभासविशिष्टमन्तःकरणं चेति त्रिःसप्तसमिधः । एवं च यद् यं यज्ञं देवास्तन्वन्ति यस्मिंश्च यज्ञे पुरुषं मनुष्यमेव पशुत्वेन निबध्नन्ति तत्रैवोक्ताः सप्तपरिधयस्त्रिःसप्त च समिधो भवन्ति मानुषयज्ञेषु च प्राकृतास्त्रयएव परिधयोऽष्टादश च समिधो भवन्तीति ॥ १५ ॥

भाषार्थः-( देवा यद्यज्ञं तन्वानाः ) जिस यज्ञका विस्तार देवता करते हैं कि जिसमें ( अबध्नन् पुरुषं पशुम् ) पुरुषनाम मनुष्यको ही पशुरूपसे बंधन में डालते हैं अर्थात् मनुष्योंके विधियज्ञोंमें तो पशुओंको ही पशु मानते हैं परन्तु दैवेच्छासे होनेवाले स्वाभाविक दैवयज्ञोंमें देवता लोग मनुष्योंको ही पशुके स्थानमें नियत करते हैं, उसमें राग वा स्नेह ही यूप नामक यज्ञस्तम्भ है कि जिसमें पशु बांधे जाते हैं । इसी दैवयज्ञकी (सप्तास्यासन् परिधयः) सात परिधि हैं । यज्ञका खास स्थान होनेसे भारतवर्ष ही यज्ञरूप है उसके और समुद्रादि सात समुद्र ही सात परिधि हैं। अथवा पौर्णमासेष्टि आदिकी तीन सोमयागोंमें उत्तर वेदिकी तीन और सातवां ऊपरसे सूर्य्यमण्डल ये सात भी गायत्र्यादि छन्दोरूप समिधा कहाती हैं (त्रिःसप्त समिधः कृताः) जिनसे अग्नि प्रदीप्त प्रज्वलित हो उनको समिधा कहते हैं । दश इन्द्रियां पांच प्राण पांच तत्त्व और चिदाभास युक्त इक्कीशवां अन्तःकरण इनसे भी संसाररूप अग्नि प्रज्वलित होता है इससे दश इन्द्रियादि ही इक्कीश समिधा हैं ॥

भा०—श्रुतिमें लिखा है कि सब ओरसे रक्षा करनेके लिये परिधि होती हैं । जब सभी भूमण्डलभर यज्ञकी वेदि वा यज्ञशाला है तब भूगोलके सब ओर सात प्रकारका वायुमण्डल ही सात परिधि माना जायगा । तथा ( पुरुषोवावयज्ञः ) इत्यादि श्रुतियोंमें मनुष्य शरीरको ही यज्ञ कहा है उस शरीररूप यज्ञकुण्डमें सात त्वचा ही सात परिधि शरीरकी रक्षार्थ हैं । इस शरीरयज्ञमें सब मनोरथ ही चरुपुरोडाशादि हविष् हैं, तथा राग वा स्नेह प्रेम ही घी है, दश इन्द्रिय पांच तत्त्व पांच प्राण तथा चिदाभास युक्त इक्कीशवां अन्तःकरण ये ही इक्कीश शरीर यज्ञकी समिधा हैं । जिस दैवयज्ञको देवता करते हैं जिसमें मनुष्यको ही पशु नियत किया है उसीमें पूर्वोक्त सात परिधि और इक्कीश समिधा मानी हैं तथा मानुषयज्ञोंमें वेही तीन परिधि और अठारह समिधा नियत हैं । उस यज्ञात्मक भगवत्को प्रणाम है ॥

श्री गणेशायनमः ॥

निवेदन यह है कि मेरी टूटी फूटी लेखनीका बिचार न करके नीचे लिखे प्रश्नोंको मय उत्तरके अपने अमूल्य पत्र में प्रकाशित करके उत्तराभिलाषीको कृतार्थ करें क्योंकि इनका यथार्थ उत्तर सिवाय आपके और से पाना असम्भव है:—

प्रश्न १—मनुस्मृति तथा श्री भ० गीता सनातन धर्मी और आर्यसमाजी सब से जियादा प्रामाणिक मान्ते हैं और उपरोक्त पुस्तकोंमें जहां चारों वर्णों का धर्म कहा है जैसे मनु० अ० १ श्लो० ८८

अध्यापनमध्ययनंयजनंयाजनंतथा । दानंप्रतिग्रहंचैव ब्राह्मणानामकल्पयत् ॥

अर्थ—पढ़ाना पढ़ना यज्ञ करना यज्ञ कराना दान देना दान लेना ये छः कर्म ब्राह्मणों के हैं ।

शमोदमस्तपःशौचं क्षान्तिरार्जवमेवच । ज्ञानंविज्ञानमास्तिक्यं ब्रह्मकर्मस्वभावजम् ॥ गी० अ० १८ । ४२ ॥

अर्थ—अन्तःकरण का निरोध, इन्द्रियोंका रोकना, बिचार करना व व्रतादि करके शरीर को बश में करना, बाहर भीतर पवित्र रहना, क्षमा, कोमलता, ज्ञान, अनुभव, विश्वास, ब्राह्मणोंका कर्म स्वाभाविक है ॥

प्रजानांरक्षणंदान मिज्याध्ययनमेवच । विषयेष्वप्रसक्तिश्च क्षत्रियस्यसमासतः ॥ मनु० अ० १ । ८९

अर्थ—प्रजाकी रक्षा, दान देना, यज्ञ करना, पढ़ना और विषयोंमें मन न फंसाना ये संक्षेप से क्षत्रियोंके कर्म हैं ॥

शौर्यंतेजोधृतिर्दाक्ष्यं युद्धेचाप्यपलायनम् । दानमीश्वरभावश्च क्षात्रंकर्मस्वभावजम् ॥ गी० अ० १८ । ४३ ॥

अर्थ—शूरता, तेज, धैर्य, चतुरता, युद्धमें पीछे को न भागना, सुपात्र को दान देना प्रजापर अपना दवाव रखना, क्षत्रियों का स्वाभाविक कर्म है ॥

पशूनांरक्षणंदानमिज्याध्ययनमेवच । वणिक्पथंकुशीदंच वैश्यस्यकृषिरेवच॥ मनु० अ० १ । ९० ॥

अर्थ—पशुओंकी रक्षा करना, दान देना, यज्ञ करना, वेद पढ़ना जलमें नाव वा जहाजों से और स्थलमें भारवरदारी आदि से व्यापार करना, ब्याज लेना और खेती करना ये वैश्योंके कर्म नियत किये हैं ॥

कृषिगोरक्ष्यवाणिज्यं वैश्यकर्मस्वभावजम् ॥ गी० अ० १८ श्लो० ४४

अर्थ—खेती गौ की रक्षा, बनिज करना वैश्योंके स्वाभाविक कर्म हैं ॥

एकमेवतुशूद्रस्य प्रभुःकर्मसमादिशत् । एतेषामेववर्णानां शुश्रूषामनसूयया ॥ मनु० अ० १ । ९१ ॥

अर्थ—प्रभुने शूद्रोंका एकही कर्म बताया कि इन ( तीनों ) वर्णों की निन्दा रहित सेवा करनी ।

परिचर्यात्मकंकर्म शूद्रस्यापिस्वभावजम् ॥ गी० अ० १८ । ४४ ।

अर्थ—सेवा करना यह कर्म शूद्रका स्वाभाविक है ॥

उपरोक्त श्लोकोंसे साफ विदित होता है कि ये ही चारों वर्णों के मुख्य धर्म हैं परन्तु श्री शिव, श्रीराम, श्री कृष्ण, दुर्गा जी, सालिगराम जी इत्यादि का पूजन करना किस वेद, मनु० गीता, शास्त्र के अनुसार है और इन देवतोंके न पूजने वाले सनातन धर्म में क्यों निन्दित समझे जाते हैं और दोषके भागी होते हैं ॥

उत्तर-१-ऊपर लिखे इत्यादि चार प्रश्न जि० आगरे के एक आर्य्यसमाजी ने हमारे प्रेमी ग्राहक डाक्टर गोकुल प्रसादजीसे किये हैं वास्तवमें इन प्रश्नों को खोजकर निकालने वाले अच्छे विचार शील जान पड़ते हैं क्योंकि उन्हों ने वर्णधर्मको मनुस्मृतिके सिद्धान्तानुसार सम्यक् मानना प्रकाशित किया है । ज्ञात होता है कि प्रश्न कर्त्ता प्रबल हठी दुराग्रही नहीं हैं । हम भी निष्पक्ष तासे सत्य २ समाधान लिखते हुए आशा रखते हैं कि प्रश्नकर्त्ता महाशय अच्छा समाधान देखकर संतुष्ट होंगे । यह बात सत्य है कि मनुस्मृति और गीतादि अनेक पुस्तकों में प्रतिमा पूजन वा मूर्त्ति पूजन का विषय बहुत नहीं है । इसी कारण पूर्वकालमें जिन २ पुस्तकोंमें मूर्त्ति पूजाका विषय कम था उनहीको स्वा० दयानन्दने मान्यकोटिमें गिनाया । परन्तु ऐसा भी नहीं है कि मनुस्मृति आदि में प्रतिमा पूजनकी आज्ञा ही न हो । सो प्रथम तो वेदमें ही देखिये—

त्र्यम्बकं यजामहे सुगन्धिं पुष्टिवर्द्धनम् ॥ शु० यजु० ३ । ६० ॥

इस मन्त्रका सीधा २ अक्षरार्थ यही है कि तीन नेत्रों वाले शिवजीकी हम पूजा करते हैं ( त्र्यम्बकं--त्रीणि अम्बकानि चक्षूंषि यस्य तं देवं वयं पूजयामः ) यज धातुका अर्थ ही देव पूजा है । शिवके तीन नेत्रादिकी पूजा वेद में अन्यत्र भी लिखी है । यथा--अथर्वकाण्ड ११ अ० २ मन्त्र ५ । ६ ।

मुखाय ते पशुपते यानि चक्षूंषि ते भव !। त्वचे रूपाय संदृशे प्रतीचीनाय ते नमः॥५॥ अङ्गेभ्यस्त उदराय जिह्वाया आस्याय ते । तद्भ्यो गन्धाय ते नमः ॥६ ॥

अर्थ--इन मन्त्रोंका सीधा २ अर्थ यह है कि हे पशुपते ! शिवजी तुम्हारे मुखको नमस्कार है । हे भवनाम शिवजी तुम्हारे तीन चक्षुओंको नमस्कार है । [ सब प्राणियोंके दो चक्षु होते हैं उनके लिये ( चक्षुषी ) ऐसा द्विवचन बोला जाता है परन्तु यहां ( चक्षूंषि ) ऐसा तीन आदि संख्यामें आने वाला बहुवचन शब्द मन्त्रमें कहा है इससे पुराणादिमें लिखे तथा (त्र्यम्बकं०) मन्त्रमें कहे शिव जी के तीन नेत्र होने सिद्ध हैं] हे शिवजी आपकी त्वचाको नमस्कार है । तथा प्रत्यक्ष दीखने वाले तुम्हारे रूप को नमस्कार है । हे शिवजी वा रुद्रदेव ! पश्चिम में रहने वाले तुमको नमस्कार है । हे रुद्रदेव ! तुम्हारे अङ्गोंको नमस्कार है, हे रुद्र तुम्हारे उदरनाम पेटको और जिह्वा नाम जीभको तथा तुम्हारे मुखस्थ तात्वादि को नमस्कार है । तथा तुम्हारे शरीर से निकलने वाले गन्धको भी नमस्कार है । इन दो मन्त्रोंमें साफ २ साकार शिव को नमस्कार कहा है । वेद में ऐसी साफ २ साकारकी पूजा होने पर निराकारकी पूजाका दावा महामिथ्या है । नमः पदका अर्थ है कि प्रणाम करना पंचोपचार तथा षोडशोपचार पूजनमें नमस्कार करना भी एक प्रकार की पूजा है । अमर कोषादिमें लिखे ( मूर्त्तिः काठिन्यकाययोः ) के अनुसार शरीर भी मूर्त्ति है उसकी पूजा भी मूर्त्ति पूजा है । यदि कोई समाजी महाशय कहें वा हठ करें कि हम उक्त दोनों मन्त्रोंका अर्थ किसी मनुष्य पर लगा वेंगे कि हे मनुष्य तेरे मुखको नमस्कार है तो मनुष्यके दोही आखें होती हैं पर मन्त्रमें ( चक्षूंषि ) बहुवचन कहा है सो देवोंमें भी एक शिवजी ही तीन आंखों वाले हैं जिस से मनुष्यमें मन्त्रार्थ किसी प्रकार भी नहीं घट सकता । और द्वितीय इसी बातको पुष्ट करने के लिये उक्त दो मंत्रों से पूर्व उसी प्रकरणमें मंत्र ३ देखो--

नमस्ते रुद्र ! कृण्मः सहस्राक्षायामर्त्य ॥३॥

अर्थः--हे अमर्त्य नाम मनुष्यसे भिन्न रुद्र देव ! सहस्राक्ष नामरूप आपको हम नमस्कार करते हैं । यहां मनुष्यका निषेध कर देने से मनुष्य अर्थ नहीं लिया जा सकता । तब सिद्ध हुआ कि साकार नाम मूर्त्तिमान् शिव की पूजा वेदमें विद्यमान है । वेदमें साकार देव पूजाके हजारों प्रमाण हैं उनमें से यहां

केवल नमूना मात्र दिखा दिया है। वेदमें विष्णुके अवतारोंका भी वर्णन है उसीसे रामकृष्णादि भगवान्के विग्रहोंका पूजन भी सिद्ध है। अब आगे मनुस्मृतिके प्रमाणोंसे भी सब वर्णों वा आश्रमोंके लिये मूर्त्तिपूजा दिखाते हैं। उनमें प्रथम ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य तीनों वर्णोंके ब्रह्मचारियोंके लिये, मनु० अ० २। १७५ में लिखते हैं कि—

सेवेतेमांस्तुनियमान् ब्रह्मचारीगुरौवसन्।

गुरुकी सेवा शुश्रूषा करता हुआ द्विज ब्रह्मचारी आगे लिखे कामोंका नियमसे सेवन करे अर्थात् नित्य करे- उन नियमोंमेंसे सबसे पहिले तीन कामोंको नियमसे करनेके लिये मनुजी कहते हैं कि—

नित्यंस्नात्वाशुचिःकुर्याद् देवर्षिपितृतर्पणम्।
देवताभ्यर्चनंचैव समिदाधानमेवच॥ १७६॥

नित्यप्रति स्नान करके प्रथम देव, ऋषि तथा पितरोंका तर्पण अपने गृह्योक्त विधिसे करे, तदनन्तर शिवादि देव प्रतिमाओंका अभ्यर्चन नाम सम्मुख पूजन करे तिसके बाद विधिपूर्वक समिदाधान कर्म करे। यहां देवताभ्यर्चन पदसे माता पिता गुरु आदि किसी मनुष्यका आदर सत्कार इसलिये नहीं लिया जा सकता कि इसी मनुके द्वितीयाध्यायमें माता पिता गुरु आदि मान्योंकी पूजा, आदर, सेवा, पृथक् २ कही है। अग्निहोत्रका विधान सस्त्रीक गृहस्थके लिये है, अग्निहोत्रके स्थानमें ब्रह्मचारीके लिये समिदाधान कर्म है। पाणिनीय अष्टाध्यायी अ० ५ पा० ३। सू० ९९ के अनुसार वासुदेव तथा शिव की प्रतिमाओंका नाम भी कन् प्रत्ययका लुप् हो जानेपर वासुदेव तथा शिव ही होता है, इसीके अनुसार देवताकी प्रतिमाका नाम भी कन्का लुप् हो जानेसे देवता ही बोला जायगा। [ वासुदेवस्य प्रतिकृतिर्वासुदेवः। शिवस्य प्रतिकृतिः शिवः। देवतायाः प्रतिकृतिर्देवता। तस्याअभ्यर्चनं देवताभ्यर्चनम्] मनुमें कहे देवताभ्यर्चन पदका स्पष्टार्थ विष्णु शिवादि देवोंकी प्रतिमाओंका पूजन ब्रह्मचारीको नियमसे करना चाहिये यही सिद्ध होता है। यदि कोई आर्यसमाजी इस देवताऽभ्यर्चन पदका अन्य कुछ अर्थ सभाके बीच विद्वानों के सामने करदे तो उसे १०००) रु० हम देंगे। मनुके टीकाकारोंकी राय देवप्रतिमा पूजनेकी स्पष्ट है—

गोविन्दराजः—देवतानां हरादीनां पुष्पादिनार्चनम्। मे-

धातिथिः-अतः प्रतिमानामेवैतत्पूजनविधानम् । सर्वज्ञनारायणः-देवतानामर्चनं पुष्पाद्यैः । कुल्लूकः-प्रतिमादिषु हरिहरादिदेवपूजनम् ॥

इनका अर्थ स्पष्ट है । पाणिनीय अष्टाध्यायी--अ० ५ । ३ । ९९ ।

जीविकार्थे चापण्ये, सूत्रस्योपरिभाष्यम्-यास्त्वेताः सम्प्रति पूजार्थास्तासु-भविष्यति । अत्र कैयटः-याः परिगृह्य गृहाद्गृहमटन्ति तास्वित्यर्थः ॥

भावार्थ--जो प्रतिमा जीविकार्थ हों पर बेंची न जावें उस अर्थमें कन् प्रत्ययका लुप् होता है । महाभाष्यकार पतञ्जलि मुनिका अभिप्राय कैयटने तथा तत्त्वबोधिनी टीकाकारने यह दिखाया है कि जीविकार्थी लोग जिन देवी देवतोंकी प्रतिमाओंको लेकर घर २ में दर्शन कराते हुए जीविका करते हैं उन प्रतिमाओंको बेंचते नहीं इससे वहां कन्का लुप् हो जायगा । उक्त सूत्रपर सिद्धान्तकौमुदीकारने लिखा है कि---

देवलकानां जीविकार्थासु देवप्रकृतिष्विदम् । तत्त्वबोधिनीकारः-याः प्रतिमाः प्रतिगृह्य गृहाद्गृहं भिक्षमाणा अटन्ति त एवमुच्यन्ते देवलका अपि त एव भिक्षवोऽभिप्रेताः । यास्त्वायतनेषु प्रतिष्ठाप्यन्ते तासूत्तरसूत्रेण लुप् तदुक्तम् । अर्चासुपूजनार्हासु चित्रकर्मध्वजेषु च । इवेप्रतिकृतौलोपः कनोदेवपथादिषु । चित्रध्वजाभ्यां तद्गताः प्रतिकृतयो लक्ष्यन्ते । चित्रकर्मणि-अर्जुनः । दुर्योधनः । ध्वजेषु-कपिः, गरुड़ः, सिंहः । राज्ञां ध्वजेषु सुपर्णसिंहमकरादयो भवन्ति ॥

भावार्थः --देवलक लोगोंकी जो मूर्त्ति जीविकार्थ होती हैं कि जिनको लेकर वे लोग घर २ भिक्षा मांगते हुए डोलते हैं वेही प्रतिमा जीविकार्थ अपण्य हैं और वेही भिक्षुक देवल कहाते हैं । अर्थात् मन्दिरोंके पुजारियोंका नाम देवलक नहीं है । इसलिये मन्दिरके पुजारियोंका श्राद्धमें मनुका कहा निषेध नहीं है । संस्कृतके आयतन शब्द का अर्थ देवमन्दिर है । सामवेदकी

श्रुति--( देवतायतनानि कम्पन्ते ) यहां देवमन्दिरोंका कांपना भी एक आश्चर्य दिखाया है। जो प्रतिमा देवमन्दिर शिवालयादिमें स्थापित की जाती हैं। उनमें ( देवपथादिभ्यश्च। ५। ३। १०० ) सूत्रसे कन् प्रत्ययका लुप् होता है। प्रतिकृति वा प्रतिमा तीन प्रकारकी होती हैं। एक तो सुवर्णादि धातुओंकी वा पत्थरादिकी बनी देवप्रतिमा जो मन्दिरादिमें धरके पूजी जाती हैं उनका नाम अर्चा है वे ही मुख्य हैं। दूसरी दीवार आदिपर खींचे चित्र वा कागजपर बने फोटो और तीसरी ध्वजाओंपर गरुडादिकी प्रतिमा कि जो राजादिकी पताकामें होती हैं। इनमें पहिली प्रतिमाओंको ही पूजनार्ह कहा माना है। उन्हींकी पूजा ब्रह्मचारीके लिये मनुजीने ऊपर कही है॥

और गृहस्थके प्रकरणमें देखिये। मनु अ० ४। ३९।

मृद्गांदैवतंविप्रं घृतंमधुचतुष्पथम्।

अर्थ--खुदी मट्टी, गौ, देवताकी प्रतिमा, ब्राह्मण, घी, मधु, चौराहा, मार्गमें चलते समय ये सामने आवें तो गृहस्थ पुरुष इनको प्रदक्षिणा करके जावे षोडशोपचार पूजनमें प्रदक्षिणा भी पूजन है। यहां भी दैवतपदसे सब टीकाकारोंने देवताकी प्रतिमा ली है। तथा मनु० अ० ४। १३०।

देवतानांगुरोराज्ञः स्नातकाचार्ययोस्तथा।
नाक्रामेत्कामतश्छायां बभ्रुणोदीक्षितस्यच॥

मेधातिथिः—प्रतिकृतयोऽत्र देवतास्तासां छायासम्भवात्। सर्वज्ञनारायणः—देवतानां देवार्चानाम्। कुल्लूकः—देवतानां पाषाणादिमयीनाम्। नन्दनः—देवतानां देवताप्रतिमानाम्॥

भावार्थ---गृहस्थ पुरुष देवतादिकी छायापर पग धरके न निकले। यहां भी देवता पदका अर्थ ऊपर चार टीकाकारोंने देवताकी प्रतिमा लिखी है। और भी देखो मनु० अ० ४। १५२।

पूर्वाह्णएवकुर्वीत देवतानांचपूजनम्।

अर्थ---गृहस्थ ब्राह्मणादि द्विजोंको पूर्वाह्णमें नाम मध्यान्हसे पहिले देवताकी प्रतिमाओंका पूजन करना चाहिये। मनुजीके कथनानुसार दक्षस्मृति

में दिनके आठभागोंमें सब कर्मोंका विभाग करते हुए पूर्वाह्णमें देवपूजाका समय नियत किया है। तदनुसार आन्हिक सूत्रावली पुस्तकोंमें प्रातःकाल विधिपूर्वक शौच स्नान करके सन्ध्या अग्निहोत्र, वेदाभ्यास करके चार घड़ी दिन चढ़े बाद नित्य नियमसे गृहस्थ ब्राह्मणादिको देवमूर्त्तियोंका पूजन करना चाहिये। आन्हिक सूत्रावलीमें बहुत प्रमाण लिखे हैं। मनु० अ० ४। १५३।

देवतान्यभिगच्छेत्तु धार्मिकांश्चद्विजोत्तमान्।
ईश्वरंचैवरक्षार्थं गुरूनेवचपर्वसु ॥

भावार्थ---गृहस्थ ब्राह्मणादिको चाहिये कि अमावास्यादि पर्वदिनोंमें प्रसिद्ध बड़े २ देवमन्दिरोंकी देवप्रतिमाओंके धर्मात्मा ब्राह्मणोंके तथा राजा और गुरुके सम्मुख अपनी रक्षाके लिये दर्शन करनेको जाया करें। इसीप्रकार गीतादि अन्य ग्रन्थोंमें भी अनेक प्रमाण मिल सकते हैं। जब वेद और मनुस्मृति आदि सब प्रामाणिक ग्रन्थोंमें देवमूर्त्तियोंको नित्य पूजनेकी आज्ञा है तब उस आज्ञा को न मानने वाले तथा देवपूजाके निन्दक वेद विरोधी नास्तिक होनेसे नमाजी समाजी निन्दित दोष भागी समझे जाते हैं॥

प्रश्न २—गृहस्थोंके मुख्य धर्म जो मनु० अ० ३ श्लो० ७० में लिखे हैं इस में भूत यज्ञ यानी भूतोंको बलिदानका क्या प्रयोजन है और किस तरह किन वस्तुओंका कैसे कब बलि देना चाहिये।

पञ्चसूनागृहस्थस्य चुल्ली पेषण्युपस्करः। कण्डनी चोदकुम्भश्च बध्यते यास्तु वाहयन् ॥ मनु० अ० ३ श्लो० ६८ ॥

अर्थ—ये पांच वस्तु गृहस्थको हिंसाका मूल है, चूल्हा, चक्की, बुहारी, ओखली मूसल, जलका घड़ा इनको अपने कामों में लाता हुआ पाप से बंध जाता है॥

तासां क्रमेण सर्वासां निष्कृत्यर्थं महर्षिभिः। पञ्चक्लृप्ता महायज्ञाः प्रत्यहं गृहमेधिनाम् ॥ मनु० अ० ३ श्लो० ६९ ॥

अर्थ—गृहस्थोंको उन पापों के प्रायश्चित्त के लिये महर्षियों ने प्रति दिन के पांच महायज्ञ रचे हैं।

अध्यापनं ब्रह्मयज्ञः पितृयज्ञस्तु तर्पणम्। होमो दैवो बलिर्भौतो नृयज्ञोऽतिथि पूजनम् ॥ मनु० अ० ३ श्लो० ७० ॥

अर्थ-ब्रह्मयज्ञ पढ़ाना और पितृयज्ञ तर्पण और देवयज्ञ होम और भूत यज्ञ भूतोंको वलि, और मनुष्ययज्ञ अतिथि भोजन ये पांच महायज्ञ कहे हैं

उपरोक्त श्लोकोंसे भी गृहस्थोंको उपरोक्त देवतों के पूजन की आज्ञा नहीं है इससे गृहस्थोंको शीतला, दुर्गा इत्यादि को पूजना क्यों जरूरी है और अगर गृहस्थी पंचयज्ञोंको नित्य करता रहे तो भी क्या इन देवतों का पूजना जरूरी है अगर है तो किस प्रमाण से

( उत्तर २ ) ऊपर लिखे मनु० अ० ३। ६९ में पांचो महायज्ञोंका प्रयोजन मनुजी ने स्वयं दिखाया है जिसे प्रश्न कर्त्ता ने स्वयं लिखते हुए भी नहीं समझ लिया ?। यदि कहो कि हमारी समझ में नहीं आता तो अकल की दवा कीजिये अर्थात् भीतरी आंखों में धर्माञ्जन लगाना चाहिये। पकाये हुये भात आदि भोजनांशके ग्रास पत्तल पर उन २ इन्द्रादि देवताओंके नाम ले२ कर रखना भूत बलि वा भूतयज्ञ कहाता है उसको धर्मकी श्रद्धा वाली बुद्धि सहित जानना चाहो तो किसी विद्वान् से सीख लीजिये। इस द्वितीय प्रश्नमें जिनका वर्णन है उन पंच महायज्ञोंमें लिखे अग्नि सोम तथा इन्द्रादि देवों के पूजनका ही नाम तो पंच महायज्ञ है। जैसे किसी दैवत प्रतिमाके समीप पुष्प नैवेद्य फलादि समर्पण करना उसकी पूजा कहाती है वैसेही अग्नि तथा सोमादिके लिये भी आहुति समर्पण करते और इन्द्रादिक देवोंके लिये बलिसमर्पण करते हैं तब यह देवपूजन नहीं तो क्या है? षोडशोपचार पूजनमें स्तुति प्रदक्षिणा, नैवेद्यादि समर्पण, प्रदक्षिणादि सभी का नाम पूजन वा पूजा है तब ये ही सब काम तो पंचमहायज्ञादिमें भी होते हैं। मनुजीने भी अ० ३। ८१ में ( स्वाध्यायेनार्चयेतर्षीन् ) से ऋषि देवादि का पंच महायज्ञों द्वारा पूजन करना साफ लिखा है, तब प्रश्न कर्त्ताका यह कथन कि "उपरोक्तश्लोकों से भी गृहस्थोंको उपरोक्त देवतोंके पूजनकी आज्ञा नहीं है," ठीक नहीं। तथा यह बात पहिले प्रश्नमें आ चुकी है कि सन्ध्या अग्निहोत्रादि तथा पंचमहायज्ञों को करने वालोंके लिये देव पूजन पृथक् करने की आवश्यक्ता मनुआदि महर्षियोंकी आज्ञानुसार अवश्य है। यदि कोई समाजी मनगढन्तके हठको छोड़ के शास्त्र की आज्ञानुसार पञ्चमहायज्ञोंको ठीक २ जाने माने और करे तो उसके मनमें ऊपर लिखी शंका कदापि नहीं होगी क्योंकि वास्तवमें समाजी लोग पंचमहायज्ञोंको न जानें न मानें और न करें। स्वामी दयानन्दने संध्या अग्निहोत्रको भी पंचमहायज्ञोंमें गिना है सो वेदविरुद्ध है, उनका विधान

भी मन माना है। यदि कोई कुछ आनता करता है तो शास्त्रकी आज्ञासे विरुद्ध करता है। बातें बनानेमें नमाजी समाजी दोनों खूब होश्यार हैं सो ठीक है॥

प्रश्न—३ ओम् यह परमेश्वरका सबसे श्रेष्ठ नाम है॥

ओङ्कार पूर्विकास्तिस्रो महाव्याहृतयोऽव्ययाः। त्रिपदा चैव सावित्री विज्ञेयं ब्रह्मणो मुखम्॥ मनु अ० २ श्लो ८१।

अर्थ—ओंकार जिनके पहले हैं ऐसे भूर्भुवस्स्वः ये तीनव्याहृति और अक्षर ब्रह्म प्राप्तिरूप फल होने से अव्यय कहिये अविनाशी त्रिपदा सावित्री ब्रह्म जो वेद है तिसका मुख कहिये आदि जानना चाहिये क्योंकि इनको पहले पढ़कर वेदाध्ययनका आरम्भ होता है॥

२ यजु० के ईशोपनिषदके मंत्र १५ में भी ओम् को परम श्रेष्ठ माना है॥

३ ओम् तत्सदिति निर्देशो ब्रह्मणस्त्रिविधः स्मृतः॥ ब्राह्मणास्तेन वेदाश्च यज्ञाश्च विहिताः पुरा॥ भ० गी० अ० १७ श्लो० २३

अर्थ--ओम् तत् सत् यह ब्रह्मका उच्चारण तीन बेर कहा है तिस ने ब्राह्मण और वेद और यज्ञ पहले उत्तम पवित्र किये हैं॥

तस्मादोमित्युदाहृत्य यज्ञदानतपः क्रियाः। प्रवर्तन्ते विधानोक्ताः सततं ब्रह्मवादिनाम्॥ भ० गी० अ० १७ श्लो० २४

अर्थ--तिस हेतुसे ओम् ऐसा उच्चारण करके यज्ञ दान तपरूप क्रिया वेदोक्त सदा ब्रह्मनिष्ठों की होती हैं॥

तदित्यनभिसंधाय फलं यज्ञतपः क्रियाः। दानक्रियाश्च विविधाः क्रियन्ते मोक्षकाङ्क्षिभिः॥ भ० गी० अ० १७ श्लो० २५॥

अर्थ--मोक्ष चाहनेवाले तत् यह फलका चिंतवन करके यज्ञ तपरूप क्रिया और दान क्रिया नाना प्रकारकी करते हैं महावाक्यमें यही नाम है॥

सद्भावे साधुभावे च सदित्येतत्प्रयुज्यते॥ प्रशस्ते कर्मणि तथा सच्छब्दः पार्थ युज्यते॥ भ० गी० अ० १७ श्लो० २६॥

अर्थ-- हे अर्जुन सद्भाव में और साधुभावमें सत् यह कहा जाता है और मंगल कर्म में सत् शब्द कहा जाता है॥ ४ प्रणवः सर्ववेदेषु॥ भ० गी० अ० ७ श्लो० ८ अर्थ—सब वेदोंमें ओंकार मैं ही हूं

ओंकार को ही तारक मंत्र भी कहते हैं जिसे श्रीशिव जी काशीपुरी में

बास करने वालोंको अन्त समयमें सुनाते हैं कि जिससे वह जीव अमर होकर फिर जन्म नहीं लेता ।

६—ओं यह अकार उकार मकारसे मिलकर बना है (अकार) से विराट, जो विविध जगत् का प्रकाश करने वाला है ( उकार ) से हिरण्यगर्भ जिसके गर्भ में सूर्यादि लोक हैं ( मकार ) से ईश्वर जो सर्वजगत् का उत्पादक है। ओं को ही प्रणव कहते हैं ।

उपरोक्त लेखसे विदित होता है कि ईश्वरका सबसे श्रेष्ठ नाम ओं है फिर सनातनधर्ममें राम सीता कृष्ण इत्यादि जिनका उपनिषद् व मनु० में कहीं लेख नहीं विदित होता फिर उनकी ओं से बढ़कर श्रेष्ठता क्यों मानी जाती है क्या ओं का उच्चारण करते हुए भी राम सीता कृष्ण इत्यादि का उच्चारण जरूरी है अगर है तो क्यों क्या प्रमाण है ॥

( उत्तर ३ ) प्रणव नाम ओमूकारके विषयमें प्रश्नकर्त्ताका लेख समाजीमतानुसार होने से वेदानुकूल नहीं है क्योंकि समाजी मत अधिकांश वेदविरुद्ध है। स्वा० दयानन्द का लेख है कि हम वेदमें लिखेको ही मानते हैं । पर "ओम्—यह परमेश्वर का सबसे श्रेष्ठ नाम है„ ऐसा वेदमें कहीं नहीं लिखा, तब स्वा० दयानन्दकी यह कल्पना प्रामाणिक कैसे होगी ? । सोचने की बात है कि परमेश्वर यह भी एक नाम है पर यह नाम वेदोंमें कहीं भी नहीं है, तब समाजी लोग इस परमेश्वर नामको राम कृष्णादि नामोंके तुल्य क्यों नहीं त्याग देते ? । यदि नहीं त्याग देते तो साफ सिद्ध है कि राम कृष्णादि नामों ही से द्वेष है। यदि ओमका उच्चारण करते हुए भी परमेश्वरादि नामों को तिलाञ्जलि नहीं दी जाती तो वैसे ही राम कृष्णादि नामोंका भी त्याग वा उनसे अरुचि करना ठीक नहीं है। यदि ओम्—यह नाम सबसे श्रेष्ठ है तो क्या परमेश्वर यह नाम श्रेष्ठ नहीं ? इसमें क्या कोई अकाट्य युक्ति प्रमाण है? । यदि परमेश्वर नाम भी वैसा ही श्रेष्ठ है तो ओम् को सब से श्रेष्ठ कहना नहीं बन सकता । वास्तव में ओंकारके विषयमें प्रश्न कर्त्ताने जो स्वा० दयानन्दका लेख लिखा है वह युक्ति प्रमाण दोनों से विरुद्ध है ॥

स्वा० दयानन्दजीका लेख है कि जैसे मिश्री २ कहनेसे मुख मीठा नहीं होता रोटी २ कहनेसे भूख दूर नहीं होती वैसे ही ईश्वरके किसी नामका लेना भी व्यर्थ है । इस सिद्धान्तके अनुसार ईश्वर परमेश्वर वा ओंकारादि कोई भी नाम

श्रेष्ठ नहीं हो सकता, अर्थात् किसी भी नामको श्रेष्ठ कहना स्वा० दयानन्दके मत से विरुद्ध है। और सनातनधर्म का सिद्धान्त यह है कि भगवान्के असंख्य नामरूप सभी श्रेष्ठ हैं क्योंकि वाच्यार्थमें भेद होने पर भी सबका लक्ष्यार्थ एक ही है। श्रुति स्मृति पुराण ये तीनों भिन्न २ सीढ़ी हैं तीनों सीढ़ी से चढ़ने वाले एक ही जगह जाते हैं कि जैसे रेलके सब दर्जों में बैठनेवाले एक ही जगह जाते हैं वैसेही वेदस्मृति पुराण सबकी रीतिके उपासक ईश्वरको प्राप्त होते हैं। वेदमें कहा ईश्वर प्राप्तिका मार्ग कठिन है तथा स्मार्त्तरीति उसमे कुछ सीधी है परन्तु ईश्वर प्राप्तिके लिये पुराणमें कही रीति सबसे अधिक सुगम है। वेदोक्त कामसे सफलता चाहने वाला वर्णाश्रम धर्म कर्म का यथावत् पालन करने वाला होना चाहिये। तथा ठीक २ शुद्धि करनेवाला ... पेशाब आदिके प्रत्येक समय जल मट्टीसे शुद्धि करे, सब समय जल भरा पात्र समीप रक्खे, सबसे भाषण न करे, स्पर्श भी सब का न करे, गृहस्थ हो तो पर्वों को छोड़ के ऋतुकालाभिगामी ठीक २ हो, ऐसे २ नियमोंका पालन करने वाला संप्रति एक भी नहीं दीखता। और वैसा हुए विना वेदोक्त कामसे कुछ सिद्धि नहीं होती परन्तु पुराणादिमें लिखे अनुसार स्मार्त्त रीतिसे भगवान्का भजन पूजन करने वालोंके लिये सीधा रास्ता राम कृष्णादि विग्रहोंकी पूजा उपासना है ॥

## सनातनधर्म सभा सम्बन्धी प्रश्नोंके उत्तर—

सद्धर्म प्रचारिणी सभा अमरौधा ज़ि० कानपुरसे आये प्रश्नोंके उत्तर—

सब महाशयोंको ज्ञात रहे कि ये प्रश्न सनातन धर्मोपदेशक मण्डलके मैनेजर पं० मुलकराज शर्मा ओवरसियर बिजनौरकी मार्फत हमारे समीप आये हैं। इन प्रश्नोंके कर्त्ता कोई महाशय आ० समाजी विचारके ज्ञात होते हैं। तथापि इनका उत्तर देना हमारा काम है। हम यह मानते हैं कि पूर्व कालमें जब तक इस देशमें अन्यमतावलम्बियोंका प्रवेश नहीं हुआ था, तब तक भारतवर्षमें केवल वेदोक्त सनातनधर्म ही था तब तक विन पढ़े लोग भी ऐसे कम जानकार नहीं थे कि जिनके लिये ऐसे प्रश्नोंके उत्तर प्रकाशित किये जाते तभी काम चलता सो नहीं था। परन्तु जबसे विदेशी मतोंका तथा विदेशी भाषाओंका विशेष प्रचार हुआ तबसे क्रमशः लाखों करोड़ों भारतवासी अन्य भाषाओंको पढ़नेमें अत्यन्त निमग्न हो गये जिससे अपने घरका हाल सुनकर जाननेकी भी फुर्सत नहीं रही, तथा शेष मनुष्य काम

क्रोध लोभादिमें इतने फंस गये कि जिनको संसारी धन्धोंसे धर्मादि के जाननेकी बिलकुल फुर्सत नहीं रही। तथा संस्कृत पढ़के भी अनेक लोगोंने मिथ्या कल्पित काव्य उपन्यासादि में चित्त फंसाकर पठित अन्यायियोंको काम भोगका साधन मान लिया ऐसी दशामें निम्न लिखित प्रश्नोंके उत्तर कैसे जान सकते हैं? यद्यपि ईसाई मूसाई, आर्यसमाजी, स्वामीनारायण, राधास्वामी, दश नामी घोड़ी, कूड़ापन्थी, वाम मार्गी, इत्यादि वेद विरोधी अनेक मत चल जाने पर भी श्रुति स्मृति पुराणके अनुसार सनातन हिन्दु धर्मके मानने वाले ही अब भी सबसे अधिक हैं। तथापि जैसे आर्यसमाजादिने अपने२ मतको निराला करने आदि प्रयोजनसे मान्य ग्रन्थादिका विचार स्थिर किया, वैसे ही अब सनातन हिन्दु धर्म में भी आवश्यकता हो गयी है। इसी लिये हम आगे लिखे प्रश्नोंके उत्तर प्रकाशित करते हैं —

( प्रश्न-१ ) सनातनधर्म महामण्डलको कौन २ ग्रन्थ मान्य हैं॥

( उत्तर १ ) उक्त प्रश्नके समाधानका विस्तार किया जाय तो बहुत बढ़ भी सकता है। परन्तु महर्षि याज्ञवल्क्य जी ने अपने धर्म शास्त्रके प्रारम्भ में इस प्रश्नका संक्षेपसे जबाब दिया है॥

पुराणन्यायमीमांसा-धर्मशास्त्राङ्गमिश्रिताः।
वेदाःस्थानानिविद्यानां धर्मस्यचचतुर्दश॥ १॥

भावार्थ—पुराण, न्याय, मीमांसा, धर्मशास्त्र, ये चार तथा ऋगादि चार वेद और वेदोंके छः अङ्ग ये सब चौदह विद्याओंके और धर्मके स्थान नाम जगह हैं। अर्थात् उक्त पुराणादि चौदह स्थानों से विद्या और धर्म मनुष्योंको प्राप्त हो सकता है ये ही चौदह विद्या हैं। चाहें यों कहो कि सनातन धर्म महा मण्डल के साथी सब हिन्दु सन्तानोंको पुराणादि चौदह विषयोंके ग्रन्थ माननीय हैं।

अब इसका कुछ विशद व्याख्यान सुनिये सृष्टिके उत्पत्ति, प्रलय, वंशोंका वर्णन, मन्वन्तरोंका वर्णन, वंशोंमें हुए महानुभावोंके चरित्र इन पांच प्रकारके विषयोंका वर्णन जिनमें किया गया उनको पुराण कहते हैं। इतिहासों में भी यही विषय है, इस लिये पुराण सहयोगी होनेसे वाल्मीकीय रामायण तथा महाभारत इतिहास भी पुराणपदके साथ समाविष्ट जानो। तब १८ पुराण तथा १८ उपपुराण, दो इतिहास इस प्रकार विषय वाचक पुराण शब्द से ३८ ग्रन्थ मान्य हुए, न्याय नाम स्वयं निश्चित किये तत्त्वज्ञान सम्बन्धी

तरीकेको मुख्य कर तर्कोंसे तथा गौणकर वेदादिके प्रमाणोंसे पुष्ट करना न्याय कहाता है, इस न्यायके संप्रति अवान्तर चार भेद हैं। १-खास न्याय, २ वैशेषिक न्याय, ३-योग न्याय, ४-सांख्य न्याय, अर्थात् योग फिलासफी सांख्य फिलासफी भी एक २ प्रकार के न्याय हैं। इस कारण न्याय पदसे ४ ग्रन्थ, मीमांसा पदका मुख्यार्थ यह है कि मुख्य कर वेद प्रमाणोंसे सिद्ध विचारोंको तर्क द्वारा भी वैसे ही वेदानुकूल सिद्ध करना. इसके अवान्तर दो भेद हैं। एक धर्म मीमांसा और द्वितीय ब्रह्म मीमांसा, चाहें इन्हीं को पूर्व मीमांसा उत्तर मीमांसा भी कह सकते हैं। इस प्रकार मीमांसा पदसे दो ग्रन्थ लिये गये, अर्थात् न्याय मीमांसा दो शब्दोंसे छहों दर्शन ले लिये गये, यद्यपि धर्म शास्त्र भी अनेक हैं पर मुख्य कर महर्षि याज्ञवल्क्य जीने बीस ग्रन्थ बताये हैं इस लिये वेही २० संख्या में मान्य हैं यथा—

> मन्वत्रिविष्णुहारीत—याज्ञवल्क्योशनोऽङ्गिराः ।
> यमापस्तम्बसंवर्त्ताः कात्यायनबृहस्पती ॥ २ ॥
> पराशरव्यासशंख-लिखितादक्षगौतमौ ।
> शातातपोवसिष्ठश्च धर्मशास्त्रप्रवर्त्तकाः ॥ ३ ॥

भा०—मनु, अत्रि, विष्णु, हारीत, याज्ञवल्क्य, उशना, अङ्गिरा, यम, आपस्तम्ब. संवर्त्त, कात्यायन, बृहस्पति, पराशर, व्यास, शंख, लिखित, दक्ष, गौतम, शातातप, वसिष्ठ, इन बीश महर्षियोंके बनाये २० धर्मशास्त्र अर्थात् धर्मशास्त्र विषय वाचक पदसे बीश ग्रंथ लिये जावेंगे। चार वेदोंके साथ चार उपवेद भी आजावेंगे तब चार वेदकी ११३१ शाखा, ४ उपवेद सब शाखाओंके ११३१ ब्राह्मण ग्रन्थ, १०० उपनिषद् इस प्रकार वेदशब्दसे २३६६ दो हजार तीन सौ छासठ ग्रन्थ समझिये। अब रहे वेदके छः अङ्ग सो—एक पिङ्गल, सूर्य सिद्धान्तादि १८ ज्योतिष, ३ व्याकरण १२ निरुक्त. निघण्टु, प्रातिशाख्यनाम से प्रसिद्ध ११३१ शिक्षादिग्रन्थ, ११३१ गृह्यसूत्र तथा ११३१ श्रौतसूत्र ये छहों अङ्गों के ३४२९ तीन हजार चार सौ उनतीस ग्रन्थ हुए। इस प्रकार ३८ पुराण, ४ न्याय, २ मीमांसा, २० धर्मशास्त्र २३६६ वेद और ३४२९ वेदांग सनातनधर्म महामण्डलके माननीय ये सब ग्रंथ ५८५९ पांच हजार आठसौ उनसठ हुए। यद्यपि ग्रंथ संख्या और भी खोजने विचारने पर कुछ अधिक ही निकलना संभव है क्योंकि कुछ मान्य ग्रंथ अवश्य छूट होंगे तथापि मानना होगा कि

इतनेके कम नहीं हैं अर्थात् कमसे कम सनातनधर्मके मान्य ग्रंथोंकी संख्या ५८६० है। इन ग्रन्थोंके भाष्य टीका परिशिष्टादि पृथक् रहे जानो। यवनराज्यादिके समय इनमेंसे हजारों ही ग्रन्थ ऐसे नष्ट करदिये जिनका मिलना भी अब दुर्लभ होगया है तथापि सब विषयोंके ग्रन्थ मिलते हैं इस कारण विद्या और धर्मसम्बंधी सब काम चलसकता है ॥

( प्रश्न २ ) मान्य ग्रन्थोंमें सभी स्वतःप्रमाण हैं, कि खास २ यदि खास २ हैं तो कौन २ उनके नाम बताइये ॥

(उत्तर २) मान्य ग्रन्थोंमें सभी स्वतःप्रमाण नहीं हैं। यदि विषयमात्रकेनाम से कहो, मानो तो यह भी कह सकते हैं कि चार वेद ही स्वतः प्रमाण हैं परन्तु चार वेद कहनेसे ही २३६६ ग्रन्थ समझे जावेंगे। आ०समाजी लोग चार वेद कहनेसे चार ही पुस्तक मान बैठे हैं सो यह उनका मत सब ऋषियोंके मन्तव्यसे विरुद्ध है। यदि वे लोग शाखाओंको वेद नहीं मानना चाहते तो जिनको वे चार वेद मान बैठे हैं वे भी शाकल वाजसनेयादि शाखा ही हैं तब आ० समाजीमतमें कोई भी पुस्तक वेद नहीं ठहर सकता। पूर्व मीमांसा में जो जैमिनि मुनिने कहा है कि—

**विरोधेत्वनपेक्ष्यं स्यादसतिह्यनुमानम् ॥ ४ ॥**

भावार्थ--श्रुति स्मृतिमें विरोध हो तो स्मृति पुराणादिका कथन नहीं माना जायगा, और विरोध न हो अर्थात् स्मृति पुराणादिमें कही बात वेद में नहीं दीखती वा नहीं मिलती तो स्मृति पुराणादिका वह लेख त्याज्य नहीं होगा किन्तु यह अनुमान किया जायगा कि वेदमें इसका मूल अवश्य होगा क्योंकि जैसे कार्यको देखकर कारणका अनुमान होता है कि जो घास आदि उत्पन्न हुए दीखते हैं वे अवश्य किसी अपने मूलबीजसे उत्पन्न हुए हैं वैसे ही स्मृति पुराणके वे २ शिष्टसिद्धसंमत लेख कि जिनका मूल वेदमें नहीं मिलता अपने किसी अप्रसिद्ध गूढ़ वेदाशयरूप मूलसे निकले हैं। महर्षि जैमिनिके इस सिद्धान्तको सनातनधर्म महामण्डलके सभी हिन्दू मानते हैं। पर आ० समाजी इस सिद्धान्तको नहीं मानते किन्तु वे कहते हैं कि जो बात वेदमें नहीं हो तथा अन्य ग्रन्थोंमें लिखी हो उसीको वे लोग वेद विरुद्ध कह बैठते हैं। सो यह जैमिनि मुनिके विचार मीमांसासे भी विरुद्ध है क्योंकि जैसे वेदमें लिखा है कि प्रातःकाल सन्ध्या करे, और स्मृति तथा पुराणमें लिखा हो कि प्रातःकाल संध्या न करे तो यह कथन वेद विरुद्ध होगा, और स्मृति पुराण में लिखा हो कि मध्याह्नमें भी संध्या करे तो मध्याह्नकी संध्या वेदोक्त मा-

तःसंध्याका खण्डन करने वाली न होनेसे वेदानुकूल मानी जायगी। तथा सामान्य विशेष कथनोंमें भी विरोध नहीं माना जाता, सामान्य कथन है कि नित्य संध्या करे और स्मृति पुराणादिमें कोई लिखे कि सूतक के समय संध्या न करे तो इस कथनसे भी नित्य संध्याका खण्डन नहीं होता इससे यह कथन भी वेद विरुद्ध नहीं। अभिप्राय यह निकला कि यद्यपि स्मृति पुराणादि ग्रन्थ स्वतः प्रमाण नहीं हैं तथापि जो २ विचार वेदमें साक्षात् नहीं लिखे और स्मृति पुराणादिमें विस्तारसे लिखे हैं वे सब वेद विरुद्ध न होनेके कारण वेदानुकूल होनेसे स्वतः प्रमाण हैं इससे स्मृति पुराणादिका भी किसी अंशमें स्वतः प्रमाण होना सिद्ध है परन्तु सर्वांश में वेद ही स्वतः प्रमाण है॥

( प्रश्न-३ ) हिन्दुओंकी शाखा, अर्थात् जैनी, नानक पन्थी, कबीरपन्थी, दादूपन्थी, नारायणी, शैव, शाक्त, वैष्णव, वाममार्गी, दयानन्दी, पौराणिक, इनमें कौन२ सनातन धर्मी हैं जो हों उनके नाम॥

( उत्तर ३ ) इस प्रश्नका अभिप्राय यह जाना जाता है कि सनातन धर्मी कौन २ कहे वा माने जावेंगे अर्थात् सनातन धर्मी हिन्दुओंमें जैनी आदि किन २ का परिगणन होना उचित है। इसका संक्षेपसे समाधान यह है कि यद्यपि सनातनधर्मका मैदान बड़ा लम्बा चौड़ा है इसी कारण उसके भीतर अनेक परस्पर विरुद्ध मत मतान्तर भी किसी अभिप्रायको लेकर आसकते हैं तथापि सर्वांशोंमें उन मतोंका समावेश सनातन हिन्दुधर्ममें नहीं माना जायगा। जैसे मनु० अ० ४—

येनास्यपितरोयाता येनयाताःपितामहाः।
तेनयायात्सतांमार्गं तेनगच्छन्नरिष्यते॥

भा०—जिस मार्गसे जिसके पूर्वज वाप दादे चलते आये हों उसी सत्पुरुषोंके मार्गसे चले यही सदाचार है। जैसे क्षत्रिय वैश्यका काम दान लेना सामान्य कर नहीं तो पूर्वजोंके शास्त्रानुकूल मार्गपर चलते हुए क्षत्रिय वैश्य अबभी दान न लेवें। परन्तु विवाहमें क्षत्रिय वैश्यभी कन्याका दाम लेते आये हैं इससे अब भी लेते जावें। जिसके पूर्वज जिस नाम रूप वाले देवता की वा ईश्वरकी उपासना करते रहे हैं उसको उसी नाम रूपात्मक देवता की पूजा उपासना करनी चाहिये। इसी अभिप्रायको लेकर अनेक संप्रदाय चल गये हैं। सो यदि एक ही परमेश्वरको अनेक नाम रूपोंमें माना जाय तो

सम्प्रदाय भेद होने पर भी एकेश्वरकी उपासना होनेसे संप्रदायोंमें विरोध नहीं रह सकता किन्तु एकदेशी भेदवादके विचारोंसे ही विरोध फैला करता है। इस लिये पक्के वा अच्छे अथवा ठीक २ पूरे सनातनधर्मी वेही हैं कि (एकं सद्विप्रा बहुधा वदन्ति०) जो वेदके इस मन्त्रोक्त सिद्धान्तके अनुसार विष्णु, नारायण, शिव, शक्ति, गणेश, सूर्य नारायणादि देवोंमें भेद नहीं मानते किन्तु ये सब नाम तथा रूपके कल्पित भेद हैं वास्तवमें इन सब नाम रूपोंका लक्ष्यार्थ एक ही परमात्मा है,उसको चाहे जिस नाम रूपसे कहो मानो। वेदादि शास्त्रोंका यही अटल सिद्धान्त है। यह तो सामान्य सर्वदेशी उत्तर है। इसीके अनुसार सनातन धर्मके उक्त अटल मन्तव्यको जो २ जैनादि जहां तक ठीक २ जानता मानता वा तदनुसार आचरण करता है वह वैसा ही न्यूनाधिक सनातनधर्मी हो सकता है॥

अब विशेष समाधान दिखाते हैं। यद्यपि सनातन धर्मके (अर्हन्नित्यथ जैनशासनरताः) मन्तव्यानुसार जैन धर्मी लोग आस्तिक होकर सनातन धर्मकी किसी शाखामें आ सकते हैं। पर यह सनातन धर्मी लोगोंकी उदार दृष्टि है किन्तु जैन संप्रदायी लोग ऐसा नहीं मानते कि परमात्माका ही एक नाम रूप अर्हन् देव हमारा उपास्य है। जैनोंके मतमें नित्य सनातन सृष्टि कर्त्ता कोई ईश्वर है ही नहीं इस कारण वास्तवमें वे अपने सिद्धान्तानुसार नास्तिक हैं तथा सनातन धर्मके सब देवताओंकी अत्यन्त निन्दा इनके ग्रन्थोंमें भरी पड़ी है इससे जैन लोग सनातनधर्मी नहीं हो सकते। परन्तु इनका चाल चलन व्यवहार विशेषकर हिन्दुओंसे मिलनेके कारण वा हिन्दुस्थानके ही निवासी होनेसे इनको हिन्दु कह सकते हैं॥

नानक कबीर दादू ये सब महात्मा ज्ञानी विरक्त हुए, संसारी कामोंकी कहीं २ निन्दा इन लोगोंने की सो ठीक ही है इससे नानक जी आदि तो पक्के सनातन धर्मी हिन्दु थे परन्तु उनके शिष्यलोग सर्वांशमें पक्के सनातनधर्मी नहीं हैं। क्योंकि उनके अनेक आचार विचार श्रुति स्मृतिसे विरुद्ध मनमाने हो गये हैं। तथापि जैनोंकी अपेक्षा नानकपन्थी आदि विशेष आस्तिक और सनातनधर्मके अनुकूल होनेसे हिन्दुओंकी शाखामें माने जावेंगे। तथा नारायणी शैव शाक्त वैष्णव पूर्वोक्त सिद्धान्तके अनुसार एकही परमात्माके नारायणादि नाम रूप मानने वाले हों तो पक्के वा पूरे सनातन धर्मी कहे जा सकते हैं।

पर ऐसा नहीं है किन्तु इन नाम रूपोंके भेदसे एक ईश्वरमें भी वे लोग विरोध वा भेद मानते हैं तो वे उतना ही सनातन धर्मके मन्तव्यसे विरुद्ध हैं। तथापि ये लोग विष्णु शिवादिके भक्त होनेसे सनातनी हिन्दुओंकी शाखामें रहेंगे। वाम मार्गी तथा दयानन्दी मत अधिकांश वेद विरुद्ध हैं तथापि इनमें कोई २ धर्मांश तथा ऊपरी चाल चलन हिन्दुओंका सा होनेके कारण हिन्दुओंकी शाखामें माने जावेंगे पर सनातन धर्मी ये नहीं माने जावेंगे। तथा पुराण तो सनातनधर्मके उत्तम पुस्तक हैं इससे उनको पढ़ने मानने वाले पौराणिक तो अन्योंसे अच्छे पक्के तथा पूरे सनातनधर्मी हिन्दु माने जावेंगे॥

शेष आगे

## सनातनधर्म प्रतिनिधि सभा ॥

सब महाशयोंको विदित होचुका है कि सनातनधर्मकी रक्षा और पुष्टि के लिये जैसा उद्योग तथा विचार होना आवश्यक है वैसा देशभरमें कहींभी नहीं होरहा है। और अच्छे २ विचारशील सनातनधर्मके प्रेमी लोगोंको यह भी ठीक २ निश्चित होचुका है कि सनातनधर्म ही एक ऐसा अटूट अकाट्य प्रबल सर्वदेशी धर्म है कि जिसकी छायामें आये विना किसी भी मनुष्यजाति का कदापि कल्याण नहीं हो सकता। जरमन देशके संस्कृत पढ़े अनेक लोगों ने सब प्रकारका बहुत आन्दोलन करके अन्तमें यह निश्चय करलिया है कि दुनियांभरमें सबसे अधिक सुख प्राप्तिका जो मार्ग है वह भारतवर्षकी वेदान्त विद्यारूप अद्वैत सिद्धान्त है इसी सिद्धान्तके पेटमें ईश्वर परमात्मा भगवान् की प्राप्तिका साधन कर्मकाण्ड और उपासना काण्डरूप मूर्त्तिपूजा अवतारादिका मानना रूप सनातनधर्म विद्यमान है। अमरीका वाली थियोसोफीकल सोसायटी भी हिन्दुधर्मको ही सबसे ऊंचा आसन दे रही है। बहुदर्शी दीर्घदर्शी लोगोंके ध्यानमें यह बात भी ठीक २ जंचगई है कि देशकी उन्नति वा जातिकी उन्नति अथवा भारत वर्षी लोगोंके दुःखोंकी निवृत्ति हो कर इनको सुख की प्राप्ति होनेके लिये सनातन धर्म ही सबसे मुख्य साधनहै

जबकि मनुष्यके सुधारके लिये ऐसा कोई भी उद्योग नहीं जो धर्मसे संबन्ध न रखता हो, जब कि संसार परमार्थ में ऐसा कोई भी सुख नहीं कि जो धर्मके द्वारा प्राप्त न होसकता हो तो यदि भारत वर्षकी सार्वजनिक सभा (कांग्रेस) के ध्यानमें कहीं यह बात जंच जाती कि गर्म वा नर्म सभी दल

लोग जो कुछ अभीष्ट सिद्ध करना चाहते हैं उसकी सिद्धि सनातनधर्मका संशोधन तथा उसकी रक्षा और पुष्टिका शक्तिभर पूर्ण उद्योग करने से सुगमताके साथ हो सकती है तो वे लोग अवश्य इस उपाय का अवलम्बन करते। सो यदि वे लोग किसी भी कारण इस ओर ध्यान नहीं देवें तो भी सनातन धर्मसभाओं में जो २ सनातनधर्मके विशेष प्रेमी हों उन सब महाशयोंसे हमारा विशेष निवेदन है कि अपने तथा आगे होने वाले अपने सन्तानोंके कल्याणार्थ सनातनधर्मकी रक्षा और पुष्टिके लिये यथाशक्ति परिश्रम कीजिये। उसकी रीति यह है कि प्रथम तो भिन्न २ प्रत्येक प्रान्तमें जितनी सनातनधर्म सभा हों उन प्रत्येकमेंसे एक २ अच्छा योग्य धर्मानुरागी पुरुष प्रतिनिधि नियत किया जावे। उन सब प्रतिनिधियोंकी एक प्रान्तिक सनातनधर्म प्रतिनिधि सभा हो। उसका किसी प्रधान नगरमें एक दफ़र हो कमसे कम वहां उक्त सभाके तीन अधिकारी हों। वह प्रान्तिक प्रतिनिधि सभा अपने प्रान्तभरमें सनातनधर्मकी रक्षा और पुष्टिका पूर्ण उद्योग करे जहां २ सभा न हों वहां २ उपदेशकों द्वारा नयी २ सनातनधर्मसभा नियत करावे। और स्थापित हुई सभाओंका नियमसे चलनेका उद्योग करे। उस प्रान्त भरके लिये अपेक्षित उपदेशकोंका प्रबन्ध भी यही प्रान्तिक प्रतिनिधि करे प्रत्येक प्रतिनिधिके लिये एकसे ही नियम बनकर सर्वानुमति से पास किये जावें उन्हींके अनुसार सब प्रतिनिधियोंके काम चलें॥

इन सब प्रान्तिक सनातनधर्म प्रतिनिधिसभाओंमें से अच्छे २ पांच २ वा दश २ योग्य पुरुष छांटकर एक सार्वदेशिक सनातनधर्म प्रतिनिधिसभा बने। इन प्रान्तिक प्रतिनिधिसभाओंके दो २ भाग हों, एक २ भागतो धर्म सम्बन्धी कामोंका ठीक २ प्रबन्ध करावे चलवावे तथा द्वितीय भाग सर्व मान्य अच्छे समझदार विद्वानोंका हो जो कि वेदादिशास्त्रानुकूल विवादास्पद धर्मांशोंकी अच्छी सर्वग्राह्य व्यवस्था नियत करे। इसीके अनुसार सार्वदेशिक सनातनधर्म प्रतिनिधि सभाके भी दो भाग हों। सबसे अधिक विचारणीय विषयोंका विचार सार्वदेशिक प्रतिनिधिमें हो जाने पर वह विषय निर्विकल्प सर्वमान्य समझाजाय कसरतरायसे कर्त्तव्यका निश्चय किया जाय। और दोनों प्रकारकी प्रतिनिधिसभाओंके मेम्बर तथा अधिकारी प्रति वर्ष बदले जावें भलें ही कोई पूर्वाधिकारी फिरसे अधिकारी हो जावे। धर्म सम्बन्धी अंशोंके विरोध मेटकर सब धर्मकी व्यवस्था बांधना सभाका मुख्य काम होगा। नियमादि का विचार आगे २ लिखेंगे॥ इति शम्—

# निराकार और साकारवाद ।

## श्रीमार्कण्डेय प्रसाद भट्टाचार्य्य लखनऊ लिखित

पाठकगण ! पूर्वोक्त वचनोंसे जान पड़ता है कि हिन्दू दर्शन शास्त्रके अनुसार मन, सूक्ष्म पञ्चमहाभूत रचित एक जड़ इन्द्रिय है । वह आत्मा नहीं है, अतएव उसका आकार भी अवश्य ही है । तुम मनके जाननेका विचार करो तो देखोगे कि तुम केवल बहिर्जगत्के सब चित्रोंको नवीन प्रकारसे सजाते हो ( Thinking means sorting and arranging the imgaes of external world ) इस मनके गुण, १ चिन्ता वा ज्ञान ( thought or knowledge ) २ अनुभव ( feelings ) एवं ३ इच्छा ( willing ) ये सब साकार हैं या निराकार हैं? हम कहते हैं कि साकार हैं । यदि कहो "साकार कैसे हैं?", तो उसके उत्तर में यह कहा जासक्ता है कि यदि 'ज्ञानका अर्थ ज्ञानेन्द्रिय ( चक्षु इन्द्रिय आदि ) समझा जावे तो इन्द्रियां जड़ पदार्थ हैं; जड़ पदार्थ होनेसे मन साकार ही होगा । अथवा 'ज्ञान' का अर्थ 'ज्ञानकी क्रिया' समझाजावे तो भी कोई हानि नहीं है । कर्त्ता, करणकी सहायता लेकर विषय विशेषमें क्रिया करता है । जैसे दर्शन ( देखना ) एक क्रिया है 'दर्शन' कहनेसे पहले देखनेवाला, दर्शनेन्द्रिय और रूप—इन वस्तुओंका होना, मानना पड़ेगा; क्योंकि क्रिया स्वयं अपना साक्षी नहीं होसक्ती । क्रियाका साक्षी उसका कर्ता होता है । अतएव ज्ञानका अर्थ ज्ञानकी क्रिया माननेसे हमलोग वाह्य जगत् के चित्रके सिवाय और कुछ नहीं समझ सक्ते । किसी २ आधुनिक यूरोपियन् दार्शनिक पण्डितका मत यह है कि हम लोगोंके ज्ञानसे (Perception orknowledge ) स्वतन्त्र वाह्यजगत्की कोई सत्ता नहीं है । हम लोगोंके ज्ञानके अस्तित्व से हम लोगोंके निकट वाह्यजगत्का अस्तित्व है अध्यापक Bain कहते हैं कि:—

There is no such thing known as a tree wholly detached from perception, anb we can speak only of what we know ( Mental and Moral Science, page 97 ).

अर्थात् हम लोगोंके ज्ञानसे स्वतन्त्र वृक्षनामक कोई पदार्थ हम लोग नहीं जानते हैं एवं हम लोग जो जानते हैं उसीको कह सकते हैं । स्पष्ट बात यह है कि बेनूसाहबके मतमें हम लोगोंका सब प्रकारका ज्ञान इन्द्रियानुभूति ( Sensation ) और शारीरिक अनुभूति ( muscular feeling ) से उत्पन्न हुआ है । * पुनः जड़ जगत् ( Sensation ) † की सहायता विना शरीर

*Mental and Moral Science, Bk. II, Chap VI.

( † ) A sensation is defined as the mental impression, feeling or

सिवाय जड़ वस्तु ( muscular feeling ) ‡ की उत्पत्ति हो नहीं सकती ! अतएव उनके मतमें हमारा ज्ञान साकार और चाहे निराकार हो परन्तु इस साकार जड़ जगत् और साकार शरीरके विना उत्पन्न नहीं हो सकता । ज्ञान यदि निराकार हो तो वह निश्चय ही साकारजगत्[1]के ऊपर प्रतिष्ठित है । अतएव देखते हैं कि गुण वाचक ( abstract ) वस्तुका ज्ञान प्राप्त करने में जाति वाचक ( concrete ) वस्तुका ज्ञान रहना चाहिये नहीं तो चिन्ता नहीं हो सकती । जैसे वृक्षके विना वृक्षत्वकी चिन्ता नहीं हो सकती * इस कारण यदि गुणवाचक पदार्थको निराकार कहें तो उसका ज्ञान, साकार जातिवाचकके ज्ञानपर निर्भर है—यह प्रमाणित होता है । तब इस जड़ जगत्में ईश्वरका ज्ञान, या तो जातिवाचक वस्तुसे सम्बन्ध रखता है और या गुणवाचक वस्तुसे सम्बंध रखता है—यह मानना पड़ेगा । किन्तु ये दोनों प्रकारके ज्ञान साकार हैं ॥ अपूर्ण

conscious state, resulting from the action of *external things* on some part of the body, called on that account" sensative" *ibid* p. 27- ( The italics are ours ) .

‡ "The muscular feeling agree with the sensations of the senses in being primary sources of feeling and of knowledge, localized in a peculiar set of organs," page 13.

(1) Our own body is a part of our object experience, page 200.

* "Hence abstraction does not properly consist in the mental separation of one property of a thing from the other properties- — as in thinking of the roundness of the moon apart from the lumie' nosity and apparent magnitude, *such a separation is impracticabl no ene can think* of a circle without colour and a definite size.

"Neither can we have a mental conception of any property abstracted from all others; we cannot conceive a circle except of some colour and some size; we cannot conceive justice except by thinking of just action"—

Bain' s Mental and Moral Science, pp 177-180. एतद्भिन्न Hobb' es, Locke, Berkelep, Hume, Dugald, Stewart, Thomas Brown, Hamilton, James Mill इस मतका समर्थन करते हैं । बाहुल्यके ध्यानसे उन लोगोंका मत उद्धृत नहीं किया । Bain' s Mental and Moral Science का परिशिष्ट देखो ॥

## (विधवोद्वाहसमीक्षा)।

ननु विधवानां नास्ति चेत्पुनर्विवाहाधिकारस्तर्हि विदाराणामपि पुनरुपयमनाधिकारो नैव भवितुमर्हेत्तर्हि समदृक् परमात्मोभयत्र भिन्नदृष्टिर्भवेन्नवा द्वयोर्हानिलाभयोस्तेन वैशिष्ट्यं पश्याम इति चेन्मैवं वाचि परमेश्वरो हि यथा कर्मैव फलं दिशतीति न वैषम्यमज्ञापि यथानिसर्गमधिकारं परात्मानमन्तरेण न कोपि सर्वेभ्यो दद्यात् ॥ निसर्गवैचित्र्ये कर्मैव कारणं सर्वे हि जीवात्मानो नूनं प्राग्भवकर्मणाऽपूर्वदेहेन्द्रियनिसर्गादिभिर्भवान्तरे संसीयन्ते सा चेयं व्यवस्था यौक्तिकी वैदिकसम्मता च ॥ स्त्रीपुंसयोः सुतरां भेद उक्तप्रकारेण मिट्टएयाऽशौचनिर्दयत्वं च स्त्रीणां दोषाः स्वभावजा इत्यादिना प्रदर्शितः ॥ नैसर्गिकदोषेण निर्दयत्वादिना पतिघातादिकं न कुर्वीरन्निति न ताः पुनर्विवाहेऽधिक्रियन्ते न च तत्सन्तत्या पितॄणामुद्धार इतोऽपि न तत्र ताः कृताधिकाराः ॥

पूर्वमुपेक्षितोऽपि न विरतो वालोऽनुकम्पनीय इति किञ्चिल्लिख्यते अत्र लिख्यते किं कोऽपि वालादितर इति वदेदज्ञानाद्व्यभिचारे प्रायश्चित्तमिति ज्ञानात्परदाररतस्य न पापमिति किं कृतविवाहाव्यभिचारिण्यो न कुर्वन्ति भ्रूणहत्यां वाल दीर्घदृष्ट्या संसारगतिं पश्य ॥ जारजौ कुण्डगोलकौ किं भवन्मते न गर्हणीयौ भवेतां भवेतां-चेत्किंकारणान्तरान्वेषणप्रयासेन । उदीर्णवैरस्योद्वहस्वेत्यर्थो न भवेद्रागप्राप्ते विधेरनौचित्याच्च विवाहविधावुक्तं विधवावेदनं क्वचिदित्याप्तवाक्यविरोधाच्चेति दिक् ॥ अधुनापि बहवः साधवो मूलफलैर्वपुषः स्थितिं लभमाना बालेन न दृश्यन्ते चेदत्र कस्य दोषः । प्रवाहतो नित्ये जगति बम्भ्रम्यमाणानां संसारिणामनेकवारं दाम्पत्यादिकं जातं भविष्यच्चेत्यत्र युक्तियुक्तेपि वालाः संशेरत एवेति किमत्र चित्रम् ॥ तदानीं रागस्यानुदितत्वादित्यस्यानुदितरागाया एव वैधो विवाह इति तस्याशयं बालः कथं बुध्येत ॥ नारदवचनेन सर्वथा ह्यसमाप्तसमग्रविवाहानामेव पुनरुद्वाहो दर्शितो भवति न ह्यन्यासामसन्दिग्धाक्षतयोनित्वं सङ्कुच्छत इत्यपि तत्र बीजं बोध्यम् ॥ किं रघूणां धर्ममर्यादा नान्यैर्ग्राह्या, यदि भवत्पूर्वजैः केनचित्कारणेन नानुसृता सा भवद्भिस्तत्र सुपुत्रैर्नानुसरणीया किम् ?॥ सखे किमेतावता महाज्ञानेन पण्डितवर्य्यभीमसेनादीन् जेतुं प्रक्रमसे अहो मोहस्य माहात्म्यं शल्यो जेष्यति पाण्डवान् ॥

त्रयोदशवर्षस्य षष्ठभागाङ्के वेदप्रकाशे विद्यावाचस्पत्युपाधिसाधुना य-न्मुद्रापितं तद्यापालरमणीयम्। तथाहि भगवता वासुदेवेन "जन्मकर्म च मे दि-व्यमेवं यो वेत्ति तत्त्वतः। मम देहे गुडाकेशेत्यादिना सशरीरत्वमात्मनो दर्शि-तम्॥ किन्तु तस्य स्यान्मूर्त्तत्वमिति प्रलपता तेन स्वमतोपष्टम्भकत्वेन "करण-वच्चेन्न भोगादिभ्य इति २। २।४०। वेदान्तसूत्रमुपन्यस्तं तत्र तदाशयं पुष्णाति तत्र हि भाष्यकारेण शङ्करस्वामिना "लोकदर्शनानु सारेणेति" दर्शयतेति स्फु-टीकृतं न जातु परमेश्वरो जीववत्कर्म्माधीनः परवान् कर्मफलानि भोक्तुं शरीर मादत्त इति॥ किन्त्वधिष्ठानमन्तरेण यथा जीवो न शक्तो किमपि कर्त्तुं न त-थेश्वरोधिष्ठानमपेक्षत इति तेन विनापि स सर्वं जगत्स्रष्टुं संहर्त्तुं च शक्त इति न तस्य सुखदुःखे भवतः॥ परास्य शक्तिरिति न तत्र सुखदुःखं प्रभवतीति भावः। लीलाविग्रहवत्त्वं तु भक्तोद्धारफलकं न प्रत्याख्यायते तथाहि पश्यान्त-रादित्याधिकरणेऽन्तस्तद्धर्म्मोपदेशादिति सूत्रेऽवतारितां छान्दोग्यश्रुतिं, सा चेयम्॥ य एषोन्तरादित्ये हिरण्मयः पुरुषो दृश्यते हिरण्यश्मश्रुर्हिरण्यकेश आप्रणखात्सर्वएवसुवर्णस्तस्य यथा कप्यासं पुण्डरीकमेवमक्षिणी तस्योदिति नाम स एष सर्वेभ्यः पाप्मभ्य उदितइति॥ तुलस्यादिरामो न जाने किमर्थं पुलकायमानाय लेखायतेसः। दिशत्यात्मपत्रे वृथवावकाशम्। विचार्य्यैव कार्य्यं युवाभ्यां हितं वाम्॥

शङ्का—यदि विधवाओंको फिर विवाहका अधिकार नहीं तो रण्डुवोंको भी वह अधिकार न होना चाहिये, क्योंकि समदृष्टि परमात्मा स्त्री, पुरुष, दोनों में विषम दृष्टि नहीं हो सकता है। अर्थात् यदि परमेश्वर एक के लिये पुन-र्विवाहका अधिकार दे और एक को न दे तो विषमता रूप दोष होता है॥ और न पुनर्विवाह में दोनों के नफे नुक्सान में फरक देखते हैं॥ समाधान, ऐसा मत कहो परमेश्वर कर्मानुसार ही फल देता है इस लिये विषमता का दोष नहीं मानना चाहिये सबको आदत के मुताबिक परमात्माके सिवाय कोई नहीं दे सकता है॥ निसर्ग (आदत) के भेदमें कर्म ही कारण है। सबही जीव पहिले जन्मके कर्मसे अपूर्व देह, इन्द्रिय, निसर्ग, आदिसे जन्मान्तरमें बांधे जाते हैं वह यह व्यवस्था युक्तियुक्त और वैदिक लोकों की मानी हुई है॥ उक्त प्रकारसे स्त्री पुरुषमें बड़ा भेद सिद्ध ही है अशौच, निर्दयता आदि दोष स्त्रियोंके स्वभावसे होते हैं इस प्रकारसे दर्शाया गया है॥

नैसर्गिक निर्दयता आदिसे पतिघातादि न करने पावें इस लिये विधवाओंके लिये पुनर्विवाहका अधिकार नहीं दिया गया है। और उनके सन्तानसे पितरोंका उद्धार नहीं हो सकता है इस लिये भी उनको पुनर्विवाह का अधिकार नहीं दिया गया है॥ इस लेखसे यह भी समझ लिया जावे कि पुरुष पहिली विवाहितासे सन्तानके न होनेसे पितृगण की शुद्धिके निमित्त अर्थात् केवल सन्तान के निमित्त पुनर्विवाह शास्त्राज्ञानुसार कर सकता है। स्त्री नहीं, यदि विधवा अपने पुनर्विवाह से सन्तति करे तो उस कुसन्तानसे पितरोंका उद्धार नहीं किन्तु सुतराम् अवनति भाव सिद्ध होता है॥ यदि कहीं निमित्तान्तर से अन्यथा प्रतीति होतो वह सर्वत्र ग्राह्य वा मान्य नहीं॥

बालभाव से शास्त्राशयको विना जाने हर कुछ लिखना उचित नहीं "लोकदर्शनानुसारेण" इस शङ्कराचार्य्यके भाष्यसे स्पष्ट किया गया है कि जीवकी तरह कर्माधीन वा पराधीन हो कर्मफल भोगनेके लिये परमेश्वर कभी शरीरको नहीं ग्रहण करता है। किन्तु जैसे जीव अधिष्ठान के विना कुछ नहीं कर सकता वैसे ईश्वर अधिष्ठानकी अपेक्षा नहीं करता है। अधिष्ठानके विना भी वह सारे संसारके रचने, संहार करने, के लिये समर्थ है॥ इस कारण उसको सुख दुःख, नहीं होते हैं॥ भक्तोद्धारके लिये लीला विग्रहवत्ता का प्रत्याख्यान नहीं किया जाता है। अन्तरादित्याधिकरण में "अन्तस्तद्धर्म्मोपदेशात्" इस सूत्रमें अवतारित छान्दोग्य श्रुतिको देखो। यएषोन्तरादित्ये० जो यह आदित्य मण्डलान्तर्गत, प्रकाशमान परमशोभित दाढ़ी, मोंछ, केश, वाला नखसेलेकर वा नख पर्य्यन्त सुन्दर वर्ण वाला लालनेत्र वाला पुरुष है उसका नाम उत् है क्योंकि वह यह सब पापों से उद्गत है॥ शेष फिर

गोविन्दराम शर्मा नाहन

आ०स० भा० ६ अङ्क १० पृ० ४७५ से आगे

## वेदान्त विषय

( प्रश्न )—स्वप्न असत्य है, क्योंकि पहले अर्थात् जाग्रदवस्थामें था नहीं और पीछे भी नींद टूटने पर रहता नहीं इस लिये मिथ्या ही है, क्योंकि उसको थोड़ी बुद्धि वालेभी समझ सकते हैं कि जिसके आदि अन्तमें कुछ नहीं होता वह असत्य है, परन्तु जाग्रत् अवस्था कैसे असत्य होसकती है?

( उ० ) हे भाई जरा विचार करके देखो, तो स्वयं आप समझ जायंगे

कि जैसा स्वप्न वैसाही जाग्रत् दोनों भ्रम मात्र हैं, देखोः—यह भी पहले अर्थात् स्वप्नावस्थामें प्रगट नहीं रहता, और फिर सो जाने पर कुछ नहीं रहता, क्योंकि स्वप्नही सत्य सा विदित होता है और कुछ नहीं भासता इस लिये जाग्रदवस्था भी आदि अन्त शून्य होनेसे स्वप्नके समान असत्य है ॥

पाठक महाशयोंको स्मरण होगा कि हम गतांकोंमें यह सिद्ध कर चुकेहैं कि ब्रह्मही जगत् का अभिन्न निमित्तोपादान कारण है, अर्थात् कारण ब्रह्म-कार्य जगत्से कुछभी भिन्न नहीं, तो यहां कारण कार्यसे अभिन्न होनेके सबब "जगत् कार्यही नहीं है" यह कहनेमें कुछभी दोष नहीं, तो जब कि जगत् कार्यही नहीं तो इसका कारण कहांसे हो सकता है इसलिये जगत् अकारण है यह सिद्ध हुआ अकारण होनेसे मिथ्या है, भ्रमसे सत्य प्रतीत होता है जैसे—रज्जुमें सर्प, सीपीमें चांदी, झाड़ीमें भूत, धूपमें मृगतृष्णा नदी, और ग्रामोफोनमें मनुष्यके गानेका भ्रम होजाता है, परन्तु वास्तवमें रज्जू, सीपी, झाड़ी, धूप, और ग्रामोफोन बाजामात्र है, उसी प्रकार ब्रह्ममें जगत् भ्रमसे प्रतीत होता है वास्तवमें एक ब्रह्मही है अर्थात् ब्रह्मसे जगत् न हुआ था न होवेगा एक सत्ताही सर्वत्र विद्यमान है उससे भिन्न दूसरा कुछ नहीं ॥

नेह नानास्ति किंचन ॥ कठो० अ० २ । वल्ली४ मं०११॥

इससे भी यही सिद्ध होता है कि ब्रह्मके सिवाय जगत्में दूसरा कुछ नहीं है ॥ (प्र०)—पहले आपने कहा है कि ब्रह्म जगत् अभिन्न निमित्तोपादान कारण है फिर कहते हैं कि इसका कारण कोई नहीं, तो इसमें कौनसा वचन सत्य माना जाय ॥

( उ० ) दोनों एकही बात है जैसे किसीने प्रश्न किया कि रामका मालिक कौन है, दूसरेने उत्तर दिया कि रामका मालिक राम ही है, तो राम का मालिक राम ही है या रामका मालिक कोई नहीं दोनों एकही बात है. अर्थात् रामका मालिक रामसे अभिन्न है । उसी प्रकार जगत्का ब्रह्म अभिन्न कारण है या जगत् अकारण है दोनों एकही बात है, भेद कुछ नहीं, और मैंने जो ब्रह्मको अभिन्न कारण सिद्ध किया है उसका तात्पर्य यही है कि जगत् अकारण है । और कारण नहीं तो जगत् कभी सत्य प्रमाणित नहीं हो सकता ॥

कारणाभावात्कार्याभावः । वैशेषिक अ० १ । आ०२ । सू०१॥

अर्थ—कारणके न होनेसे कार्य्य भी नहीं होता । इसलिये सब जगत् मिथ्या वो भ्रममात्र है यह सिद्ध हुआ ॥

( प्र० ) जबकि कार्य जगत असत् है तो कारण ब्रह्मभी असत्य सिद्ध होगा तो ब्रह्मको किस प्रकार सत्य सिद्ध कीजियेगा ॥

( उ० ) जिस परब्रह्मकी सत्यतासे यह असत्य जगत् भी सत्यसा प्रतीत हो रहा है वह ब्रह्म असत्य नहीं हो सकता, किन्तु जगत् ही असत्य है । जैसे जिस रज्जूकी सत्यतासे असत्य सर्प भी सत्यसा प्रतीत होता है वह रज्जू असत्य नहीं, क्योंकि विना रज्जूके सर्पका प्रतीत होना सर्वथा असम्भव है ॥

नतुकार्याभावात्कारणाभावः ॥ वैशेषि० अ०१ । आ०२ । सू०२

कार्य्यके अभावसे कारणका अभाव नहीं होता इसलिये जगत्के असत्य होनेसे क्या ब्रह्म भी असत्य हो सकता है ? कदापि नहीं ॥

दो०—अहो जगत् यह झूंठ है, हम जानत थे सांच । जरत रहेउं पहिं याहिमें, विषम जगतके आंच ॥१॥ अब जानेउं यह झूंठ है, सकल जगत व्यवहार । शिवकुमार सब छांड़िके, भजुरे मन ओंकार ॥ २ ॥ व्यवहार मांहि यह सब जगत्, सांचैं मोहि लखाय । धर्मदृष्टिसे सत्य है, बोधदृष्टिसे नाहिं । देखत में सब सांच है, बूझे सकल बिलाहिं ॥ ४॥ जैसे चिपटी भूमि है, देखत मांहि सुझाय । नहिं चिपटी यह गोल है, विद्या मोंहि जनाय ॥ ५ ॥ ( शेष फिर ॥

भवदीय शिवकुमार शर्मा जगन्नाथपूर ( गोरखपूर )

( शिवाष्टक )

असारेसंसारे विषमविषपारे परिलुठन् ।
महादुःखागारे विपदगणभारेऽनित्रिषमे ॥
अहोगौरीनाथ त्रिपुरहरशंभोपशुपते !!
समायातश्चाहं तवपदसरोजेहिशरणम् ॥ १ ॥
भवत्तुल्यस्त्राताऽसुरसुर गुरोनैवविदितो
नमत्तुल्योदीनः स्वजनधनहीनोऽल्पमतिकः ॥
अहोगौरीनाथ त्रिपुरहर शंभोपशुपते ।
समायातश्चाहं तवपदसरोजेहिशरणम् ॥ २ ॥
स्वभक्तौसक्तांस्त्वं प्रणयसितदाकोऽत्रमहिमा ।
ह्यभक्तान्मन्दान् वामृडयसितदाऽतीवगरिमा ॥

अहोगौरीनाथ त्रिपुरहर शंभोपशुपते ।
समायातश्चाहं तवपदसरोजेहिशरणम् ॥ ३ ॥
वरार्थानांदाता नचखलु भवत्तुल्यइतरः ।
वृकंत्राणंलंकाधिप मुखमहोऽभाष्टवरदः ॥
अहोगौरीनाथ त्रिपुरहर शंभोपशुपते ।
समायातश्चाहं तवपदसरोजेहिशरणम् ॥ ४ ॥
नरादेवादैत्या उरगतुरगास्याश्चजगति ।
यदैश्वर्यंयातास्तदपि भवतैवाहितमलम् ॥
अहोगौरीनाथ त्रिपुरहर शंभोपशुपते ।
समायातश्चाहं तवपदसरोजेहिशरणम् ॥ ५ ॥
अतःशंभोशूलिन् शिवहरमृडेशानगिरिश ।
जपन्तिस्वर्देवाखिभवनगुरो नामभवतः ॥
अहोगौरीनाथ त्रिपुरहर शंभोपशुपते ।
समायातश्चाहं तवपदसरोजेहिशरणम् ॥ ६ ॥
कदालक्ष्येवाचं शिवशिवरटन्तींनिजमुखे ।
कदावामच्चित्तं तवपदसरोजेहिमधुपम् ॥
अहोगौरीनाथ त्रिपुरहरशंभो पशुपते ।
समायोतश्चाहं तवपदसरोजेहिशरणम् ॥ ७ ॥
कदाद्रक्ष्येस्वान्तं हरहरहराधिषण्यमनिशं ।
कदावास्वात्मानं शिवशिवशिवोहंनइतरः ॥
अहोगौरीनाथ त्रिपुरहर शंभोपशुपते ।
समायातश्चाहं तवपदसरोजे हिशरणम् ॥ ८
शंभोःप्रीतिकरं शिवाष्टकमिदं चोंकारदत्तेनय-
ल्लोकानांसमभोष्टदं शिखरिणीवृत्तेनगुंफीकृतम् ॥
पुत्रान्पौत्रसमुच्चयादिसुखदं धर्मार्थकामादिदं ।
भक्त्यानित्यपठन्नरोहिलभते शैवंपदंशाश्वतम् ॥ ९ ॥

विद्यारत्नोपाधि मण्डित—ओंकारदत्त शर्मा छावनी नीमच ( मालवा )

## वर्णव्यवस्था ॥

( शिष्य ) वर्ण शब्द कैसे सिद्ध होता है और उसका अर्थ क्या है ( गुरु ) वर्ण शब्द ( वृञ् वरणे स्वादि० उभयप० से० ) (वृञ् आवरणे चुरा० ) ( वा वृञ् वरणे ) क्र्या० धातुस्तस्मात् " कृवृजृसिद्रुपन्यनिस्वपिभ्यो नित्" – वृणोति व्रियते वा वारयति वा वृणाति वा स वर्णः – ( वर्ण – वर्णक्रियाविस्तारगुणवचनेषु चु० ) ( वर्ण वर्णने चु० ) ( वर्ण प्रेरणे चु० ) वा ( वर्णयतीति वर्णः चकारान्तोऽजन्तो वा ) उक्त धातुओंसे पूर्व लेखानुसार व्याकरणकी रीतिसे सिद्ध होता है और वर्ण शब्द के बहुत अर्थ हैं तुम अपना प्रयोजन कहो क्या पूछना चाहते हो – ( शि० ) क्या ब्राह्मणादि जातिको भी वर्ण कहते हैं ? ( गु० ) हां उक्त पूर्वरीतिसे वर्ण – ब्राह्मणादि जातिका वाचक है – ( शि० ) इसमें क्या प्रमाण है ? ( गु० ) उणादि० ३ पा० १० सू० से जो पाणिनि महर्षिने बनाया है सिद्ध होता है जिसका पर्याय ब्राह्मणादि ( ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्र जाति ) लिखा है – (शि०) क्या वर्ण और जातिका एकही अर्थ है ? (गु०) हां दोनों शब्दोंका एकही अर्थ है – ( शि० ) किस प्रमाणसे ? ( गु० ) वर्णानामानुपूर्व्येण २ । २ । ३४ सूत्रस्य वार्त्तिकम् । वर्णानामानुपूर्व्येण पूर्वनिपातो भवतीति वक्तव्यम् – ब्राह्मणक्षत्रियविट्शूद्राः । महाभा० पृ० १६२ । जातिरप्राणिनाम् २ । ४ । ६ अष्टा० अप्राणिनामिति किम् – ब्राह्मणक्षत्रियविट्शूद्राः । जातेरस्त्रीविषयादयोपधात् – अष्टा० ४ । १ । ६३ । अयोपधादिति किमर्थम् । इभ्या, क्षत्रिया – महाभा० ४ । १ । २ पृ० ६७ । राज्ञोऽपत्ये जातिग्रहणम् । राज्ञोऽपत्ये जातिग्रहणं कर्त्तव्यम् । राजन्यो नाम जातिः । पृ० १२६ महाभा० अजाद्यतष्टाप् ४ । १ । ४ अष्टा० शूद्राचामहत्पूर्वा शूद्राचामहत्पूर्वेति वक्तव्यम् – शूद्रा । अमहत्पूर्वेति किमर्थम् । महाशूद्रीजातिः । जातिरिति वक्तव्यम् । महाभाष्ये पृ०२९ ब्राह्मोऽजातौ ६ । ४ । १७१ ब्राह्मस्याजातौ लोपार्थं वचनं क्रियते । अपत्य इति निवृत्तम् । तत्राप्राप्तविधाने प्राप्तप्रतिषेधः । तत्राप्राप्तस्य टिलोपस्य विधाने प्राप्तस्य प्रतिषेधो वक्तव्यः – ब्राह्मणाः । महाभाष्ये पृ० ३६२ देखो " अल्पाच्तरम् " इस सूत्रके वार्त्तिकमें " वर्ण " शब्दके अर्थमें ब्राह्मण क्षत्रियादि जातियोंका उदाहरण महाभाष्यकार पतञ्जलि महर्षि ने दिया है और "जातिरप्राणिनाम् " इत्यादि सूत्र वार्त्तिक और महाभाष्य द्वारा पाणिनि, कात्यायन और पतञ्जलि महर्षियोंने " जाति " शब्दके अर्थमें ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्र वर्णोंको उदाहरणद्वारा बतलाया है। यदि वर्ण और जाति इन

दोनों शब्दोंका एकही अर्थ न होता तो महर्षि लोग ऐसा क्यों लिखते ? (शि०) जाति शब्द कैसे सिद्ध होता है और उसका क्या अर्थ है ? ( गु० ) जनी प्रादुर्भावे दिवा० धातुस्तस्मात्--स्त्रियांक्तिन् अष्टा० अ० ३ । ३ । ९४ इति क्तिन् जननं जातिः । इस व्याकरणकी रीतिसे जाति शब्द सिद्ध होता है जिसका अर्थ जन्म है ( शि० ) जातिका अर्थ जन्म है तो क्या जातिका सम्बन्ध शरीरसे है ( गु० ) हां जातिका शरीरसे सम्बन्ध है तभी तो "आविष्टलिङ्गाजातिर्यल्लिङ्गमुपादाय प्रवर्त्तते उत्पत्तिप्रभृत्याविनाशान्न तल्लिङ्गं जहाति--महाभाष्य १ । २ । २ । पृ० ५१३। ऐसा महाभाष्यकार पतञ्जलि महर्षिने लिखा है कि आविष्ट लिङ्गा जाति है अर्थात् जिस लिङ्गको ग्रहण करके प्रवृत्त होती है उत्पत्तिसे लेकर विनाश तक उस लिङ्ग को नहीं छोड़ती अर्थात् उत्पत्तिमें जो जाति होती है वही मरण पर्य्यन्त बनी रहती है इससे स्पष्ट है कि जातिका सम्बन्ध शरीरसे है । शेष पुनः

## श्रीमान् राजा फ़तहसिंह वर्म्मा ( चन्द्र ) पुंवाया-हिन्दीवालोंसे अपील ॥

गत १९ जूनके "भारतमित्रमें" स्वर्गवासी आयुर्वेद महोपाध्याय पण्डित शङ्करदाजी शास्त्रीपदेका चित्र और चरित्र प्रकाशित हुआ है । उसमें शास्त्रीजीके कार्योंका वर्णन कर कहा गया है कि उनके हिन्दीके एकमात्र वैद्यकपत्र 'सद्वैद्यकौस्तुभका' अब प्रकाशित होते रहना कठिन है । तब साथ ही उपाय बतलाया गया है कि "वह पत्र स्वर्गवासी बरांवाधिपति राय महावीर प्रसाद नारायणसिंह बहादुरके स्मारकमें निकलता है; और उनके सुयोग्य पुत्र राय बहादुर राघवप्रसाद नारायणसिंह बहादुर तथा भतीजे कुमार शरयूप्रसाद नारायणसिंह महोदय भी शास्त्रीजीके पूर्ण सहायक हैं । यदि चाहें तो उक्त महोदय हिन्दीके इस एकमात्र वैद्यकपत्रको जारी रख सकते हैं ।"

अवश्य ही उक्त रायबहादुर महोदय और कुमार साहबका इस ओर ध्यान आकर्षित हुआ होगा; और उनकी सुकीर्ति चाहने वाले उनके मन्त्री महोदय इस उचित विषयकी पूर्तिके लिये उन्हें सलाह भी देंगे । कुमार सरयूप्रसाद महोदय स्वयं आयुर्वेदके जानकार तथा प्रेमी हैं और रायबहादुर महोदय अपने सुयोग्य पिता महोदयके कार्यानुगामी और हिन्दीके सच्चे हितैषी हैं । तब उनके दरबारसे इस विषयकी समाधानकारक व्यवस्था होनेकी ही सम्भावना है । किन्तु इस बीचमें हम हिन्दी वालोंसे भी एक अपील क-

रना चाहते हैं। और सार्वजनिक कामके लिये प्रत्येक मनुष्यको ऐसी अपील करनेका हक़ है ॥

उक्त रायबहादुर महोदय कदाचित् कुछ न कुछ प्रबन्ध करेंगे; किन्तु यदि मान लिया जाय कि वे सहायता न करें तो क्या एक परभाषाभाषी, हिन्दीहितैषी, नागरीप्रचारक और राष्ट्रभाषा प्रेमीके निकाले हुए पत्रको (जिससे यथार्थमें हिन्दीवालों का हित हो सकता है) योंही बन्द हो जाने देना चाहिये? किसी पत्रको सहायताकी आवश्यता कब पड़ती है? नगद रुपये देनेवाले समुचित ग्राहकोंके अभावमें ही न? शास्त्रीजी हिम्मतवर और सामर्थ्य वाले थे; इससे वे अपने पत्रोंको (केवल हिन्दीके ही पत्रोंको मराठीके पत्रोंको नहीं; क्योंकि मराठीमें दाम देने वाले ग्राहकोंका उन्हें कभी अभाव नहीं रहता था।) मुफ़ भी बांट सकते थे। किन्तु क्या एक हिन्दीहितैषीके स्मारकमें जो पत्र चलाया जाय उसके लिये पांच सौ ग्राहक भी नहीं मिलने चाहिये? क्या हिन्दी संसारके वैद्योंकी दशा इतनी गिरी हुई है कि वे वैद्यक विषयक सामयिक चर्चा करनेके लिये वैद्यकके नये पुराने विषयोंका ऊहापोह करनेके लिये एक पत्रके चलानेमें सहायता पहुंचाना—उसके ग्राहक बन जाना-तक नहीं चाहते? क्या हिन्दी पाठक अपनी आरोग्यताके लिये इतने लापरवाह हैं कि आरोग्य रक्षाके नियम बताने वाले एक मासिकपत्रको खरीद कर स्वास्थ्य रक्षा करनेमें दत्तचित्त होना नहीं चाहते? भले ही वे रोगोंसे ग्रसित रहें, भलेही लापरवाहीमें फंसे हुए वे हीनवीर्य और क्षीणकाय होकर भारतको निर्बल बनाते रहें; किन्तु उन्हें थोड़ी सावधानीसे आरोग्यता सुधारना पसन्द नहीं है? क्या वाहियात भद्दे उपन्यास और तोते मैनेके किस्सोंसे भी वैद्यककी बातें गयी बीती हैं कि उन्हें पढ़नेके लिये हिन्दी पाठकोंको अवकाश नहीं है?॥

यदि यह सब कुछ नहीं है तो हम जानना चाहते हैं कि शास्त्रीजीके साथ किनकी सहानुभूति है? और उनके "सद्वैद्य कौस्तुभ" मासिक पत्रके कौन कौन महाशय ग्राहक होना चाहते हैं? ग्राहक होनेकी इच्छा रखने वाले महाशय हमारे पास प्रयागराज महौषधालयमें अपना पता भेजकर ग्राहकोंके रजिस्टरमें नाम दर्ज करावें। आशा है थोड़ेही समयमें पांचसौ ग्राहकोंकी लिस्ट पूरी हो जावेगी। स्मरण रखना चाहिये कि शास्त्रीजीका वैकुण्ठवास प्रयागमें आयुर्वेद विद्यापीठका हिन्दीविभाग, आयुर्वेद विद्यापीठकी आर्या-

र्त शाखा और प्रयागसे सद्वैद्यकौस्तुभ प्रकाशित करनेकी व्यवस्था करतेही करते हुआ है; इस लिये इन कामोंकी पूर्तिके बारेमें उनके आत्माको विशेष चिन्ता होगी और इनके पूर्ण होनेमें उनके आत्माको शान्ति मिलेगी। इस लिये अपनी भाषाके एक उपकारी पुरुषके आत्माको शान्ति पहुंचाना प्रत्येक हिन्दी हितैषीका पवित्र कर्तव्य है। इस लिये यदि यह अपील छूछी न गयी: यदि इस प्रकार पर ध्यान देकर हिन्दी वालोंने उदारता पूर्वक सद्वैद्यकौस्तुभके ग्राहक बनना स्वीकार किया तो हम अपना अहोभाग्य समझेंगे और बहुत शीघ्र सद्वैद्य कौस्तुभ निकलवाने का प्रयत्न करेंगे।

आयुर्वेद विद्यापीठकी आर्यावर्त शाखा प्रयागराज महौषधालय

दारागञ्ज—प्रयाग।

गोविन्दराज दिनकरदाजी शास्त्री पदे।

जगन्नाथप्रसाद शुक्ल।

## कूर्माचलीय सनातनधर्मसभा॥

कूर्माचलमें वैदिक कर्मकाण्ड संस्कारोंका अब भी यथायोग्य अच्छा प्रचार है। चातुर्वर्ण्य सनातन धर्मी हैं अलमोड़ा इस प्रदेशकी प्राचीन राजधानी है। इस नगरमें पं० रघुबरदत्त त्रिपाठीजी और पं० अनन्तराम पांड़जीके अनुरोधसे भीनताल निवासी पं० रामदत्त ज्योर्विदजीके ३ अगस्तसे १७ दिन तक सनातनधर्म, पुरोहित सुधार, मूर्त्तिपूजा, पुराण प्रतिपादन श्राद्धादि विषयों पर बद्रीश्वर मन्दिरमें विविध व्याख्यान हुए, सभापतिका आसन श्रीमान् आनरेरी मजिष्ट्रेट पं० जईदत्त जोशी डिपटी कलक्टर साहबने ग्रहण किया। एक दिन पं० गोपालदत्त जोशीजी बी० ए० जजसाहब भी सभापति हुये। इस सभामें नगरके अनेक प्रतिष्ठित सज्जन ग्रेजुएट, वकील, डिपटी कलक्टर उपस्थित होते थे। वर्षात होने पर भी श्रोताओंकी संख्या दिन २ बढ़ती ही रही विशेषकर पं० लक्ष्मीदत्त जोशी रईस पं० जईदत्त जोशी सिरस्तेदार साहब, पं० रघुवरदत्त जोशी डिपटी कलक्टर साहब, पं० गोपालदत्त जोशी वकील साहब पं० जईदत्त जोशीजी तहसीलदार साहब पं० हरीराम त्रिपाठी बी० ए० पं० मुरलीधर जोशीजी मुन्शीसदानन्द सनवाल सम्पादक अलमोड़ा अखबार इत्यादि सज्जनोंका उत्साह सराहनीयथा अन्तिम दिवस पं० लीलानन्द जोशी जी सिरस्तेदार साहब कमिश्नरीके आजानेसे विशेष हर्ष हुआ॥

"कूर्माचलीय सनातनधर्मसभा नामकी धर्मसभा यहां स्थापित हुई है"॥

पुरोहित सुधारके लिये एक क्लास संस्कृत पाठशालामें खोला गया जिसमें पुरोहित ब्राह्मणोंको कर्मकाण्डकी शिक्षा दी जायगी। पं० अनन्तराम पांडेजीके पुत्र पं० दयाधरने जिसकी अवस्था लगभग १३ । १४ वर्षकी है आरम्भमें अन्तिम दिवस छोटीसी वक्तृता दी मधुर वाणी बालककी सुनकर सब प्रसन्न हुए पं० अर्द्धदत्त जोशी डिपटी साहबको सभापति एवं पं० गोपालदत्त जोशी वकील साहबको मंत्री धर्मसभाका नियुक्त किया गया है ॥

ज्योतिष चमत्कार समीक्षाकी रचनासे सन्तुष्ट हो और आजके व्याख्यान सुनकर अलमोड़ा निवासी भद्रपुरुषोंने "महोपदेशक" का एक स्वर्ण पदक ( मेडिल ) पं० रामदत्तजी ज्योतिर्विदको अर्पण किया। श्री ५ राजा आनन्द सिंहजी अलमोड़ा नरेशजीने हस्ताक्षरयुक्त एक मानपत्रभी पण्डितजीको दिया है॥

आशा है आगेकी उन्नति सभाकी दिन २ अच्छी होगी पं० रघुवरदत्त त्रिपाठी धर्मोपदेशक महासभा प्रयाग और पं० अनन्तराम पांडेजी धर्मोपदेशक महामण्डल अलमोड़ा नगरके स्थायी धर्मवक्ता नियुक्त हुये हैं ॥

## समाचारावली।

मैनपुरी—गत २५ । २६ जुलाईको यहांपर बढ़ई जातिका निर्णय करने के लिये एक बड़ी सभा हुई थी, उक्त तारीखोंमें मथुरास्थ पं० बाबूराम शर्मा महोपदेशक तथा वृन्दावन निवासी पं० दुर्गादत्तजी विद्यारत्न और अमृतसर से पं० रलियाराम एडीटर सनातनधर्म प्रचारक सभामें सम्मिलित होनेके लिये पधारे थे और झांसीसे शिवनारायण ओझा मैथिल गौड़ नामक एक बढ़ई जातिका उपदेशक भी आयाथा ता० २५ को त्वष्टा जाति मीमांसापर पं० बाबूराम शर्माका व्याख्यान हुआ, आपने धर्मशास्त्रोंके अनेकों प्रमाणोंसे सिद्ध किया कि बढ़ई ब्राह्मण नहीं हैं और कहा कि धर्मशास्त्रोंके प्रमाणोंसे सिद्ध है कि वर्णसंकरोंमें अनुलोमज और प्रतिलोमज भेदोंसे बढ़ई दो तरहके हैं अनुलोमज बढ़ई वह हैं जो कि क्षत्रियवीर्यसे वैश्याक्षेत्रमें उत्पन्न हुआ है। और क्षत्रियवीर्यसे ब्राह्मणीक्षेत्रमें जो उत्पन्न हुआ है अथवा दर्जीके वीर्यसे ब्राह्मणीक्षेत्रमें उत्पन्न हुआ है इत्यादि प्रतिलोमज हैं अगर तुम्हारे पास अनुलोमज होनेका कोई मजबूत प्रमाण है और धरेजा वगैरह निन्द्य कर्म नहीं करते तब तुम अवश्य द्विज सिद्ध हो सकते हो उस हालतमें यज्ञोपवीत भी विहित है अन्यथा नहीं, पं० दुर्गादत्त जी शास्त्रीने भी इसी कथनकी पुष्टि की ता० २३ को प्रथम आर्यसमाजी बढ़ई उपदेशक शिवनारायणका व्याख्यान हुआ उसने विश्वकर्मवंश निर्णय नामके छपे ग्रन्थोंसे श्लोकादि सुनाकर यह सिद्ध

करना चाहा कि हमारे भाई ब्राह्मण हैं विश्वकर्मा ब्राह्मण था हम बृहस्पति के भानजे हैं परन्तु अन्तमें उसका पराजय हुआ और आजके अन्तिम समय पं० रलियारामजीने इस विषयपर अपनी सम्मति दूसरे दिन देनेके लिये कहा तदनुसार पं० बाबूराम शर्म्मा और पं० दुर्गादत्त जी शास्त्री चलेगये ता० २५ और २६ को श्रीमान् पं० सीतारामजी चतुर्वेदी तथा श्रीमान् पं० बच्चनलाल जी सभापति हुए थे सुनागया है कि ता० २१ को पं० रलियारामने अपने व्याख्यानमें इङ्गित चेष्टित द्वारा बढ़ई जातिको ब्राह्मण भी साबित किया जो हो यह कृति सनातनधर्मके विरुद्ध है, व्याख्यानोंका प्रभाव अच्छा हुआ और करीब ३०० बढ़इयों का समूह आर्यसमाजी होनेसे बचगया ॥

श्रीस्वामी आलाराम सागर संन्यासीजीने कलकत्तेमें सनातनधर्मके विविध विषयोंपर १५ व्याख्यान दिये आर्यसमाजी मतकी वेदविरुद्धता अच्छी तरह दिखाई गई आर्यसमाजियोंने भी हाहा हूहू करनेके लिये रुद्रदत्त वरुआ धामपुर निवासी तथा पं० प्रयागदत्त ( जिनकी संस्कृतज्ञताकी कदर पाठक गताङ्क ब्राह्मणसर्वस्वके इन्दौरके वृत्तान्तमें जान चुके हैं ) को बुला लियाथा पर स्वामीजीके सामने उक्त दोनों आर्य्यम्मन्योंकी क्या पेश जा सकती थी साथ ही स्वामीजीके शिष्य पं० रुद्रदत्त मिश्रने भी मूर्त्तिपूजा विषयको इस गम्भीरतासे सिद्ध किया कि श्रोतागण वाह वाह करने लगे। वहांसे चलकर स्वामी जी जगन्नाथपुरीमें दर्शन करके रांची पहुंचे । और ४ व्याख्यान रांचीमें दिये रांचीसे चलकर स्वामीजी करवी जि० बांदामें पहुंचे और ३ व्याख्यान वहांपर भी दिये वहांसे चलकर स्वामीजी महोबा पहुंचे । यहांपर एक गोशाला स्थापित है, स्वामीजीने गोशालाकी वृद्धिकी और १ संस्कृत पाठशाला स्थापित कराई, इस संस्कृत पाठशालाके लिये स्थानीय रईस श्रीमान् शिवचरनलाल भगवानदासने २५०१) रु० पाठशालाके मकान तथा पुस्तकोंके व्ययार्थ दिये और बाजारमें भी कटौतीका प्रबन्ध करदिया अब स्वामीजी बांदा होतेहुए मुगल सराय गये हैं ॥

बीकानेर—यहां बीकानेरमें इन दिनों बहुतही आनन्द है क्योंकि "आवण बीकानेर" इस जनरवसे इन दिनोंकी उत्तमता तो थी ही परन्तु विशेष आनन्द इस बातका है कि यहां पर व्याख्यानरत्न पं० श्रीधर जी शर्मा महोपदेशक श्रीभारतधर्म महामण्डल और मृदुभाषी शास्त्री किशोरीवल्लभ जी का आगमन हुआ है शास्त्री जी के तो भाषण पहिलेही हुए थे परन्तु व्याख्यान

रत्न पं० श्रीधर जीके भाषण " सनातनधर्मका महत्व" इस विषय पर बड़ाही असरकारक हुआ हम उक्त विद्वानोंको जैसे दो श्रावण हैं वैसेही समझते हैं आशा है यहांकी प्रजा जो प्रमादग्रस्त है आपके भाषणोंसे लाभ उठावेगी॥

प्रियपाठकमहोदयाः? वर्त्तते किल मत्सविधे सर्वजनीनम्, औपकायनीयं धर्मशास्त्रम् 'निर्णयोद्धार श्चेत्येतदतिप्राचीनप्रबन्धरत्नद्वितयम्। परन्तु कालगतेर्विषमतया प्रबन्धद्वयस्यातिप्राचीनतया चोच्छिन्नप्रायाण्यक्षराणि प्रतिपृष्ठमित्यतो येषां सहृदयानां सन्निधावेतत्प्रबन्धद्वयमेकं वा भवेत्तेऽवश्यं तत्प्रेरणेनाशु मामनुगृह्णासुर्दद्युश्च साहाय्यमित्यभ्यर्थ्यते साञ्जलिबन्धम्। मन्मनः सङ्कल्पस्तु केवलं प्रबन्धद्वयप्रकाशायैव विशेषस्तु पत्रादिनाऽवबोद्धव्यो पत्रादिकन्तु पदव्या मोतीलालशर्मानागर हाथरससिटी जि० अलीगढ़, इत्यत्रप्रेर्यमिति सर्वमनवद्यम् ॥

## ॥ शुभसूचना ॥

मेरी इच्छा है कि, धर्म्मशालाओंकी नामावली छपवाकर सर्वसाधारण की सेवामें उपस्थित करूं। इस नामावलीको निकालनेका अभिप्राय यह है कि, सभी तीर्थयात्री, तथा परदेश यात्रियोंको सहजमें उनका पता लग जायगा और धर्म्मशाला बनवानेके श्रद्धालु लोगोंकी श्रद्धा भी जहां धर्म्मशाला नहीं हैं वहां बनवानेकी होगी ॥

अतएव सर्व सज्जनोंसे प्रार्थना है कि अपने ग्राम तथा शहरकी धर्म्मशालाओंका और उनके बनवाने वालोंका नाम तथा रेलवे स्टेशन है तो उससे कितनी दूरी पर वह धर्म्मशाला है इत्यादि व्यौरा लिखकर मेरे पास भेजनेकी कृपा करें ॥

**भगवती प्रसाद दारूका, नं० १२ मल्लिक ष्ट्रीट, कलकत्ता ॥**

आर्यसमाजियोंका वायकाट--बड़े हर्षकी बात है कि सनातन धर्म सभाओंमें आर्यसमाजियोंका वहिष्कार सम्बन्धी जो प्रस्ताव बहुत दिनोंसे उठ रहा था उसे कलकत्ता ब्राह्मणसभाने पूराकर दिखाया, आर्यसमाजियोंसे सब तरहका सम्बन्ध त्याग करनेकी बात कुछ नई नहीं है इस कार्यका श्रीगणेश हमारे हिन्दू भाई कई वर्ष पूर्वसे करते आते हैं स्वर्गीय बा० रामकृष्णवर्म्मा काशीवासी इस विषयके प्रत्यक्ष आदर्श होगये हैं एक वारकी घटना है कि उनके पास एक समाजी वैठा था उसी समय उनका नौकर पीनेके लिये उसी फर्श पर जल ले आया। इस पर बाबू साहब ने नौकरको झिड़क कर जल फिंकवा दिया और पूछने पर साफ कह दिया कि जिस फर्शपर

समाजी बैठा है उस फर्शपर हम जल ग्रहण नहीं कर सके और वास्तवमें दयानन्दियोंको बहिष्कार करनेकी आवश्यक्ता कदापि न पड़ती यदि वे दोगलोंकी सृष्टि बढ़ाकर हिन्दुओंकी वंश विशुद्धताको सदाके लिये कलङ्कित करने अथच अस्तित्व मेटनेके लिये तय्यार न होते यह प्रस्ताव कलकत्तेकी ब्राह्मण सभा तथा सनातन धर्मावलम्बीय अग्रवाल सभामें बहुत दिनों से उठ रहा था गत ७ अगस्तको कलकत्तेकी ब्राह्मण सभाने आर्यसमाजियोंको जातिच्युत कर दिया और प्रतिज्ञाकी कि आजसे हम आर्यसमाजियोंसे खानपान तथा रोटी बेटी आदि किसी तरहका सम्पर्क नहीं रक्खेंगे इसी विषयको पुष्ट करनेके लिये अधिक श्रावण बदी १२ गुरुवारकी रात्रिको ८॥ बजे मारवाड़ी ब्राह्मणोंकी भी एक सभा हुई अनुमान ५०० ब्राह्मणोंके सन्मुख पं० द्वारिकादासजी ने प्रस्ताव किया कि जो आर्यसमाजी हम ब्राह्मणोंको पोप स्वार्थी आदि शब्दोंसे पुकारते हैं जो हमारे परम शत्रु हैं उन विरुद्धाचरण करने वाले दयानन्द मतानुयायियोंके साथ हम ब्राह्मणगण खान पान आदिका व्यवहार छोड़दें इसका अनुमोदन पं० रामप्रताप त्रिवेदीने और समर्थन पं० भूरालाल मिश्रने किया सर्व सम्मतिसे प्रस्ताव स्वीकृत हुआ और सैकड़ों ब्राह्मणोंने प्रतिज्ञापत्र पर हस्ताक्षर कर आर्यसमाजियोंको बहिष्कार दण्ड दिया ॥

इसी विषय पर विशेष आन्दोलन करनेके लिये सनातन धर्मावलम्बीय अग्रवाल सभाका एक विशेष अधिवेशन गत बुधवार अधिक श्रावण बदी १३ को रात्रिके ८ बजे के उपरान्त हुआ बा० रूड़मल्ल जी गोयनका के प्रस्ताव तथा पं० भूरालाल मिश्रके अनुमोदनसे पं० गोविन्द नारायण जी मिश्रने सभापतिके आसनको सुशोभित किया था, उक्त सभापतिजीने अपनी मनोहर वक्तृताके अन्तमें उपदेश दिया कि विना विलम्ब सनातनधर्मका अस्तित्व और विशुद्धता निश्चल रखनेके लिये समाजियोंका बहिष्कार करना चाहिये। तदनन्तर कुछ काल तक वाद विवाद और तर्क वितर्क होनेके उपरान्त बाबू रूड़मल्लजी गोयनकाने भविष्यमें आर्यसमाजियोंसे रोटी बेटीका व्यवहार त्याग का प्रस्ताव किया और वादानुवादके पश्चात् प्रतिज्ञापत्र पर सब सभ्योंने हस्ताक्षर किये और प्रतिज्ञाकी कि अब आगे किसी आर्यसमाजीके साथ हम लोग किसी तरहका सम्बन्ध नहीं करेंगे। इस तरह कलकत्ते में तीन सभाओंने आर्यसमाजका बायकाट किया और हजारों सनातनधर्मियोंने हस्ताक्षर कर सनातनधर्म में अटल प्रेमका परिचय दिया ॥

धमेड़ा--बुलन्दशहर से पं० बद्रीप्रसाद शर्म्मा लिखते हैं कि मैंने यहांपर १ सर्वजन हितैषी नामक औषधालय खोला है इसमें किसीसे द्रव्य लेकर औषधियां नहीं दी जाती और न औषधि बेंची जाती है केवल धर्मार्थ चिकित्सा होती है जो लोग परोपकारार्थ द्रव्य देना चाहें कोषाध्यक्ष लाला बंशीधर सेठ बुलन्दशहर के पास भेजें ॥

## आर्य्यमित्र और आर्य्यप्रभा ॥

जब से सनातनधर्मसभाओं में आर्य्यसमाजियों के वहिष्कारकी बातउठी है और कलकत्तेकी ब्राह्मणसभा और सनातनधर्मसभाने आर्य्यसमाजियोंको जातिच्युत किया है तबसे उक्त दोनों पत्रोंको सन्निपात का बुखार चढ़ गया है इस बुखार के तूमारमें उक्त दोनों पत्र जामेसे बाहर हो पड़े हैं और तरह २ के आक्षेप हिन्दुओंके ऊपर करने लगे हैं ता० ८ अगस्त का आर्य्य मित्र स्वा० दयानन्द के गाली देनेका भी मण्डन करता हुआ महीधरादि भाष्यकारोंको मद्य मांसका प्रचार करने वाला बतलाता है हम सहयोगीको कहते हैं कि अगर वह मांस और व्यभिचारकी सैर करना चाहे तो पहले सत्यार्थ प्रकाशको देखे और इसके बाद महीधरादि टीकाकारोंको मद्य और व्यभिचारका प्रचारक मय प्रमाणके साबित करे क्योंकि सहयोगीके ही कथनानुसार विना प्रमाणके दावा खारिज हो जाया करताहै ॥

अवकाशाभावसे इस वार अनेक सज्जनोंके लेख न छप सके सम्भव है कि आगामी अङ्कोंमें क्रमशः छप सकें। प्रेरितलेखोंके लिये नियत स्थानसे अधिक हम न दे सकेंगे ॥

ज्योतिषी की मृत्यु—कानपुर के प्रसिद्ध ज्योतिषी पं० रामनारायण योग शास्त्री (जिन्होंने वर्षफलमें भूकम्प आदि होना बताया था) की मृत्यु होगई आप समाचार पत्रोंमें भविष्यद्वाणी छपवाया करते थे दूर दूर देशोंमें घूम आये थे मृत्यु गत ५ अगस्त को नैनीतालमें हुई ॥

## ॥ चमत्कार समीक्षा ॥

डिप्टी पं० जनार्दनजीके ज्यो० च० का आर्ष प्रमाणोंसे पूर्ण मुंह तोड़ खण्डन तुर्की ब तुर्की जवाब पढ़कर आप हंस पड़ेंगे। डिमाई अठपेजी १३ फार्म १०४ पृष्ठका ग्रन्थ है मू० ॥)

**रामदत्त ज्योतिर्विद भीमताल ( नैनीताल )**

इत्तिलानामा हस्ब दफ़ा १६ एक्ट कोर्ट आफवार्ड्स पश्चिमोत्तरदेश व अवधसन् १८९९ई०

सर्वसाधारण को इत्तिला दी जाती है कि इश्तिहार नम्बरी १०३८/५७६—६७ ता० १५ जुलाई सन् १९०९ ई० और जो गज़ट युक्त प्रदेश ता० १७ जुलाई सन् १९०९ में छपा है यह मशहूर किया गया है कि कोर्ट आफ वार्डने ज़ात व जायदाद राव नरसिंहराव नाबालिग़ वल्द राव बलवन्तसिंह साकिन ज़िला इटावा मालिक इलाक़ा खुद इलाक़ा राव नरसिंह राव का बन्दोबस्त किया था, वज़रिये इस तहरीरके हस्ब दफ़ा १६ एक्ट कोर्ट आफ वार्डस् पश्चिमोत्तर देश व अवध सन् १८९९ ई० इत्तिला दी जाती है कि जिन शख्सोंको मालिक मज़कूर या उसकी जायदाद पर दावा हो जिसमें डिगरियात शामिलहैं हिदायतकी जाती है कि उसको इत्तिला तहरीरी राकिम तारीख़ छपने गज़ट में इस इत्तिलानामा के छः महीनेके अन्दर दे।

दस्तख़त साहब कलक्टर बहादुर—इटावा

नोट—जिन शख्शों को वार्ड या उसकी जायदाद पर दावा हो वज़रिये इस तहरीरके अहकामदो १६—२१ एक्ट कोर्ट आफवार्ड युक्तप्रदेश आगरा व अवध सन् १८९९ ई० की तरफ़ दिलाई जाती है॥

## * विना मूल्य सर्व रोगों की दवा दीजाती है *

## ॥ आयुर्वेदी ऋषी औषधालय सोरों ॥

यह औषधालय एक अर्सेसे नियत है सर्व रोगोंकी हुक्मी दवा यहां पर मिलती हैं यह दवाई किसी धर्मके विरुद्ध नहीं हैं बड़ी शुद्धता पूर्वक जड़ी बूटियों से त्यार की जाती हैं ॥

नियम ( १ ) कस्बे सोरोंके और आस पासके गावोंके बीमार जो हमारे औषधालय पर आवेंगे उनको दवा मुफ़ मिलैगी लेकिन गौ रक्षाके वास्ते एक पैसे से लगाकर जहांतक उनकी शक्ति हो गौरक्षाके दानपात्रमें डालना होगा और बीमारों की नाड़ी भी मुफ़ देखी जावेगी और जो अपने मकान पर लेजाना चाहेंगे उनको फीस २॥) रु० देनी पड़ेगी फिर दोबारा उस बीमारसे नहीं लीजावेगी कि जबतक वह अच्छा न होजावे गौशाला में चन्दादाताओं में जिसका नाम होगा उनसे फीस व दवा कीमत न लेवेंगे। कार्य सिद्ध होने के बाद गौशाला में दान देनेका वायदा लिख कर हमारे दफ्तर में दवासे पहले देवो।

( २ ) और बाहर शहरके कसबा वा गांवों वाले जो दवा बजरिये डाक मंगावेंगे उनको गौरक्षा के वास्ते १) तथा डांक खर्च देना पड़ेगा दवा चाहे जिस कठिन रोग की मंगाओ ॥

( ३ ) हमारे यहां प्लेगवज्र जो क्षणमें प्लेगको नष्ट करता है सौ में ९९ को शर्तिया बचाता है ॥

( ४ ) प्रमेहवज्र जो २० प्रकारके प्रमेहोंको नष्ट करके घोड़ेके बराबर बलवान् कर देता है। प्रमेह २० बीस प्रकार का होता है ॥

( ५ ) नेत्रामृतांजन जो सर्व प्रकारके नेत्र रोग नाश करके गरुड़की सी दृष्टि बना देता है ॥

( ६ ) जिन स्त्रियोंके पुत्र नहीं होते या मरजाते हैं उनको हमारी दवा शर्तिया लाभ देती है ॥

( ७ ) संसार भर में ऐसा कोई रोग नहीं है जो हमारे यहां की औषध सेवन करने से रहजाय ॥

ऋषी औषधालय सोरों पं० रामचरन शर्म्मा अगुणायत वैद्यराज

आयुर्वेदवित् मुहल्ला रामसिंह पोष्ट सोरों जिला एटा ॥

## * इंडियन प्रेस, प्रयाग, को अनुपम हिन्दी-पुस्तकें *

रामचरितमानस—ऐसी सुन्दर और सचित्र रामायण भारतवर्ष भर में आज तक कहीं नहीं छपी। समस्त हिन्दी संसार इसकी प्रशंसा कर रहा है। इस में कोई ८० चित्र हैं। मू० ८) था, पर "सरस्वती" के ग्राहकों को ४) ही में और अन्य ग्राहकोंको ५) में कुछ दिन तक दी जायगी।

जापानदर्पण—इस में जापान का कुल हाल सरल हिन्दी भाषा में लिखा गया है। इसके पढ़ने से जापान का भूगोल, आचरण, शिक्षा उत्सव, धर्म व्यापार, राजा, प्रजा, सेना और इतिहास आदि अनेक बातों का हाल मालूम हो जाता है। मू० १)

जर्मनी का इतिहास—जर्मनी देश का रत्ती रत्ती हाल जानना हो तो इसे ज़रूर पढ़िये। आजकल ऐसी पुस्तकों की हिन्दी में बड़ी ज़रूरत है। मूल्य।=)

अर्थशास्त्रप्रवेशिका—भारत जैसे निर्धन देश को सम्पत्ति शास्त्र के ज्ञान की बड़ी ज़रूरत है। सम्पत्ति शास्त्र के मूल सिद्धान्तों का वर्णन इस पुस्तक में बड़ी खूबी के साथ किया गया है। मूल्य।)

हिन्दी भाषा की उत्पत्ति—हिन्दी की उत्पत्ति का तो पूरा वर्णन इस में है ही, पर और कितनी ही भाषाओं का विचार भी इस में अच्छी तरह किया गया है। मूल्य।)

नूतन चरित्र—बड़ा उत्तम उपन्यास है। इसे बा० रत्नचन्द्र बी० ए०, वकील हाईकोर्ट ने बड़ी ललित भाषा में लिखा है। मूल्य १)

कादम्बरी—संस्कृत भाषा के उपन्यासों में कादम्बरी की बड़ी प्रशंसा है। यह उसी का विशुद्ध हिन्दी अनुवाद है। बड़ा बढ़िया उपन्यास है। मूल्य॥)

प्रेमा—यह भी बड़ा रोचक उपन्यास है। इसमें दो सखियों के व्याह की कथा बड़ी खूबी के साथ लिखी गई है। मूल्य ॥=)

धोखे की टट्टी—इस उपन्यास को ज़रूर पढ़िये। देखिये तो कैसी धोखे की टट्टी है। मूल्य० ।=)

बालभारत पहला भाग—बालकों और स्त्रियों के पढ़ने योग्य सीधी भाषामें महाभारतकी कुलकथाका सार मूल्य ॥)

बालभारत दूसरा भाग—महाभारत की बीसियों कथायें बड़ी सीधी भाषा में लिखी गई हैं। मूल्य ॥)

बालरामायण—सीधी बोल चाल की भाषा में 'रामायण' के सातों काण्डों की कथा। क्या बूढ़े, क्या स्त्री और क्या पुरुष सभीकेकामकी पुस्तक है। मूल्य॥)

बालमनुस्मृति—पूरी 'मनुस्मृति' का सरल भाषा में सार, धर्म शिक्षा के लिये बालकों को यह पुस्तक ज़रूर पढ़ानी चाहिये। मू० ।)

मिलने का पता—मैनेजर, इंडियन प्रेस, प्रयाग ॥

## आ०स० मूल्य प्राप्तिस्वीकार ता० ५ फरवरीसे ९ मार्च तक ॥

१४९६ पं० वंशीधर गोरखपुर २।)
१८४४ बा० किशोरीलाल कोटा २।)
१९४५ बा० सालिग्राम तिलहर २।)
१४७५ पं० वल्लभराम मगोरा २।)
१२९६ वैद्यमुन्नालाल हरगजपुर २।)
१५८२ पं० शिवसागरलाल टट्टा २।)
१५६४ पं० भीमदत्त अलमोड़ा २।)
१९४१ बिहारीलाल वैद्य नरसिंहपुर २।)
१९४८ व्रजकिशन जगदीश सूरत २।)
१९४६ हरिवक्स सिंह नौरंगाबाद २।)
८९४ पं० श्यामलाल पटेश्वर २)
१९४९ पं० [illegible] कालपुर २।)
१६४ गोस्वा० रामनारायण अमृतसर १।।)
१९५० पं० गंगाराम [illegible] २।-)
१९५१ पं० ब्रह्मदेव शास्त्री लाहौर २।-)
१५३९ पं० रामभद्र गाज़ीपुर २।)
१४९५ ओहदे रेवतीलाल अहारल २।)
१९५२ रामसुन्दर राय मरैदपा २।)
३१५ ला० हंसराज रवावर २।)
१५६० छिम्मनलाल ठाकुरलाल सूरत २।)
१९५३ साहअमृतराजनैनराजजोधपुर २)
१५९१ ऊमजराम कल्याणजी बलसार २।)
१९५४ पं० श्रीकान्त शंकरगढ़ २।)
८८९ पं० सन्तराम अमृतसर १।-)
१५३३ पं० चिरंजीवलाल मुलाना २≡)
१९५५ बा० नारायणप्रसाद पुकरी २।)
१९५७ चानणदास कहरोड़ २।)
१९५६ पं० ज्योतिप्रसाद नाहन २।)
१३०८ जगद्गुरुशंकराचार्य लुनावाडा २।)
१५९६ महन्त प्रेमदास सूरत २।)
९५२ पं० तुलाराम कर्नाल २।)
१५११ पं० बलदेवप्रसाद सुभावन २।)
१४९७ पं० नत्थूराम नूरमहल २।)
१५६२ हरीशंकर बीर जी मुरबाई २।)
१५६५ बा० जनकधारीसिंह कोविल २।)
५८२ पं० योगी शिवनाथ लाहौर २।)
१४६५ पं० हरिवंशलाल रुहलक २।)
१०९१ माधवकृष्णदेशमुख पूना २।)
११३८ डिप्टी इन्स्पेक्टर प्रयाग १।।)
१९३ पं० भगवान्सहाय वृन्दावन २।-)
९२१ बा० केशवरामनाथजी राजकोट २।)
१४८३ बा० गंगाप्रसाद इन्दौर २।)
१९५९ पं० अमृतलाल अमरावती २।)
१९६० लालचन्दमोतीलालअमरावती २।)
१८८ पं० जौहरीलाल बुलन्दशहर १।।-)
१९६१ पं० देवीप्रसाद बाह २।)
१५५६ पं० भगवद्दत्त अमरोहा २।)
११६७ पं० तुलाराम बिसाहू १।।-)
१५९ पं० बालगोविन्द आरा २।)
१९६३ मुकद्दम बलदीपसिंह रायपुर २।)
१९६४ पं० मुरलीधर अरिंग २।)
१५३८ बा० गुलजारीलाल कायमगंज २।)
१४३८ गिरधारीलाल शिवराम हैदराबाद २।)
१५६१ मांगीलाल शर्मा कछोरा २।)
१५६५ सेक्रेटरी स० ध० सभा चूरू २।)
१९६६ श्री वासुदेव जी कलकत्ता २।)
१५८९ पं० टेकचन्द खानपुर २।)
१९६७ तुलारामपन्नालालबिलासपुर २।)
९६७ पं० शिवनारायण पिसागन २)
१०२५ पं० जगन्नाथ जी बरवाला १।।)

## पं० ब्रजवल्लभ मिश्र सासनी रचित कुछ उत्तम पुस्तकें

अङ्गरेजी हिन्दी व्यापारिक कोश। यह एक ऐसा व्यापारिक कोश है जो कि अबतक कहीं नहीं छपा था, बड़े २ एम० ए० और बी० ए० भी व्यापारिक शब्दोंको जाननेमें असमर्थ थे पर इस पुस्तकने यह अभाव मेट दिया विशेष कर मारवाड़ी और हिन्दुस्तानी व्यापारियों और विद्यार्थियोंके लिये तो यह अमूल्य रत्न है इसमें A. से लेकर Z. तक अंग्रेजी वर्णमालाके सब अक्षरोंके शब्दक्रम पूर्वक बड़े २ पांच अध्यायोंमें विभक्त किये गये हैं साथही उनका हिन्दी अर्थ भी है छपाई कटाई सब उत्तम मू० १॥) अङ्गरेजी हिन्दीतार शिक्षक—इसमें अंग्रेजी और हिन्दीमें व्यापारसम्बन्धी दैनिक व्यवहार प्राईवेट निजी २००० उपयोगी तारोंका भिन्न भिन्न १० अध्यायोंमें संग्रह किया है। इसको देखकर थोड़ी अंग्रेजी जानने वाला भी उसी प्रकरणको निकाल कर तार लिख सकता है चिकने आर्टपेपर छपी इस पुस्तकका मूल्य १) ही है।

राजशिक्षा—राजाओं राजकुमारों और राजकीय सम्बन्ध रखने वालोंको बड़ी ही उपयोगी है अबतक जो राजकीय छोटे बड़े लाटोंने देशी रजवाड़ों के सम्बन्धमें व्याख्यान दिये हैं उन सबका सारांश भी इसमें मौजूद है मू० १) छन्दोबद्ध अंग्रेजी हिन्दी वचनभाकोश। अंग्रेजी सीखने के लिये सभी हैं, उत्तम पुस्तक है इससे बहुत शब्द अंग्रेजी आ सकती है क्योंकि छन्दोबद्ध होने से सहजहीमें विद्यार्थियोंको कण्ठस्थ हो सकता है मूल्य ॥) केवल आठ आना है त्रिभाषिक व्याकरण शब्दावली—इसमें हिन्दी उर्दू अंग्रेजीमें व्याकरण सम्बन्धी सब शब्दोंकी सूची है इसका आनन्द देखने ही से प्रकट होगा ॥

## ग्राहकोंसे निवेदन।

ब्राह्मणसर्वस्वके पाठकवर्ग महोदय! आपके समक्ष ब्राह्मणसर्वस्वका यह ११ अङ्क उपस्थित होता है इस वारके उपहारमें श्रीमद्भगवद्गीता भाष्य सहित [illegible] ॥।) आनेमें दिया गया है जिन ग्राहकोंने अभी तक इस ६ ट भागकी दक्षिणा नहीं भेजी वे वार्षिक मूल्य सहित उपहार वी०पी० भेजनेकी सूचना दें। अन्यथा १२ वां अङ्क उपहारके विना ही उनकी सेवामें वी० पी० द्वारा भेजा जायगा उसे कृपया स्वीकार कीजिये ॥

## सेनिटरी कान्फ्रेंस बुक।

श्रीमान् जी० जी० सीम० स्क्वायर आई० सी० एस० अण्डर सेक्रेटरी टु, गवर्नमेण्ट यू० पी० द्वारा भेजे हुए सेनिटरी कान्फ्रेन्सके कागजात हमारे पास आये हैं यह पुस्तक उर्दूमें गवर्नमेण्ट प्रेस प्रयागकी छपी है गत वर्ष स्वच्छता के सम्बन्धमें एक कान्फ्रेंस नैनीताल में हुई थी उसमें जो जो नियम पास हुये हैं उन सबका इस पुस्तकमें वर्णन है परन्तु उर्दूभाषा होनेके कारण हम ग्राहकोंको इसका अधिक वृत्तान्त नहीं दे सकते. यदि सेक्रेटरी साहब इसका हिन्दी अनुवाद भेजदें तो हम सहर्ष इसका वृत्तान्त पाठकोंको सुनादें ॥

## ॥ नियमावली ॥

(१) ब्राह्मणसर्वस्व प्रतिमास प्रकाशित होता है ॥

(२) डाकव्यय सहित इसका वार्षिक मू० २।) और नगरके ग्राहकों से २) लिया जाता है ॥

(३) नमूनेकी एकप्रति )॥ का टिकट आने पर विना मू० भेजी जाती है॥

(४) आगामी अङ्क पहुंचजाने तक जो पिछला अंक न पहुंचने की सूचना देंगे उन्हें पिछला अङ्क बिना मू० मिलेगा देर होने पर =) प्रति के हिसाब से लिया जावेगा ॥

(५) राजा रईस लोगों से उनके गौरवार्थ वार्षिक ५)रु० लिया जाता है

(६) लेख, कविता समालोचनाके लिये पुस्तकें और बदलेके पत्र तथा प्रबन्ध सम्बन्धी पत्र और मूल्य वगैरह सब पं० भीमसेन शर्मा इटावा के पते पर भेजना चाहिये ॥

(७) पता अधिक कालके लिये बदलवाना चाहिये थोड़े दिनोंके लिये अपना प्रबन्ध करना चाहिये ॥

(८) विज्ञापन एक पेजसे कम छपाने पर प्रतिलाइन =)॥ तीन मासतक =)। ६ मास तक =) लिया जायगा

(९) एकवार १ पेज पूरा छपने पर ३) तीन मास तक ७) ६ मास तक १२) और १ वर्ष तक छपानेपर २०) होगा॥

(१०) विज्ञापन बटाई ३ मासैतक ५)रु० ६ तक ६) रु० है विज्ञापन पहिले भेजना चाहिये,

## ॥ विषय सूची ॥

जो यह भीतर बाहरसे दो प्रकारका सम्मार्जन है उसकी प्राण उदान रूपसे प्रशंसा दिखाते हैं कि ( इतीव वाऽअयं प्राण इतीवोदानः ) यह प्राण वृत्ति रूप वायु इसी प्रकारसे पूर्व नाम ऊपरको चलता और उदान नाम अपान रूप वायु इसी प्रकारसे पश्चिम नाम नीचेको चलता है । ( प्राणोदानावेवैत-द्दधाति ) इससे प्राक् प्रत्यक् सम्मार्जन द्वारा स्रुचोंमें प्राणापान रूपता दिखायी है ( तस्मादितीवेमानि लोमानीतीवेमानि ) जिसी कारण अरत्निरूप हाथके सीधी ओरके लोम प्राचीन नाम ऊपरको होते और अरत्निहाथके पीछेके लोम प्रतीचीन नाम नीचेको झुके होते हैं ॥ ७ ॥ ( स वै सम्मृज्य स-म्मृज्य प्रतप्य प्रतप्य प्रयच्छति ) वह आग्नीध्र ऋत्विज् स्रुव स्रुचोंका संमा-र्जन कर २ और तपा २ कर अध्वर्यु को देता है ( यथावमर्शं निर्णिज्यान वमर्शमुत्तमं परिक्षालयेदेवं तत् ) जैसे भोजनादिके पात्रोंको पहिले मांजकर धोते और पीछे केवल जलसे धो लेते हैं वैसे ही यहां भी जानो ( तस्मात्प्रतप्य प्रतप्य प्रयच्छति ) जिससे तपा २ कर अध्वर्युको देता है ॥ ८ ॥ ( स वै स्रुवमेवाग्रे सम्मार्ष्टि । अथेतराः स्रुचः ) वह आग्नीध्र पहिले स्रुवका संमार्जन करता है तदनन्तर स्रुचोंका सम्मार्जन करता है ( योषा वै स्रुग् वृषा स्रुवः ) स्रुच् स्त्री लिङ्ग है और स्रुच् में घीसेचन करने वाला स्रुव पुंलिङ्ग है ( तस्माद्यद्यपि बह्व्य स्त्रियः सार्द्धं यन्ति) जिससे यह सिद्ध हुआ कि जहां बहुत स्त्रियां एक साथ कहींको जाती हैं यद्यपि उनमें से कोई एक स्त्री आगे चल सकती है तथा-पि ( यएव तास्वपि कुमारकइव पुमान् भवति ) उन स्त्रियोंमें पगों चलने योग्य जो छोटा बालक पुरुष होता है (स एव तत्र प्रथमएति, अनूच्यइतराः ) वही उन स्त्रियोंमें आगे चलता है तथा अन्य स्त्रियां पीछे चलती हैं अर्थात् वे स्त्रियां भी बालकको ही आगे चलाना अच्छा समझती हैं सो यह बात वेदसे ही निकलीहै ( तस्मात्स्रुवमेवाग्रे सम्मार्ष्ट्यथेतराः स्रुचः ) इसी पुरुषकी प्रधानता दिखानेके अभिप्रायसे यज्ञमें स्रुवा पुरुषका संमार्जन पहिले किया जाता है और पश्चात् अन्य स्रुचोंका संमार्जन होता है ॥ ९ ॥

( स वै तथैव सम्मृज्याद्यथाग्निं नाभिव्युक्षेत् ) वह आग्नीध्र वैसे सम्मा-र्जन करे कि जिससे सम्मार्जनका साधन कुश वा जलादि अग्नि कुण्ड पर न गिरे ( यथा यस्माऽअशनमाहरिष्यन्त्स्यात्तं पात्रनिर्णेजनेनाभिव्युक्षेदेवं तत् ) जैसे जिसपुरुषको भोजन परोसना चाहता हो उस पर पात्र धोनेका जल गिराना

उचित नहीं है वैसे ही अग्नि कुण्ड पर भी पात्र सम्मार्जनका जलादि गिराना अनुचित है ( तस्माद् तथैव सम्मृज्याद्यथाग्निं नाभिव्युक्षेत् ) तिससे वैसाही सम्मार्जन करे कि जिससे अग्नि पर छींटा न पड़ें ॥ ( प्राङ्विवेोत्क्रम्य ) अग्निकुण्डसे पूर्वकी ओर हटकर सम्मार्जन करे ॥ १० ॥ ( तद्धैके स्रुक्सम्मार्जनान्यग्नावभ्यादधति ) सो कोई लोग जिन कुशोंसे स्रुचोंका सम्मार्जन किया जाता है उनको अग्निमें गेर देते हैं क्योंकि ( वेदस्याहाभूवन्स्रुचएभिः सममार्जिषुः ) वे कुश वेदके अग्रभागसे लिये वेद नामक कुशसमुदायके अवयव मात्र होते हैं और वेद एक यज्ञाङ्ग है तथा इन वेदाग्र कुशोंसे स्रुचों का सम्मार्जन कर चुके इससे भी ( इदं वै किञ्चिद्यज्ञस्य ) ये वेदाग्र कुश यज्ञ संबन्धी एक अङ्ग हुए ( नेदिदं बहिर्द्धा यज्ञाद्भवदिति ) यह यज्ञाङ्ग रूप वेदाग्रकुश यज्ञसे बाहर न किये जावें इस कारण कोई लोग उनको अग्निकुण्डमें गेर देते हैं ( तद् तथा न कुर्यात् ) सो वैसा न करे (यथा यस्मा अशन माहरेत्पात्रनिर्णेजनं पाययेदेवं तत् ) जैसे जिस पुरुषको भोजन परोसना चाहता हो उसको पात्र धोया जल पिलाना अनुचित है वैसे सम्मार्जन कुशों का अग्निमें गिराना अनुचित है ( तस्माद् परास्येदेवैतानि ) तिससे उन कुशोंको दूर फैंक देवे ॥ ११ ॥

भावार्थः--धर्मशास्त्रोंमें कहे नियमानुसार लोकमें जो यह नियम दीखता है कि जब परोसनेके लिये भोजन पक कर तयार होता है तब पत्तल दौना सकोरा आदि जिन २ पात्रोंमें भोजन परोसना चाहते हैं उनको पहिले जलादिसे शुद्ध कर लेते हैं यह चाल वेदके इसी स्रुक् संमार्जन प्रकरणसे निकली है अर्थात् यही स्रुक् संमार्जन उसका मूल प्रमाण है । स्रुक् संमार्जन कर्म प्रधान याग रूप देवोंको भोजन करानेसे पहिले परोसनेके पात्रोंका संशोधन है इसीके अभिप्रायको लेकर मनुष्योंके पात्रोंको भोजनसे पहिले शुद्ध करते हैं । मनुष्योंके पात्र केवल जलसे शुद्ध किये जाते और देवों के यज्ञ पात्र मन्त्रोंसे और जलसे दोनोंसे शुद्ध किये जाते हैं ।(यद्यपि सनातनधर्मके वेदादि शास्त्रोंका सिद्धान्त है कि मायाकी स्फुरणासे ही स्त्री पुरुष शब्द निकलते हैं इस कारण सिद्धानुवाद रूप सभी प्रवृत्ति मार्गमें माया रूप स्त्री ही मुख्य है चाहे यों कहो वा मानो कि लोक व्यवहारके बोलने आदि अनेकांशोंमें स्त्री को मुख्य मान कर ही स्त्री पुरुष माता पिता प्रकृति पुरुष इत्यादिमें स्त्री पहिले बोली जाती है । क्योंकि सृष्टि रचनामें स्त्री ही प्रधान है ।

इसी कारण ( सहस्रेण पितॄन्माता गौरवेणातिरिच्यते ) इत्यादि कथनसे मनुजीने भी पिताकी अपेक्षा पुत्र शरीरकी रचनामें माताकी प्रधानता दिखायी है। परन्तु वेदादि शास्त्रोक्त धर्म सम्बन्धी कर्त्तव्योंका अधिकांश उद्देश निवृत्ति मार्गकी ओर ले जाना है इस कारण उत्पत्तिसे भिन्नांशोंमें पुरुषकी प्रधानता है। इसी अभिप्राय से पुरुष वाची स्रुवाका सम्मार्जन पहिले रक्खा है। (वेदादि शास्त्र मुख्य कर देवोंके इष्टसाधक हैं उनमें लिखा है कि पत्नी रूप स्त्री अपने स्वामीकी विशेष सेवा करे क्योंकि वहां पुरुष प्रधान है परन्तु असुर लोग स्त्री पर मोहित हो गये थे अर्थात् परमात्माने मोहिनी रूप धारण करके परीक्षाकी थी और स्त्री परमोहित होने वालोंको ही असुर ठहराया था तभीसे असुरोंमें यह माना जाता है कि पति अपनी स्त्री को बड़ा माने उसकी खुशामद करें। असुरोंके अधिक कामी होनेका यही चिन्ह है। देव कोटिके मनुष्य इन असुरोंका तभी पराजय कर सकते हैं कि जब पूर्ण जितेन्द्रिय तथा ब्रह्मचारी बनें और ये असुर प्रबल कामी होनेसे ब्रह्मचारी वा जितेन्द्रिय कदापि नहीं हो सकते)॥ १२ ॥

अब इस ब्राह्मणकी १२ से २८ तक कण्डिकाओंमें आज्य संस्कार मुख्य कर्म है। उसमें प्रथम १२ से १९ तक आठ कण्डिका में पत्नी संनहन अर्थात् पत्नीको दीक्षा देना तथा पत्नी कर्त्तृक आज्यावेक्षण इन दो कामों को दिखाते हैं ॥

अथ पत्नीॐ संनह्यति। जघनार्द्धो वा एष यज्ञस्य यत्पत्नी प्राङ् मे यज्ञस्तायमानो यादिति युनक्त्येवैनामेतद्युक्ता मे यज्ञमन्वासाताऽइति ॥१२॥ योक्त्रेण संनह्यति योक्त्रेण हि योग्यं युञ्जन्त्यस्ति वै पत्न्याऽअमेध्यं यदवाचीनं नाभेरथैतदाज्यमवेक्षिष्यमाणा भवति तदेवास्याऽएतद्योक्त्रेणान्तर्दधात्यथ मेध्येनैवोत्तरार्द्धेनाज्यमवेक्षते तस्मात्पत्नीॐ संनह्यति ॥ १३ ॥ स वाऽअभिवासः संनह्यति। ओषधयो वै वासो वरुण्या रज्जुस्तदोषधीरेवैतदन्तर्दधाति तथो हैनामेषा वरुण्या रज्जुर्न हिनस्ति तस्मादभिवासः संनह्यति ॥१४॥ स संनह्यति। अदित्यै रास्नासीतीयं वै पृथिव्यदितिः सेयं

देवानां पत्न्येषा वाऽएतस्य पत्नी भवति तदस्याएतद्रास्नामेव करोति न रज्जुᳪ हिरो वै रास्ना नामेवास्या एतत्करोति ॥ १५ ॥ स वै न ग्रन्थिं कुर्यात् । वरुण्यो वै ग्रन्थिर्वरुणो ह पत्नीं गृह्णीयाद् यद् ग्रन्थिं कुर्यात्तस्मान्न ग्रन्थिं करोति ॥ १६ ॥ ऊर्ध्वमेवोदगूहति । विष्णोर्वेष्पोऽसीति सा वै न पश्चात् प्राची देवानां यज्ञमन्वासीतेयं वै पृथिव्यदितिः सेयं देवानां पत्नी सा पश्चात्प्राची देवानां यज्ञमन्वास्ते तद्धेमामभ्यारोहेत्सा पत्नीक्षिप्रेऽमुं लोकमियात् तथोह पत्नी ज्योग् जीवति तदस्याऽएवैतन्निह्नुते तथो हैनामियं न हिनस्ति तस्माद् दक्षिणतऽइवैवान्वासीत ॥ १७ ॥ अथाज्यमवेक्षते योषा वै पत्नी रेतऽआज्यं मिथुनमेवैतत्प्रजननं क्रियते तस्मादाज्यमवेक्षते ॥१८॥ सावेक्षते । अदब्धेन त्वा चक्षुषाऽवपश्यामीत्यनार्त्तेन त्वा चक्षुषावपश्यामीत्येवै तदाहाग्नेर्जिह्वासीति यदा वाऽएतदग्नौ जुहृत्यथाग्नेर्जिह्वाऽइवोत्तिष्ठन्ति तस्मादाहाग्नेर्जिह्वासीति सुहूर्देवेभ्यऽइति साधु देवेभ्यऽइत्येवै तदाह । धाम्नेधाम्ने मे भव यजुषेयजुषऽइति सर्वस्मै मे यज्ञायैधीत्येवैतदाह ॥ १९ ॥

भावार्थ—( अथ पत्नीं संनह्यति ) अब पत्नीके संनहन कर्मका विचार करते हैं ( जघनार्द्धो वा एष यज्ञस्य यत्पत्नी ) गार्हपत्य अग्निकुण्डमें करने योग्य पत्नी संयाजादि कर्ममें पत्नीका विशेष सम्बन्ध होनेसे यज्ञका पिछला आधा भाग पत्नी साध्य होनेसे पत्नी रूप है ( प्राङ् मे यज्ञस्तायमानो यादिति ) विस्तृत किया हुआ मेरा यज्ञ पूर्वार्द्धमें समाप्त होने वाला हो इस कारण पराड़्रूप पत्नीको लेकर यज्ञका विस्तार करना चाहिये इस अभिप्रायसे पत्नीका संनहन करे ( युनक्त्येवैनामेतत् ) रथमें घोड़ा जोड़ने के तुल्य यज्ञ रूप रथमें पत्नीको नियुक्त वा निबद्ध करता है क्योंकि बन्धनमें आयी हुई पत्नी मेरे यज्ञका ध्यान रखती हुई यज्ञकी पूर्ति पर्यन्त बैठी रहेगी । रस्सीसे रथादिमें न जोड़ा हुआ घोड़ा आदि जैसे नियम बद्ध नहीं ठहर सकता

# ब्राह्मणसर्वस्व

भाग ६ ] उत्तिष्ठतजाग्रतप्राप्यवरान्निबोधत [ अङ्क १२

यत्रब्रह्मविदोयान्ति दीक्षयातपसासह ।
ब्रह्मा मा तत्र नयतु ब्रह्माब्रह्मदधातु मे ॥

अथ मङ्गलाचरणम् ॥

यज्ञेनयज्ञमयजन्तदेवास्तानिधर्माणिप्रथमान्यासन् ।
तेहनाकंमहिमानःसचन्त यत्रपूर्वेसाध्याःसन्तिदेवाः ॥१६॥

अ०—देवाः प्रजापत्यंशरूपा दिव्या विग्रहवन्तो यज्ञेन कर्मकाण्डरूपेण यज्ञं समष्टिरूपं स्वस्य प्रधानमङ्गिनं तादृशभावायायजन्त पूजितवन्तः पूजयन्ति च तानि पूजनरूपाणि धर्मसाधनानि कर्माणि प्रथमानि मुख्यान्यासन् । यत्र यस्मिन्साध्याः पूर्वे सनातना देवाः सन्ति तं नाकं स्वर्गं ते यज्ञकर्मानुष्ठानान्महिमानो महान्तः पूज्याः सन्तः सचन्त प्राप्नुवन्ति । छन्दस्यमाङ्योगेपीत्यडभावः ॥

भा०—इज्यतेनेनेति यज्ञः कर्मेति करणसाधनः, इज्यते पूज्यतेऽसौ यज्ञो विष्णुः प्रजापतिरिति कर्मसाधनस्तेन यज्ञपदस्यार्थद्वयम् । यज्ञादिसर्वकर्मकलापेनैकएव भगवान् पूज्यस्तदेव मुख्यं धर्म्यं कर्म तेनैव कर्मणा पूर्वे देवा ऋषयश्च सिद्धिं प्राप्तास्तेनैव च मनुष्या अपि सर्वदुःखहीनं देवत्वादिकमाप्नुवन्ति तस्माद् यज्ञादिकर्मणा भगवत्पूजनमेव मुख्यं स्वहिताय सेव्यम् ॥ १६ ॥

भावार्थ—( देवा यज्ञेन यज्ञमयजन्त ) प्रजापति परमात्माके अंशरूप दिव्यदेहधारी देवोंने कर्मकाण्डरूप यज्ञके द्वारा अपने समष्टिरूप प्रधानांश प्रजापतिका पूजन किया तथा करते हैं कि हम भी प्रधान हो जावें ( तानि धर्माणि प्रथमान्यासन् ) वेही पूजनरूप धर्मके साधन कर्म मुख्य हुए था हैं ( यत्र पूर्वे साध्या देवाः सन्ति ) जिस प्रकार प्रधानलोकमें सनातनकालसे देवता लोग रहते हैं उस ( नाकं ह ते महिमानः सचन्त ) दुःख रहित स्वर्गको यज्ञ कर्मके अनुष्ठानसे महान् पूज्य हुए मनुष्य भी प्राप्त होते हैं ॥

भा०—पूजाके साधनरूप यज्ञकर्मसे पूजनीय भगवान्की पूजा करनी चाहिये यही धर्मानुकूल मुख्य कर्तव्य है, इसी कामसे देव तथा ऋषि लोग सिद्धिको प्राप्त हुए, उसीसे मनुष्य भी सब दुःखोंसे रहित देवत्वादिको प्राप्त होते हैं तिससे यज्ञादि कर्मके द्वारा भगवान्का पूजन ही अपने हितार्थ मुख्य कर सेवनीय है ॥

## सनातनधर्मसभा सम्बन्धी प्रश्नोंके उत्तर गताङ्कसे आगे।

( प्रश्न-४ ) आपके यहां शुद्धिकी रीति माननीय है या नहीं ॥

( उत्तर-४ ) सनातनहिन्दुधर्ममें शुद्धिकी रीति अवश्य माननीय है । अन्यत्र कहीं उसी जन्मभरके किये पापोंकी शुद्धि मान्य होगी पर सनातनहिन्दुधर्ममें सैकड़ों सहस्रों जन्मोंके पापोंकी शुद्धि हो सकती है । जैसे ब्रह्महत्याका प्रायश्चित्त १२ वर्षमें होता है, गोहत्याका प्रायश्चित्त ३ महीनेमें होता है वैसे ही बड़े छोटे भिन्न २ अपराधोंके भिन्न २ प्रायश्चित्त हैं । किसी ईसाई वा मुसलमानकी शुद्धि इतने मात्रसे नहीं हो सकती कि उसके हाथसे दोचार आहुति होम करा देने तथा चोटी रखवाके उसका शर्मा वर्मा नाम रखकर उसके हाथ से दिया हलुवा आदि खालिया जाय। सनातनधर्मी लोग शास्त्रकी आज्ञाको यथावत् मानते हैं । ईसाई मुसलमानादिका आ० समाजी रीतिका प्रायश्चित्त वा शुद्धि कहीं भी नहीं लिखी । लोकव्यवहारकी व्यवस्था बांधना धर्मशास्त्रका काम है । तदनुसार हिन्दूधर्मपर पूर्ण श्रद्धा करने वाले ईसाई वा अंग्रेज मुसलमान सभी सनातनधर्मी आस्तिक हिन्दू अवश्य हो सकते हैं । रसखान मुसलमान श्रीकृष्ण परमात्माका परमभक्त हो गया जिसका नाम अबभी गौरवसे लियाजाता है। परन्तु रसखानको शुद्ध मानते हुये भी उनके साथ रोटी बेटीका व्यवहार न किसीने किया न कोई करसकता है । अभिप्राय यह है कि सनातनधर्मी लोग शुद्धि दो प्रकारकी मानते हैं एक तो धर्ममें वा ईश्वरमें पूर्ण

श्रद्धा भक्ति होजानेसे मानसी शुद्धि हो जाती है। ऐसा भंगी भी पूर्ण भगवद् भक्त हो तो प्रशस्त वा प्रणामके योग्य शुद्ध माना जायगा। पर इतनेसे कुल परम्परासे बना अशुद्ध भंगीका शरीर शुद्ध नहीं हो जायगा, इसी कारण उस को यज्ञोपवीत देना वा उसके साथ खाना पीनादि व्यवहार कोई सनातन-धर्मी कदापि नहीं कर सकता। हम यह भी मानते हैं कि खास यूरोपियन अंगरेज लोग भी हिन्दू बन सकते हैं यदि वे ठीक शुद्धान्तःकरणसे हिन्दूधर्म की महिमा मानने लगें तो वे सच्चे हिन्दु कहे माने जावेंगे। यदि कोई कहे कि जब तक उन ईसाई मुसलमानोंसे हिन्दु बने पुरुषोंके साथ खानपान विवाह शादी नाम रोटी बेटीका व्यवहार अन्य हिन्दु न करें तबतक कैसे मान लिया जाय कि वे लोग हिन्दु बन गये। इसका समाधान यह है कि हिन्दुओंमें चमार एकजाति है उन चमारोंका रोटी बेटी व्यवहार अन्य ब्रा-ह्मण क्षत्रिय वैश्यादिके साथ कदापि कहीं भी नहीं होता तो भी चमारोंको सभी लोग निःसन्देह हिन्दु मानते हैं तथा वे स्वयं भी अपनेको हिन्दु मा-नते हैं। जिन लोगोंका पक्ष है कि रोटी बेटीका व्यवहार सबका सबके साथ होने लगे उनको चाहिये कि वे पहिले देशभरके चमार भंगियोंके साथ रोटी बेटीका व्यवहार करना आरम्भ कर देवें ॥

तात्पर्य यह है कि संप्रति शुद्धि वा प्रायश्चित्तकी जैसी शास्त्रसे तथा यु-क्तिसे विरुद्ध रीति आ० समाजियोंने चलाई है वह सनातनधर्मी लोगोंको कदापि माननीय नहीं है परन्तु यह हो सकता है कि मनुष्योंमें कोई कैसा ही पतित वा नीच हो वह भी सुधरना चाहे वा शुद्ध होनेका पूर्ण उद्योग करे तो पापोंसे शुद्ध होनेके लिये सनातन हिन्दु धर्ममें अगणित सामान विद्यमान है जिससे वह शुद्ध हो सकता है ॥

यदि कोई महाशय यह प्रश्न करें कि कोई पुरुष भूल प्रमादादिसे त-त्काल ही ईसाई मुसलमानादि हो गया हो और वह प्रायश्चित्त द्वारा शुद्ध हो कर जातिमें मिलना चाहे तो उसकी शुद्धि क्यों नहीं हो सकती। तथा आपस्तम्बादि स्मृतियोंमें—

बलाद्दासीकृतायेतु म्लेच्छचाण्डालदस्युभिः ।
अशुभंकारिताःकर्म गवादिप्राणिहिंसनम् ॥ १ ॥

इत्यादि वचनोंका यही अभिप्राय है कि मुसलमानादिके राज्य

समयमें जो २ क्षत्रियादि जबरदस्तीसे मुसलमान करलिये गयेथे उनका प्राय-श्चित्त हो सकता है। तदनुसार प्रायश्चित्त द्वारा उन लोगोंको सनातनधर्मी लोग शुद्ध करनेकी चेष्टा क्यों नहीं करते ? ॥

तब इसका संक्षेपसे उत्तर यह है कि सनातनधर्मी अपने आप ही सना-तनधर्मसे भी पतित होते जाते हैं तब वे अन्य पतितोंका उद्धार कैसे कर स-कते हैं ?। कोई स्वयं डूबता हुआ अन्य डूबते हुएको कैसे पार कर सकता है ?। भारतधर्ममहामण्डल, उपदेशक मण्डल, तथा महासभा इत्यादि सब नाम ही मात्र हैं, परोपकार वा सनातनधर्मकी रक्षाके लिये तन मन धन समर्पण करने वाला कोई भी नहीं दीखता है, कोई २ तो इन्हीं नामोंसे ध-नादि संग्रह करके स्वयं धनी बनना चाहते हैं। भारतधर्म महामण्डलको उ-चित है कि वह भारतवर्षके प्रत्येक जिलेमें रहने वाले विद्वानोंकी एक सभा नियत करे, विद्वानोंके निर्वाहार्थ वा सभाके व्ययार्थ उसी २ ज़िलेके श्रीमानों से धर्मार्थ चन्दा लिया करे। प्रत्येक जिलेकी सभाकी अधिकानुमतिसे एक २ विद्वान् उस जिलेभरका प्रतिनिधि छांटा जावे। उन सब प्रतिनिधि विद्वानों की एक सार्वदेशिक धर्मव्यवस्थापक सभा नियत की जावे। भारतधर्म महा-मण्डलका संचित धन इस सार्वदेशिक सभाके खर्चोंमें लगा करे। इस सार्वदे-शिक सभा द्वारा सनातनधर्मके सभी विवादास्पद अंशोंकी ठीक २ निष्पक्ष व्यवस्था बनायी जावे। इस सभासे बनी व्यवस्थाको सभी शिखाधारी हि-न्दुमात्र माना करें। जो न माने उसे जातीय दण्डादि दिया जाय। ऐसी स-भाके द्वारा धर्मकी व्यवस्था बांधी जावे तो आर्यसमाजियोंने धर्मांशमें जो २ घपला कर दिया है वह भी सहजमें मिट सकता है। इसी सार्वदेशिक वि-द्वानोंकी धर्मसभाका जो सभापति हो वही धर्मका राजा मान लिया जाय, सभापत्यादि अधिकारी प्रतिवर्ष बदले जाया करें। देशभरमें फैले सब प्रकार के विरोधोंको मिटाना इस सभाका परमकर्त्तव्य मान लिया जाय तो देश सुधारके लिये जो प्रबल चिन्ता देशहितैषियोंके चित्तोंमें हो रही हैं वे सब मिट सकती हैं। चाहें यों कहो कि जैसे हाथीके पांवमें सबका पांव, वैसेही धर्मके सुधारमें सभी अंशोंका सुधार हो सकता है। तब सार्वजनिक कांग्रेस सभा भी इसी सभाकी एक उपसभा बन सकती है क्योंकि उसमें सार्वजनिक धर्मकी एकता मुख्य मानली जावे, सारांश यह है कि सूक्ष्मसे सूक्ष्म वेदान्त-सिद्धान्तको सामने रखकर विचार करनेपर यही सिद्ध होगा कि धर्मको लेकर

जो काम किया जायगा उसके विरोधी भी कम होंगे और जो होंगे भी वे धर्मसे अवश्य डरेंगे इस कारण उस धर्म सम्बद्ध उपायका समूल नाश कदापि नहीं कर सकेंगे । आधुनिक आर्यसमाजी लोगोंने जो मनमाना प्रायश्चित्त चला दिया है कि दो चार स्वाहा कर कराके भंगी चमार ईसाई मुसलमान सभीको जनेऊ पहनाके उसके हाथका हलवा खा लेते हैं यह घपला भी उक्त सभाके हो जानेपर मिट सकता है । उसीमें जबरदस्तीसे ईसाई मुसलमान किये वा भूलप्रमादसे तत्काल पतित हुओंकी शुद्धिका विचार होना चाहिये । सो ईसाई मुसलमानादि धर्मके लिये तो सभी लोग सहजमें हिन्दु बन सकते हैं इसमें कुछ भी विकल्प नहीं । रहा उनके साथ रोटी बेटीका व्यवहार उसके लिये प्रथम उक्त प्रकारकी सार्वदेशिक धर्मसभासे व्यवस्था होनेपर तदनुसार उस २ जातिके लोग यदि जातीय पंचायतद्वारा उनको स्वीकार करें तब वैसा हो सकता है ॥

( प्रश्न ५ ) शूद्र और स्त्री इनको वेदाधिकार है या नहीं, यदि वेदोंका अधिकार नहीं तो शास्त्र और अङ्ग या पुराण इनमें से किसीका है या नहीं और यदि नहीं है तो अक्षर बतलाना चाहिये या नहीं, शूद्रोंके सुनते रहते पर वेदका पाठ करना चाहिये या नहीं ॥

( उत्तर ५ ) शूद्र और स्त्रीको वेदाधिकार नहीं यह सनातनधर्मका एक सामान्य नियम है परन्तु इसका अभिप्राय यह है कि ब्रह्मचारी बनके विधिपूर्वक किसीको गुरु करके स्त्री तथा शूद्र वेदको न पढ़ें। पहिले ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य नियमसे ब्रह्मचारी बनके वेद पढते थे पर अब स्त्री शूद्रादिके तुल्य सभी ब्राह्मणादि भी वेदसे शून्य हो गये तब यह प्रश्न भी व्यर्थसा है । वेदसे भिन्न छः दर्शन शास्त्र और स्मृति पुराणादि ग्रन्थोंको धर्मप्रेमी धर्मनिष्ठ श्रद्धालु भक्त शूद्र लोग पढ़ें तो कोई दोष नहीं अर्थात् ऐसे शूद्रोंको दर्शनादि ग्रन्थ पढ़ाने में अध्यापकको तथा पढने वाले शूद्रको कुछ दोष नहीं लगता । ऐसी दशा में अक्षर बतलाना तो निषिद्ध क्यों होगा ? । पर यह ध्यान रहे कि जब अशुद्ध रहने वाला दुराचारी श्रद्धाहीन हठी लंपट आलसी इत्यादि प्रकारके अयोग्य ब्राह्मण बालकको भी वेदादि पढ़ानेका निषेध है तो तदनुसार अयोग्य शूद्रको कुछ भी नहीं पढ़ाना चाहिये ।

धर्मेप्सवस्तु धर्मज्ञाः सतांवृत्तमनुष्ठिताः ।
मन्त्रवर्ज्जं न दुष्यन्ति प्रशंसां प्राप्नुवन्ति च ॥१॥ मनु० अ०१०॥

मनुजीके इस वचनका अभिप्राय यह है कि धर्मप्रेमी सदाचारी श्रद्धा-

लु योग्य शूद्रको वेदसे भिन्न सब शास्त्र पढावे । शूद्रोंके सुनते रहने पर वेद पाठ करने वालेको तब दोष लगेगा कि जहां केवल शूद्रही हों वहां कोई वेद का पाठ करे । इसी लिये मनुजीने कहा है कि (न शूद्रजनसंनिधौ। अ० ४) शूद्र लोगोंके समीपमें वेदपाठ न करे । समीप कहने से कुछ दूरपर कोई शूद्र सुनता भी हो तो पाठकर्त्ताका दोष नहीं तथा समीपस्थ भी ब्राह्मणादि सब हों और वेदपाठीका विचार ब्राह्मणादिको सुनानेका हो तो भी शूद्रके सुननेसे वेदपाठीको दोष नहीं लगेगा तथा अज्ञात छिपकर समीपमें भी शूद्र सुनता रहे तो भी वेदपाठीका दोष नहीं किंतु शूद्रको सुनानेके उद्देशसे जब कोई वेदपाठ करे तो वेदपाठीको दोष लगेगा । परन्तु अन्य हालतोंमें भी सुनने वाले शूद्रको वेदपाठ सुननेसे दोष अवश्य लगेगा इस लिये उसको स्वयं वेद श्रवणसे बचना चाहिये । शूद्रको जहां २ वेद पढ़ानेका निषेध किया है वहां २ क्रम बद्ध वेदके पद वाक्य मन्त्र वा श्रुतियोंके पढ़ने पढ़ानेका निषेध है किन्तु शूद्रको वेदका अभिप्राय पढ़ाने सुनानेका निषेध नहीं है । इसी लिये वेदके अभिप्रायरूप स्मृति पुराण भलेही पढ़े। इसीसे शूद्रको वेदाध्ययनके निषेधमें पक्षपातका संदेह भी नष्ट हो जाता है क्योंकि वेदाशयके सुनने जानने और तदनुसार आचरण करनेसे शूद्रका भी कल्याण हो जायगा ॥

रहा स्त्रीके विषयमें विचार सो शूद्र स्त्रीका विचार शूद्र पुरुषके तुल्य जानो। तथा ब्राह्मणादि द्विजोंकी कन्या वा स्त्रियां किसी पुरुषके पास वेद न पढ़ें विवाहसे पहिले कन्याको पिताभी वेद न पढ़ावे किंतु वेदसे भिन्न जो कुछ पढ़ासके बाल्यावस्थामें कन्याको पिता पढ़ावे और विवाह संस्कार होजाने पर पति भले ही वेद पढ़ावे इसमें कोई दोष नहीं । कन्याका विवाह ही उपनयन संस्कारस्थानी है उससे पहिले वेदाधिकार नहीं । स्त्रीको वेदाध्ययनके निषेधका अभिप्राय यह है कि द्विज स्त्रियां भी किसी अन्य पुरुषके पास लड़कोंके तुल्य वेद न पढ़ें। यह समाधान संक्षेपसे शास्त्रोंके अभिप्रायानुसार लिख दिया है ॥

( प्रश्न ६ ) बहुत पण्डित पादरियोंको वेद व्याकरणादि पढ़ाते हैं यह जायज़ है या नाजायज़ ॥

( उत्तर ६ ) पादरियोंको वेद पढ़ाना नाजायज है जायज़ नहीं है । परन्तु यदि जीविकार्थ कोई व्याकरणादि पढ़ावें तो विशेष अनुचित नहीं है । सनातन धर्मकी सेनाका कोई सेनापति नायक नहीं है। इससे वेदादि शास्त्रों से विरुद्ध जिसके विचारमें जो कुछ अच्छा लगा वा जिससे धनादि मिलसकना सम्भव देखा उसी कामको लोभवश हो कर करने लगते हैं । पर यह खास २ मनुष्योंका दोष है इससे शास्त्रोक्त विचार निर्दोष सिद्ध है ॥

आ०स०भा०६ अं० ११ पृ०४४५ से आगे चौथे प्रश्नका समाधान।

प्रश्न ४-पतिव्रता स्त्रियोंको अपने पतिहीकी सेवा करना परमधर्म है।

नास्तिस्त्रीणांपृथग्यज्ञो नव्रतंनाप्युपोषितम्।
पतिंशुश्रूषतेयेन तेनस्वर्गेमहीयते ॥ मनु०अ०५ श्लो० ५५

अर्थ-स्त्रियोंको पृथक् यज्ञ नहीं है और न व्रत तथा उपवास है किन्तु पतिकी सेवा करती है उसीसे स्वर्गमें पूजित होती है॥

पाणिग्राहस्यसाध्वीस्त्री जीवतोवामृतस्यवा।
पतिलोकमभीप्सन्ती नाचरेत्किंचिदप्रियम् ॥ मनु० अ० ५ श्लो०५६॥

अर्थ-पतिकी सेवासे प्राप्त हुए स्वर्ग आदि लोककी इच्छा करने वाली पतिव्रता स्त्री जीते हुए अथवा मरे हुए पतिका कुछ भी अप्रिय न करे मरे हुएका अप्रिय व्यभिचारसे, तथा कहे हुए श्राद्धके न करनेसे होता है॥

पतिर्ब्रह्मापतिर्विष्णुः पतिर्देवोमहेश्वरः।
पतिरेवपरब्रह्म तस्मात्पतिमुपाश्रयेत् ॥

अर्थ-स्त्रीकेलिये पति ही ब्रह्मा है, पति ही विष्णु है, पति ही महादेव है, और पति ही परब्रह्म है इसलिये सदा पतिके ही आधीन रहना चाहिये॥

पतिःसाक्षाच्छङ्करोहि मन्तव्यःसततंस्त्रिया।
इहलोकेसुखंभुक्त्वा सैववैकुण्ठमाप्नुयात् ॥

अर्थ-जो स्त्री अपने पतिको साक्षात् शङ्कर ही समझती है वह इस लोक में सुख पाती है और मरनेपर वैकुण्ठ को प्राप्त करती है॥

देवपूजाव्रतंदानं तपश्चानशनञ्जपः। स्नानञ्चसर्वतीर्थेषु दीक्षासर्वमखेषुच ॥ १ ॥
प्रादक्षिण्यंपृथिव्याश्च ब्राह्मणातिथिसेवनम्। सर्वाणिपतिसेवायाः कलांनार्हन्तिषोडशीम् ॥ २ ॥ ब्रह्मवैवर्त्तपुराण० ॥

अर्थ-देवताकी पूजा करना, व्रत करना, दान करना, तप करना, उपवास करना, जप करना तीर्थोंमें स्नान करना, यज्ञ करना पृथ्वीभरकी प्रदक्षिणा करना ब्राह्मण और अतिथिकी सेवा करना, ये सब बातें पतिसेवाके सोलहवें भागके बराबर भी नहीं हैं॥

पतिर्बन्धुर्गतिर्भर्त्ता दैवतंकुलयोषितः। शुभंद्रष्टाशुधातुल्यं कान्तंपश्यतिसुन्दरी ॥

अर्थ–पतिव्रता और अपना कल्याण चाहने वाली स्त्रीको चाहिये कि पतिको अमृत तुल्य जानकर उसका हितकारी काम करे क्योंकि पति ही उस का मित्र है पतिकी सेवासे जन्म सुफल होता है और पतिसेही पालन होता है॥

तीर्थस्नानार्थिनीनारी पतिपादोदकंपिबेत् । शङ्करादपिविष्णोर्वा पतिरेकोऽधिकःस्त्रियाः ॥ १ ॥ स्कन्द पुराण ।

अर्थ–तीर्थ स्नान करनेकी इच्छा रखनेवाली स्त्रियोंको पतिका चरणामृत पीना चाहिये क्योंकि स्त्री के लिये पति भगवान् विष्णु, और महादेव से भी अधिक श्रेष्ठ है ॥

स्त्रीणांचपतिदेवानां तच्छुश्रूषानुकूलता ॥ श्री मद्भागवत ॥

अर्थ–स्त्रियोंका पतिही परमदेव है इसका ही पूजन करना और आज्ञा में रहना चाहिये ॥

पत्यौजीवतियानारी उपोष्यव्रतमाचरेत् । आयुष्यंहरतेपत्युः सानारीनरकंव्रजेत् ॥ १ ॥ पराशर स्मृति ॥

अर्थ–जो सौभाग्यवती अर्थात् पतिव्रता स्त्री उपवास व्रत आचरण करती है वह पतिकी आयुको नष्ट कर मरकर नरकको प्राप्त होती है ॥

अपृष्ट्वाचैवभर्तारं यानारीकुरुते व्रतम् । सर्वंतद्राक्षसान्गच्छेदित्येवंमनुरब्रवीत्॥

अर्थ=जो स्त्री भर्ताकी आज्ञा बिना व्रत नियम दानादि करती है उसका फल राक्षसोंको मिलता है ॥ चौपाई ।

एकै धर्म एक व्रत नेमा, काय बचन मन पति पद प्रेमा ॥

सोरठा=सहज अपावनि नारि पति सेवत शुभगति लहहिं । यशगावत श्रुतिचार अजहुं तुलसि का हरिप्रिया ॥

श्री तुलसीदास कृत रामायण आरण्यकांड ।

उपरोक्त लेखसे साफ विदित होता है कि स्त्री को पति ही की सेवा परम धर्म है, फिर सनातन धर्ममें स्त्रियोंका देवी देवताओंका पूजना करवा चौथ व तीजोंका व्रत करना तीर्थोंका सेवन करना किस शास्त्र की आज्ञा है और जो उपरोक्त लेखके अनुसार अपने पतिकी ही सेवा करती है क्या उसे भी अन्य देवी देवतोंका पूजन व्रत रखना ज़रूरी है अगर है तो किस प्रमाणसे—

आपका उत्तराभिलाषी

डाक्टर गोकुलप्रसाद भारद्वाज मिश्र चित्राहाट

उत्तर ४=पातिव्रतधर्मको ऊपर प्रश्नकर्त्ताके लेखानुसार ही सब सनातनधर्मी निर्विकल्प मानते हैं । स्त्रीजातिके लिये पातिव्रत धर्म ही सबसे उत्तम

कलाका धर्म है । विचारपूर्वक ध्यान दे कर देखते हैं तो यही ठीक जंचता है कि स्त्री पुरुष सबको धर्मसे डिगाने वाले काम क्रोध लोभ ही मुख्य हैं क्योंकि लिखा है कि–

त्रिविधंनरकस्येदं द्वारंनाशनमात्मनः ।
कामःक्रोधस्तथालोभस्तस्मादेतत्त्रयंत्यजेत् ॥

मनुष्यका नाश करने वाले काम क्रोध लोभ ये तीनों नरकके द्वार हैं, इस कारण धर्मानुष्ठान द्वारा अपना कल्याण चाहने वाला मनुष्य प्रथम काम क्रोधादि शत्रुओंसे अपनेको बचानेका प्रबल उद्योग करे । जिसको तीन बड़े२ प्रबल शत्रुओंने गिरफ़ार करलिया है, हाथ पांव बांध लिये हैं, वे शत्रु धर्मसे विरुद्ध दूसरी ओरको खींचे लिये जा रहे हैं, तब धर्मका विचार करनेकेलिये एक मिनट भी समय नहीं है । वर्त्तमान समयमें स्त्रीजातिके चित्तसे पतिभक्ति दूर हो गयी है, इसका एक कारण कामासक्तिका बढ़जाना भी अवश्य है । चाणक्यमें जो लिखा है कि [ कामश्चाष्टगुणःस्मृतः ] स्त्रियोंमें काम अठगुणा होता है यह कथन साधारण उन स्त्रियोंकेलिये है कि जिनमें पतिभक्तिरूप पातिव्रतधर्म नहीं है । जिनमें पतिभक्ति नाम पातिव्रत धर्म नहीं है उन्हीं में कामभोगकी प्रबल वासना होती है । और कामकी वासना कदापि पतिव्रता धर्मको ठहरने नहीं देती, जैसे आंधी चलती तो वहां दीपक नहीं जल सकता वैसे ही जहां काम क्रोध लोभकी आंधी चल रही है वहां पातिव्रतादि धर्म दीपक कदापि नहीं ठहर सकता । महाभारत द्रौपदी सत्यभामासंवादस्थ निम्न श्लोक सतीधर्मसंग्रहनामक पुस्तकमें छपा है कि–

अहङ्कारंविहायाहं कामक्रोधौचसर्वदा ॥

पतिव्रता सती द्रौपदीने कहा है कि मैं अहङ्कार तथा काम क्रोधको त्यागकर पतिसेवा करती हूं । प्राचीनकालसे वेदमतानुयायी ऋषि मुनि वेद के सिद्धान्तानुसार सब संसारके पदार्थोंमें उसी २ के रूपसे व्याप्त विद्यमान परमात्माको देखते हुए भगवान्‌की ही भक्ति पूजा किया करते थे । इसीके अनुसार जो स्त्रियां अपने पतिको भगवद्रूपसे देखती मानती थीं और काम क्रोध लोभके वशीभूत नहीं होती थीं वेही ऐसी कोई सती पतिव्रता होती थीं जब कि काम क्रोध लोभको जीतने वाले पुरुष ही दुर्लभ हैं तो वैसी स्त्रियोंका हो सकना तो और भी असंभव है । प्रयोजन यह है कि उक्त कलाके

धर्मपर ठहर सकने वाले स्त्री वा पुरुष सत्ययुगादि उत्तमकालमें भी हजारों लाखोंमें कोई २ ही होते तथा हो सकते थे, तब वैसी सती पतिव्रता स्त्रियोंके लिये व्रत उपवास और तीर्थयात्रा वा देवपूजा तथा मन्दिरोंमें जा २ कर देवदर्शनादिकी विशेष आवश्यकता यद्यपि नहीं, तथापि जो सती स्त्री ईश्वर देवता बुद्धिसे अपने पतिको देखे मानेगी वह देव मन्दिरादिको देखते ही अवश्य शिर झुकावेगी क्योंकि जिसके चित्तमें नम्रता घुस जाती है वह सभीके साथ नम्रतासे बोलता है, वैसे ही जिसके चित्तमें धर्मानुकूल श्रद्धा भक्ति प्रविष्ट हो चुकी है वह सभी तीर्थ व्रतादिमें अवश्यमेव श्रद्धा भक्ति करेगा ॥

सती पतिव्रता स्त्री वही है कि जिसने ईश्वर देवता बुद्धिसे प्रबल श्रद्धा भक्तिके साथ पतिसेवाको ही सबसे बड़ा कर्त्तव्य काम समझ लिया है, तब ऐसी पतिव्रता पति भक्तिमें बाधा डालने वाले तीर्थ व्रतादि स्वयमेव नहीं करेंगी। और यदि कभी कुछ करेगी तो पतिकी आज्ञा लेकर करे तो अनुचित कदापि नहीं है क्योंकि प्रश्न कर्त्ताने भी ऊपर लिखे प्रश्नमें स्वीकार किया है कि—

अपृष्ट्वाचैवभर्त्तारं यानारीकुरुतेव्रतम् ।

इसका अभिप्राय यही है कि पतिको न पूछकर उसकी इच्छासे विरुद्ध जो स्त्री व्रतादि करती है उसको दुःख प्राप्त होता है। तो सिद्ध हुआ कि पतिको पूछकर व्रतादि करे तो दोष नहीं है। जैसे कोई यह नहीं कहता वा मानता कि अमुक मनुष्य तो धनी है उनके पास लाखों रुपया हैं तब उन को और धन पैदा करनेकी कुछ भी आवश्यकता नहीं। किन्तु धनी लोगही बड़े २ कारखाने खोलते और ऐसा २ व्यापार चलाते हैं कि जिसमें लक्षा धीश होने पर भी लाखोंका ही लाभ और होता है। चाहें यों कहो कि निर्धन गरीबोंकी अपेक्षा धनी लोगोंको अधिक २ धन पैदा करनेकी आवश्यकता दीखती है। इसीके अनुसार सती पतिव्रता स्त्रियां भी पातिव्रत धर्मके ठीक २ सधजाने पर पतिभक्तिके समयसे भिन्न कालमें पतिकी आज्ञा लेकर उनकी इच्छानुसार पातिव्रत धर्ममें बाधा न डालने वाला कोई व्रत उपवासादि करें तो उनको दोष कुछ नहीं लग सकता किन्तु ( अधिकस्याधिकं फलम् ) जितना अधिक धर्म हो सके उतना ही अच्छा है ॥

यदि प्रश्न कर्त्ता यह मानलें कि पतिको ईश्वर देवता मानकर ही पूजा भक्ति बन सकती है तो साधारण मनुष्य माननेपर श्रद्धाभक्ति न हो सकनाभी सिद्ध

हो गया, जब सती पतिव्रताने मानुष देहधारी मांस हड्डी मलमूत्रादियुक्त पति शरीरमें ईश्वर तुल्य पूज्य बुद्धि करली तो यह पाषाणादिकी मूर्त्तियोंमें देवता की भावना कर लेनेसे कुछ भी कम नहीं है किन्तु किसी अंशमें पाषाणादि की मूर्त्ति पूजासे पति रूप मूर्त्तिकी पूजा बड़ी है क्योंकि सर्व व्यापक ईश्वरतो पत्थरकी मूर्त्तिमें तथा मनुष्य रूप मूर्त्तिमें एकसाही विद्यमान है केवल मनुष्य शरीरमें मल मूत्रादिकी मलिनता अधिक है, और पाषाणादि वास्तवमें शुद्ध मूर्त्ति है। इस लिखनेसे हमारा प्रयोजन यह है कि यदि प्रश्न कर्त्ता महाशयका यह प्रयोजन हो कि सनातन धर्मके शास्त्रीय सिद्धान्तानुसार पतिव्रताओंके लिये तो मूर्त्ति पूजादि पोप लीलाकी आवश्यकता ही नहीं रही। तो इसीका उत्तर हमने लिख दिया है कि पतिव्रता स्वयं ही अपनी पति रूप मूर्त्तिकी पूजिका है तब वह मूर्त्ति पूजासे बच नहीं सकती॥

इससे भिन्न यह भी ध्यान रहे कि लाखोंमें कोई दो चार स्त्रियां कदाचित् सती पतिव्रता हो सकें तब जो संसारी काम क्रोधादिके प्रवाहमें बहने वालीं बाकी स्त्रियां हैं उनके लिये क्या व्यवस्था हो अर्थात् वे कुछ अन्य धर्म संबन्धी व्यवहार करें वा नहीं ? इस पर सनातन धर्मका सिद्धान्त है कि वे अपने २ पतिकी आज्ञानुसार पतिको पूछ २ कर व्रत उपवासादि जो कुछ धर्मकृत्य बनसके उसे ठीक २ श्रद्धाभक्तिसे किया करें क्योंकि यद्यपि पतिव्रता धर्मसे यह नीचीकोटिका धर्म है तथापि कुछ भी धर्म न करनेसे जो कुछ धर्म बनसके सो अच्छा ही है। संस्कृतमें भी यह जनश्रुति नाम कहावत इसी प्रसंगमें चल गई है कि ( अकरणान्मन्दकरणं श्रेयः ) कुछ न करनेसे थोड़ा भी धर्म करना मनुष्यकेलिये कल्याणकारी है। स्त्रियोंको "देवी देवतोंके पूजन वा करवाचौथ आदिके व्रत करनेकी आज्ञा विशेष कर पुराणोंमें विद्यमान है। शिवलिङ्गपूजा माहात्म्य नामक लेखमें ब्रा० स० में भी स्त्रियोंको शिवलिङ्गपूजा का विचार छपचुका है। परन्तु जहां २ पुराणोंमें देवी देवतोंकी पूजा वा खास २ व्रतोपवासादि स्त्रियोंके लिये लिखे गये हैं उनका यह अभिप्राय नहीं है कि जो पातिव्रतधर्म पालन कर सकती हो वह पतिसेवाके बाधक हों तो भी उन पूजा वा व्रतादिको करे किन्तु पुराणोंका अभिप्राय भी यही है कि पतिव्रता हो तो पतिसेवाके अविरोधी व्रतादिको पतिकी आज्ञानुसार करे। यदि पतिव्रता न हो तो भी पतिकी आज्ञानुसार पतिको पूछकर तीर्थ व्रतादि यथाशक्ति श्रद्धासे करे॥

अब रहा यह कि यदि पति समाजी खयालका होनेसे पूछनेपर भी किसी व्रतोपवासादिकी आज्ञा न देवे तो स्त्री क्या करे ? । इसका संक्षेपसे समाधान यह है कि पतिकी सेवा श्रद्धासे करती रहे पति जो कुछ कठोर बर्त्ताव करे उसे भी सहती रहे परन्तु देवपूजा व्रतोपवासादि धर्मके कामोंसे श्रद्धा न हटावे और यथावकाश यथावसर धर्मके काम देवपूजादि अवश्य करती रहेगी तो ऐसी साध्वी स्त्रीका नास्तिक विचारों वाला पति भी अन्तमें अवश्य आस्तिक बन जावेगा ॥ इति शम् ॥

बटाला प्रान्त पञ्जाबसे श्री मुल्कराज शास्त्रीजीने एक प्रश्न स्त्रियोंके विषयमें भेजा है जिसका अभिप्राय यह है कि—अनेक भीतरी समाजी ऊपरसे सनातनी नामके पण्डित सनातनधर्मकी मर्यादाके नाशक लोग स्त्रियोंको गायत्र्यादि मन्त्रोपदेश दे उनसे अङ्गन्यासादि करा उनके धनादि लूटते हैं । और भोले भाले सनातनधर्मी उनही लोगोंको अच्छा कहते हैं । सो क्या स्त्रियां भी पर पुरुषोंको गुरु बनाकर उनसे गायत्री वा षडक्षर द्वादशाक्षरादि मन्त्रोंका उपदेश ले सकतीं हैं । क्या विधवा स्त्रीको दीक्षालेनेका अधिकार शास्त्रोक्त है । क्या मृतपतिसे भिन्न पुरुष विधवाका गुरु बन सकता है ? ॥

(उत्तर) इसका संक्षेपसे समाधान यह है कि स्त्री चाहें सधवा हो वा विधवा हो पतिसे भिन्न स्त्रीका अन्य कोई भी पुरुष गुरु नहीं हो सकता, सब शास्त्रोंका यही सिद्धान्त है कि--

नास्तिस्त्रीणांपृथग्यज्ञो नव्रतंनाप्युपोषितम् ।
पतिंशुश्रूषतेयेन तेनस्वर्गेमहीयते ॥ मनु०

स्त्रियोंको पतिसे पृथक् हो पतिको विना पूछे जप तप पाठ पूजन कुछ नहीं है किन्तु पति सेवासे ही उसकी गति होती है (पतिरेकोगुरुःस्त्रीणाम् ) स्त्रियों का गुरु एक पति ही हो सकता है । धर्मशास्त्रकारोंने अन्यको गुरु करनेका निषेध इसी लिये करदिया है कि स्त्री पुरुषोंके एकत्र होने पर व्यभिचारहोने की विशेष शंका है वैसा हो तो दोनोंको नरक होना सम्भव है । विधवा स्त्रीको चाहिये कि पतिकी मूर्त्ति वा फोटो रखके उसीका ध्यान पूजन किया करे । सधवा वा विधवा स्त्रियोंको जो लोग चेली बनाते तथा मन्त्रोपदेश देते हैं वे सनातन वेदादिशास्त्रोंसे विरुद्ध अधर्म करते हैं । उन लोगोंसे प्रमाण मांगना चाहिये कि किस प्रमाणसे तुम ऐसा करते हो ? ॥

# आ० स० भा० ६ अं० ९ पृ० ३५६ से आगे श्रीमद्भागवत का समाधान

बीचमें नारदने छुड़ाया उस वक्त मैं गर्भमें था नारदने मेरी माताको ब्रह्मज्ञान सुनाया मैंने भी गर्भ ही में सुना ऐसा बालकोंको कहा है जब हिरण्यकशिपु तपस्या करने गया तबही प्रह्लाद गर्भमें था तो हिरण्यकशिपुने दिव्यशतवर्ष तपस्या करके आनेपर फिर एक मन्वन्तरसे भी अधिक राज्य किया तब भी उस वक्त प्रह्लाद पांच ही वर्षका था यह कैसे युक्तिसंगत हो सकता है ? या तो हिरण्यकशिपुने एक मन्वन्तराधिक वर्ष राज्य नहीं किया अथवा प्रह्लाद पिताके मरनेके वक्त पांच वर्षका नहीं था अगर दिव्य शतवर्ष तपस्याके काल बाद उसके एक मन्वन्तराधिक राज्य काल पर्यन्त प्रह्लादका माताके गर्भ हीमें रहना मानें तो इतने काल तक गर्भहीमें रहना असंभव प्रतीत होता है ॥

( उत्तर ४ ) ऊपर लिखा श्रीमद्भागवतका प्रश्न पाठक महाशयोंने पढ़कर अवश्य समझ लिया होगा । हम प्रश्न कर्त्ताकी बुद्धिमत्ताकी प्रशंसा करते हैं कि बड़ा गूढ़ प्रश्न खोजकर निकाला है । कई अङ्कों तक समाधान रुका रहा इसका कारण यह था कि समाधान शोचनेके लिये हमें अवकाश नहीं मिला अन्य काम लगे रहे । इससे अब जो समाधान लिखा जाता है उसपर प्रश्नकर्त्ता और पाठक महाशय विशेषकर ध्यान देवें । हम जो समाधान लिखते हैं उससे भिन्न अन्य प्रकारोंसे भी अनेक विद्वान् लोग समाधान कर सकते हैं । "हिरण्यकशिपु तप करने गया तब प्रल्हाद गर्भमें था, दिव्य सौ वर्ष तप करके आने पर ७१ चतुर्युगीसे भी ज्यादे राज्य किया तब भी प्रल्हाद पांच ही वर्षका था यह कैसे ठीक वा सत्य हो सकता है" यही प्रश्नकर्त्ताका सारांश है । हमारा अनुमान है कि प्रश्नकर्त्ताने श्रीमद्भागवतके प्रल्हादोपाख्यानको सम्यक् पूर्वापर नहीं विचारा, यदि विचारा होता तो ऐसा संदेह ही न उठता और संदेह उठ भी जाता तो स्वयं समाधान कर लेते । हमने श्रीमद्भागवतके प्रकरणको पूर्वापर विचार पूर्वक देखा तो यह कहीं नहीं लिखा कि नृसिंहावतार होने पर हिरण्यकशिपुके मारे जाने के समय प्रल्हाद पांच वर्षका था । किन्तु श्री मद्भागवत स्कन्ध ७ अ० ५ श्लोक ३६ में केवल एकही जगह प्रह्लादको ( पञ्चहायनः ) पांच वर्षका लिखा है सो यह

ठीक है कि पांच वर्षकी अवस्थासे पिताने प्रल्हादको पढ़वाने शिक्षा दिलाने का आरम्भ किया था उसी समय सब दैत्योंको ज्ञात होने लगा था कि प्रल्हाद पूरा २ विष्णु भक्त है, इसके बाद बहुत दिनों तक शिक्षा दिलाते हुए शिक्षकोंने तथा हिरण्यकशिपु पिताने अनेक रीतियोंसे समझाया तो भी न माना । अ० ५ श्लोक ६ से ज्ञात होता है कि-

जहासबुद्धिर्बालानां भिद्यतेपरबुद्धिभिः ।

दूसरे विरोधियोंके बहकानेसे बालकोंकी बुद्धि भ्रष्ट हो सकती है इस बात पर हिरण्यकशिपु हंसा कि बालकके बहकाने से मेरी क्या हानि है ? । अभिप्राय यह कि जब तक प्रल्हाद बालक रहा तब तक तो अज्ञानी समझ कर और छोटा समझ कर पिताने उसे विशेष तंग नहीं किया किन्तु कभी समझाया कभी बालक समझके हंस पड़ा कभी कुछ धमकाता रहा ॥

पांचवें तथा नववें अध्यायके कई श्लोकोंमें प्रल्हादको बाल कहा है सो बाल शब्दका संस्कृतमें मूर्ख अज्ञानी अर्थ भी हो जाता है । मनुस्मृति में लिखा है कि-

अज्ञोभवतिवैबालः पिताभवतिमन्त्रदः ।
अज्ञंहिबालमित्याहुः पितेत्येवतुमन्त्रदम् ॥

इसके अनुसार अपनी कुल परम्परासे विरुद्ध चलने और संसारीकामोंमें विघ्न वा हानि करनेसे प्रह्लादको सब दैत्य लोग बालक नाम अज्ञानी कहते मानते हों यह सम्भव है । वर्त्तमानकालमें भी जो कोई अपना घर बार नष्ट कर स्त्री पुत्र पिता मातादिको त्यागके १०००) महिनेकी आमदनीको छोड़के ईश्वर भक्तिमें मस्त पागल सा होके घूमने लगे उसको संसारी विचारोंवाले लोग मूर्ख पागल होगया कहते मानते हैं तदनुसार प्रह्लादको भी बालक वा अर्भक अज्ञानी मानकर दैत्योंने कहा हो ऐसा निश्चय होता है । द्वितीय यह भी ध्यान देने योग्य है कि कलियुगके मनुष्योंमें बाल्यावस्था १५ वर्ष तक मानीजाती है । हमें यह देखकर आश्चर्य हुआ कि प्रश्नकर्त्ताने यह शंका नहीं की कि हिरण्यकशिपुने ७१ चतुर्युगीतक राज्य कैसे किया ? । एक चतुर्युगीके ४३२०००० तितालीस लाख बीस हजार वर्ष होते हैं तब ७१ चतुर्युगीके ३०६७२०००० तीस करोड़ सरसठ लाख बीस हजार वर्ष हुए इतने वर्षोंकी आयु ही जब नहीं होसकती तो इतने वर्षोंसे भी अधिक हिरण्यकशिपुने राज्य किया यह बात कैसे मान लीगई ? । और सृष्टिक्रमसे विरुद्ध जो न मनुष्य था न पशु था ऐसा

नृसिंहावतार कैसे होगया ?। सो वास्तविक बात तो यह है कि इतिहास पुराणोंमें प्रायः सभी उपाख्यान साधारण कोटिके मनुष्यादिको छोड़कर आश्चर्यरूपशक्ति वाले देव मनुष्यादिके इतिहासादि लिखे गये हैं। नारदजीका तो यह साधारण कामथा कि सूर्यचन्द्रादि लोकोंमें घूमाही करते थे, आज वैकुंठ में हैं, कल देवलोकमें तथा उसी दिन भूमि पर आजाते थे। यूरोपादि देशों के लोग कितने गुब्बारे बना २ के उड़ २ कर मर गये और मरते जावेंगे परन्तु चन्द्रादि किसी अन्य लोकमें कभी कोई नहीं पहुंचेगा।(तपोबलके कारण तथा दैत्य जातिके स्वाभाविक गुणोंसे मानना होगा कि हिरण्यकशिपुकी अवस्था सब कमसे कम चालीस पचास क्रोड़ वर्षकी होगी। तदनुसार प्रह्लादकी अवस्था भी करीब २ वैसी ही माननी चाहिये। जब सौ वर्षके चौथाई २५ वर्षमें मनुष्य पूर्ण युवा होता है उसको भी ६० । ७० वर्षादिके वृद्ध लड़का बेटा वा बालक कहा करते हैं। तदनुसार ५० का चौथाई १२॥ साढे बारह करोड़ वर्षों तक उस समयके वृद्ध लोग प्रह्लादको बालक कह सकते थे यह न्याय सिद्ध बात सबको मान्य होगी॥)

हाथीका बच्चा बुड्ढी भैंसीसे भी बड़ा अवश्य होगा। वैसे प्रह्लाद भी हिरण्यकशिपु आदिकी अपेक्षा बालकथा किन्तु आज कलके बालकोंके तुल्य नहीं था। प्रह्लादको हाथियोंसे मरवाने, सांपोंसे कटवाने, वर्फमें गलाने अग्निमें जलाने और जलमें डुवाने द्वारा मरवा डालनेके उपाय हिरण्यकशिपुने पीछेसे किये हैं कि जब समझाने धमकाने आदिसे प्रह्लादने नहीं माना तब हार मानकर वैसा किया। कितने २ वर्षोंके बाद प्रह्लादको मरवा डालनेका कौन २ उपाय हिरण्यकशिपुने किया यह भागवतमें नहीं लिखा और यह भी नहीं लिखा कि पांच वर्षकी अवस्थासे लेकर कितने वर्षों तक धमकाया समझाया अन्तमें मरवा डालनेके सब उपायोंके करनेमें सब कितने वर्ष लगे ?।

तथा भागवतके किसी लेखसे भी यह सिद्ध नहीं होता कि समझाना धमकाना तथा मार डालनेके सैकड़ों उपाय करना ये सब पांचवें ही वर्षमें हो सकें। पांच वर्ष आदिके बालकोंको इस समय भी कोई कठोर दंड नहीं देता अपराधी बालकों पर भी जब सदा सब लोग अज्ञ समझके दया करते हैं तो माता पिता और भी प्रेम वश होके दया करते हैं ऐसी दशामें पांच

वर्षके प्रल्हादको पिताने मरवा डालनेकी आज्ञा दी हो यह कल्पना असत्य है। इस लेखसे यह तो सिद्ध हो गया कि प्रल्हादकी पांच वर्षकी अवस्थासे लेकर जितने दिनों तक हिरण्यकशिपुने राज्य किया उतने ही वर्षोंका प्रल्हाद पिताके मारे जानेके समय पर था॥

अब रही यह बात कि जब दिव्य सौ वर्ष तक हिरण्यकशिपुने तप किया तब क्या प्रल्हाद उतने कालतक कई मानुषी हजार वर्षों तक माताके गर्भमें ही बैठा रहा?। इसका समाधान भाग० स्कं० ७ अ० ७ श्लोक १४ में देखो—

ऋषिंपर्यचरत्तत्र भक्त्यापरमयासती।
अन्तर्वत्नीस्वगर्भस्य क्षेमायेच्छाप्रसूतये॥

इस पर श्री धरस्वामि टीकाकारने लिखा है कि—

अन्तर्वत्नी—गर्भिणी-इच्छया भर्त्तुरागमनानन्तरं प्रसूतये, गर्भस्य क्षेमायच॥

प्रल्हादकी माताने श्रद्धाभक्तिसे देवर्षि नारदकी सेवा इसलिये कीथी कि मेरे गर्भकी सम्यक् रक्षा रहे और तपकरके पतिके आजाने पर जब मैं चाहूं तब मेरी इच्छानुसार मेरे सन्तान पैदा हो। इस श्लोक पर सब टीकाकारों की भी यही राय है। हिरण्यकशिपु आदि दैवी सृष्टिके असुरोंकी स्त्रियोंमें इच्छाप्रसूतिकी शक्ति होना असम्भव नहीं, तदनुसार पतिके आजाने पर भी सहस्रों वर्षके बाद प्रल्हादके प्रकट होनेसे कोई दोष वा विरोध नहीं रहा सभीका समाधान हो जाता है॥ ( शेष आगे )

## सनातनधर्म और आर्यसमाज।

हमारे पाठक महाशयोंको ज्ञात होगा कि सनातनधर्मी हिन्दु और आर्यसमाजियोंमें दिन २ झगड़ा वा ईर्ष्या द्वेष वा फूट बढ़ती ही जाती है। हमारे देशकी इसी घरू फूटने हम भारतवर्षी लोगोंको मनुष्य कहाने योग्य भी न रक्खा, वही पिशाची फूट अब भी हमारे पीछे पड़ी है। पाठक महाशयोंने सुना होगा कि कलकत्ताके सनातनधर्मी और आर्यसमाजियोंमें बहुत विवाद बढ़गया है। सनातनधर्मी लोगोंने आर्यसमाजियोंको जाति पतित करनेका विचार आरम्भ करदिया है, किन्हीं लोगोंको अदालतोंकी शरण लेनेतककी आवश्यकता प्रतीत होने लगी है। कोई २ महाशय यह कह सकते हैं कि कलकत्तेमें विवाद बढ़जानेका कारण संपादक ब्रा० स० ही तो हैं, क्योंकि तुम्हारे

कलकत्तेमें आने पश्चात् ही विवाद बढ़गया है । तब इसका संक्षेप समाधान यह है कि हमारा विचार विवाद वा फूट करनेका कदापि नहीं किन्तु हमारा जो कुछ विचार इन दोनों सभा समाजोंके सम्बन्ध विषयमें है सो हम ब्रा० स० भा० ५ अं० ३ । ४ । ५ । पृ० १८४ से १८८ तकमें विशेष कर प्रकाशित करचुके हैं, उसीका अभिप्राय लेकर आज यहां फिर भी कुछ विचार दिखाते हैं ॥

हम जब कलकत्ता गये थे तब भारतमित्रके संपादक पं० अमृतलाल चक्रवर्त्ती महाशय भी सभामें आये थे और उन महाशयने इन दोनों समुदायोंमें फूट न बढ़ने तथा एकता बढ़ानेके लिये कुछ सभामें भी कहाथा तदनुसार भारतमित्रमें भी छपाया था । तदनन्तर श्रीमान् लाला लाजपतराय जी लाहौर निवासी भी कलकत्तेमें गयेथे । उन्होंने भी अपने व्याख्यानमें यही कहा था कि जब अतिप्राचीनकालसे हमारे ऋषि महर्षियोंके मन्तव्योंमें मतभेद चला आता है तो हिन्दु तथा आर्योंका मतभेद कोई नई बात नहीं है, इसलिये इन दोनोंको लड़ाई झगड़े न करके आपसमें मेल रखनेकी चेष्टा करनी चाहिये । सो यद्यपि ऋषि महर्षियोंके मतभेदके तुल्य हिन्दु तथा आर्योंका मत भेद नहीं है, जैसे मृतकश्राद्धको सब ऋषियोंने माना है खण्डन किसीने नहीं किया परन्तु आर्यसमाजने आस्तिक मन्तव्योंका अधिकांश खण्डन करडाला है, इससे आ० समाजमें नास्तिकता विशेष आगयी है । तथापि पं० अमृतलाल जी चक्रवर्त्ती और लाला लाजपतराय जी आदिकी सम्मत्यनुसार हमारी भी राय है कि हिन्दु तथा आर्योंमें फूट नहीं रहनी वा होनी चाहिये किन्तु अबतक भी जो कुछ विरोध वा द्वेष हुआ है उसको समूल मेट देनेका अवश्य उद्योग करना चाहिये । हम यह अवश्य मानते कहते और लिखते हैं कि स्वा० दयानन्दजीने तथा अनेक आर्य्यसमाजी लोगोंने अमुक २ अनेक विचार वेदादि शास्त्रोंसे विरुद्ध मनमाने कहे और लिखे हैं । धर्मांश विचारके अवसरमें उन लोगोंके मन्तव्योंको कदापि किसी सनातनधर्मीको नहीं मानना चाहिये किन्तु खण्डन भी अवश्य करना चाहिये ॥

हम यह भी मानते हैं कि सनातनधर्मके अवतार मूर्त्तिपूजनादि विषयोंमें आन्दोलन होनेसे जितनी हान बीन अबतक हुई, होरही और आगे होने वाली है इस छान बीनके तथा आन्दोलनके खड़े होनेका मूल कारण स्वामी दयानन्दजी और तदनुयायी आर्यसमाजी ही हैं । अबसे पच्चीस तीश वर्ष

पहिले सनातनधर्मी हिन्दुओंमें यह शक्ति नहीं थी कि ईसाई मुसलमानोंके सामने मूर्त्तिपूजादिको सत्य ठहरानेको तयार होते वा उन लोगोंसे इस विषयमें बात कर सकते। परन्तु अब दिन २ वह सामान तयार होने लगा है कि जिससे सनातनधर्मके प्रत्येक मूर्त्तिपूजादि अंश को बड़ी २ तकरीरें करने वाले पादड़ी मौलवियोंके सामने हम बेधड़क साइंस फिलासोफीके अनुसार भी सिद्ध करनेके लिये तयार होते जाते हैं। तब जिस आन्दोलनकी बदौलत अधःपतित हुआ सनातनधर्म अपने राजसिंहासन पर फिरसे आरूढ़ होता जारहा है, उस आन्दोलन को अनुचित समझना अवश्य भूल है॥

वेदादि शास्त्रोंका सिद्धान्त है कि ( वादेवादेजायतेतत्त्वबोधः ) वाद विवाद चलते २ अन्तमें सत्य बात सिद्ध होजाती है। कदाचित् स्वा० दयानन्दजीका यही अभिप्राय हो कि अवतार मूर्त्तिपूजा तीर्थ श्राद्धादि विषयोंसे लोगों की अश्रद्धा होगयी, इनके सूक्ष्मगूढाशयोंको लोग नहीं समझते इस लिये विरुद्धपक्ष लेकर खण्डन करने पर सूक्ष्म गूढ़ाशयोंकी छानबीन होने लगेगी तब ये सब बातें पीछे दृढ़ताके साथ सबको मानने पड़ेंगीं। यदि इसी अभिप्रायसे आन्दोलन चलाया हो तो स्वा० दयानन्दजीका परिणामी विचार अच्छा होगा तथापि जो कुछ भी हो यह बात सब हालतमें माननी पड़ेगी कि धर्म सम्बन्धी खण्डन मण्डन न चला होता तो मूर्त्तिपूजादि में ऐसी प्रबल युक्तियां कदापि नहीं निकलतीं जैसी कि अब निकल रहीं हैं। इससे हिन्दू आर्य दोनों ही खण्डन मण्डन द्वारा खूब धर्मान्दोलन किया करें परन्तु भीतरसे एक दूसरेसे शत्रुता न करें किन्तु एक दूसरेको भाई २ समझते रहें। धर्मसम्बन्धी आन्दोलनसे आपसमें वैर वा द्वेष करने लगना यह बहुत ही छोटापन है अच्छा होगा कि अच्छे गम्भीर दूरदर्शी विचारशील दो चार सनातन धर्मी और वैसे ही कुछ आर्यसमाजी दोनोंकी ओरसे छांटकर एक उपसभा बने। और वह मध्यस्थ होती हुई विवादास्पद अंशोंका शास्त्रमर्यादा तथा देशकालके विचारानुसार फैसलाकर इन दोनोंके विरोधको मिटाया करे और एकताको बढ़ाया करे॥

हमने जहां तक विशेष ध्यान दिया है वहां तक हिन्दू और आ० समाजियोंके विरोध बढ़नेका मूल कारण तो यही है कि जिस छोटापनके तुच्छ विचारोंसे भारतवर्षके घर २ में वा भाई २ में फूट हो रही है उसी कारणसे इन दोनों समुदायोंमें भी फूट नाम विग्रह बढ़ा करता है उस का-

रणका विशेष व्याख्यान करनेकी आवश्यकता नहीं किन्तु आवश्यकता इस बात की है कि विरोध मिटाने तथा एकता बढ़ानेके लिये क्या २ उद्योग करना चाहिये । इसके लिये हम थोड़ा सा विचार यहां दिखाते हैं सनातन धर्मके वेदादि शास्त्रोंमें ऐसे अनेक वचन विद्यमान हैं कि–

अयंनिजःपरोवेति गणनालघुचेतसाम् ।
उदारचरितानांतु वसुधैवकुटुम्बकम् ॥
कःपरः प्रियवादिनाम् ।
अहिंसयैवभूतानां कार्यंश्रेयोऽनुशासनम् ।
वाक्चैवमधुराश्लक्ष्णा प्रयोज्याधर्ममिच्छता ॥

अर्थ–यह हमारा और यह अन्य है अर्थात् यह मित्र वा हमारा हितकारी है तथा यह हमारा शत्रु वा विरोधी है ऐसी गणना करने वाले छोटे विचारके मनुष्य होते हैं और जिनके चित्तमें उदारता गम्भीरता है उनके लिये भूमण्डल भरके सभी मनुष्य वा प्राणी मात्र अपने मित्र सहायता करने योग्य हैं । प्रिय तथा कोमल भाषण करने वालोंके सभी मित्र हो जाते हैं शत्रु कोई नहीं बनता । धर्मका प्रचार चाहने वाले मनुष्यको चाहिये कि अपने देशी वा सम्बन्धी प्राणियोंको कल्याण मार्गकी शिक्षा इस प्रकारसे करे कि जिससे उनको दुःख न पहुंचे और वाणी भी स्नेहयुक्त कोमल बोला करे तो उसका वर्त्ताव धर्मानुकूल माना जायगा । इस प्रकारके सहस्रों प्रमाण धर्मशास्त्रादिमें विद्यमान हैं । ऐसे प्रमाणोंको दोनों ही महाशय निर्विकल्प मानते हैं। तब यह बड़े आश्चर्यकी बात है कि जो लोग भूमण्डल भरके मनुष्योंसे वा प्राणी मात्रसे मेल रखने तथा मैत्री भाव बढ़ानेका दावा करते हुए भी अपने देशी कुटुम्बी सजातीय लोगोंसे विरोध करें ! । आ० समाजी महाशय अपने सप्तम नियम [ सबसे प्रीति पूर्वक धर्मानुसार वर्त्तना चाहिये ] के अनुसार अपने समाजोंके लेक्चरोंमें विशेष ध्यान रक्खें कि अन्योंको बुरा लगने योग्य व्याख्यान न होने देवें, यदि कोई करता हो तो झट रोक देवें। सनातन धर्मी लोग भी यदि अपनी सभाओंमें यही नियम जारी कर दें तो थोड़े कालमें ही विरोध हट सकता है । जहां तक देखा जाता है इस बातका विचार नहीं रक्खा जाता । सभी सभा समाजोंके जल्सोंमें यह खब्त समाई

है कि राज्यके विरुद्ध कोई कुछ नहीं कहे इसीके अनुसार अप्रिय भाषण कटु भाषण फूट वा विरोध बढ़ाने वाला कथन कोई भी न करे तो विरोध बहुत घट जा सकता है। परन्तु यह ध्यान रहे कि धर्म सम्बन्धी आन्दोलन को प्रवृत्त रखनेके लिये गम्भीरताके साथ अच्छे शब्दोंमें उत्तम २ युक्ति प्रमाणोंके साथ सभा समाजोंमें खण्डन मण्डन अवश्यमेव हुआ करे। क्योंकि इस धर्मान्दोलनके द्वारा वह उन्नति होने वाली है कि जिससे दुनियां भरमें अर्थात् सप्त द्वीपा वसुमतीमें सर्वत्र एक वार वैदिक सनातन धर्मका ही झण्डा फहरावेगा और अन्तमें हिन्दु तथा आर्यसमाजी सब एकमत हो जावेंगे॥

## सनातनधर्म प्रतिनिधि सभा।

सुना गया है कि भारतधर्म महामण्डलके दफ़्तरको जो उपदेशक अपनी तनख्वाह से भी कुछ अधिक पैदा कर २ भेजता रहे तो वह वैतनिक रक्खा जाता है यदि कुछ कम भेजे तो वह निकाल दिया जाता है। जहां २ धर्मोपदेशकोंके पहुंचने और बड़े समारोहके साथ उपदेश होनेकी आवश्यकता हुआ करती है वहां २ सर्वत्र महोपदेशक लोग नहीं पहुंचते हैं, कारण यह है कि नामी प्रतिष्ठित महोपदेशकोंको जहांसे कुछ भी प्राप्तिकी आशा नहीं होती वहां केवल धर्म प्रचारार्थ प्रायः नहीं जाते सो इतना ही नहीं किन्तु जहां धर्मकी विशेष हानि भी हो और महोपदेशकों को कम प्राप्ति होतो वहां न जाकर जहां अधिक प्राप्ति होगी वहीं जावेंगे। यह भी देखा जाता है कि कहीं शास्त्रार्थके लिये उपदेशक पण्डितोंकी आवश्यकता है, वहांके सनातन धर्मी इधर उधरको चिट्ठी तार भेजते हैं उनको संतोष जनक जवाब नहीं मिलता, तब वे लोग हार मानके बैठ रहते हैं। भारतवर्षमें जितनी सनातन धर्म सभा हैं उन सबको अभी तक यह भी ज्ञात नहीं है कि हमारा कोई ऐसा बड़ा प्रबल दफ़्तर किसी नगरमें है वा नहीं कि जहां हमारा धर्म सम्बन्धी कठिनसे कठिन निबटेरा हो जायगा। इस लिये यदि प्रत्येक प्रान्तमें एक सनातनधर्म प्रतिनिधि सभा हो और उसमें प्रत्येक सभासे कुछ नियत वार्षिक चन्दा जमा हो उस चन्दासे प्रत्येक प्रान्त में चन्दाके अनुसार दश २ वा न्यूनाधिक उपदेशक नियत किये जावें। तो जहां २ उपदेशोंकी आवश्यकता हो वहां वाले अपने प्रान्तकी सनातनधर्म प्रान्तिक प्रतिनिधि सभाके नियत दफ़्तरको लिखकर उपदेशक बुलाया करें तो उपदेशक न मिलने से धर्म प्रचारमें हानि नहीं हुआ करेगी॥ ( शेष आगे )

॥ ॐ श्रीशिवायनमः ॥

## (वेदान्त विषय)

इसमें संदेह नहीं कि वेदान्तका विषय अत्यन्त गूढ़ है, इससे पाठक महाशयोंसे मेरा यह निवेदन है कि एक वार फिर गत चारों अंकोंको आद्योपान्त अवलोकन करलें तदनन्तर इस वर्त्तमान लेखका पाठ करें ॥

यदि इस संसारका प्रत्येक वस्तु पृथक् २ करके विचारा जाय तो जगत् के सभी वस्तु असत्य प्रतीत होते हैं. जैसे दिन व रात जिसको आप लोग सत्य मानते हैं वास्तवमें असत्य हैं, क्योंकि जिसको आप लोग दिन कहतेहैं वही बहुतसे जीवोंको रात्रि वा अंधकार मय विदित होता है, और रात्रिको दिन समान देखते हैं। जैसे चिमगीदड़ व उल्लू पक्षी इत्यादि, देखिये:—

दिवान्धाःप्राणिनःकेचिद्रात्रावन्धास्तथापरे
केचिद्दिवातथारात्रौप्राणिनस्तुल्यदृष्टयः ॥ दु०अ०१श्लो०५८

बहुतसे जीवोंको दिनमें नहीं दिखलाई पड़ता, और बहुतोंको रात्रिमें, और बहुतोंकी दिन व रात्रि दोनों कालोंमें समान दृष्टि रहती है ॥ १ ॥

(प्र०) उन २ जीवोंके दृष्टि दोषसे दिन रात्रिसी मालूम पड़ती है, वास्तवमें दिन सत्य है ॥

(उ०) क्या वे सबभी नहीं कह सक्ते हैं कि आपही लोगोंके दृष्टिदोषसे दिन भासता है, वास्तवमें रात्रि ही है ? जैसे आप कहते हैं कि रात्रि नहीं दिन ही है, वैसेही वे सब भी कह सक्ते हैं कि दिन नहीं रात्रि ही है, इस लिये निष्पक्ष होकर यही कहना पड़ता है कि न दिन है न रात्रि दोनों इन्द्रजाल वत् भ्रम मात्र हैं ॥

दिन व रात्रिके विषयमें हम पाठक महाशयोंसे निवेदन कर चुके अब संसारके किसी दूसरे वस्तुका ग्रहण करके अपने लेखको आरंभ करते हैं, जिससे आप लोगोंको भली भांति विदित होजायगा कि यह सब जगत् भ्रममात्र है ॥

संसारमें हम लोग बहुतसी वस्तुओंको छोटी और बहुतोंको बड़ी कहते हैं, परन्तु वास्तवमें न कोई बड़ी न छोटी सब भ्रम मात्र है दृष्टान्तके लिये सूर्य्यको लीजिये बहुतसे लोग इसको बड़ा कहते हैं, और उनका कथन है कि सूर्य्य पृथ्वीसे बहुत बड़ा है दूर होनेके कारण छोटा विदित होता है वास्तव में बहुत बड़ा है। परन्तु मैं यह कहता हूं कि जैसे दूर होने के कारण कोई वस्तु छोटी भासती है उसी प्रकार निकट होनेके कारण बड़ी मालूम होती है परन्तु सत्य क्या है छोटी या बड़ी कौन कह सकता है अर्थात् कोई नहीं,

निकट वाले जिस वस्तुको बड़ी देख रहेहैं, उसीको दूर वाले छोटीसी देखतेहैं कदाचित् नजदीक वाले यह कहैं कि निकटसे जो दिखलाई पड़ता है वही ठीक है दूरवालोंको दूर होनेके कारण छोटा दिखलाई पड़ता है । तो क्या निकटवाले यह नहीं कह सकते कि जो दूरसे दिखलाई पड़ता है वही सत्य है निकट वालोंको निकट होनेके कारण बड़ा मालूम होता है ? अवश्य दोनों पक्ष बराबर हैं। बहुतसे लोग ऐसे हैं कि यदि कोई कपड़ा या दूसरी वस्तु देखना होता है तो हाथमें लेकर जरा दूर करके देखते हैं, क्योंकि उनको यह विश्वास है कि थोड़ी दूरसे वस्तुवोंके स्वरूप ठीक २ ज्ञात होते हैं । अर्थात् कोई निकटसे दीख पड़नेवालेको ठीक मानते हैं और कोई २ दूरसे परन्तु वास्तवमें क्या है छोटा या बड़ा यह कोई नहीं कह सकता, यदि निष्पक्ष होकर देखा जाय तो यही कहना पड़ेगा कि दोनों भ्रम मात्र हैं सत्य कोई नहीं ॥

और भी देखिये इस संसारमें बहुतसी चीजोंको हलकी और बहुतोंको भारी कहते हैं परन्तु वास्तवमें न कोई वस्तु हलकी है न भारी, दोनों भ्रम मात्र हैं दृष्टान्तके लिये एक घड़ा लीजिये और कुएमें छोड़ दीजिये जब घड़ा भर जाय तो पांच छः हाथ और पानीमें छोड़ दीजिये फिर खींचने पर जब जल में रहेगा बहुत हलका मालूम होगा परन्तु बाहर आने पर बहुत भारी मालूम होता है । मान लीजिये कि बाहर आने पर जब घड़ेका वजन ८ सेर का है, तो पानीमें उसका आधा भी नहीं रहता, इस लिये वह ८ सेरका है वा १ सेरका और भारी है या हलका कोई नहीं कह सकता अर्थात् दोनों भ्रम मात्र हैं । यदि यह कोई कहै कि पानीमें रहनेके कारण हलका मालूम होता है, वास्तव में भारी है । तो क्या दूसरा यह नहीं कह सकता कि हवा में रहनेके कारण भारी मालूम होता है ( क्योंकि उसके ऊपर हवाका बोझ है ) वास्तवमें हलका है ? क्यों नहीं दोनों पक्ष बराबर हैं, परन्तु निष्पक्ष होकर यदि विचार किया जाय कि घड़ा भारी है या हलका तो बुद्धि यही कहती है कि न भारी है न हलका दोनों भ्रममात्र है ॥

जगत्के असत्य होनेमें और भी बहुतसे प्रमाण हैं, जैसे संसारमें लोग बहुतसे पदार्थोंको ऊपर और बहुतों को नीचे मानते हैं परन्तु वास्तवमें न कोई ऊपर है न नीचे जैसे यहांके लोग जमीनको नीचे और अपनेको जमीन के ऊपर मानते हैं, और अमेरिका वालोंको पृथ्वीके नीचे बतलाते हैं अर्थात् वहांके निवासी पृथ्वीके नीचे और पृथ्वी उनके ऊपर है । क्योंकि जो पृथ्वी गोल है और पृथ्वीके अधोभागमें उनका निवास है तो वे लोग नीचे और उनके परोंपर पृथ्वी है यह सिद्ध होताहै और भी एक दृष्टान्त लीजिये

जैसे यहांके मनुष्य कहते हैं कि "पृथ्वी पर मनुष्य" तो वे बोलते हैं कि 'The man on the Earth अर्थात् मनुष्य पर पृथ्वी इसी प्रकार अमेरिका वाले भी अपनेको पृथ्वीके ऊपर और यहांके लोगोंको पृथ्वीके अधोभागका निवासी बतलाते हैं, और अपने भाषाके व्याकरणानुसार "पृथ्वी पर मनुष्य" इसका यह अर्थ लगा सकते हैं कि "the Earth on the man" अर्थात् मनुष्यपर पृथ्वी । इससे यही सिद्ध होता है कि न कोई ऊपर है न नीचे दोनों भ्रममात्र हैं, क्योंकि जिस वस्तुको बहुतसे लोग नीचे मानते हैं उसी को बहुतसे लोग ऊपर मानते हैं और जिसको ऊपर मानते हैं उसीको बहुतसे लोग नीचे मानते हैं । जैसे यहांके लोग अमेरिका वालोंको नीच और अपनेको ऊपर मानते हैं उसी प्रकार अमेरिका वाले अपनेको ऊपर और यहांके लोगोंको नीचे मानते हैं, और यहांके लोगोंके देखते अमेरिका वालोंका पैर ऊपर और सर नीचे है, अमेरिका वालोंके देखते यहां वालोंका पैर और सर नीचे है । इससे किसका वचन सत्य मानाजाय और किसका असत्य दोनोंका पक्ष बराबर है इस लिये यदि पक्षपात छोड़कर विचार किया जाय तो यही कहना पड़ेगा कि न कोई ऊपर है न नीचे दोनों भ्रम मात्र व असत्य हैं ॥ [ शेष फिर ]

भवदीय शिवकुमार शर्म्मा जगन्नाथपूर ( गोरखपूर )

फलित रहस्य ( ग्रा० स० भा० ६ की संख्या १ से आगे )

## ( फलित की सच्चाई देखने का चश्मा )

ज्योतिषका फलित भाग कुछ ऐसा दबा हुआ पदार्थ नहीं है कि जिसके लिये बहुत बड़े व्याख्यान अथवा प्रमाणबाजीकी परिचर्या करनी पड़े। फलित नामसे विख्यात ज्योतिषका एक वह भाग है, जिसके भविष्यमें सत्य मिलनेके निमित्तसे "ज्योतिष" का स्वयं प्रकाश अर्थ आंखोंके सामने खड़ा होता है। वादी गण जिस ज्योतिषके भागको असत्य वा लोगोंको भटकानेके लिये बनाया गया कहते हैं खूबी यह कि वही अपने "ज्योतिष" नामको सार्थक कर सकता है। जो लोग कहते हैं कि "ग्रहोंकी चाल आदि स्पष्ट करनेके कारणीभूत शास्त्रको ज्योतिष कहते हैं" उनसे यह पूछना चाहिये कि इतने बड़े महिमा युक्त शब्दका इतना साधारण अर्थ करनेके लिये तुम लोगों को कौनसा प्रायश्चित्त करना चाहिये? जिस शब्दके महत्वके सम्बन्धमें वेद में ऐसा उत्कृष्ट उदाहरण उपस्थित है कि:-

यज्ज्योतिषांज्योतिरेकंतन्मेमनः शिवसंकल्पमस्तु ।

"बहुतसी ज्योतियोंकी एक ज्योति जो परमेश्वर,, इसमें यह तात्पर्य स्पष्ट है कि न ज्योतिष कोई ऐसी साधारण वस्तु है, न वह आश्चर्य, ज्ञान, महिमा इत्यादिक वस्तुओंसे वर्जित है ऐसे स्पष्ट उदाहरणोंके रहते हुये भी जो कोई ऊपर कहा जैसा ज्योतिष शब्दका साधारण अर्थ करें, मानो उनसे बात चीत करना सभ्यता के बिलकुल विरुद्ध है।

स्वार्थ, पक्षपात अथवा प्रसिद्धि पाने के लिये कोई बात कहना दूसरी बात है और सत्य इन सब से जुदा है। पं० सुधाकर जी के स्वार्थ, डिप्टी कलक्टर जनार्दन जीके स्वकुलसुधार के लिये ज्योतिषको मिथ्या कहने का हेतु कहा जा चुका है अब जो अपनी बाचालता प्रकट करनेको या उसके तत्त्वके न जाननेके कारणसे फलितको असत्य कहने पर उतारू होने वाले लोगोंका समुदाय है, उनके लिये फलित भागकी सच्चाई देखनेका एक चश्मा आज हम भेंट करते हैं, आशा है कि इस से फलित की सचाई देखने के लिये ज्ञान नेत्रोंमें पड़े हुये असूझपना और अशास्त्राशयज्ञता के गहरे धुन्ध में भी इतनी साफ बातके जाहिर होनेका स्वच्छ समय उपस्थित होगा।

भला जैसे किसी संस्कृत विद्याके अल्पज्ञ तथा फलित और गणित आदि ज्योतिः शास्त्रीय ग्रन्थोंके अपढ़से यह पूछा जाय कि हिन्दुओंसे भिन्न मनुष्योंमें ग्रहफल अधिकाधिक नहीं मिलते, प्रत्युत विरुद्ध मिलते हैं चाहे कुछ हिन्दुओंमें मिल भी जांय तो इसका क्या उत्तर होगा, क्या यह कि फल कर्मानुसार होते हैं ग्रहानुसार नहीं तो फिर वाल्मीकि, वशिष्ठ गर्गादि मुनियोंके कहे हुये कुण्डलियोंके फलको फलितके शत्रु पं० जनार्दन जी आदि भी क्यों सत्य मानते हैं? जिस समय यह फल सत्य मिलते थे उस समय यूरुप आदि में मनुष्योंकी उतनी बस्ती ही नहीं थी फिर फल मिलते किसमें? ऐसे ही मनुष्य विशेषों (हिन्दुस्तानियों) की तरह पशु, पक्षियोंमें भी ग्रह फल जैसेके तैसे नहीं घट सकते इसीका हेतु शास्त्रीय मर्मके न जानने वाले नहीं जान सकते अर्थात्।

**यस्यदेशस्ययोजन्मीतज्जंतस्यौषधंहितम्।**

के अनुसार फलित शास्त्र सत्य निष्ठ, श्रद्धालु, सनातन धर्मके संरक्षक समुदाय ही में विशेष फलप्रद होता है उसका भी जाति, कालादिमें भेद हो जाता है। एकही लग्न कालादिमें उत्पन्न होनेवाले राजा विक्रमादित्य, बैताल और तेलीकी कथा एक ऐसी साधारण पुस्तक में लिखी है कि भारतवर्षके १० वर्षके बालकों की भी नजर गुजार चुकी है हमारे कहनेका आशय उस कहानी लिखने वालेने भी सोचा था।

यद्यपि देशी और विदेशी मनुष्योंकी कुण्डलियोंके मिलानेसे ही ग्रह फलों का न्यून, अधिक मिलना प्रत्यक्ष दीखेगा तो भी दूसरा प्रत्यक्ष प्रमाण, सूर्य्यादि ग्रहोंके प्रत्येक देशोंमें उष्णता, शीत, क्रौर्यादि गुण भिन्न रीतिसे मिलते हैं, इससे भी मिलता है । पाठकोंको बड़ी ही सावधानी और बुद्धिमानीसे विचार करना चाहिये । समय ऐसा है कि कठिन और अदृष्ट विषयोंके विचारमें मनुष्योंका दिमाग आजकल बिलकुल भिड़ना नहीं चाहता । तिसपर यह बात जगत् प्रसिद्ध है कि ज्योतिष ( फलित ) का विचार बहुत कठिन है फिर इस उस फलित रहस्य में तो और भी बड़ी गम्भीरताकी आवश्यकता है । यदि कृपा करके पाठक महोदय बहुतसे बाहरी विचारोंको छोड़कर इस रहस्यको पढ़नेका श्रम करेंगे तो हमारे बहुत विस्तार न करने का जरूरी लाभ हुआ जाता है, जिनका केवल मार्गानुक्रम इस लेखमें किया जासका है । अब शोचना चाहिये कि यूरोपियन, मुसल्मीन तथा हिन्दुस्तानियों की कुण्डलियोंकी छांट करना शास्त्र रीतिसे कहांसे निकाला जायगा। चाहे कोई देशी ज्योतिषी यह हठ भले ही करते हों कि हम सब धर्मियोंकी कुण्डलियों को छांट सकेंगे ( यद्यपि यह भूल पं० जनार्दन जीके चक्करमें पड़नेसे हो सकती है ) परन्तु सत्य धर्मके मानने वालोंके सिवाय परदेशी ( यहां मध्य और धर्मोन्नति युक्त आर्यावर्त्तके प्रदेशोंसे भिन्न स्थानके बसने वालों, सनातन वेदोक्त धर्मके न मानने वालोंमें ऐसे शब्दोंका व्यवहार है ) मनुष्योंमें वेदाज्ञों की यथावत् प्रवृत्ति है, ऐसा शास्त्रका आशय कभी नहीं देखा जाता । हमारे सिद्धान्तका असर तो इतनी प्रबलता रखता है कि आर्यावर्त्तीय अधर्मियोंको भी सत्यशास्त्रानुसार फल मिलनेका इशारा नहीं मिलता । देखो मनुजी को—

अधर्मेणैधतेतावत्ततो भद्राणिपश्यति ।
ततःसपत्नाञ्जयति समूलस्तुविनश्यति ॥

( कालवेशाधर्मस्यवृद्धिर्भवति । अधर्मिणः कर्मफलादीनि, अत्रादिशब्देन ग्रहफलादीन्यपि योज्यानि, फलानाञ्च ग्रहकर्मोऽनुसारित्वमेव प्रतिपत्तिः । ततस्तानि यथावन्न भवन्ति । किन्तु सत्यधर्म शून्यस्य कर्म स्वातन्त्र्याभिज्ञिता बुद्धिर्भवति । मायया पुराकृतकर्मफलादीनि वार्यन्ते भवितव्यफलानि च समयान्तरेण भोगाय परिसरन्ति । ततो भद्राणि दृष्ट्वा विनाशशीलस्याधर्मकार्योत्साहो भवति । अधर्मं वृद्ध्वासमूलस्तु विनश्यतीति निश्चितं ) शेष आगे—

पं० शिवचन्द्र शास्त्री

## विधवोद्वाहसमीक्षा ।

ननु या स्त्री त्वक्षतयोनिः स्याद्गतप्रत्यागतापि वा। पौनर्भवेन भर्त्रा सा पुनः संस्कारमर्हति । इति मनुवाक्येन विधवाविवाहः सिद्ध्यतीति चेन्न विधवेति पदस्यात्रानुपात्तत्वान्न च पौनर्भवेनेति पदेन तत्सिद्धिरिति वाच्यं पुनर्भवो यस्य स पुनर्भवः स एव पौनर्भवः स्वार्थेऽण् पौनर्भवत्वं च चिरेणागतस्य प्राप्तस्य वा लोकोपचरितमेवेति या स्त्री अक्षतयोनिः ( साध्वी ) एव वास्याद्विकल्पोपमयोरेवार्थेऽपि समुच्चयइत्यनुशासनादेवार्थकोवाशब्दोऽक्षतयोनिरेवेत्यन्वेतव्यः । गतंप्रत्यागता पित्रादिसम्बन्धिगृहात्प्रत्यावृत्यागतंस्वामिनमागतासा पौनर्भवेन बहुकालं नीत्वा गतत्वात्प्राप्तत्वाद्वायस्य पुनर्जनिरिव मन्यते तादृशा भर्त्रासह विनापि तद्योगात्तृतीया वृद्धा यूनेति निर्देशात् संस्कारं शोभामलङ्कारं शुद्धिं वा प्राप्तुं योग्या भवतीति युक्तार्थे तत्पदेन तदुपादानगन्धस्याप्यभावादिति दिक् ॥

भावार्थ—" यास्त्रीत्वक्षतयोनिः " इस मनु महाराजके श्लोकसे विधवाविवाहकी आशङ्का नहीं करनी चाहिये—क्योंकि इसका युक्तार्थ यह है कि देशान्तर्गत पतिको प्राप्त हुई जो स्त्री साध्वी ही हो—वह मुद्दत बाद आयेहुए वा पाये हुए पतिके साथ—शोभा, अलङ्कार, वा शुद्धिको पाने लायक है ॥ यह भावार्थ है ॥ गोविन्दराम ज्योतिषी नाहनवासी

## यमदेवका नचिकेताके प्रति हितोपदेश ।

किंविद्ययाकिंतपसा किंत्यागेनश्रुतेनच ।
किन्विविक्तेनमौनेन स्त्रीभिर्यस्यमनोहृतम् ॥
अचिन्त्यरूपोभगवान्निरञ्जनो विश्वम्भरोज्ञानमयश्चिदात्मा,
विशोधितोयेनहृदिक्षणंनो वृथागतंतस्यनरस्यजीवितम् ॥

पूर्वोक्त प्रकारसे श्रीयमदेवजीका हितोपदेश श्रवण करके फिर नचिकेता सविनय प्रार्थना करते हैं कि हेभगवन्! यदि मैं आपका योग्य शिष्य हूं और

आप मेरेपर दयादृष्टि करते हैं तो देहसे भिन्न जो आत्मा है जिसके स्वरूप ज्ञानकोही आपने मोक्षका साधन बतलाया है, कृपया उसी ही देहसे भिन्न आत्माका मेरे कल्याणसाधनार्थ उपदेश करें ॥

अन्यत्रधर्मादन्यत्राधर्म्मा–दन्यत्रास्मात्कृताकृतात् ।
अन्यत्रभूताच्चभव्याच्च यत्तत्पश्यसितद्वद ॥

जो शास्त्रोक्त धर्मके अनुष्ठानसे तथा अहंताके फलसे और उस अहंताके साधनोंसे भिन्न है, एवं अधर्मसे जो अन्य है तथा कार्य और कारणसे जो पृथक् है भूत, भविष्यत्, वर्तमान, तीनों कालोंसे जो इतर है अर्थात् तीनोंकालों से जो परिच्छेदको प्राप्त हुआ है, सम्पूर्ण व्यवहारके विषयोंसे जो भिन्न वस्तु है, उसको आप सम्यक् जानते हो अतः उसे मेरे कल्याणके लिये कथन कीजिये । उक्त प्रकारसे पूछने वाले नचिकेताके प्रति यमदेव फिर पूछी हुई वस्तु (ब्रह्म) के अन्य विशेषणोंको कथन करनेकी इच्छा करतेहुये कथन करते हैं ।

सर्वेवेदायत्पदमामनन्ति तपाꣳसिसर्वाणिचयद्वदन्ति ।
यदिच्छन्तोब्रह्मचर्यञ्चरन्ति तत्तेपदꣳसंग्रहेणब्रवीम्योमित्येतत्॥

यदक्षरंवेदविदोवदन्ति विशन्तियद्यतयोवीतरागाः ।
यदिच्छन्तोब्रह्मचर्यंचरन्ति तत्तेपदंसंग्रहेणप्रवक्ष्ये ॥

सर्वद्वाराणिसंयम्य मनोहृदिनिरुध्यच ।
मूर्ध्न्याधायात्मनःप्राण–मास्थितोयोगधारणाम् ॥

ओमित्येकाक्षरंब्रह्म व्याहरन्मामनुस्मरन् ।
यःप्रयातित्यजन्देहं सयातिपरमाङ्गतिम् ॥

सम्पूर्ण वेद, अथवा वेदके एकदेशरूप उपनिषद् प्राप्त करने योग्य जिस पद अर्थात् स्थानको अविभागसे प्रतिपादन करते हैं, और उस ब्रह्मकी इच्छावाले उसकी प्राप्तिके निमित्त गुरुकुलमें वासरूप वा अन्य ब्रह्मचर्यादि साधनोंको करते हैं, इत्यंभूत जिस ब्रह्मको तू जानना चाहता है उस पदको मैं तेरे ताईं संक्षेपसे कथन करता हूं वह यह है कि वेदके एकदेश उपनिषद् ज्ञान साधनका कारण है, वे परमात्मपदसे साक्षात् सम्बन्ध रखते हैं, और तपादि जो जीवनके कर्म हैं वे चित्त शुद्धि द्वारा ज्ञानके साधन हैं, अतः प्रथम विचारमें असमर्थ जो मन्द अधिकारी हैं उनके हितार्थ ज्ञानका साधन संक्षेपसे कथन किया जाता है वह पद कौन है ? इस विषयमें कथन करते हैं

कि वह पद जो जाननेके योग्य है वह यह ओं ( ओं ) शब्दका वाच्य और ओं शब्दरूप प्रतीक वाला है ध्येय वस्तुके स्वरूपके ग्रहण न हुये, ध्येय वस्तु की भावनासे शास्त्रोक्त नियमसे जिस अन्य वस्तुको ध्येय बनावें वह वस्तु प्रतीक कहाती है जैसे विष्णु और शिवके स्वरूपके अग्रहण हुए शालिग्राम और नर्मदा कंकरादिको ध्येय करना प्रतीक है एवं सगुण वा निर्गुण ब्रह्मके स्वरूपके अग्रहण हुये यह ओंकार अक्षर ब्रह्म है इस प्रकार उस ब्रह्मकी भावनासे ओंकार अक्षरका ध्यान किया जाता है अतः यह ओंकार अक्षर प्रतीकरूप है जिस शब्दके उच्चारण करनेसे जो वस्तु स्फूर्त्ति है वह उसका वाच्य है यह बात प्रसिद्ध है एकाग्र चित्त वाले पुरुषोंको ओंकारका उच्चारण करनेसे जो विषयके सम्बन्धसे रहित स्फूर्त्ति होती है वह उसका वाच्य है इससे ओंकारका आश्रय करके उसका वाच्य ब्रह्म मैं हूं इस प्रकार ध्यान करें जो उक्त विचारमें असमर्थ हों वे प्रतीकरूप ओं शब्दमें ही ब्रह्मदृष्टि करें यह तात्पर्य्य है ॥

एतद्ध्येवाक्षरम्ब्रह्म एतद्धेवाक्षरम्परम् ।
एतद्ध्येवाक्षरंज्ञात्वा योयदिच्छतितस्यतत् ॥
एतदालम्बनंश्रेष्ठ-मेतदालम्बनम्परम् ।
एतदालम्बनंज्ञात्वा ब्रह्मलोकेमहीयते ॥

इससे यही अक्षर अर्थात् अविनाशी रूप ब्रह्म अपर है अर्थात् सगुणरूप अश्रेष्ठ है, और यहही अक्षर अविनाशीरूप ब्रह्म पर है, अर्थात् निर्गुणरूप श्रेष्ठ है। इन दोनोंका प्रतीकरूप जो यह ओंकार अक्षर है। यही अविनाशीरूप ब्रह्म है, इस प्रकार उपासना करके जो पुरुष जिस परब्रह्म वा अपर ब्रह्मको चाहता है उसको वह प्राप्त होता है अर्थात् उक्त दोनोंमें से जब परब्रह्म की इच्छा करता है उस समय वह जाननेके योग्य होता है, और अपर ब्रह्म की जब इच्छा करता है उस समय वह प्राप्त करनेके योग्य होता है। इसलिये यह ओंकार रूप अवलम्बन उपासनाका आश्रय है, वह ब्रह्मकी प्राप्ति साधन रूप अवलंबनोंमें श्रेष्ठ तथा अतिशय करके ध्याया करनेके योग्य पररूप है और अवलम्बन श्रेष्ठसे भिन्न अश्रेष्ठ अपररूप है क्योंकि परब्रह्म और अपर ब्रह्म इन दोनोंका ओंकार विषय है अतः इस अवलम्बको जानकर पर ब्रह्म रूप अथवा अपर ब्रह्मरूप ब्रह्मलोकमें महिमाको पाता है तात्पर्य यह है कि ब्रह्मके तुल्य उपासना करनेके योग्य होता है ॥

आ० स० भा० ६ अंक १० पृष्ठ ४१३ से आगे अवतार सिद्धि ।

अथेन्द्रमब्रुवन्मघवन्नेतद्विजानीहि किमेतद्यक्षमिति तथेति तदभ्यद्रवत्तस्मात्तिरोदधे । स तस्मिन्नेवाकाशे स्त्रियमाजगाम बहुशोभमानामुमाꣳहैमवतीं ताꣳहोवाच किमेतद्यक्षमिति ॥ सा ब्रह्मेति होवाच ब्रह्मणो वा एतद्विजये महीयध्वमिति ततो हैव विदांचकार ब्रह्मेति । तस्माद्वा एते देवा अतितरामिवान्यान्देवान्यदग्निर्वायुरिन्द्रस्ते ह्येनन्नेदिष्ठं पस्पृशुस्ते ह्येनत्प्रथमो विदांचकार ब्रह्मेति ॥ सा० के० उ० ॥

हे इन्द्र यह यक्ष कौन है इसको जानो, इन्द्रने कहा तथास्तु इन्द्र उस यक्षकी ओर दौड़ा । इन्द्रके आते ही वह यक्ष अन्तर्धान हुआ । पर इन्द्र उसी आकाशमें बहुत शोभा वाली स्वर्ण आभूषणोंसे अलङ्कृत उमा नाम्नी देवीके समीप आया और उससे पूछा कि यह यक्ष कौन था । उमादेवीने उत्तर दिया कि अन्तर्धान होने वाला यक्ष निश्चय ब्रह्म था और ब्रह्मके इस विजयसे ही तुमने महिमाको प्राप्त किया है ? इस वाक्यसे ही इन्द्र यह बात जान सका कि वह यक्ष ब्रह्म ही था ॥ इसी लिये ये देवता और देवताओं की अपेक्षा श्रेष्ठ हुए क्योंकि अग्नि वायु और इन्द्र तीन ही उस ब्रह्मके समीप स्पर्श करते हुए । वे उसको ब्रह्म है ऐसा प्रथम जानते हुए ॥

इस प्रकार से जब दैवी सम्पदा वाले देवताओं में आसुरी सम्पदाका धर्म अभिमानका अंकुर उत्पन्न हुआ और उनको अपने आदि धर्मसे गिरते देखा तो परमात्माने देव धर्मकी रक्षाके हेतु प्रथम प्रकाश रूप यक्ष होकर और पश्चात् उमादेवी स्वरूपमें प्रकट हो उपदेश किया कि वह यक्ष ब्रह्म ही था और ब्रह्म ही की सत्तासे तुम्हारा विजय हुआ था । भगवद् गीतामें श्रीकृष्ण भगवान्ने भी कहा है ॥

यदायदाहिधर्म्मस्यग्लानिर्भवतिभारत ।
अभ्युत्थानमधर्म्मस्य तदात्मानंसृजाम्यहम् ॥

सामवेदमें ही जब परमात्माके अवतार विषयमें लिखा है तो फिर यह कहना कि परमात्मा अवतार नहीं लेता वा नहीं लेसकता एक वेदानुयायीके लिये बड़ा ही हास्यास्पद है । परमात्मा सर्वव्यापीहै अग्नि वायु तथा इन्द्रमें भी

व्यापक था तो परमात्माको अवतार लेकर ही देवताओंके अभिमान तोड़ने की क्या आवश्यकता थी वह उसी समय बिना प्रत्यक्ष हुए ही देवताओंके मर्म छेदन कर अभिमान दूर कर सकता था परन्तु जिस प्रकार परमात्माकी यह आदि नीति है कि अग्नि होकर तपाता है मेघ रूपसे वर्षा करता है अन्न हो पोषण करता है वीर्य हो प्रजा बढ़ाता है मृत्यु हो नाश करता है उसी प्रकार धर्मको क्षीण होता देख जिस प्रकार उसकी रक्षा उस समय हो सकती है उसी रीतिके व्यक्त अव्यक्त देव मानुष आदि शरीरोंमें प्रकट हो धर्म की रक्षा करता है और अपने स्वरूपमें ज्योंका त्यों बना रहता है। जैसे आकाश घटके भीतर होनेसे घटके आकारका दीखता है और घटके अभाव होने पर वही घटाकाश अपने समान रूपमें मिल जाता है और उसके घट रूप उपाधिके संग होनेसे आकाशमें कुछ विकार उत्पन्न नहीं होता इसी प्रकार परमात्मा सर्वमें ओत प्रोत होनेसे 'महतो महीयान्' तथा—

'सूक्ष्माच्च सूक्ष्मतरं विभाति,

बड़ेसे बड़ा और सूक्ष्मसे भी सूक्ष्म है वह उमादेवी तथा उस यक्षके रूप में प्रकट होनेसे कुछ विकार वाला नहीं होता वह तो सदा एकरस आनन्द स्वरूप जलमें सैंधवलवणवत् परिपूर्ण ही रहता है ॥

वादियों की यह भी शंका है कि वह ईश्वर वीर्य द्वारा गर्भमें प्रवेश होकर उत्पन्न नहीं होता इस हेतु रामकृष्णादि ईश्वरावतार मानने ठीक नहीं, महाशय! विचारिये कि जिन शास्त्रोंमें रामकृष्णादि अवतारोंका होना वर्णन किया गया है उन ही शास्त्रोंमें उनको अयोनिज भी कहा है दूसरे परमात्मा सर्वव्यापी है तो उसका वीर्य और गर्भाशयमें भी होना मानना पड़ेगा क्योंकि इस विषयमें श्रुतियां कहती हैं कि।

'रेतएव यस्यायतनꣳ यो रेतसि तिष्ठन् रेतसोऽन्तरो यं रेतो न वेद यस्य रेतः शरीरम्। यो रेतोऽन्तरो यमयत्येष त आत्मान्तर्याम्यमृतः ॥ बृ० उ०

वीर्य जिसका आयतन है। जो वीर्यके चारों ओर है जो वीर्य में है वीर्य जिसको नहीं जानता वीर्य जिसका शरीर है वही अन्तरात्मा अमृत रूप है। इस वेद प्रमाणसे परमात्माका वीर्य रूप होना भी सिद्ध है और वही गर्भ द्वारा प्रकट होता है यथा— (शेष आगे)

॥ धर्मसर्वंप्रतिष्ठितम् ॥

# भद्रदत्तकी गीदड़ भभकी ।

अलमोड़ेसे लौटनेपर करीब २५ दिन पश्चात् एक छपा हुआ पर्चा मुझे एक विद्यार्थी द्वारा प्राप्त हुआ है। जिसकी नकल ज्योंकी त्यों पाठकोंके आगे रखते हैं ॥

॥ ओ३म् ॥

## वेदोंसे मूर्त्ति पूजन सिद्ध होने पर १०००) रु० इनाम ।

हमें ज्ञात हुआ है कि पं० रामदत्त जोषी भीमताल निवासी सनातन धर्मोपदेशक अलमोड़ामें आकर बड़ा कोलाहल मचारहे हैं और डींग मार रहे हैं कि हम वेदोंसे मूर्त्तिपूजन, फलित ज्योतिष और श्राद्ध सिद्ध करसक्ते हैं। यद्यपि हम भली भांति जानते हैं कि पं० जी वैसाही मूर्त्तिपूजन सिद्ध करेंगे जैसाकि अबतक अनेक सनातनधर्मी भाई करते हैं और करते रहे हैं परन्तु पं० जी के अन्दर कुछ दम खम है और वे वास्तव में ऐसी ही शक्ति रखते हैं तो हम उन्हें इसका निश्चय हो जानेपर १०००) नकद इनाम देंगे । पं० जीको ऐसे समयमें न चूकना चाहिये वे वेदोंसे मूर्त्तिपूजन सिद्ध करें और अवश्य ही १०००)फटकारें। सूचना मिलनेपर हम एक सप्ताहके भीतर अलमोड़ा पहुंच जावेंगे॥

### पं० भद्रदत्त शर्मा शास्त्री वैय्याकरण केसरी, निरुक्त भूषण वेद मार्तण्ड द्वारा मैनेजर आर्यभास्कर प्रेस आगरा

हमारे समाजी पं० भद्रदत्तजी याद रक्खें कि धर्मसभा सदैव शास्त्रार्थकेलिये कटिबद्ध है। अवश्य हजारकी थैली साथ लेकर आप चले आवें, हार होनेपर आपको समाज भी छोड़ना होगा। आपके विज्ञापनसे स्पष्ट प्रकट होता है कि श्राद्ध और फलित ज्योतिषको तो आपभी वेदानुकूल मान चुके हैं । क्योंकि आपने फलित और श्राद्धके लिये शास्त्रार्थका अड़ंगा नहीं लगाया और न कुछ इनाम ही लिखा। केवल "पं० जी मूर्त्तिपूजन सिद्ध करें हजार फटकारें" यही आपका दावा है अच्छी बात है । ये भी आप लिखते हैं कि "यद्यपि हम भलीभांति समझते हैं कि पं० जी वैसाही मूर्त्तिपूजन सिद्ध करेंगे जैसा अबतक अनेक सनातनधर्मी भाई करते हैं और करते रहे हैं इत्यादि" शास्त्रीजी जब कि वेदादि सच्छास्त्रोंमें अनेक प्रमाण प्रतिमा पूजादिके ठसाठस भरे हैं आप को अभी तक ज्ञात नहीं आपके पुच्छल्ले "वैय्याकरण केसरी, निरुक्त भूषण, वेद मार्तण्ड„ के शुनःपुच्छके तुल्य व्यर्थ ही हैं। अथवा "नोलूकोप्यवलोकते यदिदिवासूर्यस्यकिंदूषणं" यही बात याद आती है ॥

हमको भी पूरा २ विश्वास है कि हजार तो क्या एक फूटी कौड़ी भी आप न देंगे हजार होते तो आप अपने बाल बच्चोंका गुजर करते रुपयेकी कांव २ करके आर्य्यसमाजियोंमें प्रतिष्ठा जमानेकी क्या आवश्यकता थी ॥

महाशय शर्म्माजी ! साहित्याचार्य, भारतभास्कर पं० अम्बिकादत्त व्यास जीको जैसा इनाम पूर्वकालमें आप लोग देचुके हैं एवं विद्वद्वर पण्डित भीमसेन शर्मा और विद्यावारिधि पं० ज्वालाप्रशाद मिश्र, स्वामी आत्मारामजी इत्यादि विद्वानोंको वेदोक्त प्रमाणोंसे मूर्त्तिपूजा सिद्ध करने पर जैसा इनाम आर्यसमाजसे मिल चुका है तथा डिपटी कलक्टर पं० जनार्दन जी से दश हजारके नोट हमने पालिये उसी प्रकारका नकद इनाम आपभी हमको देंगे गुसाईं जी का वही वाक्य याद आता है ॥

[ बालिकबधु अस गाल न मारा-मिलितपसिनतें भयसिलवारा ]

स्वामी दयानन्द जी भी तो ऐसी डींग नहीं मारते थे अगर ऐसा इनाम बांटतेतो सोलह हजार की थैली परोपकारिणीके नामकी कभी खाली हो गई होती । पर आप ने एक पुछल्ला अपने नामके साथ 'वेदमार्तण्डका' दुमल लगाया है इस खिताबके लिये तो आपके बाबा दयानन्द भी तरसते रहे । मैं भी आर्यसमाजसे शिफारिस करता हूं दो उपाधि आपको और दी जावें एक "विद्याका पहाड़" दूसरा टाइटिल तर्कका चौवच्च। यही ठीक होगा ।

अजब चाल बाजी, शरारत नई है ।
तमाशा नया है कयामत नई है ॥

अल्मोड़ेकी सभामें जब कि हम नित्य २ पुकार २ कर कहते रहे समाजी अपने पण्डितोंको बुलावें हम एक सप्ताह और रुक जावेंगे । और १७ दिन वहां रहे उस समय पण्डित जी को समाजियोंने हमने सुना बुलाया था जुखामका बहाना करके टाल गये अल्मोड़ा न आये । समाजी हमारे व्याख्यानोंको उस समय नोट करते थे अब पण्डित जी उन्हीं युक्ति प्रमाणों का खण्डन करें अथवा हजार मुद्राका मनीआर्डर भेजदें नवरात्रियोंमें या दीवालियोंमें जब चाहें आप अलमोड़ा शास्त्रार्थके लिये हजार बांधकर चले आवें नैनतालसे मैं भी आपके साथ हो जाऊंगा । श्री ५ राजा आनन्द सिंह जू अल्मोड़ा नरेश मध्यस्थ होंगे हार होने पर आपको समाज छोड़ना होगा और हजार देने होंगे । अन्यथा आप कहेंगे ठीक २ निश्चय मुझे नहीं हुआ । हम प्रतिमापूजन सिद्ध करेंगे । (तुलसी)

दोहा—जो न होइ बलघरफिरि जाहू । समर विमुख मैं हतौं न काहू ॥

रामदत्त ज्योतिर्विद धर्मोपदेशक भा० ध० महामण्डल

## करुणानिर्भरी ।

मरालमालाधवलंनिराविलं कलाकलापाद्यखिलोज्ज्वलस्थलम् ।
तवाकुलायाःकलिनाकुकेलिना कुलंचकूलंचकुलंचकालितम् १
निजाश्रयापादितदेहगौरवस्त्वयासदाचारउतेषवर्द्धितः ॥
कथन्त्वमेनंविजहासिसाम्प्रतं घनान्तकालेतटिनीतटंयथा ॥२॥
अशेषदेशाढ्यवरीपुरस्सरा सुरानजर्याश्वरणेनलङ्घितुम् ।
दशामधोऽधोऽनुदिनंगताधुना दरीषुदीनाकरिणीवकम्पसे ३
निरस्तदूणाशजनाशनायया सनाययासेविसनातनासनम् ।
दशापरीपाकवसादसात्रसून्नित्रासपाशेप्रसितापुपोषति ॥ ४ ॥
धियामसौन्दर्यमनार्यमक्रमो दरिद्रतायाअपियच्चवास्तवम् ।
त्वयीदमव्याप्रतमंनदृश्यते दवाग्निधूमोऽधिधराधरंयथा ॥ ५ ॥
अनादृतंतेकिमहोपतिव्रतं यतोऽसतीनांनवरोनदेवरः ।
रहोगतात्वंत्रदमामनुच्चकैस्त्वमीदृशींदेविदशाङ्कथङ्गता ॥ ६ ॥
शुचोनिपूर्वकवचानिबिभ्रती परेच्छयासम्प्रतिशीतकर्षिता ।
सुलोचनेवाष्पजलैर्मुखाम्बुजं नसिञ्चसञ्जीवरयस्वसर्वतः ॥ ७ ॥
विवाहमाङ्गल्यविधौनियोजिता यत्रार्यगोतीस्सुदृशःपुराजगुः ।
गताःकुटुम्बद्वयमध्यमण्डपे तत्राधुनैताःप्रलपन्तिकर्कशाः ॥८॥
असौपरीत्यंपरितःपरीत्यते निरन्तरंशान्तवचिन्तयाम्यहम् ।
विधायतेभद्रमभद्रनाशनः कदाममाधिंमघुहापनेष्यति ॥९॥
कुलेद्विजानांसदनेमहीभुजां विशांसमाजेभवतींसभाजिताम् ।
सुधांशुशुद्धांशुसमृद्धधामभिर्विधातुराद्याविदधातुसाम्प्रतम् १०
प्रपद्यतांब्राह्मणसन्ततिःसुखं सम्पद्यतान्त्वय्यनिशंमहाजनः ।
उत्पद्यन्ताम्भोगिभुजस्तवात्मजा विपद्यन्तान्तेविपदर्थिनांगणाः
प्रावृट्षुवर्षन्तुपयोदपङ्क्तयः फलन्तुसर्वौषधयोनिरन्तरम् ॥
सदानुकूलाःप्रणिवान्तुवायवो धनीचभोगीमनुजस्समेधताम् १२

नरश्चिरायुर्वरिमाविजायतामकिञ्चनोमाजनिकोऽपिकर्हिचित्
धर्मश्चजागर्त्वसतांद्विषन्सदा माजागरीद्राजकुलादुपद्रवः॥१३॥

इति श्रीकरुणानिर्झरी द्वितीयः सोपानः ।

प्रणेता पं० रामनारायण शर्मा (ग्राम दौचाना)

## ऋषिकुल वृतान्त ।

द्वितीय श्रावण कृष्ण १३ शुक्रवार ता० १३ अगस्तसे आरम्भ होकर ३ दिन तक ऋषिकुल ब्रह्मचर्य्याश्रम हरिद्वारमें शिक्षा समिति ( एज्यूकेशनल ) कमेटीका अधिवेशन हुआ ॥ लाहौरसे श्रीमान् पं० रामनारायण जी शास्त्री कविराज, श्रीमान् पं० प्रभुदत्त जी शास्त्री एम्-ए एम्-ओ-एल्-बी-टी,-देहलीसे श्रीयुत शास्त्री हरिनारायण जी प्रोफेसर हिन्दूका लेज सेक्रेटरी, मुरादाबाद से पं० श्री ज्वालाप्रसाद जी मिश्र विद्यावारिधि, जोकालिया जिला गुजरात से पं० बालमुकुन्द जी महोपदेशक, आदि विद्वान पधारे थे श्रीमान् विद्यावाचस्पति पं० मधुसूदन जी राजपण्डित जयपुर और श्रीमान् विद्यासागर बुलाकीराम शास्त्री जी अजमेरके सहानुभूति तथा सम्मति के पत्र आये थे ॥ प्रथम दिन इस समितिके अधिकार निर्वाचित किये गये । द्वितीयदिन पाठ्यप्रणाली पर खूब वादानुवाद पूर्वक विचार हुआ और इस वर्षमें भाद्र शुक्ल २ ता० १६ सितम्बरसे वार्षिक परीक्षा नियतकी गयी है ॥ विद्यासागर बुलाकीराम शास्त्री जी, गोस्वामी हरिनारायण शास्त्री जी, पं० प्रभुदत्त शास्त्री जी एम्. ए., विद्यावारिधि पं० ज्वालाप्रसाद आदि परीक्षक निर्धारित हुये । तृतीय दिन प्रबन्ध सम्बन्धमें विशेष विचार होकर अधिवेशन समाप्त हुआ ॥ देहली नील कटरेके खत्री महाशयोंकी ओरसे शास्त्रानुकूल एक सुविशाल यज्ञशाला इस आश्रममें बनने वाली है ॥ उसका भी नक्शा इस समितिमें पास किया गया । श्रीमान् राय बहादुर सेठ ललिताप्रसाद साहब रईस पीलीभीत और श्रीमान् पुवायां नरेशके मकान वर्तमानमें बन रहे हैं ईश्वरकी कृपासे यह आश्रम दिनों दिन उन्नति कर रहा है । यदि धार्मिक गण इस ओर विशेष दृष्टि देंगे तो शीघ्र ही इस आश्रमकी पूर्ण उन्नति द्वारा देशका परम उपकार होगा ॥

पं० गिरिधर शर्मा सहकारी मन्त्री

शिक्षासमिति प्रधानाध्यापक ऋषिकुल ( हरिद्वार )

## ॥ निवेदन ॥

अभीतक सनातनधर्मियोंकी ओरसे दो एक पुस्तकोंके अतिरिक्त कोई ऐसी पुस्तक नहीं निकली जैसी कि आर्यसमाजियोंकी ओरसे निकली हैं। अतः हम यथाक्रम "वैदिक शब्दाः" "यजुर्वेदमन्त्राणांसूची" "यजुर्वेद (मूल)" "निघण्टु" "निरुक्त" निकालेंगे । परन्तु इनका निर्माण और एकत्रित करना सर्वथा धनपर निर्भर है । हम नहीं चाहते कि किसी अन्यरीतिसे सहायताकी प्रार्थना की जावे अतः यदि हमारे पास "वैदिक शब्दाः" के लेनेकी ५०० दरख्वास्तें आजावें तो हम वैदिकशब्दाः को जनवरी सन् १९११ से पूर्व ही दे सकेंगे इस पुस्तकका मूल्य कमसे कम व्ययमात्र २०) प्रतिकापी (Copy) होगा क्योंकि यह एक बृहत्पुस्तक होगी जिसमें लगभग ३००० के बड़े पृष्ठ होंगे । हम ५०० दरख्वास्तोंके साथ अर्द्ध मूल्य भेजनेसे हमको धनकी उचित सहायता मिल जावेगी, हम यह भी प्रतिज्ञा करते हैं कि यदि व्यय कम हुआ तो पुस्तकका मूल्य भी कम हो जावेगा, अब हम (वैदिक शब्दाः) का संक्षेपसे एक निदर्शन उपस्थित करके प्रार्थना करते हैं कि धार्मिक जन दिसम्बर सन् १९०९ से पूर्वही खरीदारीकी दरख्वास्त भेजदें जिससे हम कार्य्यारम्भ करसकें ॥

## निदर्शन ॥

अग्नायी (अग्नि=ऐङ्, ङीप्) (अग्नाय्यग्नेःपत्नीइति निरु० ९ ३३ तथा निरु० १२ । ४६) अग्निदेवकी पत्नी "स्वाहा" यह दक्षकी पुत्री कहीजाती हैं । इसने यह अभिलाषाकी कि मैं अग्निकी स्त्री होऊं तदिच्छानुसार स्कन्दने प्रसन्न हो अग्निके समीप यज्ञमें स्थान दिया अग्नायी सोमपीतये। इति ऋ० ।१: २२।१२। यह शब्द ऋ०य०सा०अ० के (यहां मन्त्रोंका पता लिखा है) आया है ॥

Agnaee. the wife of agni said tobe a Daughter of daksha. She longed to be come the wife of Agni, and Skanda was pleased to give her a place with Agni of every sacrificial act. vide nir. 9—33 and 12: 46 nig 5: 3 It occurs in yaj: sam. Rik. and athane.

(यहां मन्त्राङ्क लिखे हैं) इसमें अर्थ निरुक्त निघण्टु शतपथादिके अनुसार होनेके अतिरिक्त ज्वालाप्रसाद दयानन्द, शंकर, उवट, सायण, मैक्समूलर, विलसनादि विद्वानोंने जो अर्थ माना है वह भी दिया है । इससे यह भली भांति ज्ञात हो सकेगा कि अमुक शब्द अमुक अर्थमें अमुक पुस्तक या विद्वानोंके मतसे अमुक वेदके अमुक २ मन्त्र में आया है । आशा है कि धार्मिकजन मेरी प्रार्थनाको अतिशय स्वीकार करेंगे ॥ आपका सुहृद्—

गोपालसहाय अन्ता राज्य—कोटा

श्री स्वा० आलाराम जी सागर संन्यासीने बांदा सनातन हिन्दू धर्म सभामें ४ व्याख्यान दिये जिसके प्रभावसे स्थानीय रईस लोगोंने एक संस्कृत पाठशाला बनानेका विचार किया है वहांसे २० अगस्तको मुगलसराय चले गये ता० २३ को मुगल सराय की स्थानीय धर्मशालामें सनातन हिन्दू धर्म प्रतिपालिनी सभा स्थापितकी गई जिसमें बा० हरिश्चन्द्र मल्लिक सभापति पं० व्रजराज प्रसाद शर्मा प्रधान सभापति बाबू उदितसिंहजी मन्त्री बाबू रामगुलाम सिंह जी उपमंत्री साहू हनुमानसहाय जी कोषाध्यक्ष नियत हुये पश्चात् ता० २४ अगस्त से २७ तक श्रीमान् स्वामी आलारामजी तथा पं० रुद्रदत्त मिश्रके व्याख्यान हुये वहांसे चलकर सकल डीहामें ३ व्याख्यान दिये और तदनन्तर काशी पहुंचे काशी जी में पं० शिवकुमारजी शास्त्रीके सभापतित्व में ४ व्याख्यान दिये अब प्रयाग होते हुये दिल्ली गये हैं॥

कर्नाल पञ्जाब—यहांकी सनातन धर्मबालसभाका वार्षिकोत्सव गत ता० २६ अगस्तसे २९ तक बड़े समारोहसे हुआ इस उत्सवमें इटावासे श्रीमान् पं० भीमसेन शर्मा कौलसे पं० लक्ष्मी चन्द शर्मा अमृतसरसे प० रलियाराम तथा लाहौरसे पं० चुन्नीलाल और नाभासे पं० प्यारेलाल और देहलीसे आकाश उर्दूपत्रके एडीटर पं० रामचन्द्र भी पधारे थे प्रथम दिन सायंकाल नगर कीर्त्तन हुआ और दूसरे दिनसे लेकर प्रातःकाल और सायंकाल दोनों समय उपरोक्त वक्ताओंकी भिन्न २ विषयों पर मनोहर वक्तृतायें हुईं हाई-स्कूलके छात्रोंका उत्साह प्रशंसाजनक रहा अन्तिम दिवस पं० ब्रह्मदेव शर्माने आर्यसमाजियोंको शास्त्रार्थके लिये चैलेञ्ज दिया इसपर आर्यसमाजने नागरी भाषामें एक पत्र शास्त्रार्थ स्वीकृतिके लिये भेजा जिसका उत्तर सनातन धर्मसभा की तरफसे नय प्रश्नोंके संस्कृतमें उनके पास भेजा गया उसका उत्तर आर्यसमाजसे कुछ न बन पड़ा।

मगहर-बस्ती-यहां की सनातनधर्म सभाका जन्म फालगुन कृष्ण ३० सं० १९६४ को हुआ था सभाका प्रथम वार्षिकोत्सव गत अप्रैलमें हुआ था अतएव द्वितीय वर्षका षाण्मासिक वार्षिकोत्सव ता० १५।८।०९ को किया जाना निश्चित हुआ और पं० रामचन्द्र शास्त्री उपदेशक भारत० ध० म० जो देवरियामें आये थे बुलाये गये नदी तट व शिवमन्दिरोंके पास आस्तिक हिन्दुओंका जमघट था ५ बजे सायङ्काल से १० बजे तक श्रीयुत पं० गंगादीन राय जी त्रिपाठीके सभापतित्वमें उपरोक्त उपदेशक महाशयने मनुष्य जीवनके कर्तव्य व उद्देश श्राद्ध, मूर्त्ति पूजा व अवतार पर प्रभावशाली व्याख्यान दिया स्थानीय सभाके लिये कुछ चन्दा भी हो गया। राजमणि त्रिपाठी—

सासनी—द्वितीय श्रावण शुक्ला १२ । १३ तदनुसार ता० २८ । २९ अगस्त को वृन्दावनधाममें श्री खाण्डल विप्र महासभा के द्वितीय वार्षिकोत्सवमें प्रथमदिवस गणपत्यादि पूजन वेदपाठके बाद मंत्री महाशयने गत वर्षका विवरण सुनाया ततः पं० विद्याधर जी विद्यारत्न पं० दुर्गादत्तजी शास्त्री विद्यावारिधि पं० ज्वालाप्रसाद जी मिश्र के यथाक्रम जाति कुरीति निवारण संस्कार विषय पर प्रभावशाली व्याख्यान हुये दूसरे दिन सर्व सम्मतिसे १० दश नियमोंके स्वीकार होने बाद (जो कि शीघ्र छपकर प्रकाशित होंगे) पं० विद्याधर जी वि० दुर्गादत्त शास्त्री पं० दामोदर जी शास्त्री विद्यावारिधि ज्वालाप्रसाद जी मिश्रके खाण्डलोत्पत्ति अपव्यय निषेध धर्म विद्योन्नति विषयोंपर अति प्रभावशाली व्याख्यान होने बाद सभा विसर्जित हुई इस महासभामें भारतवर्षके भिन्न २ प्रान्तोंसे ३०० बिरादरी भाई प्रति निधि आये थे यह महा सभा शीघ्र ही एक जातीय महा विद्यालय स्थापित करने वाली है इससे सर्व सज्जनोंको उचित है कि शीघ्र ही सर्व प्रकार सहायता देकर यशके भागी बनें। महासभा सम्बन्धी पत्र व सहायता वैद्यरत्न रामकुमार शर्मा मंत्री खाण्डल विप्रमहासभा प्रधान कार्यालय सासनी जि० अलीगढ़के पतेसे भेजना चाहिये।

लखीमपुर (खीरी) यहां श्रीकृष्ण जन्माष्टमीमें श्रीमान् सेठ लक्ष्मीचंदजी कान्होड़ियाके प्रबन्धसे ८ । ९ । १० सितम्बरको श्रीमान् विद्यावारिधि महोपदेशक ज्वालाप्रसाद मिश्रके तीन व्याख्यान हुये पुलिस पं० जीका नाम धाम तथा हुलिया भी लिख लेगई ॥

दीक्षित बांकेबिहारीलाल शर्मा।

## ॥ मध्यप्रदेश बिलासपुर ॥

समय साधारण है वर्षा कुछ समय तक नहीं हुई थी परन्तु हालमें हो जानेसे किसान संतुष्ट हैं बाजार भाव सम है यहां पाराशरके मन्दिरमें श्री बाबा कल्याणदासजी अयोध्या निवासीके यहां पर निवास करने पर हमेशा समय २ पर आनन्द उत्सव हुआ करता है हालमें श्रीरघुनाथजीके झूलनका उत्सव बड़े समारोहके साथ कियागया जन्माष्टमीके दिन श्रीकृष्णजीका जन्म उत्सव सराहनीय रहा जिसमें कि मंडफ वा हिंडोलेकी रचना तथा मूर्त्तियोंका शृंगार नित्य नया प्रशंसनीय रहा गाने बजाने तथा दर्शकोंकी अधिक भीड़ हुआ करती है इस कार्यमें राममंडलीकी सहायता सराहनीय है ॥

धूलिया खान्देश-श्री उत्तर अहोविल झालरिया गादीके आचार्य डिडवानानिवासी श्री १०७ श्री स्वामी जी बालमुकुन्दाचार्य जी महाराजके शुभागमनके बाद उनके कथनानुसार यहांपर श्री रामानुज पुस्तकालय स्थापित हुआ मिती द्वितीय श्रावण कृष्ण ११ के रोज पण्डित रामनारायण शर्मा वैयाकरण केशरी अमरावती आर्यसमाज विजयी व उक्त श्री स्वामी जी के शिष्य मिकचन्द्र शर्मा गुर्जरगौड़ धूलिया निवासीका व्याख्यान श्री वैष्णव धर्म किसको कहते हैं इस विषय पर व अवतार विषय पर बहुत रोचक हुआ। श्री वैष्णव लोगोंने यह भी विचार प्रकट किया कि यहां प्रति एकादशी श्री रामानुजपुस्तकालयमें सनातनधर्म पर वक्तृता हुआ करे। इस पर सर्व सज्जन सहमत हुए सभा प्रति एकादशी को मुकर्रर हुई।

हरदोई-सदर बाजारमें श्रीभाद्रपद शुक्ल ८ से त्रयोदशी तक श्रीकृष्णजन्मोत्सव बड़ी धूमधामसे हुआ देशान्तर शाहजहांपुरसे भजनमण्डली बुलाई गई थी बड़ी भीड़ दर्शकोंकी हुआ करतीथी-श्रीसनातनधर्मसभाके मन्त्री लाला प्यारेलाल जी रस्तोगी व लाला लालमणि शिवचरणलाल जी आदिको धन्यवाद है आपका परिश्रम प्रशंसनीय है=यदि यहांके सनातनधर्मियोंके चित्तमें ऐसा ही उत्साह बना रहा तो मैं आशा करता हूं कि यहां भी प्रतिदिन सनातनधर्मकी उन्नति होनेका सम्भव है=इत्यलम्।

## सावधान।

दैवी दुर्घटनासे मेरा बहुत सा सब प्रकारका कागजात मेरी अनुपस्थितिमें खो गया है और दो रबड़की मुहरें मेरे नामकी खोगई हैं यदि उसमें से किसीकी सहायता लेकर कोई जाल रचे तौ मैं किसी प्रकार उत्तरदाता व अभियुक्त नहीं हो सकता इससे पबलिकको सावधान रहना चाहिये।

द:-चन्द्रिकाप्रसाद वर्मा हाल मुकाम-इटावा।

## नोटिस।

मुझे एक कन्या पाठशालाकेलिये अध्यापिकाकी आवश्यकता है अध्यापिका हिन्दी व कुछ संस्कृत अथवा केवल हिन्दी हिसाव किताब तथा शिल्प क्रिया वस्त्रादि सीना आदि जानती हो सदाचारिणी हो अगर सौभाग्यवती हो तो उसके पतिकी आजीविकाका भी प्रबन्ध कर देंगे योग्यतानुसार वेतन १५) मासिक मकान आदिका भी प्रबन्ध हो जायगा पत्र व्यवहार निम्न पतेसे करना चाहिये।

पता-दीवान चेतसिंह रईस पारना ज़िला-आगरा।

## ॥ एक समाजी का रुदन ॥

गत १ सितम्बरके आर्यमित्रमें आर्यमित्रके भूतपूर्व सम्पादक बाबूराम शर्म्मा ने आलारामी चेलेका स्यापा नामक लेख लिख मारा है जब एकबार हमें आगरा जानेका मौका पड़ा था तो आर्यभास्कर यन्त्रालय में हम बाबूरामशर्म्मासे भी मिलनेका सौभाग्य प्राप्त हुआ था आपने अपने सम्पादकत्वमें लिखमारा था कि झालरापाटनमें आर्यसमाजको बड़ीसफलता हुई और पं० भीमसेन शर्म्मा जीके चलेजानेपर महाराजा साहबने पं० गणपतिके व्याख्यान महलोंमें कराये इस नोटके बारेमें जो उसी समयके आर्यमित्रमें प्रकाशित हुआ था हमने बाबूरामशर्मासे पूछा कि हजरत यह क्या लीला है आप लोग अक्सर ऐसी ही झूठी खबरें क्यों छाप देते हैं क्या यही सम्पादकत्वकी शोभा है गणपति शर्मा तो पं० भीमसेनजी के आनेसे पहिले ही वहांसे चले गये थे इस पर उक्त भूत सम्पादकने कुछ जवाब न दिया और बहुत ही हंस कर अपने झूठे होने की शहादत दी हम बाबूरामशर्माके बारेमें विहारबंधुतो यहां तक लिखचुका है कि आप झूठी खबरें छापकर पब्लिकको धोखा देनेके सिवाय अन्य रचित ग्रंथोंका अनुवादकर थोड़ा अपनी तरफसे मिलाकर नई पुस्तक बना उसके ग्रंथकर्त्ता बनजानेकी भी विद्या जानते हैं इसका नमूना आपके बनाये भारतवर्ष के प्राचीन इतिहाससे मिल सकता है उक्त पुस्तक वास्तवमें लेखरामकी बनाई हुई है पर हजरत उसका नया नाम नया ढङ्गकर ग्रन्थकर्त्ता बन बैठे हैं। आप के अधिक गुप्त रहस्योंका खोलना हम इस लिये भी उचित नहीं समझते कि हमारा यह धार्मिक विवाद है हमें बाबूरामशर्माकी तरह आर्यसमाजियोंको गाली देना अभीष्ट नहीं है शान्ति और मेलके प्रेमी ला० लाजपतराय देखें कि आर्यसमाजी गाली देनेमें कितने निपुण हैं उनको तमाम शिक्षाओंका फल उन्हें यही दिया गया है कि तुम हिन्दुओंको गाली दो यहां तक कि बिलकुल झूठ बोलो और अपनी इस बेजा हरकत पर भी न शर्माओ। हमारा यह भोला भाई पुराणोंको और हिन्दुओंको इतना बुरा बताता है इतनी सिरपच्ची की है कि अगर स्वा० दयानन्द भी होते तो उन्हें पुराणों को गालीदेनेके विषयमें बाबूराम शर्माके सामने मात खानी पड़ती अगर बाबूरामशर्माने कभी पुराणोंके दर्शन किये होते कभी शुद्ध हृदय से उनका मनन किया होता तो आज पुराणोंको दोष न देते (अधजल गगरी छलकत जाय) अगर कभी पाखण्डी संसारको धोखा देने वाले दयानन्दके भी ग्रन्थोंको देखा होतातो आज यह नौबत न आती इतना न रोना पड़ता उस धर्म्मको सहस्र

वार धिक्कार है सैकड़ों लानतें हैं जिसमें सरासर मिथ्या लिखने वाले रहते हैं जिन्हें जरा भी शर्म नहीं आती जो अपने मद्यमांस और व्यभिचारका प्रचार करने वाले ग्रन्थोंको नहीं देखते जो अपने झूठे और जाली ग्रंथोंको देखकर दूसरेको भी वैसा ही कहते हैं ऐसे मनुष्योंको मनुष्यत्वसे सर्वथा पतित ही कहना चाहिये—जिस आर्यसमाजके ग्रन्थोंमें ही सामान्य मांस नहीं किन्तु गोमांस तकके खानेका आर्डर पास कर दिया गयाहै जिसमें खसमके जीते जी भी हरएक स्त्रीको मनचाहे आदमीके साथ व्यभिचारकी आज्ञा है हरे २ गर्भवती तकसे रमण करनेकी आज्ञाहै वह आर्यसमाज है या व्यभिचार समाज=

क्यों हजरत यह सब आपकी करामात है या किसी और की वर्णके लिये तो कुछ पूछनेकी जरूरी ही नहीं हर एकके लिये आम दरवाजा खुला हुआ है मेहतर अगर चाहे तो उसी दिन ब्राह्मण बन जावे और समाजियोंके साथ खान पान करने लगे यह वाम मार्ग आर्यसमाजमें है या सनातन धर्ममें, तमाम पब्लिकको धोखा देनेके लिये वेदको आड़में कर यह बालूकी दीवाल कब तक ठहरेगी । आगे चलकर हम बाबूरामकी और बातोंका जबाब देंगे पहिले ये पूछना है कि आर्यसमाजी कहने लगते हैं कि सनातन धर्मी हमें गाली देते हैं बुरा बताते हैं तो हजरत क्या वे इन व्यभिचार और मद्यमांस और वर्णसंकरताको भी अच्छा बतावें अथवा ऐसा प्रचार करने वाले को क्यों न धर्म शिरोमणि कहें जिसने तमाम जगत्‌को अन्धकारमें डाल दिया है जिसने वेदकी आड़में आज सैकड़ों हिन्दुओंको फुसला कर मद्यमांस और व्यभिचारके गड्ढेमें डालकर जातिसे पतित कर दिया है जिसने सनातन धर्मके सैकड़ों सुपुत्रोंको कुपुत्र बना दिया है जिसने सिखा दिया है कि तुम अपने बापदादोंको अपने पूज्य ऋषि महर्षियोंको गाली दो जिस पत्तलमें खाओ उसीमें छेद करो और जिनने अपने बुद्धिप्राचुर्य्यसे अपने दीर्घकालीन तपोबलसे उन महार्ह रत्नोंका सृजन किया है कि जिनसे आज भारतवर्ष अपना सिर ऊंचा कर सकता है उन महर्षियोंको व्यभिचारी और मद्यमांस प्रचारक बताना कितनी धृष्टता तथा कितने दुस्साहसका काम है पर यह सब क्यों हुआ है पुराणों पर यह प्रहार क्यों किया गया है केवल अपने मद्यमांस और व्यभिचारका पथ प्रशस्त करनेके लिये, पुराणों पर यह मिथ्या आक्षेप इसी लिये किये गये हैं कि अपनी पोल खुलने पर यही कह कर बच सकें। पर हमारे समाजी भाईको अब यह भूलजाना चाहिये तमाम जगत् आर्यसमाजकी इस बेजा हरकत को जान गया है अब इस वैदिक धर्मका बनावटी मुलम्मा चढ़े हुये वाममार्ग की कदर कोई नहीं करता है ॥

पुराणोंमें मद्यमांस और व्यभिचारका विधान बतलाना बाबूराम आ-र्य्योंके मिथ्यात्वका नमूना है अगर हिम्मत हो तो सामने आओ और पुराणोंमें किसी स्थल पर भी मद्यमांसका विधान बतलाओ अन्यथा इस झूठ का भी आर्यसमाजमें अगर कोई प्रायश्चित्त हो तो करो।

आर्यसमाजमें तो मांसकी वह भरमार है कि इसके लिये एक मांसपार्टी ही कायम हो गई है जो घास पार्टीके बिलकुल मुखालिफ है–

क्यों हजरत बाबूराम ! आप जो ताड़केश्वर आदिके महन्तके बारेमें लिखते हैं उससे सनातनधर्मका क्या सम्बन्ध है क्या आप लाहौरके उन महात्माका नाम भूल गये जिन्होंने दयानन्द एंग्लोवैदिक कालिजके अध्यापक होकर हरिद्वारकी पवित्र भूमि पर एक यतीम लड़कीके साथ मुंह काला किया था दर्शनानन्द किन कारणोंसे आर्यसमाजसे निकाले गये थे और अब जो सदियों समाजी उपदेशक इस महायज्ञकी आहुति दे रहे हैं उन्हें कौन सार्टीफिकट देता है और सुननेकी इच्छा है या इतना ही, यहीं तक खैर नहीं है जिस वेदको सनातन धर्मी अनादि अपौरुषेय सबसे बड़ा धर्म ग्रन्थ मानते हैं और आ० समाजी भी सब बातोंमें वेदानुकूलकी दुहाई देते हैं उस वेद भगवान्‌की आ० स० में वह मट्टी पलीत की गई है ऐसी कलङ्ककी कालिमा लगाई गई है जो अब धोयेसे नहीं धोयी जा सकती–

क्यों समाजियो ! तुम्हें अन्य मतावलम्बियोंके सामने भी अपने इन वेदों का हास्य करानेमें शर्म नहीं आती आप पुराणों पर मिथ्या कलङ्क लगाते हैं उस बातके न सही पर वेदोंका व्यभिचार प्रचारक अर्थ करने और उसका मुद्रण करनेमें आप दोषी क्यों नहीं हैं–स्वा० दयानन्दकृत वेदभाष्यको छाप कर आपका वैदिक यन्त्रालय क्यों न दूषित होगा स्वा० दयानन्द रचित वेद-भाष्यको सुनाकर आप भारतकी सती पतिव्रताओंमें क्यों न कुलटापन फैलायंगे ? । उन पापपूर्ण अर्थोंसे लोगोंपर क्यों न बुरा असर पड़ेगा ? यह दोष किसका है पुराणोंका, या आर्यसमाजके वेदभाष्यका या उन अर्थोंको सुनाने वाले आपका=

संसारके रचयिता परमेश्वरको आपने दोनों हाथोंसे चोरी करने वाला लिख दिया–भाई बहिन तकका संयोग आपके वेदभाष्यमें मौजूद है, गुदासे अन्धे मोटे सांपोंके पकड़नेका आर्डर स्वा० दयानन्द हर एक समाजीको बता ही गये हैं गुरुको चेलेकी गुदा शुद्ध करनेका पूर्ण अधिकार है ऐसे भ्रष्ट और

निर्लज्ज कामोंकी शिक्षा जब आपका वेदभाष्य और इतर ग्रन्थ दे रहे हैं तब आप किस मुंहसे पुराणोंको बुरा बतला सकते हैं ॥

आगे बाबूराम शर्मा पुराणोंमें नियोगकी बातका जिक्र छेड़ते हैं यह सब आपकी बनावट है हमारे पद्मपुराणमें कहींपर भी २१ पति करनेकी बात नहीं है रहा यह कि-(मुखमस्तीतिवक्तव्यं दशहस्ताहरीतकी) इसकेलिये कोई उत्तर नहीं है-

अरे समाजियो ! लेखों व्याख्यानों और पुस्तकों तथा समाचारपत्रोंसे यह सिद्ध हो चुका है कि आर्यसमाजीमत नास्तिक मत है वेदकी आड़में यह अपना काम कर रहा है और तमाम संसारको धोखा दे रहा है पर शिक्षित समाज अब यह जान गया है और समाजियोंसे घृणा की जा रही है । तुम्हारा वही धर्म है कि माता पुत्रके साथ, भाई बहिनके साथ, और तमाम संसारके नर नारी जिससे चाहे उसके साथ रमण कर सकते हैं। यवन कुमारी की बात किस वेदमें है सो तो कुछ दिखलाते=

मूर्त्तिके बारेमें तो सुनते ही समाजियोंकी नानी मर जाती है महर्षि व्यासने अपने सर्वत्र ग्रन्थोंमें मूर्त्तिपूजनका विधान बतलाया है वेदशास्त्र, स्मृतिपुराण आदि ग्रन्थ मूर्त्तिपूजासे ठसाठस भरे पड़े हैं=

स्वा०=दयानन्द जहां पटेला कुरा हड्डी और गुप्तेन्द्रिय तककी पूजाका विधान बतला गये हैं उसे देखकर आप शिर क्यों नहीं नीचा करते=राम राम हड्डी और गुप्तेन्द्रियकी पूजा कुछ ठिकाना है ॥

लेखके विस्तार भयसे हम समाजी वेदभाष्यके उन अर्थोंको नहीं देना चाहते जिनमें अश्लील बातें भरी हुई हैं जिनका सुनने वालोंपर बुरा असर पड़ता है और वेदोंके नामसे पापपूर्ण शिक्षा दी जाती है हा ! वेदको भी बिना कलङ्कित किये न छोड़ा यह वेदभाष्यकी बानगी है ।

हमारे इस भोले भाईको यह खबर नहीं कि धर्मविषयमें निकालनेका अधिकार किसीको नहीं है बाबूराम शर्मा फर्माते हैं कि जिन २ का बहिष्कार आर्यसमाजसे किया गया वे सनातनधर्मसभामें लम्बी सूंड़ बनगये=अब इस रोनेसे क्या होगा=जरा हृदयपर हाथ रखकर कहना कि उपरोक्त विद्वानोंने इस नास्तिकमतको स्वयं छोड़ दिया है या आ० स० ने पृथक् कर दिया है । हमें अन्तमें इस बातपर बड़ी हंसी आती है कि व्यासजीके ( रूपंरूपविवर्जितस्य ) इत्यादि श्लोकको जिसमें व्यासजीने साकारोपासनाको ही अपना इष्ट

माना है बाबूराम निराकारोपासनामें घसीट रहे हैं क्या ही आश्चर्य है ? । इस प्रखर बुद्धिपर, सभ्य आर्यसमाजियोंसे प्रार्थना है कि वे इस लेखको न पढ़ें जिन्हें बैठे २ पुराणोंपर झूठा आक्षेप करनेकी आदत पड़गई है अथवा इस विषसे जिनकी जिह्वा कलुषित हो गई है जिनके मुंहसे हमेशा ही विषके उद्गार निकलते रहते हैं वेही इस लेखको पढ़ें और फिर पढ़ें अगर बाबूराम शर्माकी इस लेखसे तृप्ति न हुई और पुराणोंपर झूठा हमला करनेकी लालसा न मिटी तो हम दूसरी औषधि उनके लिये तय्यार करेंगे ॥

ब्रह्मदेव शर्म्मा—इटावा

## ॥ छुट्टनलालरहस्य ॥

पं० छुट्टनलाल सितम्बरके वेदप्रकाशमें फिर प्रकट हुये हैं आपका पहला आक्षेप हि० कोविदरत्नमालाकी समालोचना पर है यह एक ऐसी भारी भूल है जिसे अल्पबुद्धिवाला भी समझ सक्ता है हिन्दीकोविदरत्नमालाकी समालोचना ब्राह्मणसर्वस्व नव अंकमें हुई है और सूचना दीगई है १० वें अंकमें पर पक्षपात प्रिय छुट्टनलालशर्म्मा यह कैसे देखते सब जानते हैं कि पं० भीमसेनजीने अभी तक दर्शनोंका भाष्य नहीं किया है पर सम्पादक वेदप्रकाश हिन्दीकोविदरत्नमालामें कोई दोष नहीं पाते केवल यही पाते हैं कि रत्नमालाके लेखकने पं० भीमसेनजीको दर्शनोंका अनुवादक कैसे लिख दिया हमारी बा० श्यामसुन्दरदासजीसे प्रार्थना है कि आगामी एडीशनमें पं० तुलसीरामजीका नाम रक्खा जाय और वे दर्शनोंके अनुवादक पदसे विभूषित किये जांय तब आपकी समालोचना पर गौर किया जाय इससे यह बात प्रगट हुई कि आर्यसमाजी केवल सनातनधर्म पर ही आक्षेप करते हैं अपने दोषों को नहीं देखते वाममार्गको पण्डितजीने सदाही घृणित कहा है न कि आपकी तरह गरुडपुराणको झूठा कह उसकी कथा बांचना ही अपना कर्त्तव्य समझें ॥

आर्यप्रभा—सामाजिक पत्रोंमें ३ पत्र सनातनधर्म पर आक्षेप करनेमें हमेशा तय्यार रहते हैं १ आर्यमित्र २ आर्यप्रभा ३ वेदप्रकाश । छोटे मोटे समाजीपत्रोंकी इसमें गणना नहीं की है क्योंकि कुछ तो अन्धकार रात्रिमें खद्योतकी तरह हैं जो थोड़ा चमककर अस्त होजाते हैं या सनातनधर्मरूपी प्रकाशमें पतङ्गकी तरह अपने प्राणोंको नष्ट कर देते हैं कुछ पत्र ऐसे हैं जो सनातनधर्मके चमकीले प्रकाशके सामने अपनी आंखें बन्दकरलेते हैं और उस तरफ दृष्टिपात भी नहीं करते पर उपरोक्त तीन पत्र उस श्रेणीके नहीं हैं ये पतङ्गकी अपेक्षा बड़े हैं और मौका पाने पर उस प्रकाश पर हमला भी करते हैं पर

किसी लघु अङ्कके जल जाने पर फिर वहांसे भागते हैं और जहां पीड़ा कम हुई तहां फिर हमला करते हैं इस बहादुरीके लिये हम तीनोंको धन्यवाद देते हैं आर्यप्रभा अपनी नवीन संख्यामें सनातनधर्मियोंको पौराणिक और आर्यसमाज को वैदिक बताती है हमें सहयोगिनीके इस लेख पर हंसी आती है कि जब समस्त भारतवर्षमें यह बात प्रख्यात होगई है कि समाजी मत अधिकांश वेद विरुद्ध है तब धोखा देनेके लिये वेदको माननेसे क्या नास्तिकत्व मिट जायगा ॥

ब्रह्मदेव शर्म्मा—इटावा

कानपुर सनातन हिन्दूधर्म प्रवर्धिनी सभाके सेक्रेटरी पं० प्रयाग प्रसाद तिवारीने एक बड़ी भयानक बात हमारे पास लिख भेजी है उक्त महाशयके लेखका सारांश यह है कि इस सभाके उपसभापति पं० शिवनन्दनजी वैद्य थे यह महाशय जब नियत किये गये थे तब सभा इनके स्वभावसे अपरिचित थी अतः सभाने इन्हें विश्वसनीय तथा प्रतिष्ठित जानकर सभाकी कुल पुस्तकें इनके पास रखदीं थीं लगभग १० महीने हुये सभाने आपसे पुस्तकें मांगीं पर आपने हीला हवालाके सिवाय कोई स्पष्ट उत्तर न दिया यहां तक कि सभा उनसे सर्वसाधारणके उपकारार्थ बराबर पुस्तकें मांगती रही पर आपने नदीं अतः सभाने आपको १२ सितम्बरकी अन्तरङ्ग कमेटीमें पदच्युत कर दिया और आपके स्थान पर पं० सहदेवप्रसाद जी राजवैद्य नियत किये गये हम आशा करते हैं कि उक्त महाशय अबभी सभाको पुस्तकें देकर धन्यवाद भाजन बनेंगे क्योंकि सुबहका भूला शाम तक घर आजाय तो चिन्ता नहीं।

## समालोचना।

वारिन हेस्टिङ्गज़=लेखक यादवेन्द्र सम्पादक पं० द्वारिकाप्रसाद चतुर्वेदी मिलनेका पता—हरनारायण एण्ड ब्रदर्स दारागञ्ज प्रयाग मूल्य १) यह भारतवर्षका सवादोसौ वर्षका पुराना इतिहास है यह बात इतिहासमें प्रसिद्ध है कि लार्डक्लाइवने हिन्दुस्तानमें अंगरेजी राज्यकी जड़ जमाई, और उसे वारिन हेस्टिङ्गसने पुष्ट किया डिमाई साइजके २०० पृष्ठकी इस पुस्तकमें चमहीन वारिन हेस्टिङ्गसके गवर्नर जनरल होनेतकका ही हाल नहीं किन्तु उस समयके राजनैतिक दाव पेंच और भूतदशाका भी वर्णन है पुस्तकके पढ़नेसे सवा दोसौ वर्षका इतिहास आंखोंके सामने प्रत्यक्ष हो जाता है यह पुस्तकका प्रथम खण्ड है इसमें पांच अध्याय हैं प्रति अध्यायके आरम्भ में एक भावपूर्ण श्लोक दिया है उक्त चतुर्वेदीजीने यह पुस्तक Lord Macaulay's creitical and Historical Essayo इत्यादि ४१ अङ्गरेजी पुस्तकोंके आधारसे लिखी है

# "कर्मयोगी"

हमारे पाठक महाशयोंने सुना जाना होगा कि ऊपर लिखे नाम वाला एक पाक्षिक समाचार पत्र प्रयागराजसे निकलना प्रारम्भ हुआ है। यह "कर्मयोगी„ नाम तथा इसका अर्थ जैसे निराले ढंगका है वैसाही पत्रके प्रारम्भ में श्री भगवद्गीताके उपदेश समयका चित्र दिया गया है। जहां सारथी बने हुए साक्षात् परमात्मा मानुष कृष्ण रूप धरके अर्जुन रूप जीवको उपदेश दे रहे हैं। हमारा निश्चित विश्वास था और है कि देश सेवाके लिये कटि बद्ध हुए पुरुषोंमें जो २ अटल वा पूर्ण रूप से विश्वासी होंगे जिनके हृदयमें ठीक निश्चय होगा कि भगवद्गीता बिलकुल सत्य है और ये वेही अक्षर पद वाक्य हैं कि जो श्री भगवान्‌ने श्रीमुखसे एक ऐसे भयंकर समयमें अर्जुन रूप जीवको सावधान करनेके लिये स्वयं उपदेश किये थे कि जिस समयका स्मरण करते हुए रोमांच खड़े हो जाते हैं। इन गीताके अक्षर पद वाक्यों पर जिसका पूर्ण वा अटल विश्वास होगा वही पुरुष भगवत्कृपा मात्रसे इस देश हित साधन रूप महाभारतके मैदानमें देशहितार्थ उपाय रूप महा संग्राम करता हुआ देशोद्धार रूप विजयको अवश्य प्राप्त हो जायगा। बशर्ते यदि वह देश सेवक पुरुष अर्जुनके तुल्य ही अपने इन्द्रिय रूप घोड़ोंकी लगाम श्री कृष्ण भगवान् को सौंप देवे। अर्थात् इन्द्रियों द्वारा विषय सुख भोगको तिलाञ्जलि देकर भगवान्‌को सदा आगे रखता हुआ उद्योग रूप संग्रामका आरम्भ कर देवे तो अवश्य पार हो जायगा। "कौन्तेयप्रतिजानीहि नमेभक्तः प्रणश्यति" अब यह समय आगया है कि धर्मात्मा बनके धर्मका प्रबल कवच पहने हुए अपने रोम २ से भगवद् भक्ति करते हुये देश सेवा रूप संग्रामके मैदानमें डट जाओ ॥

हमारे पाठकोंको स्मरण होगा कि हम अबसे पहिले दो तीन वर्षसे यथावसर लिखते आते हैं कि धर्म और ईश्वर भक्तिको छोड़के केवल शुष्क राजनैतिक देशोपकारी विचारोंसे कदापि कार्य सिद्ध नहीं होगा। परन्तु जिन महाशयोंने ठीक २ यह जान और मान लिया है कि "यतोधर्मस्ततः कृष्णो यतःकृष्णस्ततोजयः" वे लोग अवश्य काम सिद्ध कर लेंगे। इसी अभिप्रायको लेता हुआ यह कर्मयोगी पाक्षिक पत्र निकला है। इससे देशहित

साधनकी बहुत आशा है वार्षिक मूल्य इसका २) मात्र है पत्र बड़ा है "मैनेजर कर्मयोगी प्रयाग" इस पतेसे पत्रादि भेजना चाहिये ॥

## रेलवे कम्पनियोंकी शिकायत—

यह बाततो सभी जानते हैं कि भारतवासियोंका जो बहुतसा भाग अशिक्षित है तथा शिक्षितोंमें भी जो लोग अंग्रेजी नहीं जानते उनको अशिक्षितोंके तुल्य ही बृटिश राज्यमें असंख्य दुःख भोगने पड़ते हैं। हम यह नहीं कहते कि गवर्नमेण्टके या रेलवे कम्पनियोंके प्रधानाधिकारी जान बूझकर दुःख दिलाते हैं। पर जिन खुफियोंके द्वारा राजद्रोहियोंका पता लगाया जाता है उन्हीं या वैसे ही खुफियों द्वारा दीन गरीब प्रजाको तंग करने वाले राजकर्मचारियोंका पता लगा २ के उनको दण्ड दिया जाय तो अत्याचार बहुत घट जावें। हम उदाहरणार्थ यहां दो बातें लिखते हैं=

१=गत ता० ३० तीस अगस्त सन् ०९ को अलीगढ़के स्टेशन पर राजघाट जानेके लिये जो टिकट बंट रहा था उसमें मेलाके कारण भीड़ अधिक थी, खुले मैदान हल्ला हो रहा था कि जो कोई -) अधिक देवे उसीको टिकट मिलता है। कई लोग ऐसे थे जिन पर ।=)॥ पूरा ही महसूल था उनको टिकट नहीं मिला वे चिल्लाते फिरे किसीने नहीं सुना ॥

२=हमने ता० ८ सितंबर सन् ०९ को सहारनपुरसे इटावाके लिये इन्टर क्लासका १॥ डेढ़ टिकट लिया, वहीं एक बाबूसाहबसे कहा कि हमारा असवाब तौलने लायक हो तो तौल दीजिये, उन्होंने आजमाकर कहा कि अधिक नहीं, गाजियाबादमें आनेपर टिकट बाबूने तौल कर २) हमसे लिये। हमें शक हुआतो हमने फिरसे तुलवाया तब वही असवाब २४ सेर निकला, तब बाबूने कहा कि अब यहां तो मौका नहीं रहा रेल ठहरेगी नहीं, आप इटावामें पहुंच कर वहांके स्टेशनमास्टरके सामने तुलवा दीजिये वहांसे २) रु० आपको वापस मिल जायगे। तब हमने रेलवे स्टेशन इटावामें आते ही टिकट बाबूके तथा स्टेशनमास्टर साहबके सामने असवाब फिर तुलवाया और कहा तब साहबने कहा कि आप हेडआफिस कानपुरको अर्जी भेजो। विचारका अवसर है कि रेलवेके कर्मचारी कैसा अन्याय करते हैं, गाजियाबादमें नं० ४६ की रसीद २) रु० की हमें दीथी, आशा है कि न्याय होगा ॥

## आ०स० मूल्यप्राप्ति स्वीकार ता० १० मार्च से २७ अप्रैल तक

१७७० पं० राजकुमार किहरपुर २।)
१९४ पं०केदारदत्तपन्तपालीपर्पगांव २।)
१७६९ पं० बनवारीलाल मुहम्मदी २।)
१७७२ मंत्री स० ध० सभा फतहपुर २।)
१७७६ महन्त लछमणदास देवला २।)
१३९६ पं० नृसिंहदास नौशहरा २।)
१७७३ पं० कुंवरभानु कोट सुलतान २।)
१२५५ लालमन जगन्नाथ बिन्दकी २।)
४१० एच हरसुखदेव कोहिमा १॥)
१७७६ छक्कूराम जी रांची २।)
१७७४ सीताराम गुप्त कानपुर २।)
१७७५ गयादीन वैश्य खजुहा २।)
३३९ लक्ष्मी नारायण भार्गव नूह २।)
१७७७ ला० छोटेलाल पन्नालाल आगरा २।)
१७७८ भोलाप्रसाद सिंह खिलौरा २।-)
४७७ पं० रामाधीन भीरतरगांव २।)
१७७९ धुन्नीलाल तिवारी झाडसुगड़ा २।)
१५८१ पं० दीपचन्द बन्नू २।)
२५३ बा० कुन्दनलाल मैमनसिंह २।)
१७८३ सेठनत्थूमलप्रेमराजअमरावती २।)
१७८१ पं० भैरवप्रसाद अमरावती २।)
१७८४ श्रीराम मोतीराम अमरावती २।)
१७८५ जमुनाधर पोद्दार अमरावती २।)
३१० पं० ब्रह्मदत्त रुस्तमपुर २।)
१७९० बा० शेरसिंह आगरा २।)
७७६ ला० जगन्नाथ जवाहरलाल इटावा ४॥।)
१७९० पं० बुद्धराम फिल्लौर १॥-)
११४४ गोकुलनाथ मुम्बई २।-)
१७८७ शिवनाथ हकीम अमरावती २।)
१७८२ बंशीधर शर्मा अमरावती २।-)

१७८० ज्येष्टमल जी अमरावती २।-)
१७८६ शिवशंकरचतुर्भुजअमरावती २।-)
१७९२ छत्रसिंह रईस जारह २।-)
८२१ सोमेश्वरदत्त सीतापुर २।)
९०८ पं० श्रीदत्त धौलाना २।)
१७९३ पं० पुत्तीलाल बिलासपुर २।)
१२२६ बिहारीलाल शास्त्री रायगढ़ २।)
१७८५ जीवाराव झांसी २।)
१७९४ बा० जालपाबख्श लखनऊ २।)
१००१ बा० सरयूराय काशी २।)
२३२ पं० वासुदेव हवारह २।)
१७९७ जानकीप्रसाद सिंथल २।)
१५५८ पं० राजमणि मगहर २।)
१७९६ मोतीराम जगन्नाथ २।)
५१७ बल्देवसहाय घरार २।)
५२८ चौबे जगदीश्वरप्रसाद आगरा २।)
६१९ शीतलप्रसाद मुनीम लखना २।)
२९१ अमृतराम बल्लभराम मथुरा २।)
१६७४ बा०बृजमोहनलालछिन्दवाडा २।)
१७९८ सेठ शिवनारायण सिरसा २।)
१५५८ बा० रामप्रसाद मुरादपुर २।)
१४८४ चन्द्रशेखर व्यास सागर २।)
१७९१ पं० युगलकिशोर आगरा १॥)
६५७ पं० प्रयागदत्त नवांशहर २।)
८२७ पं० प्रेमवल्लभ चन्दौसी २।)
१८७० पं० दुर्गाचरन अलीनगर २।)
४७२ कृष्णदेव साहू डोमरिया २।)
१८०१ व्यास जेरामज केडा मुम्बई २।)
१८०२ बा० हरीसिंह मुखानी २।)
१८०२ डाक्टर मुकुन्दराम खटिया २।)
७२८ ओंकारदास सिवनी छपारा २।)
७१९ श्रीनाथदत्त मथुरा २।)

## ग्राहकोंसे निवेदन ।

ब्रा० स० के पाठक महाशयोंको ज्ञात रहे कि यह छठा भाग ब्रा० स० का पूरा हो गया, आगे ब्रा० स० को ठीक नियमसे प्रतिमास नियत तारीखपर निकालनेका पक्का विचार है । और आशा है कि भाग सातके पहिलेही अङ्क में भाग ७ के साथ मिलने वाले अतिउत्तम पुस्तकोंको भी प्रकाशित करदिया जायगा । किन्हीं ग्राहक महाशयोंकी राय है कि ब्रा० स० पत्रको पाक्षिक कर दिया जाय सो बहुतसे ग्राहकोंकी सम्मति हो जानेपर तथा ग्राहकोंकी वृद्धि देखकर पाक्षिक करनेका विचार किया जायगा ॥

॥ श्री परमेश्वरो जयति ॥

# ॥ शास्त्रार्थ ॥

॥ जो ॥

सहारनपुर शहर में जैनी और आर्य समाजियोंमें

। ३ अकतूबर १८८७ को ।

हुआ

जिसको लाला कल्लूमल्ल संपादक जैनपाठशाला

खतौली जिला मुज़फ़र नगर ने विचार पूर्वक

लाला कुंदनलाल वा लाला उग्रसैन

साहब रईस खतौली व सहारन

पुर की आज्ञानुसार

मुद्रित कराया

१८ जून सन् १८८८ ई०

॥ लाहौर ॥

न्यूइम्पीरियल प्रेस में सैय्यद रजबअली शाह के प्रबन्ध से छापा।

प्रथम वार ५०० जिल्द

कीमत -)॥

ॐ

॥ श्री जिनायनमः ॥

# सहारनपुर में जैनी और आर्योंका शास्त्रार्थ

## भूमिका

मैने बहुधा लोगोंसेसुना कि बडेआश्चर्यकी बातहै कि जोशास्त्रार्थ सहारनपुर में जैनी और दयानन्दी आर्य्योंमें हुआ उसमें जैनी जीतजात कर सकल उपस्थित महाशय चुपचापहोरहे हमको भी उसजीतकी खुशीका थोरा हिस्सादेना चाहियेथा यानी शास्त्रार्थ को छपवा कर हर एक जगह विदित कराना चाहियेथा नहितो क्याफायदा है जब हार जीत दूसरे पर विदित नकीजाय सबको मालूमहै कि शास्त्रार्थ के अन्तमें जब आर्य नही समझे तब पण्डित मथुरादासजी जैनीने कहा कि अगर तुम नहीं समझते तो और पण्डित लोग देखलेंगे हमने तो तुह्मारी पक्षको सर्वथा खण्डन करदीयाहै, इसवास्ते इसका छपाना जरूरीहै अगर नहीं छपैगा तो और पण्डित लोग कैसेदेखसक्तेहैं मैने इस बात को बहुत पसंद किया अगर किसी कारण से आजतक नछपा परन्तु अब छपाना जरूर चाहिये अब मै खुलासा करके सब के वास्ते विदित करताहूं, कि जिसरोजसे सहारनपुरमें मुन्शीमकुंदराम वा पण्डित चुन्नीलाल की कृपासे जैन सभा नियतहुई उसी रोजसे दयानन्दी

आर्योंके पेटमें पानी हुआ कि लोभाई अब दुकान दारी चलनी कठिन है, जबतक जैनी चुपचापथे तौबडी मौजरही अब पुरी पुरी फिकर करो नहीं तो कलई खुलजायगी कोई आर्य्य बोले क्यों घबरातेहो सब उपाय हो जाएगा इन्से शास्त्रार्थ करेंगे हारेंगेतोसही परन्तु लोगोंपर जाहरहोगा कि आर्य्य बडे हिम्मत वाले हैं क्योंकि हमको हट करने का तो भयहि नहीं अब कुछकहा फिर कुछ कहदीया कौन पूछताहै धींगा धांगी करते रहो दबो मत नहींतो पछितावोगे इस वार्त्ताको सबने पसंद करलिया और एक चित्त होकर इह बात ठहराई कि गोप्य सब आर्य्यों को जगह २ खबर करदो कि कहीं भाडा ना फुट जावे कैसीहो हार हो परन्तु जीत जीत कहेंजावें जाहर दारी का ख्याल रक्खें भीतरकी कोनदेखता है प्रथमतो नंदके पद वालों को दूसरे ब्राह्मण तीसरे फारसी अंगरेजी वाले आर्य्यों को इस बात का खूबख्यालरखना चाहिये इस ऊपरली बातमे गाफिलनरहैं) यदि कोई कहै कि इन तीन भांतिके आर्य्योंका भेद क्या है मेरी बुद्धि अनुसार तो भेदयहहै कि नंदकेपदवाले तो वह हैं जिन्होंने जन्मभर भीखमांगमांगकर और लोगोंको फरेबदेदे कर पेटभरा है इस कलयुगी मतके होनेसे एमान-नीक होगए पूरी पूरी आदर भगत होने लगी उनको इससे जियादा क्या और चाहियेथा आपफरेबीथे अबफरेबी मतहो मिलगया इनको खूबबनिआई दूसरे ब्राह्मण जो आर्य्या होगएहैं पढेलिखेतोजैसे थे वैसेहीथे पहिले उनकी कदरकौन करेथा पांच पांच टके पर भी कोई सत्यणारायन कीकथा उनसे नहीं बचवाताथा मुसकिलसे पेट भरताथा लोगोंको महाराज धर्म्ममूरति धर्म्म औतार ऐसा आशीर्वाद देते देतेही मुखसूकजाताथा जब कोई थोरा सलूक करताथा या श्राद्धके समय में टका वा दोटके दक्षणा मिलजातिहोगी इन बातोसे दुःखीत होकर इह सूझी कि कलयुगी मतमेंचलो उसमें प्रशंसा

और आदर सत्कार होगा इनके उसमतमें जानेसे वेमत वाले भी आनंदित हुए कि जिनको सर्व मत वाले उत्तम जानते हैं वेही हमारे मतमें आये तो अब पूरा डङ्गुल होगया फिरतो उनकी बड़ी खातिर दारी होने लगी तनख्वाह मुकर्रिरहोगई रेल खरच आदि सब मिलने लगा वे लालची लालच के वशहोकर सब प्राचीन सत्यवार्त्ताओंका खण्डन करनेलगे जिन वार्त्ताओं में उन्होंने बहुत कष्ट उठायाथा सब कलयुगी मत वालोंने उन को शिरोमनी और मुखिया बनालिया क्योंकि संस्कृत के दो चार अक्षर तोजानतेहीथे क्योंकि जहां वृक्ष नहीं होताहै तहां एरंडकोही वृक्ष मानले-तेहैं मै सत्यकहताहूं कि उनमें से कई पुरुषोंसे हमारी वार्त्ता हुई तौउन्हों ने साफ साफ कहा कि हमारी अब खूबचैन से गुजरतीहै पर जो ठीक है वह सब जानतेहीहैं आजकल के समय मे अपना प्रयोजन मुख्य है तीसरे अंगरेजी फारसी वाले आर्य्य इनलोगों ने अंगरेजी फारसी पढ़ कर चाल-चलन बदललिया मांस मदिरा के खानें पर और विषय के सेवनेपर कमर बांधलई कुछ विवेकनरक्खा, परंतु कुछ प्राचीन मतका डरकरते रहे कारण पाय इस कलयुगी मतकी आवाज उनके कान मे पड़ीतौ उन्हों ने खूब विचारकर लिया कि अबतो कामबनगया सारी इच्छा मुफतमेंपूरीहो-जांइगीं खाली जाहर दारी बनानी पड़ैगी सो कुछ बातनहींहै जोचाहें सो करैंगे और वेदानुसार बतलावेंगे शीघ्रही उसमत में होगए नियोगके बल से तो विषय भोगका भय दूरहोगया और खाने पीने में किंचित् लोगों के दिखाने को ख्यालरक्खेंगे हमको किसीकी हार जीतसे क्या मतलब है हमतो अपने आनंदके वास्ते ग्रहन करते हैं इस प्राचीन मत में कौन कष्ट उठावे हमको तो अपने काम से काम है दो चार बात हठ की सीख लेंगे मुंहजोरीसे सबको हटादिया करेंगे हमारे शास्त्रों वा संस्कृत कौन पढ़े अगर

पढ़ते तौ अपने प्राचीन मतको क्यों त्यागन करते झूठ मूठइनके साथ रहा करेंगे कुछ बात अपनी अंगरेजी फारसी द्वारा कहदीयाकरेंगे उत्तर कदाचित् मानाहीं नहीं करेंगे और बहुत से अज्ञानी अज्ञानतासे उनमेंहोगएहैं उनकी कथा वार्त्ता मैंने अपनी किंचित बुद्धिके अनुसार लिखाहै विशेषज्ञ ना विशेषकर जानलें एकलयुगी आर्य्योंका ख्यालठीकहै सबजानते हैं किजब से इन्हों ने जैनीयों से वादाविवाद कियाहै तबही से हवा उखडगई जब कि सहारनपुर में जैनसभाके वार्षिकमहोत्सव का समय निकट आयातो उन्होंनेभी कदम बढ़ाया इश्तहार नोटिस आदि छपवाये किजैनियों को चाहिये कि हमको समझा देवें बल्कि उन्होंने लालाउग्रसैनसभापति कोभी लिखा उनके सब लेखोंका उत्तर आनंद पूर्वक दीयागया जैनसभाके वार्षिक उत्सबका सामान लालाउग्रसेन ने बहुतअच्छीतरहसे कियाथा उससे सब को बडा आनंदहुआ २ दिन उपदेश के वास्ते नियत कियेथे मितिकार्तिक वदि २ वा ३ संवत् १९४४ मुताबिक तारीष २ वा ३ अक्तूबर सन् १८८७ प्रथम दिनसभा उपस्थितहुई और व्याख्यानसेलोगोंको अत्यंत आनंदहुआ सभामें कलियुगी मतवाले भी आएथे शास्त्रार्थ होनेका विचार चला और दूसरेदिन प्रातःकाल जैनी और आर्य्या समाज दोनों एकत्रहुए और शास्त्रार्थ होनेका निश्चय होगया और शास्त्रार्थ के वास्ते नियम नियत हुए उनमें से जिनकी जरूरत है वे लिखते हैं, कि दोनों तरफसे शास्त्रार्थ के वास्ते तीन तीन साहिब नियत हों और पंद्रह पंद्रह मिनट से जियादा किसीका बयान नहो और एक सिकटरी शास्त्रार्थके प्रबन्धके वास्ते नियत हो और तीन समय शास्त्रार्थके लिये नियत हुए प्रातःकाल मध्यान्हि पीछे और रात्रि और शास्त्रार्थ को दोनों तरफवाले लिखते रहें शास्त्रार्थ समाप्ति होने पर दोनों के लेखपर दोनोंके हस्ताक्षर होजावें और इस विषयमें शास्त्रार्थ हो कि लोकका बनाने वाला कोईहै वा लोकस्वयं सिद्धहै,

जैनियों की तरफसे मुन्शी मकुंदराम पंडित मथुरादास पंडित लालजीमल्ल नियत हुए और दयानंदी आर्यों की तरफ से लाला हरवंशलाल वकील लाला मुरारीलाल एफ सुगुणचंद नियत हुए और दोनों तरफ वालोंने बहुत खुशीके साथ लाला जोतीपरशाद वकील को सिकर्टरी होना स्वीकार किया और उनकी आज्ञानुसार शास्त्रार्थका प्रारम्भ हुआ सोसर्व विद्वानोंके प्रगट निमित्त लिखते है और प्रार्थना करते हैं कि इस शास्त्रार्थ में सत्य असत्य निर्णय करलें ।

# शास्त्रार्थ.

## प्रथम प्रश्न जैनियोंका

जो पदार्थ हम देखते हैं उनमें बहुत से कर्त्ता के बनाए हुए हैं और बहुत से बिना बनाये हुए हैं आप जो इह कहोगे कि सब पदार्थ का बनानेबाला है तो इसका प्रमाण दो और द्वितीय आप से इह पूछताहूं कि आप कर्त्ता किसको कहते हो जैसे कुंभार घडेको बनाताहै अनेक कारणों से यानी मिट्टी दण्डादिसे इसमें कर्त्ता कौनहै आपजो कहो कि सब चीज कर्त्ता की करी हुई है इस से प्रतिज्ञा होगई कि सब चीज कर्त्ता की बनाई हैं अबबतलाना चाहिये कि कर्त्ता भी चीजमें सामिलहै सोकर्त्ता का भी कोइ करने बाला हुआ और कर्त्ता का कर्त्ता होनेसे दौर तसुलसुल वा कह होगा यानी अनवस्था जिसकी संतान का थंबावन हो

## प्रथमउत्तरआर्योंका

साहबो अरज है कि जब हमारी तरफसे बयानहीं नहींहुआ तो कैसेजाना

कि हम इन शब्दों को जोकि जैनियोंने प्रगट किये हैं सबसे मुख्यजानते हैं सोचने की जगह है कि जैनियों को मकानआदि के बनाने में और उनके वनाने वाले होनेमें किसी तरह का सन्देह नहीं इह बात तो दोनों पक्ष वालों को स्वीकारहै और शेषजो हैं वे शास्त्रार्थ के अन्तर प्रविष्ठ हैं जिनको जैनी स्वयं सिद्ध मानतेहैं उनका दृष्टांत किसीजगह दीयाही नहीं जाता न्याय के विरुद्ध है जैनियों को अैसा दृष्टांत देना चाहिये जो शास्त्रार्थके अंतर्गत नहो अर स्वयं सिद्ध हो परन्तु हम शुद्ध निरापेक्ष कारण रूपा द्रव्य को स्वयं सिद्ध मानतेहैं मिले हुए कार्य्य रूप परमाणून का दृष्टांत देना चाहिये जैनियों ने जो कुंभार का दृष्टांत दिया वेही सब चीजे वनाने के लिये आवश्यक चाहियें यानी जगत के बनानेमें ईश्वर की माया तो दण्डादि वत् कारण हैं और ईश्वर कुंभारवत् कर्त्ताहै और मिट्टी वत् जगत का उपादान कारणहै हम शुद्धनिरापेक्ष कारण रूपा द्रव्य का कर्त्ता किसी को नहीं मानते और वह कर्त्ता जिसको हम जगत का वनाने वालामानतेहैं शुद्ध निरापेक्ष कारण रूपा द्रव्यहै इसवास्ते कुछ आवश्यकता नहीं कि कर्त्ताका कर्त्ता इसदशामें मानाजावे क्योंकि प्रथम कारणका कारण नहीं होता हमने कर्त्ताका अर्थ वही समझा जो जैनियोंने कुह्मार के दृष्टांतमें दिया है।

## उत्तरजैनियों कि तरफसे

मै यहअरज करताहूं कि अव तक हम आपसे करता समझे नकुछ समझे कर्त्ता का प्रश्न तो मैने पीछे कर रक्खाहै मैने कुह्मार को अपनी जवानसे कुह्मार का कहना बयान नहीं किया किंतु दरयाफ्त कियाहै कि इन चीजोंमें कर्त्ता कौन है और क्या कर्त्ता का स्वरूपहै और मैने जो कहा

कि आपने फरमाया कि जो चीजहै वह कर्त्ता की करीहुई है तोअब तक कर्त्ता का बयान नहीं हुआ किक्या चीज कर्त्ता है और जो चीज होगी वह कर्त्ता की करी हुई होगी दृष्टांत के लिये जो कर्त्ता आदि हैं वे भी कर्त्ता होके किये हुए होंगे इसवास्ते कर्त्ताका भी कर्त्ता होगा लानिहायत यानी नहींहै अंतजिसका। आपने जो यह कहा कि जितनी चीज है मकानआदि का कर्त्ता देखकर सब के ऊपर कर्त्ता पन सिद्ध नहीं होता क्यों कि धूम देखकर छिपीहुई अग्निका अनुमान कियाजाताहै और प्रत्यक्ष जो धूम देखा हो और अग्नि नहीं होइ तो उस को क्यों कर कहा जावे कि अग्नि जरूरहै और आपने प्रथम ही अपना सर्व स्वरूप बांधकर कह दिया होता जिससे प्रश्न की आवश्यकता नहोती अवस्वरूप बांध कर फरमाइये तो उस पर बयान किया जावे।

## उत्तरआर्यों कितरफसे

महाशयो न्याय की यह रीतिहै कि जिस समय एक मनुष्य कुछशंका करे या कुछ बात पूछे तो उत्तर दाता पहिले उसके प्रश्न के ऊपर कुछ शंका करे और उत्तरदे फिर कुछ अपना बयान प्रारम्भ करे और या कोई शंका जोउसके ख्याल में मजमून यानी पिरयोजन भूतके अनुसारहो करे नहीं तो यह विचार होगा कि जो शंकाकिगईहै वह तरफसानी यानी शंका करने वालेको मंजूरहै और आगेको उसकी बातके ऊपर पकड़नहोगी जो कुछ शंका मैने प्रथम प्रश्नमें स्थापित कीथी जैनियोंने उसमेंसे एक काभी उत्तर नहीं दिया इस वास्ते मैउनका चित्त उसतरफ कराताहूं कर्त्ताका स्वरूप सच्चिदानंद और निराकार दयालु अजन्मा और वह सृष्टिका कर्त्ताहै कुम्हारके दृष्टांत में हम कम्हार कोघटका कर्त्ता यानियंता

कहते हैं अग्निके बिषयमें जो जैन पण्डित साहबने यह कहा कि धूम जो अग्नि प्रत्यक्ष होतो हम ख्याल करेंगे किधूम स्वयं सिद्धहै परन्तु हम एक बातकी तरफ उनका चित्त करातेहैं किविना कारण कोइविपाकनहीं होसक्ता और धूम एक विपाकहै और संयोगिकद्रव्यहै इसलिये इसका कारण कोई न कोई अवश्य होनाचाहिये इस रीतिके अनुसार हमको अवश्य मानना पड़ैगा कि धूमका कोईन कोई कारण अवश्यहै आप उसकारणका नाम अपनी समझमें जोचाहै सोरखलें हम अपनी समझमें उसको अग्नि कहेंगे कर्त्ता का कर्त्ता योंनहींहोसक्ता है कि प्रथम कारण का कारण मानना न्यायसे विरुद्धहै ।

## उतरजैनियोंकी तरफसे

। पहिला कौनसा प्रश्न है जिसका उत्तर नहीं दिया गया ।

## उतरआर्योंकी तरफसे

मै यह अरजकरचुका हुं प्रथम प्रश्नमें कि मकानों का वनाने वाला दोनों मानते हैं यह हमारा दृष्टांत दोनों को स्वीकार है अव रही स्वयं सिद्ध वस्तु वे संपूर्ण शास्त्रार्थांतरगत प्रविष्ठ हैं उनका दृष्टांत नहीं होसक्ता इस लिये जैनियों को चाहिये कि उनको छोड़कर एक ऐसा दृष्टांत दें जोकि स्वयं सिद्धहो हम शुद्धानिरा पेक्ष कारण रुपा द्रव्य को अनादि मानते हैं कार्य का दृष्टांत होना चाहिये हम जगदीश्वर को कार्य्य का कर्त्ता मानतेहैं शुद्धनिरा पेक्ष कारण रुपा द्रव्य का बनाने वाला नहीं मानते और पहले कारण का कारण होसक्ताहै या नहीं इस का भी उत्तर दो ।

# उत्तरजैनीयों की तरफसे

पहिले प्रश्न का उत्तर तो यह है कि जितने वृक्ष आदि वनस्पती हैं वेही नवीन बनते हैं और कर्त्ता उनका कोई नहीं है क्यों कि जो वस्तु बनती तो दीखे और कर्त्ता उसका नहीं दीखता तो न्याय शास्त्र में यह लिखा है कि जिसके साध्यका अभाव प्रमाणांतर करि निश्चित होय वह बाधित है उदाहरण से निश्चित करातेहैं कि कोई कर्त्ता उसका और प्रत्यक्ष कर्त्ता कोई दृष्टि नहींआता क्यों कि जैसे कोई अग्नि को साधे कि इह उष्ण है और उसमें हेतु देहि कि द्रव्यपने तें जो जो द्रव्य है सो सो उष्ण है तो उदाहरण से तो उसका उष्णपना निश्चित होगया परन्तु प्रत्यक्ष में भी उष्ण है इस लिये जो उदाहरण के विरुद्ध कही होय वह बाधित है दूसरे न्याय की रीति से सत्प्रतिपक्षनामा हेत्वा भास है कि जो निराकार वस्तु हैं वह कुछ है नहीं और उससे कुछ बन नहीं सक्ता इस लिये सत्प्रातिपक्षनामा हेत्वा भास है तीसरे व्याप्ति काल में जो जो कर्त्ता दीखे है वह सुदृष्टि और शरीर सहित है शरीर की सहायता विना निराकार से कोई बस्तु नहीं बन सक्ती शरीर बिशिष्ठ कर्त्ताहै शरीर रहित कर्त्ता कोई जगत में दीखता नहीं और जो कोई होय तौ दिखलादो और पहला कारण जो आप कर्त्ता को ठहराते हैं उसमें कोई प्रमाण नहीं देते कि पहला कारण है या दूसरा या कौनसा हमकों मालूम नहीं हुआ और कारण और कार्य का स्वरूप वर्णन करो जिससे मालूम हो जावे कि आप इन शब्दों के क्या अर्थ समझते हैं जिससे आपने कहा कि पहले कारण का कारण नहीं होता ।

# उतरआर्योंकि तरफसे

महाशयों वृक्ष आदि का ये लोग कर्त्ता नहीं मानतेहैं हम उनका कर्त्ता मानते हैं इस लिये वृक्ष शास्त्रार्थांतरगत प्रविष्ट हैं इस लिये दृष्टांत असत्य है दृष्टांत वह होना चाहिये कि जो शास्त्रार्थांतरगत नहो इह रीति जो जैनियोंने कही जिसका उत्तर यह है कि यदि कोई बात या किसी का कर्त्ता हमारे सामने नहीं हो तो हम यह नहीं मानेंगे कि उसका कोई कर्त्ता है यह बातहमारे पहले दृष्टांत से जो कि दोनों को स्वीकारहै विरुद्ध है यदि कोई ऐसा प्रत्यक्ष दिखाया जावे वा कोई ऐसा प्रत्यक्ष हो कि कर्त्ता किसी वस्तु का नहीं होसक्ता तो दृष्टांत वा उदाहरण पहला खण्डन होसक्ता है यदि अग्निमें यह बात मुसल्लिमायानो (जिसमें किसी को शंका नहीं होसकती है और मुसायदा यनी ज्ञान बतलारहा है कि हर कार्य का कोई न कोई कारण अवश्य होताहै जैसे हम एक बालक को देखकर अपने आप हमारे चित्तमें यह बिचार उत्पन्न होता है कि इसका बाप दादा परदादा उपस्थित होंगे किंतु हमने उनको अपने आप नदेखा होगा आशाहै कि हर एक मनुष्य इस बात पर बिचार करेगा कि इसका परदादा अवश्य होगा यदि कोई मनुष्य योंकहै कि प्रत्यक्ष में इस का परदादा नहीं इस लिये परदादा होय ही नहींसक्ता महाशयों जब वृक्ष कार्य है तब उसके कारण वे छःहो वस्तु जिनके उपर सर्व्व व्याख्यान हुआ था होनी आवश्य कहैं यानी एक कर्त्ता दूसरे कारण आदि होना अवश्य है ये इस बात का पहले वर्णन कर चुके हैं क्योंकि धूम कार्य है इस लिये उसका कारण अग्नि अवश्य होना चाहिये मेरी

समझ में विना अग्नि धूमका मानलेनाचाहै अग्नि छिपीहो चाहै प्रत्यक्षहो विचार के विरुद्धहै ।

## उत्तरजैनियोंकितरफसे

हमारे तीनों प्रश्नों का उत्तर नहीं आया आपने कहा कि एक बालक उत्पन्न हुआ तो उसपर हम विचार करसक्ते हैं कि उसके बाप दादा भी हैं और प्रत्यक्ष नहीं हैं तोक्या इह कहाजावैगाकि बापदादा नहीं है सो इस तरह पर नहीं है कि वह बालक जिस समय उत्पन्न होताथा उस समय उसके मा बाप प्रत्यक्ष सिद्ध थे इस वास्ते उपस्थितथे फिर कुछ आवश्यकता सम्वाद की नरही और प्रमाणबाधक हैं इस तरहही से वृक्ष आदिका कर्त्ता ऊगते समय कोई प्रत्यक्षनहीं होताहै और वहां जिस समय बालक के बाप दादाका विचार करते हैं कि बालक के बाप दादा थे वह प्रत्यक्षका विषय ही नहीं है किंतु भूतकालकाविषयहै इसवास्ते इससंबादसे निश्चयनहीं होसक्ता मेरी कहन यहहै कि जहां धूम तहां अग्नि मोका यानी स्थल के हिसाबसे है कुछकार्य कारण के हिसाब यह उदाहरण नहीं देता हूं क्योंकि रेलका धूम उडकर आधकोस पर चलागया और देखने वाला योंकहै कि जहां धूम तहां अग्नि तोवहां प्रत्यक्ष धूमहै अग्नि नहीं है और दोनों प्रश्न यानी सत्प्रति पक्ष हेत्वाभास और बाधित का और कार्य कारण के स्वरूप का उत्तर अब तक नहीं मिला और तुमारे ही वचन द्वारा अनुमान की चरचा में की उसका बाप और उसका बाप इसी तरह स्वयं सिद्ध अनादि निश्चय होगई बडे आश्चर्य्य की वातहै कि आदि पुरुष विना माता पिता के उत्पन्न होगया और परमेश्वर के विना जोकि

अब तक सिद्ध ही नहीं उत्पन्न हो सिद्धका लोपना और असिद्ध का मानना आश्चर्य्य है ।

## उतर आर्यों कि तरफसे

महाशयों मेरी पहली बातका उत्तर अब तक नहीं आया है विचार कर लो कि यह स्थान जहां हम और आप सब साहब बैठे हैं शास्त्रार्थांतरगत प्रविष्ठ हो तो क्या कोई मनुष्य इसी स्थान का दृष्टांत देसक्ता है जो कि समय व्यतीत होगया अर वह वार्त्ता मजमून यानी पिरयोजन के बिरुद्ध है इस लिये उत्तर आगे चल कर दिया जावेगा ।

## उतरजैनीयों कितरफसे

बाबू साहब ने यह कहा कि जो वस्तु शास्त्रार्थांतरगत प्रविष्टहो उसका दृष्टांत नहीं होसक्ता हमने दृष्टांत नहीं दिया तुझारिपक्ष कोहीं असत्य कर दिया है एक मकान पर दो मनुष्य झगडा अपनी २ मालिकी का करैं तो एकही चीज पर दोनों प्रमाण देवेंगे वृक्ष आदिपर शास्त्रार्थहै वेसम्वाद करतेहैं कि ए कर्त्ता के बनाये हैं हम प्रत्यक्ष प्रमाणसे उनको खण्डन करते हैं किस्वयं सिद्ध है और न्याय की यह रीतिहै कि व्याप्ति तीनभांति कीहै अन्वयव्याति रेकी १ केवलान्वयी २ केवलव्यतिरेकी ३ क्योंकि जिस के भाव अभाव दोनों भांत के दृष्टांत होंवह अन्वय व्यातिरेकीहै जैसे जहां धूम, तहां अग्नि जहां अग्नि नाही तहां धूम नाहीं और केवलान्वयी वह होती है जैसे किसी नें अनुमान किया कि मनुष्य ज्ञेयहै काहेतें प्रमेयपणे तें तो जहां २ ज्ञेय तहां २ प्रमेय इसका अन्वयी दृष्टांत तो है परन्तु व्यतिरेक दृष्टांत नहीं और तीसरी केवलव्यतिरेकीव्याप्तिहै जिस के दृष्टांत

मे तो कोई वस्तु बन नहीं सकी और विरुद्ध उसके बहुत हैं जैसे पृथ्वी को इतर भेदबर्ती साधते हैं उसमें गंधबत् हेतुदेते हैं उसके दृष्टांत में तो कोई वस्तु आयही नहीं सक्ता किंतु बिरुद्ध उसके हैं और बिना दूसरे दृष्टांत के अनुमान न्याय से सिद्धहै ।

## उतरआर्यों कि तरफसे

पण्डित जीने इह जो कहा कि हमने दृष्टांत नहीं दिया किन्तु उनको पक्ष को हि खंडन करदिया है मेरी पक्ष कहीं नहीं खंडन की गई क्यों कि मेरी पक्ष यह है कि मकानों का दृष्टांत स्वीकार है स्वयं सिद्धका दृष्टांत देना चाहिये मेरी और कोई इस समय तक नही पण्डितजीने जो कहा कि मकानों के ऊपर जब झगडा होताहै तब उसी मकानका निश्चित कराया जात है किंतु दृष्टांत और मकान का दियाजाताहै मुझको स्वीकार है कि उस मकान का दृष्टांत नहीं दिया जाता परन्तु यह जो कहा कि परमात्मा का दृष्टांत कोनसा होसक्ता है, हेमहाशयों धृष्टांतका कोना सदा कटा हुआ हुआ करता है यदि परमेश्वर के बराबरकोई दूसरापरमेश्वरहो तो जो शंका प्रथम परमेश्वर परहै वहीशंका दूसरे परमेश्वर पर होगी इस लिये दृष्टांत का कोना कटाहुआ वाजवी है कि जो नियम वर्णन कियेगए हैं उनका निश्चित कराना पण्डितजी की तरफहै उनका निश्चयपन हो जावै तो खंडण की आवश्यकता नहीं इस के सिवाय मेरी पक्षको देख करप्रयोजनके अनुसार चरचा का प्रारम्भ होना चाहिये नके बिरुद्ध पहले कारण का कारण नहीं होता इह बात पण्डितजीने स्विकार करलीहै और जोकि परमेश्वर शुद्ध निरापेक्ष रुपा द्रव्य मेंसे है इसालिये परमत्मा पहला

कारण है क्योंकि जितनी वस्तु शुद्ध निरा पेक्ष रूप। द्रव्य में से होतीहै वेसंपूर्ण पहला कारण होती है इस लिये परमात्मा पहला कारण है ।

## उतर जैनीयों की तरफसे

हमने तीन हेतुओं से यानी सत्प्रतिपक्ष १ बाधित २ हेत्वाभास ३ तुह्मारे पक्षको सर्वथा खण्डन करदिया है और आपसे उत्तर नहीं मिला आपने जो इह कहा कि दृष्टांत दूसरादोहमने पक्षकोही दरअसल यानी निस्संदेह तीन उदाहरण पूर्वोक्त से असत्य करदिया हमारा दृष्टांत देने की कुछ आवश्यकता नहीं जबकि पक्षको ही खण्डन करदिया हमने। इसतरह से खण्डन करचुके किंतु आपसे तीनों दोष निवारण नहींहुए हमतो इतने उत्तर देचुके यदि आपकी दृष्टि में पूरा उत्तर नहींहै तो और विद्वान विचार करलेंगे ।

## ॥ हस्ताक्षर पंडित मथुरादास आदिजैनी ॥

## ॥ हस्ताक्षर लालामरारीलाल आदिआर्य ॥

जब पंडित मथुरा दास जैनी शास्त्रार्थ को समाप्ति कर चुके तब लाला उग्रसैनजी सभापति ने कहा कि पंडित मथुरादास जैनी ने अपनी दृष्टि और विचार पूर्वक शास्त्रार्थ के संवाद को समाप्त कर दिया और शास्त्रार्थ की आवश्यकता नहीं है यदि कोई और विषय में शास्त्रार्थ करना स्वीकार होतो रात्री का समय शेषहै समाप्ति किये विषय में वार्त्ता न होगी और जो आर्या समाजियों को हमारा उत्तर पूरा नहीं मालूम देता है तोइस के पूर्ण अपूर्ण का विचार और विद्वान करलें गे ।

## । हस्ताक्षर लाला उग्रसैन सभापतिजी के ।

इस के पीछे लाला कुंदनलाल प्रधान आर्या समाज ने कहा जब शास्त्रार्थ का प्रारम्भ हुआ था तब प्रथम प्रश्न जैनियों की तरफसे हुआ था तो समाप्ति हमारे व्याख्यान पर होनी चाहिये था क्योंकि हमारे बिचार में वहुधा बातें जैनियोंकि तरफसे जिनको हम खंडन करसकें वर्ण हुई है और वहुत सी बातों का निश्चित कराना उनकी तरफ है जिनका कुछ निश्चय नहीं हुआ है हमारी यह प्रार्थना है कि खंडन उन बातोंका हम से सुन लिया जावे आगे इच्छा है ।

## । हस्ताक्षर कुंदनलाल प्रधान अर्यासमाज ।

फिर लाला जोतीप्रसाद साहब सिकेटरी शास्त्रार्थ समाप्ति करणे निमित्त अपनी सम्मति आनंदपूर्वक प्रसिद्ध करते भए जोकि शास्त्रार्थ लिखा हुआ अन्य विद्वानों को विचार अर्थ सोंपा गया और आगेको शास्त्रार्थ बंदरहा इसलिये चाहिये कि शास्त्रार्थ लिखा हुआ जोकि होचका है उसको दोनों पक्ष वाले आप २ छपवा कर सम्मति मंगावें और जोशास्त्रार्थ होचुकाहै इस विषय में रात्रिको करना एक पक्ष वालेको स्वाकारनहींहै किंतु दूसरे विषयमें शास्त्रार्थ करने की प्रार्थना है और प्रातः काल के आवश्यक नियमों में केवल एक विषय में शास्त्रार्थ होना ठहराहै उसके विरुद्ध रात्रिको शास्त्रार्थ होना ठीक नहीं है इस लिये शास्त्रार्थ समाप्ति होजावे ।

## । हस्ताक्षर जोतीप्रसाद ।

। इसके पीछे सिकटरी साहबको धन्यवाद देकर सभा विसर्जन हुई ।

मै लाला जोतीप्रसाद साहब सिकटरी का बडे आनंद पूर्वक धन्यवाद करता हूं कि जिनकि उदारता और पक्षपात रहित न्याय कारी चित्त और गंभीरता । और विद्वत्तासे शास्त्रार्थ सुंदरता पूर्वक समाप्ति हुआ किंतु मै आश्चर्य करताहूं कि सुननेमें आयाहै कि सिकर्टरीसाहबभी दयानंदी आर्य समाजी हैं मै कदाचित इसबातका निश्चय नहीं कर सकता हूं कि ऐसे पूर्वोक्त गुणों की खान वाले आर्य समाजी हों वे कदाचित नही हैं यादि किसी महाशयको मेरे छपवाने वा हस्ताक्षरमें न्यूनाधिक्य की शंका उत्पन्न हो तो मै मूलशास्त्रार्थ को शंका निवृत्यर्थ दिखासक्ताहूं बहुत पक्ष पाति मनुष्य विचार करें गे कि आर्यों के तीन तरह के भेद में सर्वथा अयथार्थ लिखाहै मै इस बात को निश्चय कराताहूं कि ए सर्व वार्त्ता मैंने प्रत्यक्ष देखी है प्रथम फारसी अंगरेजी वाले आर्यों कि बनावट तोइस ही शास्त्रार्थमें प्रगट हो जावैगी पढ़ कर देखलो कि जिसमें आर्यों कि तरफ से सिवाय इन बातों के और कुछ है ही नहीं जैसे प्रथम कारण पृथक परमाणू शास्त्रार्थांतरगत प्रविष्ट और अभी तक उत्तर नहीं आया इन्हीं को आदि देकर अथवा और मतवालों कि असत्य निंदाकी किताबें फारसी गजलों में छपवाना और दूसरे ब्राह्मण आर्यो जिनका वर्णन सब महाशयों को फिरोजाबाद के शास्त्रार्थ से प्रसिद्ध होगा कि मेरा कहना सत्य है कि असत्य है वहां तो उन लोगों नें अचंभे कि वार्त्ता करी कि प्रश्न और उत्तर और दिया जैसे मारो घोटू सिरलं गडा जो प्रमाण विषय ही में

नहीं समझते तो और क्या समझेंगे उनका वर्णन तो फिरोजाबाद के शास्त्रार्थ के पढ़ने से ही मालूम होसक्ता है ज्यादा वर्णनसे लेखबढ़जावेगा जिन महाशयों को उस शास्त्रार्थ के पढने की अभिलाषा हो तो पंडित छेदालालजी सिकर्टरी सुधर्मसभा अलीगढ वा लाला कल्लूमल संपादक जैन पाठशाला खतौली जिला मुजफर नगरसे मौल्य भेजकर मगालें मौल्य एक पुस्तक का =)। है और डाक खरच अधिक है और तीसरे नंदके-पदवाले जब सहारनपुर में शास्त्रार्थ समाप्त हुआ तो उसके दूसरे दिन आर्योंने डौंडी पिटवाई कि आज हम जैनियों का सर्व था खंडन करेंगे और एक पत्र लाला उग्रसैनजी सभापति के पासभी आया हम कैइक मनुष्य जिनमें बाबू रत्नचंद वकील हाई कोर्ट भी थे इनके समाजमें संध्या काल जैनियोंके खंडन श्रवण निमित्त गए तहां अत्यंत गर्मीथी वहां आर्य्य समाज में एक नंदके पदवाले आर्य आये थे उस समयै अन्य कोई आर्य व्याख्यान कर रहा था सो हमारे जानेसे आर्य समाजीयों ने नंदके पद वाले आर्य से जैनियोंके खंडन निमित्त व्याख्यान कराने का प्रारम्भ कराया क्योंकि हम सब जैनिथे मै सत्य कहता हूं कि नंद के पद वाले आर्य ने अत्यंत बल और शीघ्रता से खंडन को समाप्ति किया किसी की बुद्धि में एक शब्द भी नहीं आया किंतु हमने कई बार आर्य समाजियों से कहा कि इनसे कहदो कि ऐसी शीघ्रता उचित नहीं है क्योंकि किसी की समझमें नहीं आता तो उन्होंने भी हमारे कहने पर ध्यान न दिया नंदके पद वाले आर्य बराबर कहते ही रहे जैसे रेलके अंजन की रोकने कि कल बिगड़ जाय तो चलाहि जावै नंदके पद वाले बल और शीघ्रता के कारण अत्यंत पसेव में लिप्त होगए इससे सर्व विद्वानों को विचार करना योग्य है कि इसमें आर्य समाजियों का क्या अभिप्रायथा कि हमारे

खंडन को कोई नसमझे और न.स खंडन का होइही जावै फिर नंदके पद वाले आये तो थकित होकर बैठ रहे उनका तो पंखा होने लगा उनके पीछे लाला मुरारीलाल एफ ए उपदेश करने के लिये खडे हुए तो जिस विषय का उन्होंने प्रारंभ किया उस विषय का पूरा नहींपड़ा कई वार और आर्योंने बतलायाभी तौभी वह विषय ठीक नहुआ हार कर उन्होंने उस विषय ही को छोडदिया दूसरे विषय का प्रारंभ किया सर्व को विचार करना योग्य है कि किस कारण से उससे वह विषय ठीक ना हुआ उस समय हम अपने परिश्रम को निष्फल जानकर वहां से चले आये और बाबू रतनचंद जैनि वकील हाई कोर्ट नंदके पद वाले से कुछ प्रश्न करने के लिये ठैर गए तो वेतो बहुत थकित होगएथे उन्होंने और समाजियों से कह दिया कि बाबू साहब को उत्तर दो तो बाबू साहब नें उनसे शास्त्रार्थ के विषय का ही प्रश्नप्ररम्भ किया बहुत चरचा होतीरही सबके लिखने से लेख बढ जावैगा इसके साक्षी मौलवी इलाहीबख्श अंध जो कि उस समय उपस्थितथे और वे सहारनपुर में मियांजी अब्दुलसकूरसाहब की मसजिद में रहते हैं जिन्होंने इस अंध अवस्थामें विद्या का अत्यंत अभ्यास किया है जिनको प्रतीति न हो उनसे शंका निवृत्त करले दूसरे प्रातः काल मौलवी साहब बाबू साहब के पास आए और कहा कि मै अपने ईमानसे कहता हूं कि मै आज तक जैनियोंके मजहब से नवाकिफथा मोको लोगों ने जैन के विरुद्ध वह का रक्खाथा अब मै जैन को खूब जानगया कि यह बहुत अवल है जब रात्रिको आपकी आर्योंसे चरचा होरही थी उस समय आर्यों ने मुझे एकांत लेजाकर कहा कि मौलवी साहब इस समय परमेश्वरके वास्ते कोई शब्द ऐसा न्याय का बतलादो जिसके बाबू साहब निरुत्तर होजावें क्योंकि बाबू साहब बडे हुशयार हैं कल के शास्त्रार्थ का समाचार तो आपको मालूम होगा आज नहीं समय फिर

आइगया इस समय हमारी बात तुह्मारे आधीनहै तो मै अपने दिलमें बहुत हंसा और आर्यों से कहा कि जो बाबू साहब मेरे शब्द को भी खंडन करदेंगे तोक्या करोगे तुम उनसे अपनी फारसी अंगरेजीकी चालचलो तब आर्यों ने कहा कि बाबू साहब तो अंगरेजी फारसी में भी बड़े प्रवीण हैं हमको न बोलने देंगे मौलवी साहब ने कहा कि इस समय तो हम ऐसा शब्द नहीं बतला सक्ते फिर आर्य निराश हो कर कहने लगे कि हम और हि उपाय करेंगे मैनेपूछा वह उपाय क्याहै तोकहा कि हठ पकड लेंगे बाबू साहब जो कहेंगे हम उसको नहीं मानेंगे तो अपने आपही चुप हो जावें गे फिर तो मैं और भी ज्यादा अपने दिलमें हंसा कि ए आर्य जिनकी इह दशाहै जैनियों से क्या शास्त्रार्थ करेंगे हमारी समझमें जैनियों से बड़े २ मत वाले भी शास्त्रार्थ नहीं कर सक्ते इह संपूर्ण वर्णन तो सब महाशयों में प्रसिद्ध हुआ अब एक और नंदके पदताले आर्य का वृत्तांत सुनो फिरोजा बाद के मेलाके समय चैत्र में भास्करानंद आए और श्रेष्ठी श्रीमान् फूलचंदजी से प्रार्थना करी कि हम जैनियों से शास्त्रार्थ करना चाहते हैं तो उक्त श्रेष्ठीजी ने स्वीकार कर कहा कि इहां से निकट ही जिला आगरे के जारखी ग्राम में झिरगदलाल के पुत्र पंडित पन्नालालजी मौजूद हैं हम बुलावें भास्करानंद ने एक पत्र अपना भी उक्त श्रेष्ठी के पत्र के साथ पंडित पन्नालाल के पासभेजा उसमें लिखाथा कि हम आप से शास्त्रार्थ करनेको ही ठहरे हैं आप कल तक अवश्य आइयै और पन्नालाल जी शीघ्र ही आगए और भास्करानंदजी पंडित पन्नालालजी को देख कर चित्त में घबराये क्यों कि पन्नालालजी से भास्करानंद की चरचा पहले जब्बलपुर में हो चुकी थी और कहने लगे कि हमारे घर से तार आया है कार्य बहुत आवश्यकहै इस कारण इस समय शास्त्रार्थ नहीं कर सके

इतना कह कर रेल के इस्टेशन पर चलेगए और दूसरे आर्योंको झगडेमें डालगए जिनको पीछे बहुत परिश्रम उठाना पडा अन्य अन्य मतके पंडितों की सहायता निमित्त लानापडा फिर भी जो दशा हुई वह फिरोजाबाद के शास्त्रार्थ पढन से सब लोगों को ज्ञात होगी भास्करानंदजी के पास बहुत से तार और आदमी गए किंतु वे नहीं आए क्यों कर आते जो आते तो मेरा पूर्वोक्त कहनाही असत्य होजाता अब संपूर्ण महाशयों को विचारना चाहिये कि जब जैनियों ने सांख्य १ बौद्ध २ चार्वाक ३ वेदांत ४ मीमांसक ५ आदिको ही खंडन कर दिया तो दयानंदी कल-युगी मत तो जैनियों के सामने कुछ भी नहीं है ॥

। निवेदन ।

जैनी और आर्यों के सिवाय शेष संपूर्ण विद्वानों से इह प्रार्थना है कि इस शास्त्रार्थ और फिरोजाबाद के शास्त्रार्थ को पढ कर दोनों की समा-लोचनाअपनी कृपादृष्टि से हमको भेजदेवै जिससे हम उक्त विद्वज्जनों का धन्य वाद पूर्वक उपकार मानें और उनकी समालोचना को मुद्रित करके प्रकाश करें और जो समालोचना के भेजने में विद्वानों को परिश्रम करना पडेगा वह कृपादृष्टि से मेरे पै क्षमा करें इसके अनन्तर संपूर्ण महाशयों से इह प्रार्थना है कि पूर्वोक्त लेखमें कहीं कटुक वचन भासै तो मुझ अज्ञान पर क्षमा करना । ॥ इत्यलम् ॥

॥ श्री मज्जिनेश्वरानुग्रहान्मंगलमस्तु ॥